[श्री अमीर चन्द गुप्ता]
सकें कि private तौर पर अपना काम कर सकें और अपनी रोज़ी कमा सकें। मैं इसी सिलसिले में एक बात की तरफ आप के द्वारा मिनिस्टर साहिब का ध्यान दिलाना चाहता हूं। अमृतसर में पहले एक industrial school था जो कि कुछ अरसा से बन्द हो चुका है। हर साल वहां सैंकड़ों students तालीम पाते थे और training हासिल करते थे। मैं चाहता हूं कि उसे फिर चालू किया जाये। उस से न सिर्फ अमृतसर को ही फायदा होगा बल्कि सारे सूबे को ही फायदा होगा और वह जैसे पहले काम करता था मुफ़ीद काम कर सकेगा। मैं ने इस बजट के अन्दर देखा है कि पच्चास हज़ार रुपया industries की इमदाद के लिये रखा गया है और इस के लिये दो industries—hosiery और agricultural implements—ही रखी गई हैं। मैं तो समझता हूं कि यह रकम इन दोनों के लिये भी थोड़ी है। यह दोनों Industries ऐसी हैं जिन के लिये कि पच्चास हज़ार रुपये से भी ज़्यादा की ज़रूरत होती है। इस के इलावा मैं यह भी कहना चाहता हूं कि इस Head के अन्दर सिर्फ दो ही industries रखी हैं। मैं चाहता हूं कि और भी रखनी चाहिये थीं। और भी बहुत सी important industries मिसाल के तौर पर bicycle parts, sewing machines and spare parts, utensil making, machine tools, etc. बहुत सी ऐसी industries हैं जिन के लिये कि इमदाद की ज़रूरत है और यह भी इस Head के अन्दर आनी चाहियें थीं। इस के इलावा हमारे सूबे में कच्चे लोहे का कारखाना भी नहीं है। इस की agricultural implements वगैरह वगैरह बनाने में बड़ी ज़रूरत है। मुनासिब होगा कि इस Head के अन्दर ऐसी चीज़ें भी रखी जाएं। इस के इलावा, स्पीकर साहिब, हमारे सूबे में bolts और screws की industry है। मैं समझता हूं कि हमारे सूबे में screws वगैरह की बड़ी भारी सनअत हो सकती है। इस की यहां बड़ी गुन्जाइश है मगर हमारे हां यह बहुत थोड़ी सनअत है और हमारी अपनी ज़रूरत से भी कम है। कोई एक machine ले कर बैठा है और कोई दो मशीनें ले कर काम कर रहा है। जितनी output होनी चाहिये उतनी नहीं होती है। इसलिये इस किसम की industries की तरफ भी ध्यान होना चाहिये और मदद मिलनी चाहिये। मेरी यह तजवीज़ है कि सरकार को चाहिये कि industries जो कि हमारे सूबे में बनी हैं और जो बन रही हैं उन पर अपनी नज़र रखे और मैं चाहता हूं कि एक ऐसी कमेटी बनाई जाए जो कि industries पर नज़र रखे और जहां भी किसी किसम की इमदाद की ज़रूरत हो उस का नोटिस ले, पता करे कि किस industry को कौन सी चीज़ की ज़रूरत है ताकि वह इमदाद मुहय्या की जा सके।

जहां तक screws factory का ताल्लुक है, मैं समझता हूं कि उन के मालिकान अपना सारा रुपया लगा चुके हैं और शायद स्टेट गवर्नमेंट से भी मदद हासिल कर चुके हैं। इस लिये ज़रूरी है कि हमारी मुकररं करदा कमेटी इन सारे screws manufacturers को इकट्ठा करे और इकट्ठा कर के उन की यहां फैक्टरियां बना दी जाएं जिस से उन की output ज़्यादा हो सके और यह चीज़ें इस स्टेट में ज़्यादा तादाद में manufacture की जा सकें। जैसा कि आप जानते हैं screws factories हिंदुस्तान में गैर मुल्की सरमाया

से लगी हुई हैं लेकिन हमारी स्टेट में screws manufacturers गैर मुल्की बड़ी बड़ी फैक्टरियों का बराबर मुकाबला कर रहे हैं। इस वक्त स्टेट में इस industry के लिये marketing की मांग और जरूरत है। जहां industry के सिलसिले में हम ने कई चीजें करनी हैं वहां हमें चाहिये कि 50/60 screws manufacturers को इकट्ठा कर दें ताकि वे large scale पर इन की production कर सकें। मैं एक तजवीज़ पेश करना चाहता हूं कि जहां तक छोटी रकूमात यानी grants या loans देने का ताल्लुक है इस सिलसिले में खास खास industries की चीजें लिस्ट में दर्ज की गई हैं, हालांकि दूसरी और चीज़ों की तरफ भी तवज्जुह देना लाज़मी है—मिसाल के तौर पर leather manufacturing यह सनअत ऐसी है जिस का पंजाब में कोई वजूद नहीं, हालांकि पंजाब leather goods manufacturing के लिये अच्छी जगह है। इस की तरफ खास तवज्जुह देने की ज़रूरत है। इस के साथ साथ embroidery, cloth printing and finishing और ऐसी industries हैं जिन की हमें मदद करनी चाहिये। जहां तक देहात में छोटी छोटी सनअतों का ताल्लुक है इस सिलसिले में मैं समझता हूं कि हमें scientific means इख्तियार करने की ज़रूरत है—जैसे कि शहद की मक्खियां पालने और Dairy Farms बनाने वगैरह के काम। यह ऐसी industries हैं जो देहात में काफी कामयाबी के साथ चलाई जा सकती हैं। इस सिलसिले में कई आदमियों की तरफ से मांग की जाती है कि हमें Dairy Farms के लिये loan दो, Poultry Farms के लिये loan दो। मैं समझता हूं कि यह scientific तरीका नहीं कि ऐसे लोगों को loans दिये जायें जिन्होंने ऐसे कामों की training हासिल न की हो। इस सिलसिले में हमें लाज़िम है कि अगर हम सनअतोहिरफत में तरक्की करना चाहते हैं तो हमें देहात में छोटे छोटे ट्रेनिंग सैंटर खोलने चाहियें जिन में लोग छोटी छोटी दस्तकारियों की तालीम चन्द हफ्तों या महीनों में हासिल कर सकें।

इस के अलावा मैं कुछ बातें Labour के सिलसिले में कहना चाहता हूं। कुछ अरसा हुआ हमारे शहर में हड़ताल हुई जो एक महीना तक जारी रही। इस सिलसिले में, स्पीकर साहिब, मैं आप की विसातत से लेबर मिनिस्टर की खिदमत में यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि वह इस बात को मद्दे नज़र रखते हुए कि जिस तरह Bombay और Ahmedabad में कैपीटलिस्ट और लेबर के झगड़े को निपटाने के लिये गवर्नमेंट ने agencies कायम कर रखी हैं जो immediately at the spot हड़ताल को फौरन बन्द करा देती हैं, यहां भी उसी तरह की agencies कायम करें। ऐसा करने से सरकार उन हड़तालों को रोक सकेगी जो गरीब मज़दूरों को नुकसान पहुंचाती हैं और production में रुकावट डालती हैं।

इस के अलावा मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि मज़दूर लोग जो यहां लाखों की तादाद में काम करते हैं उन की रिहायश के लिये इन्तज़ाम करने की तरफ गवर्नमेंट को मुनासिब कार्रवाई करनी चाहिये। इस सिलसिले में गवर्नमेंट ने 300 से ज्यादा मकान मज़दूरों के लिये अमृतसर में बनाये हैं। सरकार का यह काम काबिले तारीफ है। लेकिन, स्पीकर साहिब, आप अंदाज़ा लगा सकते हैं कि जब मज़दूरों की बूदोबाश का सवाल हो तो 300 मकानों से उन की रिहायश का मसला हल नहीं हो सकता। ताहम सरकार ऐसा कदम उठाने के लिये हमारी मुबारकबाद की मुस्तहिक है। उन के लिये ऐसे मकान हज़ारों बल्कि लाखों की तादाद में बनवाने का फैसला

[श्री ग्रमीर चन्द गुप्ता]
करना चाहिये । इस के साथ साथ जहां मजदूर हज़ारों की तादाद में काम करते हैं वहां उन की जिस्मानी तरक्की के लिये और उन की सेहत बरकरार रखने के लिये छोटे छोटे हस्पताल बनाएं जायें ।

इस के अलावा मैं गवर्नमेंट का ध्यान Adult Education की तरफ दिलाता हूं । हम हर साल Adult Education के लिये propaganda करते हैं और लोगों में तालीम हासिल करने का शौक पैदा करते हैं। लेकिन जब शौक पैदा हो जाता है तो हमारे पास accommodation नहीं होती । इस लिये मैं अर्ज़ करूंगा कि Adult Education देने के लिये हमें स्कूल खोलने का भी साथ साथ प्रबन्ध करना चाहिये । वह कदम जिस से स्टेट की लेबर educate हो सके हमारे लिये बहुत मुफीद साबत होगा । इस के अलावा तिब्बी इमदाद के लिये कई नई नई चीज़ें आने वाली हैं । हमें मौजूदा system को इसलिये बदल देना चाहिये । डाक्टर साहिबान को मुलाज़िम रख कर हस्पताल खोल दें । मिनिस्टर साहिब खास तौर पर खुद जानते हैं कि हमारे हस्पतालों की इस वक्त क्या हालत है । मज़दूर भाइयों के लिये अगर नया system जारी किया तो उस के लिये हमें हस्पताल खोलने पड़ेंगे । स्पीकर साहिब, आप अंदाज़ा लगा सकते हैं कि अमृतसर में 50,000 के करीब मज़दूर काम करते हैं इसलिये उन के लिये वहां हजारों हस्पताल जारी करने होंगे ताकि 50,000 workers को तिब्बी इमदाद मिल सके । गवर्नमेंट आफ इंडिया इस तजवीज़ पर ग़ौर कर रही है कि पंजाब के पहले system को हटा दिया जाये । हर बात में जहां बड़ी खूबियां होती हैं वहां नुक्स भी होते हैं—drawbacks भी होती हैं । इसलिये मैं समझता हूं कि हम पर लाज़म है कि ऐसी खामियां जो पंजाब के system में रायज हैं उन्हें दूर करने की कोशिश करें

3 p. m.

इस system को मज़दूरों की union ने पास किया है और factory unions ने भी इसको मन्ज़ूर किया हुआ है । इस system के मातहत हमारी state के अन्दर सैंकड़ों डाक्टर काम कर रहे हैं। ऐसे system को हमें हटाना नहीं चाहिये। यह system हमारी state के हक में है और workers के हक में है । हम ने उस system को adopt कर के किसी हद तक doctors की unemployment को दूर किया है । इस system को हटाने की बजाए और मज़बूत करना चाहिये । स्पीकर साहिब, इस सिलसिले में मैं आप के द्वारा Minister साहिब से अर्ज़ करना चाहता हूं कि वे इस बारे में enquiry कराएं और जो doctors काम पर लगे हुए हैं उन का ख्याल रखा जाए ।

**श्री रिज़क राम** (राय) : स्पीकर साहिब, हमारी पांच साला प्लान का यह आखरी साल है । हमारा देश, जिस में हमारा पंजाब प्रदेश भी शामिल है, कृषि प्रधान है । इस की 75 फी सदी आबादी का गुज़ारा खेती पर है । हमारे प्रदेश के नेताओं के सामने इस वक्त सब से बड़ी समस्या यह है कि किस तरह से लोगों को रोज़गार दे कर देश से unemployment को निकाला जाये । इस में कोई दो राए नहीं हो सकतीं कि देश को तरक्की देने के लिये बेरोज़गारी को मिटाना ज़रूरी है । बेरोज़गारी को दूर करने के लिये और देश से गरीबी को भगाने के लिये यह अत्यावश्यक है कि सनअत को तरक्की दी जाए, दस्तकारी को

बढ़ाया जाये । इस वक्त अगर हम देखें तो मालूम होता है कि हमारे देश में दस्तकारी की जो तरक्की होनी चाहिये थी वह नहीं हुई । इस तरफ जो इकदाम उठाये जाने चाहियें थे वे नहीं उठाये गये । सोनीपत के मुतअल्लिक कहता हूं । वह Community Project area है । पिछले तीन साल से extensively और intensively गवर्नमैण्ट जो प्रोग्राम बनाती रही है उन पर पूरी तरह अमल नहीं किया गया । सोनीपत को industrial Township के लिये भी select किया गया था । लेकिन देखने में यह आया है कि सिवाए एक cycle के बड़े कारखाने के और दो और छोटे छोटे कारखानों के कोई कारखाना नहीं कायम किया गया । लोगों को जमीनें और प्लाट allot किये गये लेकिन कोई ऐसा कदम नहीं उठाया गया जिस से कि लोग वहां पर अपने कारखाने कायम करें । लोगों को ऐसी सहूलत नहींदी गई । सारा industrial area वीरान और barren पड़ा हुआ है । कोई industry या दस्तकारी अभी तक कायम नहीं हो सकी । इस सम्बन्ध में मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि सनअत की तरक्की के लिये दो तीन बातों की ज़्यादा जरूरत है । अव्वल यह है कि हमारे प्रदेश में trained technicians की कमी है । दूसरे यह कि हमारे इलाके में खास कर लोगों के पास धन की कमी है । तीसरी बात यह कि industry को organise करने वालों की भी बहुत ज़रूरत है । जहां तक technicians का सवाल है 1947 की देश की तकसीम के बाद यहां पर सरकार ने कुछ works centres खोले थे । उन centres को खोलने का मकसद यह था कि लोगों को काम भी मिल जाये और साथ साथ उन को training भी मिल जाए और बाद में वह अपनी रोटी कमा सकें । लेकिन देखने में यह आया है कि Industries Department की तरफ से जितने centres खोले गये थे उन में कुछ तो पहले ही बन्द हो चुके हैं और अब बाकी के भी liquidate किये जा रहे हैं । इन centres की मदद से बहुत से नौजवान लड़के काम सीख कर अपना रोज़गार कमाने के काबिल हो गये । अब इन centres के बन्द होने से वह बात नहीं रहेगी । सोनीपत में Pottery Works Centre खुला हुआ था । उस में machines भी काफी लगी हुई थीं । लेकिन इस वर्ष के बजट में मैं ने देखा है कि अब उस को भी बन्द करने का फैसला किया गया है । मुझे खुद एक दो बार वहां जाने का इत्तफाक हुआ है । मैं ने देखा है कि नौजवान लड़के काम सीखने में काफी दिलचस्पी लिया करते हैं । वहां से काम सीख कर वे लड़के बाहर employment हासिल कर लेते थे । सोनीपत एक पिछड़ा हुआ इलाका है और वहां के लोगों की गवर्नमेंट तक पहुंच मुश्किल है । मेरा तो ख्याल था कि Director साहिब वहां रहे हैं, वहां के लोगों के हालात से वाकिफ होंगे, इसलिये कोई ऐसा कदम उन के होते हुए नहीं उठाया जायेगा जिस से वहां के लोगों को नुकसान पहुंचे । इस से पहले भी वहां के लोगों ने Sardar Ujjal Singh को represent किया था कि वह Work Centre जारी रहना चाहिये और उन्होंने भी इस बात से इत्तफाक किया था । लेकिन अब मालूम नहीं है कि किन वजूहात पर इस को बन्द किया जा रहा है । अमर हकीकी यह है कि आज हमारे प्रदेश में technicians की इतनी ज़रूरत है कि जितने भी Training Centres और Industrial Schools खोले जाएं वह थोड़े हैं । अगर इस सम्बन्ध में गवर्नमैण्ट यह सोचती है कि उस को इन अदारों में खसारा उठाना पड़ता है तो यह बात तो लाज़मी है कि Training Institutions में तो घाटा ही होता है इस से कोई इनकार नहीं कर सकता । आखिर इन Institutions ने

[श्री रिज़क राम]

लोगों को tranining देनी होती है, उन को रोज़गार देना होता है, इसलिये गवर्नमेंट को खर्च भी करना पड़ता है। लेकिन चूंकि देश में से बेकारी को दूर करने की ज़िम्मेवारी भी तो गवर्नमैण्ट की है इसलिये उसे ऐसे institutions खोलने के लिये घाटा भी बरदाश्त करना चाहिये। इस सम्बन्ध में मैं यह सुझाव देना चाहता हूं कि अगर इन centres में और machinery लगा कर इन centres को commercial basis पर चलाया जाए तो खसारे की सूरत मुनाफे में बदल सकती है। सोनीपत में जहां training दी जाती थी वहां पर अगर और machinery लगा कर और raw material supply कर के कोई चीज़ तैयार करने का इंतजाम कर लिया जाता तो वह Centre commercial line पर चल सकता था। अगर दूसरे Training Centres में भी ऐसे ही कोई चीज़ manufacture करने का बन्दोबस्त कर लिया जाए तो लड़कों को training भी मिल सकती है और Staff की तनखाह भी निकल सकती है। वही trainees काम सीख कर खुद Centre को चला सकते हैं। मगर ऐसा नहीं किया जा रहा। Sonepat के Community Project के area में आज भी वही हालत है जो आज से तीन साल पहले थी। बेरोज़गारी रोज़ बरोज़ बढ़ती जा रही है। Industries Department की तरफ से कोई भी कदम ऐसा नहीं उठाया गया जिस से देहात की सनअत को तरक्की मिल सकती। जूते बनाने वाले मोची, लोहे का काम करने वाले लोहार और लकड़ी का काम करने वाले बढ़ई बिल्कुल बेकार बैठे हैं। बाटे के बूटों ने मोचियों और चमड़ा रंगने वाले मज़दूरों को बिल्कुल बेकार कर दिया है। वह idle बैठे हैं। लुहारों और तरखानों की industry बिल्कुल liquidate होती जा रही है। अगर्चि उन लोगों को गवर्नमेंट की तरफ से लगाये गये Death Tax के ज़रिये कुछ मदद दी जा रही है। लेकिन जो लोग चीज़ें तैयार करते हैं जैसे खड्डी से कपड़ा बनाने वालों के सामान की बिक्री का कोई बन्दोबस्त नहीं है। कोई market उन को नहीं मिलती। नतीजा यह होता है कि अगर आज वह काम पर पूंजी लगाते हैं तो सारे का सारा घाटे पर चला जाता है और आखिर एक साल के बाद उन्हें वह काम छोड़ने पर मजबूर हो जाना पड़ता है। इसलिये इस के लिये एक खास तनज़ीम की ज़रूरत है, सोचने की ज़रूरत है। सोचने की ज़रूरत है कि किस तरह existing दस्तकारियों को मिल्लों और फैक्टरियों के मुकाबला में ज़िन्दा रखा जाए। आज देहात में दस्तकारियों की यह position है कि वह काफ़ी माल पैदा कर सकते हैं लेकिन उन के लिये बिक्री की कोई गुंजाइश नहीं, competition की कोई गुंजाइश नहीं। इसलिये उन्हें ज़िन्दा रखने के लिये अभी से तनज़ीम करने की ज़रूरत है। मिसाल के तौर पर cycle की industry है। क्या सरमायादारों से बड़ी २ factories को बनवा कर गवर्नमेंट इस किस्म की industries को ज़िन्दा रख सकती है? कभी नहीं। इसे चाहिये कि बड़ी बड़ी factories के साथ साथ छोटी दस्तकारियों की भी integration करे। मैं समझता हूं कि अगर cycle की industry को impetus देने के लिये छोटे parts को देहातों में तैयार करवाया जाये और एक एक गांव को खास खास parts की training में specialise किया जाए तो बहुत फायदा हो सकता है। इस तरह अगर market अच्छी हो तो मुमकिन है कि यह industry अच्छी

तरक्की कर पाए। लेकिन अगर उसी दस्तकारी के लिये एक बड़ी factory भी काम कर रही हो और देहातों में भी लोग उसी चीज़ को तैयार करें तो यकीनन factory के साथ उन का competition नहीं हो सकेगा। इसलिये आज के हालात के मद्देनज़र में अर्ज़ करूं कि यह छोटी दस्तकारियों और हुनरमन्दों के साथ मज़ाक और धक्का है। आप जापान की industry को देखें। आप उस की industrial development को पढ़ें। आप देखेंगे कि वहां पर जब तक उन्होंने co-ordination और integration के असूल को नहीं अपनाया छोटी industry बड़ी industry के साथ compete नहीं कर सकी।

Industries के बारे में, स्पीकर साहिब, आप की इजाज़त से एक और अर्ज़ करना चाहता हूं। जहां तक छोटी industries का ताल्लुक है हमारे project areas में लोग कर्ज़े हासिल करने की कोशिश करते हैं। लेकिन rules इतने टेढ़े हैं, procedure इतना cumbersome है कि उन्हें बहुत ज़्यादा दिक्कत का सामना करना पड़ता है। एक छोटी सी मिसाल आप के सामने रखना चाहता हूं। एक आदमी कर्ज़े के लिये दरखास्त देता है। साल दो साल तक तो दरखास्त का पता ही नहीं चलता। कभी Industries Department में जाती है, कभी Inspector के पास तस्दीक के लिये और कभी Project Officer के पास। उस के बाद ज़मानत का सिलसिला आता है, जो बहुत कठिन और टेढ़ा है। वे बेचारे उस को पूरा ही नहीं कर सकते। जो गैर बिसवेदार हैं उन के पास कोई जायदाद नहीं होती। और उन से immovable property का documentary proof ज़मानत के तौर पर मांगा जाता है। आप अन्दाज़ा लगा सकते हैं कि देहात में ग़ैर बिसवेदार कैसे यह सबूत दे सकते हैं। और जो बिसवेदार हैं उन के मकानों का भी कोई तहरीरी सबूत मौजूद नहीं होता। वह तो traditional और customary ही होता है। कोई documentary proof नहीं होता। इस के मुतअल्लिक मैंने कई केस Director और मिनिस्टर साहिब के नोटिस में लाए हैं (घंटी) लेकिन कोई action इस मामले में नहीं लिया गया। जिस का नतीजा यह है कि जो लोग देहातों में बैठे हुए दस्तकारियों के लिये कर्ज़ा लेना चाहते हैं उन्हें नहीं मिलता। Industrial Finance Corporation की तरफ से बड़े बड़े mill owners और factory owners को कर्ज़े मिल जाते हैं। उन लोगों ने एक monopoly बना रखी है। इस लिये मैं गवर्नमेंट से अपील करूंगा कि इस मामले पर सोचें और training और कर्ज़ों की जो कठिनाइयां हैं उन्हें बाकायदा तौर पर दूर करें।

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ (ਟਾਂਡਾ):** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅੱਜ ਦੇ ਜ਼ਮਾਨੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜਾ ਮੁਲਕ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਆਜ਼ਾਦ ਸਮਝਦਾ ਹੈ ਉਸ ਲਈ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਆਪਣੀ ਸਨਅਤ ਦੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤਰੱਕੀ ਕਰੇ। ਇਸੇ ਲਈ Central Government ਦੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਅਤੇ ਹੋਰ ਵੀ ਜਿਹੜੀਆਂ ਦੂਜੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਸਨਅਤੀ ਤਰੱਕੀ ਦਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਜ਼ੋਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਅਸੀਂ ਜੇ ਪੰਜਾਬ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦਾ ਬਜਟ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਅਦਾਦੋ ਸ਼ੁਮਾਰਾਂ ਵੱਲ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦਾ industry ਵੱਲ ਉੱਨਾ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਜਿੰਨਾ ਕਿ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਅੱਜ ਸਾਡਾ ਬਜਟ 30 ਕਰੋੜ ਤੇ 20 ਲਖ ਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਜੇ ਅਸੀਂ industry ਦੀ item

[ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ]

ਵੇਖੀਏ ਤਾਂ ਉਸ ਵਿਚ ਸਿਰਫ਼ 97 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਦਖਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਅਲਾਵਾ Capital Account ਵਿਚੋਂ ਜਿਹੜਾ ਕਿ 27 ਕਰੋੜ ਦਾ ਹੈ industry ਲਈ ਸਿਰਫ਼ ਇਕ ਕਰੋੜ ਤੇ ਕੁਝ ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ Revenue ਅਤੇ Capital Budget ਦੇ 60 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਵਿਚੋਂ industry ਲਈ ਸਿਰਫ਼ 3 ਫ਼ੀ ਸਦੀ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰਨ ਦਾ provision ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਕਿਸੇ ਵੀ ਮੁਲਕ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਦਾ ਦਾਰੋਮਦਾਰ ਬੁਨਿਆਦੀ ਤੌਰ ਤੇ ਉਸ ਦੀ industry ਦੇ ਵਿਕਾਸ ਤੇ ਹੈ। ਪਰ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਰਵੈਯਾ ਇਸ ਮਦ ਲਈ ਉਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਨਹੀਂ। ਇਸ ਤੋਂ ਅਲਾਵਾ ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਖਰਚ ਹੈ ਇਹ ਵੀ ਜ਼ਿਆਦਾਤਰ establishment, ਕਰਜ਼ੇ ਅਤੇ technical ਤਾਲੀਮ ਲਈ stipends ਦੇਣ ਲਈ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਨੂੰ ਛਡ ਕੇ ਕੋਈ ਵੀ ਕਾਰਖਾਨੇ ਜਾਂ factories ਲਗਾਣ ਲਈ ਕੋਈ initiative ਨਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦਾ ਸਿਵਾਏ sugar factories ਲਈ ਕੁੱਝ ਰੁਪਿਆ ਜ਼ਰੂਰ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਪਰ ਉਹ ਵੀ ਬਹੁਤ ਥੋੜਾ ਹੈ। ਚੂੰਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸਨਅਤ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਲਈ ਕੋਈ ਠੋਸ ਕਦਮ ਨਹੀਂ ਚੁਕੇ ਗਏ ਇਸੇ ਲਈ ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਦੂਜੇ ਮੁਲਕਾਂ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਇਥੇ ਕੋਈ ਵੀ industrial ਵਾਧਾ ਨਹੀਂ ਵੇਖਿਆ।

ਇਸ ਤੋਂ ਅਲਾਵਾ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪੰਜਾਬ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦਾ attitude ਸਨਅਤ ਵਲ ਕਿੰਨਾ ਖਰਾਬ ਹੈ। ਇਹ ਇਸੇ ਗੱਲ ਤੋਂ ਸਾਬਤ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ industry ਵਲ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ private investment ਬਹੁਤ ਥੋੜੀ ਹੈ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਰੁਪਿਆ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚੋਂ ਬਾਹਰ ਚਲਾ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਕਿਸ ਦਾ ਕਸੂਰ ਹੈ ? ਇਹ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਆਪਣਾ ਕਸੂਰ ਹੈ। ਸਾਫ਼ ਜ਼ਾਹਿਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕੀ ਰੁਪਿਆ ਲਗਾਉਣਾ ਵੀ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਜਾਂ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਵੱਲੋਂ encouragement ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਜਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸਹੂਲਤਾਂ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੌਕੇ ਮੁਹੈਯਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਜਿਸ ਕਰਕੇ ਰੁਪਿਆ ਬਜਾਏ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਲੱਗਣ ਦੇ ਬਾਹਰ ਦਿੱਲੀ ਜਾਂ ਹੋਰਾਂ ਪਾਸਿਆਂ ਵੱਲ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਪੁਰਾਣੇ ਚੀਫ਼ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਿਹਾ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣਾ ਕਾਰੋਬਾਰ ਬਾਹਰ ਲੈ ਗਏ ਹਨ। ਮੈਂ ਇਕ ਆਮ ਗੱਲ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਖਾਸ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕੀਂ ਰੁਪਿਆ ਲਗਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੌਕੇ ਮੁਹੈਯਾ ਕੀਤੇ ਜਾਣ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹੌਸਲਾ ਅਫ਼ਜ਼ਾਈ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ।

ਕਰਜ਼ਿਆਂ ਦੀ ਬੜੀ ਦੁਹਾਈ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਕਰਜ਼ੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਦਿੱਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਪਰ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਪਹਿਲੂ ਨੂੰ ਹੀ ਲੈ ਲਓ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗੇਗਾ ਕਿ ਕੀ ਗੱਲ ਹੈ। ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੇ ਆਪਣੇ ਅਦਾਦੋਸ਼ੁਮਾਰ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਸਨ 1952-53 ਵਿਚ ਜੁਲਾਹਿਆਂ ਦੀ ਤਦਾਦ 60,000 ਸੀ ਅਤੇ 5 ਕਰੋੜ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਗਜ਼ ਕਪੜਾ ਤਿਆਰ ਹੋਇਆ ਸੀ। ਇਹ ਤਦਾਦ 1953-54 ਵਿਚ ਐਨੀ ਘਟੀ ਕਿ ਵਰਕਰਾਂ ਦੀ ਤਦਾਦ

ਸਿਰਫ਼ 24,000 ਰਹਿ ਗਈ ਅਤੇ ਕਪੜਾ ਵੀ 2 ਕਰੋੜ ਗਜ਼ ਤਕ ਤਿਆਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਕੀ ਹੋਇਆ ਹੈ? ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਇੱਥੇ ਕਪੜਾ ਹੁਣ ਘੱਟ ਬਣਨ ਲਗ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਹੜੇ ਮਜ਼ਦੂਰ ਉਥੇ employed ਸਨ ਉਹ unemployed ਹੋ ਗਏ ਹਨ। ਇਹ ਹੀ ਹਾਲਤ ਦੂਜੀਆਂ ਸਨਅਤਾਂ ਦੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਫੇਰ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਥੇ industry ਨੇ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਵਿਚ ਇਸ ਕਰਕੇ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਤਦਾਦ 11 ਹਜ਼ਾਰ ਤੋਂ ਵਧ ਕੇ 13 ਹਜ਼ਾਰ ਹੋ ਗਈ ਹੈ, ਪਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਖੱਡੀਆਂ ਤੇ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਮਜ਼ਦੂਰ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਦੀ ਤਦਾਦ ਵਿਚ un-employed ਹੋ ਗਏ ਹਨ ਅਤੇ ਕਪੜਾ ਵੀ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਗਜ਼ ਘੱਟ ਤਿਆਰ ਹੋਣ ਲੱਗ ਪਿਆ ਹੈ। ਬਜਾਏ ਇਸ ਗਲ ਦੇ ਕਿ ਇਥੇ ਦਾ ਤਿਆਰ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਕਪੜਾ ਬਾਹਰ ਭੇਜਿਆ ਜਾਂਦਾ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਲੋੜ ਪੂਰੀ ਕਰਨ ਲਈ ਇਹ ਦੂਜੇ ਸੂਬਿਆਂ ਵਿਚੋਂ ਮੰਗਾਣਾ ਪੈ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਗੱਲ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੀ ਤਰਫੋਂ ਦਿਤੇ ਗਏ ਆਦਾਦੋਸ਼ੁਮਾਰ ਤੋਂ ਪ੍ਰਤੱਖ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਬਾਵਜੂਦ ਇਸ ਗੱਲ ਦੇ ਕਿ ਸਾਡੀ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ depot ਖੋਲੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੋਰ ਕਈ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ, ਅਤੇ ਖੱਡੀਆਂ ਦੇ ਤਿਆਰ ਕੀਤੇ ਕਪੜੇ ਦੀ sale ਨੂੰ ਵੱਧ ਤੋਂ ਵੱਧ ਕਰਨ ਲਈ ਇਹ ਕਈ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਯਤਨ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਪਰ ਫੇਰ ਵੀ ਇਹ industry ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੀ ਸਗੋਂ ਪਿਛੇ ਨੂੰ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਹ ਸਾਫ ਜ਼ਾਹਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਤੇ ਨ ਕਿਤੇ ਸਰਕਾਰ ਦੀ policy ਵਿਚ ਕੋਈ ਕਮੀ ਹੈ। ਆਦਾਦੋਸ਼ੁਮਾਰ ਨੂੰ ਵੇਖ ਕੇ ਆਪ ਨੂੰ ਇਹ ਹੀ ਪਤਾ ਲੱਗੇਗਾ ਕਿ ਕਪੜਾ ਪਹਿਲੇ ਨਾਲੋਂ ਘੱਟ ਤਿਆਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਬੇਕਾਰੀ ਵਧੀ ਹੈ।

ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਸੀਂ ਦੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀਆਂ industries ਕਈ ਇਲਾਕਿਆਂ ਵਿਚ ਖੋਲ੍ਹੀਆਂ ਜਾ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਤਰਫੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ। ਜ਼ਿਲਾ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਚ ਕਾਗਜ਼ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਲਈ ਇਕ ਖਾਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਘਾ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਪਰ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਕਾਗਜ਼ ਬਨਾਣ ਦੀ ਮਿਲ ਲਗਾਣ ਲਈ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੀ। ਮੈਂ ਉਥੇ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕ ਆਪਣੇ initiative ਤੇ ਕਈ ਕੰਮ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਪਰ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਮਦਦ ਨਹੀਂ ਦੇ ਰਹੀ। ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਕਈ ਆਦਮੀ ਫਨਾਇਲ ਆਪਣੇ initiative ਤੇ ਤਿਆਰ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ। ਜੇਕਰ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਕਰੇ ਤਾਂ ਇਹ ਕੰਮ ਬੜਾ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਗੱਲ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਖੁਦ ਮੰਨੀ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ agricultural implements ਭੀ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਵਾਲੀ engineering industry ਪਹਿਲੇ ਨਾਲੋਂ ਪਿੱਛੇ ਗਈ ਹੈ। ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੀ ਤਰਫੋਂ ਦਿਤੇ ਗਏ ਆਦਾਦੋਸ਼ੁਮਾਰ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੀ production ਪਹਿਲਾਂ ਨਾਲੋਂ ਘੱਟ ਹੋਈ ਦਸੀ ਗਈ ਹੈ। ਇਸ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਮਾਰਕਿਟ ਨਾ ਰਹਿਣ ਕਰ ਕੇ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਅਲਾਵਾ ਹੋਰ ਵੀ ਕਈ ਵਜ੍ਹਾ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਤੇ ਪੈਂਦੀ ਹੈ। ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ ਬਿਜਲੀ ਦੇ rate ਵੀ ਅਜੀਬ ਰੱਖੇ ਹੋਏ ਹਨ। ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ਸਨਅਤਾਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਬਿਜਲੀ ਨਾਲ ਚਲਦੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਮਹਿੰਗੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਪਰ ਵੱਡੀਆਂ ਮਿਲਾਂ ਨੂੰ, ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਧਾਰੀਵਾਲ ਦੀ ਮਿਲ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਸਸਤੀ ਦਿੱਤੀ

[ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ]

ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਫੇਰ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਆਪ ਤਾਂ industry ਖੋਲ੍ਹ ਨਹੀਂ ਸਕਦੀ । ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਆਪਣੇ ਆਪ ਕਈ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ industries ਜਾਰੀ ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ । ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ sewing machines ਅਤੇ cycle parts ਦੀ industries ਨੇ ਪਹਿਲੇ ਨਾਲੋਂ ਜ਼ਰੂਰ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪਣੇ initiative ਤੇ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਲੋਕ ਜਿਹੜੇ ਇਹ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਅਨਪੜ੍ਹ ਹਨ । ਉਹ ਆਪਣੇ ਆਪਣੇ ਢੰਗ ਨਾਲ cycle parts ਤਿਆਰ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਜਾਲੰਧਰ ਹਰੀਜਨ colony ਵਿਚ ਮੈਂ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਇਕ party cycle parts ਤਿਆਰ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ, ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ parts ਤੇ ਉਹ ਆਪਣਾ ਨਾਂ ਨਹੀਂ ਲਿਖਦੀ ਕਿਉਂ ਜੋ ਉਹ ਆਪਣੇ ਤਿਆਰ ਕੀਤੇ parts ਕਿਸੇ foreign company ਨੂੰ supply ਕਰਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਲੋਕ independently industry ਵਿਚ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਸਾਰੀਆਂ ਸਨਅਤਾਂ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਆਪਣੇ ਆਪ ਖੋਲ੍ਹੀਆਂ ਹਨ ਪਰ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਤਰਫੋਂ ਕੋਈ ਇਮਦਾਦ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ । ਬਜਟ ਵਿਚ ਜਿਹੜਾ ਰੁਪਿਆ industries ਲਈ ਰਖਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਉਹ ਤਿੰਨ ਤਰੀਕਿਆਂ ਨਾਲ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਕੁੱਝ ਤਾਂ ਉਹ Industries Department ਦੀ establishment ਅਤੇ ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਉਤੇ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ, ਕੁੱਝ ਇਹ loans ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਬਾਕੀ ਦੀ ਸਾਰੀ ਰਕਮ ਕੁੱਝ ਲੜਕਿਆਂ ਨੂੰ studies ਲਈ stipends ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਦੱਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਤਿੰਨ students ਉਪਰ further training ਲਈ ਦੋ ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੀ ਆਪਣੀ institutions ਕਿਸੇ ਕੰਮ ਦੀ training ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੀਆਂ । ਜਿਥੋਂ ਤੱਕ ਕਰਜ਼ਿਆਂ ਦਾ ਤੁਅਲਕ ਹੈ ਇਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਆਪਣਿਆਂ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਦਿੱਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪ ਇਹ ਸੁਣ ਕੇ ਹੈਰਾਨ ਹੋਵੋਗੇ ਕਿ ਇਹ industrial purposes ਦੇ ਲੋਨ ਕਿਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦਿੱਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ? ਇਹ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਹੋਟਲ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਅਤੇ ਲਾਂਡਰੀ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ । ਬਾਕੀ ਕਿਸੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਹੋਟਲ ਤੇ ਲਾਂਡਰੀ industries ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਗਿਣੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ, ਪਰ ਸਾਡੀ ਪੰਜਾਬ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ industries ਵਿਚ ਗਿਣਦੀ ਹੈ । ਅਸਲੀ productive industries ਉਹ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾਣ ਅਤੇ ਜਿਹੜੀਆਂ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ produce ਕਰਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਇਸ ਵੇਲੇ ਗ਼ੈਰ ਮੁਲਕਾਂ ਤੋਂ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹੋਣ । ਪਰ ਸਾਡੀ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਇਹੋ ਜਿਹੀ industries ਲਈ ਕਰਜ਼ੇ ਨਹੀਂ ਦੇਂਦੀ । ਇਹ ਤਾਂ ਹੋਟਲ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ laundry ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇਂਦੀ ਹੈ । ਇਹ ਤਰੀਕਾਕਾਰ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਸਾਡੀ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ ਇਸ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਅਪਣਾਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਮਦਦ ਨਾਲ ਤਿੰਨ ਫੀ ਸਦੀ ਤਰੱਕੀ ਵੀ industries ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹੋਈ । ਇਹ ਸਾਰੀ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਆਪ ਹੀ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਚੀਜ਼ ਇਸ ਗੱਲ ਤੋਂ ਸਾਫ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਆਪ ਦੇਖੋ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੀ Central Workshop ਵਿਚ ਜਿਥੇ 1946 ਵਿਚ 5 ਹਜ਼ਾਰ ਮਜ਼ਦੂਰ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਸੀ ਉਥੇ ਹੁਣ 15 ਸੌ ਮਜ਼ਦੂਰ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਇਹ ਤਰੱਕੀ industries ਵਿਚ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੀ Central

Workshop ਨੂੰ ਹੁਣ Central Government ਆਪਣੇ ਹੱਥ ਵਿਚ ਲੈਣ ਲਗੀ ਹੈ ਕਿਉਂ ਕੇ ਉਸ ਨੇ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਉਹ workshop ਨਹੀਂ ਚਲਾ ਸਕੀ। ਸਾਡੀ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਕਾਬਲ ਵੀ ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਕੋਈ industry ਆਪ ਚਲਾ ਸਕੇ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Central Government ਨੂੰ ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਮਜਬੂਰਨ ਕਰਨਾ ਪਿਆ ਹੈ । ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੀ workshop ਵਰਗੀਆਂ workshops ਸਾਰੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਬੜੀਆਂ ਘੱਟ ਹਨ । ਇਹ ਇਸ ਲਈ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿਉਂ ਜੋ ਇਕ ਤਾਂ ਉਥੇ ਕੰਮ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਘਟ ਗਈ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿੰਨੀ capacity ਮਾਲ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਦੀ ਇਸ workshop ਦੀ ਹੈ ਉੱਨਾ ਮਾਲ ਉਥੇ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਰਿਹਾ । ਪੰਜਾਬ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਇਸ ਸਾਰੀ workshop ਨੂੰ ਵਰਤੋਂ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਸਕੀ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਵਿਚ ਇਹ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾਵਾ ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿ ਅਸਾਂ industries ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਦੇਣ ਲਈ ਇਹ ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਕੀਤਾ ਹੈ ।

ਫੇਰ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, industries ਨੂੰ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇਣ ਲਈ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਕ Financial Corporation ਖੋਲ੍ਹੀ ਹੋਈ ਹੈ । ਜਿੰਨਾ ਰੁਪਿਆ ਉਸ ਲਈ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਸੀ ਉਸ ਤੋਂ ਉਹ ਕਰਜ਼ੇ ਪੂਰੇ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇ, ਇਸ ਲਈ ਉਹ supplementary demand ਰਾਹੀਂ ਉਸ ਦਿਨ ਪੂਰੇ ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ ਅਤੇ ਕੁੱਝ ਇਸ ਸਾਲ ਦੇ ਬਜਟ ਵਿਚੋਂ ਪੂਰੇ ਕੀਤੇ ਜਾਣਗੇ । ਉਹ ਰੁਪਿਆ ਜਿਹੜਾ ਕਿ Corporation ਦੇ ਹਿੱਸੇਦਾਰਾਂ ਨੇ ਦੇਣਾ ਸੀ ਉਹ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਅਤੇ ਉਹ ਘਾਟਾ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਸਰਕਾਰੀ ਖਜ਼ਾਨੇ ਵਿਚੋਂ ਰੁਪਿਆ ਲਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੀ ਇਹ policy ਤਾਂ ਸਾਡੀ ਸਮਝ ਵਿਚ ਆਉਣੀ ਨਹੀਂ । ਬਜਾਏ ਇਸ ਗਲ ਦੇ ਕਿ ਇਸ Corporation ਵਿਚੋਂ ਕੁਝ ਰੁਪਿਆ ਸਰਕਾਰੀ ਖਜ਼ਾਨੇ ਵਿਚ ਆਉਂਦਾ ਸਗੋਂ ਇਥੋਂ ਹੋਰ ਰੁਪਿਆ ਦਿਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਸ ਤੋਂ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਵੀ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ Corporation ਲਈ ਬੜੇ ਤਜਰਬਾਕਾਰ ਆਦਮੀ ਰੱਖੇ ਗਏ ਹੋਣਗੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਨਖਾਹਾਂ ਤੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੋਵੇਗਾ । ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਤੋਂ ਕੁਝ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ । ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਬੇਕਾਰੀ ਘੱਟ ਕਰਨ ਲਈ ਕੁੱਝ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਅਤੇ ਇਥੇ ਸਨਅਤਾਂ ਵਿਚ ਹੋਈ ਕੋਈ ਤਰੱਕੀ ਨਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਆਈ ।

ਫੇਰ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, artificial silk ਤੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ ਜਿਹੜੀ Excise Duty ਲਗਾਈ ਹੋਈ ਹੈ ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਇਸ duty ਤੋਂ ਬਚਨ ਲਈ ਵੱਡੀਆਂ ਵੱਡੀਆਂ ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਦੇ ਮਾਲਕਾਂ ਨੇ ਆਪਣੀਆਂ ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਨੂੰ ਵੰਡ ਕੇ ਛੋਟੇ ਛੋਟੇ ਹਿੱਸਿਆਂ ਵਿਚ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਇਕ ਫੈਕਟਰੀ ਵਿਚ ੧੦੦ ਖੱਡੀਆਂ ਪਹਿਲੇ ਲਗੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਸਨ ਤਾਂ ਉਥੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਸ ਨੂੰ ਦਸਾਂ ਹਿੱਸਿਆਂ ਵਿਚ ਵੰਡ ਕੇ ਦਸ ਦਸ ਖੱਡੀਆਂ ਵੱਖਰਿਆਂ ਵੱਖਰਿਆਂ ਨਾਂਵਾਂ ਤੇ ਚਲਾ ਲਈਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਮਾਲਕਾਂ ਤੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਵਿਚ ਝਗੜੇ ਹੋਣ ਲੱਗ ਪਏ ਹਨ, ਕਿਉਂ ਜੋ ਉਹ ਹੁਣ ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਨਹੀਂ ਰਹੀਆਂ ਉਹ ਹੁਣ ਖੱਡੀਆਂ ਕਹਿਲਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਜਿਸ ਕਰਕੇ Factories Act ਥੱਲੇ ਜਿਹੜੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਮਜਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਮਿਲਦੀਆਂ ਸਨ ਉਹ ਹੁਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਹੈ । ਇਸ

[ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ]

ਲਈ ਬਾਕਾਇਦਾ ਤੌਰ ਤੇ ਕੋਈ ਤਰੀਕਾ ਸੋਚਿਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਸੋ ਸੋ ਜਾਂ ਦੋ ਦੋ ਸੋ ਖਡੀ ਵਾਲੀ/factories ਨੂੰ ਕਾਰਖਾਨਾ ਕਿਹਾ ਜਾਏ ਤੇ ਘਟ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਇਹ ਕੋਈ ਠੀਕ ਤਰੀਕਾ ਕਾਰ ਨਹੀਂ। ਇਹ ਤਾਂ industry ਨੂੰ ਤਬਾਹ ਕਰਨ ਵਾਲਾ attitude ਹੈ।

ਇਕ ਹੋਰ ਚੀਜ਼ ਹੈ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਸ/ਨੂੰ ਵੇਖ ਕੇ ਆਪ ਨੂੰ ਹੈਰਾਨਗੀ ਹੋਵੇਗੀ ਉਹ ਹੈ ਕਪੜਾ ਬੁਨਣ ਵਾਲੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਮਜ਼ਦੂਰੀ ਦਾ ਘਟਾਇਆ ਜਾਣਾ। ਜਿਥੇ ਪਹਿਲੇ ਇਕ ਗਜ਼ ਕਪੜਾ ਬੁਣਨ ਦੀ ਮਜ਼ਦੂਰੀ ਸਾਢੇ ਚਾਰ ਆਨੇ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਸੀ ਉਹ/ਹੁਣ ਘਟਾ ਕੇ -/1/6 ਫੀ ਗਜ਼ ਕਰ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ। ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਮਜ਼ਦੂਰੀ ਭਾਵੇਂ ਹੋਰ ਘਟਾ ਕੇ ਇਕ ਪੈਸਾ ਵੀ ਕਰ ਦੇਵੇ ਇਸ/ਨਾਲ industries ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਣਗੀਆਂ। ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰ ਲੜਨਗੇ, ਹੜਤਾਲਾਂ ਕਰਨਗੇ ਅਤੇ ਉਹ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰਨਗੇ। ਇਸ ਵੇਲੇ ਵੀ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਈ ਬਹਾਨੇ ਲਗਾ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਜ਼ਦੂਰੀ/ਕੱਟ ਲਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਆਪ ਨੂੰ ਇਹ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਇਹ ਸਮਝੇ ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਇਕ ਆਨਾ ਜਾਂ ਦੋ ਆਨੇ ਮਜ਼ਦੂਰੀ ਦੇ ਕੇ ਕੋਈ industry ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕੇਗੀ ਤਾਂ/ਇਹ ਭੁਲੇਖੇ ਵਿਚ ਹੈ।

ਫਿਰ rates ਵੇਖੋ। $4\frac{1}{2}$ ਆਨੇ ਤੋਂ $1\frac{1}{2}$ ਆਨੇ ਤੱਕ ਆ ਗਏ ਹਨ। ਫਿਰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਮਜ਼ਦੂਰ ਲੜਦਾ ਹੈ, Illegal lockouts ਹੁੰਦੇ ਹਨ, ਛਾਂਟੀਆਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ ਤੇ ਜੇਕਰ/ ਕੁੱਝ ਮਜ਼ਦੂਰ ਆਪਣੀ ਹਿਫਾਜ਼ਤ ਲਈ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਪੁਲਿਸ ਚੁੱਕ ਉਸ ਨੂੰ ਜੇਲ੍ਹ ਵਿਚ ਪਾ ਦਿੰਦੀ ਹੈ। ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਹੜਤਾਲਾਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ, ਦਿਨ ਜ਼ਾਇਆ ਹੁੰਦੇ ਹਨ, ਪੈਦਾਵਾਰ ਘਟਦੀ ਹੈ/ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਤਰੀਕਾਕਾਰ ਗ਼ਲਤ ਹੈ। ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰਾਂ ਦੀਆਂ reports ਤੇ ਪੁਲਿਸ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰਦੀ ਹੈ। ਫਿਰ ਵਕਾਰ ਦਾ ਸਵਾਲ ਲੈ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਝਗੜਾ ਵਧਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਮਜ਼ਦੂਰ ਦੀਆਂ ਮੰਗਾਂ ਪੂਰੀਆਂ ਨਹੀਂ/ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ। ਇਹ industrial policy ਦਾ ਜੋ ਕਾਨੂੰਨ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ ਵਜ਼ਨ ਨਹੀਂ। Labour ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਘੱਟ ਹਨ, ਜੁਰਮਾਨੇ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ, ਸਹੂਲਤਾਂ ਵਲ ਬਿਲਕੁਲ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ। ਵੱਡੇ ੨/ ਮਾਲਕ ਕਿਸੇ ਨਾ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਝਗੜਾ ਪਾ ਕੇ ਕੰਮ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟ ਬਣਦੇ ਹਨ, illegal lockouts ਕਰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਜੋ ਕਾਨੂੰਨ ਹੈ ਉਹ ਮਜ਼ਦੂਰ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਹੀ ਕੰਮ ਕਰਦਾ ਹੈ।

ਫਿਰ Excise Duty ਲਗਾਈ/ਸੀ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਮਾਲਕਾਂ ਨੇ ਉਸ ਤੋਂ ਬਚਣ ਲਈ ਆਪਣੇ ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਨੂੰ 5, 5 ਜਾਂ 7, 7 ਖੱਡੀਆਂ ਦੇ units ਵਿਚ ਬਦਲ ਲਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਾਨੂੰਨ ਦੀ ਉਲੰਘਣਾ ਹੁੰਦੀ ਹੈ।

Labour ਅਤੇ ਮਾਲਕਾਂ ਦੇ ਝਗੜੇ ਸਰਕਾਰ ਦੀ policy ਕਰਕੇ ਵਧ ਰਹੇ ਹਨ, ਜੋ ਕਾਨੂੰਨ ਹੈ ਉਹ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਹੀ ਕੰਮ ਆਉਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬੇਕਾਰੀ ਵਧ ਰਹੀ ਹੈ, ਸਨਅਤ ਪਿਛਾਂਹ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ, ਅਤੇ ਮੁਲਕ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ।

**श्री राम प्रकाश** (मोलाना) : स्पीकर साहिब, हमारे देश में बेरोजगारी बड़े ज़ोर शोर से बढ़ रही है। आप जानते हैं कि हमारी 85 फीसदी आबादी देहातों में बसती है। उस में से कुछ तादाद ऐसी है जो खेती बाड़ी पर गुज़ारा करती है और बाकी तकरीबन सब बेकार हैं। तमाम मुल्क में इस भयानक मर्ज़ का असर हो रहा है और हमें यह सोचना है कि इसे कैसे दूर किया जाये। हमारी सरकार ने इसे दूर करने के लिये दस्तकारी के लिये रुपया रखा है मगर सवाल यह है कि सरकार से कर्ज़ा कैसे हासिल किया जाये। सरकार ने कारखानेदारों को काफी ज्यादा रुपया कर्ज़ दिया है मगर छोटे आदमी, जिस की कि हमें माली हालत दुरुस्त करनी है, की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया। चाहिये तो यह था कि गरीबी दूर करने के लिये गरीबों को मदद दी जाती, कर्जे दिये जाते, लेकिन ऐसा नहीं हुआ। सरकार ने जो रुपया कर्ज़े के लिये रखा है, उस में से गरीबों को कर्ज़ा मिलना मुश्किल है, क्योंकि वह कर्ज़ा हासिल करने के लिये ज़मानत नहीं दे सकते। स्पीकर साहिब, मेरी constituency में Community Project का काम बड़ी तेज़ी से चल रहा है और उस में सरकार ने बहुत सा रुपया industry के लिये रखा है मगर अफसोस की बात है कि हजारों दरखास्तें Project Officer, Director साहिब को देने पर भी कि जिस से गांव में कर्ज़ ले कर छोटी दस्तकारी चालू की जाए, जिस से बेरोजगारी दूर हो—उन लोगों को अब तक कर्जे नहीं मिले। जब सरकार ने यह रुपया सिर्फ उन्हीं लोगों के लिये रखा है ताकि उन की दस्तकारी बढ़ सके तो कर्ज़े उन्हें न देने से इस का क्या फायदा? स्पीकर साहिब, मेरे इलाके के अन्दर चमड़ा रंगने का काम काफी होता है। वे लोग चाहते हैं कि उन्हें चमड़े की supply अच्छे तरीके से मिले। उन की अच्छी training हो मगर वहां कोई ऐसा centre नहीं खोला गया कि जिस में उन को training दी जा सके।

आप जानते हैं कि मेरे इलाके में एक Sugar Mill है और उस में हमारे अपने इलाके का गन्ना नहीं पहुंचता, U. P. की तरफ से आता है। नतीजा यह है कि मेरे इलाके का गन्ना अप्रैल और मई के महीनों में सूख जाता है। तो इस के लिये अगर आप मुनासिब समझें तो एक ऐसा ही कारखाना और लगा दें। इस से यहां गन्ना सूखने से बच जायगा, चीनी की कमी भी दूर होगी।

इस के लिये मैं यह कहना चाहता हूं कि जितने बड़े २ कारखाने हैं वहां पर कारखानेदारों के रिश्तेदार ही मुलाज़िम रखे जाते है, यानी सिफारिश चाहिये। अगर हमारे इलाके के लोग उस कारखाने में नौकर रखे जायें तो वहां की बेरोज़गारी दूर हो सकती है।

अन्त में मेरा सरकार से निवेदन है कि अगर देश में से बेरोज़गारी को दूर करना है तो सब से पहले छोटे २ आदमियों को कर्जे दिये जाएं और ज़मानत की जो शर्त है उसे नर्म किया जाए।

**श्री केशो दास** (पठानकोट) : स्पीकर साहिब, आज जो बेकारी बढ़ रही है उस का एक कारण है और वह यह है कि सरकार ने जो रुपया कर्ज देने के लिये रखा हुआ है, वह बड़े २ सरमाएदारों और कारखानेदारों को दिया जाता है। मैं समझता हूं कि यह फौरन बन्द कर दिया जाये और सरकार Co-operative societies के ज़रिये कारखाने चलाये या 51 per cent

[श्री केशो दास]
हिस्सा अपने पास रखे जिस से पैसा जाया न हो और मुल्क की पैदावार बढ़ सके। स्पीकर साहिब, कोई मुल्क तिजारत के बगैर जिन्दा नहीं रह सकता। एशिया के अन्दर सिवाए जापान के हमारा और कोई मुकाबला नहीं कर सकता था लेकिन जापान भी जंग की वजह से खत्म हो गया। अब हिंदुस्तान का कोई मुल्क एशिया में मुकाबला नहीं कर सकता, लेकिन हिंदुस्तान के व्यापारी पहले पहले नमूना तो अच्छा भेजते हैं मगर उस के बाद माल खराब supply करते हैं। इस की जिम्मेदार गवर्नमेंट है, यह checking क्यों नहीं करती। माल गंदा भेजने से हमारे मुल्क की तिजारत पर धब्बा आता है और बढ़ती हुई तिजारत रुक जाती है। जो माल कारखानों के अन्दर पैदा होता है वह सारा गवर्नमेंट खरीदे और मुनासिब टैक्स लगाकर बेचे। आज taxes का बोझ जारी है। यह दूर किया जा सकता है और तिजारत भी बढ़ सकती है।

आज मजदूरों को कोई सहूलतें नहीं। वह अगर मांग करें तो कारखानेदार यह कहता है 'तुमने थान चोरी किया है' और उस बेचारे की तनखाह में से उस की कीमत काट लेता है और उसे निकाल देता है या ज्यादा से ज्यादा एक महीने की तनखाह दे कर निकाल देता है। मैं समझता हूं कि निकालने के लिये 6 महीने का नोटिस होना चाहिये या अगर पहले निकालना हो तो उसे 6 महीने की तनखाह दी जानी चाहिये।

दूसरी चीज जिस की तरफ मैं सरकार का ध्यान दिलाना चाहता हूं वह यह है कि कई केसों में दो दो साल और चार २ साल लग जाते हैं। इस से काम में बहुत difficulty पेश आती है। मैं यह समझता हूं कि इन मुकदमों का जो Tribunal के पास जाए पन्द्रह बीस दिन में फैसला हो जाना चाहिये और अगर यह देखा जाए कि Tribunal के पास cases बहुत ज्यादा हैं तो इन मुकदमों का फैसला करने के लिये छोटे Tribunal बनाए जाने चाहियें ताकि cases का फैसला होने में देरी न लगे और लोग दो २ या तीन २ साल suffer न करें और मुल्क की पैदावार को नुकसान न हो।

फिर स्पीकर साहिब, हड़तालें होती हैं, और काम बन्द हो जाता है। इस से काम को बहुत हानि होती है। स्पीकर साहिब, आप जानते हैं कि मालिक और मजदूर में कई बार कोई फैसला नहीं होता, और इस तरह से देश में development का काम रुक जाता है। इस लिये मेरा सुझाव है कि पहले तो नसीहत से या और किसी अच्छे ढंग से हड़ताल को रोकने या हटाने का यत्न किया जाए और अगर इस तरह करने से कोई लाभ न हो तो गवर्नमेंट उस establishment को एक हफ्ता के बाद अपने कब्ज़ा में ले ले। और इस तरह से मुल्क की industrial development में रोक नहीं पड़ेगी और काम चलाया जा सकेगा।

इस के बाद मैं गंदा बरोज़ा और बांस की industry की तरफ आता हूं। गंदे बरोज़े के कारखाने लगाये जा सकते हैं। इस के लिये गंदा बरोज़ा मेरे इलाके में अधिक मिलता है। और खेल के सामान की industry को सरकार की मदद से और बढ़ाया जा सकता है। इस के सम्बन्ध में मैं एक चेतावनी देना चाहता हूं कि कई कारखानेदार Excise Duty और अन्य टैक्सों से बचने के लिये अलहदा अलहदा कारखाने लगा देते हैं। इस लिये मेरा सुझाव

यह है कि सरकार की ओर से जो रुपया industry के लिये दिया जा रहा है वह इस तरह distribute किया जाए कि सब कारखानेदारों को रुपया मिल जाये। यह न हो कि एक ही मालिक को अलहदा २ कारखानों के नाम पर अधिक रुपया मिल जाये। इस के लिये मैं यह सुझाव भी देना चाहता हूं कि यह रुपया Co-operative Societies बना कर distribute किया जाए जिन Co-operative Societies में 51 प्रतिशत सरकार का हिस्सा हो। इस तरह रुपए की बांट से जो सरकार की Excise Duty में evasion होता है वह भी न हो सकेगा और लोगों को भी शिकायत न होगी कि यह रुपया ठीक तरह से नहीं बांटा गया और लोगों को नहीं मिला। इस तरह की Co-operative Societies बनाने से गवर्नमेंट को लाखों रुपए की बचत हो सकती है।

इस के बाद tannery की industry है। चमड़ा रंगने का काम है इसके लिये कच्चा माल भी हमारे यहां available है और यह कच्चा माल दूसरे मुल्कों को जाता है। अगर सरकार इस industry की ओर ध्यान दे तो मैं समझता हूं कि इस कच्चे माल से हम tannery की industry को promote कर सकते हैं और State को लाभ हो सकता है।

अन्त में मैं आप का thanks अदा करता हूं कि मुझे अपने विचार प्रकट करने का समय दिया गया। और साथ ही आशा करता हूं कि सरकार मेरे सुझावों की ओर ध्यान देगी।

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** (आदमपुर) : स्पीकर साहिब, हमारा मुल्क undeveloped industry की वजह से गरीबी का शिकार हो रहा है। और तमाम social बीमारियों की जड़ गरीबी है। हमारी morality को नीचा करने का कारण भी यही है इस लिये गरीबी को दूर करने के लिये हमें अपनी State को industrial तौर पर develop करना चाहिये। पहले पांच साला प्लान के अन्दर agricultural development करने का programme रखा गया था लेकिन अब जब दूसरी Five-Year Plan तैयार की जा रही है तो यह कहा जा रहा है कि यह industrial development के लिये है। मैं इस के मुताबिक इतना अर्ज़ करना चाहता हूं कि इबतदाई तौर पर मैं इस के असूल को मानता हूं, लेकिन जहां तक इस की planning का सम्बन्ध है इस में सब essential points को discuss करना ज़रूरी था लेकिन नहीं किया गया है। इस में industrial development करने के लिये सब difficulties को discuss करना चाहिये था और उन की remedies निकालनी चाहियें थीं। इस में मेरा यह ख्याल है कि industry जो develop की जाएगी इस में trade fluctuation होगी। इस fluctuation को 2nd Five-Year Plan में सामने रखने की ज़रूरत है। जब तक हम trade depression को दूर करने के लिये plan नहीं बनायेंगे तब तक हमारी industry में flow नहीं आएगा और development रुक जाएगी। और इस तरह industrial fluctuation के रहने से जो development हम लाना चाहते हैं वह न हो सकेगी। इस लिये हमें इस चीज़ की ज़रूरत है कि हम किसी तरह अपने national dividend को बढ़ाएं।

[प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी]
अगर हम चाहते हैं कि देश की population में बढ़ती हुई unemployment को रोका जाए तो इस का इलाज यही है कि National Dividend को बढ़ाया जाए। Unemployment एक ऐसी बीमारी है जिस से man power idle हो जाती है और national loss होता है। न सिर्फ़ यही इस का असर efficiency of the State पर पड़ता है और देश की intellectual life blunt हो जाती है। National dividend ही एक चीज़ है मुल्क की intellect को sharpen करने के लिये। इस लिये dividend को बढ़ाने के लिये industrial development की ज़रूरत है। Industrial development life का एक basic cause है जिस की तरफ ज़्यादा से ज़्यादा तवज्जुह की ज़रूरत है। हमने आज देखना है कि हमारा present system of industrialisation unplanned है और well-planned न होने की वजह से तकलीफ हो रही है। अगर हमारी industrialisation का system well-planned हो जाए तो मैं समझूंगा कि हमारी गवर्नमेंट ने industrialisation की तरफ ठीक और right direction में कदम उठाया है। आज जो कदम सरकार industrialisation की तरफ उठा रही है वह slow है। मुझे खुशी है कि हमारे नए फिनांस मिनिस्टर साहिब इस तरफ तवज्जुह दे रहें हैं, लेकिन इस pace को accelerate करने की ज़रूरत है। हमारी industrial development की रफतार slow होने से हम इस दौड़ में पीछे रह जायेंगे। Industrial race के अन्दर और बहुत से मुल्क कहीं के कहीं तक चले जायेंगे। सारी world में इस तरफ बहुत तेज़ी से कदम बढ़ाए जा रहे हैं। इस लिये मेरी दरखास्त है कि हमें इस factor को ignore नहीं करना चाहिये। अगर हम इस तरह से industrialisation को well-planned न करेंगे तो हम बाकी मुल्कों के मुकाबिला में कहीं के न रहेंगे। इस लिये हमें pace को accelerate करना चाहिए और ऐसी रफतार रखनी चाहिये कि जिस से हम पीछे न रह जाएं।

**अध्यक्ष महोदय** : आप तो मेरी तरफ मुंह ही नहीं करते। यह बहुत अच्छा होगा कि कभी आप मेरी तरफ भी देख लिया करें। (The hon. Member never looks towards me. It would be better if he sometimes looks towards the Chair also.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : अगर इस loud-speaker को आप की तरफ रख दिया जाए तो मैं उधर मुंह कर लूं (हंसी)।

**अध्यक्ष महोदय** : आप का मुंह तो speaker की तरफ चाहिए न कि loud-speaker की तरफ़ (He should face the Speaker and not the loud-speaker.) (*Laughter*)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : जनाब यह तो double सा role है कि मुंह स्पीकर की तरफ भी हो और loud-speaker की तरफ भी। मेरी seat ही ऐसी है कि ज़रा सा बोलते वक्त मुंह loud-speaker की तरफ करना पड़ता है (हंसी)। तो मैं यह कह रहा था कि industrial development के लिये हमें planning अच्छी तरह करनी चाहिये।

इस के बाद एक और अर्ज़ करना चाहता हूं कि industrial development के लिये public और private sectors की बहुत अरसा के लिये ज़रूरत रहेगी।

इस लिये private sector को eliminate नहीं किया जा सकता और कोई भी गवर्नमेंट सिर्फ public sector से industrial तौर पर तरक्की नहीं कर सकती और अगर private sector को जारी रखा जाए तो इस से स्टेट की industrial life तरक्की कर सकती है। और इस तरह से monopolistic systsem को खत्म किया जा सकता है। लेकिन अगर monopolistic system को जारी रखा जाए तो State तरक्की नहीं कर सकती। इस लिये इस पर State के control की ज़रूरत है। और strict control की ज़रूरत है। इस लिये मेरा यह सुझाव है कि अगर सरकार के revenue के अन्दर private sector अच्छी तरह contribute करता है तो कोई वजह नहीं कि private sector के लिये provide न किया जाए। इस लिये मेरी दरखास्त है कि private sector को discourage न किया जाए और इस पर सरकार का control और supervision रखा जाए। इस तरह industries में private sector को encourage करने से industrial development को तरक्की दी जा सकती है।

एक चीज़ और मैं अपनी गवर्नमेंट के सामने रखना चाहता हूं, वह यह है कि सरकार मुल्क के सामने industrial planning की स्कीम रख रही है इस में private sector के काम में गवर्नमेंट दखल दे रही है जिस से कोई लाभ होने वाला नहीं। इस तरह laissez faire system नहीं रहेगा और laissez faire system न रहने से थोड़ा काम करने वाली industry जिस में पहले increasing returns थीं अब diminishing returns रह जायेंगी। फिर उन पर तरह तरह के टैक्स हैं। इस लिये मेरा यह सुझाव है कि जो कोई industry में increasing returns करता है उसे सरकार की तरफ से subsidy दी जानी चाहिये क्योंकि पहले prices ज़्यादा होती हैं फिर increasing returns से prices कम हो जाती है। Production ज़्यादा हो जाने से भी prices कम हो जाती हैं। इस लिये इस बात की ज़रूरत है कि जहां increasing returns हों वहां पर subsidy दी जाए ताकि उस industry में काम करने वालों को नुकसान न हो और जहां पर diminishing returns हों वहां पर टैक्स ज़्यादा लगाये जाएं क्योंकि diminishing returns से industrialisation को नुकसान पहुंचता है। यह economics का एक basic असूल है इस की तरफ ध्यान देने की ज़रूरत है।

**अध्यक्ष महोदय** : आप तो गहरे सिद्धांतों में चले गए हैं। (The hon. Member is going deep into the basic principles.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी**: जनाब स्पीकर साहिब, यह तो basic चीज़ है और इस को जब तक न देखा जाएगा industrial development नहीं हो सकेगी। इस के बिना बीमारी दूर न होगी। अगर हम ने development की तरफ बढ़ना है तो इस चीज़ की ज़रूरत होगी कि इन ills को देखा जाए और दूर किया जाए।

[प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी]

जब depression आता है तो industrial fluctuation हो जाती है unemployment बढ़ जाती है। इस चीज़ के लिये मैं कहूंगा कि planning की बहुत ज़रूरत है। पहली बात तो यह है कि अगर आपने industrial development करनी है तो पहले लोगों को confidence में लें। जब तक आप लोगों को confidence में नहीं लेंगे आप को support नहीं मिलेगी। इस लिये इस चीज़ की बड़ी ज़रूरत है। फिर एक बड़े समझदार economist ने कहा है कि tears के बगैर कोई industrial planning कामयाब नहीं हो सकतीं। 'No planning without tears'. जब आप लोगों को इस काम के लिये अपने confidence में लेंगे उन को पता लगेगा कि यह जो काम हो रहा है उन का अपना है और इस का फल हम ने ही खाना है; तो इस तरह लोगों के अन्दर enthusiasm आ जायेगा, वह दिन रात एक करके काम में लगेंगे, हटेंगे नहीं, उन को लगन हो जायेगी। जर्मनी में देखें, रूस में देखें और अमरीका वगैरह में देखें, लोग दिन रात, मजबूरी से नहीं शौक से, काम में लगे रहते हैं, मरते हैं मगर परवाह नहीं करते; उन को शौक पैदा हो जाता है कि यह सब कुछ हमारी भलाई का ही सामान है। इस लिये अगर आप ने planning करनी है तो आप लोगों में शौक पैदा करें।

मेरा दूसरा point है statistical information का। industrialisation के लिये statistical information का इकट्ठा करना बहुत ही ज़रूरी चीज़ है। जब depression आता है तो economic crisis आ जाता है। इस का असर सारी दुनिया पर पड़ता है। Market खत्म हो जाती है। तो उस वक्त के लिये statistical information का इकट्ठा करना बहुत ज़रूरी है और आप इस की मदद से काफी मुश्किल दूर कर सकते हैं। आप को पता हो कि अपने मुल्क में ही कौन सी state में कौन सी चीज़ की ज़रूरत है और वहां से कौन सी ली जा सकती है। अपनी needs का survey करें। एक सूबा की trade दूसरे से करें। एक सूबा की चीज़ दूसरे सूबा की चीज़ से exchange करें। अगर आप resources की information इकट्ठी करें और needs की भी करें तो आप देखेंगे कि हिंदुस्तान के अन्दर ही आप की trade तरक्की करेगी। हिंदुस्तान में काफी आबादी है, काफी माल की खपत हो सकती है मगर इस के लिये इस information का होना लाज़मी है। हिन्दुस्तान के resources बड़े vast and varied हैं जो exploit नहीं हुए हैं। इन resources की वजह से ही दुनिया की आँख हिंदुस्तान पर रही और जो भी आया इसे लूटता रहा। हमारे resources बड़े हैं और man power बड़ी भारी है। अगर ज़रूरत है तो इस वक्त statistical figures और data के इकट्ठा करने की हैं।

मैं एक बात की तरफ अपने मिनिस्टर साहिब की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं वह यह है कि आपने industrial disputes के लिये कानून बनाए हैं मगर क्या आपने उनकी working की तरफ भी देखा है? वहां पर आप का जो industrial inspectorate staff है वह ठीक काम नहीं करता है। मैं खुद factories के अन्दर पिछले

दिनों गया हूं और आज पहली दफा ही मुझे factories के अन्दर मज़दूरों से मिलने का मौका मिला है । वहां मैंने जो लोग काम करते हैं उन की plight को देखा है । मैं तो इस नतीजे पर पहुंचा हूं कि हम ने factories law तो बनाए हैं मगर वह मज़बूत नहीं है, adequate और sound नहीं हैं कि interfere करके factory owners को direction दे सकें । उस के अन्दर मैं चाहता हूं कि जो lacuna है उस को दूर करें । Industrial Tribunal जो बना है वह conciliatory principles से फैसला देता है और जब इस तरीका से फैसला हो जाता है तो दोनों parties को उस पर अमल करना होता है मगर कई दफा सुनने में आता है कि factory owners मानते ही नहीं हैं और disputes फिर चलती रहती हैं । इस law के अन्दर कोई मज़बूत चीज़ नहीं कि interference करके direction की जा सके । मैं चाहता हूं कि इस lacuna को दूर किया जावे । अगर वह नहीं मानते हैं तो unilateral तरीकों से conflict दूर कर सकें । जो Inspectors रखे गये हैं वह ठीक तरह काम नहीं करते हैं । मज़दूरों को भी उन के खिलाफ शिकायतें रहती हैं । फिर Inspectors जो हैं कई किस्म के हैं, उन में कोई co-ordination नहीं है । कोई 10, 15 किस्म के जाते हैं कोई कुछ कहता है और कोई कुछ कहता है । कभी labour side का जाता है, कभी industrial side का जाता है, कोई weights and measures के लिये जाता है वगैरह वगैरह । एक कुछ करता है, दूसरा कुछ करता है और तीसरा कुछ और ही करता है; कोई co-ordination नहीं है । Factories वाले जुदा परेशान हैं और मज़दूर जुदा तंग हैं । मैं चाहता हूं कि इन laws को ज़रा ठीक किया जावे और जो कमियां इस में हैं उन को दूर किया जावे Inspectors को हिदायत करें कि वह co-ordination से काम लें, लोगों को तंग न करें । एक बात मैं और कहना चाहता हूं, चूंकि इस का पब्लिक से बड़ा ताल्लुक है इस लिये इस का कहना ज़रूरी है । स्पीकर साहिब, यह एक दस्तूर ही बन गया है कि जब लोगों को cement वगैरह की ज़रूरत होती है तो अगर किसी ने 10 बोरी की ज़रूरत लिखी है तो उसको चार बोरी देते हैं । मतलब यह कि जितना किसी ने मांगा है उस का $\frac{1}{4}$ से ज़्यादा किसी सूरत में नहीं देते, पूरा कभी न देंगे उस में से ज़रूर काटेंगे । फिर इस के इलावा वक्त पर नहीं देते हैं । किसी का मकान गिरा हुआ है और कोई school गिरा पड़ा है मगर authorities को कोई परवाह नहीं । आज नहीं कल आना, जब दूसरे दिन आए तो फिर यही जवाब, कल आना । कई हालतों में तो यह कल हफ्तों तक नहीं आती है । चीज़ के होते हुए नहीं देते हैं । जिस को जितनी ज़रूरत होती है मांगता है मगर यह $\frac{1}{4}$ ज़रूर काटेंगे । इस लिये मैं अर्ज़ करूंगा कि इस तकलीफ को ज़रूर दूर करें । लोगों को इस बीमारी से बड़ी तंगी है । स्पीकर साहिब, अब मैं आखरी बात यह............

**अध्यक्ष महोदय** : आप की आखरी बात कब आएगी ? हर बात आप की आखरी होती ह मगर फिर दूसरी आ जाती है ।

(When would his last point come? Every point is his last point, yet it turns out to be a new one.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : अब में यह आखरी ही कहने लगा हूं (हंसी) यह आखरी ही होगी। एक दिन मिनिस्टर सहिब ने कहा था कि development जो हो रही है उस का population से क्या ताल्लुक है और अगर population बढ़ी है तो development भी बढ़ गई है और income की इतनी percentage बढ़ गई है। मैं मानता हूं कि development हो रही है और काफी हो रही है। यह normal हालात में तो तरक्की अच्छी है मगर जब abnormal हालात हो जाएं और मुल्क की आबादी ज़्यादा बढ़ जाती है तो development accelerated pace से होनी चाहिये। अगर population ज़्यादा तेजी से बढ़ती है और production उस से कम होती है तो कैसे गुज़ारा हो सकता है। आप देख रहे हैं कि हमारे मुल्क की population कितनी तेज़ी से बढ़ रही है और family planning भी किया जा रहा है ताकि यह abnormally न बढ़े। जब तक production और population side by side उसी ratio से नहीं बढ़ती हैं तब तक development किसी मुल्क की नहीं हो सकती है। चाहे कितनी ज़्यादा मुल्क की production हो मगर जब तक वह population के pace से नहीं चलती तब तक सही मायनों में development हम नहीं कह सकते। यह economics का असूल है। Population and production are corelated and must go side by side. यही वजह है कि अमीर से अमीर मुल्क भी जब देखते हैं कि population के मुताबिक production नहीं हो रही है तो family planning शुरु करते हैं। हमारे भी हो रही है। इस लिये मैं आप से कहता हूं कि जितनी population बढ़ रही है उस के मुताबिक ही production का ख्याल रखें। तभी कामयाबी हो सकती है।

**श्री राम किशन** (जालन्धर शहर-उत्तर पश्चिम) : स्पीकर महोदय, आज यह

4 p. m.

industry और labour के सम्बन्ध में 2,91,90,300 रुपये की रकम की मंजूरी दी जा रही है। यह अगले पांच साल का सारे हिंदुस्तान को industrialize करने का प्लान हमारे सामने है। जब हम इस industrial demand पर ग़ौर करते हैं और अपने देश के उस industrial plan को भी मद्दे नज़र रखते हैं तो ज़रूरी हो जाता है कि हम अपने काम की तरफ और इस बात की तरफ तवज्जुह दौड़ाएं कि जो हमारे काम की हालत है और प्रान्त के मुख्तलिफ पेशे, मुख्तलिफ लोग कहां कहां और किस तरह काम कर रहे हैं और हमने आयन्दा किस तरह ढांचा बनाना है। स्पीकर महोदय, अगर आज हम सारे देश का नक्शा देखें तो पता चलता है कि जहां बिहार, बंगाल और आसाम के प्रान्तों में हर 100 मुरब्बा मील के अंदर 10/11 फैक्टरियां हैं वहां हमारे पंजाब में 100 मुरब्बा मील के इलाके में सिर्फ 4/5 फैक्टरियां आती हैं। जहां तक हमारे पंजाब की दूसरी situation का ताल्लुक है, 1951 में हमारे हां जो census हुई और उस के बाद जो economic और social data इकट्ठा किया गया उस से और गवर्नमैण्ट की रिपोर्ट के मुताबिक पता चलता है कि हमारे सारे प्रान्त के अंदर 65.5 per cent आबादी आज agriculture पर depend करती है, खाह वह खुद cultivators हैं या landless labourers हैं।

जहां तक हमारी commerce और industry का ताल्लुक है, उस रिपोर्ट से पता चलता है कि 9.10 per cent आदमी आज commerce और industries में हैं। इस से यह जाहिर है कि हर 10 आदमियों के पीछे 7 आदमियों का directly या indirectly agriculture पर गुज़ारा है और 11 आदमियों में से एक आदमी industry पर गुज़ारा करता है। हमारा जो पिछला पांच साला प्लान था उसमें से हमने 7 per cent रुपया लगाया है। दूसरे प्लान में हम 19 per cent रुपया लगा रहे हैं। पहले प्लान के मुताबिक हमारा यह ख्याल था कि हमारे देश को national income कोई 11 per cent के करीब रहेगी और अगले प्लान के मुताबिक हम अपनी 25 per cent income बढ़ाना चाहते हैं, स्पीकर महोदय, हम इस बात को भी नहीं भुला सकते कि अगर हम सारे संसार की population की figures को देखें तो पता चलेगा कि इस देश में हर साल 45 या 50 लाख की आबादी की सूरत में एक sufferer class पैदा हो रही है। हमें इन सारे हालात को देखना होगा। हमारे सामने unemployment की figures हैं इस लिये हम ने अपनी सारी तवज्जुह इस बात की तरफ लगानी है कि हम अपने देश में unemployment का मसला बेकारी का मसला कैसे हल कर सकते हैं। दुनिया के बड़े बड़े देशों ने सनअती कारखाने जारी करके और industry को develop कर के इसे हल करने की कोशिश की है। हमें भी इस की तरफ अपनी खास तवज्जुह देनी है। स्पीकर साहिब, हम ने इस सम्बन्ध में देखना है कि हम कहां तक आगे बढ़े हैं और कहां तक आगे बढ़ना चाहते हैं और इस सिलसिले में हमारा प्लान क्या है? अगर हम सारी चीज़ को देखें—एक एक बात की तरफ देखें तो उस से पता चलता है कि जहां तक agriculture labour का ताल्लुक है एक Enquiry Committee बैठी थी urban और rural landless labour के मुताल्लिक और दोनों के बारे में data हमारे सामने आया है। उन्होंने कहा है कि एक Family की ज़्यादा से ज़्यादा आमदनी 140 रुपये है और हमारी National income 262 रुपये *per capita* है। इन सारी चीज़ों को देखते हुए हम ने अपनी स्टेट को industrialise करना है। इस से न सिर्फ हम unemployment का मसला हल कर सकेंगे बल्कि लोगों का standard of living ऊंचा कर सकेंगे। हम अपने देश में socialistic pattern of society कायम करना चाहते हैं हमें इस सम्बन्ध में सारे माहौल और सारी atmosphere को ठीक करना होगा जिस से लोग यह महसूस करें कि वाकई socialistic pattern of society की मंज़िल पर पहुंचने वाले हैं। इस सम्बन्ध में हमें देखना है कि क्या क्या प्रोग्राम बनाए जायें। स्पीकर साहिब, एक एक चीज़ को लें। पहले cotton को ले लीजिये। जितनी cotton पिछले पांच साल में सारे देश में पैदा हुई उस cotton का 1/6th हिस्सा हमारे पंजाब ने पैदा किया। लेकिन इस के मुकाबले में आज हमारे पंजाब की क्या हालत है। सारे हिंदुस्तान में सब से ज़्यादा कपड़े की खपत Northern zone में होती है। पंजाब राज्य को 310 million गज़ कपड़ा दरकार है। हमारे हां जो textile mills हैं Handlooms हैं, power looms हैं अगर वह दिन रात काम करें और किसी तरह की कोई शिकायत न हो तो इस तरह से वह ज़्यादा से ज़्यादा 1½ millions गज़ कपड़ा तैयार कर सकती हैं। लेकिन इस के मुकाबले में हमें आज इतने बड़े कपड़े की ज़रूरत है। Undivided Punjab

[श्री राम किशन]
मैं उस वक्त पंजाब Cabinet ने Post-war reconstruction के मामले में जो रिपोर्ट तैयार की थी उसके मुताबिक पंजाब में 3 या 4 Textile mills लगाने की ज़रूरत थी। स्पीकर साहिब, पंजाब की Planning Committee ने भी इस तरफ गौर किया और कुछ recommendations कीं। लेकिन इस बात का अफसोस है कि अगले पांच साला प्लान में Textile mills का प्रबन्ध नज़र नहीं आता। इस सम्बन्ध में हम जानते हैं कि यहां भारत के अंदर बड़ी २ कमेटियां बैठीं। War Committee की रिपोर्ट हमारे सामने है जिस में Textile पर पाबन्दी लगाई गई है। स्पीकर साहिब, पिछले दो साल से जहां तक हमारे कपड़े का ताल्लुक है South-East Asia, Middle East और England तक हमारे कपड़े की खपत है। अगले दो चार साल तक 800 या 1000 million yards तक हम extra कपड़ा बनाने वाले हैं। जहां तक इस के yarn का ताल्लुक है, इस सम्बन्ध में हमारे पंजाब के अंदर कुछ spinning mills बनाई जानी हैं।

Handloom industry का ज़िक्र आया। दूसरे नुकता निगाह से देखें तो हमारे इस पंजाब राज्य के अंदर handloom industry में 65,000 आदमियों को employment मिल सकती है। आज 30,000 की तादाद में लोग employed हैं, बाकी बेकार बैठे हैं। एक Handloom पांच आदमियों को employ कर सकती है। मैं समझता हूं कि इस तरफ उतनी तवज्जुह नहीं दी जा रही जितनी कि देने की ज़रूरत है।

स्पीकर साहिब, मैं जानता हूं कि कुछ लोगों ने पंजाब में एक co-operative mill खोलने के लिये Government of India को दरखास्त दी, शायद वह मन्ज़ूर हो गई है। अगर आज पंजाब गवर्नमेंट उसमें कुछ contribute करे तो शायद पंजाब के अंदर वह mill भी लग जाये। मैं चाहता हूं कि जब हम पंजाब को industrialise करना चाहते हैं तो पंजाब सरकार को कुछ न कुछ मदद देनी चाहिये।

अगर हम बजट स्पीच को पढ़ें तो पता लगेगा कि sports industry पहले छोटे पैमाने पर यहां काम करती थी। अब इस industry पर पिछले 5,7 साल में 98 लाख रुपया लगा है और 7 या 8 हज़ार लोग इस industry पर गुज़ारा कर रहे हैं। पाकिस्तान में यह industry बड़े पैमाने पर होने की वजह से हमारी sports industry ज़बरदस्त competition में आ गई है। स्पीकर साहिब, पंजाब के Industries Department ने और हमारे Finance Minister ने इस industry को बचाने के लिये बहुत कोशिश की है ताकि यह पाकिस्तान की industry के साथ कामयाबी से मुकाबला कर सके। लकड़ी और दूसरी चीज़ों के दस्तयाब करने का सवाल है जिस की तरफ हमें जल्दी से जल्दी तवज्जुह देने की ज़रूरत है।

स्पीकर महोदय, इस सम्बन्ध में मैं एक बात और कहना चाहता हूं, पिछले पांच छः साल से हमारे देश में कोलम्बो प्लैन के मातहत aid आ रही है। मैं यह पूछना चाहता हूं कि कोलम्बो प्लैन के मातहत हमारे पंजाब के कितने आदमी technical training ले कर आए हैं ? मैं Gandhi Memorial Fund की बात तो नहीं करता; मैं कोलम्बो प्लैन के मातहत बात करता हूं कि हमारे पंजाब के कितने आदमियों को technically train किया गया है। अगर industry का काम करने वालों को training लेने के लिये

नहीं भेजा गया तो इस तरफ जल्दी से जल्दी तवज्जुह देने की ज़रूरत है । Government of India की ओर से बड़े २ delegation बाहर के मुमालक में भेजे जाते हैं; लेकिन पंजाब इस सम्बन्ध में दूसरे प्रान्तों से बहुत पीछे है। हम पिछले 5, 6 वर्षों से देख रहे हैं कि हिंदुस्तान से बड़े बड़े delegation बाहर के मुल्कों को गए हैं; लेकिन पंजाब के industrialists को जोकि सन्नतो हिरफत से वाकफियत रखते हैं नज़रअन्दाज़ किया जाता रहा है। हमारी सरकार को इस ओर तवज्जुह देने की बहुत ज़रूरत है ताकि पंजाब की industry भी आगे जा सके। मैं जानता हूं कि जहां तक small-scale industry का ताल्लुक है दुनिया के देशों में इस ने बड़े बड़े Revolution पैदा किये हैं। First World War और Second World War के ज़माने में जापान में 39 प्रतिशत equipment small-scale industry से चलती थी। हमारी Government of India की Rehabilitation Ministry ने एक delegation जापान में भी भेजा था। उस ने एक रिपोर्ट दी। वह रिपोर्ट पंजाब गवर्नमेंट की लाईब्रेरी में पड़ी हुई है। मैं नहीं जानता कि वह रिपोर्ट किसी भाई ने पढ़ी है या नहीं। लेकिन अगर उस रिपोर्ट का मुतालिया किया जाये तो पता चलता है कि जापान में 312 industries बैम्बू की चलती हैं। आप सुन कर हैरान होंगे कि यह जो गया गुज़रा कागज़ है, मरा हुआ कागज़ है इस से जापान में 800, 900 के करीब छोटी छोटी industries चलती हैं। अब वक्त आ गया है कि हमारी गवर्नमैण्ट को भी इस ओर तवज्जुह देनी चाहिये। देश में से unemployment को दूर करने के लिये यह बहुत ज़रूरी है। All-India Village Industries Board ने जो सिफारिशात की हैं small-scale industry की बाबत, उन की तरफ पूरी तरह ध्यान देने की ज़रूरत है। उन्होंने अम्बर चरखे को बहुत महत्त्व दिया है। आने वाले तीन चार वर्षों में हमारी सरकार ने 50, 60 लाख आदमियों को employment देनी है। जहां तक इस चरखे का ताल्लुक है इस की कीमत 80,100 रुपये के करीब है जो कि बहुत ज़्यादा है। सरकार को चाहिये कि इन चरखों को large scale पर बनाने की व्यवस्था करे। अगर यह चरखे ज़्यादा तादाद में बनाये जायेंगे तो इन की कीमत बहुत थोड़ी रह जायेगी। Industry को तरक्की देने के लिये technical training देने की बहुत ज़रूरत है। भारतीय सरकार के वित्त मंत्री की तवज्जुह इस ओर दिलाई गई थी कि आज पंजाब राष्ट्र की हालत क्या है। जहां सारे हिंदुस्तान के दूसरे राष्ट्रों में एक करोड़ आबादी के पीछे 2, 2½ हज़ार आदमी technical colleges और professional colleges में जाते हैं वहां हमारे प्रदेश में एक करोड़ आबादी के पीछे सिर्फ 438 आदमी Professional और technical colleges में training के लिये जाते हैं। अगर हम प्रदेश की तरक्की करनी चाहते हैं तो यह निहायत ज़रूरी है कि हम अपने बच्चों को technical training दें। स्पीकर महोदय; मेरे पास Secondary Education Committee की रिपोर्ट है। इस रिपोर्ट में एक चैपटर में यह लिखा हुआ है कि हमने technical training किस तरह से अपने विद्यार्थियों को देनी है। किस तरह से एक कमेटी बनानी है। उस में Canada का हवाला दे रखा है। Canada की आबादी सारी दुनिया का ½ प्रतिशत है लेकिन उस ने दुनिया की 39 प्रतिशत trade capture कर रखी है। उस का कारण यह है कि उस ने अपनी industry की तरफ खास तवज्जुह दी है और वहां industry

[श्री राम किशन]

की बहुत तरक्की हुई है। इस सम्बन्ध में मैं यह कहना चाहता हूं कि अगले पांच वर्षों के अन्दर हमारा प्रदेश सब से ज़्यादा बिजली पैदा करने वाला है। उस के बाद हमें यह सोचना है कि किस तरह उस बिजली का प्रयोग किया जाये। हमें यह plan करना चाहिये कि हम ने उस बिजली का rural इलाके के अन्दर कैसे इस्तेमाल करना है। अगले पांच वर्षों के अन्दर हम ने पंजाब में 2 लाख 24 हजार आदमियों को employment देनी है। तो हमें अभी से सोचना चाहिये कि किस तरह से इतने आदमियों को रोज़गार पर लगाया जायेगा। हमें अभी से इस की तरफ तवज्जुह देनी चाहिये। Training institutions की तरफ खास ध्यान देना चाहिये। Government of India ने एक बड़ी अच्छी स्कीम निकाली थी कि हिंदुस्तान के अन्दर जितनी बड़ी २ industrial concerns हैं जिन के ज़रिये आज हिंदुस्तान तरक्की कर रहा है वहां पर Industrial Plan के मातहत Parliament के मैम्बर साहिबान को ले जाया जाए ताकि वे लोग एक दूसरे के नज़दीक आएं। मैम्बर साहिबान को उन की production का पता चले और industry के सम्बन्ध में उन की वाकफियत बढ़े। मैं अपने Minister साहिब की तवज्जुह भी पंजाब के सम्बन्ध में भी इसी तरफ दिलाना चाहता हूं। हमारे मैम्बर साहिबान को छोटी बड़ी industry के बारे में पता होना चाहिये। Industries Department को इस तरफ ध्यान देना चाहिये ताकि अगले चार पांच सालों के अंदर ऐसी स्थिति पैदा हो जिस से कि हम लोग एक दूसरे के नज़दीक आएं। अगली Plan के मातहत लेबर को भी share-holder बनाना चाहिये। Technical training के सम्बन्ध में मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जालन्धर में Mehar Chand Technical Institute है। वह 2,2½ वर्ष से चल रहा है। तकरीबन सब मिनिस्टर साहिबान ने उसे देखा है। पंजाब के Chief Minister साहिब भी वहां तशरीफ ले गये थे। Government of India के कुछ Ministers साहिबान ने उस का मुलाहज़ा किया है। लेकिन उस Institute को अभी तक किसी किस्म की grant नहीं मिली। स्पीकर महोदय, उन को grant देना तो दरकिनार उन की classes को अभी तक recognise भी नहीं किया गया। कैसे यह सारा सिलसिला चल रहा है, कहां हमने पहुंचना है, इन सारी बातों की तरफ तवज्जुह देने की ज़रूरत है। मुझे मालूम हुआ है कि पंजाब के अन्दर Industrial Intelligence Bureau कायम किया जा रहा है। बहुत मुबारिक कदम है। वह Bureau पंजाब की industry के मुताल्लिक एक data तैयार करेगा। मेरी दरखास्त यह है कि इस Intelligence Bureau में पंजाब के मुखतलिफ Government और प्राइवेट कालेजों के प्रोफैसरों को भी लिया जाए। वह लोग economics सम्बन्धी अच्छी guidance दे सकेंगे। इस में एक रकम employment का data इकट्ठा करने के लिये रखी गई है। Pilot Project की स्कीम जो गवर्नमैण्ट आफ इंडिया के Planning Department ने दी थी, उस के मुताबिक मैं चाहूंगा कि मुखतलिफ शहरों को, गांव को चुन लिया जाये—कुछ जालन्धर और कुछ अम्बाला डिवीजन के—ताकि हमें पता लगे कि पंजाब के शहरों में पंजाब के गांव से rural unemployment को कैसे दूर करना है। इस सिलसिले में हमने क्या क्या रास्ते इख्तियार करने हैं।

आखिर में, स्पीकर महोदय, मैं आशा करता हूं कि Finance Minister साहिब उन बातों का खास ख्याल रखेंगे जिन की तरफ मैं ने तवज्जुह दिलाई है और प्रान्त के भविष्य को बनाने के लिये सुन्दर स्कीमें तैयार करेंगे ।

**श्री मूल चन्द जैन** (संभालका) : स्पीकर साहिब, आज ईवान के सामने Industries और मुतफर्रक Department—लेबर वगैरह के लिये तकरीबन $2\frac{1}{2}$ करोड़ रुपये की मांग ज़ेरे बहस है । इस मांग को मन्जूर करते हुए हमें यही देखना है कि आया हमारी State में जहां तक Industries का ताल्लुक है, उस की development के लिये हम दूसरे सूबों के मुताबिक तरक्की कर रहे हैं या नहीं । दूसरी कसौटी यह है कि backward areas के लिये इस महकमा में रुपया का प्रबन्ध किया गया है या नहीं । और तीसरी कसौटी जिस पर हमें इस demand को परखना है वह यह है कि जो backward classes हैं उन को इस रकम में से कितनी grant मिलनी हैं । स्पीकर साहिब, अगर हम इस grant को इन तीन कसौटियों पर परखने की कोशिश करें तो हमें काफी रौशनी मिलेगी ।

जहां तक सारे हिंदुस्तान में हमारे सूबे का ताल्लुक है, अभी अभी मेरे दोस्त कामरेड राम किशन ने इस नुकते पर काफी रौशनी डाली है । मैं समझता हूं कि उन में सिवाए दो चार बातों के अज़ाफ़ा करने के और कुछ रहा नहीं । जो तीन चार बातें मैं और add करना चाहता हूं उन में से पहली बात तो यह है कि जहां सारे हिंदुस्तान में अगली पांच वर्षीय योजना में 48 सौ करोड़ रुपया का 19 प्रतिशत Industries पर खर्च किया जा रहा है, हमारी स्टेट में इस अगली प्लान के पहले साल के बजट में सिर्फ 8 प्रतिशत रुपया खर्च किया जा रहा है । मैं अपने Finance Minister साहिब की तवज्जुह इस बात की ओर दिलाना चाहता हूं कि जहां सारे हिंदुस्तान में 48 सौ करोड़ रुपये में से 19 प्रतिशत Industries पर खर्च किया जाना है वहां इस वर्ष 30·75 करोड़ रुपये में से हमारे स्टेट के अगली पांच साला योजना के पहले साल में सिर्फ़ 231 लाख रुपया ही क्यों रखा गया है ? मैं हैरान हूं कि हिंदुस्तान के दूसरे सूबों ने इस मद पर जो खर्च किया है उन के मुकाबले में पंजाब की ratio $\frac{1}{2}$ भी नहीं । इससे भी कम खर्च है । यह बड़ी तशवीश की बात है । मैं हैरान हूं कि इस का जवाब हमारे Finance Minister साहिब क्या देंगे ? जहां तक कारखानों का ताल्लुक है, हमारे पंजाब में पहले ही बहुत कम कारखाने हैं । लोहे और कपड़े के कारखाने हिंदुस्तान के दूसरे हिस्सों में बहुत भारी तादाद में हैं । और अगली पांच वर्षीय योजना में और भी ज्यादा जारी होने वाले हैं । उन के मुकाबले में हमारी State बिल्कुल महरूम सी नज़र आती है । ऐसी हालत में किस तरह महज़ खेती पर ही हमारे लोग गुज़ारा कर सकते हैं ? जो figures हमारे सामने आई उन से पता चलता है कि हमारी देहाती आबादी के 75 प्रतिशत का गुज़ारा केवल खेती पर है । लेकिन यह भी एक मानी हुई बात है कि सिर्फ खेती पर काम करने से ही हमारा सूबा खुशहाल और मालामाल नहीं हो सकता । केवल वही देश और सूबा खुशहाल हो सकता है, वही तरक्की कर सकता है, जो सनअतयाफता हो । इस चीज़ के लिये हमारी State में जो कुछ हो रहा है, ज़ाहिर है वह कतई नाकाफ़ी है । इस लिये यह जरूरी है कि इस मद के लिये और ज्यादा रुपया मुहैया किया जाये ।

[श्री मूल चन्द जैन]

इस के साथ साथ अगर हम इस बजट को दूसरी कसौटी पर परख कर देखें यानी यह देखें कि जो backward classes हैं उन पर क्या खर्च हो रहा है तो, साहिबे सदर, यह मालूम होगा कि उन पर और भी ज़्यादा कमी की जा रही है। जब हमारे देश के लोग socialistic pattern of society का नक्शा अपने सामने रखते हैं तो उस के लिये यह लाज़मी हो जाता है कि जो अमीर और गरीब का फ़र्क हमारे देश के अंदर है, ऊंच नीच की जो तमीज़ है, उसे जल्द अज़ जल्द खत्म किया जाए। तो जो backward classes हैं उन की तरक्की के लिये हमने इस बजट में और खास कर जो Demand ज़ेरे बहस है उस में क्या कदम उठाए हैं? उन के पास न ज़मीन है और न पूंजी। तो जब production के साधन ही दस्तयाब नहीं तो वह काम कैसे कर सकते हैं? जो लोग हाथ से काम करने के योग्य हैं उन्हें कैसे काम मिल सकता है? या तो बड़ी २ दस्तकारियों पर या छोटी दस्तकारियों के ज़रिये। ज़ाहिर है कि अगर हमने अगले पांच वर्षों में unemployment को दूर करना है और मुल्क की दौलत को बढ़ाना है तो हमें बड़े बड़े कारखानों पर बहुत ज़्यादा सरमाया लगाना चाहिये। इस के साथ साथ हमें cottage industries को भी नज़र अंदाज़ नहीं करना है। यही कारण है कि हमारी अगली पांच साला योजना के बनाते वक्त industries को cottage or heavy दोनों को तरक्की देने की तरफ ज़्यादा ध्यान दिया गया। लेकिन इस के लिये हमारे सूबा में जो कुछ हो रहा है, मैं समझता हूं कि वह बहुत कम है। आप हैरान होंगे, स्पीकर महोदय, कि हमारे State planners का ध्यान इस तरफ बिल्कुल नहीं गया है। अभी पिछले दिनों की बात है कि एक Community Project और National Extension Service Block जो पानीपत में खोला गया है उस की Advisory Committee की meeting थी वहां पता लगा कि बजट बनाते वक्त तो cottage industries के लिये कुछ रुपया रखा गया था लेकिन बाद में उस की sanction नहीं हुई। जब पूछा कि क्या वजह थी तो पता लगा कि National Extension Service Block में तो इस मद के नीचे कोई रुपया रखा ही नहीं जाता। मैं ने पहले भी कई दफ़ा इस बात की ओर इशारा किया था। मैं हैरान हूं कि जहां पांच पांच, दस-दस लाख रुपया और items पर खर्च किया जाता है वहां देहात में रहने वाले उस तबके के लिये जिन के पास न पूंजी है और न ज़मीन और जो cottage industries पर गुज़ारा कर सकते हैं उन के लिये कोई पैसा नहीं रखा जाता। इन हालात में कैसे यह दावा किया जा सकता है कि हम socialistic pattern की ओर जा रहे हैं? (विघ्न) गर Finance Minister साहिब चाहें तो मैं चिट्ठी का हवाला दे सकता हूं। उस का नम्बर 6637/NES/55, dated 26 अगस्त, 1955 है। वह सरदार भाग सिंह, पी. सी. ऐस. डिप्टी सैक्रेटरी डिवैलपमेंट की मेरे नाम है। हम अपने इस किस्म के planners से क्या उम्मीद रख सकते हैं। जब कि आबादी के दूसरे तबकों को पानी भी supply किया जाता है, बिजली भी supply की जाती है और दूसरे साधन भी मुहैय्या किये जाते हैं वहां पर इस backward तबके के लिये कुछ भी नहीं किया जाता। क्या उन बेचारों के लिये उसी पुराने ज़माने की तरह ही काम करना लिखा है? क्या उन के हिस्से में मिट्टी खोदना या agricultural labour का काम ही है? मैं समझता हूं कि आज जब कि मुल्क आज़ाद

है देहातों में 25 प्रतिशत जो लेबर backward classes हैं उन के साथ हो रही discrimination को बरदाश्त नहीं किया जा सकता । उन की बेहतरी की तरफ हमें जरूर ध्यान देना है । और मैं Finance Minister साहिब से तवक्को करता हूं कि वह इस चीज़ को नज़रअंदाज नहीं करेंगे ।

तीसरी कसौटी backward areas की है । हमें यह देखना है कि यह जो $2\frac{1}{2}$ करोड़ रुपया हम इस मद के लिये मंज़ूर करने जा रहे हैं उस में से कांगड़ा और हरियाना के इलाकों पर जो कि बहुत पिछड़े हुए हैं, क्या खर्च होने जा रहा है । साहिबे सदर, जहां तक industries की development का ताल्लुक है यह ठीक है कि आज हम लुधियाना को पंजाब में hosiery का घर कह सकते हैं । लेकिन उस का आधार क्या है ? यह कि आज से 10, पन्द्रह वर्ष पहले लुधियाना शहर को बिजली की काफी supply दी जा रही है । इसी कारण से आज लुधियाना पंजाब में ही नहीं हिंदुस्तान में मशहूर है । बाकी इलाकों को बिल्कुल नज़र अंदाज़ किया गया । और अगर आज भी इसी तरह से schemes बनती रहीं और जो पहले ही पिछड़े हुए इलाके हैं जैसे हरियाना और कांगड़ा वगैरह के, उन्हें फिर कोई encouragement न दी गई, वहां पर कोई industries न शुरु की गईं तो, साहिबे सदर, आप खुद अंदाज़ा लगायें कि वह इलाके दूसरे इलाकों के साथ शाना बशाना कैसे आगे बढ़ सकते हैं ? जब reorganisation of the State का सवाल आता है और separatist tendencies हमें देखने को मिलती हैं तो उस का क्या कारण है ? यह कि जो इलाके आगे हैं उन्हें और आगे ले जाने का यत्न किया जाता है और अगर पिछड़े हुए इलाकों का बिल्कुल ख्याल ही नहीं किया जाता तो कुदरती तौर पर उन के अन्दर एक जलन, द्वेष का माद्दा पैदा होता है । इस लिये मैं उम्मीद करता हूं कि हमारी जो कांग्रेस पार्टी की हुकूमत है जिस के इतने शानदार आदर्श हैं, वह इन की तरफ खास तौर से तवज्जुह देगी । मेरे पास ज्यादा समय नहीं है, वरना मैं एक एक item लेकर आप को बताता कि क्या हालत है । मैं Finance Minister साहिब से अर्ज़ करूंगा कि एक दो जगह पर कोई industries लगा देने से यह मसला हल नहीं होगा । हमें देखना यह है कि *per capita* development कितनी हुई या होनी चाहिये । हमें यह देखना है कि undeveloped areas पर कितना रुपया खर्च हुआ है और किया जाना है । अगर हम इस grant को देखें और यह देखें कि इस में backward areas के लिये कितना पैसा रखा गया है तो पता चलेगा कि उन के साथ केवल मज़ाक ही किया गया है ।

स्पीकर साहिब, इस के साथ साथ दो तीन points और हैं जिन के बारे में मैं खास तौर पर अर्ज़ करना चाहता हूं । एक चीज़ यह है कि देहात में जो agricultural labour है वह अकसर under-employed रहती है या less employed रहती है जिस की वजह से वह लोग एक लानत का शिकार हो गये हुए हैं । वह लानत है कर्ज़ा । इस एवान के मुअज़िज़ मैम्बरान की तवज्जुह शायद इस जानिब नहीं गई । वहां यह देखने में आता है कि अगर एक आदमी दो सौ रुपये कर्ज़ ले लेता है तो दस वर्ष तक बराबर अपने कर्ज़ ख्वाह की नौकरी करने के बाद भी उस का वह कर्ज़ बढ़ता जाता है और उतरने में नहीं आता । इस तरह से वह 10 या 15 वर्ष बाद भी उस कर्ज़ से छुटकारा नहीं पा सकता । तो मैं कहूंगा कि इस तरफ हमारी गवर्नमेंट को ध्यान देना चाहिये ।

[श्री मूल चन्द जैन]

इसी तरह से साहिबे सदर, पिछले साल देहात के हरिजनों के housing के लिये डेढ़ लाख रुपये की ग्रांट रखी गई थी। मैंने एक सवाल में पूछा था कि उस के लिये कितनी applications आई थीं तो आप यह जान कर हैरान होंगे कि जितनी applications उस ग्रांट के लिये आई थी और उन पर टिकटें वगैरह के लगाने का जो खर्च उन लोगों को करना पड़ा होगा वह इस से कहीं ज्यादा थीं जितनी कि वह ग्रांट थी। फिर इस ग्रांट से क्या फायदा ?

मेरे मोहतरिम दोस्त प्रोफैसर मोता सिंह ने General Administration पर बहस करते हुए जो कहा था कि socialist form की तरफ जाने की हमारी रफ़तार कम है तो इस का जवाब देते हुए जो Finance मिनिस्टर साहिब ने कहा था कि democracy में यह रफ़तार कम होती है, मैं उन की इस बात से इतफ़ाक रखता हूं। लेकिन हमें इसी बात पर संतुष्ट नहीं बैठना चाहिये कि democratic methods होने की वजह से हम जिस रफ़तार से काम कर रहे हैं वह ठीक है। इस वक्त चीन और हिंदुस्तान में मुकाबला है। वहां चीन authoritative तरीके से ठोस तरक्की में लगा हुआ है। इधर लोग यह देख रहे हैं कि यह democratic तरीका से जमहूरी तरीका से कितनी तेज़ी से तरक्की कर रहा है। अगर हम ने इस बात पर इकतफ़ा कर लिया तो मैं कहता हूं यह गलत बात है। हम जो दुनिया को नया रास्ता दिखा रहे हैं इस के लिये जरूरी है कि हम तेज़ी से इस तरफ बढ़ें। अगर हम तेज़ी से बढ़ सके तब ही हम दुनिया को यह नया रास्ता दिखाने में सफल हो सकेंगे, वरना नहीं। दुनिया हमारी ज्यादा देर तक इंतज़ार नहीं करेगी। इन ईलफ़ाज़ के साथ जो demand इस वक्त हाऊस के सामने पेश है मैं उस की ताईद करता हूं।

**श्री बाबू दयाल** (सोहना) : अध्यक्ष महोदय, हमारा देश जो आज politically सारी दुनिया का मर्कज़ बना हुआ है किसी वक्त यह industries का मर्कज़ था और यह सारी दुनिया को चीज़ें मुहय्या करता था। जब यहां विदेशी हकूमत आई थी तो सारे हिंदुस्तान की industries को और खास कर हमारे पंजाब की industries को इस से बहुत नुकसान पहुंचा, क्योंकि हमारे पंजाब के अन्दर बहुत हमलाआवर लोग आते रहे थे जिन की वजह से हमारी industry पनप न सकी। अगर हम गौर से देखें तो पता चलेगा कि पंजाब में सब सूबों से ज़्यादा natural resources हैं। सारे हिंदुस्तान में cotton की production का 1/6 हिस्सा हमारे पंजाब में होता है मगर textile industry का हमारी गवर्नमेंट ने यह हाल कर रखा है कि कुल हमारे राज्य में पांच या छ: cotton मिल्ज़ इस वक्त लग सकी हैं जब कि अहमदाबाद और बम्बई में सैंकड़ों मिलें चल रही हैं। हमारे हां अगली पांच साला योजना में इतनी ज़्यादा बिजली पैदा होगी लेकिन यहां पर industries को फरोग देने के लिये कुछ भी नहीं किया जा रहा। मेरे मोहतरिम दोस्त कामरेड राम किशन ने अभी हाऊस में फरमाया था कि Canada के अन्दर वहां के लोगों की आमदनी का 39 per cent electricity की industry पर इनहसार करता है मगर हमारे पंजाब में मेरे ख्याल से मुश्किल से दो या चार per cent लोगों को industries के ज़रिये रोज़ी मिलती होगी। अब अगर हम सारी

industries की हालत पर नजर डालें तो हम इस नतीजे पर पहुंचते हैं कि जहां पंजाब में natural resources इतने ज़्यादा हैं वहां industries की development की रफतार बहुत कम है। इस सिलसिले में मैं अपने Finance Minister साहिब के नोटिस में यह बात लाना चाहता हूं कि हमारे पंजाब में कुल 126 लाख आदमी बसते हैं उन में से आधी आबादी तो बच्चों, बूढ़ों, या दूसरे अपाहज़ लोगों मसलन लंगड़े, अंधे, लूले होंगे। तो इस तरह से मैं समझता हूं कि 63 लाख आबादी ऐसी है जिस को man power कहा जा सकता है। इस में मैं ने उन औरतों को भी शामिल कर लिया है जो काम कर सकती हैं। किसी राज्य में industries की development करने के लिये तीन बातों की ज़रूरत होती है। एक Capital दूसरा labour जिस में technically trained आदमी भी शामिल होते हैं और तीसरे वहां के natural resources। इन तीनों चीज़ों की यहां कमी नहीं है। Capital तो natural resources से पैदा किया जा सकता है और natural resources की यहां पर कमी नहीं है। यह बहुतात में है। दूसरा labour की यहां पर कमी नहीं है। यह बहुत ज़्यादा है और यहां बहुत unemployment है। अगर वह untrained है तो उस की सब से बड़ी जिम्मेदारी हमारी पंजाब गवर्नमेंट पर है जिस ने उसे trained नहीं किया। उसे तनज़ीम नहीं दी गई और उसे organise नहीं किया गया। Labour को technical training देने के लिये हमारी गवर्नमेंट ने इस के सिवा और कुछ नहीं किया कि कुछ बड़े बड़े अफसरों के रिश्तेदार जिन को ऊंची तालीम हासिल हो जाती है लेकिन बेकार फिरते हैं उन को अमरीका या जापान किसी technical training के लिये भेज दिया है। मगर आज तक किसी को खास training नहीं मिली है जिस की वजह से यहां आज तक कोई industry develop नहीं हो सकी है। अभी कामरेड राम किशन ने बताया है कि जापान में महज़ बांस की industry से 312 किस्म की दस्तकारियां इस वक्त चलती हैं तो क्या वजह है कि हमारे राज्य में इतनी cotton और दूसरे resources के होते हुए और इतनी बिजली के होते हुए भी बहुत कम industry चल सकी है ?

आगे मैं कुछ suggestions दूंगा। चूंकि पंजाब एक ऐसा सूबा है जहां लोग ज़्यादातर खेतीबाड़ी पर गुज़ारा करते हैं मगर हमारा ज़िला गुड़गांव और कांगड़ा का ज़िला ऐसे ज़िले हैं जहां गवर्नमेंट ने पानी का खातरखाह इन्तज़ाम नहीं किया, ज़मीन उपजाऊ कम हैं। इस लिये लोग खेती बाड़ी से खुशहाल नहीं हो सकते, तो industries को top priority देकर develop किया जाए। इन ज़िलों में पानी की बहुत कमी है मगर सरकार अभी तक इस सिलसिले में कुछ नहीं कर सकी। बजट में कुछ न कुछ tentative सी रकम दिखा देती है कभी 60 लाख और कभी 50 लाख कि पानी का इंतज़ाम इस से गुड़गांव में किया जावेगा। अगर वहां कम से कम industry को ही develop कर दिया जाए तो मेरा ख्याल है कि लोगों को काफी रोज़गार मिल सकता है।

**अध्यक्ष महोदय** : एक तरफ तो आप Agriculture और पानी की कमी की बात कर रहे हैं और दूसरी तरफ industry की बात कर रहे हैं। यह सारे मेल कैसे

[अध्यक्ष महोदय]

मिला रहे हैं (हंसी) (On the one hand the hon. Member speaks of Agriculture and scarcity of water while on the other he is talking of industries. How will he connect all these things ?)

**श्री बाबू दयाल** : मैं कहता हूं कि ज़िला गुड़गांवा में labour बहुत ज़्यादा है, Agriculture का सब से बड़ा पेशा है तो अगर उस के लिये पानी नहीं दे सकते तो industry को develop करें। अब यह सोचना है कि वहां industry कैसे develop हो सकती है ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप कभी गुड़गांव से बाहर भी निकला करें। ( He should sometimes talk of matters outside Gurgaon.)

**श्री बाबू दयाल** : जनाब मैं वहां का नुमायंदा हूं । मेरा दिमाग क्या फिरा है जो और कहीं कहीं की बातें करूं ? बड़ी बात यह है कि वहां की industry develop की जाए । एक तो वहां पर stone crushing की industry है, जिस के बड़े बड़े कारखाने लगाये जा सकते हैं । दूसरे वहां पर बारानी इलाके में जौ ( barley ) बहुत ज्यादा पैदा होते हैं इस लिये pearl barley industry का बड़ा scope है ।

**अध्यक्ष महोदय** : Barley industry के साथ आप kiln industry की भी बात करें । आपने कहा था कि मेरे दो भट्ठे बैठ गये हैं । (हंसी)

(He should speak about the kiln industry along with the barley industry. He said that he suffered heavy loss in two of his kilns.)

**श्री बाबू दयाल** : मेरा कोई भट्ठा नहीं है । जिन का होगा उन का बैठेगा । (हंसी) । (**पंडित श्री राम शर्मा** : गवर्नमैण्ट का बैठेगा ।) तो तीसरी industry स्पीकर साहिब commercial salt की है । (**वित्त मंत्री** : Kruschen Salt? ) एक तो दुख यह है कि Minister साहिब को भी कुछ नहीं पता, तो होगा क्या । (हंसी) Commercial salt फरुखनगर वगैरह में बहुत पैदा होता है । यह चमड़ा रंगने के काम आता है । फरुखनगर में एक आदमी को 10,000 रु. कर्ज़ दिया गया मगर technical help कोई नहीं दी गई । इस लिये उस पर सूद चढ़ रहा है, काम कोई नहीं हो रहा । हम बार बार चिल्लाते हैं ।

चौथी slate industry है जो सारे पंजाब में सिवाए कांगड़े और गुड़गांव ज़िले के ग्राम कुलड़ा के और कहीं नहीं है । वहां एक बड़े भारी पहाड़ से slates तैयार की जाती हैं । मगर वहां जालन्धर Division के एक आदमी ने ठेका ले लिया है । बहुत देर हुई चन्द रुपये में लिया था और आज तक उसी के पास है, छोड़ता नहीं । ज़मींदारों से ज़मीन छुड़ाली, परन्तु पहाड़ नहीं छुड़ाया मुजारे तो धड़ाधड़ बेदखल हो रहे हैं, परन्तु यह मालदार सरमायादार गरीब जनता की कमाई और रोजगारी के ज़रीये को दबाए बैठा है जिस से गांव वालों का रोजगार छीना गया है । मौजूदा कानून के ज़रिये पंजाब सरकार ने खास मालगुज़ारी लगाई है इसी प्रकार इस गांव वालों को भी हक है कि इस पर लगान कई गुना बढ़ा दें ।

अध्यक्ष महोदय : आप तो slate industry की बात कर रहे थे। ( You were talking of slate industry.)

**श्री बाबू दयाल** : वहां slate industry develop हो सकती है, मगर वह स्लेट के पहाड़ पर सरमायेदार लोगों ने कब्जा कर रखा है, encroachment की हुई है। गवर्नमेंट के notice में यह बात कई बार लाई गई है, मगर यह परवाह नहीं करती।

पांचवीं industry बान की है। वहां पर मूंज बहुत पैदा होता है। बड़े २ कारखाने चल सकते हैं। Government को लिख कर भी दिया, Public Relations Committee में भी कहा, मगर सरकार के कान पर जूं तक नहीं रींगी। (*Interruptions*)

**Mr. Speaker** : Order, please.

**श्री बाबू दयाल** : छठी industry crockery की है। वहां पर इस किस्म की रेत वगैरह पाई जाती है कि crockery का कारखाना लगाया जा सकता है। मगर गवर्नमेंट परवाह नहीं करती, हालांकि कई दफा लिखा भी है। वहां एक District Industries Officer भी बैठाया हुआ है जो पहले civil supplies के महकमे में था। आप जानते हैं कि यह महकमा रिश्वत खोरी में तो पुलिस को भी मात करता था। रिश्वत लेता २ जब बूढ़ा हो गया है तो वह अब Industry की development पर लगाया गया है। यह लोगों के साथ मखौल नहीं तो क्या है और लोगों के रुपये को बरबाद नहीं करना तो क्या है? जिस महकमा ने रिश्वत में पुलिस को भी मात किया हुआ था, उस के आदमी को बैठाया हुआ है। वह क्या जाने industry क्या होती है और क्या develop करेगा।

फिर एक industry है जिसे Central Government Survey कर रही है। वह है **टोबैको** की (हंसी)। मुझे बड़ा अफसोस है कि यह हर बात मखौल में ले लेते हैं।

**अध्यक्ष महोदय** : आप को कोई मखौल नहीं कर सकता यह **हंसी** तो सिर्फ टोबैको का लफ्ज़ इस्तमाल करने की वजह से **हुई** है। (Nobody can cut jokes with the hon. Member. The laughter has been due to the use of word "Tobacco.)"

**श्री बाबू दयाल** : तो तम्बाकू कह लीजिये। जनाब, गुड़गांव के आस पास का पानी तम्बाकू के लिये खास तौर पर अच्छा है। वहां यह ज़्यादा पैदा होता है और export होता है। वहां cigarette की industry develop हो सकती है और वहां हज़ारों आदमियों को इस से रोज़गार मिल सकता है। इस के बाद जनाब oil industry है। गुड़गांव में 15 लाख एकड़ ज़मीन है, जिस में से 2½, 3 लाख एकड़ ज़मीन में सरसों की काश्त होती है। मगर अगर, आज वहां जाकर देखें तो वहां आप को कोई तेल की मिल नहीं मिलेगी। पलवल में तेल की दो मिलें जारी हुई थीं वह भी माली कमी की वजह से बन्द हो गई हैं और इस साल उस सारी की सारी फसल को चेपा ( Vegetable lice ) की बीमारी लगी है।

[श्री बाबू दयाल]

आप सब जानते हैं कि वहां 2½ लाख एकड़ ज़मीन में लाखों मन सरसों पैदा होती है वहां पर 2, 3 कारखाने लोगों ने इधर उधर से रुपया इकट्ठा कर के खोले, लेकिन capital की कमी की वजह से लोगों को यह तेल के कारखाने बन्द करने पड़े। पिछले फाईनेंन्स मिनिस्टर, सरदार उज्जल सिंह मेरे ज़िला में तशरीफ लाए तो उन्हें इन इलाकों को दिखाया गया। पलवल, होडल, सोहाना, लावड और बावल का इलाका है जहां पर लाखों मन सरसों पैदा होती है और कलकत्ता की markets में सरसों को पहुंचा दिया जाता है और वहां से तेल ऊंचे दामों पर लाकर हमें दिया जाता है। इस लिये मेरी यह गुज़ारिश है कि मेरे इलाका में तेल की industry को चालू करने के काम की तरफ तवज्जुह दी जाये क्योंकि कच्चा माल भी बहुत है और लेबर भी। (**पंडित श्री राम शर्मा** : अब दसवीं industry का भी ज़िक्र कर दो) वह फिर कल बता दूंगा

**श्री निरंजन दास धीमन** (फिलौर) : स्पीकर साहिब, आज हम industry की demand पर बहस कर रहे हैं इस 30 करोड़ के बजट में 2½ करोड़ रुपया industry के लिये रखा गया है। इस रकम से ही ज़ाहिर होता है कि हमारी गवर्नमेंट कितना interest industry की तरफ लेती है। अब देखने लायक बात यह है कि पिछले Five-Year Plan में यह कहा गया था कि यह plan industry के लिये नहीं है। और वह Plan Agriculture की development के लिये थी। यह खुशी की बात है कि वह Plan बहुत कामयाब हुई। लेकिन अब जो अगली पांच साला प्लान बनाई गई है इस में सिर्फ 7 करोड़ 13 लाख रुपये industry के लिये नए साल के लिये रखे गये हैं। मैं यह समझता हूं कि जहां तक industry का ताल्लुक है और जहां तक Second Five Year Plan का सम्बन्ध है यह रकम उस के मुकाबला में बड़ी हकीर सी है। अगर हम, स्पीकर साहिब, आज दुनिया के अन्दर बड़े बड़े मुल्कों को देखें जहां पर तरक्की की गई है तो वह सब के सब इस लिये आगे बढ़े हैं कि उन की industry ने तरक्की की। स्पीकर साहिब, शायद आप ने भी देखा होगा कि दिल्ली के अन्दर दिसम्बर-जनवरी में एक Industrial Exhibition हुई थी। वहां पर हरेक मुल्क ने अपनी machinery को अपने stall बनवा कर exhibit किया था। और जब हम बाहर के मुल्कों की machinery को देख कर अपने मुल्क की machinery से मुकाबिला करते हैं तो यह एहसास होने लगता है कि हम बहुत पीछे हैं। छोटे छोटे देश भी वहां पर अपनी मशीनरी लाये थे और ऐसी चीजें लाये थे कि हम देख कर हैरान रह गये। चीन जैसा मुल्क जिसे हम यह समझते रहे कि वह industry में हम से बहुत पीछे है— ने वह मशीनरी और plants वहां पर दिखाए कि जिसे देख कर हम हैरान हो गये। चीन के plants को देख कर कोई भी यह नहीं कह सकता कि चीन किसी भी दूसरे तरक्कीयाफ़्ता देश से, जैसे कि America, Russia हैं, heavy industry को तैयार करने में पीछे हो। स्पीकर साहिब, जब मैं अपने घर को देखता हूं तो मुझे सख्त निराशा होती है। इस के बावजूद कि हम industry में बाकी सब मुल्कों से पीछे हैं हमने अगले पांच-साला प्लान में कोई बड़ी रकम इस काम के लिये नहीं रखी। हमारी

industry का भविष्य हमारी अगली पांच-साला प्लान पर निर्भर करता है और अगर हम इस तरफ़ ध्यान न देंगे तो इस sphere में हम पीछे रह जायेंगे। हमारे फाइनेंस मिनिस्टर साहिब ने अपनी स्पीच में यह तसलीम किया है कि iron and steel की General Engineering और industry जो पिछले साल थी उस में कमी वाकया हुई है। यह बड़ी हैरानी की बात है कि जब हम आगे तरक्की चाहते हैं तो हमें कहा जाए कि iron and steel की industry पिछले साल से कम हुई है। (*At this stage Dewan Jagdish Chandra, a Member of the Panel of Chairmen, occupied the Chair*)

चाहिये तो यह था कि iron और steel की industry आगे बढ़ती लेकिन यहां पर यह बताया जाता है कि पिछले कुछ वर्षों में iron and steel industry को set-back हुआ है। इस से अंदाजा लग सकता है कि हमें इस बात की तरफ ध्यान देना चाहिये इस लिये चेयरमैन साहिब, आप द्वारा मैं अपने फाइनेंस मिनिस्टर साहिब और गवर्नमेंट का ध्यान इस ओर दिलाना चाहता हूं कि iron and steel industry को जो set-back हुआ है उसके कारण क्या हैं। इस का सब से बड़ा कारण यह है कि जितनी हमारी iron and steel की industry है वह सारी की सारी agricultural implements बनाया करती थी। जिन का निकास 5 प्रतिशत भी नहीं था। इन implements के लिये मंडियां secure न थीं इस लिये यह ज़रूरी है कि गवर्नमेंट ऐसी चीज़ें यहां पर बनवाने का बन्दोबस्त करे जिन की market कायम की जा सके।

फिर जहां तक heavy industry का सम्बन्ध है पंजाब को कोई लाइसेंस ही नहीं दिया जाता। इस सम्बन्ध में मैं railway wagon को तैयार करने की industry को लेता हूं। Railway wagons एक नहीं दो नहीं बेशुमार बनाए जा रहे हैं; परन्तु इस का quota किसी भी पंजाब के industrialist को नहीं दिया जाता। इस बारे में एक मिसाल देना चाहता हूं कि हमारी एक firm जो आजकल Calcutta में काम कर रही है ने कोशिश की कि wagons building का काम उसे दिया जाये और वह इस काम को Phillaur में करेगी, परन्तु Government of India ने इस का ठेका इस firm को देने से इन्कार कर दिया और यह ठेका बरेली के ठेकेदार को दिया गया। अब अगर wagon building का काम बरेली और Vizagapatnam में हो सकता है तो पंजाब में क्यों नहीं हो सकता ? फिर जनाब चेयरमैन साहिब, रुपया पंजाब का है और लेबर भी पंजाब से जाकर Calcutta में heavy industry चला सकती है। पंजाबी काम करने वालों को मजबूर किया जाता है कि हम बरेली में जा कर काम करें इस तरह heavy industry का काम करने के लिये पंजाब के लोगों को मजबूर किया जा सकता है तो पंजाब में भी heavy industry का काम किया जा सकता है। इस सम्बन्ध में हम एक firm का representation भी भिजवा रहे हैं कि हमें पंजाब में heavy industry पर काम करने की इजाज़त दी जाए। इस लिये मुझे आशा है कि हमारे फिनांस मिनिस्टर इस तरफ तवज्जुह देंगे और Government of India को मजबूर करेंगे कि जो heavy industry का काम यहां पर हो सकता है वह यहां पर ही किया जाये और उन के लिये इजाजत ज़रूर दी जाए।

[श्री निरंजन दास धीमन]

चेयरमैन साहिब, दूसरी बात यह है कि जो industry Ludhiana में cottage industry के basis पर चल रही है इस में मुतलिक कोई तरक्की नहीं हुई । स्पीचों में या दूसरी तकरीरों में या कुछ मेंबर साहिबान जो चाहें कहें कि हम ने Ludhiana की cottage industry को बहुत मदद दी है लेकिन मुझे पता है कि Government ने इस काम में कोई मदद नहीं की। जो industry Ludhiana में चल रही हैं जैसे sewing machines की इस में सरकार ने कोई बड़ा part play नहीं किया । शान, रीटा या और इस किस्म की sewing machines की industry वालों ने अगर तरक्की की है तो उन्होंने छोटे छोटे कारखाने लगा कर और अपनी मेहनत से और मज़दूरी से ; सरकार ने कोई नुमायां हिस्सा नहीं लिया । इसी तरह cycle spare parts की industry का हाल है । चेयरमैन साहिब, इस लिये ज़रूरत इस बात की है कि cottage industry को चलाने वालों की ज़्यादा से ज़्यादा मदद की जाए । इन की मदद इस तरह नहीं हो सकती कि करज़े या ग्रांटें दे दी जाएं । यह ठीक है कि करज़ा भी इस काम में मुफीद हो सकता है लेकिन मैं समझता हूं कि करज़ा रुपये की शक्ल में न दिया जाए । इन cottage industries को encourage करने के लिए इन्हें ज़्यादा से ज़्यादा और अच्छी से अच्छी मशीनरी दी जाए और यह automatic machinery हो और इस के साथ ही Technical तालीम भी लेबर को देने की कोशिश करनी चाहिए । जितने भी Training Centres खोले हुए हैं उन में ठीक काम नहीं होता है । मिनिस्टर साहिब ने अपनी बजट speech में बताया है कि पिछले साल तक 11,518 आदमी trained किये जा चुके हैं और इस साल भी 1,364 आदमी training हासिल कर रहे हैं । यह ठीक है और मैं मानता हूं कि ऐसा हुआ है लेकिन मैं यह कहना चाहता हूं कि उन का standard इतना low होता है कि जब वह training ले कर market में जाते हैं तो उन की कीमत नहीं पड़ती । कम से कम मुझे अपनी फैक्टरी का पता है कि दो तीन आदमियों ने training ली हुई है मगर निल साबित हुए हैं । मगर इन Training Centres पर इतना रुपया खर्च किया जा रहा है । मैं चाहता हूं कि लोगों को अच्छी training देने के लिये सरकार अच्छे २ institutions खोले और उन में अच्छा personnel रखा जावे । इस बात की कोई खास ज़रूरत नहीं है कि सीखने वाले कितने अच्छे हैं और कितने qualified हैं । मैं चाहता हूं कि बेशक वह काम करने वाले अनपढ़ हों मगर वह practically सब काम जानते हों ताकि वह लोग काम सीखें और फायदामंद साबित हो सकें । मैं आप को एक मामूली सी बात बताता हूं । 1947 में जब partition हुआ तो जितने पंजाब में कारखाने थे उन में जो मज़दूर काम करते थे उन में 10 फीसदी लोग मुसलमान थे । उन के चले जाने के बाद हम लोगों को skilled labour की बड़ी तकलीफ हुई । हम जानते हैं कि हम ने देहातों से किस तरह हरिजन लड़कों को train किया मगर आज वह अच्छा शानदार काम करने वाले कारीगर हैं । इस लिये मेरी गुज़ारिश यह है कि लोगों को trained इस ढंग से किया जाये कि वह अच्छे हुनरमन्द कारीगर बन कर निकलें । हमें quantity की ज़रूरत नहीं है quality की बड़ी ज़रूरत है । अगर quality

नहीं है तो कोई तरक्की नहीं हो सकती। यह ज़रूरी नहीं है कि हज़ारों आदमी trained तो कर दें मगर practically काम में nil हों। Quantity बेशक थोड़ी हो मगर quality की तरफ ज़्यादा ध्यान दें। सब से बड़ी बात तो यह है कि हम ऐसे कारीगर पैदा करें जो कि quality goods बना सकें। मैं इस बारे Director of Industries को आप के द्वारा अर्ज़ करूंगा कि वह इस की तरफ ध्यान दें और जो खामियां हैं उन को दूर करें।

दूसरी बात मैं Engineering College चंडीगढ़ के बारे में कहना चाहता हूं। यह बात ठीक है कि उस की building पर लाखों रुपये खर्च किये हैं और equipment पर भी भारी खर्च किया गया है मगर उस में कुल 30 लड़के दाखिल किये जाते हैं।

5 p.m.

मैं गुज़ारिश करनी चाहता हूं कि इस वक्त हमारे देश में Engineers की बड़ी भारी जरूरत है और इन की तादाद ज़्यादा से ज़्यादा बढ़ानी चाहिये। मैं कहता हूं कि इस कालिज की equipment के लिये और रुपया की ज़रूरत हो तो खुशी से लगाएं बजाए इस के कि आप इन Work Centres पर लाखों रुपये फजूल खर्च करें आप इस रुपये को Engineering College पर लगा दें और अच्छी machinery दें। तीस सीटों की बजाए आप 60 कर दें। इस के इलावा जितने दूसरे technical institutes हैं जैसे कि लुधियाना में Polytechnic Khalsa Institute है Guru Nanak Technical Institute है और कई ऐसी private institutes हैं। उन की मदद की जाए। यह ठीक है कि सरकार उन को patronise कर रही है लेकिन मैं चाहता हूं कि इन को और इमदाद दी जाए ताकि वह ज़्यादा से ज़्यादा S.D.O.s, Overseers वगैरह पैदा कर सकें।

एक और बात है जो कि सनअती तरक्की के रास्ते में रुकावट है। यह बढ़ते हुए मज़दूरों और मालकान के झगड़े हैं। मैं मानता हूं कि मज़दूरों की बहुत सी जायज़ शिकायतें भी हैं और इस में शक नहीं है कि उन की बहुत सी मुश्किलात भी हैं, मगर मैं यहां यह कहे बगैर भी नहीं रह सकता कि इन झगड़ों में political parties का भी बड़ा भारी हाथ है। इस वक्त मिसाल के तौर पर जालन्धर में Metal Workers Union की तरफ से strike चल रही है। मैं मानता हूं और कुछ हद तक ठीक भी है कि मालकान की तरफ से भी कुछ बातें हुई हैं लेकिन जहां तक मैं ने देखा है उन की बहुत सी demands ऐसी हैं जो कानूनी लिहाज से भी बढ़ कर हैं और पूरी नहीं हो सकती हैं। जो मज़दूरों मालकों के झगड़े हैं उन को निपटाने का पहला और ज़रूरी तरीका यह है कि मज़दूर unions के अन्दर बाहर की leadership न आने पाए। जो बाहर की leadership इन unions के अन्दर जाती है वही इन सारे झगड़ों का कारण है। यह लोग झगड़ों को खत्म नहीं होने देते हैं। मैं चाहता हूं कि चाहे इस बारे में कोई legislation ही क्यों न लाई जाए मज़दूर unions को हिदायत हो कि वह अपनी unions के अन्दर सब office-bearers अपने बीच से ही लिया करें जिन को कि मज़दूरों की जायज़ और पूरी तकलीफों का पता हो। जिन को उन से पूरी हमदर्दी हो। बाहर से वह कोई आदमी unions के अन्दर न लें। जब तक यह leadership political लोगों के हाथों में रहेगी यह झगड़े खत्म नहीं होंगे।

ਸ਼੍ਰੀ ਚੰਦਨ ਲਾਲ ਜੌੜਾ (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ) : ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਨੂੰ ਬੜੇ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸੇ ਸੱਜਣ ਨੇ ਵੀ Industries Department ਦੀ ਸਹਾਇਤਾ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਇਹ ਸ਼ਾਇਦ ਇਕ ਫੈਸ਼ਨ ਹੀ ਬਣ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ criticism ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਉਸ ਵੇਲੇ ਤਕ importance ਨਹੀਂ ਵਧਦੀ ਹੈ ਅਤੇ criticise ਕਰਨ ਦੇ ਨਾਲ ਉਹ ਸਮਝਦੇ ਹਨ ਕਿ flatterers ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਿਲ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੇ । ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਹ Department ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਅਤੇ ਸੁਚੱਜਾ ਕੰਮ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਹ ਗਲ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ Industries ਦੇ ਵਿਚ ਹਰ ਵੇਲੇ ਤਰੱਕੀ ਦੀ ਮੰਗ ਰਹਿੰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਹਰ ਵੇਲੇ ਇਸ ਦੀ ਗੁੰਜਾਇਸ਼ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਜਿੰਨੀ ਤਰੱਕੀ ਵੀ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ Department ਕਰੇ ਉਹ ਥੋੜੀ ਹੀ ਮਲੂਮ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਮੇਰਾ ਆਪਣਾ ਤਜਰਬਾ ਹੈ ਬਤੌਰ ਇਕ ਸਾਲ Industrial Board ਦਾ member ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਅਤੇ ਕੁਝ ਥੋੜਾ ਬਹੁਤ Industrialist ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ Department ਦਾ staff ਬੜੀ ਮੇਹਨਤ ਅਤੇ ਤਨਦਿਹੀ ਦੇ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਬਜਾਏ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ criticise ਕਰਨ ਤੋਂ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਸ਼ਾਬਾਸ਼ ਦਈਏ ਤਾਂ ਉਹ ਹੋਰ ਵੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਦਿਲ ਅਤੇ ਸ਼ੌਕ ਦੇ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਨਗੇ । ਇਸ ਬਾਰੇ ਦੋ ਤਿੰਨ practical difficulties ਹਨ ਮੈਂ ਉਹ ਤੁਹਾਡੀ ਰਾਹੀਂ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਜਿਥੋਂ ਤਕ Government ਦਾ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇਣ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਅਤੇ ਉਸ ਤੋਂ ਵੀ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਇਹ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ । ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਰਜ਼ੇ ਲੈਣ ਦੇ ਵਿਚ ਕੁਝ ਦਿਕਤਾਂ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਮੈਂ ਉਹ ਤੁਹਾਡੇ notice ਵਿਚ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਪਹਿਲੀ ਗੱਲ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕਰਜ਼ਾ ਲੈਣ ਲਈ security ਦੇਣੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ । ਛੋਟੇ ਕਰਜ਼ੇ ਲੈਣ ਲਈ ਵੀ ਚਾਰ ਹਜ਼ਾਰ ਦੀ security ਮੰਗਦੇ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਉਹ ਨਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਦੋ ਆਦਮੀਆਂ ਦੀ surety ਦੇਣੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ । ਛੋਟੇ ਆਦਮੀਆਂ ਲਈ ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਕਰਜ਼ਾ ਲੈਣ ਵੇਲੇ ਬੜੀ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਜਦੋਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਦੋ ਆਦਮੀਆਂ ਦੀ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇ amount ਦੀ surety ਦੇਣ ਤਾਂ ਕਰਜ਼ਾ ਮਿਲੇਗਾ । ਦੂਸਰੀ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਆਮ ਕਰਜ਼ੇ ਜੋ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਮਿਲਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ 3 ਫੀ ਸਦੀ ਸੂਦ ਲਗਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਵਾਕਈ ਵਾਜਬ ਹੈ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਨਹੀਂ ਪਰ Punjab Finance Corporation ਬੜੀ industries ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ ਉਸ ਉਤੇ 6 ਫੀ ਸਦੀ ਬਿਆਜ ਲੈ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਹ ਬਿਆਜ ਇਨਾਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ ਕਿ ਬੜੀ industries ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਬੜੀ ਤਕਲੀਫ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਤੁਸੀਂ ਖੁਦ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਾਉ ਕਿ ਕਿਥੇ 3 ਫੀ ਸਦੀ ਅਤੇ ਕਿਥੇ 6 ਫੀ ਸਦੀ । ਤਿਨ ਅਤੇ ਛੇ ਦੀ ਨਿਸਬਤ ਹੈ । ਲੋਕ ਕਰਜ਼ੇ ਲਈ Corporation ਵਲ ਜਾਂਦੇ ਹੀ ਨਹੀਂ । ਓਹੀ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ 'ਮਰਤਾ ਕਿਆ ਨਾ ਕਰਤਾ' ਵਾਲੀ position ਵਿਚ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਬੜੀ ਗਲਤੀ ਨਹੀਂ । Corporation ਦੀਆਂ ਵੀ ਕਈ difficulties ਹਨ । ਉਸਨੂੰ 3 per cent ਤਾਂ dividend ਦੇਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ 3 per cent

income-tax ਦੇਣਾ ਹੁੰਦਾ/ ਹੈ । ਸਾਡੀ Government ਨੂੰ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ Government of India ਨੂੰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ income-tax ਉਸੇ level ਤੇ ਰਖਿਆ ਜਾਵੇ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਬਾਕੀ ਸਰਕਾਰੀ Departments ਤੇ ਹੈ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਮੁਆਫ਼ ਹੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਬੜੇ industrialists ਨੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕਰਜ਼ੇ ਲੈਣੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਤੇ ਬਿਆਜ ਦਾ ਬੋਝਾ ਬਹੁਤ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ।

ਇਕ ਗੱਲ ਮੈਂ ਹੋਰ/ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Industries Department ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਮੁਮਕਿਨ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ industry flourish ਕਰੇ ਤੇ ਜਿਹੜੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ industrial centres ਦੀਆਂ ਬਣੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹੋਣ ਉਹ/ ਹੀ ਖਰੀਦੀਆਂ ਜਾਣ । ਮੈਂ ਵਸੂਕ ਨਾਲ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਸੀਂ ਈਮਾਨਦਾਰੀ ਨਾਲ ਇਸ ਅਸੂਲ ਨੂੰ ਅਪਨਾ ਰਹੇ ਹਾਂ, ਪਰ ਜਦੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੱਥ ਵਿਚੋਂ ਤੀਰ ਨਿਕਲ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਮਾਮਲਾ indenting/officers ਕੋਲ ਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । Indenting officers ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੀ ਪਾਲਿਸੀ ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ ਨਹੀਂ ਚਲ ਰਹੇ । ਤੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੇ orders ਨੂੰ implement ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੇ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਫਾਈਨੈਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਦਾ ਧਿਆਨ ਇਸ/ ਪਾਸੇ ਦੁਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਸਰਕਾਰ industry ਨੂੰ ਫਰੋਗ਼ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ indenting officer ਗਵਰਮੈਂਟ ਦੀ ਪਾਲਿਸੀ ਦੇ ਅਨੁਸਾਰ ਚਲਨ । ਇਹ ਮੰਨਣਾ ਪਏਗਾ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ/ industry infancy ਦੀ stage ਵਿਚ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਗਵਰਨਮੈਂਟ price preference ਦੇ ਇਲਾਵਾ quantity preference ਵੀ ਦੇਵੇ । ਪਰ ਇਸ ਵੇਲੇ ਕੀ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ । Indian standard specifications ਮੁਕੱਰਰ ਕਰ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ ਤੇ ਜਿਹੜੀ ਚੀਜ਼ manufacture ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਜੇ ਉਹ Indian specifications ਦੇ standard ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਵੀ ਉਸ ਵਾਸਤੇ orders ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੇ ਕਿਉਂਕਿ ਦੂਜੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦਾ ਨਾਂ ਚਾਲੂ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਤੇ ਲੋਕ ਆਮ ਤੌਰ ਤੇ ਇਸ ਰੌ ਵਿਚ ਪੈ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪਣਾ axe grind ਕਰਨਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਤੇ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਸ ਵਿਚ ਕੀ interest ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਇਥੋਂ ਦੇ ਮਾਲ ਦੀ ਇਥੇ ਹੀ ਖਪਤ ਹੋ ਜਾਏ ਤਾਂ industry ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਵੇਲੇ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰਾਂ ਨੂੰ buildings ਲਈ ਤੇ industries ਲਈ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ/ ਅਸਲ ਵਿਚ industry ਤਾਂ ਹੀ ਮਰਦੀ ਹੈ ਜੇ Working Capital ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਲਈ Working Capital ਦੇਣ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਇਹ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਾਲ ਦੀ ਖਪਤ market ਵਿਚ ਕੀਤੀ ਜਾਏ । ਜੇ ਮਾਲ ਦੀ turnover ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਕਾਰਖਾਨੇ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਧੱਕਾ ਲਗਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ industries ਦਾ ਮਾਲ ਖਰੀਦਨ ਦਾ ਬੰਦੋਬਸਤ ਕੀਤਾ ਜਾਏ। ਫੇਰ ਸਭ ਤੋਂ ਵਡੀ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਛੇ ਛੇ ਮਹੀਨੇ payment ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ । ਇਸ ਲਈ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ 90 per cent on the spot payment ਕੀਤੀ ਜਾਏ ਬਾਕੀ within specified period ਮਿਲ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਸੀ ਸਹੀ ਮਹਿਨਿਆਂ

[ਸ਼੍ਰੀ ਚੰਦਨ ਲਾਲ ਜੇੜਾ]
ਵਿਚ industries ਨੂੰ ਪਰਵ੍ਹਲਤ ਕਰ ਸਕਾਂਗੇ । ਮੈਂ ਕਈ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਮਿਸਾਲਾਂ ਦੇ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ industries ਪੈਸਾ ਨਾ ਹੋਣ ਦੇ ਕਾਰਨ ਫੇਲ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ।

ਲੇਬਰ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਹੁਣ ਮੈਂ ਕੁਝ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਜੇ ਮੇਰੇ Communist ਭਰਾ ਲੇਬਰ ਨੂੰ alone ਛਡ ਦੇਣ ਤਾਂ ਸਾਡੀ ਮੁਸ਼ਕਲ ਕਾਫੀ ਹਦ ਤਕ ਦੂਰ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਮਾਨਯੋਗ ਮਿਤ੍ਰ ਧੀਮਨ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਫਰਮਾਇਆ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ Unions ਨੂੰ recognise ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜੀਆਂ within the precincts of the factory ਹੋਣ ਤੇ ਜਿਹੜੇ ਆਦਮੀ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਚੌਧਰੀ ਬਣਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਿਛੇ ਹਟਾ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਂ industry ਦੀ ਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਇਥੇ ਚੰਗੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਤਜਵੀਜ਼ ਦੀ ਹਿਮਾਇਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਤੇ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ Bombay ਦਾ ਐਕਟ ਲਾਗੂ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ Labour Unions ਉਹ recognise ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ ਜਿਹੜੀਆਂ within the precincts of that factory ਹੋਣ ।

**श्री बालू राम** (बलाचौर) : चेयरमैन साहिब, हमारी दूसरी पांच साला प्लान में industries को तरक्की देने के लिये काफी ज़ोर दिया गया है । हमारी पंजाब गवर्नमेंट भी industries को तरक्की देने के लिये कर्ज़ा देती है और लोगों को नई नई स्कीमें industry के बारे में बताने की कोशिश करती है । मैं समझता हूं कि हमारे प्रान्त में अगर इस तरह से काम जारी रहा तो यहां की industries किसी हालत में दूसरे प्रान्तों के मुकाबले में पीछे नहीं रहेंगी । इस बारे में मैं चन्द एक तजवीज़ें गवर्नमेंट के सामने पेश करना चाहता हूं । सब से पहले हमें इस बात को मद्देनज़र रखना चाहिये कि industries के बारे में अच्छी तरह से planning की जाए और देखा जाये कि कौन सी industry कहां पर ठीक तरह से काम कर सकती है, अगर यूं कहा जाए—मेरे कांगड़े के भाई मुझ से नाराज़ न हों—कि कांगड़े में textile mill बना दी जाये तो यह मौज़ूं बात न होगी क्योंकि कांगड़े में ऐसी industry को चलाने का कोई scope नहीं । बेशक वहां woollen industry ज़रूर कामयाबी के साथ चल सकती है । इस सिलसिले में मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारे प्रान्त में cotton ginning and pressing factories इतनी ज्यादा तादाद में हो गई हैं कि वह बिल्कुल uneconomic तौर पर चल रही हैं । इस वक्त भी और बहुत सी फैक्टरियां कायम की जा रही है जिस से अंदेशा है कि शायद वह कामयाबी के साथ न चल सकें । ऐसे हालात में public की investment block होकर रह जाती है और गवर्नमेंट ने जो कर्ज़े दिये हों वह रकम भी block होकर रह जाती है और उस की सही तरीके से utilisation नहीं होती । बंगा में एक cotton ginning and pressing factory co-operative basis पर लगी है और उस के आसपास के शहरों में ऐसी फैक्टरियां होने के कारण इस फैक्टरी का अच्छा scope नहीं था । इजाज़त मिल जाने की वजह से वह जारी तो हो गई लेकिन वहां scope न होने के कारण और काम करने वालों को experience न होने के कारण वह industry वहां ठीक तौर से चल नहीं सकी । मैं समझता हूं कि industry के साथ commerce का घनिष्ठ सम्बन्ध है । कारखानादारों को यदि पता न हो कि raw material

कहां से खरीद करना है, products कहां बेचनी हैं और कहां पर उन की लागत है और उन को dispose of करने का कौन सा ठीक तरीका और वक्त है । अगर कारखानादार को इन बातों का तजरुबा नहीं तो उस की industry fail हो जायेगी और उन के लिये नुकसान का बाइस बनेगी । इस लिये मैं समझता हूं कि जो भी industry जारी की जाये उस के साथ यह भी देखा जाये कि आया ऐसी industry चलाने के लिये चलाने वालों का तजरुबा है या नहीं । यह हरगिज़ दुरुस्त बात नहीं कि गवर्नमेंट उन लोगों को industry जारी करने की इजाज़त दे और कर्ज़े दे, जिन्हें उस industry को चलाने का बिल्कुल कोई तजरुबा न हो ।

दूसरी बात में यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि पंजाब में इस वक्त 4,50,000 गांठ रुई की पैदा होती है और पंजाब और पैप्सू को मिला कर 8,00,000 गांठ पैदा होती है । यह जो इतनी मिकदार में रुई पैदा होती है उस का कपड़ा बनाने के लिये textile mills की कमी है । अब मालूम हुआ है कि textile mill जारी करने के लिये गवर्नमेंट ने मनाही कर दी है । हमें केंद्रीय सरकार पर ज़ोर देना चाहिये कि हम यहां cotton पैदा कर के बम्बई, अहमदाबाद और कलकत्ता भेजते हैं जिस की वजह से हम अपनी पैदावार का पूरा फायदा नहीं उठा सकते । इस लिये यह ज़रूरी है कि जहां पर काफी मिकदार में raw material हो वहां उस की finished goods तैयार करने के लिये industry कायम की जाए । अगर यहां पर industry होगी तो उस से कई किस्म की आमदन होगी—जैसे टैक्स होंगे, लेबर काम करेगी और उस में कई तरह की development होगी, बेरोज़गारी दूर होगी । इस लिये हमें भारत सरकार पर ज़ोर देना चाहिये कि पंजाब में ज़्यादा से ज़्यादा textile mills लगाने की इजाज़त दी जाए ।

पंजाब में जो कुछ textile मिलें बनने वाली हैं उन में से एक तो चालू हो गई है और दो अभी बनाने की बात चीत हो रही है । उन के लिये जमीन तो ले रखी है लेकिन दूसरी चीज़ें वक्त पर नहीं मिलतीं । जो mills बनानी शुरु भी हो रही हैं उन को building material हासिल करने में काफी दिक्कतें होती हैं । Textile mills ज़्यादा से ज़्यादा खोलने के लिये हमारी गवर्नमेंट को सरकारे हिंद पर ज़ोर देना चाहिये और सहूलतें देनी चाहियें । Spinning के बगैर cotton की पैदावार का पूरा पूरा फायदा नहीं उठाया जा सकता । इस के साथ ही spinning के इलावा weaving की भी इजाज़त होनी चाहिए, तो ही पूरा लाभ उठाया जा सकता है ।

मैं एक और तजवीज़ पेश करना चाहता हूं । वह यह है कि सारे हिंदुस्तान में केवल एक ही स्थान पर staple fibre फैक्टरी कायम है । हमारे देश में इस की बहुत ज़रूरत है । Staple fibie तमाम का तमाम बाहर से import किया जाता है । हमारी पंजाब सरकार को इस बात की तरफ ध्यान देना चाहिये और पंजाब में एक फैक्टरी बड़े पैमाने पर कायम करनी चाहिये । अब मैं होशियारपुर ज़िले की तरफ ध्यान दिलाना चाहता हूं । होशियारपुर में industry के लिये काफी material मिल सकता है । बगड़ घास वहां काफी मिकदार में पैदा होता है जो कि सारे का सारा जगाधरी पहुंचाया जाता है । मेरी अर्ज़ है कि

[श्री बालू राम]
अगर इस घास को जगाधरी ले जाने की बजाए होशियारपुर proper में हीं या जिले म कहीं भी जहां मुनासिब समझा जाए paper factory या card board factory लगा कर इस्तेमाल किया जाये तो घास का अच्छा इस्तेमाल हो सकता है और खर्च भी काफी बच सकता है ।

इसके इलावा वहां पर आस पास के इलाकों में cement का अच्छा पत्थर काफी मिकदार में मिल सकता है। पंजाब में cement की बहुत कमी है । Rehabilitation और industries के बहुत से काम cement की कमी की वजह से रुके पड़े हैं। होशियारपुर में cement की factory भी लग सकती है । वहां पर glass का पत्थर भी बहुत उमदा मिलता है। Glass बनाने का कारखाना भी लगाया जा सकता है। वहां पर एक और industry बड़ी कामयाबी से चल सकती है। वहां पर rosin बहुत आता है। मैं ने पिछले Minister साहिब से भी इस industry के बारे में कई दफ़ा ज़िक्र किया था। जैसा कि सेठी साहिब ने कहा है कि जैसी एक factory जल्लो में थी वैसी ही होशियारपुर में भी लग सकती है और कच्चा माल जो आज कल बाहर जाता है उस से वहां पर ही यह industry निहायत कामयाबी से चल सकती है। लेकिन पहले वज़ीर साहिब ने न मालूम इस पर ध्यान क्यों नहीं दिया। अब मैं नए वज़ीर साहिब से अर्ज़ करूंगा कि होशियारपुर में rosin की industry को फ्रोग देने के लिये बढ़िया plant लगाया जाए और इस माल से बढ़िया finished goods तैयार करके पूरा लाभ उठाया जाये। उस में Government का share भी हो और प्राईवेट shares भी हों लेकिन अच्छी किस्म की rosin factory बननी चाहिये जिस में rosin और उस के बाई-प्राडक्टस तैयार होने चाहियें। मैं उम्मीद करता हूं कि वज़ीर साहिब इस तरफ ध्यान देंगे।

**श्रीमती सीता देवी** (जालन्धर शहर, दक्षिण पूर्व) : श्रीमान् प्रधान जी, हमारे देश में नारा लग रहा है कि हिंदुस्तान को समाजवाद के ढांचे का बनाना है। समाजवाद का ढांचा आप तभी तैयार कर सकते हैं जब कि देश में कोई भूखा और बेकार न रहे। भूख तभी दूर हो सकती है जब कि हर एक आदमी को employment मिल जाए। हमारे पंजाब की आबादी का 65 प्रतिशत हिस्सा खेती पर गुज़ारा करता है । 9.7 प्रतिशत लोग industry पर गुज़ारा करते हैं। इस में कोई शक नहीं है कि पिछले चार पांच सालों से हमारी पंजाब सरकार industry की तरफ काफी ध्यान दे रही है। लोगों को loans भी दिये गए हैं और centres भी खोले गए हैं। लेकिन मैं यह अर्ज़ करनी चाहती हूं कि यह जो इतना रुपया खर्च हो रहा है यह सही ढंग से नहीं हो रहा और उस का अच्छा फल नहीं निकलता। मैं कुछ suggestions देना चाहती हूं। आप बेकारी को दो तरह की industry से ही दूर कर सकते हैं। पहिले यह कि राज्य में बड़े बड़े कारखाने लगाये जायें। बहुत बड़े कारखाने बहुत बड़ी संख्या में लगाये नहीं जा सकते फिर भी गवर्नमेंट ने co-operative basis पर sugar factory लगाने का फैसला किया है। या जो बहुत बड़े सरमायादार हैं वे कारखाने खोलें। लेकिन उन को तो हम discourage करना चाहते हैं अगर एक ही सरमायादार कारखाने को चलाता है तो सारा profit उस की जेब में

चला जाता है। अलबत्ता छोटी industry को गवर्नमेंट से प्रोत्साहन मिले तो बेकारी दूर हो सकती है। मैं आप की इजाज़त से हाऊस का ध्यान जापान की cottage industry की तरफ ले जाना चाहती हूं। उस देश ने cottage industry के कारण पिछले सालों में बहुत ज़्यादा नाम पैदा किया है। वह देश 2, $2\frac{1}{2}$ आने गज़ कपड़ा देता रहा है, तीन रुपये की उस ने घड़ी दी है और सात रुपये का clock दिया है यहां तक कि दो दो आने के fountain pens दिये हैं। मैं आप को क्या क्या चीजें गिनवाऊं, यह सब चीजें उस ने cottage industry के ज़रिए ही दी हैं। बड़े बड़े कारखानों के ज़रिये नहीं दीं। जो लोग वहां से होकर आए हैं वह बताते हैं कि हर एक के घर में कोई न कोई industry लगी हुई है। जो लोग कालिजों, स्कूलों और दफ्तरों में काम करते हैं वह सब घंटे दो घंटे वहां पर काम करते हैं और चीज़ें तैयार करके वह market में बेचते हैं। इसी तरह उन्होंने cottage industry के ज़रिए से अपने देश की तरक्की की है। हमें Training Centre की तरफ ध्यान देने की बजाए इधर ज़्यादा ध्यान देने की ज़रूरत है। हमें ज़्यादा रुपये इस चीज़ पर खर्च करने चाहियें कि अपने नौजवान लड़के लड़कियों को scholarship देकर विदेशों में training के लिये भेजना चाहिये। वे लोग वहां से अच्छी training ले कर ही अपने देश की industry को तरक्की दे सकते हैं। चेयरमैन महोदय, मुझे मुआफ करें जब मैं यह कहती हूं कि अब हमारे Director of Industries काफी efficient हैं, समझदार हैं और उन्होंने काम को संभाला हुआ है वरना इस से पहले तो पंजाब की बदकिस्मती से Irrigation के आदमी हमारे Director of Industries मुकर्रर हुए थे। उस हालत में कैसे तरक्की हो सकती थी। आज ज़रूरत इस बात की है कि ज़्यादा रुपये खर्च कर के नौजवानों को बाहर भेजा जाए। जहां पर जो अच्छे अच्छे कालेज हैं वहां पर बहुत खर्च होता है। यहां पर लोग middle क्लास के ही हैं और लड़कों का industry सीखने की तरफ ध्यान होने के बावजूद भी वे गरीब होने के कारण वहां पर तालीम हासिल नहीं कर सकते। हमारे जो Engineering College खड़कपुर और होशियारपुर में हैं वहां पढ़ता विद्यार्थी afford नहीं कर सकते। Budget के सफा 437 पर 85,000 की रकम scholarship के लिये और 45,000 stipend के लिये रखी गई है। यह बहुत थोड़ी रकम है। मेरा सुझाव है कि जितने भी स्कूल हैं, लड़के और लड़कियों के, उन सब में cottage industry के लिये basic training की classes की provision होनी चाहिये और वह training हर एक के लिये compulsory होनी चाहियें। चाहे हफ्ते में दो period हों चाहे तीन हों वे अनिवार्य होने चाहियें। ऐसी व्यवस्था करने से विद्यार्थियों की प्रवृत्ति इस तरफ बढ़ेगी।

एक और चीज़ है। हम बहुत सा रुपया शो करने के लिये खर्च कर डालते हैं। मैं यह नहीं कहती कि हमारी गवर्नमेंट की नीयत अच्छी नहीं। लेकिन स्थिति यह है कि हम रुपया ठीक ढंग से खर्च नहीं कर रहे। मसलन handloom को ही आप लीजिये। यह ठीक है कि हमें राष्ट्रपिता महात्मा गांधी ने बतलाया था कि चर्खे और खादी के इस्तेमाल से हम देश की बेकारी को काफी हद तक दूर कर सकते हैं। सिद्धांत तो ठीक है किन्तु यह संभव तभी है जब दूसरे साधन भी उपलब्ध हों अर्थात् माल की खपत हो। असल स्थिति इस समय क्या है? जालन्धर में बहुत से centre खुले, बड़ी चर्चा और प्रापेगंडा हुआ।

[श्रीमती सीता देवी]

लेकिन अगर देखा जाए तो पता चलता है कि एक औरत या मर्द आठ घंटे काम करे तो बाद में उसे मुश्किल से चार या छः आने की मज़दूरी मिलती है। अगर हम तरक्की करना चाहते हैं, अगर हम बेकारी को दूर करना चाहते हैं तो कम से कम बारह आने या रुपए की मज़दूरी तो हर व्यक्ति को मिलनी चाहिये। इस के अलावा चीज़ें भी ऐसी बननी चाहियें जिन के लिये मार्किट भी हो। अगर मिनिस्टर साहिब जालन्धर आएं तो मैं उन्हें दिखा सकती हूं कि वहां पर स्टोर के स्टोर माल से भरे पड़े हैं। वहां पर रंग बिरंगे खद्दर के थान पड़े हैं। दुकानें भरी पड़ी हैं लेकिन बिक्री क्या होती है ? जब सवा रुपया या डेढ़ रुपया गज़ कपड़ा मिल का बना हुआ मिलता है तो अढ़ाई तीन रुपये गज़ खादी का कपड़ा कौन खरीद सकता है ? इस लिये मैं समझती हूं कि industry की तभी तरक्की होगी अगर मार्किट में सस्ती चीज़ें लोगों को मिलें। आप leather के काम को ही ले लें। जालन्धर में Leather Training School है। वहां बूट बनाए जाते हैं। जब पूछते हैं कि आप के बूट बिकते क्यों नहीं तो जवाब मिलता है कि 6-12-0 तो एक बूट की लागत आती है तो कम से कम उसे आठ रुपये पर तो बेचा जाए। जब लोगों को बाज़ार में वही चीज़ पांच रुपये में मिल जाए तो लोगों को तीन रुपये waste करने की क्या ज़रूरत है ? मैं समझती हूं कि training schools बेशक खोले जाएं मगर वह अच्छे standard के होने चाहियें। नहीं तो इतनी ज़्यादा संख्या में खोलने की ज़रूरत नहीं।

अब मैं स्त्रियों के training centre की बात करती हूं। एक तो teachers training का एक ही centre बनाया गया है और वह भी शिमला में। मैं मिनिस्टर साहिब से प्रार्थना करूंगी कि या तो दो तीन और centre खोले जाएं या जो अब है उसे शिमला से नीचे मैदान में लाया जाये। वहां पर बेचारी गरीब लड़कियों का बहुत खर्च हो जाता है। इस लिये एक तो ये स्कूल और ज़्यादा खोले जायें और दूसरे शिमला के training college को चंडीगढ़ या जालन्धर जैसी जगह पर लाया जाये।

अब मैं कर्ज़ों की बाबत कहना चाहती हूं। खास कर विधवाओं को कर्ज़ लेने में बड़ी दिक्कत आती है। ऐसे rules बनाए हुए हैं कि औरतों को कर्ज़े नहीं मिलते।

**वित्त मंत्री** : क्या ऐसा rule है ?

**श्रीमती सीता देवी** : ज़मानत के कई झगड़े हैं। इस लिये मैं चाहती हूं कि आप इस distinction को हटा दें कि औरत को कर्ज़ा नहीं मिल सकता। औरत भी उसी तरह व्यापार कर सकती है जिस तरह कि मर्द करते हैं। (वित्त मंत्री : कोई ऐसी distinction नहीं।) मैं ने Industries Department वालों से पता किया था। वह कहते हैं कि औरत को कर्ज़ा नहीं मिल सकता। यह distinction नहीं रहनी चाहिये। कई औरतों के पास काफी जायदाद है और वह किसी industry को चलाना चाहती हैं। उन्हें अवश्य सहूलतें दी जानी चाहियें।

कोई भी industry कामयाब नहीं हो सकती जिस में मालिकों और मज़दूरों के ताल्लुकात अच्छे न हों। **चेयरमैन** साहिब, आप को मालूम ही है कि पंजाब में इस वक्त क्या हालत है। कोई भी झगड़ा होता है तो कसूर मज़दूरों पर लगा दिया जाता है। यह ठीक है कि Government खुद तो pro-labour है, वह चाहती है कि मज़दूरों को कोई

तकलीफ़ न हो लेकिन मुसीबत यह है कि मालिकों की ज़हनियत नहीं बदली। मैं इधर उधर की बातें करके हाऊस का वक्त नहीं ले रही। मैं fact आप के सामने रखना चाहती हूं। स्पीकर साहिब, अमृतसर textiles का centre था। लेकिन आज वह तबाह हो चुका है। क्यों? इस लिये कि मालिकों और मज़दूरों का झगड़ा था। मालिक क्या करते हैं? Minimum Wages Act के अनुसार गवर्नमेंट ने जो सहूलतें मज़दूरों के लिये provide की हुई हैं, उन्हें नहीं दी जातीं। झगड़ा होता है। Case Tribunal के पास जाता है। और अब तो मालिकों ने एक नई उस्तादी शुरू करदी है। किसी फैक्टरी का झगड़ा शुरू होता है। सारी factory का हिसाब किताब एक होता है लेकिन जब कोई झगड़ा शुरू हुआ तो बीच में दीवार खड़ी करके उन को दो चार हिस्सों में बांट देते हैं और नाम तबदील कर देते हैं। जब कोई ऐसा मौका आता है तो कहते हैं कि यह factory हमारी तो है नहीं। तो यह एक नई चीज़ इन्होंने चलाई है। जालन्धर, अमृतसर और सब जगह ऐसा ही है। Transport Companies का भी यही हाल है। अगर वर्कर case लड़ते हैं और Tribunal उन के हक में भी फैसला दे देता है तो उसे implement करने में कई रुकावटें आती हैं। Implement होता ही नहीं। इस के लिये मैं मिनिस्टर साहिब को दो तीन suggestions देना चाहती हूं। वह यह है कि हर Industry के लिये एक अलहदा Board बनाया जाए, जिस में कि सम्बन्धित मालिकों और वर्करों के नुमाइन्दे हों जिस से कि उन के रोज़ बरोज़ के छोटे मोटे झगड़ों का जल्दी से जल्दी फैसला हो सके और ज़्यादा आगे न बढ़े। हां अगर कोई बड़ा अहम मामला हो तो वह Tribunal के पास चला जाये। इस से मज़दूरों की परेशानी काफी हद तक दूर हो जायेगी। Metal Works की बात की गई। यह तो पता लग ही जायेगा कि कहां तक regular है। इस का फैसला Tribunal करेगी (घंटी)।

एक चीज़ और है। Labour Advisory Board बनाया गया था। मैं समझती हूं कि यह तो एक प्रकार से नाम मात्र का Board है। सिर्फ़ जुलाई में एक मीटिंग हुई थी। उस के बाद उस की कोई meeting हुई ही नहीं। इस लिये मैं समझती हूं कि इस तरह से कुछ नहीं बनेगा। यह तो एक मज़ाक है। सब से अच्छा कदम यह है कि law में तबदीली की जाये। जब तक labour disputes पर जो फैसले होते हैं उन्हें implement करने के लिये कोई फौरी कदम नहीं उठाए जाते, यह झगड़े जारी रहेंगे और हमारे सूबे के अन्दर industry तरक्की नहीं कर सकेगी। चेयरमैन साहिब, आपने पिछले दिनों पढ़ा होगा कि बम्बई में कोई डेढ़ करोड़ रुपया बोनस की शक्ल में workers को मिला। लेकिन हमारे यहां Labour Department की हालत क्या है?

**शिक्षा मंत्री** : आप के मालिक बहुत खराब हैं। जगाधरी पेपर मिल्ज़ है। Tribunal ने फैसला दिया था कि मज़दूरों को production bonus मिलेगा। लेकिन जो raw material उन को मिलता है वह 11 टन से ज़्यादा दिया ही नहीं जाता। जिस से न यह limit बढ़ती है और न production bonus मिलता है। इस लिये मैं समझती हूं कि जब तक Labour Department को और ज़्यादा powers नहीं मिलतीं, तब तक यह problem solve नहीं होगी। लेबर Department को इतनी powers

[श्रीमती सीता देवी]
मिलनी चाहिए कि वह Tribunal के फैसले को implement करवा सकें। मैं ने आगे भी कहा था कि हमारे ट्रांस्पोर्ट कम्पनियों से कई झगड़े चल रहे हैं। नैशनल ट्रांस्पोर्ट कम्पनी से 27,000 रुपया लेना है। इसी तरह मोगा कम्पनी से 2,100। छः महीने हो गए हमारे हक में फैसला हुए लेकिन अभी तक आप नहीं दिलवा सके। मैं समझती हूं कि यह एक बहुत गम्भीर मामला है। इस पर फौरन ध्यान देने की आवश्यकता है ताकि मालिकों और मज़दूरों के आपसी सम्बन्ध अच्छे कराए जा सकें।

**श्री बालू** (फतहबाद) : **चेयरमैन** साहिब, आज पंजाब के अन्दर हम जिधर भी निगाह उठा कर देखते हैं हम को चारों तरफ बेकारी और बेरोज़गारी मालूम देती है। हमारे पंजाब की सरकार industries के लिये हर साल कुछ पैसे रखती है और इस साल भी काफ़ी पैसे रखे हैं लेकिन यह बात समझ में नहीं आती कि इतना पैसा रखने के बावजूद यहां की industries तरक्की नहीं कर रहीं और बेरोज़गारी दिन ब दिन बढ़ती जा रही है। इस का आखिर कोई मतलब है और मैं आप को बताना चाहता हूं कि इस का क्या मतलब है कि हमारी सरकार industries के लिये इतना पैसा रखती है, वह उन लोगों को दिया जाता है जिन लोगों का सरकार के साथ ताल्लुक होता है या उन लोगों को जिन के पास पहले ही बड़ा पैसा होता है और जिन के हाथ में पहले से industry के काम हैं लेकिन आम गरीब लोगों को इस से कुछ फायदा नहीं पहुंचता। उन की कोई industry नहीं चल सकती। इस का नतीजा यह है कि पंजाब के अंदर बड़ी बड़ी मिलें और बड़े बड़े कारखाने तेज़ रफ्तार से तरक्की करते जा रहे हैं और जितनी वह तरक्की करते जा रहे हैं उतनी ही हमारी cottage industry fail होती चली जा रही है जैसा कि अभी बहन सीता देवी ने बताया था कि हाथ से काम करने वालों की कोई कदर नहीं रही है। जहां कि पुराने ज़माने में इस देश में हाथ से चलने वाली industry की बड़ी कदर थी लेकिन अब वह नहीं रही जिस से गरीब लोगों को बहुत कम फायदा होता है। इसी वजह से बेरोज़गारी बढ़ती जा रही है। एक तरफ तो हमारी गवर्नमेंट बेरोज़गारी को खत्म करने की बात करती है लेकिन दूसरी तरफ हम देखते हैं कि पंजाब में आज कितने ही मज़दूर, कितने ही गरीब आदमी बेरोज़गार होते चले जा रहे हैं। इस का एक ही कारण है कि जो सरमायादार लोग हैं उन्होंने गवर्नमेंट से करज़ा ले ले कर ऐसी machinery fit कर रखी है जिस की वजह से कारीगर मज़दूरों की ज़रूरत नहीं रहती, इस लिये उन्हें बाहर निकाला जाता है। मेरे कहने का मतलब, चेयरमैन साहिब, यह है कि अगर आज पंजाब की बड़ी बड़ी मिलों में और बड़े बड़े कारखानों में मज़दूरों को हिस्सा न दिया गया या उन्हें उन में shareholder न बनाया गया तो यह बेरोज़गारी और बेकारी खत्म होने की नहीं जो दिन ब दिन बढ़ रही है। हम देखते हैं कि मिलों के अन्दर किस तरह से हेरा फेरी चलती है। एक आदमी पांच छः लाख का मुनाफा अकेला खा रहा है तो दूसरी तरफ मज़दूर भूखे मर रहे हैं। मुझे बड़ी हैरानी होती है जब हमारे मिनिस्टर साहिबान समाजवाद की बातें करते हैं। मैं इन्हें कहूंगा कि अगर समाजवादी नज़ाम कायम करना है तो मिलों में मज़दूरों को हिस्से दिलाए जाएं और जो मज़दूर किसी मिल में कई कई सालों से काम कर रहे हैं उन की देख भाल की जाए ताकि उन्हें मिल मालिक मिलों से बाहर न निकाल सकें। यह बड़ा अहम मसला है।

दूसरा इस बात का बड़ा दावा हमारी सरकार की तरफ से किया जाता है कि पंजाब में **backward classes** को बड़ा फायदा हो रहा है और वह बड़ी तरक्की कर रहे हैं। यह बात मेरी समझ में नहीं आई। **चेयरमैन** साहिब, हिंदुस्तान की 36 करोड़ आबादी है जिस में से 10 करोड़ हरिजन हैं और अगर सही अंदाज़ा लगाया जाए तो 10 करोड़ के करीब यहां backward classes की आबादी है। तो यह मिला कर 20 करोड़ बन जाते हैं। लेकिन आप देखें कि 36 करोड़ आबादी में से 20 करोड़ को 21 per cent का हकदार बनाया जा रहा है और बाकी के 16 करोड़ लोगों को 79 per cent का हकदार बनाया जा रहा है। मैं इन्हें कहना चाहता हूं कि इस तरीका से देश के अन्दर लोगों को ऊंचा उठाने और देश में समाजवाद लाने की यह बातें अब चलने वाली नहीं। दूसरा सवाल यह उठता है कि हरिजनों को हर जगह 19 per cent हक दिये गए हैं और backward classes जिन की आबादी 10 करोड़ है उन्हें केवल 2 per cent हक दिये जाते हैं। तो **चेयरमैन** साहिब, यह इस तरीके से बेरोज़गारी को खत्म करने का कैसे दावा कर सकते हैं। और.........

**श्री चेयरमैन** : इस वक्त industries की demand पर बहस हो रही है इसलिये उसी पर आप बोलिये।

[Please speak on the Demand for Industries which is under discussion at present.]

**श्री बालू** : **चेयरमैन** साहिब, मैं सरकार से यह कहना चाहता हूं कि पंजाब के अंदर छोटी छोटी industries कायम की जाएं जिन से मज़दूर लोग अपना गुज़ारा कर सकें और बड़ी बड़ी मिलों को खत्म करके छोटी छोटी industries को कायम किया जाए जिन से लोगों का भला हो सके।

**श्री लाल चन्द प्रार्थी** (कुल्लू) : चेयरमैन साहिब, आज इस हाऊस में industries की demand पर बहस हो रही है और बहुत से असहाब ने अपने अपने ख्यालात हाऊस के सामने रखे हैं और बताया है कि देश की तरक्की में industries का जो हाथ है उस से कितना फायदा हो सकता है। चेयरमैन साहिब, यह अमर रोज़े रोशन की तरह अयां है कि किसी देश की तरक्की के लिये पहली चीज़ ज़रायत में तरक्की है और दूसरी सनअत की तरक्की। जहां तक ज़रायत का सवाल है हमारे देश ने पिछले पांच साला प्लान में बड़ी तरक्की की है और खास तौर पर irrigation की facilities ज़रायत को तरक्की देने के लिये बहुत दी गई हैं। लेकिन हमारा दूसरा पांच साला प्लान industries पर बेस किया जा रहा है। इस के अन्दर देश को industrialise किया जा रहा है। यह ठीक है कि जहां तक बेरोज़गारी दूर करने का ताल्लुक है और जहां तक देश की असली तरक्की का ताल्लुक है वह सनअत पर दारोमदार रखती है और सनअत ही देश को ऊंचा कर सकती है और यही लोगों के मियारे ज़िन्दगी को ऊंचा करने की ज़्यादातर जिम्मेदार हो सकती है। समाजवादी ढंग का समाज कायम करने के लिये जिस को हमारी गवर्नमेंट ने अपना नसबुलएन बना रखा है और जिस से हमारे देश के हर फिरका का मियारे

[श्री लाल चन्द प्रार्थी]
जिन्दगी ऊंचा किया जायेगा, industries का सब से बड़ा हाथ हो सकता है। दो तरह की industries होती हैं। एक तो बहुत बड़े बड़े कारखाने हैं और दूसरी cottage industries होती हैं। दोनों के मिल कर तरक्की करने से जो आम तबका है या जो अवाम हैं उन के मियारे ज़िंदगी को ऊंचा ले जाने में काफी मदद मिल सकती है। इसलिये यह जरूरी है कि देश के हर तबका को और फिरका को देश की industrialisation के लिये सोचना चाहिये। यह ठीक है कि इस सिलसिले में हम अपने सूबे में नज़र दौड़ाते हैं तो यही महसूस करते हैं कि पिछले कई सालों में इस ने काफी तरक्की की है। लुधियाने में बहुत सारी machinery तैयार करने की industry ने जैसा कि sewing machines और cycle parts और कुछ heavy machinery में काफी तरक्की की है। लेकिन हमारी State में कई बैकवर्ड जगह रह गई हैं जहां हालांकि natural resources बहुत हैं लेकिन उन resources को exploit करने के लिये बुनियादी तौर पर महकमे की तरफ से अभी तक कुछ नहीं किया गया है। मुझे मालूम है कि कई साल हुए हैं एक कमेटी बिठाई गई थी जिस ने इस बात का जायज़ा लगाना था कि पंजाब के अन्दर कौन कौन से resources कहां कहां पाये जाते हैं और उन को exploit करने के लिये किस किस तरह की industry कहां कायम की जा सकती है। ग़ालबन उस कमेटी का नाम भट्टाचार्य कमेटी था। उस कमेटी ने कुल्लू और कांगड़ा के इलाकों का survey किया था और गवर्नमेंट को एक report submit की थी जो कि अब भी हमारी गवर्नमेंट के Industries Department के पास है। इस report के मौजूद होते हुए भी इस महकमे ने इस सिलसिले में कोई कार्यवाही नहीं की है। Industries चलाने के लिये सब से ज़्यादा ज़रूरत दो चीज़ों की होती है—एक man-power की और दूसरी raw material की। जहां तक हमारे ज़िला कांगड़ा और कुल्लू और लाहौल का ताल्लुक है वहां इतना material होता है कि न सिर्फ हम अपने लोगों की बेरोज़गारी को दूर कर सकेंगे बल्कि अपनी nation की दौलत बढ़ाने में भी मददगार साबित हो सकेंगें। मिसाल के तौर पर हमारे कांगड़े में fir होता है जिस से paper pulp हमारे कांगड़े में तैयार हो सकता है। अगर वहां इस चीज़ के कारखाने लगा दिये जाएं तो हिंदुस्तान की एक बड़ी ज़रूरत पूरी हो सकती है। जो कागज़ बनाया जायेगा वह Sweden के मुकाबिले में सारे हिंदुस्तान की ज़रूरत को पूरा कर सकेगा। इसी तरह बगड़ है जो हुशियारपुर में होता है और नूरपुर के इलाके में भी होता है और जगाधरी को भेजा जाता है। इस से card board और rough किस्म का कागज़ तैयार होता है। वहां पर इस के कारखाने लगाने की बड़ी गुंजायश है।

फिर कांगड़े में ऐसी लकड़ी पाई जाती है जिस से एक अच्छी Match Factory वहां पर चल सकती है। Himachal में जो एक छोटा सा इलाका है, जहां 10 लाख की आबादी और कांगड़े जितना रकबा है अगर वहां पर मंडी में एक Match Factory चल सकती है तो कांगड़े में भी क्यों कायम नहीं की जाती ?

फिर rosin के मुताल्लिक अर्ज़ है और Minister Incharge की तवज्जुह में खास तौर पर इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि जितना बरोज़ा कांगड़े में तैयार होता है

और कहीं नहीं होता। होशियारपुर में जो शिवालक range है वहां पर भी होता है, बाकी सारा कांगड़े से आता है। मैं समझता हूं कि जल्लो के मुकाबिले की एक factory कांगड़े में चालू की जा सकती है। वहां पर material है, man-power है, मगर इस के बावजूद इस sound demand को नहीं माना गया।

फिर सीमेंट है। इस किस्म की survey हुई है और पता चला है कि धर्मसाला और योल में इस किस्म का पत्थर मौजूद है जो सीमेंट तैयार करने के लिये मौजूं है। आज हमारे देश में सीमेंट की किल्लत है और हम इसे बाहर से मंगाते हैं लेकिन अगर इन इलाकों की तरफ तवज्जुह दी जाए तो सीमेंट की पैदावार बढ़ सकती है और यह industry बेकारी दूर करने में भी मुआवन साबित हो सकती है।

अब मैं आप की तवज्जुह chemical industry की तरफ दिलाना चाहता हूं। Soap-nut से रीठे का essence तैयार हो सकता है। फिर हिमाचल का इलाका हमारे साथ लगता हुआ है। वहां पर salt mines हैं। Salt से Soda Ash तैयार हो सकता है। अगर Himachal Government खुद यह काम न करना चाहे तो पंजाब गवर्नमेंट rock salt से soda ash और दूसरे chemicals तैयार कर सकती है।

इस के बाद मैं आप द्वारा मिनिस्टर साहिब की तवज्जुह ऊन की industry की तरफ दिलाया चाहता हूं जिस को कि नेस्तोनाबूद कर दिया गया है और अब यह आखिरी सांस ले रही है। उन का जहां तक ताल्लुक है यह तिब्बत से आती है, लद्दाख या स्पीती से आती है। पशम और पशमीना fine किस्म की ऊन का दूसरा नाम है। आज पशमीने की सनअत सिर्फ कश्मीर में रह गई है। वजह यह है कि ऊन हिंदुस्तान की अपनी पैदावार नहीं और जो तिब्बत से लाने का तरद्दुद करते हैं उन की मदद नहीं होती। पिछले दिनों सरकार ने कुछ तवज्जुह इस तरफ दी है और नूरपुर में पशमीने के centres खोले मगर चूंकि trade और industry का गहरा ताल्लुक है इसलिये अगर पशमीना industry को ज़िन्दा रखना है तो हमें पशमीने की trade पर तवज्जुह देनी चाहिये। अगर पशमीने की trade कामयाब न रही तो पशमीना industry खत्म हो जायेगी। आज सारे हिंदुस्तान में यह industry या तो कश्मीर में है या पंजाब में रह गई है। कश्मीर से दूसरे नम्बर पर industry पंजाब में है। इसलिये इस industry को बचाया जाए और इस के बचाने के लिये पशमीने की trade को बचाया जाये।

फिर cottage industry के तौर पर बांस की चीजें हैं, fruit preservation है, rope-making है। बटन बनाने के लिये यहां एक खास किस्म की लकड़ी मिलती है, slate के पत्थर की कानें हैं और इसी तरह wood-work की industries हैं। Industries Department को इन की तरफ ध्यान देना चाहिये। यह ठीक है कि इस के लिये loans दिये जा रहे हैं मगर मैं अर्ज़ किया चाहता हूं कि loans लेने में बहुत तकलीफें हैं, बड़ी शिकायतें हैं और हंगामा खेज़ी पाई जाती है। मुझे तजरुबा है कि loan हासिल करने के लिये दो दो साल wait करना पड़ता है। अगर कोई आदमी कुल्लू से दो बार चल कर चंडीगढ़ आए तो तीन हज़ार का कर्ज़ा जो लेना होता है

[श्री लाल चन्द प्रार्थी]
खर्च हो जाता है। और दफ्तरों में माहौल ऐसा है कि एक हज़ार के loan के पीछे चढ़ावे के 50 रुपए मुकर्रर हैं वरना file ही आगे नहीं निकलती। यह बात मेरे नोटिस में आई है कि ऐसी बातें चल रही हैं। इस लिये अगर industry को ठीक ढंग से चलाना है, तो हमें loans देने चाहियें और दूसरी मदद भी देनी चाहिए और जितनी रुकावटें हों वह दूर करनी चाहिएं।

Backward इलाकों के मुतअल्लिक एक और अर्ज़ किया चाहता हूं। Industry तब चल सकती है जब electricity हो। इस के लिये इस बात की बड़ी ज़रूरत है कि जिन इलाकों में raw materials मिलते हैं वहां बिजली पहुंचाई जाए ताकि industry को फरोग मिले।

**श्री रामचन्द्र कामरेड** (नूरपुर) : चेयरमैन साहिब, आज हम सनअत और मज़दूरों के महकमे की grant पर बहस कर रहे हैं। मैं इबतदा ही में थोड़ा सा इस मामले का ज़िक्र करना चाहता हूं कि जिस के मुतअल्लिक अभी २ कहा भी गया है कि industry को आगे लाने के लिये यह बड़ा ज़रूरी है कि मेहनतकश और मालिक के बीच तुआवन हो। अभी २ मेरे एक दोस्त ने कहा है कि इस तुआवन का एक ज़रिया है कि बाहर के आदमी Unions में ओहदेदार न बनें....

मैं आप से अर्ज़ करना चाहता हूं कि तमाम तनाज़े की वजह यह है कि हम किसी भी मसले का सही हल नहीं सोचते। आज यह कहा जाता है कि Labour Unions में office-bearers बाहर से न लाये जाएं तो इस का मतलब यह होता है कि मज़दूर लोग अपने आप को organise न करें और अगर organise कर भी लें तो इन में स्वतन्त्रता और बेदारी पैदा न हो। आज अगर Labour Unions में office-bearers labour में से होंगे तो वह unions मालिकों के अगूंठे के नीचे होंगी। मालिक मज़दूरों को अपनी मर्ज़ी के मुताबिक चलायेंगे। यह कह दिया जाता है कि यह झगड़ा Communists की वजह से है। फिर जो I.N.T.U.C. सबंधित यूनियनें बनी हुई हैं वहां झगड़ा क्यों रहता है। I.N.T.U.C. के कारकुन की हैसियत से मेरा कम्युनिस्टों की ideology से इख्तलाफ रहा है। मैं मानता हूं कि Communists ने मज़दूरों की बेहतरी में सदा अच्छा काम नहीं किया लेकिन यह मानना पड़ेगा कि जब कभी किसी यूनियन का मालकों से झगड़ा हुआ और I. N. T. U. C. ने इसे निपटाने का यत्न किया तो मालिकों ने इस की भी नहीं सुनी है।

6 p. m.

मैं रूस, China और ज़ेकोस्लोवाकिया आदि देशों को देख कर आया हूं और मैं खुश हूं कि मज़दूर मालिकों से पूरा २ तुआवन करते हैं। मालिक मज़दूर की यूनियन को पूरा सहयोग देते हैं। वह एक दूसरे को अपना partner समझते हैं और जब कभी मज़दूरों के साथ नाइन्साफी की शिकायत हो तो वह इकट्ठे बैठ कर बराबरी की हैसियत में जांच पड़ताल करके दूर कर दी जाती है। हमें यह खुशी है कि अच्छे बर्ताव के कारण मज़दूरों में अच्छे काम के लिये उत्साह पैदा हो जाता है। मालिक के अच्छे बर्ताव से मज़दूर खुश रहते हैं। लेकिन यहां पर मालिक मज़दूरों को डराते और दबाते हैं। इस तरह से देश में तरक्की नहीं हो सकती।

चेयरमैन साहिब, मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि आज सब से बड़ी ज़रूरत यह है कि industry को आगे ले जाया जाये और industry को आगे ले जाने के लिये ज़रूरत इस बात की है कि मालिक और मजदूर में तुआवन हो। इसलिये मालिक को अपना नज़रिया तबदील करना पड़ेगा और यह समझना पड़ेगा कि मज़दूर उस के काम में बराबर के हिस्सेदार हैं। इस तरह से ही industry की तरक्की होगी । अगर मज़दूर अपनी मेहनत से ज़्यादा पैदावार करें तो उन को तकसीम में भी ज़्यादा हिस्सा मिले। इस तरह से मज़दूर ज़्यादा मेहनत से काम करेंगे, देश तरक्की की ओर जायेगा। और जो तरक्की इस तरफ हमने अपने नेता पंडित जवाहर लाल नेहरू की रहनुमाई में की है वह तारीफ के काबिल है। वह दिल से यह चाहते हैं कि मज़दूरों को industry की management में हिस्सा दिया जाये। मैं तो चाहता हूं कि मज़दूर के मन में उत्साह पैदा हो और वह ज़्यादा से ज़्यादा काम करे। उस को इस में हिस्सा दिया जाये। इसलिये मैं अर्ज़ करूंगा कि अगर मालिकों और सरमायादारों को यह झगड़ा खत्म करना है तो यह लाज़म होगा कि मालिकान अपना रवैया तबदील करें और मज़दूरों को confidence में लें। अगर कोई मुलाज़म अच्छा काम कर रहा हो तो उसे मैनेजर के तौर पर काम करने का मौका दिया जाए। सरकार को भी यही चाहिये कि वह मज़दूरों और मुलाज़मों का एतमाद हासिल करे। कारखाने खोल देने से industry की तरक्की नहीं हो सकती जब तक मज़दूरों को उन का due न दिया जाए और उन्हें industry में एक हिस्सादार न माना जाए। सरकार को मालिक और मज़दूर के differences को दूर करने की कोशिश करनी चाहिये। यह चीज़ तब पूर्ण हो सकती है जब मुल्क की सनअत nationalize कर दी जाये। हमारी गवर्नमेंट रुक रुक कर nationalization चाहती है परन्तु इसे यह डर नहीं होना चाहिये कि इस तरह की nationalization से मालिकों को नुकसान होगा और वह विरोध या शोर करेंगे। सरकार को मज़बूती से फैसला करना चाहिये कि Labour Department की जो machinery बने उसे demoralise न किया जा सके। फिर मालिकों को भी चाहिये कि दवन्नी अठन्नी के लिये तलखी पैदा न करें। मज़दूरों का over-time पूरा न दे कर और इस तरह की छोटी छोटी बातों में तलखी पैदा न करें। इस बात को ध्यान में रखना चाहिये कि जिस मज़दूर के चार आने मार लिये जायेंगे वह चार आने का काम कम करेगा। इस तरह से बचत का ख्याल न करना चाहिये। अगर इस की जगह मालिक मज़दूर में यह भावना भर दे कि वह काम में हिस्सेदार है तो इस से काम ज़्यादा और रुपया में बचत हो सकती है। चेयरमैन साहिब, मैं तो चाहता हूं कि मालिक के मन में यह चीज़ आ जाये। मुझे यकीन है कि मालिक में कमज़ोरी लाने की वजह सरकार की पालिसी भी है। अगर गवर्नमेंट lead नहीं ले सकती और वादे Socialism और Socialistic Pattern of Society के करती है तो इस का असर मालिकों पर पड़ता है। मैं समझता हूं कि गवर्नमेंट Socialism लाने की बातें करती है लेकिन उस में determination नहीं। मैं यह चाहता हूं कि गवर्नमेंट जो rules बनाये या सहूलतें दे उन को Labour तक पहुंचाने के लिये प्रबन्ध किये जाने चाहियें। उन्हें ठीक guidance देने के लिये इन्तज़ाम किये जाने चाहियें। फिर मेरी एक और request यह है कि हमारे जो

[श्री राम चन्द्र कामरेड]

Labour Tribunals हैं यह झगड़ों के जल्दी फैसला नहीं कर सकते या उन के पास काम ज़्यादा है। यदि Tribunals के पास मामला जाए भी तो उस के फैसला पर अमल कराने में ज़रूर कमी रह जाती है और इसी लिये हमारे कम्युनिस्टों का लेबर में दबाव ज़्यादा पड़ता है, क्योंकि ट्रिब्युनल अपने फैसलों पर अमल नहीं करा सकते। I.N.T.U.C. और दूसरी organizations काम करती हैं मगर वह सरकारी मशीनरी की कमज़ोरी के कारण मज़दूर से पूरा न्याय नहीं करा सकतीं। सरकार की नीति के मुतअल्लिक मैं २-३ चीजें अर्ज़ करना चाहता हूं कि लाहौर में, हालांकि मैं पुलिटीकल काम में लगा रहता था, पर वहां भी ऐसी ही हालत थी। यह जानते हुए कि मैं सोशलिस्ट हूं और मज़दूरों से हमदर्दी रखता हूं वह मज़दूर कानूनों को छाप कर बड़ी तादाद में तकसीम करते थे और मुझे भी दे जाते थे। हमारी पंजाब सरकार को भी ऐसा करना चाहिये। तमाम कानूनों का literature मज़दूरों के लिए तर्जमा कर के मज़दूरों में मुफ्त बांटना चाहिये और बताना चाहिये कि मज़दूर महकमा उन की क्या मदद कर सकता है।

बाहरी देशों में इसी तरह किया जाता है। लेकिन हम ने यहां अपनी गवर्नमैंट से यह चीज़ नहीं देखी। हमें चाहिये कि जो चीज़ें मज़दूरों के हक में या उन के मुतअल्लिक हों और जो literature इस सम्बन्ध में हो उसे मज़दूरों तक पहुंचाया जाये। मज़दूरों को ऊपर उठाने और उन की हालत को बेहतर बनाने के लिये भी उन के अधिकारों के सम्बन्ध में जो लिट्रेचर हो उसे इन तक पहुंचाने में सहूलतें होनी चाहियें।

दूसरे मैं यह भी कहूंगा कि मालिकों में जहां नुक्स हैं वहां सरकार के पास से भी लोगों को तनखाह वक्त पर नहीं मिलती। चन्द दिन हुए Rehabilitation Department में इसी लिये strike हुई थी। District Boards के मुलाज़म कहते हैं कि तनखाहें वक्त पर नहीं मिलतीं। इसलिये मैं कहूंगा कि socialism लोगों को सरकार की तरफ से उपदेश देने से नहीं कायम होगा यह तो practise करने से मिलेगा। अगर हम खुद socialism के असूलों पर अमल न करेंगे तो हमारी सेवाओं और उपदेश का लोगों पर कोई असर न होगा। इस सारी चीज में न जाते हुए मैं यह कहना चाहता हूं कि हमारी सनअत को तरक्की न मिलने का कारण यही है कि मालिक और मज़दूर में भेद भाव खत्म नहीं हुए। उन्हें हमारे actions और professions में जो फर्क है उसे दूर करना चाहिये। तब ही सनअत को आगे ले जा सकेंगे।

अब मैं दूसरी ओर आता हूं। अगर हमने सनअत को आगे ले जाना है तो यह ज़रूरी है कि backward इलाकों को आगे ले जाएं। हमें backward areas में सनअत को आगे ले जाने के लिये कुछ करना पड़ेगा। अगर आप इस साल के बजट को देखें तो कांगड़ा का, जो कि एक backward इलाका है, ज़िक्र तक सनअत के विकास के कामों में नहीं किया गया। जो रुपया industry के लिये रखा गया है उस का कोई हिस्सा कांगड़ा में सर्फ नहीं किया जायेगा।

मैं पूरे ज़ोर से कांगड़ा ज़िला में सनअती तरक्की के लिये कुछ सुझाव देना चाहता हूं। कांगड़ा में सब से बड़ी industry मैं समझता हूं tourist industry है। यहां पर

बाहर से लोग आते हैं। जिस तरह काशमीर को देख कर बाबर ने कहा था कि यह समझते हैं कि

"अगर फिरदौस बर रुए ज़मीं अस्त
हमीं अस्तो हमीं अस्तो हमीं अस्त",

और उन का ख्याल है कि काशमीर एक जन्नत है। लेकिन जो शख्स कांगड़ा में Kulu Valley के नज़ारों को देखता है तो उस का यह ख्याल बदल जाता है। वहां के दरियाओं, पहाड़ों, जंगलात, चशमों और कुदरती नज़ारों को देख कर वह मानने पर मजबूर होता है कि हिंदुस्तान में दो जन्नतें हैं--काशमीर और कुल्लू। बेसाख्ता उस के मुंह से निकल पड़ता है--

फिरदोस बदामा है हर नक्शे ख्याल उसका
यह शाने तस्वर है तस्वीर का क्या कहिये

अगर बाबर पालमपुर और कुल्लू को देख लेता तो यह बात भूल जाता कि काशमीर ही जन्नत है। काशमीर के मन-आकर्षक नज़ारे, नदी नाले, वृक्ष, औषधियां, फल और सबज़ा ज़ार यह सब चीज़ें कुल्लू में भी हैं। मैं तो यह समझता हूं कि भारत में एक नहीं दो काशमीर हैं। इसलिये हमें इस इलाके को इस तरह से develop करना चाहिये कि tourists ज़्यादा आ सकें।

पिछले दिनों परमार साहिब से किसी ने कहा कि क्या ही अच्छा हो अगर हिमाचल पंजाब से आ कर मिल जाए। मगर उन्होंने कहा कि आप पर तो 1 करोड़ रुपये Government खर्च करेगी मगर हम तीस करोड़ रुपया खर्च करेंगे। तो मेरे कहने का मतलब यह है कि कांगड़ा के उस इलाके को develop किया जाये। वहां पर ऐसी ऐसी चीज़ें और मन्दिर देखने के काबिल हैं कि लोग तारीफ करने लग पड़ते हैं। अमरीकन लोग जाते हैं और देख कर दंग हो जाते हैं। मगर बात यह है कि बड़ी मुश्किल से लोग वहां पहुंचते हैं। सड़कें बिल्कुल undeveloped हैं और लोगों को आने जाने की बड़ी मुश्किलात हैं। मैं चाहता हूं कि वहां पर guest house बनाए जायें ताकि जो लोग जाना चाहते हैं और enjoy करना चाहते हैं वह आराम से रह सकें। कांगड़ा में कई किस्म की सनअतें चल सकती हैं। कागज़ की सनअत वहां अच्छे पैमाने पर चल सकती है। दिया सिलाई, cement, limestone, बांस वगैरा की चीज़ें बनाने की भारी industries वहां चल सकती हैं। पहले यह ख्याल हुआ था सरकार का कि कांगड़ा में बांस का काम करने वाले कारीगर जापान से लाये जाएं मगर यह चीज़ आगे नहीं ले जाई गई सिर्फ ख्याल ही रहा। अमली कदम नहीं हुआ। (Bell) कुल्लु और मनाली में कुछ चशमों का पानी है उस को chemically examine किया जाए और देखा जाए कि क्या वह medical treatment के लिये इस्तेमाल हो सकता है या नहीं। कांगड़े के अलाके में बिजली भी दी जाए ताकि industries को फरोग मिल सके। हमारे नज़दीक जोगिन्दर नगर से बिजली निकलती है मगर हमें नहीं मिलती है। सिर्फ एक अर्ज़ और पशमीने के बारे में करके बैठ जाऊंगा। मैं यह कहना चाहता हूं कि हमारी पशमीने की industry बड़ी खतरे में है। पिछली दफा Chinese ने तिब्बत से पशमीना लाने पर रोक लगा दी थी तो बड़ी मुश्किल पैदा हुई थी। Government को चाहिये कि पशमीने की जो भेड़ें हैं उन को लाहौल और स्पिती में पालने का इन्तज़ाम किया जाए और वहां इन की breeding की जाए। इस तरह की पशमीना पैदा करने वाली भेड़ें वहां पाली जा सकती हैं और फायदा उठाया जा सकता है ( Bell )।

**श्री गोपी चंद गुप्ता (पुण्डरी)** : चेयरमैन साहिब, आज science का ज़माना है और दुनिया आज बड़ी बड़ी तरक्की की मंज़लें तै कर रही है। हमारे देश में भी आज़ादी हासिल करने के बाद agricultural revolution आई, बड़े बड़े Project हाथ में लिये गये, कई एक बड़ी अच्छी स्कीमें बनीं और हमारी हकूमत अनाज की कमी को दूर करने में काफी हद तक सफल हुई है। अब हमारे industrial revolution आने को है। अब इस दौर में सरकार ने देश से बेकारी दूर करने के लिये, लोगों का मयारे ज़िन्दगी बुलन्द करने के लिये industrialisation की तरफ कदम बढ़ाने का फैसला किया है। चेयरमैन साहिब, जर्मनी, जापान, Switzerland वगैरह और दूसरे देशों ने जिस प्रकार industry के अन्दर काम किया और वह मुल्क बने, बिगड़े और बिगड़ने के बाद फिर सम्भले तो वह चीज़ हम ने देहली में जो पिछले दिनों Industrial Exhibition हुआ है उस के अन्दर देखी। Industrial Exhibition देखने के बाद जाग्रती पैदा हुई और एहसास हुआ कि दूसरे मुल्क क्या थे और क्या बन गये। वहां किस प्रकार की heavy and cottage industries चलती हैं और कितने बड़े पैमाने पर काम हो रहा है। हमारे देश में आज़ादी मिलने के बाद इस की तरफ कई कदम उठाए गए हैं। हमारी Central Government ने भी कलकत्ता की तरफ locomotive engines का कारखाना, सिंदरी fertilizer factory, tools and implements, shipping, aeroplanes, मोटरों वगैरह वगैरह की कई प्रकार की industries और कारखाने खोले हैं और इस से देश को काफी लाभ पहुंचा है। States-wise plans बन रहे हैं और हमारी सरकार ने भी दूसरी पांच-साला योजना के अन्दर इस काम के लिये कुछ रकम रखी है। गो वह कोई खास तसल्ली-बखश नहीं है लेकिन फिर भी हमारे ज़राए के मुताबिक वह अच्छी ही समझी जा सकती है। हमारी पंजाब सरकार ने पिछले साल District Industry Advisory Boards बनाए और फैसला किया कि District Level Committee दो हज़ार रुपये तक के कर्ज़े दे सकती है और दो हज़ार रुपये से अधिक की कर्ज़े की दरखास्तों की सिफारिश डायरेक्टर साहिब कर सकते हैं। हमने वह जो कर्ज़े दिये उन से लोगों को काफी फाइदा पहुंचा है और relief मिला है। मगर मैं इस बारे में एक सुझाव रखना चाहता हूं। गरीब लोग जिन के पास पैसा नहीं है, ज़मीन नहीं है और खास कर जो हरिजन तबका है जब इन लोगों ने दो हज़ार का कर्ज़ा लेना होता है तो इन को सब से बड़ी पहले दिक्कत यह पेश आती है कि उस के लिये security किस की दें। Security उन को ज़मींदारों की देनी पड़ती है। अगर ज़मींदार इस तरह की security देते हैं तो उन को इन की बेगार करनी पड़ती है और उन की धमकियां जुदा हैं। इसलिये उन के लिये इस security ने बड़ी मुश्किल पैदा कर रखी है। फिर सूद भी उन पर ज़्यादा है। हो सकता है कि सरकार भी अपनी तरफ से अपनी मुश्किलात बताए मगर मैं यह ज़रूर चाहूंगा कि security वाली दिक्कत का ज़रूर हल निकाला जाए। छोटे कर्ज़े जो होते हैं वह गरीब आदमी और cottage industries वाले ही लेते हैं। मैं चाहता हूं कि उस में यह सहूलियत होनी चाहिये कि अगर कोई M.L.A., सरपंच या और कोई अन्य खास व्यक्ति recommend करे कि यह आदमी अच्छा है या इस की reputation

अच्छी है तो उस को कर्जा मिल सके। अगर सरकार चाहे तो तहसीलदार के ज़रिये या किसी सरकारी आदमी से यह तस्दीक करवा ले कि फलां आदमी अच्छा है या उस की reputation अच्छी है मगर मैं समझता हूं कि सरकारी machinery के ज़रिये कुछ पेचीदगियां हैं शायद इस वजह से उन को कर्जा मिल ही न सके। Security के बारे में ज़रूर फैसला होना चाहिये ताकि लोगों की यह बड़ी भारी तकलीफ जो कर्जा लेने के बारे में है दूर हो सके। मैंने सुना भी है कि सरकार की ओर से ऐसा कुछ फैसला किया गया है कि हरिजनों को security नहीं देनी पड़ेगी किसी M.L.A. की सिफारिश पर ही कर्ज़े दे दिये जायेंगे। अगर ऐसा हुआ तो लोगों को और relief मिलेगा। इस के साथ साथ मैं बड़े कर्ज़े के बारे में भी अर्ज़ करना चाहता हूं। अभी श्री जौड़ा साहिब ने बताया था कि उन कर्ज़ों पर छ: फीसदी सूद है। यह बहुत ज़्यादा है। अगर हम चाहते हैं कि हमारी सनअत तरक्की करे तो यह सूद की शरह कम करनी चाहिये। इस के इलावा loans हासिल करने में जो red tapism चलती है इस को खत्म करें। जैसा आपने floods के सिलसिले में किया, तकावी की तकसीम की और वह ज़रूरतमंद लोगों को पहुंची। बड़ी अच्छी तरह से तकसीम हुई और किसी की शिकायत नहीं आई कि किसी ज़रूरतमंद आदमी को नहीं मिली है। इसी तरह आप इस में भी करें। अगर हम industrialisation चाहते हैं तो हमें पुराने ढंग को loans के बारे में बदलने की ज़रूरत है। लोगों को loans वगैरह लेने के लिये पूरी पूरी information होनी चाहिये। लोग अनपढ़ हैं उन को पता नहीं होता कि कैसे लेना है, कहां दरखास्त देनी है, वगैरह २। अगर पढ़े लिखे भी हों तो पूरी जानकारी नहीं होती है। इसलिये मैं चाहता हूं कि जिस तरह से हम ने District Level Committees बनाई हैं उसी तरह ही information bureau खोले जाएं जहां कि कर्ज़े लेने वालों को पूरी information मिले। Backward areas जो हैं उन का खास तौर पर ख्याल रखा जाए। हरियाना का इलाका अच्छा खासा backward इलाका है। बिजली की तारें उस को चीरती हुई देहली तक जा पहुंची हैं मगर हमें वहां बिजली नहीं मिली है। बजाए इस के कि हम दूसरे सूबों को देते अपनी ज़रूरत पहले पूरी करते। इस प्रदेश को पहिले बिजली न मिलने के कारण cottage industries पर बड़ा असर पड़ा है। इसलिये हमें ऐसे तरीके इख्तियार करने चाहियें कि बिजली जल्दी देहातों में पहुंचे और cottage industries फैलें। Industries के बारे में मैं चाहता हूं कि सारे पंजाब का survey किया जाये। कांगड़ा में कई industries लग सकती हैं और उन की तरफ से शिकायतें भी आ रही हैं कि वहां कच्चा material काफी है इसलिये वहां industries को खोलना चाहिये। हम पिछले तीन चार साल से उन की तरफ से यह शिकायतें सुनते आ रहे हैं। इस सिलसिला में सारे पंजाब का survey करें कि कहां कौन कौन सा material होता है और कौन कौन सी industry लग सकती है। इस से काफी फाइदा हो सकता है।

चेयरमैन साहिब, अगर industry वहां कायम की जाये जहां raw material पैदा होता है तो चीज़ें सस्ती मिल सकती हैं। मैं अर्ज़ करूंगा कि पानीपत में कुछ आदमियों ने बड़ी industries के वास्ते loan हासिल करने की कोशिश की लेकिन वह

[ श्री गोपी चन्द गुप्ता ]

मनज़ूर न हो सका। उन्होंने steel हासिल करने की कोशिश की लेकिन वह भी न मिल सका। इन हालात में वहां कारखाने जारी न किये जा सके। गवर्नमेंट को इन दिक्कतों को दूर करने की कोशिश करनी चाहिये और engineering, medical और भिन्न २ industries के लिये technical education मुहय्या करने का प्रबन्ध करना चाहिये। Industries वहां कायम की जाएं जो इलाके backward हैं और जहां उस industry के लिये raw material भारी मिकदार में मिल सके। कैथल के मुतअल्लिक मैं कह सकता हूं कि उस area में काफी cotton पैदा होती है। वहां पर cotton mill जारी करने का काफी scope हो सकता है। अगर गवर्नमेंट वहां की figures फ़ाहम करे और कुछ जानकारी लोगों को वहां पहुंचाए तो लोग co-operative basis पर mills जारी कर सकते हैं।

अब मैं Labour और सरमायादार के मुतअल्लिक कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। यह ठीक है कि किसी भी देश की तरक्की तब तक नहीं हो सकती जब तक industry को चलाने वाला एतमाद से काम न करे। हम socialistic pattern of society का नारा लगाते हैं तो हमें ख्याल रखना चाहिये कि मज़दूर को हक बराबर मिले। लेबर का Tribunal मुकर्रर है–वह फ़ैसला करता है लेकिन कानून में कुछ ऐसी खामियां हैं जैसे कि मेरी बहन सीता देवी ने बताया कि किस प्रकार मिल्ज़ के मालिक लेबर को परेशान करते हैं। हमें मज़दूर और industrialist के दरमियान राबता पैदा करना है। गवर्नमेंट को ऐसे साधन अख्तियार करने चाहियें जिन से दस्तकारी कामयाबी के साथ चल सके–हड़तालें न हों और मज़दूरों और कारखानादारों दोनों को फायदा पहुंच सके।

**श्री फग्गू राम** (बुटाना) : चेयरमैन साहिब, मैं industry की demand पर कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। मेरी अर्ज़ यह है कि गरीब लोगों, पसमान्दा लोगों, और हरिजनों को industry चलाने के सिलसिला में बहुत सी तकलीफें पेश आती हैं। इस के मुतअल्लिक मेरे भाई प्रार्थी साहिब ने भी अपने ख्यालात ज़ाहिर किये हैं। मेरे गांव के दो भाइयों ने तीन दरखास्तें दी थीं। उन्होंने डिस्ट्रिक्ट इन्स्पैक्टर से खुलम खुली बात की और 50 रुपये देने करे फिर जा कर वह तीन दरखास्तें पास हुईं। इसी तरह एक मेरा आदमी था उस ने भी दरखास्त दी। वह कहता था कि हम M.L.A. के घर के हैं, डिस्ट्रिक्ट इन्स्पैक्टर को पैसे क्यों दें। चेयरमैन साहिब, उस की दरखास्त अभी तक pending ही पड़ी हुई है। चेयरमैन साहिब, जिन दो भाइयों ने 50 रुपये की दरखास्त इन्स्पैक्टर को देने किये वह कारोबार चलाने में कामयाब हो गये हैं लेकिन मेरे साथी ने मुश्किल की वजह से पैसे न दिये और उस की दरखास्त इस वजह से मनज़ूर नहीं हो सकी। फिर उस ने दरखास्तें मिनिस्टर साहिब और चीफ मिनिस्टर साहिब को पहुंचाई तो पिछले महीने बड़ी मुश्किल से उसे 500 रुपया loan मिला है। इसलिये मैं आप द्वारा मिनिस्टर साहिब से दरखास्त करूंगा कि इस मामला की अच्छी तरह पड़ताल की जाए और इस बारे में उन्हें सहूलियात पहुंचाई जाएं। जो कर्ज़े हरिजनों को दे रहे हैं उस के लिये मैं कांग्रेस गवर्नमेंट को बार बार बधाई देता हूं।

1952 में जब इलैक्शन हुई थी तो जमींदार भाई इन गरीबों को कहते थे कि अनाज किस से लोगे, मवेशी कहां चराओगे। लेकिन मैं इस गवर्नमेंट को बधाई देता हूं कि इस बारे में उन्हें सहूलियत दी गई है। उन को Co-operative Societies की तरफ से कर्जे दिये गये, industry के लिये कर्जे दिये गये, मकान बनाने के लिये कर्जे दिये गये। इस के लिये मैं गवर्नमेंट को बधाई देता हूं।

इस के अलावा मैं अर्ज़ करूंगा कि इन से जमींदारों की जमानतें मांगी जाती हैं। हरिजन जमींदारों की ज़मानतें देने में बड़ी मुश्किल में पड़ जाते हैं। इसलिये मैं गवर्नमेंट से निवेदन करूंगा कि यह दस्तूर हटा देना चाहिये। सरपंच से सिफारिश होनी चाहिये और हरिजनों का ज़ामन हरिजन होना चाहिये। जैसे मैं ने पहले ज़िक्र किया है कि एक हरिजन को 500 रुपये कर्जे के तौर पर मिले। उस पर उस बेचारे के 80-85 रुपये खर्च आ गये हैं फिर सूद बाकी है। कभी उन्हें पानीपत, कभी करनाल, कभी नीलोखेड़ी और कभी चंडीगढ़ जाना पड़ता है। इस हालत में मैं गवर्नमेंट से प्रार्थना करूंगा कि या तो उन्हें कर्ज़े देना बन्द कर दें और अगर देने हैं तो इस सम्बन्ध में उन्हें पूरी सहूलियात दी जाएं। कभी उन्हें M. L. As. के पास मारे मारे दौड़ना पड़ता है, कभी ग्राम सेवकों के पास, कभी Community Project के अफसरों के पास और कभी तहसीलदार के पास। यह गरीब लोग इतने अफसरों के पास कैसे पहुंच सकते हैं ? इसलिये मैं मिनिस्टर साहिब की सेवा में प्रार्थना करूंगा कि वह इस तरफ ध्यान दें ताकि इन गरीब हरिजनों को दिक्कत न हो।

6.30 p. m.

*(The Sabha then adjourned till 9.30 a. m. on Friday, the 23rd March, 1956)*

---

808 P.V.S.—290—17-6-57 CP and S., Punjab, Chandigarh.

# Punjab Vidhan Sabha

## Debates

23*rd March*, 1956.

VOL. I—NO. 18 (MORNING SITTING)

---

## OFFICIAL REPORT

CONTENTS

*Friday, 23rd March, 1956*



---


CHANDIGARH :
Printed by the Controller, Printing and Stationery, Punjab.
1956

# PUNJAB VIDHAN SABHA

**Friday, 23rd March, 1956.**

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector* 10, *Chandigarh Capital, at* 9.30. *a. m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## RESUMPTION OF DISCUSSION ON THE DRAFT STATES REORGANISATION BILL.

**Mr. Speaker :** I may remind the hon. Members that the time for debate on this Bill is short as it had been decided yesterday by all the parties of the House to reduce the time for discussion on this Bill from three to two days only. I would, therefore, request the hon. Members to avoid making long speeches and let other members also speak.

**Shri Chandan Lal Jaura :** Mr. Speaker, please extend the time for discussion on this Bill.

**Mr. Speaker :** Order please. Now the question of extending time for discussion on this Bill does not arise.

**Shri Babu Dyal :** Please extend it for a day more.

**Mr. Speaker :** Yesterday, the House decided to reduce the period of discussion by one day. How can we now alter that decision ? Therefore, two days are quite sufficient. (At this Shri Chandan Lal Jaura wanted to rise) Order, order. Sardar Harkishan Singh Surjit who was on his legs yesterday will resume his speech.

**Sardar Harkishan Singh Surjit** (Nakodar) (*Punjabi*) : Mr. Speaker, yesterday I was telling the House that we can safely say that on the whole this Bill is for the general good of the country but I have objection to certain provisions that have been made in it. There are certain shortcomings in it which do not fit in a democratic set-up. According to this Bill most of the States have been reorganised on the basis of language but in some cases this principle has been ignored to which I have a serious objection. So far as the problem of Punjab is concerned, its future set-up has not been drawn on linguistic basis in spite of the fact that the Indian National Congress stood committed to organise States on this basis. In this connection the Government of Punjab had submitted a memorandum to the States Reorganisation Commission supporting the formation of such a State which was of the liking of a communal organisation. This memorandum was quite similar to the memorandum submitted by that communal organisation. In both the memoranda it was desired that the State of Punjab should not be organised on linguistic basis but it should be a Maha Punjab, constituting such areas the people of which were never willing to join together. The State Government and the communal-minded Hindus of this State wanted to tie together unwilling partners under compulsion in Maha Punjab so that tension may continue to exist in that State. In putting this demand the communal-minded Hindus and the Congress party in power were one. While

[Sardar Harkishan Singh Surjit]
on the other hand the party of the communal Sikhs,i. e. the Akali party, submitted its memorandum before the Commission for the formation of such a Punjabi-speaking State which created suspicion and fear in the minds of a certain section of the people of Punjab regarding the Sikh community. The underlying intention of that party in submitting that memorandum was not for the formation of a Punjabi-speaking State comprising of all areas where Punjabi is spoken, but of only those areas where the percentage of Sikhs was more so that could have majority in that State. They never desired a Punjabi-speaking State in which all the Punjabi-speaking people could unitedly work for its development. They never desired to bring unity amongst all the Punjabi-speaking people but they had quite different intentions behind their demand, for Punjabis-peaking State which is quite apparent from this. The Punjabi-speaking State of their pattern would not have benefited the common man though it may have benefited some people. But I congratulate the people of Hariana Prant because they have saved the whole situation of Punjab. They did not support the formation of a Punjab of the liking of communal Hindus of Punjab. They realised the correct position. They wanted to be separated from Punjabi-speaking area because they had found that they could not progress culturally, and economically while living with it in the same State which could only be done by their own people who spoke the same language and had common customs. The people of all sections of that area, viz. the Congress party, the Zimindara League, the Gandhi Janta Congress party and others were one in putting this demand. This lessened the tension that had been created in Punjab and saved the State. Therefore, they deserved our congratulations. This was their democratic demand. Their attitude helped in the solution of a very knotty problem. So far as the States Reorganisation Bill which is now before the House is concerned, I do not condemn it outright. In it certain very good provisions have been made for which I want to congratulate the learned members of the sub-committee of the Government of India who have sponsored it. Mr. Speaker, if you have a look at the map of the State of Pepsu, you will find how the different parts of that State were lying unconnected from each other. How could the body of a State make progress, when its different limbs laid cut off from each other. Just see, how Kanda Ghat and Kapurthala were cut off from the rest of the State. But with the enactment of this legislation, the Punjabi-speaking people belonging to Punjab and Pepsu who had been separated since long will again be united in one State. Another happy feature of this Bill, which I welcome, is that it provided for the abolition of the institution of Rajpramukhs which some time back had been thrust upon us. Now, all the Punjabi-speaking people who had been kept separate ever since the British Rule, would now form one State and work unitedly for their future prosperity. The Central Government deserves our congratulations for doing this.

In this Bill, we find that provision has been made for the formation of all States except Punjab on linguistic basis though outwardly it has been shown to the public that this has been done while keeping certain other considerations in mind like finances and administrative conveniences. We find that even Talengana has been annexed with the State of Andhra and all other parts of Maharashtra have been kept together except Bombay City. I am surprised to find how my hon. Friends from Hariana are happy because Punjab is the only State which is going to be made bilingual. Our Government cannot justify this decision on the touchstone of any sound principle. It has been said that there could be no better solution for this complicated problem than this and this scheme has been evolved to satisfy

the majority of the people. It has also been claimed that the majority of the people is satisfied with this legislation. The Hariana Prant people are satisfied. We are surprised to examine this solution of this problem. The people who could shout and demonstrate have come out successful in their mission.

Then, Sir, our Chief Minister has tried to argue that this Bill is in the interests of the Province. Panditji gave a patient hearing to all and kept the doors open for all. And what is the fact ? It is that secular Congress Party came to some arrangement with a Communal Party in respect of the Punjab. Nobody can deny this fact that this decision has been arrived at as a result of parleys between the leaders of the secular Congress and those of the Akali Party. These people may deny that no decision has yet been arrived at but the statements of their leaders tell a different tale. To know the reasons underlying this denial we will have to wait for another month or two. However we can rest assured that there must be some political ends still to gain ; and can never be actuated by a desire to serve the country.

Now what is this agreement? Our traditions are those of Panchayat Raj in place of which a very complicated arrangement has been invented. Firstly there will be Zonal Councils. These will be big units totally against all our traditions. The argument is advanced that there will be greater degree of co-operation. But is not it already there ? The Bhakhra is being built jointly by a number of States. What else is expected to be gained by this Bill ? The Upper House will be there, so will be the Legislature and besides there will be Regional Committees. Thus it can be seen that instead of a simple Panchayat Raj, this complicated machinery has been created. The result will be that all the petty squabbles arising in the Regional Committees will be brought in here. Similarly all the problems facing the Zonal Council will have to be taken up again by the Legislature. These Councils are not proposed to be given any powers. However, there being no mention of the powers to be given to the Regional Committees either, I will refrain from referring to them in detail; still I must say this much that there will not be any material change and the real powers will still lie with the Legislature, as it should be. The Regional Committees will have no say in the matters of Law and Order or Finances of the State. It will thus be realised that any other power given to these Committees will be meaningless. Now supposing you want certain development work to be carried out in a particular area. You cannot do so without finances. You will have to approach the Legislature as is the case at present. Then what has been gained ? If my friends here, still hold that they have obtained what they sought, then I should say that it is they and not the public who are labouring under some misconception. This is, however, possible that they would get some share in the Cabinet due to the loud noise they had been making. This is a tried method. Was this the object or they did feel that the people of Hariana could not advance culturally or economically so long as they remained tagged to the Punjabi-speaking people of the Jullundur Division ? As I submitted yesterday, the Congress is committed to this principle since 1905 and Mahatama Gandhi affirmed his faith in this principle as late as 1948. Has the advancement of Hariana people been their goal ? Is it for this reason that they are supporting this Bill? If that be so, I must say that they are sadly mistaken.

[ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ]

ਕਿਉਂ ਜੋ ਇਹ ਤਾਂ ਸਹੀ ਨੁਮਾਇੰਦੇ ਹੀ ਨਹੀਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ। ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਮੈਂ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਈਕਲ ਫੈਕਟਰੀ ਹੈ। ਐਟਲਸ ਸਾਈਕਲ ਫੈਕਟਰੀ ਸੋਨੀਪਤ ਇਸ ਵਿਚ ਇਕ ਝਗੜਾ ਹੋ ਗਿਆ ਤਾਂ ਸ਼੍ਰੀ ਵਿਦਿਆਲੰਕਾਰ ਜੀ ਵਿਚ ਆ ਧਮਕੇ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਨਾ ਕੋਈ ਤਅਲੱਕ ਨਾ ਕੋਈ ਸੰਬੰਧ ਇਸ ਨਾਲ। ਸਿਰਫ ਇਸ ਗਲ ਨਾਲ ਕਿ ਉਹ ਐਮ. ਪੀ. ਹਨ, ਆਣ ਕੇ ਮਾਲਿਕਾਂ ਨਾਲ ਇਕ ਐਗਰੀਮੈਂਟ ਕਰ ਲਿਆ ਅਤੇ ਉਸ ਫੈਕਟਰੀ ਦੇ ਵਰਕਰਾਂ ਵਿਚਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਤਕ ਨਹੀਂ ਗਿਆ। ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਆਈ. ਐਨ. ਟੀ. ਯੂ. ਸੀ. ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਵਿਚ ਪੁਛਿਆ ਹੋਵੇ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਜ਼ੋਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ, ਜਿਥੇ ਵੀ ਲੋਕਲ ਯੂਨੀਅਨਾਂ ਭਾਰੀ ਗਿਣਤੀ ਵਿਚ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਨਾ ਤਾਂ ਅਜਿਹੇ ਸਮਝੌਤੇ ਕਰਨ ਲਗਿਆਂ ਪੁਛਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤੇ ਨਾ ਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੂਰੀ ਰੀਪ੍ਰੀਜ਼ੈਨਟੇਸ਼ਨ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਡਿਸਕ੍ਰੀਮੀਨੇਸ਼ਨ ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਵਰਤਣੀ ਗਲਤ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਤਾਂ ਡਰ ਸੀ ਕਿ ਜਾਲੰਧਰ ਵਿਚ ਵੀ ਜੋ ਹੜਤਾਲ ਹੋਈ ਉਸ ਬਾਰੇ ਵੀ ਅਜਿਹਾ ਹੀ ਕੋਈ ਸਮਝੌਤਾ ਨਾ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਪਰ ਸ਼ਾਇਦ ਉਥੇ ਕੋਈ ਪਾਲੀਟੀਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਸਨ। ਇਸ਼ ਲਈ ਮੈਂ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜਾਂ ਤਾਂ ਇਸ ਕਮੇਟੀ ਤੇ ਸਭ ਨੂੰ ਪੂਰੀ ਰੀਪ੍ਰੀਜ਼ਨਟੇਸ਼ਨ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਜਾਂ ਇਸ ਤਜਵੀਜ਼ ਨੂੰ ਹੀ ਵਾਪਸ ਲੈ ਲਿਆ ਜਾਵੇ।

ਇਕ ਅਰਜ਼ ਹੋਰ ਮੈਂ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਹਾਡੇ ਰਾਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਜੋ ਲਾਜ਼ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਆਫ ਇੰਡੀਆ ਨੇ ਬਣਾਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਲਾਗੂ ਕੀਤਾਂ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜੋ ਮਜ਼ਦੂਰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਿਲ ਲਾ ਕੇ ਕੰਮ ਕਰ ਸਕਣ ਅਤੇ ਆਪਣੇ ਲੀਗਲ ਰਾਈਟਸ ਨੂੰ ਮਨਵਾ ਸਕਣ। ਇਸ ਵਿਚ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦਾ ਭਲਾ, ਇਨਡਸਟਰੀ ਦਾ ਵੀ ਭਲਾ ਅਤੇ ਮਾਲਕਾਂ ਦਾ ਵੀ ਭਲਾ ਹੋਵੇਗਾ। ਕਿਉਂ ਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਨੂੰਨਾਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਨਾ ਤਾਂ ਮਾਲਿਕ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਤੰਗ ਕਰ ਸਕਣਗੇ ਨਾ ਹੀ ਮਜ਼ਦੂਰ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਆਖ ਸਕਣਗੇ ਅਤੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਸਨਅਤ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕੇਗੀ ਜੇਕਰ ਮਾਲਿਕ ਪੂਰਾ ਪੂਰਾ ਸਹਿਯੋਗ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਦੇਣਗੇ। ਅੰਤ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਆਸ਼ਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਮੇਰੀ ਵਲੋਂ ਰਖੀਆਂ ਗਈਆਂ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਵਲ ਪੂਰਾ ਪੂਰਾ ਧਿਆਨ ਦੇਵੇਗੀ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਦੇ ਯਤਨ ਕਰੇਗੀ।

बखशी प्रताप सिंह (सुजानपुर) : प्रधान जी, ज़िला कांगड़ा के अन्दर industry बड़ी कम पाई जाती है। हमारे इलाका के भाइयों ने इस बारे में कल हाऊस में कहा भी था। मैं भी आज आप की तवज्जुह इस खास और अहम मसला की तरफ मबज़ूल करवाना चाहता हूं और आप की विसातत से वज़ीर खज़ाना की खिदमत में गुज़ारिश है कि जहां सारी State की सनअतों की तरफ ध्यान दिया जा रहा है वहां अगर ज़िला कांगड़ा की industry की ओर ध्यान दिया जाए तो यहां के लोग भी उतने ही खुश हो सकते हैं जितने कि बाकी पंजाब के। आप ने, स्पीकर साहिब, अखबारों में देखा होगा कि मेरे इलाका में ज्वालामुखी में पैट्रोल के पाए जाने की सम्भावना है। इस जगह का रुमानिया के experts ने survey किया है। यह इलाका मेरे इलाका में है। और मुझे इस बात की खुशी है कि मेरे इलाके में तेल के निकाले जाने की सम्भावना है। इस लिए मैं आप की विसातत से पंजाब सरकार से अर्ज़ करना चाहता हूं कि जहां भारत सरकार इस काम की तरफ तवज्जुह दे रही है इसी तरह पंजाब सरकार को भी इस मसले की तरफ ज़्यादा से ज़्यादा तवज्जुह देनी चाहिए ताकि यह industry हमारे इलाके में develop हो सके और उसे फरोग मिल सके

इसी तरह जहां तेल मिलने की सम्भावना है वहां पर और भी कई प्रकार का कच्चा material हमारे इलाके में मिलता है। कांगड़ा में कई प्रकार की industry develop की जा सकती है।

एक बात और है जिस के मुतअल्लिक मैं खास तौर पर आप की विसातत से अपने वज़ीर खज़ाना की खिदमत में गुज़ारिश करना चाहता हूं वह है resin की industry। हमारे यहां बरोज़ा काफी मिकदार में पाया जाता है। कई एक मरतबा इस सदन में इस से पहले भी इस के मुतअल्लिक कहा गया है कि ज़िला कांगड़ा में Resin Factory कायम की जा सकती है लेकिन गवर्नमेंट ने तवज्जुह नहीं दी। मैं यह कह सकता हूं कि जितना ज़्यादा से ज़्यादा बरोज़ा State भर में कांगड़ा ज़िला के अन्दर पाया जाता है वह किसी और ज़िला में नहीं मिलता इस लिए इस industry को कायम करने की तरफ तवज्जुह दी जाए।

इस के साथ ही साथ हमारे ज़िले में खास किस्म का घास पाया जाता है जिसे बगड़ घास कहा जाता है। यह काफी मिकदार में मिलता है इस से कागज़ बनाने का कारखाना खुल सकता है। एक और किस्म का घास भी इन पहाड़ों मे पाया जाता है जो Paper Industry में काम आ सकता है और इस से काफी सहूलत मिल सकती है। इस लिए Paper Mill भी कायम की जा सकती है।

इस के अलावा धर्मसाला के नज़दीक के इलाका में खास किस्म का पत्थर मिलता है जैसे कि सूरजपुर के नज़दीक मिलता है। वहां पर तजरुबात हो चुके हैं। वहां पर पत्थर की बहुतात की वजह से Cement Factory कायम की जा सकती है। इस लिए मैं इस तरफ तवज्जुह दिलाना चाहता हूं कि यह तजरुबात और स्कीमें महज़ कागज़ों पर ही न रखी जाएं बल्कि इन्हें अमली जामा पहनाने की ज़रूरत है। अगर आप इन चीज़ों की तरफ पूरा ध्यान देंगे और इन स्कीमों को अमली जामा पहनाएंगे तो कांगड़ा industry में तरक्की करेगा और यह स्टेट के लिए गौरव और मान का कारण बन सकेगा। पैट्रोल की संभावना के बारे में मैं पहले अर्ज़ कर चुका हूं कि इस की तरफ ज़्यादा से ज़्यादा तवज्जुह दी जाए ताकि ज़िला कांगड़ा industry के लिहाज़ से State भर में ही नहीं देश भर में पहले नम्बर पर शुमार हो। इस लिए मैं इस बात पर ज़ोर देता हूं। दो चार जगहें कांगड़ा में ऐसी हैं जहां पैट्रोल के पाए जाने की संभावना है। इन जगहों को जाने के लिए सड़कों का बन्दोबस्त कर दिया जाए और अन्य सहूलतें दी जाएं। अगर पंजाब सरकार की तरफ से ऐसे कारखानों को कायम करने में मदद मिले तो यह काम जल्द से जल्द पायातकमील तक पहुंच सकते हैं और स्टेट को गौरव और मान मिल सकता है।

**श्री चांद राम अहलावत** (झज्जर): माननीय स्पीकर साहिब, अब Industries Department की मांग पर बहस हो रही है। इस के बारे में यह बात देखी जाती है कि जहां तक industry की development का ताल्लुक है, इस के लिए रुपया दूसरी मद्दों की निसबत कम रखा गया है और हमेशा कम रखा जाता है। जो रकम रखी भी जाती है उस का इस्तेमाल इस तरीके से होता है कि जिन लोगों के लिए उस का इस्तेमाल होना चाहिए उन लोगों के लिए वास्तव में नहीं होता।

[ श्री चांद राम अहलावत ]

मेरा तजरुबा industry के बारे में और खास कर cottage industry के बारे में ज़ाती तौर पर भी इसी तरह का है । हम ने रोहतक में co-operative के तरीका से, सहकारिता के ढंग से कोशिश की कि industry को कायम किया जाए । फिर सरकार का ध्यान इस तरफ दिलाया कि इस industry के कायम हो जाने से देहात में जो काफी लोग बेरोज़गार बैठे हुए हैं उन्हें काम पर लगाया जा सकेगा । हम ने सहकारिता के ढंग से उसे चालू करने की कोशिश की और Industries Department से मिले परन्तु उन्होंने तो loan और grants के बारे में जितनी रुकावट हो सकती थी डाली । और फिर बड़ी मुश्किल से 5 हज़ार की ग्रांट मिली । वहां पर tannery की industry शुरू की गई जिस की बुनियाद सरदार प्रताप सिंह जी ने रखी और जिस का उद्घाटन सरदार उज्जल सिंह जी ने किया ।

आखिर वह grant मंजूर भी हुई लेकिन वही चीज़ हुई जिस के बारे में पिछले दिनों काफी ज़िक्र हो चुका है । पहले बताया गया है कि दफ्तरों और Secretariat के अन्दर red-tapism कितनी चलती है । जो मदद वक्त पर मिलनी चाहिए वह न मिले और अगर मिले तो बहुत देर के बाद मिले तो उस से कोई फायदा नहीं हो सकता है । इसी तरह इस grant का भी बना । मैं मौजूदा Finance Minister साहिब और इस महकमा के Director साहिब का बेहद मशकूर हूं कि इन की वजह से जब मैं ने इन को approach किया तो पांच हज़ार का एक cheque मुझे 16 जनवरी को मिला । मगर वह न मिलने के बराबर ही रहा क्योंकि उस पर नाम गलत लिखा था और cash नहीं हो सकता था । हालांकि society के छपे हुए पैड पर दरखास्त थी, पूरा address और नाम था मगर फिर भी नाम गलत लिखा था । खैर मैं ने उसी वक्त वह cheque वापस कर दिया और लिख दिया कि इस को bank वाले नाम गलत होने की वजह से cash नहीं करते हैं इस लिए जितनी जल्दी हो सके इसे नाम change कर के भेज दिया जाए । मगर जल्दी तो क्या देर से भी न मिला । मामूली सी ग़लती थी मगर महीने ही लग गए और जनाब वह चैक अभी पिछले दिनों रोहतक में मिला है । यह सब चीज़ भी इतनी जल्दी तब हुई जब मैं ने Minister साहिब से और Director of Industries से ज़ाती approach की है । मेरा ख्याल है कि यह cheque शायद अभी महीनों तक ग़लती ठीक हो कर न आता अगर 31 मार्च नज़दीक आने का डर न होता क्योंकि financial year खत्म होने वाला था और grant lapse होने का डर था । (*Interuptions Order, order.*) मैं ने तो जनाब कोई ज़ाती बात नहीं की है सिर्फ मिसाल दे कर बताया ही है कि कितनी भारी red-tapism है । स्पीकर साहिब, देरी भी उन लोगों के काम में होती है जो ग़रीब हैं । चमड़े का काम करते हैं, ज़मीन नहीं है और न कोई दूसरा occupation है । फिर जनाब यह एक खुली हुई हकीकत है कि हरियाणा में हरिजनों ने मुरदा मुवैशियों का उठाना छोड़ दिया है और वे अब यह काम नहीं करते । अगर कोई करना भी चाहता है तो वह बरादरी की वजह से डर कर नहीं करता है और ऐसी societies का मैम्बर नहीं बनता है । मैं ने बड़ी मुश्किल से यह Society कायम की और अपनी popularity at stake रख कर यह बनाई और इस के मैम्बर बनाए मगर वहां से report आती है कि मैम्बर जो Society के हैं वे tanners नहीं हैं, यह नहीं है, वह नहीं है वगैरा, वगैरा । मैं ने argue किया कि आप

कैसे कहते हैं कि tanners नहीं हैं। मैं कहता हूं कि कोई member ऐसा नहीं है जो खुद tanner नहीं है और काम नहीं करता है मगर इस बात को कोई नहीं सुनता है और यही report पर report चली आती है। वहां Government ने काम सिखाने के लिए एक Demonstrator रखा हुआ है। उस को सरकार तनखाह देती है मगर वह काम सिवाए शिकायतें करने के और कुछ नहीं करता है। मालूम हुआ है कि हिसार में उस का कोई interested आदमी है और वह यह काम करता है और इसी वजह से वह किसी को training नहीं देता है। लोग यह काम करना नहीं चाहते हैं बड़ी pursuasion से उन को लाया जाता है कि वे काम सीखें मगर यह Demonstrator साहिब हैं कि वह उन को भगा देते हैं। यह tannery खरखोदा गांव में है जो कि Community Project के अन्दर आता है। मगर यहां पर Community Project का stipend भी नहीं मिलता है। Community Project Officer report लिख कर भेज देता है कि यहां जो काम करने वाले हैं वह whole-timers नहीं है इस वजह से उन को stipend नहीं मिलता है और इस तरह जो लोग पहले ही गरीब हैं उन को तंग किया जाता है। मैं नहीं समझता कि जो लोग ज़मीन नहीं रखते, बेरोज़गार हैं और जो लोग जमहूरियत में एतकाद रखते हैं उन के साथ क्यों यह रवैया इख्तियार किया जाता है। अगर इन लोगों के साथ जो कि landless हैं यह रवैया ऐसे ही रहा तो उन की कोई तरक्की नहीं हो सकती है। मैं Director of Industries से अर्ज़ करूंगा कि वह देखें कि वहां stipend क्यों नहीं दिया जाता है। देहातों के अन्दर 60, 65 फी सदी लोग ऐसे बसते हैं जोकि landless हैं उन के पास कोई रोज़गार नहीं है इन लोगों के लिए सरकार ने उतना कुछ नहीं किया है जितना करना चाहिए था। मैं यह नहीं कहता कि आप landlords के लिए कुछ न करें मगर मैं देखता हूं कि अब तक जो कुछ भी हुआ है या हो रहा है वह उन के लिए ही हो रहा है। पिछली पांचसाला योजना में और जब से आज़ादी मिली है उन के लिए बहुत कुछ हुआ है और हो रहा है। भाखड़ा नंगल project के लिए तकरीबन 160 करोड़ रुपया कर्ज़ लिया गया है और नहरें निकली हैं वह रुपया उन landlords के लिए खर्च हो रहा है। इस के अलावा और भी कई छोटे २ projects हैं, खाद के कारखाने हैं, वह भी सब इन के लिए ही हैं लेकिन जहां तक landless लोगों का ताल्लुक है जोकि जमहूरियत में एतकाद रखते हैं, गरीब हैं उनको काम और रोज़गार देने के लिए कुछ नहीं हुआ है। मैं समझता हूं कि यह 60 फी सदी के करीब लोग बेकार रहते हैं। Industries Department ही है अगर कुछ उन के लिए कर सकता है और उन को employment मिल सकती है। इस के इलावा एक और मसला है जिस की तरफ आज तक कोई ध्यान नहीं दिया गया है। देहात में बहुत से लोग artisan हैं मसलन लोहार, तरखान, weavers, potters, वगैरा हैं। उन को कोई facilities नहीं हैं। उन के पास बड़ा skill है मगर वह न तो develop किया जाता है और न ही इस्तेमाल होता है। यह ठीक है कि सरकार ने कई technical institutes और industrial schools खोले हुए हैं लेकिन मैं देखता हूं कि जितने भी रोहतक वगैरा और दूसरे District Headquarters में स्कूल हैं उन के अन्दर वे लोग दाखिल किए जाते हैं जो 'haves' हैं; जिन में से कई

[ श्री चांद राम अहलावत ]

भाई मुलाज़िम हैं, कई बड़ी २ तनखाहें ले रहे हैं । जो जमीनों वाले हैं और जिन के घर में बीस किस्म की आमदनी आती है उन के ही लड़के उन स्कूलों में दाखिल किए जाते हैं मगर जो have nots' हैं जिन के पास कोई आमदनी का जरिया नहीं है उन को कोई पूछता नहीं है । रोहतक में एक Government Industrial School खुला हुआ है और मैं वहां देखता हूं कि वहां कहा जाता है कि सिर्फ आठवीं जमात पास लड़के ही दाखिल किए जाएंगे । जो लड़के आठ जमात पास नहीं हैं उन को दाखिल नहीं किया जाता है । जो लोग गरीब हैं कुम्हार, लुहार वगैरा वे अपने लड़के इतनी जमात तक कैसे पढ़ा सकते हैं जब कि उन के पास पढ़ाने के लिए पैसे नहीं हैं । दूसरे लोग जो साफ कपड़े पहन सकते हैं 'haves' हैं उन के लड़के ही दाखिल होते हैं । इस तरीका से जिन लोगों के पास hereditary skill है वह waste हो रहा है, उस को आगे develop नहीं किया जा रहा है । जहां हमारे बजट में भी और Central बजट में भी बड़ा दावा किया जाता है कि इस मुल्क में हमारी बहुत आमदनी बढ़ी है, लेकिन मैं पूछता हूं कि वह आमदनी किन लोगों की बढ़ी है ? क्या वह आमदनी 'have nots' की भी बढ़ी है जिन के पास कुछ भी नहीं है, जो land-less मुज़ारे हैं ? अगर तो उन की भी बढ़ी है तो हम कह सकते हैं कि कुछ हुआ है । मगर मैं देखता हूं कि आज भी वह ज़मीन पर ही मज़दूरी कर के अपनी रोज़ी कमाते है जिस की वजह यह है कि ज़मीन पर बोझ पड़ रहा है, उन को और कोई employment नहीं दी जा रही है । मैं यह मानता हूं कि हरिजनों के लिए तो 20 फी सदी services reserve कर दी गई हैं पटवारियों में दे दो पुलिस में दे दो मगर मैं कहता हूं कि सिर्फ नौकरी से ही नहीं काम चलेगा । अगर तमाम हरिजनों को भी दफतरों में रखा जाए तो कोई फर्क नहीं पड़ता है । यहां 26 लाख हरिजन हैं आप कितने लोगों को नौकरी दे सकते हैं ? नौकरी देने से यह बेकारी का मसला हल नहीं होता है । खैर मेरे कहने का मतलब यह है कि हरिजनों के लिए तो कुछ न कुछ हुआ है मगर ये जो artisan लोग गांव में बसते हैं उन के लिए कुछ नहीं हुआ है (Bell). स्पीकर साहिब, मैं Governor's Address पर भी नहीं बोला हूं और General Discussion में भी हिस्सा नहीं ले सका हूं क्योंकि मैं आ नहीं सका.....

**अध्यक्ष महोदय** : अगर आप नहीं आ सके तो इस में मेरा क्या कसूर है ? अगर आप पहले नहीं बोले तो मैं कैसे आप को सारा time दे सकता हूं ? मैं ज़्यादा से ज़्यादा आप को एक आध मिनट और दे सकता हूं ।

(If the hon. Member could not attend the previous meetings how am I to be blamed ? How can I give him now the whole of the time as he did not speak before? At the most I can accommodate him by giving an extra minute or so.)

**श्री चांद राम अहलावत** : मैं आप का मशकूर हूं कि आप ने मुझे कुछ time देने का आश्वासन दिया है ।

**अध्यक्ष महोदय** : मैं ने आप को ज़्यादा time देने के लिए नहीं कहा है । Position यह है और आप सब को पता है कि यह फैसला हो चुका है कि चार बजे guillotine apply होगा । एक घंटा Minister Incharge लेंगे और

बाकी मेरे पास सिर्फ आध घंटा रह गया है। इस लिए ज्यादा time देना मेरे लिए मुश्किल है क्योंकि डेढ़ घंटा पहले ज़रूर guillotine apply करना पड़ेगा।

( I have not promised to give you more time. The position is and all of you know that it has already been decided that the guillotine will be applied at 4 p. m. Then one hour would be required by the Minister Incharge to give reply to the debate and I have got only half an hour at my disposal. Therefore it is difficult for me to give you any more time because the guillotine must be applied one-and-a-half hour before the normal hour of interruption).

**श्री चांद राम अहलावत :** मैं आप से अर्ज़ कर रहा था कि आज इस बात की ज़रूरत है कि democracy में आस्था बढ़ाने के लिये उन लोगों का ख्याल रखना चाहिये जिन्हें directly और indirectly कुछ नहीं मिला है। उन लोगों में industry का propaganda करें; उन लोगों की products की marketing का बाकायदा इन्तज़ाम करें। हमारे महात्मा Acharya Vinoba Bhave कहते हैं कि हमारे villages self-sufficient होने चाहियें। जो लोग यह कहते हैं कि castism पर पेशे हों उन के लिये training का इन्तज़ाम किया जाए। न सिर्फ training का ही इन्तज़ाम किया जाये बल्कि उन लोगों को लम्बे अरसे के लिये कर्ज़े दिये जाएं। रोहतक ज़िले में 75 लाख रुपया Housing के लिए दिया गया है। लेकिन मैं पूछता हूं कि किन लोगों को यह घर मिलते हैं। 160 करोड़ रुपया भाखड़ा नंगल पर खर्च हुआ। एक करोड़ के करीब रुपया एक ज़िले में Housing पर खर्च हुआ। लेकिन मैं कहूंगा कि सब से ज़रूरी चीज़ रोज़गार का मुहैया करना है—वह रुपया जो दूसरी मद्दों पर खर्च किया जा रहा है वह industry पर खर्च किया जाना चाहिये और long-term loans बग़ैर सूद के लोगों को दिये जाने चाहियें। हम ने यहां Welfare State कायम करनी है, socialist pattern of society बनाना है और लोगों में inequality को दूर करना है। इस लिए हमें लाज़मी तौर पर concerted efforts करनी होंगी और planned programme पर अमल करना होगा। गवर्नमेंट को चाहिये कि उन लोगों की तरफ ध्यान दे जो industries लगाने के खाहिशमंद हैं और यह रुपया जो सैंटर से लिया जा रहा है उन को कर्ज़े के तौर पर दे कर यहां industry को develop करें। जो ज़मींदार पांच या दस बीघे ज़मीन के मालिक हैं वह अपना गुज़ारा ज़मीन पर अच्छी तरह से नहीं कर सकते और ज़मीन पर निर्भर करने से रोज़गार का मसला भी हल नहीं हो सकता। पहले village selfsufficient थे। उस economy में रोज़गार की guarantee थी लेकिन अब cheap means of transport, competition, machinery, mills वगैरा के factors काम कर रहे हैं। अगर uprooted आदमी शहरों में जायें तो उन्हें काम नहीं मिलता और अगर देहात में रहें तो उन के लिए market नहीं। इन हालात में मैं मिनिस्टर साहिब से दरखास्त करूंगा कि वह इन तजावीज़ पर ग़ौर करें और उन के मुताबिक डिपार्टमेंट

**Note.** The decision regarding application of guillotine at 4 p. m. was taken in the sitting held in the morning the same day. Please refer to P. (18) 29 of the debate Vol. I—No. 18, dated March 23rd, 1956.

[श्री चांद राम अहलावत]

को organise करें । इन शब्दों के साथ मैं उम्मीद करता हूं कि जो securities हरिजनों से मांगी जाती हैं वह न ली जाएंगी क्योंकि जिन लोगों के पास कोई जायदाद नहीं और अपने घर कर्ज़ा ले कर बना रहे हैं तो वह ज़मानत कैसे दे सकते हैं ।

**श्री मोहन लाल दत्त** (आनन्दपुर) : स्पीकर साहिब ! देश को उन्नत करने के लिए देश से गरीबी और बेरोज़गारी दूर करने के लिए ग्राम उद्योग का प्रमुख स्थान है । लेकिन दुर्भाग्यवश हमारी सरकार की नीति इस बारे में सही और साफ नहीं है । ग्राम उद्योगों के लिए वह कुछ रकमें बतौर कर्ज़े या ग्रांटों के मुहैया कर देती है—यह तो उस की कृपा है—मगर इन ग्राम उद्योगों के मुकाबले में mills खड़ी कर दी जाती हैं । यह स्पष्ट बात है कि ग्राम उद्योग मिलों के मुकाबले में कदापि खड़े नहीं हो सकते । खादी की मिसाल ले लीजिए। खादी के बारे में अगर आप समझते हैं कि ग्राम उद्योगों का कपड़ा मिल के कपड़े के मुकाबले में अच्छा नहीं तो यह ग्राम उद्योगों का ढोंग क्यों रचाया हुआ है ।

हिन्दुस्तान में सब से बड़ी industry spinning की है जो प्राचीन काल से करोड़ों आदमियों को रोज़गार मुहैया कर रही है । इस के बारे में सरकार की स्पष्ट नीति नहीं है। गवर्नमैण्ट handloom industry के लिये रुपया कर्जे के तौर पर देती है, grants भी देती है और इन से भारी मिकदार में कपड़ा तैयार होता है लेकिन यह खादी का कपड़ा मिल के कपड़े के मुकाबले में महंगा मिलता है । इस के सम्बन्ध में दलेराना कदम उठाने की ज़रूरत है । कई माननीय सदस्यों ने तजवीज़ें पेश की हैं कि यहां बहुत cotton पैदा होती है इस लिये पंजाब में अहमदाबाद की तरह textile mills जारी की जाएं । पता लगा है कि पंजाब गवर्नमैण्ट ने सिफारिश की है कि यहां yarn और textile की मिलें कायम की जाएं लेकिन अगर सैंट्रल गवर्नमेंट ने उन की तजवीज को मान लिया तो मिल लगने से तमाम weavers बेकार हो जायेंगे ।

सरकार को इस सस्तेपन का ख्याल नहीं करना चाहिये । सरकारी कर्मचारी जो हज़ार या दो हज़ार रुपया माहवार तनखाह लेते हैं उन को कभी handloom के कपड़े का ख्याल नहीं आया जिन की हज़ारहा गांठें तैयार हो कर यूंही पड़ी रहती हैं । यह लोग England Lancashire के तैयार करदा कपड़े पहनते हैं, नैकटाइयां लगाते हैं । ऐसे हिन्दुस्तानी जो मिल का कपड़ा पहनते हैं और करोड़ों इनसानों का ख्याल नहीं करते, हम उनको देश के शत्रु समझते हैं । इसलिए, स्पीकर साहिब, मैं आप के द्वारा नये मन्त्रिमण्डल से पुरज़ोर अपील करना चाहता हूं कि कम से कम सरकारी कर्मचारियों को वह हिदायत करें कि वे खादी धारण कर के दफतर आया करें । इस तरीके से handloom के कपड़े की market पैदा हो सकेगी और ग्राम उद्योग कामयाबी के साथ यहां चल सकेंगे । मैं तो अर्ज़ करूंगा कि जो भी consumers goods हैं यानी जो खाने पीने और पहनने की चीज़ें हैं उन के लिए मिलें बिल्कुल बन्द कर दी जाएं । अगर यह बंदोबस्त न किया गया तो बेरोज़गारी का मसला हल नहीं हो सकेगा । मिसाल के तौर पर कोल्हू का तेल मुकव्वी है और सेहत के लिए मुफीद चीज़ है । अगर यह मशीन के तेल के मुकाबले में थोड़ा बहुत महंगा भी मिले तो भी इस के खरीदने से कई लोगों को फायदा पहुंचता है । स्पीकर साहिब ! आप को पता है कि अंग्रेज के राज्य में स्वदेशी चीज़ों के प्रयोग करने की एक ज़बर्दस्त लहर चली थी । तब लोगों से अपील की गई थी कि देश की चीज़ें इस्तेमाल करें । आज बेरोज़गारी का ज़माना

है । ऐसी तहरीक फिर चलनी चाहिये कि हर चीज़ ग्राम उद्योग की इस्तेमाल करनी चाहिये । Administration को यह मिसाल कायम करनी चाहिये, मन्त्रियों को यह मिसाल पेश करनी चाहिये, सदस्यों को यह मिसाल पेश करनी चाहिये । हमारी प्रेरणा से दूसरों को प्रेरणा होगी । तेल ग्राम उद्योग का इस्तेमाल करें । आटा चक्की का पिसा हुआ इस्तेमाल करें । स्पीकर महोदय, मैं अपने इलाके तहसील ऊना के मुतअल्लिक कुछ कहना चाहता हूं । वह बड़े महत्व की बात है । जब यहां इस सदन में कभी पिछड़े हुए इलाकों की चर्चा होती है तो कांगड़ा और गुड़गांवां का नाम लिया जाता है। लेकिन सब से पिछड़ा हुआ इलाका तहसील ऊना का है। उस का नाम ही नहीं लिया जाता । हम दो तीन आदमी वहां के प्रतिनिधि हैं । एक को तो वक्त ही नहीं मिलता और दूसरे साहिब आते ही नहीं । मुझे थोड़ा बहुत वक्त मिलता है और मैं बहुत दफा सदन से अर्ज़ कर चुका हूं । ज़िला कांगड़ा से भी ज़्यादा पिछड़ा हुआ यह इलाका है । फर्क केवल इतना है कि बदकिस्मती से उन का बड़ा टीला है और हमारा छोटा टीला है । कांगड़ा को तो पंजाब का स्विटज़रलैंड कहा जाता है लेकिन हमारा तो सारा रेगस्तानी इलाका है । तहसील ऊना के इलाके को न तो कोई ग्रांट ही मिलती है और न ही वहां कोई उद्योग है । अगर वहां कोई उद्योग है तो बरतन मलने का है । अध्यक्ष महोदय, यह बात मैं आप के द्वारा मन्त्री महोदय से बहुत ज़ोर से कहना चाहता हूं कि तहसील ऊना भी तो पंजाब के नक्शे में ही है वहां चोओं और स्वां से डरते हुए मन्त्री जाने से घबराते हैं और सरकारी कर्मचारी भी जाने से घबराते हैं कि कहीं डूब न जाएं, उन चोओं पर कोई पुल भी नहीं है । वहां कई दस्तकारियां चल सकती हैं । हमारे हां शीशा बनाने का पत्थर बहुत होता है लेकिन वहां से अमृतसर के लाले वहां से ले जा कर शीशा बनाते हैं और पहाड़िए वैसे ही मरते रहते हैं । मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि तहसील ऊना के इलाके का survey करवाया जाए और वहां पर यह इंडस्टरी कायम की जाए । कहने को भाखड़ा की नहरों ने सारे देश को सरसब्ज़ कर देना है लेकिन कितने अफसोस की बात है कि नहरें हमारे ज़िले से निकलती हैं और हमारे ज़िले को एक बूंद भी पानी की नहीं मिलती । मैं मन्त्री महोदय से यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि परमेश्वर के लिए वहां पर कोई इंडस्टरी कायम करो । हमारे हां बगड़ घास बहुत होता है उस से पेपर इंडस्टरी कायम हो सकती है । रोज़न की इंडस्टरी बड़े पैमाने पर कायम हो सकती है । इसी तरह वहां पर बांस बहुत होता है इस से बहुत से उद्योग कायम हो सकते हैं । लेकिन खेद का विषय है कि कोई इस ओर ध्यान ही नहीं देता और जब पिछड़े हुए इलाकों का नाम लिया जाता है तो केवल कांगड़ा और गुड़गांवां का ही नाम लिया जाता है । यह बड़े दुःख की बात है ।

**ਭਗਤ ਗੁਰਾਂ ਦਾਸ ਹੰਸ** (ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਂ industry ਦੇ ਬਾਰੇ ਕੁਝ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਜਿਸ ਦੇਸ਼ ਦੀ industry ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ ਓਹ ਦੇਸ਼ ਵੀ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ । ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਇਹ ਗਲ ਫ਼ਖ਼ਰ ਨਾਲ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੋਈ ਇਸ ਗਲ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ ਕਿ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਵਿੱਚ ਕਾਫ਼ੀ ਵਡੇ ਵਡੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਕਾਇਮ ਹੋਏ ਹਨ । ਪਰ ਮੈਂ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਵੀ ਕੁਝ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਪੰਡਤ ਜੀ ਨੇ ਵੀ ਪਹਿਲੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਦਾ ਅਲਾਕਾ ਪਿਛੜਿਆ ਹੋਇਆ ਅਲਾਕਾ ਹੈ । ਕਈਆਂ ਸਜਣਾਂ ਨੇ ਵੇਖਿਆ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਉਹ ਅਲਾਕਾ ਚੋਆਂ ਨੇ ਖਰਾਬ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ । 1947 ਦੀ ਵੰਡ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਉਥੇ ਕਾਫ਼ੀ cottage industries ਕਾਇਮ

[ਭਗਤ ਗੁਰਾਂ ਦਾਸ ਹੰਸ]

ਸਨ । ਉਥੇ ਬੜੇ ਵਧੀਆ ਜੋੜੇ ਬਣਦੇ ਸਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਬਾਹਰਲੇ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਵੀ ਜਾਂਦੇ ਸਨ ਅਤੇ ਉਥੋਂ ਦੇ ਲੋਕ ਰੋਟੀ ਕਮਾ ਕੇ ਖਾਂਦੇ ਸਨ। ਹੁਣ ਲੋਕ ਪ੍ਰੋਗਰਾਮ ਤੇ ਭਾਵੇਂ ਗਊ ਰਕਸ਼ਾ ਦੇ ਬਣਾਉਂਦੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਬੂਟ ਬਾਛ ਦੇ ਚਮੜੇ ਦੇ ਹੀ ਪਹਿਨਦੇ ਹਨ । ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਗ਼ਰੀਬ ਲੋਕ ਵਧੀਆ ਤੋਂ ਵਧੀਆ ਜੋੜੇ ਬਣਾਉਂਦੇ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕੰਮ ਖਤਮ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ। ਹੋਰ ਵਡੀਆਂ ਵਡੀਆਂ ਮਿਲਾਂ ਲਗਾਈਆਂ ਹਨ, ਸਾਈਕਲਾਂ ਦੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਬਣਾਏ ਗਏ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਗ਼ਰੀਬ ਹਰੀਜਨ ਜਿਹੜੇ ਚਮੜਾ ਰੰਗ ਕੇ ਅਤੇ ਜੁਤੀਆਂ ਬਣਾ ਕੇ ਅਪਣੀ ਰੋਟੀ ਖਾਂਦੇ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਰੋਜ਼ਗਾਰ ਮਾਰਿਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿੱਚ ਖੱਡੀ ਦਾ ਕੰਮ ਵੀ ਬਹੁਤ ਵਧੀਆ ਹੁੰਦਾ ਸੀ ਅਤੇ ਉਥੋਂ ਦਾ ਬਣਿਆ ਹੋਇਆ ਕਪੜਾ ਬਾਹਰ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਅਤੇ ਉਥੋਂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਅੱਛਾ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਸੀ । ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਕ designer ਮੁਕੱਰਰ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ ਜਿਹੜਾ ਕਿ district headquarter ਉਪਰ ਰਹੇਗਾ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਪੜੇ ਦੇ design ਦਸੇਗਾ ਤਾਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕਪੜਾ market ਵਿਚ ਵਿਕੇ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਰਜਵੀਂ ਰੋਟੀ ਮਿਲੇ । ਲੇਕਿਨ ਇਕ ਸਾਲ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਅਜੇ ਤਕ ਕੋਈ designer ਨਹੀਂ ਮੁਕੱਰਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਲੋਕ ਜਿਹੜੇ ਕਪੜਾ ਬਣਾਉਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਫਾਇਦੇ ਦੀ ਬਜਾਏ ਨੁਕਸਾਨ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕਪੜਾ ਵਿਕਦਾ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰਫ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । Industries Department industry ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਦੇਣ ਦੀ ਕਾਫੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਉਸ ਨੇ ਗ਼ਰੀਬਾਂ ਨੂੰ ਚਮੜਾ ਰੰਗਣ ਅਤੇ ਬੂਟ ਬਨਾਉਣ ਦੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ industries ਚਲਾਉਣ ਲਈ ਕਾਫੀ ਮਦਦ ਦਿਤੀ ਹੈ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਜਿਵੇਂ ਸਰਕਾਰੀ ਪਾਰਟੀਆਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਪੜਾ ਖਾਦੀ ਬਨਾਉਣ ਦੀ training ਦੇਂਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਦੂਸਰੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ਦਸਤਕਾਰੀਆਂ ਸਿਖਾਉਂਦੀਆਂ ਹਨ ਉਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਪਾਰਟੀ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ ਕਰਜ਼ਾ ਲੈ ਕੇ ਕੰਮ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰਦੇ ਹਨ ਉਹ training ਨਾ ਹੋਣ ਦੇ ਕਾਰਨ ਉਲਟੇ ਕਰਜ਼ਾਈ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਹਨ, ਉਹ ਆਪਣਾ ਕੰਮ ਅੱਛੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਚਲਾ ਸਕਦੇ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਟ੍ਰੇਨਿੰਗ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਫਿਰ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ ਦੋ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਿਆ ਕਰਜ਼ਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੋ ਜ਼ਮਾਨਤੀ ਐਸੇ ਦੇਣੇ ਪੈਂਦੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜੈਦਾਦ 6 ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪੈ ਦੀ ਹੋਵੇ । ਹਰੀਜਨਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਅਜਿਹਾ ਆਦਮੀ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਜਿਸ ਦੀ ਜੈਦਾਦ ਇੱਨੀ ਹੋਵੇ । ਉਹ ਵਿਚਾਰੇ ਤਾਂ ਆਪਣੇ ਮਕਾਨ ਵੀ ਕਚੇ ਹੀ ਪਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਤਾਂ ਪੱਕੇ ਮਕਾਨ ਵੀ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੇ । ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਕਰਜ਼ੇ ਦੀਆਂ ਸ਼ਰਤਾਂ ਨੂੰ ਨਰਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਚ ਕੰਢੀ ਦਾ ਅਲਾਕਾ ਹੈ ਜਿਥੇ ਮੁਸਲਮਾਨ ਰਹਿੰਦੇ ਸਨ। ਮੁਲਕ ਦੀ ਤਕਸੀਮ ਦੇ ਬਾਦ ਉਹ ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਚਲੇ ਗਏ ਹਨ । ਹੁਣ ਗ਼ਰੀਬ ਹਰੀਜਨ ਉਸ ਅਲਾਕੇ ਵਿਚ ਆਬਾਦ ਹਨ । ਜਿਹੜੇ ਅਮੀਰ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਓਥੇ ਜ਼ਮੀਨ ਮਿਲੀ ਹੈ ਉਹ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ । ਵਾਹੀ ਦਾ ਕੰਮ ਗ਼ਰੀਬ ਹਰੀਜਨ ਹੀ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਉਸ ਅਲਾਕੇ ਵਿਚੱ ਬਗੜ ਘਾਹ ਬਹੁਤ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਸ ਦਾ ਕਾਗ਼ਜ਼ ਬਣਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਸਾਰਾ ਜਗਾਧਰੀ ਲਿਆਂਦਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਖਰਾਬ ਵੀ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਜੈ ਕਰ ਕਾਗ਼ਜ਼ ਬਣਾਉਣ ਦੀ industry ਓਥੇ ਖੋਲੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਗ਼ਰੀਬ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਰੋਟੀ ਮਿਲਣ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਮਾਲ ਵੀ ਖਰਾਬ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ। ਮੇਰੀ ਕਈ ਲੋਕਾਂ ਨਾਲ ਗਲ ਹੋਈ ਹੈ। ਉਹ ਲੋਕ 20 ਲੱਖ ਰੁਪੈ ਤਕ ਲਗਾਉਣ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਉਹ ਸਾਨੂੰ ਕਹਿੰਦੇ

ਹਨ ਕਿ ਤੁਸੀਂ M. L. A. ਕਮਜ਼ੋਰ ਹੋ, ਬੋਲ ਨਹੀਂ ਸਕਦੇ । ਉਂਨ੍ਹ ਨੂੰ ਕਾਰਖਾਂਨੇ ਲਗਾ-ਉਣ ਲਈ ਬਿਜਲੀ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਭਾਵੇਂ ਭਾਖੜਾ ਊਨੇ ਤੋਂ 12 ਮੀਲ ਤੇ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਜ਼ਾ ਰਹੀ । ਉਹ ਲੋਕ 20,20 ਲੱਖ ਰੁਪੈ ਤਕ ਲਗਾਉਣ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹਨ ਜੇਕਰ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਮਦਦ ਕਰੇ ਤਾਂ । ਜੇ ਕਰ ਵਡੇ ੨ ਕਾਰਖਾਨੇ ਨਹੀਂ ਲਗਾਉਣੇ ਤਾਂ ਛੋਟੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਵੀ ਲਗ ਸਕਦੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਗ਼ਰੀਬ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਰੋਟੀ ਮਿਲ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿੱਚ ਬਰੋਜ਼ੇ ਦੀਆਂ ਕਾਫੀ ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਲਗੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ large scale ਉਪਰ ਨਹੀਂ ਚਲਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ factories ਨੂੰ ਹੀ ਤਰੱਕੀ ਦਿਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਗਰੀਬਾਂ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਰੋਟੀ ਮਿਲ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਜਿਹੜਾ ਖਰਾਬ ਗੰਦਾ ਬਰੋਜ਼ਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਸ ਨਾਲ ਫਿਨੈਲ ਬਣ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਉਥੋਂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਾਫੀ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਪੈਸੇ ਦਿੰਦੀ ਹੈ । ਪਰ ਪੈਸੇ ਲੈਣ ਵਾਲੇ ਉਹ ਲੋਕੀ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਕਰਜੇ ਦੇ ਪੈਸੇ ਨੂੰ ਕਾਰਖਾਨੇ ਲਗਾਉਣ ਵਿਚ ਲਗਾਉਂਦੇ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਲਈ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਥੇ ਐਨੇ ਪੈਸੇ ਦਿੱਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਥੇ ਆਪਣੀਆਂ ਸਰਕਾਰੀ ਪਾਰਟੀਆਂ ਭੇਜੇ ਜ਼ਿਹੜੀਆਂ ਇਹ ਵੇਖਣ ਕਿ ਆਇਆ ਉਹ ਪੈਸਾ ਠੀਕ ਜਗਾਹ ਤੇ ਲਗ ਰਿਹਾ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ।

ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਦਾ ਲਕੜੀ ਦਾ ਕੰਮ ਬੜਾ ਮਸ਼ਹੂਰ ਹੈ । ਉਥੋਂ ਦੇ ਲੋਕੀ ਬੜੀਆਂ ਸੁਹਣੀਆਂ ਮੇਜ਼ ਕੁਰਸੀਆਂ ਤੇ ਹੋਰ ਕਈ ਕਿਸਮ ਦਾ ਕੰਮਕਾਰ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ । ਜੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇਵੇ ਤਾਂ ਕਰਤਾਰਪੁਰ ਵਾਂਗੂ ਸਾਰਾ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਫਰਨੀਚਰ ਬਨਾਉਣ ਦਾ ਘਰ ਬਣ ਜਾਵੇ । ਖਿਆਲ ਸੀ ਕਿ ਜਦੋਂ ਦੂਜੀ ਪਲੈਨ ਬਣੇਗੀ ਤਾਂ ਕਸਤਕਾਰੀ ਵਿਚ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਦਾ ਵੀ ਖਿਆਲ ਰਖਿਆ ਜਾਵੇਗਾ । ਪਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਜਿਵੇਂ ਇਸ ਜ਼ਿਲੇ ਨੂੰ ਬਿਲਕੁਲ ਨਜ਼ਰ ਅੰਦਾਜ਼ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਵੀ ਉਹ ਜ਼ਿਲਾ ਹੈ ਜਿਸ ਨੇ ਅੰਗਰੇਜ਼ਾਂ ਨੂੰ ਭਾਰਤ ਵਿਚੋਂ ਬਾਹਰ ਕਢਣ ਲਈ ਬੜੀ ਕੁਰਬਾਨੀ ਦਿੱਤੀ ।

ਅਖੀਰ ਵਿਚ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਆਪ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਫਾਈਨੈਂਸ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਅਗੇ ਬਿਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਇਕ ਅਜਿਹਾ ਜ਼ਿਲਾ ਹੈ ਜ਼ਿਹੜਾ ਬਹੁਤ ਪਿਛੜਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਇਹ ਬਹੁਤ ਬੈਕਵਰਡ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਵਿਚ ਚੋਆਂ ਹੀ ਚੋਆਂ ਹਨ । ਜਿਸ ਲਈ ਇਹ ਜਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਥੇ ਹੋਰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਤਰੱਕੀ ਦੇ ਕੰਮ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ ਉਥੇ ਇਸ ਜ਼ਿਲੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਵੀ ਚੰਗਾ ਬਣਾਇਆ ਜਾਵੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉੱਚਾ ਚੁਕਿਆ ਜਾਵੇ ।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ** (ਮੋਹਨਾ) : ਕਲ ਤੋਂ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਨਡਸਟਰੀ ਦੀ ਮਦ ਉਤੇ ਬਹਿਸ ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ । ਪਿਛਲਾ ਸਮਾਂ ਜਿਹੜਾ ਬੀਤ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ ਮੁਲਕ ਨੇ ਬੜੀ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਆਉਣ ਵਾਲੇ ਸਮੇਂ ਲਈ ਵੀ ਬੜੀਆਂ ਉਚੀਆਂ ਆਸਾਂ ਹਨ। ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਇਕ ਚੀਜ਼ ਵੇਖ ਕੇ ਬੜੀ ਹੈਰਾਨੀ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ ਕਈ ਇਲਾਕਿਆਂ ਨੂੰ ਬੜੀ ਬੁਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ neglect ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਜ਼ਿਲਾ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਹੈ । ਕੌਣ ਨਹੀਂ ਜਾਣਦਾ ਕਿ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਅਜ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਨਰਮੇ ਦੀ ਸਭ ਤੋਂ ਵਡੀ ਮੰਡੀ ਹੈ । ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿਚ ਇਹ area ਸਭ ਤੋਂ

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ]
ਜ਼ਿਆਦਾ ਨਰਮਾ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਹੈ । ਪਰ ਇਥੇ ਦੀ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਮੰਡੀ ਵਿਚੋਂ ਦੂਜੀ ਮੰਡੀ ਵਿਚ ਲੈ ਜਾਣ ਵਿਚ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਰੁਪਏ ਮਨ ਦਾ ਫਰਕ ਪੈ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਥੋੜ੍ਹੇ ਥੋੜ੍ਹੇ ਫਾਸਲੇ ਤੇ ginning factories ਹੋਣ ਤਾਂ ਇਤਨਾ ਨੁਕਸਾਨ ਨਾ ਉਠਾਉਣਾ ਪਵੇ । ਹੁਣ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਮਲੋਟ, ਫਾਜ਼ਿਲਕਾ ਜਾਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਪਹਾੜਾਂ ਤੇ ਪੈਣ ਵਾਲੀ ਬਰਫ ਵਾਂਗੂੰ ਸਫੇਦ ਨਰਮਾ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦੀ ਚੁਕਾਈ ਲਈ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ । ਲੋਕੀ ਆਹ ਦੀ ਗਲ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਦੀ ਜ਼ਮੀਨ ਸੋਨਾ ਪੈਦਾ ਕਰਦੀ ਹੈ ਪਰ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦਾ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਬਿਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਥੇ ginning factories ਲਗਾਈਆਂ ਜਾਣ ਮੋਗੇ ਵਿਚ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਬੜੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਜਿਵੇਂ ਮੈਂ ਪਹਿਲੋਂ ਕਿਹਾ ਹੈ ਇਥੇ ginning factories ਨਾ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਫਾਜ਼ਿਲਕਾ, ਅਬੋਹਰ ਜਾਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਜਿਸਦੇ ਨਾਲ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਰੁਪੈ ਦਾ margin ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ।

ਮੋਗਾ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਗੰਨੇ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਅਗੇ ਹੈ । ਹੜ੍ਹਾਂ ਕਰਕੇ ਕਿਉਂਕਿ ਸੇਮ ਬਹੁਤ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਉਸ ਜ਼ਮੀਨ ਵਿਚ ਸਿਵਾਏ ਗੰਨੇ ਦੇ ਹੋਰ ਕੋਈ ਚੀਜ਼ ਪੈਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਜਿਹੜਾ ਗੰਨਾ ਹੈ ਉਹ ਕੁਹਾੜੀਆਂ ਨਾਲ ਪਟਿਆ ਨਹੀਂ ਜਾ ਸਕਦਾ । ਜੇ ਇਸ area ਵਿਚ ਇਕ sugar mill ਲਗਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਮੇਰਾ ਯਕੀਨ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਵੀ market ਇਸ ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇਗੀ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਚੰਗੀ ਇਨਡਸਟ੍ਰੀ ਨਾ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਅਤੇ ਖਾਸ ਤੌਰ ਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਵਾਲਿਆਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਇਤਨੀ ਬੁਰੀ ਹੈ ਕਿ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ।

ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੋਰ ਵੀ ਬੜੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਹਨ । ਪਿੰਡ ਵਾਲਿਆਂ ਨਾਲ ਖੁਦ ਸਰਕਾਰ ਦਾ behaviour ਬਹੁਤ ਮਾੜਾ ਹੈ । ਮਕਾਨ ਬਣਾਉਣ ਵਾਲੀਆਂ ਇੱਟਾਂ ਬਨਾਉਣ ਲਈ ਭੱਠੇ ਲਈ ਕੋਲਾ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਕੋਲ ਇਤਨਾ surplus ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਪਰ ਇਥੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਇੱਟ ਵੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ । ਇਕ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਜੇ 20,000 ਤੋਂ ਇਕ ਲੱਖ ਦੀ ਆਬਾਦੀ ਹੋ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਥੇ ਭੱਠੇ ਵਧਾ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਪਰ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਇਸ ਪਾਸ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਆਖਿਰ ਕੀ ਵਜ੍ਹਾ ਹੈ ? ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਬਹੁਤ ਭਾਰੀ ਬੇਇਨਸਾਫੀ ਹੈ । ਉਮੀਦ ਹੈ ਕਿ Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਇਸ ਪਾਸੇ ਆਪਣਾ ਧਿਆਨ ਦੇਣਗੇ ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब ! इस में कोई दो राए नहीं हो सकती है कि ग्राम उद्योग को काफी तरक्की दी जाए । पंडित मोहन लाल दत्त जी ने शिकायत की है कि अफसर लोग खादी नहीं पहनते । शायद इन को पता नहीं है कि हमारे नए चीफ़ सैक्रेटरी साहिब खादी की अचकन बनवा रहे थे । मैंने खुद देखा है । शायद इन के नोटिस में नहीं आया होगा । इसलिए आप के द्वारा, स्पीकर साहिब, मैं मिनिस्टर साहिबान से अर्ज़ करना चाहता हूं कि खादी के लिए तो पहले ही एक अच्छी खासी मार्किट मौजूद है आप खुले दिल से खादी का इस्तेमाल कीजिए । जितनी भी वरदियां तैयार होती हैं—चाहे पुलिस वालों की हों, चाहे चपड़ासियों की और चाहे और किसी की सब की सब खादी से बनवाओ । क्या लगता है आप का ? अब खादी की अचकनें भी बननी शुरू हो गई हैं । अब तो दोबारा खूब काम चलेगा क्या खादी का ! इस के अलावा मैं समझता हूं कि खादी के लिए बड़ा scope है ।

क्यों नहीं पटवारियों को भी खुश करते ? उन के लिए भी खादी की वरदियां मुहैया कीजिए ताकि उन बेचारों का भी भला हो और खादी का प्रचार भी हो जाए !

**अध्यक्ष महोदय** : मैं सोच रहा था कि शायद आप मज़ाक कर रहे हैं ( I thought perhaps the hon. Member was cutting a joke.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : नहीं स्पीकर साहिब, बिल्कुल नहीं । मैं मज़ाक नहीं कर रहा। मैं seriously बात कर रहा हूं । अगर आप के volunteer खादी से सज सकते हैं तो क्या पुलिस के सिपाही नहीं सज सकते । ज़रूर सज सकते हैं । खादी का पहरावा इन्हें बहुत सुन्दर लगेगा । खादी के लिए तो सरकार जितना चाहे प्रोपेगेंडा कर सकती है, advertisement और publicity कर सकती है । लेकिन, स्पीकर साहिब, अजब तो यह है कि खुद 80 फी सदी कांग्रेसी ही खादी नहीं पहनते । बहर-हाल मुझे इस से क्या वास्ता । यह उन का काम है, मुझे इस से क्या वास्ता है ।

अब मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि industry के लिए चार पांच चीज़ों की ज़रूरत होती है यानी कच्चा माल, लेबर, मार्किट और बिजली । अगर यह चीज़ें मौजूद हों और फिर भी industry तरक्की न कर पाए तो किस का कसूर ? यकीनन हकूमत का ही होगा जोकि मुनासिब तौर पर organise करने में सफल न होगी । आज हम ने अनाज के deficit को surplus में बदल दिया, खाने पीने के मामले में बड़ी इज्ज़त पाई है । मगर industry में पीछे रहे तो क्यों ? इस लिए कि इस तरफ इतनी तवज्जुह नहीं दी गई जितनी कि दी जानी चाहिए थी ।

हमारे सूबे में cement की बड़ी किल्लत है लेकिन बावजूद इस बात के गवर्नमेंट ने कोई ध्यान नहीं दिया । आप कहेंगे कि शायद गुड़गांव के लिए मांग कर रहा है । मैं कहूंगा कि मेवात में न सही आप ऊना में लगा दें लेकिन एक आध फैक्टरी तक तो सूबे में लगाने का प्रबन्ध करें । मगर कौन पूछता है साहिब ! यहां तो हाथ पर हाथ रख कर बैठे हैं । बहर हाल, स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ यह कर रहा था कि industry एक ऐसी चीज़ है कि जिस से लोगों की बहुत सी तकालीफ़ दूर हो सकती हैं । Unemployment कम हो सकती है । लेकिन इस तरफ़ हमारी सरकार ने तवज्जुह नहीं दी । और जो कुछ थोड़ी बहुत दी भी है वह भी नाकाफी है ।

बहुत सी ऐसी छोटी २ industries हैं जिन्हें हम बाआसानी चला सकते हैं । मिसाल के तौर पर cycle के पुर्ज़े हैं, छोटे २ हिस्से हैं । लेकिन मैं हैरान हूं कि जब यह parts अपने यहां हाथ से तैयार किए जा सकते हैं, तो वह क्यों विदेश से मंगवाए जाते हैं । यहां पर तो सिर्फ़ इकट्ठे किए जाते हैं— assemble किए जाते हैं । कैसे industry तरक्की कर सकती है जब हम हर चीज़ के लिए दूसरों पर उम्मीद रखें । आप को चाहिए कि जितने भी cycle parts हैं उन को देहातों में तैयार करवाने के लिए लोगों को तैयार करें, उन्हें सहूलियात मुहैया करें ।

हम सनअती अदारे में कितनी ज़बर्दस्त तरक्की कर र हे हैं इस का एक सबूत अपनी अमृतसर की workshop है जिसे हमारी गवर्नमेंट ने अपने हाथ से खो दिया है । यह अपने सूबे के हित की बात थी कि उसे अपने हाथों में रखा जाता । मगर कोई परवाह नहीं की गई।

[मौलवी अब्दुल ग़नी डार]

मैं कहता हूं कि अगर आप बड़ी वर्कशाप नहीं लगा सकते तो छोटी ही लगा लें जिस से हमारी ज़रूरत की चीज़ें सूबे में ही तैयार हो सकें और हमारी शान बढ़े। मैं उम्मीद करता हूं कि हमारे नए वित्त मन्त्री इस चीज़ की ओर ज़रूर अपना ध्यान देंगे।

इस के आगे मैं अर्ज़ करूं कि नमक बनाने का काम है। नमक एक ऐसी चीज़ है जिस की सारी दुनिया में ज़रूरत है। इस के बग़ैर किसी का काम नहीं चल सकता। वह नूह और फिरोज़पुर-झिरका में तैयार किया जा सकता है। हमारे डाइरेक्टर शोरी साहिब बड़े अच्छे आदमी हैं लेकिन शायद उन्हें पंजाब के नक्शे में ऐसा मालूम हुआ कि मेवात का नाम ही नहीं है। स्पीकर साहिब, अगर बड़े २ कामों की तरफ ध्यान रहे तो काम चले कैसे ! ! जो कर्ज़े दिए जाते हैं उन की शरायत इतनी कड़ी हैं कि लोग पूरी भी नहीं कर सकते। जैसे मकानों का किस्सा है। मकानों का शिकवा किया तो बड़े बड़े कर्ज़े तो ठीक है, मंज़ूर किए। लेकिन फिर वही साहूकार वाली बात। ज़मानतों की शर्त रख दी (*interruptions.*) स्पीकर साहिब, बहरहाल मैं अर्ज़ करूं कि अगर छोटी या बड़ी **industries** को चलाना है तो वह शरायत रखें जिन्हें लोग बासानी पूरा कर सकें और मुल्क तरक्की करे। पंजाब को फ़ख्र है कि जहां तक हौज़री का ताल्लुक है वह हिन्दुस्तान का लंकाशायर है। लेकिन उस की तरफ़ अपनी सरकार की कितनी तवज्जुह है। इस बात पर हम फ़ख्र नहीं कर सकते।

3 P. M. पंजाब में पहले कपड़े के कई काम हुआ करते थे। लेकिन अब वह बन्द हो गए हैं। मसलन अमृतसर में शाल बनाने का काम होता था वह अब बिल्कुल बन्द हो गया है। अमृतसर की बनी हुई शालें बहुत मशहूर थीं। स्पीकर साहिब, मुझे बहुत डर है कि कहीं आप घंटी न बजा दें इस लिए मैं इतना ही कह कर आप का शुक्रिया अदा करूंगा कि अगर हमारी सरकार को वाकई मज़दूरों के साथ हमदर्दी है और उन की बेहतरी मतलूब है तो इसे चाहिए कि एक तो छोटे छोटे सरकारी मुलाज़मों को 20,20 साल तक **temporary** न रखे और दूसरी बात यह है कि जो अमृतसर की **Central Workshop** है उसे तबदील न होने दे। इस के तबदील हो जाने से हज़ारों मज़दूर बेकार हो जायेंगे और उन के खानदान भूखे मर जाएंगे।

इन अलफ़ाज़ के साथ मैं आप का शुक्रिया अदा कर के अपनी तकरीर को खत्म करता हूं।

**वित्त मंत्री** (श्री मोहन लाल) : स्पीकर साहिब ! मैं आप के ज़रिये उन मैम्बर साहिबान का शुक्रिया अदा करता हूं जिन्होंने इस **debate** में हिस्सा लिया है। यह बड़े ऊंचे level पर और बड़ी **constructive** debate हुई है और होनी भी चाहिए जब कि **industries** और labour का सवाल हो। यह ज़ाहिरा बात है कि आज अगर हम ने अपने सूबे को और अपने मुल्क को उस दर्जा पर ले जाना है जिस पर कि हम ले जाना चाहते हैं तो **industry** इस में एक बहुत बड़ा हिस्सा अदा करेगी। तो दूसरे अलफ़ाज़ में इस का यह मतलब हुआ कि हमारे सूबे की तरक्की का ताल्लुक और हमारे देश की तरक्की का सम्बन्ध **industries** की तरक्की के साथ बहुत गहरा है। बहुत सारे दोस्तों की तरफ से यह चीजें दुरुस्त तौर पर फरमाई गई हैं कि आज तक हम बहुत ज़्यादा तवज्जुह **industries** को तरफ़ नहीं दे सके और इस की वजूहात में जाने की

ज़रूरत नहीं है क्योंकि यह ज़ाहिर है कि सूबे में हमारी वजह से नहीं बल्कि पिछले कई हालात की वजह से हमारी जो economy रही है वह बिल्कुल agricultural economy रही है और उस में हम कुछ बेबस भी थे। थोड़ी बहुत अगर यहां कुछ industry कायम हो भी सकी थी तो वह विदेशी सरकार ने अपने ही फायदे के लिए कराई थी। तो यह जाहिर बात है कि पहले हम ने अपनी agricultural economy को ही दुरुस्त करना था।

इस के अलावा, स्पीकर साहिब, जैसा कि मेरे दोस्तों ने कहा है कि 65 या 66 फीसदी हमारे ऐसे देशवासी हैं जिन का गुज़ारा काश्तकारी पर होता है। यह कुदरती चीज़ है जब कि हमारा देश देहातों का देश है और जब कि देहाती आबादी 82 per cent के करीब है। तो इस लिए यह ज़रूरी है कि सब से पहले उन की तरफ तवज्जुह दी जाए क्योंकि democracy में इस के बगैर कोई गुंजायश ही नहीं होती कि majority को नजर अन्दाज किया जावे। हमारी majority का गुजारा काश्तकारी पर निर्भर है और देहात की economy का काश्तकारी पर दारोमदार है तो हमारी गवर्नमेंट ने दुरुस्त तौर पर पहली पांच साला योजना में काश्तकारी की तरफ़ ही ज्यादा तवज्जुह दी। हमारे देश के सामने जो खुराक का मसला आ खड़ा हुआ था उस से मैम्बर साहिबान अच्छी तरह से वाकफीयत रखते हैं तो इस के बारे में मैं कुछ कहने की जरूरत महसूस नहीं करता। यह मसला ऐसा था जिस की तरफ फौरन तवज्जुह न दी जाती तो हालात को संभालना शायद मुश्किल हो जाता। तो इस वजह से industries की तरफ अधिक तवज्जुह नहीं दी जा सकी। उस तरफ आज तवज्जुह देने की बड़ी ज़रूरत है क्योंकि जिस सतह पर हम ने अपने देश को और पंजाब को पहुंचाना है, जिस तरह कि हमारे ख्यालात हैं कि गरीबों को ऊंचा करना है या हर एक को हम ने रोटी, कपड़ा और रिहायश के लिए मकान देना है या उन के मियारे ज़िन्दगी को ऊंचा करना है जैसा कि हमारे सामने आदर्श है और workers को तमाम ज़रूरियाते ज़िन्दगी मुहैया करनी हैं और दीगर सहूलतें पहुंचानी हैं, तो industry ने उस में बहुत बड़ा part play करना है। इस लिए आयंदा के लिए हमारे जो इरादे हैं और जो हमारा अगला पांच-साला प्लान है उस में industries को बहुत बड़ी जगह दी गई है। इस सिलसिले में मैं एक बात बता देनी मुनासिब समझूंगा। वह यह है कि प्रोफैसर मोता सिंह ने और श्री राम किशन और कई और साथियों ने यह फरमाया है कि इस मामले में हमारी रफ्तार काफी सुस्त रही है। मैं प्रोफैसर मोता सिंह के views की बड़ी कदर करता हूं क्योंकि वह बड़े scientific तरीके से किसी मसले का हल सोचते हैं। उन्होंने कहा है कि मैंने अपनी पिछली speech में माना है कि हमारी रफ़्तार सुस्त रही है। मैं ने यह नहीं कहा था। या तो मैं अपना view point अच्छी तरह से नहीं रख सका हूंगा या उन्होंने उसे दुरुस्त नहीं समझा। मैं ने यह बिल्कुल नहीं कहा कि तरक्की की रफ़्तार में हम सुस्ती करते रहे हैं या यह जान बूझ कर सुस्त ही रखते रहे हैं बल्कि मैं तो इस बात का दावा करता हूं कि जिन हालात से हम गुज़रे हैं इस से ज्यादा तरक्की होनी मुमकिन न थी। मुझे तो ऐसी कोई मिसाल नहीं मिल सकी जहां democracy के ज़रिए ऐसी तरक्की कहीं कभी हुई हो। इस में कोई exaggeration नहीं है कि दुनिया में शायद ही कोई ऐसा तजरुबा हुआ हो जहां industrialisation

[वित्त मन्त्री]

democratic और non-violent methods से इतनी तेज़ी के साथ हुई हो जैसे कि हमारे देश में हो रही है और जब कि इस देश के 36 करोड़ इनसान ग़रीब हों और वह सिर्फ democracy के रास्ते पर चलकर industrialisation कर रहे हों। अगर कोई ऐसा तजरुबा हुआ है तो वह मैं जानना चाहूंगा। अगर आज हम यह तजरुबा यानी industrialisation में उस तरीके से करने में कामयाब हो गए जैसा कि हमें यकीन है तो यह नई मिसाल होगी। जहां तक इस में हमारी रफ़्तार का सवाल है इस में कोई सचाई नहीं कि हम ने यह जान बूझ कर सुस्त रखी है। इस सिलसिले में मैं अर्ज़ कर दूं कि जिस decentralisation की policy से और democratic non-violent means से हम यह चीज़ करना चाहते हैं इन में और centralisation की policy में और excessive centralisation के तरीकों में बड़ा फर्क है। यदि आप हिस्टरी को देखें तो आप को यह फर्क साफ दिखाई देगा। मेरे जिन दोस्तों ने कहा है कि हम ने heavy industries की तरफ मुनासिब तवज्जुह नहीं दी और वह चाहते हैं कि यहां भी heavy industry की तरफ ही तवज्जुह दी जाए तो ऐसा करते हुए उन के दिमाग़ में उन मुल्कों की मिसाल है जहां heavy industries develop की गई हैं। लेकिन यह मेरे साथी उस तरीके को नज़र अन्दाज़ करते हैं जिस से यह वहां हो पाई है यह वहां excessive centralisation के तरीके से की गईं थीं और इस की वजह से वहां heavy industries का agricultural interests के साथ और agricultural economy के साथ बड़ा conflict हुआ था। और agricultural economy के साथ वहां धक्का किया गया था बल्कि ऐसी भी मिसालें मौजूद हैं जहां agriculturists की तरफ से बगावत तक की नौबत पहुंची हो और बड़ी सख्तियां उन पर की गई हों। इस की वजह से agricultural economy को suffer करना पड़ा। हमारी यह policy नहीं और हम यह चीज़ें कभी बरदाश्त नहीं कर सकते और न ही हमारा यह नज़रिया है कि agricultural economy को heavy industry पर क़ुरबान कर देना है। यह नहीं है और न ही ऐसा करना है। इसी तरह पंडित मोहन लाल जी ने भी फरमाया। वह तो चाहते हैं कि हम heavy industry को, public sector को small scale industry या village industry पर कुरबान कर दें। नहीं, हमारा यह भी नज़रिया नहीं। हमारा नज़रिया साफ है कि मुल्क को industrialise करना है लेकिन यह heavy industry को कुरबान कर के नहीं होगा। न ही हमारा यह नज़रिया है कि heavy industry पर small scale industry को कुरबान करना है। हम ने अपने मुल्क में इन दोनो का एक तरह का liaison कर के, हरेक को मुनासिब जगह दे कर industrialise करना है। जहां हम ने heavy industry को फरोग देना है वहां cottage industry और small scale industry को भी मुनासिब जगह देनी है। हम जानते हैं कि हमारी problem सिर्फ heavy industry ही हल नहीं कर सकती, इस लिए हमें small scale industry को बहुत ऊंची जगह देनी है। हम यह भी जानते हैं कि अगर आज हम पंजाब

को heavy industry से industrialise करना चाहें तो यह हमारे लिए मुमकिन नहीं। अव्वल तो resources ही नहीं हैं, machinery और capital goods नहीं है :—और न ही हमारे पास मौजूं हालात हैं। दर असल हमारी problem एक देहाती problem है। Heavy industry को हम कैसे गांव तक पहुंचा दें। दिक्कतें हैं; facilities नहीं हैं। बहुत सी जगह तो अभी बिजली पहुंची नहीं, transport नहीं, capital की difficulty है। यह सारी वजूहात हैं जिनकी वजह से हम heavy industry से मुल्क को अभी industrialise नहीं कर सकते। आप की सरकार इस बात से बखूबी वाकिफ है कि देश की economy को ऊपर उठाने में small scale industry ने बहुत ज़्यादा part play करना है और इस की तरफ हम ज़्यादा से ज़्यादा तवज्जुह दे रहे हैं। इस लिए में अर्ज़ कर दूं कि हम ने इस के लिए क्या किया है और क्या हमारे इरादे हैं। पंडित मोहन लाल दत्त जी से अर्ज़ कर दूं कि हमारा यह मनशा नहीं कि village industry को किसी तरह से heavy industry पर कुरबान कर दें, मगर यह भी policy नहीं कि heavy industry को बिल्कुल ही कुरबान कर दिया जाए। अगर देश ने तरक्की करनी है तो private sector और public sector को मौजूदा हालात के अन्दर heavy और small scale industry को साथ २ चलाना ही होगा। इस बात को बहुत दफा repeat किया जा चुका है कि हम ने यहां एक socialist structure को लाना है लेकिन उस के लिए भी हमारा नज़रिया यह नहीं कि हम किसी तरह से ऐसे means adopt करें कि हमें एक industry को दूसरी industry पर sacrifice करना पड़े। इस लिए हमारी policy बिल्कुल वाज़ेह है—हम ने न सिर्फ इन agencies को ही साथ ले कर चलना है बल्कि public को भी साथ ले कर अपने आप को industrialise करना है और इसी रास्ते पर हम चल रहे हैं।

बहुत से points, hon. Members ने अपने २ इलाकों की छोटी और बड़ी industries के मुतअल्लिक उठाए हैं। मैं आप को यकीन दिलाता हूं कि जो कुछ भी आप ने suggestions दी हैं उन में से हरेक पर अच्छी तरह से गौर होगा और scrutinise करूंगा। इस के साथ ही हम पंजाब की छोटी और बड़ी industries का survey करा रहे हैं और यह जल्दी ही खत्म हो जाएगी। यह नहीं कि आप को किसी टाल मटोल में रखें कि industrial survey करा रहे हैं। यह हमारी policy नहीं। मैं आप को यकीन दिलाता हूं कि यहां पर जो industries पर debate हुई है उस के मुतअल्लिक हमारी बड़ी keenness है। हमारे पास इस के सिवा चारा ही नहीं कि जहां पर छोटी और बड़ी industries, heavy या घरेलू दस्तकारियां जारी की जा सकती हैं, की जाएं। इसी लिए यह industrial survey करा रहे हैं और हमारा अन्दाज़ा है कि यह 6 महीने में मुकम्मल कर लेंगे। आप की suggestions पर, हर इलाके की suggestions पर गौर किया जाएगा। और बाबू दयाल जी ने जो nine points का programme रखा था उस पर खास ध्यान दिया जाएगा। एक nine points programme हमारे Chief Minister साहिब ने दिया था और आप को मालूम ही है कि वह कितने ऊंचे standard का था और दूसरा nine

[वित्त मन्त्री]

points programme गुड़गांव के लिए इन्हों ने दिया है। इस पर पूरी तवज्जुह दी जाएगी। हां अलबत्ता जौ और तम्बाकू के सिलसिले में इन्हें Agriculture Department के पास जाना होगा। हम उस बारे कुछ नहीं कर सकते।

बाकी जो कुछ नुक्ताचीनी रफ्तार के मुतअल्लिक की गई है, उस के मुतअल्लिक मैं आप के सामने कुछ facts and figures रखना चाहता हूं यह साबित करने के लिए, यह ज़ाहिर करने के लिए, क्योंकि साबित करना शायद मुश्किल होता है, कि जो हमारी रफ़्तार रही है वह हालात के मुताबिक इतनी सुस्त नहीं जितनी कि यहां ज़ाहिर की गई है। पहले मैं industry के फरोग के मुतअल्लिक figures दूंगा। 1947 में जब partition हुई तो हमारे पास कितनी factories थीं और आज हमारे पास कितनी हैं इन की तादाद अर्ज़ करनी चाहता हूं। 1947 में हमारे पास 600 factories थीं जिन में 37,486 मज़दूर काम करते थे मगर 1955 में factories थीं 2,311 और उन में काम करने वाले मज़दूर थे 54,250। अब मैं वह figures पेश करना चाहता हूं जो हमारी साल ब साल तरक्की बताएंगी क्योंकि मैं मुनासिब समझता हूं कि वह आप के सामने रख दूं। 1947 की figures तो मैं ने ऊपर दे दी हैं। बाकी इस तरह हैं :—

| साल | | फैक्टरीज़ | उनमें काम करने वाले मज़दूर |
|---|---|---|---|
| 1948 | ... | 715 | 36,625 |
| 1949 | .. | 820 | 39,364 |
| 1950 | ... | 1,270 | 50,413 |
| 1951 | ... | 1,486 | 48,175 |
| 1952 | ... | 1,688 | 52,822 |
| इसी तरह आहिस्ता २ बढ़ती गईं हैं और अब | ... | 2,311 | 54,250 |

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : On a point of order, Sir, यह factories की तादाद तो इतनी बढ़ गई है मगर मज़दूरों की तादाद नहीं बढ़ी ?

**वित्त मन्त्री** : इस के इलावा Joint Stock Companies हैं। उन की तादाद 1068 हैं। इन Joint Stock Companies का share capital 54 करोड़ रुपया के करीब है। इस से अंदाज़ा लगाया जा सकता है कि हम किस तरफ तरक्की कर

रहे हैं । यह ठीक है कि हम आहिस्ता आहिस्ता मगर पुख्ता कदम तरक्की की तरफ रख रहे हैं । क्योंकि हमारा लक्ष्य ऐसी तरक्की का है जो कायम रहे । कई भाइयों ने एतराज़ किया है कि हमारे industry में मज़दूरों की तादाद नहीं बढ़ी । यह ठीक है कि वह इस हद तक नहीं बढ़ी जिस हद तक कि बढ़नी चाहिए थी परन्तु फिर भी 20—30 हज़ार बढ़ी ही है ।

फिर large scale की और heavy industry के बारे एतराज़ किया गया कि वह कायम नहीं की गई । सरदार अच्छर सिंह छीना और दूसरे साथियों ने भी इस के बारे में कहा है । इस के मुतअल्लिक में अर्ज़ करना चाहता हूं कि सन् 1951 से ले कर अब तक heavy industry के लिए licence जो दिए गए हैं उन की गिनती 50 है । मैं यह भी उन की जानकारी के लिए बता दूं कि यह licence Government of India की तरफ से दिए जाते हैं और यहां पर 50 ऐसी फैक्टरियों के license हैं जो Government of India ने दिए हैं । अगर आप चाहें तो मैं उन factories की तफसील भी बता सकता हूं जो हमारे सूबे में शुरू की गईं हैं । अब इस पर भी अगर हमारे साथी इस बात का एतराज करें कि हम ने heavy industry को शुरू करने के सम्बन्ध में कुछ नहीं किया तो हम क्या अर्ज़ करें ।

जहां तक Iron and Steel Industry का सम्बन्ध है इस में पांच नये units खोले गए हैं जालन्धर में एक, अमृतसर में एक, फरीदाबाद में दो और सोनीपत में एक । अमृतसर और सोनीपत में पहले दो units थे उन्हें अब expand किया गया है ।

इस के बाद sugar factories हैं । इस industry में भारी तरक्की की गई है । तीन नई sugar factories कायम की जा रही हैं । पानीपत, रोहतक और भोगपुर में और जमनानगर में जो पहले sugar factory है उस को expand करने के लिए मदद दी जा रही है ।

जहां तक textile की industry का सम्बन्ध है कई नई textile mills खोली गईं हैं । अमृतसर में—2, लुधियाना में—3, खन्ना में—1, अबोहर में—1 और कैथल में 1 । फिर कई मिलों को expand किया गया, छेहरटा—5, अमृतसर—2 और फरीदाबाद—3 । इस तरह 36 textile mills पंजाब में हैं ।

इसी तरह जहां तक bicycle की industry का सम्बन्ध है इस में तीन नए units खोले गए हैं । और इस के इलावा spare parts की भी industry है जिस को मदद दी जा रही है ।

फिर paper mill के लिए प्रबन्ध किया गया है, glass की industry के दो units खोले जाने हैं । Electric goods के लिए 2 और बनास्पति घी के तैयार करने कि लिए 1 फैक्टरी खोली जानी हैं । इन में से electric goods की एक अमृतसर में कायम की गई है । मुझे ज्यादा detail में जाने की ज़रूरत नहीं मगर मैं यह फिर बता देना चाहता हूं कि 50 लाईसैन्स heavy industry के 1951 से ले कर आज तक जारी किए गए हैं । इस के इलावा मैं heavy industry के बारे में जो भाई यह जानने के खाहां थे उन्हें मैं ने details बता दी है ।

अब textile की मिलों का सवाल आता है । इस पर भी ज़ोर दिया गया है कि textile मिलें ज्यादा कायम हों क्योंकि हमारे पास काफी रूई है । बजाए इस के कि

[वित्त मन्त्री]
इस को बाहर भेजा जाए हमने इसे अपनी textile mills में लगा लिया है । इस वक्त textile factories की गिनती 36 है । अमृतसर, धारीवाल, भिवानी और हिसार आदि में यह centres हैं ।

शायद कुछ मैम्बरों ने गौर न फरमाया हो। पंजाब में दो distilling factories हैं अमृतसर और करनाल में; इन में 580 मजदूर काम करते हैं फिर chemical industry का एक बड़ा unit अमृतसर में है । Paper mill, जमनानगर में है, इस में 2,280 मजदूर काम कर रहे हैं । Sugar factory जो जमनानगर में है इस में 1,150 मजदूर काम करते हैं; एक starch फैक्टरी भी कायम की गई है जिस में 225 मजदूर काम करते हैं। इस तरह labour की गिनती हज़ारों की तादाद में बढ़ गई है । इसी तरह सोनीपत, बटाला और लुधियाना में 2,610 मज़दूर काम करते हैं ।

इस के इलावा यह फरमाया गया है कि large scale industry की तरफ गवर्नमेंट ने ध्यान नहीं दिया । इस के मुतअल्लिक मैं यह अर्ज़ कर दूं कि हम ने जहां तक हो सका large scale industry को आने वाले पांच साला-प्लान में शामिल कर लिया है । यह ठीक है कि हम उस हद तक नहीं पहुंच सके जिस हद तक हम जाना चाहते थे । क्योंकि हमारी जो planning की schemes थीं और जो जो हम ने large scale industry provide करने के लिए इरादा किया था वह सारे का सारा Planning Commission ने मन्ज़ूर नहीं किया और Planning Commission की मन्ज़ूरी के बिना कोई काम करना मुमकिन नहीं। बल्कि नुकसान-देह बात है और Planning Commission के पास over-all picture सारे मुल्क की large scale industry की है । अगर उन्हों ने हमारे सूबे में कई एक large scale फैक्ट्रियों को चलाने के लिए इजाज़त नहीं दी तो मैं समझता हूं कि इस में भी हमारी भलाई ही होगी । मैं मैम्बर साहिबान की वाकफीयत के लिए बताना चाहता हूं कि हम ने पंजाब में rayon and yarn की फैक्टरी के लिए प्लान में provision रखा था परन्तु इस की मनज़ूरी न दी गई । Newsprint तैयार करने की industry के बारे में इजाज़त मांगी थी वह भी न मिल सकी। Electrical appliances तैयार करने की factory के लिए लिखा था लेकिन इजाज़त नहीं मिली। पता नहीं किन हालात और वजूहात से यह इजाज़त न दी गई । Tool-making factory के लिए भी लिखा था लेकिन इजाज़त न मिल सकी ।

लेकिन मैं यह समझता हूं कि पंजाब में अगर heavy industry का जायजा लिया जाए तो पता लगेगा कि capital में shyness है। इस लिए गवर्नमेंट को हिस्सेदार बनना पड़ा । गवर्नमेंट का यह विचार था कि इन फैक्ट्रियों में गवर्नमेंट हिस्सेदार बन जाए और फैक्ट्रियां शुरू कर दे लेकिन गवर्नमेंट के हिस्सेदार बनने के financial implications की वजह से Planning Commission ने इजाज़त नहीं दी । इस लिए जो हम नई factories चालू कर रहे हैं जिन में 4 नई sugar factories भी शामिल हैं इस ढंग से चालू कर रहे हैं कि इस में गवर्नमेंट और लोगों का हिस्सा हो । यह factories co-operative basis पर होंगी ।

[ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ]
ਵਿਚ ਕਿਵੇਂ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜੀਆਂ States ਵਿਚ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ ਜਮਹੂਰੀਅਤ ਕਿਵੇਂ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਉਸ ਤੋਂ ਅਸੀਂ ਕੀ ਲੈ ਸਕਦੇ ਹਾਂ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੀ ਦੇ ਸਕਦੇ ਹਾਂ । ਇਹ ਸਭ ਕੁਝ ਵੇਖਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਮਿਲ ਜਾਵੇਗਾ । ਜੇ ਵਾਕਈ ਇਸ ਗਰੁਪ ਦੇ aims and objects ਇਹ ਹੋਏ, functions ਇਹ ਹੋਏ ਤਾਂ ਤੇ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਜਿਵੇ Opposition ਦੇ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਤੁਸੀਂ ਵੀ ਵਜ਼ਾਹਤ ਕੀਤੀ ਹੈ ਮੈਂ ਚਾਹਾਂਗਾ ਕਿ ਕੋਈ ਵੀ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ Opposition ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰ consult ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਵੇ । ਉਹ ਚੂੰਕਿ ਤੁਸਾਂ ਸਾਫ਼ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਇਕ ਚੰਗੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ ।

**माल तथा सिंचाई मंत्री** (श्री शेर सिंह): अध्यक्ष महोदय, मैं केवल एक दो बातें इस सम्बन्ध में कहना चाहता हूं । कुछ आशंकाएं प्रकट की गई हैं; मैं चाहता हूं कि उस विषय में आश्वासन दिला दूं ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप को तो यह कहना चाहिए कि गवर्नमेंट इस ग्रुप की ज्यादा से ज्यादा माली इमदाद करेगी ( He should rather give an assurance that the Government would give maximum financial help to this Group).

**माल तथा सिंचाई मंत्री** : अध्यक्ष महोदय, इस प्रस्ताव का समर्थन हाउस के सभी पक्षों ने किया है। इससे मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई है । वास्तव में हमारी जो संसदीय प्रजातन्त्र है अर्थात् जो parliamentary democracy है ; Opposition (विरोधी दल) उसका एक महत्वपूर्ण अंग है । इसलिए किसी के मन में यह विचार कदाचित नहीं आना चाहिए कि Opposition का ध्यान नहीं रखा जाता । वास्तव में प्रजातन्त्र विरोधी दल के बगैर बनता ही नहीं । इसलिए हमें यदि democracy को ठीक ढंग से चलाना है तो Opposition का ज्यादा से ज्यादा सहयोग लेना है और इसके अन्दर—मेरा मतलब कि Opposition के अन्दर पूर्ण सन्तोष भी उत्पन्न करना है । आखिर जितनी समस्याएं parliamentary democracy के सम्बन्ध में खड़ी होती हैं वह प्रायः Opposition के मन में पैदा होती हैं । इसलिए जब तक opposition सन्तुष्ट न हो तब तक parliamentary democracy कामयाब नहीं समझी जानी चाहिए । इसलिए मैं निवेदन करता हूं कि यह आशंका किसी के मन में नहीं रहनी चाहिए कि Opposition का ख्याल नहीं रखा जाता ।

जहां तक चीफ़ मिनिस्टर साहिब के इसके साथ associate किए जाने का सवाल है वह तो अध्यक्ष महोदय ने भी कहा है कि यह केवल पैसे के मामले में उन का परामर्श लेने के लिए है । आप की गवर्नमेंट तो, अध्यक्ष महोदय, आप की फरमांबरदार है । जो हुक्म आप देते हैं वह मानती है और आगे भी आप और कौंसिल के चेयरमैन साहिब जो हुक्म देंगे उस का पालन किया जाएगा ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : चेम्बर में जाकर कहो ।

**मंत्री** : इस लिए मैं चाहूंगा कि यह प्रस्ताव सर्व सम्मति से पास हो ।

**Mr. Speaker :** Question is—

That a Punjab Parliamentary Group of this Legislature be formed in this State with such aims and objects as the Speaker of the Punjab Legislative Assembly and the Chairman of the Punjab Legislative Council in consultation with the Chief Minister may determine.

*The motion was carried unanimously.*

---

DISCUSSION ON PUNJAB'S SECOND FIVE-YEAR PLAN

**Minister for Revenue and Irrigation** (Shri Sher Singh) : Sir, I beg to move—

That the Punjab's Second Five Year Plan as revised and brought up-to-date in the light of discussions with the Planning Commission and their latest directives be discussed.

अध्यक्ष महोदय, हमारी जो दूसरी पंच वर्षीय योजना है....

**अध्यक्ष महोदय** : यह एक बड़ा volume है। आप यह बताएं कि किन lines पर discussion चलेगी। क्या यह बहस chapter-wise होगी department-wise या general ? [This is a voluminous document. I would like the hon. Minister to tell us how the discussion on it is to be conducted? Will it be chapter-wise, department-wise or general ?]

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह तो आप का काम है।

**अध्यक्ष महोदय** : ठीक है, मैं ही इस का फैसला करूंगा। लेकिन इन्हें भी अपनी बात कर लेने दें। क्योंकि आखिर जवाब तो सारी debate का इन्होंने ही देना है। मैं चाहता हूं कि यह systematic lines पर हो ताकि किसी को कोई confusion न हो। [True, I have to decide the procedure. But let him say what he wants to, because after all he has to reply to the debate. I want it to be conducted on systematic lines so that no body should feel any confusion while discussing it.]

**माल तथा सिंचाई मंत्री** : मैं ने तो पहले ही निवेदन किया है कि जो भी फैसला आप करें, हम आप के फरमांबरदार हैं। आप जो हुक्म देंगे, उसी के मुताबिक होगा।

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह ज़बानी बातें हैं।

**अध्यक्ष महोदय** : फरमांबरदार तो छोटे बरखुरदार हुआ करते हैं। [Obedience is expected of the youngsters] (हंसी)।

**खान अब्दुल गफार खां** : यह भी तो बालिशतिए हैं।

**मंत्री** : आप बुजुर्ग हैं, जो चाहें कह सकते हैं।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ :** ਇਤਨੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਨਾ ਦਿਓ ।

**माल तथा सिंचाई मंत्री** : मैं जानता हूं कि कोई खराब बात नहीं करेंगे । सफेद दाढ़ी है कोई बुरा थोड़ा ही कहेंगे ।

सो, अध्यक्ष महोदय, मैं यह निवेदन करना चाहता था कि यह जो दूसरी पंच वर्षीय योजना है इस पर तीन दिन तक बहस चलेगी । इस पर सदन के माननीय सदस्य अपने २ विचार रखेंगे । इस लिये शुरु में इस सम्बन्ध में थोड़ा बहुत बता देना आवश्यक है । यह जो हमारी अगली योजना है इस में विशेष रूप से एक बात को मुख्य रखा हुआ है जैसा कि समय २ पर हम घोषणाएं करते आए हैं—कि हमने देश में समाजवादी ढंग का समाज स्थापित करना है । और अपने देश की आर्थिक अवस्था को इस हालत पर लाना है कि जिस से गरीब आदमी को सहारा मिले और वह कुछ अच्छी और बेहतर हालत में हो ।

वह भी यह समझें कि देश में स्वतन्त्रता आई है और उस की रोशनी और उस का प्रकाश उस तक भी पहुंचा है । इस पंचवर्षीय योजना में इस लिये इस चीज़ पर ज़ोर दिया गया है कि किस तरह से देश की आमदनी बढ़े, production बढ़े और देश में उत्पादन बढ़े और इस के साथ साथ इस बात पर विचार किया गया है कि हमारे समाज में जो नाबराबरी है उस को भी हम ने किस तरह से आहिस्ता २ दूर करना है और फिर जीवन का जो स्तर है इस देश में रहने वाले हर नर नारी का वह जीवन स्तर ऊंचा हो । इस के साथ साथ जहां तक उन का आर्थिक जीवन है सामाजिक जीवन है तथा जितने भी जीवन के और पहलू हों उन सब के अन्दर बेहतरी हो, उन्नति हो । यह विचार इस के अन्दर रखा गया है । पहली पंचवर्षीय योजना में अधिकतर ज़ोर इस बात पर दिया गया था कि देश के अन्दर जो कच्चे माल की कमी थी और दूसरे देशों से कच्चा माल मंगवाया जाता था और वह इस ख्याल से मंगवाया जाता था ताकि देश में अन्न की कमी के कारण भुखमरी न हो । इस लिहाज़ से हम ने प्रथम पंचवर्षीय योजना में काफी सफलता प्राप्त की है । इस सिलसिले में सिंचाई की योजनाएं बहुत सारी तैयार की गई हैं छोटी और बड़ी जिन का देश के अन्दर खाद्य पदार्थ से और कच्चे माल से ताल्लुक है काफी पैदावार बढ़ाई है और यह प्रथम पंचवर्षीय योजना के कारण ही है कि हमें लोगों के पेट भरने के लिये बाहर से जो अनाज मंगवाना पड़ता था वह अब बाहर से मंगवाने की ज़रूरत नहीं रही । प्रथम पंच वर्षीय योजना कच्चे माल के पैदावार में और खेती बाड़ी के काम में तरक्की करने में ठीक रही है । वैसे तो जितने ही लोक कल्याण के काम हैं उन सब की तरफ इस में ध्यान दिया गया था और हर काम में उन्नति करने के प्रयत्न किये गये हैं । देश के अन्दर और प्रान्त के अन्दर इस बात पर ज़ोर दिया गया था कि जो हमारे देश की fundamental needs हैं उन को पूरा किया जाये ताकि जीवन के बाकी पहलू भी तरक्की कर सकें । प्रथम पंच वर्षीय योजना द्वारा जिस पर अरबों रुपये खर्च किये गये हैं उस से हम मुल्क में कच्चे माल की पैदावार बढ़ा सके हैं । अब इस कच्चे माल से दूसरी योजना में जो अब शुरू की जा रही है उस में industries चालू कर के यानी factories लगा कर, कारखाने खोल कर कई तरह की cottage industries, small scale industries और भारी industries के रूप में चालू कर के जीवन की अनेक प्रकार की आवश्यकताओं को पूरा करने के लिये माल तैयार किया जायगा जो इस वक्त विदेशों से आता है । अध्यक्ष महोदय, आप को तो अच्छी तरह मालूम ही है कि

कच्चा माल जो हम तैयार करते हैं उस की कीमत कितनी होती है और उसी को अगर कोई और रूप देकर कोई ऐसी चीज़ बनाएं जो जीवन की बहुत सी आवश्यकताएं पूरी कर सके तो उस चीज़ की कीमत कई गुना बढ़ जाती है। आप अगर दो आने की रूई लें और यदि उस से सूत कात कर कपड़ा बनाएं तो उस की एक रुपये या सवा रुपये कीमत हो जाती है। इस तरह से मुल्क की दौलत बढ़ती है। इस लिये अगली पंच वर्षीय योजना में इस बात की तरफ ध्यान रखा जायगा कि देश के अन्दर जो कच्चा माल पैदा होता है उस से ऐसी चीजें manufacture कर सकें और वह बाहर के मुल्कों से न मंगवानी पड़े ताकि हमारा पैसा बाहर न जाये। इस का विशेष रूप से यह ध्यान रखा गया है ताकि देश की दौलत बढ़े और देश की दौलत बढ़ने के बाद उस का बटवारा इस तरह से न हो कि उस से चन्द आदमी ही साहुकार बनते चले जाएं और उन के पास ही सारी धन दौलत चली जाए और आम आदमियों को जनसाधारण को उस से कोई लाभ ही न पहुंच पाये। इस लिये इस में इस बात का ध्यान रखा गया है कि जितनी पैदावार मुल्क के अन्दर आगे चल कर बढ़े वह एक एक आदमी की ना हो वह केवल पूंजीपतियों तक ही सीमित न रहे और उन की ही पूंजी और न बढ़ाती चली जाए बल्कि cooperative lines पर, सहकारिता के ढंग से बहुत सारे काम चलाए जाएं जिन में एक आदमी की पूंजी न लगे बल्कि बहुत आदमियों की थोड़ी थोड़ी पूंजी लगा कर बड़े और छोटे कारखाने लगाये जायें और देहात के अन्दर cottage industries की शक्ल में कुटीर धन्धों के रूप में काम चले। इस तरह से छोटे तबके जिन के पास कम पैसा है और जिन के पास कम पूंजी है वह अपनी कम पूंजी से भी काम चला सकें। सरकार, loans की शक्ल में और grants के रूप में उन्हें काफी इमदाद देगी और जिन लोगों को training चाहिये, परिशिक्षण चाहिये उन को परिशिक्षण देने का इन्तज़ाम सरकार करेगी। इस में इन चीज़ों की तरफ भी ध्यान रखा गया है।

फिर जो राष्ट्र निर्माण के विभाग हैं, जो nation-building departments हैं उन की तरफ भी इस में काफी ध्यान रखा गया है और अगली पंचवर्षीय योजना में इन में तरक्की होगी। इस में शिक्षा के लिये 11 प्रतिशत के आस पास रकम रखी गई है और 6½ प्रतिशत चिकित्सा, दवा दारू और medicines के लिये रखा गया है। Nation building के कामों में अब काफी रुपये खर्च होने हैं। वास्तव में इन departments का जो पहले नजरिया था वह अब नहीं रहा। पहले जो राज्यों की यह conception थी कि राज्य के अन्दर राज्य का इन्तज़ाम कर के वहां पर ही राज्य की ज़िम्मेदारी खत्म हो जाए, वह conception अब खत्म हो गई है। आज राज्य यह अपना कर्त्तव्य समझता है कि जीवन का हर पहलू से विकास हो सके और वह इस में क्रियात्मक रूप से इस में हिस्सा लेता है और जब तक वह हिस्सा न ले तब तक development नहीं हो सकती। इन सब विभागों की ओर सरकार काफी ध्यान अब देने लगी है और देती है। अब अगले पांच वर्षों में हमारे जो बजट बनेंगे वह इसी आधार पर बनेंगे और वह अगली पंचवर्षीय योजना के आधार पर बनेंगे।

जब हमारा देश स्वतन्त्र हुआ और हमारा विधान बना तो विधान के अन्दर हम ने यह लिखा था कि हमारे अपने देश के अन्दर दस साल के बाद कोई आदमी निरक्षर न रहे। हमारे नेताओं ने यह जो अपना लक्ष्य बनाया था यह

[माल तथा सिंचाई मंत्री]

सोचते हुए कि कहीं यह लक्ष्य जबानी ही न रह जाये इस लिये उन्होंने इस को विधान में लिख दिया था। हमारे विधान के अन्दर इस चीज़ को स्पष्ट किया गया है कि दस वर्ष के अन्दर हमने सब को शिक्षा देनी है। यह ठीक है कि पहली पंच वर्षीय योजना के अन्दर इस ओर काफी ध्यान दिया गया है और इस दूसरी योजना के अन्दर भी काफी ध्यान इस ओर दिया गया है फिर भी यह तसल्ली के साथ नहीं कहा जा सकता कि हम इस लक्ष्य को पूरा कर पायेंगे क्योंकि यह बड़ा कठिन काम है। शत प्रतिशत आदमियों को शिक्षा देना यह बड़ी भारी ज़िम्मेदारी है। यह जो democracy है प्रजातन्त्रात्मक का जो ढांचा है जिस पर हम राज्य चला रहे हैं यह तभी सफल हो सकता है जब तक कि लोग अपने अधिकारों से और जो उन के फरायज़ हैं कर्तव्य हैं उन से सचेत न हो जाएं। जागरूक न हो जाएं। जब तक उन में इस चीज़ की जाग्रति नहीं आती कि उन की समस्याएं क्या हैं उन की ज़िम्मेदारियां क्या हैं और उन की देश की तरक्की करने में क्या फरायज है तब तक प्रजातन्त्रात्मक का जो हमारा ढांचा है वह सफल नहीं हो सकता है। इस की तरफ सरकार ने विशेष रूप से ध्यान दिया है।

6 साल से 11 साल के बच्चों की प्रारम्भिक शिक्षा को भी काफी बढ़ाने की कोशिश की है। यह ठीक है कि यह जितनी होनी चाहिये उस से कम है। लेकिन कुछ आर्थिक कठिनाइयां हैं जिन के कारण ऐसा है। तो भी अगले 5 वर्ष में ख्याल है कि 6 से 11 साल की आयु के 60 प्रतिशत बच्चों को शिक्षा दे सकेंगे। Elementary Education का जो विचार है वह 6 से 14 वर्ष की आयु के बच्चों को देने का है। यह 8 साल की stage है। दूसरे स्वतन्त्र देशों में भी इसी तरह यह स्टेज पहले 6 साल की थी, फिर 7 की और फिर 8 की गई। England में 8 साल लाज़मी और मुफ्त तालीम का अब वह इन्तजाम कर सके हैं। हमें भी उसी तरफ जाना है। आशा है कि इन 5 वर्षों में हम अपने 11-14 वर्ष की आयु के बच्चों को 30 से 40 प्रतिशत संख्या की शिक्षा का प्रबन्ध कर सकेंगे। सरकार इस ओर से जागरूक है कि हमें अभी elementary शिक्षा अपने बच्चों को देनी है। लड़कियों में शिक्षा अभी बहुत कम है इसे बढ़ाना है। लड़कों की प्रतिशतता तो शायद 80 हो जाए परन्तु लड़कियों की इस से कम रहेगी। हम इस ओर ज्यादा से ज्यादा ध्यान दे रहे हैं। और सहायता देते हैं। अगर कोई आदमी school building बनाने के लिये तैयार हो तो हम हर तरह से सहायता देकर स्कूल खोलते हैं। इस ओर हमारा विशेष ध्यान है। वह इस लिये कि आज हमारे देश की स्त्री जाति में निरक्षरता फैली हुई है। इसे दूर करना है ताकि समाज के इस अंग को भी बराबरी का दर्जा मिल सके राजनैतिक तौर पर तो यह दर्जा दे चुके हैं परन्तु अब उन्हें शिक्षित करना है ताकि वह अपने अधिकारों को सोच समझ कर प्रयोग कर सकें। इस ओर गवर्नमेंट का विशेष ध्यान है।

फिर सड़कों का काम है। इस पंच वर्षीय योजना में $7\frac{1}{2}$ करोड़ रुपये का प्रबन्ध है और हर साल $1\frac{1}{2}$ करोड़ रुपया खर्च करना है।

फिर सहकारिता का विभाग है। इस में अब बड़ी extension करनी है। सहकारिता के काम को आगे बढ़ा कर छोटी बड़ी दस्तकारियां और मिलें भी चलानी हैं।

अध्यक्ष महोदय, पंजाब में दो sugar mills तो इसी वर्ष चालू हो जायेंगी co-operative basis पर। तीसरी अगले साल चालू हो जायेगी। इसी तरह रुई की मिलों के सम्बन्ध में भी विचार चल रहा है। यह भी co-operative lines पर ही होगी और cotton growers इन के हिस्सेदार होंगे जिस तरह sugar factories में cane-growers होंगे। इस तरह सहकारिता के आधार पर बड़ी २ मिलें, छोटे छोटे काम तथा कुटीर धंधे चलाने हैं। गवर्नमेंट loans और grants दे कर मदद देती है। इस तरह देश के उद्योगीकरण के प्रति काफ़ी कोशिश की जा रही है। और इस उद्योगीकरण में बिजली की बहुत आवश्यकता होती है क्योंकि powers से industry की तरक्की आसान हो जाती है। पंजाब प्रदेश में एक fertilizer factory बनाने का विचार है जिस में 1,60,000 k.W. बिजली की खपत होगी। और 1961 तक भाखड़ा से इस प्रदेश को 3,28,000 k.W. बिजली उपलब्ध हो सकेगी। इस को हमने देहातों और कसबों में बांटना है जिस से हमारे प्रदेश की आर्थिक स्थिति अच्छी हो सकेगी। जहां तक सिंचाई का सम्बन्ध है जिस समय पंजाब का विभाजन हुआ, तो हमारे पास 26 या 27 लाख एकड़ ज़मीन की सिंचाई का प्रबन्ध था बाकी सारी ऐसी भूमि पश्चिमी पंजाब में रह गई थी। इस समय सारे पंजाब में एक करोड़ 60 लाख एकड़ भूमि पंजाब में खेती योग्य है। उस में से 1961 तक 76 लाख एकड़ भूमि यानि लगभग आधी ज़मीन की नहरों के ज़रिये आबपाशी कर सकेंगे। और जो आबपाशी Tube wells, percolation-wells और दूसरे तरीकों से होगी वह इस से अलग होगी। इस तरह हम अपने प्रदेश में रहने वाले किसान की अवस्था को बेहतर बना सकेंगे। उद्योग धंधे बढ़ेंगे तो मज़दूर को मज़दूरी मिल सकेगी। इस तरह जहां सारे लोगों की आमदनी बढ़ सकेगी वहां इस का बटवारा भी ठीक २ ढंग से होगा जिस से आम आदमी महसूस करे कि समाजवादी व्यवस्था इस देश में आए और इस से सब को प्रकाश मिले। इसी तरह शिक्षा के मामले में elementary शिक्षा के अन्दर भी काफी उन्नति करनी है। फिर इस शिक्षा के ढांचे को बदलना है, जो बिल्कुल बेकार शिक्षा हो गई है। इस में हाथ से काम सिखाने का प्रबन्ध नहीं है और एक ही तरह की stereotyped शिक्षा है कि जिस से बेकारों की तादाद बढ़ती जा रही है। फिर Government of India ने जो Secondary Education Commission appoint किया उस ने जो report की उस में यह सुझाव दिया कि multipurpose school कायम होने चाहियें। और Secondary Education हो उस में सिर्फ कुछ ज़बानें या तारीख जुगराफिया ही न हो बल्कि साइंस, कृषि, commerce भी हो और साथ ही technical education का भी प्रबन्ध हो। इस के लिये groups में शिक्षा देने का प्रबन्ध होगा और हमारे पंजाब का कोई नवयुवक ऐसा न होगा जिसे हाथ का कोई न कोई काम करना न आता हो ताकि वह अपनी आजीविका ज़रूर कमा सके। इस तरह इस बात का ध्यान रखा गया है कि कोई समाज के ऊपर भार न हो। फिर हमारे प्रदेश के अन्दर एक इलाका है जिस में पशु पालन का काम काफी बढ़ सकता है। इस तरफ अभी बहुत ज़्यादा ध्यान तो नहीं हुआ परन्तु तो भी जितने means थे, पैसे थे उन से इस बात की कोशिश की गई है

[माल तथा सिंचाई मंत्री]

कि किसान को इस ओर काफी मदद मिल सके ताकि उस की आमदनी का यह बहुत बड़ा ज़रिया बना रहे। फिर किसान के लिये यह भी विचार है कि ware-houses और marketing societies बनाई जाएं ताकि किसान फसल के समय अपनी produce जमा करा सके और उसे अपनी ज़रूरत के लिये पैसा मिल जाये। और फिर जब भाव ठीक हों तो वह अपनी चीज़ बेच सके। विचार यह भी है कि यह marketing co-operative societies माल को प्रदेश से बाहर या देश से भी बाहर भेजने का प्रबन्ध कर सकें ताकि जो आदमी पैदावार करता है उस को ठीक मोल मिल सके और बीच में कोई आदमी न रहे और उस का सारा रुपया किसान की जेब में जाए। गर्ज़ेकि जितने ज़रूरी पहलू हैं किसान, मज़दूर, दस्तकार या दुकानदार की उन्नति के सब का ध्यान रखा गया है जितना भी पैसा भारत सरकार की मदद से उपलब्ध हो सकता था उसे अच्छी तरह उपयोग करने की कोशिश की गई है।

सारे जीवन के पहलुओं को ध्यान में रख कर हमने दूसरी पांच वर्षीय योजना बनाई है। मैं ने इस समय संक्षेप में इस योजना के मोटे मोटे सिद्धांत, उद्देश्य तथा लक्ष्य आप की सेवा में रखे हैं और मैं आशा करता हूं कि इन लक्ष्यों तथा बातों को विचार में रख कर इस सदन के माननीय सदस्य सुन्दर तथा उसारू सुझाव देंगे। मैं यह भी बता दूं कि यह जो Plan बनाई गई है ऐसी नहीं कि कलम इधर से उधर नहीं हो सकती यह तो flexible है जैसा कि हमारे राष्ट्र के नेता कई बार कह चुके हैं इस में थोड़ी बहुत तबदीली की जा सकती है। यह कोई ऐसी बात नहीं जो न हो सके। एक महकमा में खर्च हो रहा है इस के बारे में अगर आप चाहें कि किसी खास सम्बन्ध में एक चीज़ होनी चाहिये तो इस में उलट फेर हो सकता है क्योंकि यह प्लान flexible है। इस लिये मैं आशा करता हूं कि जब भी कोई चीज़ इन्सान तैयार करने बैठता है तो उस से भूल हो ही जाती है, और भूल से कोई चीज़ रह भी जाती है, यहां पर जो discussion इस पर हो उस में हमें सुझाव दिए जाएं कि कहां पर कोई चीज़ छूट गई है। और जहां कहीं हमारी भूल हो उस की ओर हमारा ध्यान आकर्षित किया जा सकता है और आप की ओर से जो सुझाव इस प्लान के बारे में आयेंगे उन का सरकार स्वागत करेगी। और उन पर पूर्ण रूपसे विचार करेगी। मैं इस सदन के माननीय सदस्यों को आश्वासन दिलाता हूं कि यह कोई पत्थर पर लकीर नहीं आप जो भी सुझाव प्रदेश की तथा देश की उन्नति के लिये तथा देश के हित के लिये देंगे उन पर विचार किया जायेगा। मुझे आशा है कि आप ऐसे सुझाव दें जिन से हमारे प्रदेश की जनता को अधिकाधिक लाभ प्राप्त हो सके। इन शब्दों के साथ मैं इस दूसरी पंच वर्षीय योजना को सभा के विचार के लिये पेश करता हूं।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

> That the Punjab's Second Five Year Plan as revised and brought up-to-date in the light of discussions with the Planning Commission and their latest directive be discussed.

इस से पहले कि आप Second Five Year Plan पर discussion शुरू करें, मैं आप से पूछना चाहता हूं कि क्या आप इस पर general discussion

करना चाहते हैं या इस में रखी हुई हरेक item पर जैसे agriculture, industry वगैरह ।

(Before we proceed with the discussion on the Second Five Year Plan, I would like to know whether the Members want a general discussion on it or they wish to discuss each item like Agriculture, Industry etc. separately.)

**माननीय सदस्यगण** : जी इस पर general discussion ही ठीक रहेगी ।

**श्री डी. डी. पुरी** (जगाधरी) : स्पीकर महोदय, बड़े सुन्दर शब्दों में आज मंत्री महोदय ने दूसरी पंच वर्षीय योजना हमारे सामने रखी है । मैं उन की इस बात का विशेषकर स्वागत करता हूं कि यह योजना कोई पत्थर पर लकीर नहीं और आखरी चीज़ नहीं और जो जो सुझाव इस सदन में माननीय मेंबरों की ओर से रखे जायेंगे उन पर गवर्नमेंट ग़ौर करेगी ।

स्पीकर साहिब आज से दो ही दिन पहले हमारी पिछली पंच वर्षीय योजना सफलता सहित समाप्त हुई और उस योजना में जो अहमियत दी गई या जिस चीज़ पर emphasis lay किया गया था वह खेती बाड़ी थी । इस तरफ ध्यान देने की आवश्यकता भी थी क्योंकि हमारे देश में अन्न की कमी थी । यह बिल्कुल ज़रूरी था कि हमारा ध्यान सब से पहले खेती बाड़ी की तरफ जाता । हमें खुशी है कि हमने वह मन्ज़िल अच्छी तरह और सफलता के साथ तय की है और आवश्यक तथा कठिन मसला हल किया गया ।

अब दूसरी पंच वर्षीय योजना में उद्योगीकरण अर्थात् industrialisation पर ज़ोर दिया जा रहा है । सदियों से इस देश की हुकूमत को चलाने वालों की यही कोशिश रही है कि इस देश में कच्चा माल तैयार किया जाये और विदेश में industry हमारे कच्चे माल के ज़ोर पर चलाई जावे परन्तु आज जब इस देश की industrialisation करने जा रहे हैं तो यह कच्चा माल देश के हित के लिये इस्तेमाल होगा । अब हमें यह देखना है कि संसार में किन किन देशों में उद्योगीकरण किया गया और किस किस ढंग से किया गया । हमें यह भी देखना है कि उन देशों का तजरूबा हमारी State की हालत में कैसे fit बैठ सकता है ।

सब से पहले पश्चिमी देशों western countries में industrialisation का तजरूबा किया गया । इस तजरूबा में यह देखा गया कि उन्होंने industrialisation धीरे धीरे किया और उन में इस काम को करने के लिये कोई ज़बरदस्ती का element न था । और इस तरह का programme उन का न था । वहां पर industrialisation आज़ादी के साथ और लगभग private sector के तरीके से की गई । एक बात यह भी थी कि उन लोगों को इस बात की इमदाद मिली कि उन की colonies समुद्र पार भी थीं । इन colonies की मंडियों का लाभ भी उन देशों ने उठाया । वहां पर सारे का सारा उद्योगीकरण centralised industrial basis पर किया गया और cottage industry की ओर ध्यान कम दिया गया ।

अब दूसरी तरफ पूर्वी देशों की industrialisation का तजरूबा लें तो पता चलता है कि यह काम तेज़ रफ्तार से शुरू किया गया उन्होंने तेज़ रफ्तार इस लिये शुरू की कि कहीं वे पीछे न रह जाएं । इस काम में ज़बरदस्ती की भी ज़रूरत थी इस

[श्री डी. डी. पुरी]

लिये पूर्वी देशों में industrialisation dictatorship के तरीके से की गई। फिर इन्होंने यह काम public ownership के रूप में किया। यह सारे का सारा काम सरकारी तौर पर और centralised तरीके से किया गया। हमारा दूसरा प्लान industrial है अब इन दोनों तजरुबों को सामने रख कर यह देखने की जरूरत है कि हमें किस तरीके से लाभ हो सकता है। आज हमें तेज़ रफ़तार की बहुत आवश्यकता है क्योंकि हमारा देश इस काम में बाकी के देशों से बहुत पीछे रह गया है। यह इस लिये कि हमने देश के निर्माण का कार्य थोड़े से समय से शुरू किया है। केवल छ: सात वर्षों से ही हमें अपने देश को बनाने का अवसर प्राप्त हुआ है। अब हमने यह फैसला करना है कि हम किस रफतार से इस कार्य को चलाना चाहते हैं। इस का उत्तर तो स्पष्ट है कि हम पीछे रह गये हैं इस लिये इस कार्य को तेज़ गति से चलाने की आवश्यकता है परन्तु इस में जबरदस्ती तथा compulsion की गुंजायश नहीं हम ने पश्चिमी तथा पूर्वी industrialisation के ढंगों की तुलना के पश्चात यह फैसला कर दिया है कि इस काम में जबरदस्ती नहीं की जायगी। संविधान के अन्दर compulsion और dictatorship की कोई गुंजायश नहीं और न private और न public sector को खत्म करने की गुंजायश रखी गई। इस लिये इस बात का सवाल पैदा ही नहीं होता कि पश्चिमी ढंग क्या है और पूर्वी ढंग क्या है। जहां एक ने private sector से industrialisation किया वहां दूसरे ने public sector से किया हमने दोनों में एक balance find करके public sector का जो भाग है उस के लिये उसे ज़िम्मेदारी देनी है और private sector का जो भाग है उस की जिम्मेदारी उस को सौंपनी है। जहां पश्चिमी देशों में industrialisation के लिये ग्रामोद्योग की ओर ध्यान नहीं दिया गया वहां हमने balance find out करना है। इस लिये जहां हम बड़े scale की ओर ध्यान देंगे वहां cottage industries की ओर भी ध्यान देना आवश्यक है। दोनों को balance करने के बाद fit करना है। इस तरह हमें Plan of the Plan बनाने की आवश्यकता है। इस रास्ते पर चलने से पहले हमने यह फैसला कर दिया है कि हम Socialistic Pattern of Society अर्थात् समाजवादी ढंग बनाने जा रहे हैं। इस की घोषणा की जा चुकी है फिर भी बाज़ दफा देश के अन्दर और बाहर इस समाजवाद का तज़करा किया जाता है और इस बात का भी ज़िक्र आता है कि बड़ी और छोटी industries किस तरह साथ २ चल सकती हैं।

स्पीकर साहिब, बात यह है कि पिछले कुछ वर्षों से जब से Atom Bomb, Hydrogen Bombs और nuclear physics की चीज़ें हमारे सामने आई हैं। हमारी जो विचारधारा है और ख्यालात हैं उन में तबदीली पैदा हो गई है। पुराने

4 p.m.

ख्यालात जो private और public sector के थे capitalism और socialism के थे वे अब पुराने हो कर रह गये हैं। आज जो सब से ज्यादा capitalist मुल्क भी हैं उन में भी जो समझदार लोग हैं वह यह नहीं कहते कि जैसे nuclear physics है Atom Bomb उद्योग है इस को private हाथों में छोड़ा जा सकता है। अब हमारे सामने नई विचार धारा आई है। Capitalism और socialism का यह conception नहीं रहा

है जो पहले दस साल हुआ करता था । हमारी Government ने जो socialistic pattern of society का conception रखा है उस का हिंदुस्तान के हर section ने स्वागत किया है । हमने समझा है और सब समझते हैं कि देश को मौजूदा हालात में इसके सवाए और चारा नहीं है निजी स्वार्थ पर चाहे इस का कुछ ही असर क्यों न पड़े और पड़ता ही । हमने इस socialistic निज़ाम के ज़रिये दोनों में balance करना है यह बात अब स्पष्ट हो गई है कि अगर हम ने तेज़ी से आगे बढ़ना है तो हम अब यह afford नहीं कर सकते हैं कि हम सौ डेढ़ सौ बरस तक चलते रहें और धीरे धीरे रींगते चलें । अगर हम तेज़ रफतार से नहीं चलेंगे तो ज़माना हमें बहुत पीछे छोड़ जायेगा; अगर हम अब पीछे रह गये तो यह gap पूरा नहीं हो सकेगा । इस लिये हमने socialistic pattern को इख्तियार करना है जो कि इन दोनों विचार धाराओं में public और private sector में balance करता है । इस के इलावा जो बड़े industrialists भी हैं वह इस बात का स्वागत करते हैं कि ग्रामोद्योग धंधे भी इस देश में ज़रूर चलें । हम समझते हैं कि जब किसी बड़े कारखाने की मशीन बन्द रहती है चाहे किसी वजह से हो तो उस से देश का नुकसान होता है । अगर एक मशीन के बन्द रहने से देश का नुकसान हो सकता है तो human labour जो इतनी ज़्यादा है अगर unemployed रह जाये तो उस से तो मैं समझता हूं कि देश का और भी ज्यादा नुकसान होता है । अगर उन को काम न मिले तो इस में देश को भी भारी हानि है । तो इस बात को तसलीम करते हुए जहां हमें बड़ी बड़ी industries की ज़रूरत है वहां ग्रामोद्योग की भी आवश्यकता है ग्रामोद्योग की इस लिये भी ज़रूरत है कि बड़ी बड़ी industries पर हम बहुत रुपया खर्च करते हैं मगर हम इन धंधों पर उस से भी कहीं कम रुपया खर्च कर के ग्रामोद्योग धंधे चला कर ज़्यादा काम पैदा कर सकते हैं । छोटे २ उद्योग धंधों के लिये हमारे plan में काफी अहिम जगह दी गई है । बड़ी बड़ी industries की वजह से और scientific तरीके adopt करने की वजह से तो कई दफा labour की कम ज़रूरत रह जाती है और मशीनें ही आदमी का काम कर लेती हैं । इस लिये हम ने इन में balance काइम करना है । Public sector और private sector, centralised industries और cottage industries हमारे इस five year का एक हिस्सा है । और इन चीज़ों का balance रखने के लिये हमारी background socialistic pattern की है । हमने अब industrialisation की तरफ निहायत तेज़ रफतार से चलना है । इस ध्येय को सामने रख कर नज़र डालनी है कि हमारे सारे देश का जो plan है और हमारा जो plan है उस में इन चीज़ों की झलक नज़र आती है या नहीं है । जहां तक Central Government के प्लान का सम्बन्ध है उन के दूसरे objective में उस ने लिखा है ।

These are :—

(2) the quickest possible development of basic heavy industries so as to make this country independent of foreign assistance in the fundamental matter as early and as efficiently as possible.

उस के मुकाबले में हमारा जो पंजाब का plan है उस में जो चीज़ रखी हुई है वह इतनी हलकी है कि मैं देखता हूं कि कुछ उस से बात निकलती नहीं है ।

[श्री डी. डी. पुरी]

> To endeavour is a slight but definite turning away from almost exclusive dependence on agriculture and increasing expenditure on industry.

स्पीकर साहिब, में अर्ज करूंगा कि देश का जो plan है उस में उन्होंने लिखा है और बताया है कि industries कितनी अहिम चीज़ है और उन्होंने उस को कितनी importance attach की है और करते हैं। पिछला प्लान जो था वह agricultural था और अब यह plan industrial plan है। हमने बड़े हलके शब्दों में कहा है कि पहले तो हम agriculture पर ही depend करते थे मगर अब पूरी तरह उस पर depend नहीं करेंगे कुछ industries पर भी depend करने लगेंगे। जहां तक All-India Plan का सम्बन्ध है मैंने उस की सराहना करनी है लेकिन हमारा emphasis इतना कम है कि सही मायनों में अगर इस plan को देखें तो industries का ज़िक्र कहीं कहीं ही आता है। Industries पर इतना emphasis नहीं है उतनी importance नहीं दी गई है जितनी कि All-India Plan में दी गई है उस के तीसरे objective में लिखा है कि :—

> The main objective is the creation of employment opportunities which in practical terms have been analysed by the Planning Commission.

तो जहां उन्होंने ग्रामोद्योग धंधों को इतनी अहमियत दी है वहां हमारे objectives में इनका ज़िक्र ही नहीं है। उन के चार objectives हैं और हमारे तीन हैं मगर इन चीज़ों का कहीं ज़िक्र नहीं है। असल में तो हमारे दो ही objectives हैं second में जो कुछ लिखा है वह न होने के बराबर ही है। इस लिये हमारे दो हैं और उन के चार हैं। इन चार में उन्होंने ज़्यादा अहमियत दी है इन उद्योग धंधों को। इन के लिये उन्होंने जो funds allocate किये हैं वह 891 करोड़ रुपया है। यानी 19 फीसदी सारे प्लान का उन्होंने industry के लिये रखा है। इस के इलावा जो funds transport और communications को दिये हैं वह भी industry के लिये ही समझें। क्योंकि इन के बगैर industry नहीं चल सकती है। इस के लिये उन्हों ने 1,384 करोड़ रुपया दिया है यानी यह 29 फीसदी plan का है। इस के इलावा आप power को भी सामने रखें जो कि industry के लिये होती है और directly or indirectly यह खर्च भी industry के लिये ही है। इस के लिये 440 करोड़ रुपया रखा है। इस का मतलब यह है कि 50 फीसदी plan का जो खर्च है वह उन ने industry के लिये ही रखा है। जगह २ लिखा है कि अब जो दूसरा plan है वह industrial plan है और agricultural plan पहले हो चुका है। मगर हमारे plan में industry का कोई ज़िक्र ही नहीं है और जो नाम मात्र है भी उसको कोई importance नहीं दी गई है। जो चीज़ All-India plan के अन्दर basic है उस को हमने कोई अहमियत नहीं दी है इस लिये मेरा point यह है कि अब भी कोशिश करके Government of India के साथ

re-adjustment करनी चाहिये । स्पीकर साहिब, regions में industries की proportionate location के बारे में भी उन्होंने लिखा है कि मुख्तलिफ regions में industries बटी होनी चाहियें और बराबर बटी होनी चाहिये ताकि कोई ऐसा region न रह जाए जिस में कि कोई industry ही न हो । उन्होंने लिखा है और सफा 111 पर है कि :—

> The achieving of a balanced economy in the country as a whole and for its different regions calls for a carefully considered policy for the location of new industrial units, irrespective of whether they are established through the public sector or the private sector.

अगर यह ध्येय है तो मेरा ख्याल है कि इस की झलक भी हमारे अपने plan में नहीं है मुझे तो नजर नहीं आती है । हमारे हां केवल उन्होंने भाकड़ा डैम की जितनी surplus power होगी उसको consume करने के लिये एक fertilizer plant दिया है । उन्होंने अपने plan में iron and steel industry, machine building, heavy engineering, heavy chemicals बगैरह बगैरह को अहमीयत दी है । वह तो heavy engineering की स्थापना करने जा रहे हैं मगर हमारे पास ले दे कर एक अमृतसर में Central Workshop थी वह भी हम ने बेच खाई है । उस को भी हम न रख सके । Ammonium sulphate plant के सवाए और किसी भी heavy industry और किसी important plant लगाने का हमारे plan में कोई जिक्र नहीं है । इस के बाद स्पीकर साहिब, इस देश के plan पर जो 4,800 करोड़ रुपया खर्च होना है वह किस ढंग से finance करने का plan बनाया है । इस पर में एक हलकी सी नजर डालने की कोशिश करता हूं और देखता हूं कि Central Government ने किस ढंग से इस plan को finance करने का plan बनाया है । स्पीकर साहिब, 1,200 करोड़ रुपया Government borrow करने वाली 1,200 करोड़ का deficit है जो पूरा करना है और 400 करोड़ रुपया uncovered deficit छोड़ दिया गया है । इस के मायने यह हैं कि इस मुल्क में 1,600 करोड़ रुपया inflationary tendencies पैदा करने के लिये circulation में आ जायेगा । इस के इलावा इस वक्त जो Government of India का बजट है यानी इस चालू साल का है उस में भी deficit finance का जिक्र है और उस में यह deficit 350 करोड़ रुपये के करीब है इस का यह मतलब है कि इस वर्ष के अन्दर इस देश में रोजाना एक करोड़ रुपये के करीब ज्यादा currency circulation में आयेगी । Government of India की plan के लिये वैसे इस बात की जरूरत है कि जब भी inflationary tendency नजर आये तो उस के नोटिस में यह बात लाई जाये ताकि inflation का बहुत बुरा असर economy पर न पड़े । वैसे तो inflation (मुद्रा फैलाव) किसी हद तक जरूरी है जब देश की production इस से बढ़ने वाली हो । लेकिन 1,600 करोड़ रुपये की deficit financing and uncovered deficit खतरा से खाली नहीं है । इस लिये

[श्री डी. डी. पुरी]

हम ने इस को इस तरह face करना है कि जब तक पैदावार न बढ़ सके उस वक्त तक deficit financing न की जाए । जब production बढ़ने लगे, नई factories लगाई जाएं, production market में पहुंच जाये तो धीरे धीरे money supply की ज़रूरत हो तो उस वक्त deficit financing का phase बढ़ाने की ज़रूरत है नहीं तो प्लान का मकसद काफी फौत हो जाता है। ऐसा करने के बाद fisiat discipline तकाज़ा करता है कि unproductive expenditure को कम किया जाए। आखिर हम जो रुपया खर्च कर रहे हैं यह कर्ज़ ले कर कर रहे हैं। हमारे पंजाब का जो प्लान है उस में सब से बड़ा unproductive expenditure Chandigarh Capital का है । मुझे ताज्जुब हो रहा है कि इस Capital Project पर जितना रुपया पांच साल में खर्च होना चाहिये था उसे पहले तीन वर्ष में ही खर्च किया गया है। इस तरह से inflationary tendency बहुत ज्यादा होगी । मैं मंत्रिमंडल के सामने एक सुझाव रखता हूं कि वह इस रवैया में फौरन तबदीली करें। अव्वल तो इस रुपये में काफी कमी की जा सकती है और हमें इस को कम करने के लिये पूरा पूरा ध्यान देना चाहिये। हम socialistic pattern को ले कर आगे चले हैं और यह pattern इस तरह से कायम नहीं किया जा सकता कि 8 लाख रुपया designs पर खर्च किया जाय और न ही Chandigarh की बिल्डिंगज़ में socialistic pattern की झलक दिखाई देती है। हमें यह ख्याल रखना चाहिये कि अपनी ज़ेर निगरानी unproductive expenditure की एक एक पाई cut कर के इस में कमी की जाये। अगर कमी की गुंजाइश न हो तो इस तरह इसे तेज़ी से खर्च न किया जाए और जहां तक मुमकिन हो सके पहले खर्च कम और बाद में इसे ज्यादा किया जाये। अगर पांच साल के दौरान में किये जाने वाला खर्च तीन वर्ष में ही कर दिया जाये तो मैं ऐसी पालिसी की मुखालिफत करता हूं।

इस के बाद, स्पीकर साहिब, इस प्लान के बारे में मैं कुछ सुझाव देना चाहता हूं। हमारे उन अलाकों में जहां नहरें नहीं पहुंचती हैं वहां कहीं कहीं हम ने tube-well irrigation का तजरुबा "No profit, no loss" basis पर किया है। देखने में आता है कि जहां पानी को pump करके सिंचाई की जाये तो उसका खर्च नहर की irrigation से बहुत ज्यादा होता है । मैं सुझाव देता हूं कि इस सब खर्च को pool करके charges को equalise करने की कोई तजवीज़ बनानी चाहिये ताकि अगर नहर के पानी का बहाव बढ़ जाये और tube-wells का पानी मुहैया किया जाये तो इस प्रांत के चप्पा चप्पा में सिंचाई का प्रबन्ध हो सकता है और इसी resources के अन्दर हो सकता है ।

दूसरे मेरा एक सुझाव यह है कि जो भी बिजली के rates हैं यानी जहां जहां प्राईवेट कम्पनियां हैं वहां कुछ और हैं और Nangal और Uhl की supply के और हैं । इस लिये मैं कहूंगा कि प्रान्त में बराबर भाव पर बिजली supply करने का प्रबन्ध करना चाहिये ।

इस के अलावा ,स्पीकर साहिब, अगर आप प्लान की details देखें तो उस में जिक्र है कि कुछ रुपया private sector और कुछ रुपया co-operative effort को industries और factories लगाने के लिये दिया जायेगा । इस में यह बात वाज़ह नहीं की गई कि आया यह रुपया कर्ज़ के तौर पर दिया जायेगा या shares खरीदने के तौर पर, mortgage के तौर पर या debentures के तौर पर दिया जायेगा । यह रुपया हिस्से खरीदने में खर्च करना चाहिये, mortgage पर नहीं देना चाहिये । इस से भारी फर्क पड़ता है । उदाहरण के तौर पर अगर 100 रुपया private sector या co-operative society एकत्रित करती है तो इस 100 रुपये के साथ 20 रुपये गवर्नमेंट ने invest करने हैं । अगर वह 20 रुपये equity capital या हिस्से खरीद करेगी तो इस तरह से 120 रुपये हो जायेंगे । 120 रुपये के ऊपर Industrial Finance Corporation से या Punjab Financial Corporation या अन्य बैंकों से 60 नहीं तो 40/50 रुपये और raise किये जा सकते हैं । इस का मतलब यह हुआ कि 100 रुपये private sector से, 20 रुपये गवर्नमेंट से और 40/50 रुपये आयेंगे borrowing के साथ । इस तरह से हमारे resources बढ़ सकते हैं । अगर गवर्नमेंट यह तकाज़ा करे कि 20 रुपये देंगे mortgage कर के तो वह रुपया 160 या 170 तक नहीं एकत्र हो सकेगा । इस तरह से 100 रुपये private sector से, 20 रुपये गवर्नमेंट के तो यह resources 120 रुपये तक महदूद रह जायेंगे । इस लिये यह रुपया mortgage basis पर नहीं देना चाहिये ।

इस के अलावा, स्पीकर साहिब, इस वक्त कोई heavy industry पंजाब में नहीं है । हमारी गवर्नमेंट को केंद्रीय सरकार के साथ तकाज़ा करना चाहिये कि अगर सारे regions में industries की equitable distribution होती है तो कोई वजह नहीं कि यह न बताया जाये कि कहां कहां industries खोली जाएंगी । इस में दो तीन सफे का एलान किया गया है लेकिन पंजाब का इस में कहीं भी नाम नज़र नहीं आता । इस बात का हमें तकाज़ा करना चाहिये कि कोई न कोई industry पंजाब को भी मिलनी चाहिये ।

इस प्लान की inflationary tendency के बढ़ जाने से खतरा है । दूसरा खतरा इस प्लान को उस इमदाद से है जो American Government पाकिस्तान को दे रही है अगर इसी तरह वह सरकार पाकिस्तान को मदद देती रही तो हमारी प्लान धीरे धीरे रह जायेगी और हमें इस प्लान से रुपया निकाल निकाल कर Armed Forces पर और equipment पर खर्च करना पड़ेगा । इस लिये हमें इस बात में सावधान रहने की ज़रूरत है । कोई समय आ सकता है—छः महीने साल के बाद कि Government of India कहदे कि इस प्लान का रुपया defence पर खर्च करो और Provincial Governments को भी हिदायत जारी करे कि वह यह प्लान इस तरह से बदलें । इस के पेशे नज़र और भी ज़रूरी हो जाता है कि unproductive खर्च में कमी की जाए और उन को postpone किया जाए । अगर order of priority

[श्री डी. डी पुरी]

आता है तो इस में शक नहीं कि Chandigarh Capital पर जो रुपया खर्च किया जा रहा है उसे postpone किया जाये ताकि allocations जो ज़्यादा ज़रूरी हैं उन को priority इस से ऊपर जानी चाहिये। यह हमारे प्लान को खतरा है और यह हमारे प्लान की limitations हैं। मैं केवल यही कहूंगा कि इस प्लान पर हमारे देश का और तमाम दुनिया के भविष्य का निर्भर है। सारी दुनिया ताक लगाये देख रही है कि यह तजरुबा जो हम भारत में कर रहे हैं और इसे तेज रफतारी से industrialise करने जा रहे हैं कामयाब होता है या नहीं। मुझे इस में कोई शक नहीं कि हमारा प्लान जैसे पहले सफलता के साथ समाप्त हुआ है उसी तरह दूसरा प्लान भी सफलता के साथ समाप्त होगा और हम दुनिया को पहली दफा यह साबित कर के दिखा देंगे कि हम private और public sector में balance रख सकते हैं और heavy और cottage industries में balance रख सकते हैं। हमारी पुरानी संस्कृति है जिस में हर चीज़ अपनी जगह पर balanced हो। यह नया तजरुबा हम दुनिया को सफल कर के दिखा सकते हैं।

ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ (ਅਜਨਾਲਾ): ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜੀ Five-Year Plan Central Government ਨੇ ਤਿਆਰ ਕੀਤੀ ਹੈ ਮੈਂ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਤਫਾਕ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮਕਸਦ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡਾ ਜਿਹੜਾ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਵਾਲਾ ਪਿਛੜਿਆ ਹੋਇਆ ਦੇਸ਼ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ Industrial ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਤਬਦੀਲ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ। ਨਾਲ ਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮਕਸਦ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਦੀ ਵੰਡ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਕਿ ਇਥੇ socialistic pattern of Society ਕਾਇਮ ਹੋ ਜਾਵੇ। ਉਹ ਇਹ ਵੀ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਵਾਸੀਆਂ ਦਾ standard of living ਉੱਚਾ ਕਰਨਾ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾਲ ਹੀ cultural level ਵੀ ਉੱਚਾ ਕਰਨਾ ਹੈ ਇਹ ਬਹੁਤ ਅੱਛਾ ਮਕਸਦ ਹੈ। ਅਸੀਂ ਇਸ point of view ਨਾਲ ਜਦੋਂ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ Plan ਨੂੰ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਕੀ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ। ਉਹ ਪੁਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਬੜੇ ਸੁਹਣੇ ਲਫਜ਼ਾਂ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਹੈ। ਸਾਡੇ ਸੰਚਾਈ ਮੰਤਰੀ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ Five-Year Plan ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ training ਮਿਲੇਗੀ ਅਤੇ ਸ਼ਿਕਸ਼ਾ ਮਿਲੇਗੀ ਕਿਉਂ ਜੋ ਉਹ ਖੁਦ Professor ਰਹੇ ਹਨ। ਦਰਅਸਲ ਮੇਰੇ point ਨੂੰ ਉਹ ਲੋਕ ਸਮਝ ਸਕਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਖੁਦ industrialists ਹਨ ਜਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ industry ਨਾਲ ਵਾਕਫੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਾਰੀ ਦੁਨਿਆ ਫਿਰੀ ਹੈ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇਸ਼ਾਂ ਵਿਚ heavy industry ਲਗੀ ਹੋਈ ਹੈ ਉਹ ਕਿਵੇਂ ਤਰੱਕੀ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਹਰ ਇਕ ਚੀਜ਼ ਅਤੇ ਪੁਰਜ਼ਾ ਉਹ ਆਪਣੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਹੀ ਤਿਆਰ ਕਰ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਇਕ ਇਕ ਪੁਰਜ਼ੇ ਨੂੰ ਤਰਸਦੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਾਂ। ਇਸੇ ਕਰਕੇ Plan ਵਿਚ heavy industry ਉਪਰ ਬਹੁਤ ਜ਼ੋਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਅਸੀਂ ਇਹ ਤਸਵੀਰ All India basis ਉਪਰ ਵੇਖੀਏ ਤਾਂ ਇਹ ਠੀਕ ਮਲੂਮ ਹੁੰਦੀ ਕਿਉਂਕਿ ਜੇ ਕੋਈ ਮੁਲਕ ਕੱਚਾ ਮਾਲ ਹੀ supply ਕਰਦਾ ਰਹੇ ਤਾਂ ਉਹ ਮੁਲਕ ਕਦੇ ਵੀ ਅਮੀਰ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਸਾਡਾ ਦੇਸ਼ ਸੈਂਕੜੇ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਕਰਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹੋ ਗਲ ਐਨ

ਹੂ ਬਹੂ States ਦੇ ਮਾਮਲੇ ਵਿਚ ਲਾਗੂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਜਿਹੜੀ State ਦੂਸਰੀਆਂ States ਨੂੰ ਹਮੇਸ਼ਾ ਕੱਚਾ ਮਾਲ supply ਕਰਦੀ ਰਹੇਗੀ ਉਹ ਕਦੇ ਵੀ ਅਮੀਰ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਜਿਸ ਨੁਕਤਾ ਨਿਗਾਹ ਨਾਲ ਪੁਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਸ plan ਨੂੰ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੈ ਮੈਂ ਵੀ ਬਿਲਕੁਲ ਉਸੇ ਨੁਕਤਾ ਨਿਗਾਹ ਨਾਲ ਇਸ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੈ । ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਬੜੀਆਂ heavy industries ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ । Tool making machineries ਲਗਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ । ਅਜੇ ਮੈਂ ਕਲ ਹੀ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਜਿਹੜੀ ਛੋਟੀ ਜਿਹੀ tool making industry ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਸੀ ਓਹ Railway Department ਨੂੰ ਦਿਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । Central Government ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਖਲੋਣੇ ਨੂੰ ਕੀ ਕਰਨਾ ਹੈ, ਸਾਨੂੰ ਦੇ ਦਿਓ । ਤੁਸੀਂ 200 ਟਨ ਲੋਹਾ ਵਰਤਨਾ ਹੈ ਅਸੀਂ ਇਕ ਹਜ਼ਾਰ ਟਨ ਵਰਤਾਂਗੇ ਅਤੇ 200 ਟਨ ਤੁਸਾਂਨੂੰ ਬਣਾ ਦੇਵਾਂਗੇ । ਇਸ ਬਹਾਨੇ ਨਾਲ ਉਹ ਛੋਟੀ ਜਿਹੀ workshop ਵੀ Central Government ਨੇ ਲੈ ਲਈ ਹੈ । ਜਿਹੜਾ ਸੁਝਾਵ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਰਖਿਆ ਹੈ ਮੈਂ ਉਸ ਦੀ ਪਰੋੜ੍ਹਤਾ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਬੋਲਦਾ ਹਾਂ । Art silk industry ਜਿਹੜੀ ਸਾਡੀ State ਵਿਚ ਪਹਿਲੇ ਦਰਜੇ ਉਪਰ ਸੀ ਹੁਣ ਉਹ ਦੂਸਰੇ ਦਰਜੇ ਉਪਰ ਹੈ । ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ allied industries ਲਗਾਉਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਸਨ । Central Government ਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਖਿਆਲ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ । ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਰੀਲ ਦਾ ਧਾਗਾ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਬਾਹਰੋਂ ਮੰਗਵਾਈਏ ਅਤੇ silk ਇਥੇ ਤਿਆਰ ਕਰੀਏ । ਧਾਗਾ ਇਥੇ ਬਣਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ Hosiery Industry ਲਈ needle factory ਇਥੇ ਕਾਇਮ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । Hosiery factory ਲਈ ਇਹ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ । Cement ਦੀ factory ਦੀ ਵੀ ਬੜੀ ਸਖਤ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ । ਸਰਦਾਰ ਉੱਜਲ ਸਿੰਘ ਵਡੇ Industrialist ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬੜਾ ਵਾਵੇਲਾ ਮਚਾਇਆ ਕਿ Central Government ਸਾਡੇ ਨਾਲ ਮਤਈ ਮਾਂ ਦਾ ਸਲੂਕ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਅਪਣੇ ਲਵਜ਼ ਹਨ । ਉਹ Central Government ਕੋਲ textile factory ਲਗਾਉਣ ਲਈ ਗਏ ਸਨ । ਸਾਡੇ ਕੋਲ textile factory ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਹਾਲਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਕਪਾਹ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਨਰਮਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਧਾਗਾ ਬਣਾਓ ਅਤੇ ਮਦਰਾਸ ਭੇਜੋ । ਜਦੋਂ ਇਹੋ ਗਲ ਮੈਂ ਬਾਹਰ ਜਾ ਕ ਕਹੀ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮੇਰੇ ਉਪਰ ਮੁਕਦਮਾ ਬਣਾ ਦਿੱਤਾ ਕਿ ਇਹ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਅਤੇ ਮਦਰਾਸ ਵਿਚ ਮੁਨਾਵਰਤ ਫੈਲਾਉਂਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਮੇਰੇ ਉਪਰ ਮੁਕਦਮਾ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਸੀ ।

ਇਸ ਦੇ ਅਗੇ ਅਸੀਂ Electricity ਦਾ ਕੇਸ ਲੈਂਦੇ ਹਾਂ ਜਦੋਂ ਅਸੀਂ ਭਾਖੜਾ ਨੰਗਲ ਬਣਾ ਰਹੇ ਹਾਂ ਜਿਥੇ ਕਿ ਐਨੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਬਿਜਲੀ ਪੈਦਾ ਹੋਣੀ ਹੈ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ electrical appliances ਦੀ factory ਵੀ ਲਗਾਉਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । Aluminium ਦੀ factory ਲਗਾਣੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ । ਉਸ ਵਿਚ ਬਿਜਲੀ ਬਹੁਤ ਖਰਚ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਉਸ ਵਾਸਤੇ raw material ਭਾਵੇਂ ਮਦਰਾਸ ਵਿੱਚ ਹੋਵੇ ਉਥੋਂ ਮੰਗਵਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਜਿੱਥੇ electricity ਹੋਵੇ ਉਥੇ factory ਲਗੇ ਤਾਂ ਬਹੁਤ ਫਾਇਦਾ ਮੰਦ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ।

[ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ]

ਲੇਕਿਨ ਇਹਦੇ ਵਲ ਤਾਂ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੀ, ਹਾਂ ਖਾਦ ਜ਼ਰੂਰ ਦੇ ਦਿੱਤੀ ਹੈ। ਖਾਦ ਹੀ ਖਾਦ ਹੈ ਚਾਹੇ ਕਿਸੇ ਥਾਂ ਉਪਰ ਵਰਤ ਲਉ। ਸ਼ੁਕਰ ਹੈ, ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਖਾਦ ਹੀ ਦੇ ਦਿਤੀ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਵਿੱਚ ਮੈਂ ਅਪਣੇ Development Minister ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਕੀ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੱਚਾ ਮਾਲ ਇਥੋਂ ਭੇਜਦੇ ਰਹੇ ਅਤੇ ਪੱਕਾ ਮਾਲ ਮੰਗਵਾਉਂਦੇ ਰਹੇ ਤਾਂ ਸਾਡੀ State ਦੀ ਵੀ ਓਹੋ ਹਾਲ ਦੂਸਰੇ ਸੂਬਿਆਂ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਉਪਰ ਹੋਵੇਗਾ ਜਿਹੜਾ ਕਿ India ਦਾ all World basis ਤੇ ਹੋਇਆ ਸੀ। Heavy Industry ਉਪਰ ਸੱਤ ਕਰੋੜ ਖਰਚ ਕਰਨ ਲਈ ਰਖਿਆ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਕੋਈ ਖਾਸ ਫਰਕ ਨਹੀਂ ਪੈਣਾ ਹੈ। ਇਸ plan ਨੂੰ revise ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਸਾਨੂੰ Heavy Industry ਲਗਾਉਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਇਹ unemployment ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। ਜਿਹੜੇ consumers goods ਹੱਥ ਨਾਲ ਬਣਦੇ ਹਨ ਉਹ machine ਨਾਲ ਬਣਾਏ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਉਪਰ ਆਉਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। ਲੇਕਿਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਹੱਥ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਬਣਦੀਆਂ ਉਹ machine ਨਾਲ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਦੂਸਰਾ ਹਥ ਵਾਲਾ ਕੰਮ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ। ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਵੀ ਐਨਾ ਰੁਪਿਆ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਜਿਸ ਦੇ ਨਾਲ ਕਿ Cottage Industry ਵਧੇ। ਇਸ ਤੋਂ ਅਗੇ ਅਸਾਂ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ land ਉਪਰ ਕੁਝ ceiling ਰਖ ਦਿਓ ਤਾਂ ਜੋ land ਬਹੁਤਿਆਂ ਨੂੰ ਮਿਲ ਜਾਵੇ। ਇਸ plan ਵਿਚ ਉਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਵੀ ਕੋਈ provision ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਗਿਆ। ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਸਬ ਨੂੰ ਕੰਮ ਮਿਲ ਸਕਦਾ ਸੀ। ਹੁਣ ਮੈਂ financial side ਵਲ ਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਸਾਡੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸਮਾਜ ਵਿੱਚ ਨਾ ਬਰਾਬਰੀ ਨਹੀਂ ਰਹਿਣ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ। ਲੇਕਿਨ ਜਦੋਂ ਟੈਕਸ ਲਗਾਉਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਉਪਰ ਲਗਾਉਂਦੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ ਅਗੇ ਹੀ ਬਹੁਤ ਭਾਰ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਹੜੇ ਹੋਰ ਪੈਸਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੇ। ਅਤੇ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ ਟੈਕਸ ਦੇ ਸਕਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਲਗਾਇਆ ਜਾਂਦਾ। ਇਹ ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਕੋਈ tradition ਹੀ ਬਣ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ ਪਹਿਲੇ ਹੀ ਭਾਰ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ ਹੋਰ ਭਾਰ ਪਾਇਆ ਜਾਏ ਇਹ ਕਹਿਣਗੇ ਕਿ 26 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਕੋਈ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ 26 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦੀ cash jagir ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਜਾਣਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੇਰੀ ਤਹਿਸੀਲ ਵਿੱਚ ਇਕ ਆਦਮੀ ਨੂੰ 50,000 ਰੁਪਏ ਦੀ ਸਲਾਨਾ ਜਗੀਰ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ।

ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੀ justification ਹੈ ਕਿ 50,000 ਰੁਪਿਆ ਇਕ ਹੀ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਜਾਗੀਰ ਵਿਚ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ? ਇਹ ਉਹ ਰੁਪਿਆ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਦਿਹਾਤੀ ਲੋਕ ਦੂਈ ਦੂਈ ਕਰਕੇ ਜੋੜਦੇ ਹਨ। ਕੋਈ ਦਸ ਰੁਪਏ ਮਾਮਲਾ ਦਿੰਦਾ ਹੈ ਤੇ ਕੋਈ ਵੀਹ ਰੁਪਏ। ਉਹ ਮਾਮਲਾ ਇਕੱਠਾ ਕਰਨ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕਈ ਵਾਰੀ ਬੇਜ਼ਤੀ ਵੀ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ।

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਕੀ ਇਹ ਵੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਦਾ ਹਿਸਾ ਹੈ ? (Does it also form part of the Five-Year Plan?)

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : With due respect ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪ ਨੂੰ ਉਹ sources ਦਸ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਰਾਹੀਂ ਪੈਸਾ ਇਕੱਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ ਕਿ ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਗਰੀਬਾਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਉਤੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਕੇ ਰੁਪਿਆ ਇਕੱਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਪੰਜਾਹ ਪੰਜਾਹ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਦੀ ਜਾਗੀਰ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । 26 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਾਗੀਰਾਂ ਲਈ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਹ ਅਜਿਹੇ resources ਹਨ ਜਿਥੋਂ ਪੈਸਾ ਬਚਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ, ਇਹ ਹੀ ਨਾਬਰਾਬਰੀ ਦੂਰ ਕਰਨ ਦਾ ਤਰੀਕਾ ਹੈ । ਹੁਣ ਕੀ ਹਾਲ ਹੈ ? ਕਿਸਾਨਾਂ ਅਤੇ ਮਿਹਨਤਕਸ਼ ਆਦਮੀਆਂ ਤੇ ਪੈਸੇਂਜਰ ਟੈਕਸ, ਐਂਟਰਟੇਨਮੈਂਟ ਟੈਕਸ, ਸੇਲਜ਼ ਟੈਕਸ ਹੋਰ ਕਈ ਦੂਜੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾਏ ਹੋਏ ਹਨ ਅਤੇ ਫਾਈਵ ਯੀਅਰ ਪਲੈਨ ਨੂੰ ਫਾਈਨਾਨਸ ਕਰਨ ਲਈ ਬੈਟਰਮੈਂਟ ਫੀ, ਲੋਨਜ਼ ਤੇ ਚੰਦਿਆਂ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਕਈ ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਇਕੱਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਹ ਇਕ ਪਰਾਈਵੇਟ ਸੈਕਟਰ ਹੈ ..........

* * * *

* * * *

Expunged under orders of the Speaker under Rule 116 of the Rules of Procedure and conduct of Business.

**अध्यक्ष महोदय** : मैं माननीय मेम्बर से कहूंगा कि ऐसी बात न करें । (I would request the hon. Member to avoid such references.)

**ਲੋਕ ਕਰਮ ਅਤੇ ਸ਼ਿਕਸ਼ਾ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਉਹ ਜਗੀਰ ਦਾ ਰੁਪਿਆ ਨਹੀਂ ਜਿਸ ਨਾਲ ਇਲੈਕਸ਼ਨਾ ਲੜੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ।

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਮਾਫ ਕਰਨਾ, ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ M.P. ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਜਾਗੀਰਾਂ ਤੇ ਜੀ ਰਹੇ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਉਹ ਸਾਰਾ ਰੁਪਿਆ ਜਿਹੜਾ ਉਹ ਖਾਂਦੇ ਰਹੇ ਹਨ ; ਵਾਪਿਸ ਲੈ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਅਗੇ ਤੋਂ ਕੋਈ ਪੈਸਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਉਸ ਸਾਰੇ ਦੇ ਸਾਰੇ ਰੁਪਏ ਨੂੰ Five-Year Plan ਵਿਚ ਲਗਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

**अध्यक्ष महोदय** : क्या यह आप Five-Year Plan पर discussion कर रहे हैं ? (Is the hon. Member discussing the Five-Year Plan?)

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਜਿਹੜੇ ਜਾਗੀਰਦਾਰ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਹਨ . . . ..

**Mr. Speaker**: Reference to individuals should be avoided. आप जागीरदारी को general तौर पर discuss कर सकते हैं but no personal attacks will be allowed.

(Reference to individuals should be avoided. The hon. Member can discuss the system of Jagirdari in general but no personal attacks will be allowed.)

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਕਿਸੇ ਖਾਸ ਜਾਗੀਰਦਾਰ ਦਾ ਨਾਂ ਨਹੀਂ ਲਿਆ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ 26 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ

[ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ]
ਜਾਗੀਰਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਉਹ ਸਾਰਿਆਂ ਕੋਲੋਂ ਵਾਪਿਸ ਲੈ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤੇ ਅਗੇ ਤੋਂ ਵੀ ਨਹੀਂ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਉਹ ਸਾਰਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸੋਂ ਉਗਰਾਹ ਕੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਜਮਾ ਕਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਕਿਥੇ ਹਾਂ ਮੈਂ personal? ਐਵੇਂ ਹੀ personal ਦੇ ਨਾਂ ਤੇ ਨਾਂ ਰੋਕ ਦਿਆ ਕਰੋ (*Interruptions*) Order, order.

अध्यक्ष महोदय : यह पांच साला प्लान है । इस पर आप को बड़े ठंडे दिल से सोचना चाहिए । आप का तो पारा ऊपर चढ़ गया है तो आप सोचेंगे क्या? (This is Five-Year Plan. He should consider it very calmly. He is now excited. How can he apply his mind on right lines?)

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਮਾਫ਼ ਕਰਨਾ, ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ Five-Year Plan ਦੀ financial side ਨੂੰ ਲੈ ਰਿਹਾ ਹਾਂ । Five-Year Plan ਦੇ ਨਾਂ ਤੇ ਕਈ taxes ਲਗਾਏ ਗਏ ਹਨ, ਚੰਦੇ ਉਗਰਾਏ ਗਏ ਹਨ । ਜਿਹੜਾ taxes ਦਾ ਭਾਰ ਹੈ ਉਹ ਕਿਸਾਨ ਅਤੇ ਮੇਹਨਤਕਸ਼ ਆਦਮੀਆਂ ਤੇ ਪਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਪਰ ਕਈ sources ਅਜਿਹੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਅਜੇ ਤੀਕਰ ਬੰਦ ਪਏ ਹੋਏ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਜੇ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਯੋਜਨਾ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਤੇ ਹੋਰ ਕਿਥੇ ਆਉਂਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਾਗੀਰਦਾਰੀ ਦਾ ਮਸਲਾ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਆਂਉਂਦਾ ਹੀ ਨਹੀਂ । ਪਰ ਇਹ ਗੱਲ ਨਹੀਂ । ਜਿਥੇ ceiling ਦੀ ਗੱਲ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਉਥੇ ਸਾਫ਼ ਜ਼ਾਹਿਰ ਹੈ ਕਿ ਜਾਗੀਰਦਾਰਾਂ ਦੀ ਜਿਹੜੀ ਉਤਲੀ ਜ਼ਮੀਨ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਟੋਲੋਂ ਲੇ ਲਓ ਤੇ ਦੂਜਿਆਂ ਵਿਚ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਜ਼ਮੀਨ ਨਹੀਂ, ਵੰਡ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ ।

अध्यक्ष महोदय : क्या आप ने Five-Year Plan पढ़ा है । (Has the hon. Member read the Five-Year Plan?)

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਇਸ ਵਿਚ ceiling ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਆਉਂਦਾ ਹੈ । Planning Commission ਨੇ ceiling ਦੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਅਲਾਵਾ ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਗੱਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਇਹ ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਜਿਹੜਾ public sector ਅਤੇ private sector ਦਾ ਤਾੱਲੁਕ ਹੈ ਉਹ ਖਰਾਬ ਨਾ ਹੋ ਜਾਵੇ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ public sector ਵਿਚ ਭਾਰੀ industry ਲਗ ਰਹੀ ਹੈ, ਜਿਵੇਂ ਭਾਖੜਾ ਡੈਮ ਹੈ । ਸਾਡਾ ਤਜਰਬਾ ਹੈ ਕਿ ਬੇਸ਼ਕ ਭਾਖੜਾ ਡੈਮ ਵਿਚ ਇਤਨਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਖਰਚਾ ਵਧ ਰਿਹਾ ਹੈ ਪਰ ਨਾਲ ਹੀ ਉਨਾਂ ਖਰਚ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ । ਇਹ ਕੁਝ ਤਾਂ inefficiency ਅਤੇ ਕੁਝ ਰਿਸ਼ਵਤ ਤੇ corruption ਦੇ ਕਾਰਨ ਹੈ । ਜਦ ਖਰਚ ਵਧਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦਾ ਭਾਰ ਕਿਸ ਤੇ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ? ਉਹ ਸਾਰਾ ਭਾਰ ਕਿਸਾਨ ਤੇ ਪਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਕਿ ਜਿਹੜੀ public

industry ਹੈ ਉਹ ਤਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਵਧੇ ਪਰ private industry ਉਸ ਦੇ ਅਧੀਨ ਵਧੇ ਇਹ ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ public sector ਜਿਹੜਾ ਹੈ ਉਹ private sector ਤੇ ਹਾਵੀ ਹੋ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ Socialistic Pattern of Society ਕਾਇਮ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇਗਾ ।

ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ Government of India ਨੇ ਪਹਿਲੀ ਸਕੀਮ ਵਿਚ 5% efficiency cut ਲਗਾਇਆ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ capital investment ਘਟਾ ਲਈ ਹੈ । ਇਸ ਉਮੀਦ ਨਾਲ ਕਿ ਸਾਡੇ working ਵਿਚ ਹੋਰ ਜ਼ਿਆਦਾ efficiency ਆ ਗਈ ਤਾਂ ਉਤਨਾ ਹੀ ਕੰਮ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ ਜਿਨਾਂ ਕਿ cut ਨਾ ਲਾਉਣ ਨਾਲ ਹੋ ਜਾਣਾ ਸੀ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸਾਨੂੰ 5% corruption cut ਲਗਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜੇ corruption ਘਟ ਜਾਵੇ ਤਾਂ 5 ਫੀ ਸਦੀ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ capital ਵਿਚ ਦੋ ਕਰੋੜ ਦੀ ਬਚਤ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ।

ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਕੋਈ heavy industry ਨਹੀਂ ਮਿਲੀ । ਜਿਵੇਂ ਅੰਗਰੇਜ਼ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਨੂੰ in relation to England treat ਕਰਦਾ ਸੀ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਦੂਜਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ treat ਕੀਤਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਇਸ ਪਾਸੇ ਆਪਣਾ ਖਾਸ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਅਤੇ ਹਿੰਦ ਸਰਕਾਰ ਤੇ ਦਬਾਵ ਪਾਉਣ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਵੀ heavy industry ਦੇ ਪ੍ਰੋਗਰਾਮ ਵਿਚ ਰਖਿਆ ਜਾਵੇ ।

---

## EXPUNCTION OF CERTAIN REMARKS MADE BY A MEMBER FROM THE PROCEEDINGS

**अध्यक्ष महोदय** : आज यहां पर एक दूसरे मोअज़िज़ एवान के एक मैम्बर के खिलाफ कुछ बातें कही गई हैं । मैं नहीं चाहता कि ऐसी बातें इस हाऊस में कही जायें । मुझे तो इस बात का जाति इलम है कि उसी मैम्बर ने जागीरदारी सिस्टम के खिलाफ बयान दिया है । मुझे अफसोस है कि बावजूद मेरे रोकने के वह उन के खिलाफ individual reference करते रहे । मैं नहीं समझता कि ऐसी तलखी यहां क्यों पैदा हो । वह भी इस हाऊस की इज्जत के उसी तरह मुस्तहक हैं जैसे आप चाहेंगे कि इस हाऊस में आप की इज्जत हो कि किसी आनरेबल मैम्बर के खिलाफ references न हों ।

इस लिये जो कुछ इन्होंने Upper House के मैम्बर के बारे में कहा है मैं इस debate में नहीं छपने देना चाहता ।

(Today some reflections have been cast on an hon. Member of the other august House. I do not like such things to be said here in the House. I personally know that that hon. Member has criticised the Jagirdari system and I am sorry to observe that despite my repeated objections he continued to indulge in making individual references. I fail to understand why such bitterness should be created here. The Members of the Upper House deserve the same amount of respect

[Mr. Speaker]

here as hon. Members of this House would like themselves to be respected by the Members of the Upper House to avoid any reflection on them. Therefore, I think that the reference made against an hon. Member of the Upper House by an hon. Member of this House should be expunged from to-day's proceedings.)

**ਸਰਦਾਰ ਅਛੱਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਮੈਂ ਕਿਸੇ ਖਾਸ ਆਦਮੀ ਦਾ ਨਾਮ ਤੇ ਨਹੀਂ ਲਿਆ।

**अध्यक्ष महोदय** : जहां तक दूसरे हाऊस के आनरेबल मैम्बर के बारे में रैफरैंस का सवाल है—जो इन्होंने जोश में आ कर किया—मैं उस के छपने की इजाजत नहीं दे सकता। (So far as the reference to an hon. Member of the other House is concerned which he did in excitement. I cannot allow it to be printed in the debate).

× × × ×

(Expunged as ordered by the Chair under Rule 116 of the Rules of Procedure and Conduct of Business in the Punjab Legislative Assembly).

× × × ×

**अध्यक्ष महोदय** : ऐसे मौके पर आपसी बातें नहीं लानी चाहियें। ऐसा करना आप को शोभा नहीं देता। (On such occasions personal reference are not made. It does not behove him to do so.)

---

## RESUMPTION OF DISCUSSION ON THE PUNJAB'S SECOND FIVE-YEAR PLAN

**श्री देव राज सेठी** (रोहतक शहर) : अध्यक्ष महोदय, द्वितीय पंच वर्षीय योजना जिस का आरम्भ एक दिन पहले से हुआ उस का जिक्र आज इस ऐवान में शुरू हुआ है। शुरू करने से पहले मैं अपनी राये में और मैं समझता हूं कि यह हाऊस की राये भी है कि हमें पंचवर्षीय योजना तैयार करने के लिये एक ऐसा सैक्रेटरी मिला है जो कि मैं समझता हूं इस काम के लिये निहायत मौजूं है लियाकत के ख्याल से, मेहनत के ख्याल से और लगन के ख्याल से जितनी भी हमारे दूसरे प्रदेशों के Secretaries इस काम के लिये लगाए गए हैं उन से वह बड़ी ऊंची position रखता है। इस तरह से किसी की तारीफ करना हमारे हाऊस का रिवाज तो नहीं लेकिन जो उस ने काम किया है उस की दाद देना और कदर करना हमारा फर्ज है। (एक आवाज़ उस का नाम भी बता दें,) उस का नाम है श्री मंगत राए।

**Mr. Speaker:** No references by name please.

**श्री देव राज सेठी** : यह नकशा (draft) प्लान का........(*interruptions*)

अच्छा तो Unionist party में क्या होता था। यह दूसरे के शीशे में अपना मूंह देखना चाहते हैं। अध्यक्ष महोदय, मैं अर्ज़ कर रहा था कि सारे देश का 48 सौ करोड़ रुपये का बजट इस पंचवर्षीय योजना के लिये बनाया गया है। तो कुदरती तौर पर सवाल यह पैदा होता है कि हमारे पंजाब का जो हिस्सा होना चाहिये वह मिला है या नहीं। आबादी के लिहाज

से पंजाब सारे देश का 4.25 है यानी इस लिहाज़ से इस का चौबीसवां हिस्सा बनता है और 48 सौ करोड़ का चौबीसवां हिस्सा दो सौ करोड़ रुपये है जो कि पंजाब के हिस्से में आना चाहिये था। हकीकत में हमें क्या मिला है ? 139 करोड़ की हमारी स्कीम बनी थी कई महीने की काट छांट के बाद। उस में भी अब मर्कज़ cut लगाया गया है जिस cut का नाम रखा गया है overall five per cent efficiency cut अगर अन्दाज़ा लगाया जाये तो यह पांच प्रतिशत 139 करोड़ रुपये का बनता है सात करोड़ रुपये। इस लिये 132 करोड़ का हमारा plan होना चाहिये था लेकिन अगर आप इस के बजट के मेमोरेंडम को देखें तो यह 126 करोड़ रुपये का मन्ज़ूर हुआ है। यदि 126 करोड़ रुपये का भी analysis किया जाए तो तकरीबन 60 करोड़ रुपये भाखड़ा नंगल योजना और दीगर river valley projects पर खर्च होने हैं और 10 करोड़ चंडीगढ़ project पर खर्च होने हैं। तो 56 करोड़ रुपये पंजाब के हिस्से में बाकी आते हैं। यह हिस्सा हमें मिला है हालांकि मिलना चाहिये था दो सौ करोड़। दो सौ करोड़ की बजाये 126 करोड़ रुपये हमें क्यों मिले हैं इस की वजह क्या है ? आया मिनिस्टरी ने उतनी दिलचस्पी इस में नहीं ली जितनी कि लेनी चाहिये थी या वहां अपना case अच्छी तरह से put नहीं किया गया क्योंकि वहां Central Government में हर महकमे में जो अफसर बैठे हैं उन के साथ हर समय अपने मुकदमे पर बहस करनी पड़ती है। यह इतनी बड़ी कमी है। कोई दो चार करोड़ का फर्क होता तो और बात होती। 24 per cent हमारा हक है, दो सौ करोड़ की बजाए हमें मिला है 126 करोड़ तो यह 74 करोड़ की कमी कोई थोड़ी नहीं। अब कुछ हो सकता है या नहीं यह मुझे मालूम नहीं लेकिन मुझे यह खतरा है कि जब over all picture देखी जाए तो जो external aid का हिस्सा हमें प्रति वर्ष के लिये 35 या 40 करोड़ रुपये का मिलता था वह भी अब मिलता है या नहीं यह भी डर वाली बात है। इस का मतलब है कि इस वजह से और भी कमी इस में होने वाली है। इस लिये मैं आप के द्वारा अपनी वज़ारत से कहना चाहता हूं कि वह इस मामले में चौकस रहे सूबे को जो हक मिलना था वह इसे नहीं मिला और इस की हक तलफ़ी हुई है यदि मर्कज़ कोई कटौती करने के लिये कहा जाए तो वह न होने दे ताकि जो छोटे मोटे काम इस प्लान में तजवीज़ किये गये हैं वह पूरे हो सकें।

Draft Plan में बताया गया है कि इस के चार मकासद हैं और इन चार मकासद का खुलासा निकाला गया है कि :—

"Rapid industrialisation is thus the core of development."

जितनी भी इस पंचवर्षीय योजना में स्कीमें हैं वह राज्य की development के लिये हैं या इस की industrialisation के लिये हैं यह इस का खुलासा निकाला गया है। हमारे सूबे के लिये जो एक सरहदी सूबा है हर वक्त जिस को खतरा रहता है और बजा तौर पर इस को shield या sword arm of India कहा गया है और हमारा पड़ौस ऐसा है जिस से आये दिन कोई न कोई खतरा रहता है तो इस लिये यह लाज़मी बात है कि इस की defence के

[श्री देव राज सेठी]

लिये arms and ammunition के इन्तजामात हों और हमारी सरहद इतनी powerful बनी हो कि यदि कोई हम पर ईंट मारे तो हम उसे पत्थर से जवाब दे सकें तो यह मुनासिब है कि यह जो हमारे सूबे के लिये कमी की गई है यह न की जाती और इस की industrialisation के लिये बहुत ज्यादा रुपया रखा जाता। इस की report से पता चलता है कि 48 सौ करोड़ रुपये के खर्च का 19 per cent industrialisation के लिये रखा गया है और हमारे लिये यह चाहिये था 19 प्रतिशत की बजाए 25 प्रतिशत क्योंकि यह सूबा सरहदी है पसमान्दा है और तकसीम का जख्म खुरदा है। इस लिये यह 19 per cent की बजाए 25 per cent चाहिये था लेकिन यह 4.76 per cent रखा गया है। 19 per cent का तो माकूल था और हमारा तो हक था कि यह 25 per cent होता लेकिन हमारे सूबे के लिये यह घटा कर 4·76 per cent रख दिया गया है और इस की दलील यह दी गई है कि :—

"In the second Plan larger provision is proposed for Industries, in an attempt to shift emphasis to developing a more balanced economy. 4·76 of the total plan is earmarked for this subject. The Punjab Government would have preferred, and consider necessary, bigger provision, but the Commission has not seen its way to allowing this."

अगर commission और सूबे वालों को heavy industries दे सकती थी, अगर वह बड़े बड़े कारखाने और heavy industries या heavy chemicals industries, machine making industries, मशीन बनाने वाले कारखाने यह सारी चीजें दूसरे सूबों को दे सकती थी तो कोई वजह मालूम नहीं होती कि यह हमारे सूबे को क्यों नहीं दिया। इस से साफ जाहिर है कि हमारा case poorly put किया गया। पंजाब को सब सूबों से कम industrialization के लिये दिया गया है। इस के लिये सात करोड़ की कुल रकम रखी गई है। जब आप इस सात करोड़ का नकशा देखें और फहरिस्त को देखें जो सफा 16 पर दी हुई है तो आप को पता चलेगा कि यह सारी small scale industry या medium scale industries के लिये रखी गई है और बड़ी industries का इस में कोई हिस्सा नहीं। एक industry बड़ी है Calcium Carbide की और इस का भी पता नहीं और बाकी जो industries लगाई जायेंगी वह ऐसी नहीं हैं जिन का defence के साथ ताल्लुक हो, जो वाकई ही हमारी सही मांग थी। दलील यह दी जाती है कि यहां लोहा नहीं। मैं हाउस को बताता हूं कि जापान में एक छटांक भी लोहा नहीं होता और वह यहां से टाटा का scrap iron ले जाता है और उस से वह machines बनाने वाली machines (machines making machines) और electrical goods तैयार करता है। इस तरह आज हमारी labour भी बड़ी skilled है और पंजाब वालों ने इस का सबूत हिंदुस्तान को दे दिया है। बटाला में टाटा का scrap iron आता है क्योंकि इस को कोई लोहे का कोटा या steel supply नहीं किया जाता फिर भी वह agricultural implements तैयार करके मद्रास तक ले जाता है। हमारे लोगों

के पास skill है, enterprise है । हमारे पास मेहनत है और organisation है लेकिन उस के साथ यदि हमारी मिनिस्टरी जोर लगाये और जैसा कि कहा भी गया है कि यह plan flexible है तो यह हमारी स्कीम सात करोड़ की है इस को खेंच खिचा कर 15 या 20 करोड़ रुपया तक ले जाया जा सकता है और heavy industry यकीनी तौर पर यहां जारी हो सकती है ।

अध्यक्ष महोदय, यह सारी स्कीमें देखने के बाद दिमाग पर एक असर पड़ता है और वह यह है कि सिवाए 126 करोड़ रुपये के जो कि भाखड़े पर खर्च होना है और मुनासिब खर्च होना है, बाकी सारा रुपया बखेर दिया गया है । कहीं सरकारी मुलाजमों की तनखाहें हैं तो कहीं कुछ है मगर कोई solid या permanent काम कोई नहीं । हम हजार आंख बचाएं हमारा बेकारी का मसला हमें मजबूर करता है कि हम industria-lisation की तरफ ध्यान दें । आज सुबह एक सवाल के जवाब में कहा गया है कि लिखे पढ़े कुल 22,000 बेकार हैं । मगर में कहता हूं कि यह निहायत अधूरी report है । इस साल 85,000 बच्चों ने matriculation का इम्तिहान दिया । अगर इन में से 25000 भी fail हो जाएं तो भी 60,000 पास हो जायेंगे । अगर इन में से 30,35 हजार भी कालिजों में पढ़ने लग जाएं तो भी इतने ही और नौकरियों की तलाश में होंगे । इन के साथ F.A. और B.A. पास भी होंगे । कुछ पहले ही बेकार होंगे । इस तरह यह इतनी बड़ी तादाद न खुद चैन से बैठेंगे न हमें बैठने देंगे । यह सब एक इनकिलाब का पेशखेमा होंगे । इस का हल एक ही है कि मुल्क भर को industrialise किया जाए । मगर अफसोस और दु:ख की बात है कि आज जब यहां पर पंजाब की किस्मत का फैसला हो रहा है तो House में hon. Members की तादाद कितनी थोड़ी है, Ministers की तादाद कितनी थोड़ी है । यह है दिलचस्पी जो इस चीज में ली जा रही है । वह यहां आएं मेम्बरों की राए सुनें, जवाब दें मगर We are not serious about the Plan. अध्यक्ष महोदय, में आप द्वारा मिनिस्टरी तक पहुंचाना चाहता हूं कि इस State की economy unbalanced है । कहते हैं इसे balance करने के लिये रुपया रखा गया है । में पूछता हूं कि लिखे पढ़े बेकारों की तादाद छोड़िये इन के इलावा जो देहातों में बसते हैं इन की क्या हालत है । Unemployment और under-employment आज खोफनाक रफतार से बढ़ रही है । Unemployment को दूर करने की रूप रेखा जो इस Plan में रखी गई है वह कैसे पूरी होगी । यह समझ नहीं आती । पहले आमदनी बढ़ाने का 25% लक्ष्य रखा गया था । हमें बताया जाये कि आमदनी कितनी बढ़ी है । में समझता हूं कि पहले के हालात को देखते हुए अंदाजा लगता है कि 7 या 8 फीसदी आमदनी बढ़ी है । अब Second Plan में चाहे इतने volume में रुपया रखा गया है, इस के draft को देख कर या बजट को देख कर कोई नहीं कह सकता कि 1961 तक हमारी आमदनी एक रुपये से 1¼ रुपया हो जायगी । आज जिस तेज रफतारी से आबादी बढ़ रही है, बेकारी बढ़ रही है और जिस कम रफतारी से industria-lisation का programme हमारे सामने रखा गया है, यह जो स्कीमें बनाई गई हैं..............

**अध्यक्ष महोदय** : शुरु में तो आप ने Planning Secretary की तारीफ की थी। (In the beginning the hon. Member praised the Planning Secretary.)

**श्री देव राज सेठी** : यह ठीक कहा है आप ने। Planning Secretary बेचारे के पास जो मसाला आया उसे उस ने methodically पेश कर दिया है। रुपया लाना ताकि industry हो, उस में और दिलचस्पी ले कर बढ़ाना यह Secretary बेचारे का काम नहीं है। यह उस की मजबूरी है और हमारा दर्द। इन स्कीमों को overhaul किया जाए यह मौजूदा शक्ल में कुछ नहीं हैं। (*Interruption by Maulvi Abdul Ghani Dar*) मैं अर्ज़ कर रहा था कि हम सब चाहते हैं कि यह Plan कामयाब हो, targets में तरक्की करे। मगर यह सब कैसे हो? आज हमारा जो point है—Central Organisation—जब तक इसे overhaul न किया जाए तब तक यह काम न होगा।

अध्यक्ष महोदय, चंडीगढ़ पर खर्च के लिये 10 करोड़ रुपया रखा गया है। 10 करोड़ पहले खर्च हो चुका है। रोज नये से नया शोशा निकलता है कि आया यह राजधानी रहे या न रहे। नतीजा यह है कि जितने लोग बाहर से इसे develop करने को आते हैं उन के दिल में संशय रहते हैं। इस लिये इस चीज़ को दूर करने के लिये यह ज़रूरी है कि एक final एलान हो कि चंडीगढ़ ही राजधानी है और रहेगी और जितना Second Plan में रुपया रखा हुआ है वह खर्च हो रहा है। अगर इस policy का एलान गवर्नमेंट clear और unambiguous लफ्ज़ों में कर दे........

**श्री श्री चन्द** : Opposition की तरफ से तो मैं ऐलान करता हूं कि यहीं रहेगा (हंसी)।

**श्री देवराज सेठी** : इस के बाद अध्यक्ष महोदय, बार बार ख्याल industry की तरफ आता है। ज़िला कांगड़ा के हमारे भाई कहते हैं कि वहां पर काफी mineral wealth है। मैं ने यह सारी योजना पढ़ी है मगर मुझे कांगड़े की mineral wealth की survey कराने के लिये कोई स्कीम नज़र नहीं आई। जहां भी कोई चीज़ develop करने की गुंजायश हो वहीं हमें पांव पसारने हैं। यह चीज़ नहीं हो रही।

तो अन्त में मैं कहूंगा कि यह कदम मुबारक है और इस में जो खामियां हैं उन की तरफ जल्द से जल्द तवज्जुह दी जाए।

अगर हम से यह सवाल हो 'Do you want guns or butter?' तो हमारा सब का जवाब यही होगा 'We want guns. We will sacrifice butter' इस के इलावा भी जो पंजाब से कुरबानी मांगी जायेगी हम तैयार हैं। इस सूबे की जल्द से जल्द industrialisation की जाए ताकि हम कील कांटे से लैस हो कर हर वक्त तैयार रहें और हमें बाहर देखना न पड़े। इस तरह हमें सब तरह की कुरबानी करते हुए इस dispersive Plan को intensive और एक standard चीज़ बनाना चाहिए। तब यह कामयाब होगी।

**अध्यक्ष महोदय** : क्या हमें time limit fix कर देनी चाहिये ? (Should the time limit for speeches be fixed ?)

(*Voices from the side of the Opposition*: *No, Sir.*)

**राए रघुबीर सिंह** (सराज) : अध्यक्ष महोदय, इस पंच वर्षीय योजना का अभिप्राय यह है कि इस देश और State के रहने वालों का standard of living ऊंचा हो। दूसरे जहां उन का standard of living ऊंचा हो साथ ही वह हर walk of life में तरक्की करें। इस चीज़ के साधन हैं social education और घरेलू दस्तकारियों में तरक्की। तो जहां तक कांगड़े ज़िले का ताल्लुक है हमें यह नहीं पता चलता कि हम उस मकसद को इस planning की रूप रेखा द्वारा, जो हमारे सामने है, हासिल कैसे कर सकेंगे।

5-0 p.m.

अध्यक्ष महोदय, आप यह जान कर हैरान होंगे कि मेरी constituency में और मेरे घर के पास जो गांव हैं या इस के आस पास तीन २ चार २ मील पर जो छोटे गांव हैं और जिन गांवों में 100 के करीब परिवार रहते हैं उन की *per capita* income तीन पैसे अर्थात् 9 पाई है, मैं ने इस इलाके की survey की है और facts and figures इकट्ठी की हैं मैं इस इलाके के facts और figures वज़ीर साहिब को पेश कर सकता हूं। उन लोगों के पास कोई काम नहीं। यह तो केवल एक भाग constituency की figures हैं अगर आप कांगड़े की सारी constituencies की survey करवा लें तो भी मेरा general अंदाज़ा है कि शायद पैसा दो पैसे बढ़ जाए। केवल सिराज के इलाके की ही अगर survey कराई जाए तो यह *per capita* आमदनी दो पैसे से नहीं बढ़ती। हमें अध्यक्ष महोदय, इतनी कम आमदनी होने के कारण तलाश करने ज़रूरी हैं। असल में इस का कारण यह है कि इस इलाके की आमदनी कम होती है। ऊपर से proposals आ जाती हैं कि आमदन कम है इस लिये किसी जगह खर्च कम किया जाए तो एक मिसाल मशहूर है कि "बोझ उठाने वाला आराम उस जगह करता है जहां वह सामान आसानी से रख सकता हो।"

इस खर्च को कम करना हो तो कांगड़ा के इलाके पर डाल दिया जाता है क्योंकि सरकार को अच्छी तरह मालूम है कि कांगड़ा के लोगों में लड़ने की nature नहीं जब हाल ही में पंजाब में कोई पंजाबी सूबे की मांग कर रहा था और कोई हरयाना की मांग कर रहा था वहां कांगड़ा के लोग इस तरह की बातों से बहुत दूर हैं। वह इस तरह चिल्ला कर या demonstration करके और अपनी political strength दिखा कर अपनी बात नहीं मनवाना चाहते। कांगड़ा के लोग इस तरह की कार्यवाहियों से सरकार का ध्यान अपनी ओर नहीं खेंचते इस लिये सरकार यह समझती है कि यही कांगड़ा का इलाका है जहां अपना बोझ हलका किया जा सकता है। इस लिये वह जहां खर्चों में कमी करनी हो वहां इस इलाके के खर्च को कम कर देते हैं। और इस तरह के ढंग से वह इस इलाके के लोगों के standard of living को ऊंचा नहीं कर सकते। न ही आज तक

[राए रघुवीर सिंह]

सरकार ने कोई तरीका अख्तियार किया है और न कभी सोचा है । जब भी वज़ीर साहिबान इस इलाके का दौरा करते हैं तो वह हज़ारों का मजमा में देखते हैं उन हजारों की गिनती में ऐसे आदमी उंगलियों पर गिने जा सकते हैं जिन्होंने साफ सुथरे तथा बगैर patches के कपड़े पहने हुए हों। यह एक ऐसी सच्चाई है जिसे वज़ीर साहिबान और अफसर साहिबान सब जानते हैं । मैं अफसरान का नाम नहीं लेता क्योंकि उन्हें जो हुक्म दिया जाता है वे तो उस की तकमील करते हैं । उन्हें तो सरकार ने नीति बतानी है और उन्होंने उस नीति को fit in करना है इस लिये सरकार को ही इस तरफ ध्यान देना चाहिये क्योंकि यह इलाका ऐसा है जिस को कभी भी develop करने का पूरा मौका नहीं दिया गया।

फिर जहां तक सड़कों के निर्माण का सम्बन्ध है । जब भी कोई स्कीम सड़कों को तैयार करने की बनाई जाती है उस में कांगड़ा का ज़िक्र नहीं आता । इस इलाके में जहां लोगों की *per capita* आमदनी तीन पैसे है वहां एक सड़क भी नहीं बनाई जाती। मेरी constituency में कोई भी सड़क नहीं ली गई । हमारे इलाका में मिट्टी अच्छी है पानी है और इस से फल फूल और कई प्रकार की बनस्पतियां पैदा की जा सकती हैं, कई तरह की औषधियां बनाने के पौदे लगाए जा सकते हैं। कांगड़ा के इलाके में minerals और herbs बहुत हैं इन से बैलेडोना आदि दवाईयां तैयार की जा सकती हैं। परन्तु इन medicinal herbs को develop करने के लिये अगली पंच साला प्लान में कोई ज़िक्र नहीं किया गया। कांगड़ा में काश्मीर से भी कहीं ज़्यादा minerals मिलते हैं परन्तु उन को प्रयोग में लाने के लिये केंद्र ने कोई विचार नहीं किया । इस काम के लिये बाहरी देशों में मुकामी युवकों को भेज कर training दिलानी चाहिये ताकि वह वहां जा कर मालूमात हासल करें कि minerals की खोज कैसे करनी है और वहां से आकर वह कांगड़ा के इलाके में minerals की खोज और उन का इस्तेमाल कर सकें। कांगड़ा की कुल्लू सब-डिवीजन के निकट पहाड़ों में मिनरल वैलथ बहुत है । इस लिये दूसरी पंचवर्षीय योजना में यहां के वासियों को stipends दे कर बाहर के देशों में खोज की विद्या प्राप्त करने के लिये भेजना चाहिये । मैदानों के वासी निकट पहाड़ों में खोज नहीं कर सकते । अध्यक्ष महोदय, मुझे इस बात की हैरानी है कि दूसरी पंचवर्षीय योजना पर कुल खर्च 4,800 करोड़ होना है और हमारी स्टेट का हिस्सा 126 करोड़ बनता है लेकिन....

**श्री श्री चन्द** : कांगड़ा का नाम तक नहीं ।

**राए रघुवीर सिंह** : कांगड़ा के इलाके की development के लिये उचित प्रबन्ध नहीं किया गया ।

कांगड़ा का इलाका पिछड़ा हुआ इलाका है इस लिये देखना यह है कि जो रुपया पंजाब की development पर खर्च किया जा रहा है उस से उचित हिस्सा इस इलाका को भी मिलना चाहिये । जो भी पिछड़े हुए इलाके हों उन को बराबर में लाने का यत्न होना चाहिये यह तभी हो सकता है यदि इस इलाके की survey कराई जाए और यह देखा

जाए कि किस इलाके को develop करने की सब से पहले जरूरत है। इस लिये माननीय अध्यक्ष महोदय, मैं अपनी सरकार से आप के द्वारा प्रार्थना करता हूं कि वह इस दूसरी पांच साला प्लान की re-casting करें और जहां तक ज़िला कांगड़ा का सम्बन्ध है और इस इलाके की दिक्कतों का सम्बन्ध है इस Plan को तबदील कर दिया जाये ताकि इस पिछड़े हुए इलाके की अगले पांच सालों में सही तरीके से development की जा सके। जहां हम अरबों रुपया भाखड़ा-नंगल की योजना पर खर्च कर रहे हैं और जिन से भारी संख्या में लोगों को लाभ पहुंचेगा। यहां पर से बिजली तैयार की जा रही है। पानी लिया जा रहा है परन्तु इस से ज़िला कांगड़ा को कोई लाभ नहीं होगा। यदि इतनी बड़ी योजना कांगड़ा ज़िला में शुरु करनी संभव न हो तो वहां पर छोटे छोटे Dynamos पानी से चलने वाले लगाये जाने की स्कीम तैयार की जा सकती है इस से सौ सौ या दो दो सौ गांव को बिजली दी जा सकती है और इन Dynamos से उस इलाके के लोगों को लाभ पहुंच सकता है।

**अध्यक्ष महोदय** : देखिये इस प्लान में बहुत सारी बातें रखी गई हैं। Long term की स्कीमें हैं, short term की स्कीमें हैं और local भी हैं तो आप किसी definite scheme पर बोलिये। इस तरह आप general तौर पर discussion करेंगे तो यह बजट की general discussion सी बनती जा रही है। इस लिये आप अपनी तकरीर को systematize करें और जो खास schemes इस में रखी गई हैं उन्हें discuss करें।

(This plan contains lot of things. There are long term schemes, short term schemes and local schemes given in it. The hon. Member should speak on some definite scheme. If he discusses all these schemes in a general way then this discussion will be reduced to a general discussion of the Budget. He should therefore make his speech in a systematic manner and discuss particular schemes provided in it.)

**राए रघुवीर सिंह** : अध्यक्ष महोदय, मैं खास schemes के बारे में सुझाव देता हूं कि शिवालक से हिमालया तक के सम्बन्ध में इस प्लान को re-cast किया जाए और जहां हम अर्बों रुपया खर्च कर रहे हैं कई प्रकार की योजनाओं पर वहां से कुछ रुपया की बचत करके इस इलाके में छोटे छोटे dynamos लगा दिये जाएं। ये Dynamos पांच, सात या दस हज़ार की लागत में आ जाते हैं और wiring भी complete हो जाती है। इस तरह dynamos लगाने से हमारे इलाके की Hydraulic Power जो पहले ज़ाया हो जाती थी अब power generate करने और generator चलाने के काम में लाई जा सकती है। इस तरह Hydraulic Power को generate करके छोटे छोटे units लगाए जा सकते हैं जिन से इस इलाके में cottage industry को प्रोत्साहन मिल सकता है।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : न नौ मन तेल होगा न राधा नाचेगी।

**राए रघुवीर सिंह** : अध्यक्ष महोदय, जैसा कि मैं पहले बता चुका हूं कि कांगड़ा के इलाके में mineral wealth और herbs बहुत हैं और raw material बहुत है इस raw material से cottage industries चलाई जा सकती हैं। Cottage industries के सम्बन्ध में मैं अर्ज़ कर दूं कि यह जापान देश के ढंग पर कायम की जा सकती है।

अध्यक्ष महोदय, हमारे इलाके में बेशुमार लकड़ी है और लाखों cubic feet लकड़ी मैदानों में भेजी जाती है परन्तु वहां लकड़ी का पूरा इस्तेमाल नहीं किया जाता। जो लोग दरखत चीरने का काम करते हैं उन्हें लकड़ी नाप की तैयार करनी पड़ती है इस लिये वह chopping करते समय लकड़ी का 50 प्रतिशत तो waste कर देते हैं और इसे फारैसट रिफयूज़ बना कर ज़ाया करते हैं। इस लिये मेरा सुझाव है कि कांगड़ा में अगर छोटे छोटे power generator लगा दिए जाएं तो लकड़ी जो इस तरह waste की जाती है उस से paper pulp तैयार किया जा सकता है। इस के साथ ही कांगड़ा में ऐसी लकड़ी मिलती है जिस से pencils, सलेटस तैयार किये जा सकते हैं, जो कि पैन्सिल में दो चीरी हुई लकड़ी का भाग होता है। यह तो केवल चंद एक मिसालें हैं। मेरा कहने का मतलब यह है कि यह जो पांच साला प्लान बनाई जा रही है इस को re-cast करना चाहिये ताकि कांगड़ा का पिछड़ा हुआ इलाका भी develop हो सके। इस तरीके से ही हम पंजाब में दूसरी पांच साला प्लान को कामयाब बना सकते हैं।

जहां तक मैदानी इलाके का सम्बन्ध है वहां पर पांच साला प्लान को लागू करने का और ढंग है और पहाड़ी इलाका इस तरह का होता है कि जहां पर हालात के मुताबिक प्लान को और ढंग से तैयार करने की आवश्यकता होती है।

दूसरी बात मैं वहां की education के बारे में कहना चाहता हूं। इस में शक नहीं है कि वहां सरकार काफी स्कूल खोल रही है और मज़ीद खोले जाने की उम्मीद है। मगर वहां जो बुनियादी चीज़ है वह यह है कि स्कूल तो वहां जारी कर दिये मगर उन के लिये staff नहीं मिलता है। वहां तो लोग पढ़े लिखे नहीं हैं इस लिये जो टीचर वहां पर जाते हैं वह यहां से मैदानी इलाकों को ही भागना चाहते हैं। मगर वहां उस इलाके में ठहरने के लिये कोई भी प्रसन्न नहीं होता है। जो कोई वहां सैर को चला भी जाए वह वापस आकर दूसरी दफा जाने का नाम नहीं लेता है, बात भी ठीक है। न तो वहां पर सड़कें हैं न ज़रूरी तार घर हैं और न ही कोई telephone का बन्दोबस्त है। कई इलाके ऐसे हैं जहां दस-पंद्रह दिन के बाद चिट्ठी मिलती है अगर कहीं ज़्यादा बर्फ पड़ जावे तब तो हालत और भी खराब है। आम हालत में दस-पंद्रह दिन के बाद राज़ी खुशी का जवाब मिल सकता है। तो इन हालात में मैदानी इलाकों से कौन वहां जा सकता है और स्कूल में काम कर सकता है जब कि वहां common facilities of life भी नहीं हैं। मेरे इलाका outer Seraj में इस वक्त दो हाई स्कूल हैं मगर दोनों जगह ही हैड मास्टर नहीं थे और न ही कोई शास्त्री टीचर मिलते हैं। टीचर भी उन स्कूलों के लिये graduate होने चाहियें, B.T भी होने चाहियें। मगर हमारे इलाके में मिल नहीं सकते क्योंकि वहां तो graduates का नामों निशान भी नहीं है। मैदानी इलाकों से जाते नहीं हैं। स्कूल तो

जारी कर रखे हैं मगर staff नहीं होता है और इस के न होने की वजह से वहां लड़के अच्छे नम्बरों में पास ही नहीं होते हैं। आठवीं नवीं क्लास तक तो वह किसी न किसी तरह पहुंच जाते हैं मगर दसवीं क्लास में जब university का इम्तिहान होता है तो कोई पास नहीं हो सकता है। कालिज तक तो पहुंचने की नौबत ही नहीं आती है जब दसवीं में ही रह जाते हैं। जब employment हासिल करने के लिये जाते हैं और जिस वक्त Public Service Commission या Subordinate Services Selection Board के सामने appear होते हैं तो वहां दूसरों के मुकाबले में सिफर और निल साबत होते हैं। उन लोगों को services में दाखल होने का मौका ही नहीं मिलता है और न ही वह मुलाजमत हासिल कर सकते हैं। अगर आज आप पंजाब के किसी सरकारी दफतर में जाकर पता करें तो उस में मेरे इलाके का एक बच्चा भी आप को नहीं मिलेगा। (*At this stage Principal Iqbal Singh, a member of the Panel of Chairmen occupied the Chair*) जब तक खाह किसी इलाके के भी लोग हों सरकारी काम काज से वाकिफ नहीं होते हैं, सरकार से सम्पर्क नहीं होता है वहां जाग्रति नहीं आ सकती है। मैं इस बारे में आप को मिसाल दे सकता हूं। जिस वक्त अंग्रेज़ का राज्य था तो कोट गढ़ का इलाका जिस की आबादी छः हज़ार के करीब थी चारों तरफ से देसी रियासतों से घिरा हुआ था। इस लिये अंग्रेज़ ने दूसरी देसी रियासतों के मुकाबले में अपने आप को superior साबित करने के लिये कि वह एक बड़ा अच्छा हाकिम है और भारत वासियों से उसे बहुत हमदर्दी है तो कोट गढ़ चूंकि अंग्रेज़ी इलाका था उस ने वहां के लोगों को नौकरियों में रियायत दी। उन को ऊपर उठाने के लिये शिमला में हर सरकारी दफ्तर में order कर दिया था कि कोट गढ़ के आदमियों को पहले जगह दो और उनकी दरखास्तें मन्जूर कर ली जाएं। शिमला में आज आप देखें डाक खाना में, तार घर में, telephone exchange में कोटगढ़ के आदमी मिलते हैं। कई लोग देहली तक जा पहुंचे हैं। बाज़ को हिंदुस्तान भर में जाने का मौका मिलता है वहां छः हज़ार की आबादी है। मगर एक बहुत बड़ी तादाद services में है। इस वजह से वहां उन लोगों में जाग्रती पैदा हो गई है दूसरे रियास्ती इलाकों के मुकाबले में वह कोटगढ़ का इलाका बहुत enlightened है क्योंकि वहां के लोगों को बाहर आने जाने का मौका मिलता है। इसी तरह अगर दूसरे इलाकों को भी जिस ने कभी घर से बाहर निकल कर देखा ही नहीं है, तालीम मिले, services में जगह मिले तो उन को भी हवा दुनिया की लग सकती है। इस वक्त तो वह कूएं में बन्द पड़े हैं। यह तो मैं ने मिसाल दी है। फिर इस में शक नहीं है कि ज़िला कांगड़ा ने High Court के जज पैदा किये हैं, Supreme Court के चीफ जसटिस पैदा किये हैं। ज़िला कांगड़ा के लोग बहुत लायक हैं। यह लोग तो शायद पहले से लाहौर या देहली वगैरह में चले गये थे इस लिये वहां अच्छी तालीम पाने का मौका मिल गया और rise कर गए। मैं तो यह कहना चाहता हूं कि जिस तरह से इन को मौका हासिल हुआ अगर कांगड़ा के आम लोगों को मौका मिले तो Supreme Court के Chief Justice तो क्या वहां से India के President पैदा हो सकते हैं। वहां के लोग बहुत रौशन दिमाग और जफाकश हैं। उन को हर वक्त अपनी ज़िन्दगी कायम

[राए रघुवीर सिंह]

रखने के लिये टक्कर लेनी पड़ती है, अपनी रोटी के लिये बहुत मेहनत करनी पड़ती है। अगर आप पहाड़ में जा कर देखें तो आप को पता लगेगा कि उन को कितनी सख्त ज़िन्दगी बितानी पड़ती है। उन का गांव तो बहुत दूर ऊंची बुलन्दी पर होता है मगर जब खाने के लिये आटा पिसाने के लिये जाना होता है तो नीचे नालों में पहुंचना पड़ता है। उन को अपनी पीठ पर इतना भारी बोझ उठा कर पहाड़ी पर चढ़ना पड़ता है जहां कि आप खाली चल कर भी नहीं पहुंच सकते हैं। उन की बड़ी सख्त ज़िन्दगी है। हर वक्त सख्त मेहनत करनी पड़ती है इस लिये अगर आप उन को मौका देंगे तो वह बहुत तरक्की कर सकते हैं। आप वहां पर बहुत ज़्यादा रुपया खर्च करें और लोगों को सहूलतें दें। अगर आप उन को equality in opportunity देंगे तो मैं यकीन से कह सकता हूं कि वह लोग बहुत आगे बढ़ सकते हैं क्योंकि उन के अन्दर मेहनत करने का जज़बा है और उन को शुरु से ही struggle for life करनी पड़ती है। इस लिये मैं अर्ज़ करूंगा कि आप इस Five-Year Plan को re-cast करें और कांगड़ा के लिये और ज़्यादा खर्च करें। इस के इलावा मैं एक और बात की तरफ भी आप की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। कुल्लू का इलाका और खास तौर पर मेरी constituency सिराज का जो इलाका है वहां के लोगों का standard of living इतना low है कि शायद ही किसी और जगह इतना low हो। इस के मुकाबले में लाहौल और सपित्ती का जो इलाका है वहां के लोगों का इन लोगों से मियारे जिन्दगी काफी ऊंचा है। लाहौल और सपित्ती का इलाका कुल्लू का ही एक हिस्सा है और अंग है। बहुत पिछड़ा हुआ इलाका है। लोग बर्फ की वजह से छः छः महीने तक घरों में ही पड़े रहते हैं। फिर वह border का इलाका है। एक तरफ चीन की सरहद है और दूसरी तरफ तिब्बत का इलाका मिलता है। इस लिये उन को Scheduled Tribes करार दिया गया है और वह इलाका scheduled area बन गया है। मैं चाहता हूं कि उन के लिये और भी कुछ किया जावे। उन लोगों की बड़ी सख्त ज़िन्दगी है। सारे साल में चार पांच महीने active life रहती है बाकी तो बेचारे domestic life ही बिताते हैं बर्फ पड़ी रहती है। मगर उन का जो मियारे ज़िन्दगी है वह सिराज के इलाकों से बहुत ऊंचा है। मेरा इलाका तो ऐसा है जहां गुरबत की ज़िन्दा मिसालें मिलती हैं। गांधी जी कहते थे कि दरिद्र भगवान गांव में बसते हैं। मगर अगर आप ने दरिद्र भगवान की जिन्दा और जीती जागती तसवीर देखनी है तो आप मेरे साथ चलें मैं आप को निमंत्रण देता हूं कि चल कर मेरे इलाके को देखें कि वहां क्या हाल है। वहां से ज़्यादा गुरबत दुनिया भर में कहीं नहीं हो सकती है। आप वहां की हालत देख कर हैरान हो जायेंगे। मगर मैं देखता हूं कि इस पांच साला प्लान में उन के लिये कुछ नहीं किया गया है मैं इस ईवान के मैम्बरान से प्रार्थना करता हूं कि वह मेरी इस मांग का समर्थन करें कि उन लोगों के लिये जरूर कुछ किया जाना चाहिये और इस प्लान को re-cast करके वहां के लोगों पर ज़्यादा खर्च किया जाना चाहिये। जिन लोगों को पहले ही खाने को मिल रहा है उन को ही न खिलाए बल्कि जिन को नहीं मिलता है उन को भी दें। सब को ही खूब खिला कर ताकतवर करें। हम सब ने ही strong होना है तभी हम इस भारत वर्ष को आगे ले जा सकते हैं।

हमने जो आज़ादी हासिल की है इस को कायम रखना है और अपने तरंगे झंडे को ऊंचा उठाना है। भारत वर्ष का नाम पहले से ही दुनिया भर में मशहूर है। हमारे पूर्वजों ने इस का मान और गौरव बहुत बढ़ाया है। हम ने इस मान और गौरव को और भी आगे ले जाना है। हम ने जवाहर लाल जी के नेतृत्व में अपने भारत वर्ष को आगे ले जाना है और अपने पूर्वजों का नाम ज़िन्दा रखना है। इस लिये मेरी अर्ज़ है कि सब लोगों को बराबर का मौका मिलना चाहिये। जो पिछड़े हुए इलाके हैं और जिन में गुरबत बहुत है उन को ऊपर उठाना चाहिये। मैं आप सब को दावत देता हूं कि आप वहां आएं और मेरे इलाके को आ कर देखें। आप एक कमेटी बना कर उस इलाका में घूम करके देखें और गांव २ में जा कर देखें कि क्या हालत है। यहां दफ्तर की table पर बैठ कर क्या पता लग सकता है। यह तो वहां जाकर ही पता चलेगा। कहते हैं कि Centre से रुपया नहीं मिलता है। मैं पूछता हूं कि जब हिमाचल के लिये तीस करोड़ रुपया दिया जा सकता है तो ज़िला कांगड़ा के लिये क्यों कुल दो करोड़ रुपया दिया गया है, वहां के लिये भी जो कि बहुत पिछड़ा हुआ इलाका है कुछ किया जाना चाहिये। हमारी कांग्रेसी सरकार है, अपनी सरकार है। Centre में भी वही है और यहां भी वही है। इस में शक नहीं है कि हमारे पंजाब के खज़ाने में इतना रुपया नहीं है मगर मैं कहता हूं कि Centre से मांग की जाए कि जब हिमाचल के लिये काफी मिल सकता है तो कांगड़ा के लिये क्यों नहीं मिल सकता है। हमारे इलाके को क्यों ignore किया जाता है। लाहौल और सपित्ती को अगर scheduled areas declare किया जा सकता है तो हमारे इलाके को क्यों नहीं किया जाता जो कि उस से भी ज़्यादा पिछड़ा हुआ है। मैंने परसों चीफ मिनिस्टर साहिब को कहते हुए सुना था कि यह areas नहीं हैं बल्कि classes हैं जो हम ने backward मानी हैं। Constitution के पंडितों ने सिर्फ classes को ही backward माना है areas को नहीं। मगर मैं ज़रूर कहूंगा कि areas भी होने चाहिएं। Central Government से इस बारे में मांग करनी चाहिये।

पंजाब में कांग्रेस जमायत का शासन है और केंद्र में भी कांग्रेस पार्टी, सर फरोशों की जमायत है। इस लिये दृढ़ हो कर पंजाब के पहाड़ी ज़िला कांगड़ा को हिमाचल के बराबर development के लिये रुपया दिया जाना चाहिये क्योंकि कांगड़ा रकबा और आबादी में हिमाचल के समान है। सरकार को हमारी दीनता की ओर भी देखना चाहिये।

मैं वहां की services के बारे में भी कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। वहां सारे महकमे हैं और ज़िला के headquarters में बैठे हैं। अफसरान दौरे भी करते हैं मगर उतना ही करते हैं जितना कि उन को सफर खर्च मिलता है। सफर खर्च थोड़ा मिलता है जिस से उन का गुज़ारा नहीं होता है। एक पड़ाव से दूसरे पड़ाव भी जाना होता है तो एक कुली करना होता है एक नौकर भी साथ में रोटी पकाने के लिये होना चाहिये। उन को रोटी भी दे, मज़दूर की मज़दूरी भी दे और नौकर की नौकरी भी दें। जो सफर खर्च मिलता है उस से यह पूरा नहीं होता है। पूरा होने की बात ही छोड़ें अगर कोई दौरे पर चला जाये तो 25 फीसदी हर दौरा में अपनी गांठ से पूरा करना पड़ता है। इस लिये उन को सफर

[राए रघुबीर सिंह]

खर्च की शरह ज्यादा मिलनी चाहिये । उन को hill allowance भी ज़्यादा मिलना चाहिये । इसी वजह से वहां पर अफसरान दौरे पर जाते ही नहीं हैं जिस का नतीजा यह है कि पटवारी ही वहां पर Deputy Commissioner हैं। वह जो चाहे कर दे क्योंकि उस के खिलाफ शिकायत करने के लिये 25 मील का फासला तय करना पड़ता है फिर जा कर तहसीलदार के पास रसाई होती है । इस के लिये लोगों को चार दिन जाया करने पड़ते हैं और साथ ही वहां पहुंचने के लिये खुराक का बन्दोबस्त करना पड़ता है । इन हालात में, स्पीकर साहिब, आप अंदाज़ा लगाएं कि एक गरीब आदमी को अपने काम की शिकायत करने के लिये कौन कौन सी मुश्किलात का सामना करना पड़ता है । इस लिये किसी पटवारी के खिलाफ, Road Inspector के खिलाफ, किसी कानूनगो के खिलाफ, किसी नायब तहसीलदार के खिलाफ या किसी स्कूल मास्टर के खिलाफ शिकायत करनी हो तो पहले रुपये का बन्दोबस्त करने के अलावा और कई बेशुमार तकलीफों का सामना करना पड़ता है । इन तकलीफों के पेशे नज़र वह बेचारा छाती पर पत्थर रख कर चुप हो जाता है । इस किस्म की मिसालें मौजूद हैं कि इंतकाल कराने के लिये 200 रुपये पटवारियों ने लिये । मैं ऐसे आदमियों के नाम बता सकता हूं जिन्होंने रिश्वत दी और जिन्होंने ली । Administration की खराबी की बड़ी वजह यह है कि अफसरान देहातों का दौरा नहीं कर सकते और मौका पर जा कर लोगों की शिकायतें नहीं सुन सकते । यह वजह है कि देहातों के अफसर बेलगाम और बे परवाह हैं। वहां के लोग Deputy Commissioner से नहीं डरते जितना कि पटवारी से डरते हैं। जहां पटवारी अच्छा है वहां लोग समझते हैं कि हमारी सरकार भी अच्छी है । जहां कोई Forest Guard खराब है और वह पब्लिक से बुरा सलूक करता है तो उस की वजह से सरकार बदनाम होती है । इस लिये मैं सुझाव दूंगा कि अफसरों को ज़्यादा से ज़्यादा रकम दौरा करने के लिये दी जाये ताकि वह देहात में जाकर देखें कि उन के मातहत अफसरान किस तरह से अपना काम सरअंजाम दे रहे हैं। जब से मेरे हलके में हाई स्कूल की sanction हुई है और सिराज में उस वक्त से Divisional Inspector ने स्कूलों का मुआयना नहीं किया । इस की वजह यह है कि कोई भी अफसर अपने पल्ले से खर्च करना पसन्द नहीं करता ।

**श्री श्री चन्द** : फिर इस के खिलाफ वोट दीजिये ।

**राये रघुबीर सिंह** : पांच साला प्लान में पहाड़ी इलाके में ज़्यादा से ज़्यादा तनखाहों का बन्दोबस्त होना चाहिये, hill allowance ज़्यादा होना चाहिये और अफसरों को दौरा करने के लिये ज़्यादा सहूलियतें मिलनी चाहियें ।

आखिर में मैं एक बात और कहना चाहता हूं कि पांच साला प्लान छप छपा कर हाऊस के सामने आ गई है और कल या परसों इस पर voting भी हो जायेगी । अंधे के आगे रोने से कोई फायदा नहीं होता क्योंकि उस ने देखना तो है नहीं । इस लिये मैं गवर्नमेंट से प्रार्थना करूंगा कि वह इस तरफ ज़रूर तवज्जुह दे । अगर वह तवज्जुह न देगी तो यह मानी हुई बात है कि लोग अपनी बात मनवाने के लिये रास्ता तो ज़रूर ढूंड लेते हैं ।

**श्री श्री चन्द** : इन के खिलाफ राये दीजिये ।

**बख्शी प्रताप सिंह** (सुजानपुर) : प्रधान जी, अब हम दूसरी पांच साला योजना को शुरु कर रहे हैं । आज हमारे Development Minister साहिब ने अपनी तकरीर में कहा है कि वह एक किस्म की लकीर बन कर न रह जाये । यहां अपनी सरकार की तरफ से घोषणा भी की जा रही है कि जो पिछड़े हुए लोग हैं, जो पिछड़ा हुआ समाज है उस की तरफ पूरी पूरी तवज्जुह दी जायेगी और इस मुल्क में Socialist निज़ाम का राज कायम करने की कोशिश की जायेगी । स्पीकर साहिब, मैं ज़िला कांगड़ा के मुतअल्लिक आप की विसातत से गवर्नमेंट की खिदमत में गुज़ारिश करना चाहता हूं । हमारे Development Minister ने अपनी तकरीर में यह भी फरमाया कि दूसरी पांच साला प्लान के तहत 60 फीसदी आबादी शिक्षत हो जायगी । स्पीकर साहिब, मुझे खदशा है कि जब हमारी सरकार की planning है कि 15 फीसदी आबादी प्राइमरी स्कूलों में जानी चाहिये । आप सुन कर हैरान होंगे कि ज़िला कांगड़ा जिस की आबादी 10 लाख के लगभग होने की वजह से इस प्लान के मुताबिक तकरीबन $1\frac{1}{2}$ लाख हमारे ज़िले के बच्चों को प्राइमरी शिक्षा मिलनी चाहिये । लेकिन आज वहां क्या हालत है ? मजमूई तौर पर जितने भी ज़िले में स्कूल हैं वहां 25,000 बच्चे प्राइमरी शिक्षा हासिल कर रहे हैं । इस लिये यह कहना कि 60 फीसदी आबादी शिक्षत हो जायेगी मुझे खदशा है कि हमारी गवर्नमेंट इस को पायाए तकमील तक नहीं पहुंचा सकेगी । इस के मुतअल्लिक मैं कुछ suggestions मंत्री मंडल को देना चाहता हूं । वहां ज़्यादा स्कूल इस लिये नहीं खोले जाते क्योंकि वहां गुरबत ज़्यादा है । वह लोग buildings नहीं बनवा सकते । कोई दो अढ़ाई महीने पहले चीफ मिनिस्टर साहिब तहसील पालमपुर के दौरे पर गये तो उन्होंने देखा कि बहुत से स्कूल धर्मसालाओं में चल रहे थे । उन को यह देख कर हैरानी हुई और दरियाफ्त करने पर उन्हें पता लगा कि वहां गुरबत इतनी ज़्यादा है कि लोग स्कूल की buildings नहीं बनवा सकते । इस लिये, स्पीकर साहिब, मैं आप की विसातत से अपनी गवर्नमेंट को यह अर्ज़ करूंगा कि दूसरी पांच साला योजना में ज़्यादा से ज़्यादा रुपया buildings के लिये दिया जाये । हमारे ज़िले के साथ साथ हिमाचल प्रदेश का अलाका है जहां high schools, middle schools और primary schools की बिल्डिंगज़ पर रुपया सरकार की तरफ से खर्च किया जाता है । मेरा गांव जो है उस के साथ Himachal Pradesh की हद्दें टकराती हैं । मैं देखता हूं कि उन की buildings निहायत शानदार हैं लेकिन कांगड़ा में लोगों के पास रुपया न होने की वजह से buildings का प्रबन्ध नहीं हो सकता जहां तक तालीम के लिये रुपया दूसरी पांच साला योजना में बांटा गया है उस के मुतअल्लिक मैं गुज़ारिश करना चाहता हूं कि ज़िला कांगड़ा जिस का रकबा इस State का $\frac{1}{4}$ हिस्सा है वहां सिर्फ एक कालिज है । इस एक कालिज से सारे ज़िले की मांग पूरी नहीं हो सकती । तालीम हासिल करने के लिये एक कालिज और वहां खोलने की ज़रूरत है ।

स्पीकर साहिब, पालमपुर, देहरा और हमीरपुर तीनों तहसीलों के लिये सुजानपुर बहुत मौज़ूं जगह है । यहां पर खुला मैदान है और दूसरी प्रकार की facilities भी मिल सकती

[बख्शी प्रताप सिंह]

हैं । इस लिये यहां पर कालिज ज़रूर बनाना चाहिये । हमारा पहाड़ी ज़िला है और बहुत पिछड़ा हुआ है । वे लोग तालीम में बहुत पीछे हैं । वहां तालीम फैलाने की बहुत ज़्यादा ज़रूरत है । लेकिन आप सुन कर हैरान होंगे कि इतने बड़े ज़िले के लिये जिस की आबादी 10 लाख के करीब है लड़कियों की तालीम के लिये केवल एक ही District Inspectress और एक Assistant District Inspectress है यह इतने बड़े ज़िले के लिये एक मज़ाक है । क्योंकि यह इस ज़िले की ज़रूरतों के लिये बहुत नाकाफी हैं । वहां यह staff बढ़ाया जाना चाहिये ताकि स्कूलों को अच्छी तरह control किया जा सके । आजकल के ज़माने में लड़कियों की तालीम बहुत ज़रूरी बन गई है ।

स्पीकर साहिब, इस के आगे मैं सड़कों के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं । यह ठीक है कि तहसील हमीरपुर के अन्दर की और डेहरा के अन्दर की सड़कों का ज़िक्र दूसरी पांच साला प्लान में आ गया है । लेकिन एक सड़क जो कि आलमपुर से ठाकुर द्वारा को मिलाती है उस का नाम इस प्लान में नहीं आया । यह चंगरी का इलाका है और बहुत पिछड़ा हुआ है । पालमपुर की तहसील के अन्दर वह केवल एक ही सड़क है । मैं इस सम्बन्ध में अपने मंत्री साहिब से मिला था । उन्होंने अपने Chief Engineer श्री वर्मा से टैलीफोन भी की थी । वह सड़क ज़िला कांगड़ा में सब से ज़्यादा पुरानी सड़क है लेकिन मुझे बहुत हैरानी होती है कि दूसरी पांच साला योजना में उस का नामो निशान नहीं है । यह बड़ी खुशी की बात है कि इस समय सड़कों के वज़ीर साहिब हाऊस में बैठे हुए हैं । उन से मैं आप के द्वारा यह गुज़ारिश करूंगा कि पालमपुर ठाकुरद्वारा की सड़क को दूसरी पांच साला योजना में ज़रूर शामिल किया जाए । वह पहाड़ी इलाका है और उस का ज़्यादातर इनहिसार वर्षा पर ही है । बहुत पिछड़ा हुआ इलाका है । उस को तहसील headquarter से मिलाने का पूरा यत्न करना चाहिये ।

स्पीकर साहिब, हमारी सरकार ने सुनहरी कदम उठाया है जो कि ज्वाला जी के पास पैट्रोल के चश्मों का survey करवा रही है। इस सम्बन्ध में रोमानिया के साथ agreement भी हो गया है और सरकार इस काम पर लाखों रुपये खर्च करने पर तुली हुई है । यह बहुत खुशी की बात है और मैं आशा करता हूं कि सरकार इस काम में पूरी तवज्जुह देगी । इसी सम्बन्ध में मैं आप के द्वारा अपनी सरकार से यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि ज़िला कांगड़ा में और भी बहुत सारी cottage industries जारी हो सकती हैं । मिसाल के तौर पर बगड़ घास से paper factory चल सकती है बिरोज़े से रेज़न फैकट्री कायम हो सकती है । इसी तरह से और भी cottage industries कांगड़ा के ज़िले में कायम हो सकती हैं जिन से उस ज़िला की बहुत तरक्की हो सकती है । स्पीकर साहिब, मैं आप के द्वारा सरकार से यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस तरफ ज़्यादा से ज़्यादा तवज्जुह देने की ज़रूरत है । कांगड़े के ज़िले में National Extension Service Block और Community Project का काम खूब ज़ोरों पर है । कुल्लू में भी Community Project जारी हो गया है । इसी तरह पालमपुर और देहरा में भी यह काम चालू है । लेकिन मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि

कांगड़ा जिला की भूक इतनी ज्यादा है कि जो blocks बने हुए हैं उन से पूरी नहीं हो सकती। इस लिये मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि सरकार को तमाम जिले का मुकम्मल survey करवाना चाहिये। इस सम्बन्ध में हाऊस ने कांगड़ा जिला की पसमांदगी का रेजोल्यूशन पास कर के हमारी सरकार के हाथ मजबूत कर दिये हैं और वह भारत सरकार से इस काम के लिये उस resolution की रोशनी में ज्यादा से ज्यादा रुपया ले सकती है और कांगड़ा के पिछड़े हुए जिले की तरक्की पर खर्च कर सकती है।

गवर्नमेंट ने Consolidation of Holdings के operation शुरु कर के एक बहुत सुनहरी कदम उठाया है। अब दूसरी पांच साला योजना में जरई तरक्की के लिये सरकार को ज्यादा से ज्यादा ध्यान देना चाहिये। हमारे जिला में कूहलों और water lifting पर ज्यादा से ज्यादा रुपया खर्च किया जाना चाहिये ताकि उस पहाड़ी इलाके के लोगों को भी आजादी का अहसास हो।

स्पीकर साहिब, जब यह दूसरी पांच साला योजना तैयार हुई थी तो यह ढंडोरा पीटा गया था कि इस को पंचायतों के जरिये तैयार किया जायेगा। चुनांचि पंचायतों का वक्त लिया गया और स्कीम मुरत्तब हुई। लेकिन जो योजना नीचे से तैयार की गई थी वह आज बदल गई है। जब नीचे से कोई चीज तैयार हो कर आती है और उस को सरकार ऊपर से बदल देती है तो हम लोगों के नुमांयदे होने की हैसियत से बड़ी मुश्किल में फंस जाते हैं। जब सरकार की ओर से ऐसा कोई एलान किया जाता है और उस के मुताबिक नीचे से कोई स्कीम तैयार होती है लेकिन हाई लैवल पर उस ओर कोई ध्यान नहीं दिया जाता और उस को बिल्कुल नज़र अंदाज कर दिया जाता है तो हमारे लिये public के बीच में काम करना बड़ा कठिन हो जाता है। इस लिये मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि आइंदा सरकार जो कदम उठाए उसे मज़बूती से उठाए। जो स्कीम नीचे से बन कर आती है उसे पूरा पूरा एहतराम मिलना चाहिये। जब हम Socialistic Pattern of Society कायम करने जा रहे हैं तो यह ज़रूरी है कि निचली समाज के जज़बे का ख्याल रखा जाए। नीचे के लोगों के जो विचार हों उन पर पूरा पूरा गौर होना चाहिये। State level पर जितनी भी स्कीमें बनती हैं उन को अमली जामा पहनाने में सरकार को कोई कसर नहीं उठा रखनी चाहिये। अन्त में मैं फिर यह कहना चाहता हूं कि कांगड़ा के जिले पर ज्यादा से ज्यादा रुपया खर्च किया जाना चाहिये ताकि वह पिछड़ा हुआ इलाका तरक्की याफता हो कर दूसरे जिलों के दोष बदोष चल सके। इन शब्दों के साथ मैं अपना भाषण समाप्त करता हूं।

**श्री राम चन्द्र कामरेड** (नूरपुर) : स्पीकर साहिब, हम हर साल बजट पर बहस करते हैं और इकट्ठे 5 साल के लिये जो प्लान बनाई गई है आज उस पर भी बहस कर रहे हैं। जिस तरह से यह बजट तैयार किया गया है वह एक अफसोसनाक दास्तान है। जैसे कि बख्शी प्रताप सिंह जी ने कहा है कि यह कहा गया था कि पहली पांच साला प्लान तो ऊपर से चली थी लेकिन दूसरी पांच साला प्लान नीचे से चलेगी। चुनांचि हम ने पंचायतों, तहसीलों और डिस्ट्रिक्टों को सलाह मशवरे में लिया। इस तरह से जो plan तैयार हुई उस का estimate 524 करोड़ का था। लेकिन जब गवर्नमेंट ने देखा कि यह तो बहुत भारी

[बख्शी प्रताप सिंह]

plan बन गई है तो उस ने उस रकम को घटा कर 320 करोड़ कर दिया। जब यह Plan Central Government के पास गई तो पहले तो उन्होंने इस के बारे में 164 करोड़ का अंदाज़ा लगाया लेकिन बाद में उसी रकम को कम कर के 132 करोड़ कर दिया। अब देखना है कि यह 132 करोड़ रुपया प्रदेश की उन्नति के लिये कैसे तकसीम और खर्च होता है और कैसे इकट्ठा किया जाता है।

आज हम हिंदुस्तान के अन्दर socialistic pattern of society कायम करने जा रहे हैं। Socialism के लिये और social transformation के लिये resources का सवाल पैदा होता है। इस के लिये proper taxation की ज़रूरत है। अगर हम पैसा इकट्ठा करने के लिये well-paid और well-fed लोगों पर और उन लोगों पर जिन के पास पूंजी के अम्बार हैं उन पर tax लगाने से गुरेज़ करते हैं तो यकीनी तौर पर इस का नतीजा यह होता है कि हमारी plan का अंदाज़ा बहुत नीचे गिर जाता है। और खर्च का बोझ ज़्यादा गरीब लोगों पर पड़ता है। इस नुक्तानिगाह से अगर हम अपने इस प्लान को देखते हैं तो ज़ाहिर होता है कि यह Socialism के तरीके पर मबनी नहीं है। Socialism का एक और बड़ा असूल यह है कि फल का बटवारा बराबर का हो। अफराद में, आम जनता में बटवारे का सवाल तो दर किनार, हमार सूबे के अन्दर जो regions हैं उन में भी यह बटवारा यकसां तौर पर नहीं किया गया। जहां तक development का सवाल है, गवर्नमेंट ने अपनी तमाम ताकत चंद शहरों और ज़िलों को develop करने के लिये महफूज़ रखी है, ऐसा मालूम पड़ता है। जैसे कि देहातों और पसमान्दा इलाकों को आगे ले जाने के लिये और उन की उन्नति को बिल्कुल नज़र अंदाज़ कर दिया गया हो। इन के लिये कोई कोशिश नहीं की गई। इस लिये हमारा फर्ज़ है कि इस कमी को पूरे वेग से प्रकट करें ताकि कहीं ऐसा न हो कि इन तीन दिनों में निशस्तन्दो, गुफतन्दो और बरखास्तन्द वाली बात ही न की जाए। अगर हम सचमुच हिंदुस्तान में एक socialistic इनकिलाब लाना चाहते हैं तो हमें इस प्लान पर बुनियादी तबदीलियां करने के लिये बड़ी संजीदगी के साथ सोचना है। मैं समझता हूं कि इन दो तीन दिनों में इस प्लान पर सिर्फ अपने ख्यालात का इज़हार ही कर देने का कोई फायदा न होगा—बल्कि मेरी राये है कि हमें सारे हाऊस के कुछ मैम्बरों की एक कमेटी बनानी चाहिये जो कि सोशलिज़म खास असूलों की बिना पर इस किताब में दर्ज स्कीमों को scrutinise करे और बताए कि यह जो एक अरब और 48 करोड़ के करीब रुपया पंजाब की development के लिये खर्च किया जाने वाला है वह सारे प्रदेश में बांट कर कैसे खर्च किया जाए ताकि ज़्यादा से ज़्यादा लोगों को और खास कर उन लोगों को जो कि अभी तरक्की के रास्ते पर बहुत पीछे हैं, फायदा पहुंच सके। उन्हें आगे लाया जाए ऐसी कोशिश हमें करनी चाहिये।

स्पीकर साहिब, जब आप इस प्लान को मौजूदा हालत में देखते हैं तो आप को पता चलता है कि कांगड़ा का इस में कोई ज़िक्र ही नहीं आता। अगर तमाम साधनों से प्राप्त हुए रुपये में से एक अरब 48 करोड़ रुपए में से दो करोड़ रुपये कांगड़ा को मिल भी जाए तो यह कोई वुक्कत नहीं रखते। उस की ज़रूरयात के पेशे नज़र यह एक बहुत मामूली सी रकम है। मैं सिर्फ

कांगड़े की ही बात नहीं करता। मैं कहता हूं कि वह सभी इलाके जो अभी तक बहुत पीछे रह गये हैं आप की तवज्जुह के मुस्तहिक हैं। मेरी उन सब इलाकों के साथ हमदर्दी है। इस लिये, स्पीकर साहिब, आप की विसातत से मैं हकूमत से दरखास्त करना चाहता हूं कि जो इलाके पसमान्दा हैं उन की तरफ ध्यान दिया जाए और उन्हें इस बात के लिये मजबूर न किया जाए कि वह चीखो पुकार करें जैसा कि debate के शुरू होने से पहले आपने फरमाया था कि हमें discussion chapter-wise करनी चाहिये। उस से हमें यह पता चल सकेगा कि एक एक इलाके में कितने अस्पताल हैं, कितनी educational institutions कितने कारखाने, कितनी सड़कें कितनी बिजली वगैरह वगैरह है। और कितनी और मिलनी चाहिये। मिसाल के तौर पर आप सड़कों को लें। प्लान में सड़कों के लिये 7 करोड़ और 37 लाख रुपया का provision है। लेकिन इस रकम में से कांगड़ा विशेष कर नूरपुर को क्या मिलने वाला है। अगर मैं यह कहूं कि उसे बिल्कुल नज़र अंदाज किया गया है तो कोई मुबालग़ा न होगा। मेरी नूरपुर तहसील में एक सड़क भी पक्की नहीं है। बावजूद इस बात के नई प्लान में भी इस इलाके के लिये कोई रुपया नहीं रखा गया जिसे किसी नई सड़क के बनाने पर खर्च किया जा सकता। (interruption)

मेरे साथी ने बताया है कि नूरपुर में एक पक्की सड़क जरूर है। वह पक्की सड़क इस लिये है कि कुल्लू जाने के लिये रास्ता बना हुआ है और accident से नूरपुर बीच में पड़ गया है। वरना नूरपुर को develop करने के लिये कुछ नहीं किया गया। और मेरी तमाम दरखास्तों के बावजूद कोई ध्यान नहीं दिया गया। मैं समझता हूं कि ध्यान दिया भी नहीं जा सकता जब तक कि हमारे वज़ीर नई ज़हनियत और realistic नज़रिए से काम न लें। ठीक है कि यही शिकायत कई दफा अफसरों के खिलाफ भी की जाती है लेकिन मैं उन को बदनाम नहीं करना चाहता। मेरी राए में सारी जिम्मेदारी वज़ीरों के अपने ऊपर आती है। अगर वह अपना नज़रिया बदल लें और determined हो जाएं कि पिछड़े और पसमान्दा इलाकों को develop करना है तो अफसरान तो खुद बखुद उसी लाईन पर चलेंगे। जब तक इस पांच साला प्लान का सारे का सारा ढांचा ही नहीं बदला जाता हमारा यह उद्देश्य पूरा नहीं होगा। यह जो स्कीमें इस किताब में दर्ज हैं इन्हें देख कर मुझे कहना पड़ता है कि

"निहायत काबलियत से मुझे साबत किया मुर्दा।
शिकायत इस की करना है मुझे या दाद देना है"

हिंदुस्तान ने बहुत तरक्की की है, ठीक है। पंडित जवाहर लाल जी नेहरू का देश को यह gift है जो scientific planning हो रहा है। लेकिन scientific planning यह तो नहीं होती कि एक जगह तो खूब develop किया जाए। एक छोटी सी जगह पर बड़े बड़े मीनार खड़े करने का कोई फायदा नहीं जब कि दूसरी जगह रहने वालों के लिये सिर छिपाने के लिये एक टूटा झौंपड़ा भी न हो। आप याद रखें कि आपने जो महलात बनाए हैं उन के मिटाने वाले भी पैदा हो जायेंगे अगर दूसरे इलाकों को हमने अपने इस socialistic reconstruction के प्रोग्राम में नज़र अंदाज़ कर दिया। इस लिये अगर सचमुच हम

[बख्शी प्रताप सिंह]

समाजवादी ढंग का समाज बनाना चाहते हैं, scientific planning करना चाहते हैं तो हमारा यह फर्ज़ है कि जो तबके और इलाके पीछे रह गए हैं उन को आगे लाने की कोशिश करें। रुपये की जो तकसीम है वह socialism के बुनियादी असूल पर करें। इस plan के अन्दर कहीं नहीं बताया गया कि जागीरदारों पर कैसे taxes लगेंगे। यह कहीं नहीं बताया कि जिन लोगों की बड़ी तनखाहें हैं उन को कैसे कम करना है। जब तक यह न होगा हमारा socialism का experiment कभी भी कामयाब नहीं हो सकता।

दूसरी पांच साला प्लान के मुताबिक अगले पांच सालों में कोई 148 करोड़ रुपया खर्च होने वाला है—102 करोड़ Capital Account में से और 46 करोड़ Revenue Account में से। 102 करोड़ के इस Capital Account में से कांगड़ा के हिस्से को कुछ भी नहीं आया। यही हिसाब Revenue Account का ही है। न तो कोई industry लगाने की कोशिश की गई है और न कोई नई. institution खोली गई है। ठीक है कि हमारे ज़िला में पांच के करीब Community Development ब्लाक हैं और हम शुक्र गुजार हैं कैरों साहिब के कि जब वह Development Minister थे तो National Extension Service में कांगड़ा को हिस्सा मिल गया था।

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : अब शेर सिंह जी भी दे देंगे।

**श्री राम चन्द्र कामरेड** : लेकिन मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि कांगड़ा इतना गरीब इलाका है कि उस पर इस किस्म की स्कीमें भी बोझ हैं। जो तरक्कीयाफता इलाके हैं वहां पर तो लोग अपनी तरफ से भी पैसे दे सकते हैं लेकिन इस इलाके के लोगों की आमदनी ही इतनी नहीं कि वह National Extension Service Blocks में अपनी तरफ से हिस्सा contribute कर सकें। इस लिये पंजाब गवर्नमेंट को चाहिये कि उन लोगों के हालात के पेशे नज़र उन पर और ज्यादा रुपया खर्च किया जाए। अगर वह समझते हैं कि उन के पास funds की कमी है तो उन्हें चाहिये कि गवर्नमेंट आफ इंडिया से दरखास्त करें कि जैसे हिमाचल को रुपया दिया गया है उसी तरह से कांगड़ा, होशियारपुर, गुरदासपुर, शिमला, कोहिस्तान और गुड़गांव के पसमान्दा इलाकों की development के लिये खास तौर से funds provide किये जाएं। सरकार को खुद उन इलाकों की मदद करनी चाहिए ताकि उन का नकशा भी ज़माने की रफतार के मुताबिक बदल सके। इस वक्त क्या हालत है? जितनी भी institutions हैं medical, technical, vocational, training वगैरह सारी की सारी central पंजाब में जमा कर दी गई हैं। एक आध अगर कुहल कांगड़े में खोद दी गई तो इस से क्या बन जाता है। कहने का मतलब यह है कि अगर बहुत से इलाकों को पीछे छोड़ दिया जाए तो सही development नहीं हो सकती। जनाब, स्पीकर साहिब, मैं आप की विसातत से वुजरा साहिबान की तवज्जुह कांग्रेस प्रधान श्री धेबर की उस सदारती तकरीर की तरफ दिलाना चाहता हूं जो उन्होंने कांग्रेस के अमृतसर के इजलास में दी। उन्होंने फरमाया था कि हम अगर development का प्रोग्राम इस तरीके

से बनायेंगे जिस से कि सिर्फ चंद इलाकों को जो आगे ही तरक्की याफता हैं फायदा पहुंचाएं और जो गरीब और पसमान्दा लोग और इलाके हैं उन को पीछे छोड़ दें तो यकीनन वह लोग नाराज़ हो जायेंगे। ऐसी हालत में मुल्क की यकजहती और तरक्की को बड़ा भारी धक्का पहुंचेगा। इस लिये मैं अर्ज करना चाहता हूं कि बजाए इस के कि हम तीन रोज़ की बहस करने के बाद चले जाएं, सारे हाउस की एक कमेटी बनाई जाए जो कि कुछ असूल अपने सामने रख कर इन सारी तजवीज़ों को देखे और उन पर गौर करे। इस के लिये चाहे हमें दस, बारह या पंद्रह दिन ही क्यों न बैठना पड़े, हमें कोई हिचकिचाहट नहीं होनी चाहिये। हमें हर चीज़ की equitable distribution करनी चाहिये। अगर एक institution लुधियाना में है तो दूसरी करनाल में होनी चाहिये और इसी तरह बाकी की कांगड़ा, गुरदासपुर और दूसरी जगहों पर। मेरे कहने का मतलब यह है कि ऐसी स्कीमें होनी चाहिएं जिन से हर इलाके को कुछ न कुछ फायदा हो ; किसी को शिकायत या रंजश का मौका न मिले। एक constituency में अगर एक चीज़ है तो दूसरी में कोई और सहूलियत दी जानी चाहिये। कुछ इलाकों को अगर हम over-feed करते जाएं और दूसरों को neglect तो इस से इनसाफ नहीं होता।

इस के लिये 46 करोड़ रुपया revenue से हासिल किया जायेगा। वहां हमारी गवर्नमेंट ने लिखा है--

The result is that it is quite clear that very substantial sacrifices in the way of making additional revenues available will have to be made by the people of this State in order to carry out the provisions of this plan.

जहां तक तरक्की का ताल्लुक है उस के लिये कुरबानियां करनी पड़ेंगी। हम कुरबानियां करना चाहते हैं और देश की तरक्की में अपना हिस्सा अदा करना चाहते हैं लेकिन यह कब तक हो सकता है कि कुरबानियां तो हम करते जाएं लेकिन neglect भी हम होते जाएं। इस में हमारे इलाके को जो कि पिछड़ा हुआ है आगे लाने की कोई चंदां कोशिश नहीं की गई। हमारे इलाके के लिये इस स्कीम में कितना हिस्सा मखसूस रखा गया है। मैं यह कहना चाहता हूं कि इन स्कीमों को सब इलाकों में बांटना चाहिए और development के काम हर इलाके में बराबर करने चाहियें और हर इलाके की तरफ मुनासिब तवज्जुह दी जाए। इस के लिये यह बेहतर होगा कि पंजाब को तीन development regions में बांटा जाए ताकि हर एक region वाले अपने अपने इलाके की development अच्छी तरह कर सकें। ये regions दो की बजाए तीन बनने चाहियें। [एक आवाज़-- 13 जिलों के 13 ही regions होने चाहिएं] इस के जवाब में मुझे एक शेर याद आया है-- कोई मेरे दिल से पूछे तेरे तीरे नीम कश को, यह खलिश कहां से होती जो जिगर के पार होता !

स्पीकर साहिब, कांगड़े में न मेरा घर है और न कोई जायदाद। जब मैं ने Non-Co-operation Movement में हिस्सा लिया था तो मैंने अपने पिता जी से कह दिया था कि मैंने आप की जायदाद में से हिस्सा नहीं लेना और न ही लिया हुआ है। इस लिये मैं कांगड़े को ही अपना घर नहीं समझता बल्कि सारे मुल्क को अपना घर

[श्री राम चन्द्र कामरेड]

समझता हूं लेकिन जब मैं ज़िला कांगड़ा को backward रहा हुआ देखता हूं तो यह मेरा फर्ज़ हो जाता है कि उस के लिये यहां आवाज़ उठाऊं। इस लिये मैं मंत्री महोदय से दरख्वास्त करूंगा कि वह ठंडे दिल से सोचें और देखें कि आया हमारे पहाड़ी इलाकों और ज़िला कांगड़ा की शिकायतें जायज हैं या नहीं हैं और अगर वह महसूस करते हैं कि वह जायज़ हैं तो उन्हें दूर कर के इस backward इलाके को आगे लाने की कोशिश करें।

इस योजना में हमारी गवर्नमेंट ने चार मकासद बनाए हैं जिन का ज़िक्र करते हुए हमारी गवर्नमेंट ने इस में लिखा है कि इस के द्वारा हिंदुस्तान में सब की आमदनी 5 per cent बढ़ जाएगी। दूसरा जल्दी से जल्दी भारी सनअतों (heavy industries) और बड़े २ कारखानों को तरक्की दी जाए। तीसरा यह कहा है कि अधिक लोगों को रोजगार मिले और चौथी चीज़ जो कही गई है वह है 'quantum of social culture' कि लोगों की खिदमत करने वाली जो चीज़ें हैं उन में तरक्की की जाए यानी स्कूल खुलें, सड़कें बनें और अस्पताल खुलें। अगर आप इन चीज़ों को मियार बनाते हैं कि जब यह चीज़ें हो जाएं तो पंचवर्षीय योजना कामयाब हो जायगी तो आप इसी कसौटी से ज़िला कांगड़ा के लिये बनाई गई स्कीमों को देखें कि क्या उन से वह ज़िला इस कसौटी पर पूरा उतरेगा और उन से वहां के रहने वालों की पांच per cent आमदनी बढ़ सकेगी। मैं यह महसूस करता हूं कि इस योजना से बाकी हर इलाके में यह आमदनी बढ़ जाएगी। कहीं यह दस per cent बीस per cent या 25 per cent बल्कि मैं तो कहूंगा कि कहीं यह 50 per cent, तक भी बढ़ जाएगी लेकिन कांगड़ा ज़िला में शायद इसे एक per cent भी बढ़ने का मौका न मिले। इसी लिये शायद ज़िला कांगड़ा में कोई industry नहीं लगाई जा रही है। इस सिलसिले में मैं यह भी अर्ज़ कर दूं कि लुधियाना और हुशियारपुर के टेक्नीकल स्कूलों को पंजाब सरकार ने मदद दी है। हमारे हां भी पंडित अमर नाथ ने सनातन धर्म सभा की ओर से बैजनाथ में एक technical institute खोली थी। हमारे पहले चीफ़ मिनिस्टर साहिब वहां तशरीफ ले गये थे, आशीर्वाद दे आये थे और कह आये थे कि यह आपने बड़ा अच्छा किया है। वहां institute खुला, लड़के आए और दाखिल हुए लेकिन गवर्नमेंट ने कोई इमदाद उस institute को नहीं दी और इस का नतीजा यह हुआ है कि लड़के बेचारे भटकते फिरते हैं। हमारे वज़ीर साहिबान ऐसे institutes का उद्घाटन करने चले तो जाते हैं लेकिन उन पर कांगड़ा के लोगों का कोई दबाव नहीं पड़ा इस लिये उन्हें कोई इमदाद नहीं देते। उद्घाटन करने की तो इन को बीमारी सी हो गई है। इस तरह बहुत सारे रुपये फज़ूल ज़ाया हो जाते हैं और इन की वजह से कई लोगों को खाह मखाह की तकलीफ उठानी पड़ती है। मैं वज़ीर साहिब से पूछना चाहता हूं कि आया वह बैजनाथ technical institute को इमदाद दे सकते हैं या नहीं ? मैं मांग करता हूं कि वज़ारत में लाज़मी तौर पर कांगड़ा ज़िले का एक मिनिस्टर होना चाहिये। हम समझते हैं कि जब तक हमारा कोई वज़ीर नहीं होता तब तक हमारी कोई आवाज़ नहीं सुनी जाएगी। जब तक आप बाकायदा backward इलाकों के किसी लायक representative को वज़ारत में नहीं लेंगे उन को तरक्की करने का मौका नहीं मिलेगा क्योंकि जो वज़ीर बन जाते हैं वह अपनी मर्ज़ी से काम करते हैं।

स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ कर रहा था कि सरकारी अंदाज़ा से इस योजना से सारे पंजाब के हर इलाके के लोगों की आमदनी में पांच per cent का इज़ाफा हो जायेगा मगर कांगड़ा को इस तरक्की में हिस्सा नहीं मिलेगा। सनअत के सम्बन्ध में मैं यह भी कहूंगा कि यहां motor transport nationalisation जल्दी कर दी जाए ताकि रोज़ का लड़ाई झगड़ा खत्म हो लेकिन मैं यह भी कहूंगा कि सिर्फ nationalisation ही नहीं करना चाहिये बल्कि जो आदमी इस की nationalisation की वजह से फारग़ हो जाएं, बेकार हो जाएं उन्हें बेकार नहीं रहने देना चाहिये उन की तरफ तवज्जुह दी जानी चाहिये। बल्कि गवर्नमेंट को चाहिये कि motor transport की nationalisation से जो आमदन हो उस से यहां heavy industries जिन के लिये इस योजना में इस State के लिये provision नहीं की गई, लगा कर इन को वहां काम पर लगाना चाहिये जिस से उन्हें बावकार ज़िन्दगी का मौका मिल सके। और वह यह न समझें कि यह जो nationalisation और socialisation हो रही है यह उन से काम छीनने के लिये की जा रही है बल्कि यह समझें कि उन्होंने अपनी ज़िन्दगी को social तरीके में शामिल करना है और मौका देना है कि उसे...........

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : आप की बातें हैं तो बड़ी माकूल पर इन्हें सुनेगा कौन ?

**श्री रामचन्द्र कामरेड** : इस सिलसिले में मुझे इकबाल का एक शेर याद आया है—

देवे इस्तनदार जमहूरी कवा में पाए कोब और तू समझा है कि यह है आसमान की-
नीलम परी।

मैं अपनी सरकार का ध्यान इस तरफ खेंचना चाहता हूं कि यह capitalist democracy है जिस को आप continue कर रहे हैं अगर इस पर अब भी अमल किया जाता रहा तो हमारी शिकायतें जो हैं वह दूर नहीं हो सकेंगी। मैं मिनिस्टर साहिबान से कहूंगा कि वह जो socialistic revolution का ज़िक्र करते हैं, वह revolution उन की अपनी ज़हनीयत में आनी चाहिये। वह हमारी शिकायतों पर फराखदिली से गौर करें तो वह लाजमी तौर पर दूर हो सकेंगी और यह चीज़ें अमल में आयेंगी। इन्हें चाहिये कि उन इलाकों के मेम्बरान को confidence में लें जिन्हें पीछे रखे जाने की शिकायत है। इस के बगैर कुछ होने वाला नहीं है। वरना हम देखते हैं debates में हम लोग आते हैं, तकरीरें करते हैं और तकरीरें कर के चले जाते हैं। किसी मेम्बर को पता नहीं कि उस की शिकायतों का क्या बना है। बनेगा कैसे जब किसी ने उन को दिल से सुना ही न होगा। मैं कहता हूं कि जब तक असेम्बली के मेंबरान को administration की सरकारी पालिसियों के निर्णय के साथ associate नहीं किया जाता, उन्हें confidence में नहीं लिया जाता तब तक ये शिकायतें दूर नहीं हो सकतीं। मैं पूछता हूं कि पिछले पांच साल के अरसा में इस Assembly के मेम्बरों से मश्विरा किया गया है और उन्हें confidence में लिया गया है? यह जो पांच साला प्लान बनाया गया है इस के बनाने में भी

[श्री रामचन्द्र कामरेड]

Assembly के मेम्बरान को confidence में नहीं लिया गया है [ਜਥੇਦਾਰ ਮੋਹਨ ਸਿੰਘ—ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਤਾਂ ਪੰਜ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਬਣਾਉਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ] आप ठीक कहते हैं कि हर काम को पांच प्यारे ही करते हैं। तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि यह कमी है इस को दूर करना चाहिये।

6 p. m.

आगे जब हम Plan को देखते हैं तो बहुत मायूसी होती है। तीन points हैं। These are :—

"First—an alround increase in production so as to step up national income by 5 per cent per annum in order to raise the standard of living of the people."

इस तरफ ध्यान नहीं दिया गया। फिर जो objects हैं उन में पहले कामों को जारी रखना भी है।

इस सिलसिले में मैं कहना चाहता हूं कि सब से ज्यादा गलत खर्च चंडीगढ़ का खर्च है। इस की criticism पहले भी हुई है मगर तवज्जुह नहीं दी गई। असेम्बली के सैशन पर मेम्बरान आते हैं तकरीरें कर जाते हैं, इन को किराया मिल जाता है और खबर अखबारों में छप जाती है। फिर वज़ीर सब कुछ भूल जाते हैं क्योंकि public का हाफज़ा कमज़ोर होता है। इस प्रकार बहुत सा रुपया फजूल खर्च हो रहा है। कहीं Circuit House बन रहा है, कहीं गवर्नर साहिब का residence बन रहा है। इस तरह करोड़ों का खर्च लोगों के साथ बेरहमाना हंसी है। फिर 2 करोड़ रुपया चंडीगढ़ में झील बनाने पर खर्च किया जा रहा है। मैं कहता हूं कि यह रुपया बचाया जाये और किसी अच्छे काम पर खर्च किया जाए। आगे लिखा है कि 13 लाख एकड़ ज़मीन सैराब होनी है। लेकिन जहां तक कांगड़े की आबपाशी का ताल्लुक है इसे बढ़ाने की कोशिश नहीं की गई। केवल एक दो कूहलें बनाई हैं। मेरी constituency में एक कूहल पर काम हो रहा है, मगर अक्तूबर से काम बन्द है और आज 6 महीने हो गये हैं काम दोबारा शुरू नहीं हुआ। आगे लिखा है कि:—

Simultaneous with the completion of the Bhakra Nangal Project and the availability of perennial supplies action is to be completed to develop markets, communications and factory areas, in the portion of State to be benefited by the project, thus enabling tracts of the Punjab which have been used to subsistence and even famine, agriculture to take immediate advantage of the surplus which they will now be enabled to get.

जहां यह भाखड़े की नहरें जायेंगी वहां मंडियां और दूसरी चीज़ें बनेंगी। हमें खुशी है लेकिन जहां लोगों को पीने के लिये पानी भी नहीं मिलता उधर भी ध्यान दिया जाए।

मैं ने Colonel Gurbux Singh जो Director of Health हैं, उन से पूछा कि कांगड़ा में इतने कम हस्पताल क्यों हैं तो उन्होंने फरमाया एक असूल तय किया गया है कि कम से कम इतनी आबादी के लिये एक हस्पताल खोला जायेगा। स्पीकर साहिब, मैं कहना चाहता हूं कि आज तक तो ऐसा नहीं हुआ कि सिर्फ आबादी का लिहाज़ किया गया हो। ज़रूरत के मुताबिक काम होना चाहिये, लोगों की ज़रूरत पूरी की जाये। जहां पंजाब का कुल रक्बा 37000 मुरब्बा मील है वहां पर कांगड़े का रक्बा 10,000 मुरब्बा मील है तो

इतने बड़े हिस्से में 5, 10 हस्पतालों से क्या बनेगा। इस मामले को देखते हुए और चूंकि वहां पर मुश्किल हालात हैं, इस लिये इधर खास ध्यान दिया जाए। जहां तक पंजाब की तरक्की और खुशहाली का ताल्लुक है हम खुश हैं। मगर कांगड़ा आप के मुल्क का एक बड़ा खज़ाना है, उस के पहाड़ों, जंगलात और नदियों से मुल्क की development में मदद मिलती है, यह हमारी कुरबानी के ज़रिये मिलती है (घंटी) तो यह भी होना चाहिये कि कांगड़े को आगे ले जाने की कुछ कोशिश की जाए।

कांगड़ा बहुत बड़ा इलाका है। आज इस के इलाके आपस में connected भी नहीं। इन इलाकों को open करने की कोशिश नहीं की गई। मैं ने P.W.D. Minister से पिछली दफा भी अर्ज़ किया था कि अगर देहरा और नूरपुर को मिला दिया जाये तो आज जो देहरा और पठानकोट का सफर है वह आसान हो जाए और सफ़र 80, 90 मील से घट कर 50 मील रह जायेगा मगर कोई तवज्जुह नहीं दी गई है।

यही हाल, स्पीकर साहिब, large scale और small scale industry का है। Large scale industry पंजाब में खोलने की कोशिश नहीं की गई। Small scale indusıry जिस का कांगड़े में इतना scope है, उस की तरफ भी कोई खास ध्यान नहीं।

हमारे हां जो हस्पताल हैं वह honorary हस्पताल हैं, इमारतें गिरी हुई हैं। और अगर building खड़ी भी हो तो वहां डाक्टर नहीं होता, डाक्टर होता है तो compounder नहीं होता, वह भी हो तो दवाई नहीं मिलती। इस लिये मैं दरखास्त करूंगा कि यहां हस्पताल बढ़ाए जायें। पुराने हस्पतालों की मुरम्मत हो और जो डाक्टर इन पिछड़े हुए इलाकों में लगाए जायें इन को special allowances दिये जायें। वरना कोई डाक्टर वगैरह इन इलाकों के हस्पतालों में नहीं रहेंगे और यहां हस्पताल honorary हस्पताल रहेंगे। जैसे अक्बर ने कहा है:—

पारक में उन के दिया कर असपीचे वफा
ज़ाग भी हो जायेगा आनरेरी अन्दलीब ।।

अव्वल तो हमारे वहां पर हस्पताल हैं ही नहीं और जो 2, 4 खींच खांचकर बनाए हैं वह honorary हस्पताल ही हैं जहां डाक्टर और दवाई नज़र नहीं आती। नतीजा यह है कि आज भी हमारे लोग बिला इलाज मरते हैं।

स्पीकर साहिब, मैं आप की विसातत से इस गवर्नमेंट से कहना चाहता हूं कि यह इन स्कीमों को पास न करवाए वरना हमारा दिल vote करने को नहीं करता। मैं यह नहीं कहता कि दूसरे इलाकों पर ध्यान क्यों दिया गया है। बल्कि और देना चाहिये। मेरी यह दलील नहीं मगर मेरा ज़िला पीछे रखा गया है। उस के लिये कोई schemes नहीं रखी गईं। इस लिये कोई कैसे इस के हक में हो जाए। इस लिय मैं फिर कहूंगा कि इन स्कीमों को recast किया जाए चाहे इस के लिये special session ही बुलाना पड़े। जल्द बाज़ी न की जाए।

(Applause from the Opposition Benches.)

**श्री बाबू दयाल** (सोहाना) : अध्यक्ष महोदय, यह जो Five Year Plan है, जो आज हमारे सामने आई है, यह एक तरह का 5 साल का बजट है। एक बजट तो हम अभी कुछ दिन हुए पास कर चुके हैं और दूसरा यह 5 साल का बजट हमारे सामने है। इस के मुताबिक एक अरब 26 करोड़, 20 लाख रुपया खर्च होगा। पहला जो प्लैन था वह food-grains के deficit को पूरा करने के लिये था और यह दूसरा प्लैन industries को develop करने के लिये है। मगर industries की development के लिये हमारी State के लिये 4.76 per cent रकम रखी गई है। जहां सब से ज्यादा जोर industry पर हो और उस के लिये सिर्फ 4.76 per cent रुपया रखा जाए तो वह Plan कैसे ठीक हो सकती है।

दूसरी बात जो है वह unemployment को दूर करना है। इस के मुताल्लिक हमारी Union Government ने 11 million आदमियों को employ करने का प्रोग्राम बनाया है। इस में से हमारे पंजाब के हिस्से 4 लाख आदमी आते हैं। मगर इस Plan में कहीं यह चीज़ नज़र नहीं आती कि किस मद के तहत इन 4 लाख आदमियों को employ किया जायेगा और जो लिखा है कि फलां महकमे में इतने आदमी लिये जायेंगे तो यह कुल एक लाख के करीब होते हैं।

फिर इस Plan का सब से बड़ा defect यह है कि यह Plan नीचे से नहीं बनाया गया बल्कि ऊपर से बारिश हुई है। इस में यह कहीं दिखाई नहीं देता कि common man, नीचे के लोगों की तकलीफों को दूर करने के प्रयत्न किये गये हैं। बल्कि ऊपर के जो चन्द आदमी बैठे हैं उन्होंने अपने ख्याल के मुताबिक इस को बनाया है।

देखिये सब से ज़रूरी चीज़ जिस पर ज़ोर देने की आवश्यकता थी वह industrial development थी लेकिन मैं तो यही कहूंगा कि वह भी ठीक तरह से नहीं की जा रही। जो पहली पांच वर्षीय योजना थी उस में यह कहा गया था कि हम agricultural development पर ज़ोर दे रहे हैं परन्तु हम क्या देखते हैं कि वह रुपया भी इधर उधर फालतू चीज़ों पर खर्च कर दिया गया है और common man की कठिनाइयों का ध्यान नहीं रखा गया। मिसाल के तौर पर जंगली जानवरों की हालत है। यह जानवर फसलों को खराब करते हैं। इन की destruction करने के लिये कोई अच्छा प्रबन्ध नहीं किया गया। यदि हम दूसरी पंच वर्षीय योजना के आंकड़ों को पढ़ें तो पता चलता है कि पांच वर्षों में केवल पांच लाख रुपया destruction of jackals and domestication of wild cows के लिये रखा गया है। क्या इस रकम से हम wild cattle से फसलों को बचा सकते हैं? कभी नहीं। स्पीकर साहिब, मैं आप को क्या बताऊं कि गुड़गांव में 3-4 herds wild cattle के हैं। फसलों को तबाह करते हैं और इन से किसानों को बहुत तकलीफ है और इसी तरह अन्य ज़िलों में भी जंगली जानवरों से परेशानी है परन्तु हमारी सरकार ने इस ज़हमत से लोगों को बचाने के लिये केवल पांच लाख रुपये की रकम रखी है। इस से wild cattle और अन्य जंगली जानवरों से खेतों को नहीं बचाया जा सकता। मैं तो ऐसे हालात को देख कर यह कह सकता हूं कि यह प्लान तो ऐसी है गोया ऊपर से

बारिश हो रही है। यह प्लान ऊपर से आई है और नीचे के लोगों को इस से associate नहीं किया गया। Common man की तकलीफों को महसूस नहीं किया गया और पंच वर्षीय योजना तैयार करते समय उन की मुशकिलों को सामने नहीं रखा गया। Common man की तकलीफों को सामने रख कर प्लान तैयार करना चाहिये था।

इस क बाद मेरे एक भाई ने जो कांगड़ा के रहने वाले हैं, अपनी तकलीफों का जिक्र किया। मैं उन के साथ सहमत हूं। उन्होंने ने जो कहा वह निहायत मुनासब और ठीक है। कांगड़ा ज़िला के साथ साथ गुड़गांवां ज़िला भी पिछड़ा हुआ है और development के क्षेत्र में सब से पीछे हैं परन्तु इस backward इलाके की development के लिये इसे पंच वर्षीय योजना में कोई स्थान नहीं है। मेरे पास इतना वक्त नहीं है कि आप के सामने सारी figures रख सकूं लेकिन आप इस पंच वर्षीय योजना में दिये गये facts and figures को देखें तो पता चलता है कि backward इलाका के लिये कितनी रकम का प्रबन्ध किया गया है। मैं केवल इतना बताना चाहता हूं कि कांगड़ा और गुड़गांव के लिये सारी प्लान के कुल खर्च का 3 या 4 फीसदी खर्च रखा गया है। जब कि बाकी के इलाके के हिस्से 25 प्रतिशत रकम आई है इस इलाके के लिये जो सब से ज़्यादा टैक्स अदा करता है कुल खर्च के मुकाबिला में बहुत कम खर्च रखा गया है।

फिर, स्पीकर साहिब, agricultural development के लिये कांगड़ा में एक agriculture training स्कूल कायम किया गया परन्तु हमारे इलाके में नहीं। अगली पंच वर्षीय योजना में 12 agricultural स्कूल कायम करने का निश्चय किया है परन्तु हमारे इलाके के लिये एक भी नहीं रखा गया। फिर इस के साथ यह शर्त भी लगा दी गई कि agricultural school उस सूरत में कायम किया जायेगा जब पब्लिक building दे और 15 एकड़ ज़मीन भी साथ दे। इस तरह की शर्तों से हम खेती बाड़ी के नए ढंगों से जानकारी प्राप्त नहीं कर सकते।

इस के बाद roads की हालत है। ज़िला गुड़गांव और कांगड़ा में पहले ही roads कम हैं और इस नई प्लान में भी इन ज़िलों के लिये बहुत कम roads रखी गई हैं। फिर एक सड़क पर 1/3 हिस्सा खर्च करके सरकार ने बनवाना मंज़ूर किया था परन्तु उसे भी नज़रअंदाज़ कर दिया गया है।

स्पीकर साहिब, इस तरह की बातें पंजाब स्टेट गवर्नमेंट करती है और पिछड़े हुए इलाके में जहां सड़कों की बहुत ज़रूरत है सड़कों के निर्माण के काम की ओर ध्यान नहीं देती।

स्पीकर साहिब, मैं सरकार की लापरवाही की एक और मिसाल देता हूं। आज ही अखबार में मैंने पढ़ा है कि सन् 1952 में जब आसाम के अन्दर floods आए और वहां पर बहुत तबाही हुई तो पंजाब गवर्नमेंट ने लोगों से अपील की कि वह आसाम के लोगों की मदद करें। इस तरह से लोगों से रुपया इकटठा कर लिया गया और सरकारी खज़ाना में जमा कर दिया गया। अब लापरवाही देखिये कि आज तक यह रकम आसाम के मुसीबतज़दा लोगों को नहीं दी गई। अब जब Auditor General ने एतराज़ किया है तो सरकार के

[श्री बाबू दयाल]

कान पर जूं रींगी है। इस तरह हमारी सरकार काम करती है। हम तो हैरान हैं कि किस तरह से पंजाब स्टेट गवर्नमेंट को जगाया जाये, बेदार किया जाए कि पिछड़े इलाके का ख्याल रखा जाए। ज़िला कांगड़ा के मुअज़िज़ मेंबरों ने कई बार अपने इलाके की शिकायतें पेश कीं परन्तु सरकार ने कोई ध्यान नहीं दिया। वादे किये गये जो आज तक पूरे नहीं किये गए। गुड़गांव की हालत भी कांगड़ा जैसी ही है।

इस प्लान के अन्दर मुझे कोई खास बात नज़र नहीं आती। जहां तक industries का सम्बन्ध है में आगे भी अर्ज़ कर चुका हूं कि गुड़गांव में 12 industries चलाई जा सकती हैं परन्तु इस तरफ ध्यान नहीं। ज़िला गुड़गांव में यदि रुपया खर्च किया जाए तो बड़ी बड़ी industries वहां पर develop की जा सकती हैं परन्तु वहां एक भी industry नहीं। ज़िला गुड़गांव में रिवाड़ी के अन्दर slate industry थी परन्तु उसे सरकार ने सहायता नहीं दी और वह खत्म हो रही है। फिर वहां पर कांस: और पीतल के बरतन तैयार करने की industry थी वह भी अब खत्म होती जा रही है।

फिर यह कहा गया था कि दूसरी पंच वर्षीय योजना में हज़ारों नहीं लाखों आदमियों को रोज़गार मिलेगा लेकिन इस बात का ज़िक्र plan में नहीं।

अध्यक्ष महोदय, में अर्ज़ करूं कि यह जो पंच वर्षीय योजना हमारे सामने पेश की गई है इस में मोटी मोटी रक्में दिखा दी गई हैं कि 1 अरब 26 करोड़ और 20 लाख रुपया खर्च होगा। परन्तु इस में यह नहीं बताया गया कि जो important industries हैं और जिन से लोगों की ज़रूरतें पूरी होने वाली हैं उन पर क्या खर्च किया जायेगा।

फिर सब से बड़ी बात जो plan में होती है वह है लोगों को रोज़गार देना, बेरोज़गारी को खत्म करना और गरीबी को दूर करना परन्तु अफसोस है कि इस plan में कहीं भी इस का ज़िक्र नहीं। जब पहले पंच वर्षीय योजना तैयार की गई तो यह ऐलान किया गया कि 4 लाख आदमियों की unemployment को दूर किया जा सकेगा परन्तु आज वह figures reduce करके एक लाख कर दी गई हैं, अब इस पंच वर्षीय योजना में किसी जगह भी यह ज़िक्र नहीं कि कितने आदमियों की unemployment को दूर किया जायेगा। आज जो स्टेट के अन्दर गरीबी नज़र आ रही है इस को कहां तक दूर किया जायेगा, इस तरह का कोई साधन इस योजना में नज़र नहीं आता।

यह बात ठीक है कि housing scheme के सम्बन्ध में इस में ज़िक्र किया गया है कि इतना रुपया रखा गया है परन्तु हालत यह है कि जो floods पिछले वर्ष पंजाब के अंदर आए और जिन लोगों के मकानात गिर गये उन्हें आज तक कर्ज़े नहीं मिले। जिन लोगों ने Centre से दी गई Low Income Housing Group Scheme के अधीन कर्जों के लिये अर्जियां दीं उन्हें अभी तक भटकना पड़ रहा है। मकान बनाने के लिये loans की distribution ठीक ढंग से नहीं की जा रही है। किसी जगह कहा जाता है कि हमारे पास अमला नहीं है, किसी जगह कहा जाता है कि रक्म की allocation नहीं है।

अध्यक्ष महोदय, जिन लोगों के मकानात पिछली बरसात में तबाह हुए थे उन के लिए अपने मकानत rebuild करने के लिये अभी तक ईंटों का इंतज़ाम नहीं किया गया। सरकार ने भट्ठे वालों को कुछ मुराआत दीं और 2000 wagons slack coal की देने का एलान किया गया, फिर इस के बाद एक और एलान कर दिया कि 3 हज़ार wagons slack coal के दिए जायेंगे परन्तु अगर आप जाकर देखें तो पता चलेगा कि कई जगहों पर आज तक slack coal नहीं भेजा गया। आज हालत यह है कि पहली बारिश से नुकसान हुए मकानात बनाने के लिये कुछ नहीं किया गया और आगे दूसरी वर्षा आ रही है। Slack coal का quota आज तक सरकार ने जिन इलाकों में नहीं दिया वहां कब ईंटें तैयार होंगी और कब लोग पिछली बाढ़ के दिनों में नुकसान हुए मकान तामीर कर सकेंगे। इस तरह से जनता सोचती है का कि हमारी मिनिस्टरी अर्थात् Cabinet किस तरीके से काम करती है जिसे इतनी सी बात का भी इल्म नहीं कि बारिशें आने वाली हैं और मकान rebuild करवाने के लिये जो सहूलतें देनी ज़रूरी थीं नहीं दी जा रहीं।

इसी तरह गवर्नमेंट ने अगली पंच वर्षीय योजना में बहुत सारी बातों को touch तो किया है परन्तु कई important बातों का ज़िक्र नहीं किया और मालूम नहीं होता कि पंजाब गवर्नमेंट किस तरह से इस स्कीम को implement कर सकेगी। कई ज़रूरी बातों को इस plan में से ignore कर दिया गया है। यह समझ में नहीं आता कि इस Ministry ने displaced persons की settlement और short term loans आदि के बारे में क्यों कोई ज़िक्र नहीं किया और omission कर दी है। हमारी गवर्नमेंट को चाहिये था कि वह यूनियन गवर्नमेंट के पास जाकर अपनी needs बताती और ज़्यादा रक्म पंजाब की development के लिये मांगती।

स्पीकर साहिब, कई बातें ऐसी हैं जो कि इस प्लान में omit हो गई हैं। इस Government को चाहिये था कि वह Union Government को जा कर समझाती कि इस इलाके के बड़े बड़े प्रोग्राम हैं वहां development की बड़ी ज़रूरत है इसलिये ज़्यादा रुपया दिया जाए। बहुत सी बातें जो इस में शामिल नहीं की गईं हैं उन को इस Five Year Plan में शामिल करवाना चाहिए था। पिछले plan के बारे में कहते थे कि वह agriculture plan था और उस में सब से ज़्यादा ज़ोर agricul-ture पर दिया गया है। मगर उस में भी यह हाल है कि जहां करोड़ों रुपये खर्च किये गये हैं वहां हमारे इलाके ज़िला गुड़गांव के लिये सिर्फ दो लाख रुपया खर्च किया है। वह भी एक बांध के लिये जो कि एक पुराना साधन था। इस plan के अन्दर कोई 394 tube-wells लगाने का ज़िकर किया गया है यानी अगले पांच साल में 394 tube-wells लगेंगे। मगर अफसोस इस बात का है कि इस बात का कोई ज़िक्र नहीं है कि यह जो tube-wells हैं किस जगह और किस ज़िले में लगाए जाएंगे। इन बातों से मालूम होता है और पता चलता है कि यह plan अधूरा है। इस में यह भी नहीं बताया गया है कि यह जो recurring और non-recurring expenditure है वह कहां कहां होगी। Recurring कहां होगी और non-recurring कौन से इलाके में करेंगे, इन बातों का कोई ज़िक्र नहीं है। इस लिये हम कोई

[श्री बाबू दयाल]
definite राय नहीं दे सकते हैं कि यह plan ठीक भी है या नहीं जब तक कि पूरी तफसील न हो ।

**मौलवी अब्दुल गनी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब, मरकज़ी प्लान और अपने प्रान्त का जो प्लान है उस पर काफ़ी भाइयों ने विचार किया है और मैं ने इस बहस को बड़े गौर से सुना है । मुझे श्री डी. डी. पुरी साहिब ने जो कुछ कहा है उस से पूरा पूरा इत्तफाक है और उन की बातें भी ठीक हैं कि

"मन चे मे सरायफ
तमबूराए मन चे से सरायद"

मरकज़ ने तो यह खाहिश जाहिर की कि ऐसा हो मगर हमारी यह सरकार न मानी । खैर, स्पीकर साहिब, पिछला पांच साला प्लान जो था उस में हमारी यह खाहिश थी और हमारी efforts यह थीं कि कच्चा माल ज़्यादा से ज़्यादा पैदा हो । इस के इलावा खुराक की बड़ी भारी मुल्क के अंदर किल्लत थी उस को पूरा करने के लिये हमने सर तोड़ कोशिश की और बड़ी खुशी है कि काफी हद तक हम ने इस मुसीबत से छुटकारा पा लिया है और इस मसला से निजात मिल गई है । कच्चे माल की भी जो हमें बाहर देश विदेश से मंगवाने की ज़रूरत पड़ती थी उस को भी हम ने दूर कर लिया है और हम काफ़ी हद तक आत्मनिर्भर हो गये हैं । लेकिन इस दफ़ा जो प्लान बना है इस में ख्याल यह था कि मुल्क में सनअत तरक्की करे, industry बढ़े और बड़े बड़े कारखाने लगें और दूसरी machinery तैयार करें जिन का कि सनअत से ताल्लुक है । ज़रायत में तो अब हम काफी तरक्की कर चुके हैं और पिछले प्लान में इस सिलसिला में काफी रुपया खर्च कर चुके हैं । इस लिये अब मरकज़ का भी यह ख्याल था कि सनअती तरक्की की तरफ ध्यान दिया जाये और जो हमारे यहां machinery वगैरह की कमी है उस को पूरा करें। इस के लिये उन की यह इच्छा थी कि heavy industry को ज़्यादा से ज़्यादा तरक्की दी जाये । इस बारे में काफी भाइयों, दूसरे Benches की तरफ से और अपोज़ीशन के Benches की तरफ से भी चर्चा की है । छीना साहिब ने भी काफी कुछ फरमाया है और दरुस्त फरमाया है कि मरकज़ का ख्याल तो यह है मगर बदकिस्मती से हमारी पंजाब सरकार और पंजाब सरकार के कार्य कर्त्ताओं, जिन की कि श्री सेठी साहिब ने काफी महमा की है और मैं भी करता हूं, उन का दिमाग इस तरफ नहीं गया है । उन्होंने समझा कि यह क्या मज़ाक है कि हम मरकज़ की बताई बातें मान लें । सेंटर जो मरज़ी कहे हम तो अपनी ही समझ से काम करेंगे । बहुत अच्छी बात है, करते जाएं मगर यह भी देखें कि बाकी दुनिया किधर जा रही है और हम किधर भागे जा रहे हैं । जो कुछ सेठी साहिब ने कहा है मैं उस से मुतफिक नहीं हूं । क्योंकि वह झंग के रहने वाले हैं और वहां मुसलमानों की तादाद ज़्यादा थी इस लिये कुदरती बात है कि उन को ज्यादा हिसाब कताब से वास्ता नहीं पड़ा है । उन्होंने कह दिया कि 48 अरब रुपया इस प्लान पर खर्च होना है और हमें दो अरब मिलना चाहिये था और हमें सिर्फ इतना मिला है यह है, वह है वगैरह २ । उन्होंने शायद पढ़ा नहीं है कि 48 अरब रुपया में कुछ अखराजात ऐसे भी हैं जो हम सब पर होने हैं और हमें भी उस में से मिलना है जैसा कि Railways है और Transport

and communications वगैरह २ हैं । इन को 22 अरब रुपया मिला है और इस में से भी हम पर खर्च होना है । कई States तो ऐसी हैं जो हम से भी पीछे रह गई हैं । स्पीकर साहिब, इस प्लान में heavy industry के बड़े chances थे और मरकज़ ने भी ज़्यादा से ज़्यादा रुपया इस पर खर्च करने की कोशिश की है और खाहिश ज़ाहिर की है कि इस industry को तरक्की मिले । मुझे देखना यह है कि मेरी अपनी State ने इस पर क्या तवज्जुह दी है । मैं महसूस करता हूं कि इस तरफ कोई तवज्जुह नहीं दी गई है । शायद इस वजह से नहीं दी गई है कि इस मिनिस्टरी में दो भाई वकील हैं और दो वकीलों में से भी एक ज़मीन्दार है । एक बेचारा प्रोफेसर है और एक अमरीका returned किसान है ; उन को industries से क्या सरोकार और उन को यह चीज़ें किस तरह याद रह सकती हैं ? उन को तो यह बात ही याद रह सकती है कि चंडीगढ़ को किस तरह से खूबसूरत बनाया जावे ताकि दुनिया देख कर वाह वाह करे कि कैसी खूबसूरत चीज़ तैयार की है । स्पीकर साहिब, आप हैरान होंगे कि इन की सब से बड़ी खाहिश यह है कि चंडीगढ़ के लिये जो इस पांच साला प्लान में रुपया मिला है उस को किस तरह जल्दी से जल्दी खर्च करें । यह इस रुपया को चंडीगढ़ की खूबसूरती बढ़ाने के लिये खर्च करने के लिये ही स्कीमें बना रहे हैं कि शायद बाद में उन के यह आलीशान महल बनेंगे या नहीं, निहायत खूबसूरत कोठियां बाद में बनेंगी या नहीं । यह Secretariat बन रहा है । इस ने इतनी ज़मीन घेर ली है मगर फिर भी इसे आसमान के बराबर ऊंचा करने जा रहे हैं और धड़ाधड़ रुपया खर्च कर रहे हैं । अमृतसर की Municipal Committee ने वहां गांधी जी का मजस्समा स्थापित करने की खाहिश की मगर मंजूरी इस वजह से नहीं दी गई कि रुपया नहीं है । मैं जानता हूं कि यह राष्ट्रपिता को भूलते जा रहे हैं । ये बेशक उन को भूल जावें मगर उन की इच्छाओं को ज़रूर पूर्ण करें । स्पीकर साहिब, इस सरकार ने हमारे ज़िला गुड़गांव में सड़कें बनाने के लिये बड़े २ एलान किये और बढ़ २ कर बातें कीं । सड़कें बातों बातों में तो नूह पटौदी से होडल तक पहुंच गई, मझोली से बलभगढ़ तक पहुंच गई, होडल पलवल की सड़कें बन गई गर्जेकि इन्हों ने ज़िला गुड़गांव में सड़कों के जाल बिछा दिये मगर अगर आप पिछले साल के बजट में रुपया देखें कि कितना खर्च किया है तो आप को पता लगेगा कि मज़ाक किया गया है । इस साल के बजट को ही देख लें कि कितना होगा । इन्हों ने ज़मींदारों की बड़ी तरक्की की और आबपाशी के लिये बहुत कुछ किया । भाखड़ा डैम पर करोड़ों रुपये खर्च हुए और इन्हीं करोड़ों रुपया का ही गोल माल हुआ । वहां पर एक कलिक बना हुआ है । सब से बड़ी बात तो यह है कि कहते हैं कि गुड़गांव के लिये तीन करोड़ की स्कीमें हैं tube-wells लगेंगे, आबपाशी में तरक्की, होगी । लेकिन अफसोस यह है कि इन्होंने आज तक किया कुछ भी नहीं है । उस पसमान्दा इलाके के साथ कभी हमदर्दी के साथ पेश नहीं आए । इन्हों ने बजट में जो रुपया रखा है वह ज़ाहिर करता है कि इन का दिमाग उस तरफ नहीं गया है । स्पीकर साहिब, आज हमारा मुल्क छोटी २ चीज़ों के लिये दूसरों का मुहताज है । सुइयां तक बाहर से आएं कपड़े सीने की मशीनों के कुल पुर्ज़े बाहर से आएं और दूसरी छोटी मशीनरी बाहर से आए । इन चीज़ों की तरफ इन को ध्यान देना चाहिये था मगर नहीं दिया गया है । हमारी State ने दो

[मौलवी अब्दुल ग़नी डार]

चीज़ों में तरक्की की है । एक हौज़री है । हम इस के लिये फ़ख्र कर सकते हैं और इन को भी करना चाहिये था । इस के लिये जो बाहर से मशीनरी मंगवानी पड़ती है उस को यहां तैयार करने की कोशिश करनी चाहिये थी । मगर, जैसे कि पहले भी कहा जा चुका है ये बातें इन को पसन्द नहीं हैं । एक अमृतसर की वर्कशाप थी उस को भी न रख सके । उस को भी दे कर इन्होंने बहुत जल्दी खलासी पाई । जब यह होती चीज़ों को नहीं रख सकते हैं तो आप कैसे कह सकते हैं और उम्मीद कर सकते हैं कि यह और इस तरह के काम करेंगे और मशीनरी बनायेंगे । यह इन्होंने अपनी State की तरक्की के लिये जो कुछ करना चाहते हैं उस का सबूत दिया है ।

6-30 p. m.

*The Sabha then adjourned till 2 p.m. on Tuesday, the 3rd April, 1956.*

---

1129 PVS—290—6-2-58—C. P. and S. Pb. Chandigarh

# Punjab Vidhan Sabha

## Debates

**3rd April, 1956**

Vol I—No. 24

## OFFICIAL REPORT

CONTENTS

*Tuesday, 3rd April, 1956*




CHANDIGARH

Printed by the Controller of Printing and Stationery, Punjab
1957

**Price : Re 4:90 N:P:**

## *ERRATA*

### PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATE, VOL. 1, NO. 24, DATED THE 3RD APRIL, 1956.

| *Read* | *For* | *On page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| because | becauro | (24)7 | 2nd from below. |
| Bhogpur | Bhagpur | (24)18 | 21. |
| Category | Ca-egory | (24)21 | 3rd from below. |
| Add कड़ After | word से | (24)52 | 20. |
| Chamber | Cha-ber | (24)56 | 5th from below. |
| memorandum | emorandun | (24)56 | 4th, 5th from below. |
| industries | in-ustries | (24)58 | 8. |
| पानी | पीनी | (24)84 | 4th from below. |
| डिप्टी स्पीकर | स्पीकर डिप्टी | (24)92 | Ditto. |
| धर्म साला | धर्म्मसाला | (24)92 | 9. |

PUNJAB VIDHAN SABHA

Tuesday, 3rd April, 1956.

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh ital at 2 p.m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) he Chair.*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS.

NT OF FAMILY PENSION AND OTHER BENEFITS TO THE DEPENDENTS OF LATE BANARSI DASS, A POLICE CONSTABLE.

*6595. **Pandit Shri Ram Sharma**: Will the Chief Minister leased to state— ....

(a) whether the dependents of the police constable Banarsi Das, son of Dwarka Das, belonging to Beri, District Rohtak, who was killed in an encounter with the dacoits in the year 1936 at Police Station Zira, District Ferozepore, have been granted family pension and certain other benefits by the Government; if so, the amount of family pension and the nature of benefits granted together with the date from which these were given effect to;

(b) whether any of the dependents referred to in part (a) above has been employed in the Police Department; if so, against which post?

**Sardar Partap Singh Kairon**: (a) Yes, the widow of the late Banarsi Das was granted a pension of Rs. 8-8-0 per mensem, with t from 16th February, 1936, till her death or remarriage. She also granted a cash reward of Rs. 500.

b) Sushil Kumar, son of the late F. C. Banarsi Das, is employed W. T. operator in the Police Department.

ME FROM GOVERNMENT BUSES PLYING ON VARIOUS ROUTES IN THE STATE

'6554. **Maulvi Abdul Ghani Dar**: Will the Chief Minister be ed to state:—

(a) the total mileage of each of the routes between (i) Delhi-Amritsar (ii) Jullundur-Chandigarh (iii) Ferozepore-Chandigarh (iv) Rohtak-Chandigarh (v) Delhi-Karnal (vi) Amritsar-Moga and (vii) Amritsar-Ferozepore on which Government buses are plying together with the total number of buses running on each of these routes at present;

[Maulvi Abdul Ghani Dar]

(b) the total income accrued to the Government from each of the routes referred to in part (a) above separately during the year 1955-56 (upto 29th February, 1956) together with the rate of fare per mile on each of these routes;

(c) the total income derived by Government from the local buses running in Jullundur, Amritsar, Ambala and Chandigarh separately during the year 1955-56 (upto 29th February, 1956)?

**Sardar Partap Singh Kairon**: Sir, a statement is laid on the Table of the House.

STATEMENT

| (a) Name of the route | Route mileage (One way) | Number of buses plying on the route |
|---|---|---|
| (i) Delhi—Amritsar | 273·5 | 2 |
| (ii) Jullundur—Chandigarh | 98 | 1 |
| (iii) Ferozepore—Chandigarh | 138 | 2 |
| (iv) Rohtak—Chandigarh | 155 | 2 |
| (v) Delhi—Karnal | 77 | 5 |
| (vi) Amritsar—Moga | 66 | 11 |
| (vii) Amritsar—Ferozepore | 79.3 | 10 |

| (b) Name of the route | Total income from 1st April, 1955 to 29th February, 1956 | Rate of fare per mile per passenger |
|---|---|---|
| (i) Delhi—Amritsar .. | Rs. 1,81,734 | Ranges between 5 pies and 7 pies as per Government notification No. 2902/T, dated 17th March, 1951 |
| (ii) Jullundur—Chandigarh .. | Rs. 73,650 | |
| (iii) Ferozepore—Chandigarh .. | Rs. 98,558 | |
| (iv) Rohtak—Chandigarh .. | Rs. 1,10,006 | |
| (v) Delhi—Karnal .. | Rs. 1,57,592 | |
| (vi) Amritsar—Moga .. | Rs. 4,63,640 | |
| (vii) Amritsar—Ferozepore .. | Rs. 2,14,524 | |
| (c) Jullundur .. | Rs. 1,27,484 | |
| Amritsar .. | .. | |
| Ambala .. | Rs. 2,46,991 | |
| Chandigarh .. | Rs. 36,413 | |

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार :** मैंने (b) पार्ट में पूछा था कि फी मील किराया कितना है । उसका कोई जवाब नहीं दिया गया सिर्फ यही कहा गया है कि notification के मुताबिक होगा ।

**ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ :** ਮੈਂ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ......

" ranges between 5 pies and 7 pies as per Government Notification No............"

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार :** मैंने पूछा था कि routes का फी मील किराया क्या charge किया जाता है । मैंने इस में definite तौर पर पूछा है........

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ:** ਤਾਂ ਫਿਰ ਮੈਂ ਪੁਛ ਕੇ ਦਸ ਸਕਾਂਗਾ । Exactly ਫਿਰ ਦਸ ਦਿਆਂਗਾ ।

**अध्यक्ष महोदय :** यह आपके सवाल के किस हिस्से में है ? (In which part of the question has this information been asked for?)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार :** (b) में है । आखिर में है " together with the rate per mile on each of these roads."

**Chief Minister** : I would tell the exact rate of fare per mile later.

**Mr. Speaker** : It is stated clearly in the reply that it ranges between 5 and 7 pies.

**Chief Minister** : But he wants to know whether it is 5 pies or 5½ pies or six pies.

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार :** अगर आप exact rate बताते तो मैं पूछता कि पानीपत और दिल्ली का क्या चार्ज करते हैं और गुड़गांव और दिल्ली का क्या ? आप को पता लगेगा कि वहां ज़मीन आसमान का फर्क है । इधर 5 पाई से भी कम और उधर 7 पाई से भी ज़्यादा है ।

**ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ:** ਉਹ ਤਾਂ ਘਰ ਵਾਲੀ ਗਲ ਹੈ ; ਪੁਛ ਲੈਣਾ।

---

## NATIONALISATION OF TRANSPORT

***6556. Maulvi Abdul Ghani Dar :** Will the Chief Minister be pleased to state the details of routes expected to be nationalised during the year 1956-57 in the State ?

**Sardar Partap Singh Kairon :** Details of the routes to be nationalised during the year 1956-57 are under consideration and will be finalized shortly.

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार :** Shortly ; कब तक हो जायेगा ?

**मुख्य मंत्री :** पहले इस बात का फैसला हो जाये कि होना क्या चाहिए ।

---

## OPENING OF NATIONAL DEVELOPMENT BLOCKS

***6555. Maulvi Abdul Ghani Dar :** Will the Chief Minister be pleased to state the names of places in the State where National Development Blocks are proposed to be opened during the year 1956-57?

**Sardar Partap Singh Kairon :**

*Names of the Blocks to be set-up in the year 1956-57*

| Serial No. | Name of Block | Tehsil in which falls | District |
|---|---|---|---|
| 1 | Narnaund .. | Hansi .. | Hissar |
| 2 | Hissar I .. | Hissar .. | Do |
| 3 | Sampla .. | Rohtak .. | Rohtak |
| 4 | Nuh .. | Nuh .. | Gurgaon |
| 5 | Khol .. | Rewari .. | Do |
| 6 | Ladwa .. | Thanesar .. | Karnal |
| 7 | Pragpur .. | Dehra Gopipur .. | Kangra |
| 8 | Lambagraon .. | Palampur .. | Do |
| 9 | Balachaur .. | Garhshankar .. | Hoshiarpur |
| 10 | Jagraon .. | Jagraon .. | Ludhiana |
| 11 | Zira .. | Zira .. | Ferozepore |
| 12 | Naushehra Punuan .. | Tarn Taran .. | Amritsar |

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार :** क्या चीफ़ मिनिस्टर साहिब फरमायेंगे कि फिरोज़पुर झिरका में जो Block खोलना था मुल्तवी क्यों किया गया है ?

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ :** ਜਿਹੜਾ ਨੂਹ ਵਿਚ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਉਹ ਵੀ ਤਾਂ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ-ਝਿਰਕਾ ਦੇ ਕੋਲ ਹੀ ਹੈ।

---

## DISTRICT BOARD MIDDLE SCHOOL SIHI UNDER THE COMMUNITY PROJECT

***6440. Shri Dharam Vir Vasisht :** Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state whether the Government has recently received any scheme suggesting improvements in the District Board School, Sihi in the Community Project area of Faridabad, district Gurgaon ; if so, the details thereof together with the action, if any, taken by the Government in this connection?

**Shri Sher Singh**:

*Part I.*—Yes, for the addition of a Science Laboratory and a Library-cum-Reading Room.

*Part II.*--A sum of Rs. 6,925 out of the Project Funds has been sanctioned as grant-in-aid and placed at the disposal of the District Board Gurgaon, for incurring expenditure on this Scheme during the year 1955-56.

---

REMISSION IN PROFESSIONAL AND CHOWKIDARA TAXES

*6573. **Sardar Darshan Singh** : Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state whether the Government has received a memorandum from Dehati Mazdoor Sabha demanding remission of Professional Tax and Chowkidara Tax from agricultural labourers and handi-craftsmen; if so, the action taken in the matter ?

**Shri Sher Singh** : A memorandum was received by Government on the 16th March, 1956 and is under their consideration. Government have, however, taken a decision since then to exempt from Professional Tax those workers in Cottage Industries in rural areas who work with their own manual labour or that of members of their family and do not employ labour for this purpose.

**ਸਰਦਾਰ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਚੀਫ਼ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਚੌਕੀਦਾਰਾ ਟੈਕਸ ਵੀ ਮੁਆਫ ਕਰਨ ਦਾ ਕੋਈ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਹੈ ?

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਨਹੀਂ

**ਸਰਦਾਰ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਜਦੋਂ ਸੈਲਾਬ ਆਏ ਅਤੇ ਜਿਥੇ ਆਬਿਆਨਾ, ਮਾਲੀਆ ਅਤੇ Professional Tax ਮਾਫ਼ ਕੀਤਾ ਉਥੇ ਕੀ ਚੌਕੀਦਾਰਾ ਟੈਕਸ ਵੀ ਮਾਫ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ?

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਨਹੀਂ। ਜੇ ਹੜ੍ਹ ਆਉਣ ਤਾਂ ਕੀ ਤੁਸੀਂ ਰੋਟੀ ਖਾਣ ਤੋਂ ਵੀ ਹਟ ਜਾਂਦੇ ਹੋ ? ਚੌਕੀਦਾਰ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਤਾਂ ਪਿੰਡ ਦਾ ਸਾਰਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੀ ਦਰਹਮ ਬਰਹਮ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ।

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ** : ਕੀ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ ਜੀ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਥੇ ਹੜ੍ਹ ਆਏ ਅਤੇ ਜਿਥੇ ਤੁਸਾਂ ਆਬਿਆਨਾ ਅਤੇ ਮਾਲੀਆ ਵਗੈਰਾ ਮਾਫ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਉਥੇ ਚੌਕੀਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਚੌਕੀਦਾਰਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ ?

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਕੀ ਫ਼ਿਰ ਤੁਸੀਂ ਵਾਹੀ ਕਰਨਾ ਅਤੇ ਬੀ ਪਾਉਣਾ ਵੀ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿੰਦੇ ਹੋ ? ਚੌਕੀਦਾਰ ਪਿੰਡ ਲਈ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ।

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ** : ਤੁਸੀਂ ਮੇਰਾ ਮਤਲਬ ਨਹੀਂ ਸਮਝੇ। ਮੈਂ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਚੌਕੀਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਚੌਕੀਦਾਰਾ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ।

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਇਸ ਨੂੰ ਵੇਖ ਲਿਆ ਜਾਵੇਗਾ।

ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ : ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ Professional Tax ਬਾਰੇ ਸੋਚ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਕਿ ਘਟਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ।

ਮੰਤ੍ਰੀ : ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਘਟਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ।

ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ : ਕੀ ਜਿਹੜੇ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਨੋਟਿਸ ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਾਫ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ?

ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਜਿਹੜੇ ਨੋਟੀਫੀਕੇਸ਼ਨ ਦੇ ਬਾਦ ਹੋਏ ਹਨ ਉਹ ਹੀ ਹੋਣਗੇ ।

ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ : ਕਿਹੜੀ ਤਾਰੀਖ ਤੋਂ ਤੁਸਾਂ ਇਹ ਮਾਫ ਕੀਤਾ ਹੈ ?

ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਜਿਸ ਤਰੀਖ ਤੋਂ ਫੈਸਲਾ ਹੋਇਆ ।

ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ : ਉਹ ਕਿਹੜੀ ਤਾਰੀਖ ਹੈ ?

ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਇਸ ਵੇਲੇ ਨਹੀਂ ਦਸਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ।

पण्डित श्री राम शर्मा : क्या बताया जा सकता है कि उन professions की कोई list बनाई गई है ? अगर बनाई गई है तो caste-wise है या किसी और basis पर है ?

ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ : Professions ਬਾਰੇ list ਬਣਾਣੀ ਮੁਸ਼ਕਲ ਹੈ । ਇਕ criterion ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਜਿਸ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਸਾਰਿਆਂ ਦੀ list ਬਣਾਈ ਜਾਵੇਗੀ । ਇਸ ਵਿਚ ਉਹ ਹੀ ਆਉਣਗੇ ਜਿਹੜੇ ਖੁਦ ਆਪਣੇ ਹਥ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ ਜਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ families ਹੱਥ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਦੀਆਂ ਹਨ ।

अध्यक्ष महोदय : सवाल तो बिल्कुल सीधा है कि "whether any memorandum has been received from the Mazdoor Sabha or not." Supplementary तो arise ही नहीं होता । [The question is quite straight, namely, whether any memorandum has been received from the Mazdoor Sabha or not. That does not leave any scope for supplementary.]

पण्डित श्री राम शर्मा : क्या बताया जा सकता है कि गवर्नमैंट ने उन दस्तकारों की कोई list बनाई है जो हाथ से काम करते हैं ?

ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਕੋਈ ਅਜਿਹਾ profession ਦਸੋ ਜਿਸ ਵਿਚ machinery employ ਕਰਨ ਦਾ chance ਨ ਹੋਵੇ । ਇਸ ਲਈ ਅਸੀਂ ਸਾਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਨੂੰ ਵੇਖਣਾ ਹੈ । ਜੇ ਕੋਈ ਜੁਤੀਆਂ ਬਣਾਉਂਦਾ ਹੈ ਉਹ ਹਥ ਨਾਲ ਸਿਉਂਦਾ ਹੈ ਫਿਰ ਤਾਂ ਠੀਕ ਹੈ ਪਰ ਜੇ ਉਹ machine ਇਸਤੇਮਾਲ ਕਰਦਾ ਹੈ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਨੌਕਰ

ਰਖਦਾ ਹੈ ਤੇ ਉਸ ਨਾਲ ਮਿਲ ਕੇ ਕੰਮ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਇਹ ਮਾਫ਼ੀ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ । ਜੇ ਧੋਬੀ ਆਪ ਜਾਂ ਆਪਣੀ family ਨੂੰ ਨਾਲ ਲੈ ਕੇ ਕਪੜੇ ਧੋਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਨਹੀਂ ਤੇ ਜੇ ਉਹ ਨੌਕਰ ਤੋਂ ਕਪੜੇ ਧਵਾਉਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਇਹ tax ਦੇਣਾ ਪਵੇਗਾ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਲੋਹਾਰ ਤਰਖਾਨ ਵਗੈਰਾ ਜੋ ਨੌਕਰ ਕੋਲੋਂ ਕੰਮ ਕਰਵਾਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਲਗੇਗਾ ਤੇ ਜੇ ਆਪ ਜਾਂ families ਨਾਲ ਮਿਲ ਕੇ ਕਰਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਨਹੀਂ ।

**श्री देव राज सेठी** : क्या teachers भी इस में आते हैं ?

**मुख्य मन्त्री** : नहीं ।

**पण्डित श्री राम शर्मा** : क्या बताया जा सकता है कि इस बात का कौन अफसर या महकमा फैसला करेगा कि फलां आदमी खुद अपने हाथ से या अपनी family से मिलकर कोई काम करता है या मशीन या नौकर से करवाता है ?

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਹਰ ਚੀਜ਼ ਲਈ ਕਿਸੇ ਨ ਕਿਸੇ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ District Taxation Officer ਕਰੇਗਾ ।

**पण्डित श्री राम शर्मा** : क्या District Board वाले Taxation Officers ?

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਹਾਂ ਉਹੀ ਹੋਣਗੇ । ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਵੀ ਇਸ ਵਿਚ ਮਦਦ ਕਰਨਗੀਆਂ ।

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ** : ਸਵਾਲ ਦੇ ਜਵਾਬ ਵਿਚ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ floods ਆਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਚੌਕੀਦਾਰਾ ਟੈਕਸ ਮਾਫ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਪਰ ਕੀ ਉਹ ਦਸਣਗੇ ਕਿ . . . .

**Mr. Speaker** : It does not arise.

---

PROFESSIONAL TAX IN DISTRICT LUDHIANA.

***6606. Shri Wadhawa Ram** : Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state—

(a) the total amount of arrears of Professional Tax still to be realised in District Ludhiana;

(b) the total amount of Professional Tax assessed in Ludhiana District for the year 1955;

(c) whether the Government has decided to remit the Professional Tax in Ludhiana District for the year 1955 and postpone realisation of arrears of the past years in view of the rains and floods last year; if not, the reasons therefor?

**Shri Sher Singh** : (a) Rs. 2,69,063.

(b) Rs. 1,10,287.

(c) No, becaure no such proposal was made to Government by the District Board, Ludhiana.

---

## LABOUR CO-OPERATIVE SOCIETIES

*6574. **Sardar Darshan Singh**: Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state the total number of Labour Co-operative Societies along with their membership district-wise in the State during the years 1954, 1955 and 1956 separately together with the total value of the work orders placed by Government with the said societies during the said years, separately?

Shri **Sher Singh**: A statement is laid on the Table.

LABOUR AND CONSTRUCTION CO-OPERATIVE SOCIETIES

| Serial No. | Name of District | No. of Societies | | | Membership | | | Total value of work orders placed by Government with these societies (Rs) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | 1954 | 1955 | 1956 | 1954 | 1955 | 1956 | 1954 | 1955 | 1956 |
| 1 | Rohtak | 5 | 12 | 17 | 1,601 | 2,585 | 3,437 | 1,85,549 | 4,24,793 | 5,49,691 |
| 2 | Hissar | 65 | 78 | 79 | 7,419 | 8,096 | 7,028 | 18,22,679 | 9,31,593 | 5,25,900 |
| 3 | Gurgaon | 14 | 13 | 16 | 3,449 | 3,303 | 1,635 | 29,918 | 2,08,275 | 4,37,330 |
| 4 | Karnal | 12 | 28 | 36 | 2,949 | 4,564 | 5,116 | 1,57,902 | 6,05,067 | 6,05,610 |
| 5 | Ambala | 27 | 37 | 42 | 4,067 | 5,564 | 6,023 | 7,99,202 | 10,68,616 | 13,82,340 |
| 6 | Simla | .. | .. | .. | .. | -- | .. | .. | .. | .. |
| 7 | Kangra | 16 | 20 | 25 | 2,128 | 3,457 | 4,274 | 1,97,861 | 5,36,050 | 2,75,800 |
| 8 | Hoshiarpur | 16 | 18 | 27 | 3,740 | 4,823 | 4,403 | 1,48,240 | 7,43,905 | 5,17,797 |
| 9 | Jullundur | 27 | 26 | 35 | 3,410 | 3,332 | 3,978 | 2,45,586 | 2,99,235 | 2,10,952 |
| 10 | Ludhiana | 6 | 10 | 24 | 1,397 | 1,946 | 3,085 | 1,44,679 | 2,61,219 | 2,32,880 |
| 11 | Ferozepore | 28 | 38 | 54 | 3,465 | 5,190 | 6,665 | 9,98,794 | 16,59,023 | 18,07,952 |
| 12 | Amritsar | 19 | 34 | 45 | 4,421 | 5,306 | 6084 | 3,11,360 | 5,93,685 | 10,64,716 |
| 13 | Gurdaspur | 16 | 25 | 60 | 1,902 | 2,407 | 11,815 | 3,02,059 | 4,91,876 | 10,95,390 |
| | Total | 251 | 339 | 460 | 39948 | 50033 | 63543 | 5,343,829 | 78,23,337 | 87,06,358 |

**ਸਰਦਾਰ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਮਿਲੀ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸੇ society ਨੂੰ payments ਨਹੀਂ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ?

**अध्यक्ष महोदय** : आप ने सवाल में पूछा क्या है और अब क्या पूछ रहे हैं। (The hon. Member should bear in mind what information he has asked for in his original question and what he is asking now in his supplementary). In the question he has asked,

"the total value of the work orders placed by Government with the said societies during the said years,"

His supplementary does not arise out of it.

### SYPHON AT CHHALAUNDHRI AND PHOOSGARH IN RADHAR INDRI AREA ON WESTERN JUMNA CANAL

*6611. **Shri Ram Sarup**: Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state whether there is any proposal under consideration of the Government to construct a syphon at Chhalaunduri and Phoosgarh in Radaur Indri area on the Western Jumna Canal; if so, the date by which the said syphon is expected to be constructed?

**Shri Sher Singh**: Yes. The proposed works are expected to be constructed during the year 1956-57 subject to the availability of funds.

---

### SILTING TANK IN VILLAGES HANAURI AND SHAKHUPURA IN RADAUR INDRI AREA ON WESTERN JUMNA CANAL

*6612. **Shri Ram Sarup**: Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state whether there is any proposal under the consideration of the Government to build a silting tank in the irrigated area of villages Hanauri and Shakhupura in Radaur-Indri area on the Western Jumna Canal; if so, the date by which it is expected to be completed?

**Shri Sher Singh**: Yes. Necessary surveys in connection with the construction of 2 Nos. silting tanks in Anauri and Sheikhupura areas along with Main Line Lower have been carried out. The works will be taken in hand subject to the availability of funds in the 2nd Five Year Plan period, and also subject to acceptance of the proposal by the local inhabitants.

---

### REPAIRS OF DAMAGED BANKS OF DHANAURA ESCAPE ON WESTERN JUMNA CANAL

*6613. **Shri Ram Sarup**: Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state—

(a) whether there is any proposal under consideration of the Government to repair the damaged banks of Dhanaura escape on the Western Jumna Canal; if so, the time by which the repairs are expected to be carried out;

(b) whether the banks of the said escape were repaired near Jakalri bridge during the last floods?

**Shri Sher Singh**:

(a) No. It is, however, proposed to carry out minor repairs which would be completed by the end of April this year.

(b) No, The banks of Dhanaura escape near Jakalri bridge were repaired about a month back

---

## REMISSION OF LAND REVENUE AND ABIANA TO FLOOD SUFFERERS IN DISTRICT GURGAON

*6562. **Shri Babu Dayal Sharma** : Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state whether the Government has decided to grant full remission in respect of Abiana and Land Revenue in cases where loss caused to crops by the floods and rains in October, 1955 was more than 50 per cent ; if so, the number of such villages, tehsil-wise in the Gurgaon District where such remission has been granted ?

**Shri Sher Singh**:

*First Part*—Yes.

*Second Part*—The required information is given below :—

| | *Name of tehsil* | | *Number of villages of full remission* |
|---|---|---|---|
| 1. | Gurgaon | .. | 32 |
| 2. | Rewari | .. | 10 |
| 3. | Nuh | ... | 13 |
| 4. | Ferozepur-Jhirka | .. | 5 |
| 5. | Palwal | ... | 23 |
| 6. | Ballabgarh | ... | 19 |
| | Bawal Sub-Tehsil | ... | ... |
| | Pataudi Sub-Tehsil | ... | 4 |

## LEASE OF LAND IN AMRITSAR DISTRICT

*6572. **Sardar Darshan Singh** : Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state —

(a) the total number of applications received by the Government for lease of land in District Amritsar in 1955 along with the number of Harijans and persons belonging to Backward Classes amongst them ;

(b) the total number of applications referred to in part (a) above sanctioned along with the area of land leased out to the applicants ;

(c) the total number of persons who have so far been given posses- sion of the land leased out to them and the total area of the said land ?

**Sardar Gurbachan Singh Bajwa** :

(a) 67,146 (all from scheduled classes).

(b) (i) 1,099 ;

(ii) 11,440 Acres.

(c) (i) 536.

(ii) 5,360 Acres.

## APPLICATIONS FOR CORRECTION OF WRONG ENTRIES IN GIRDAWARIS

*6591. **Sardar Achhar Singh Chhina** : Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state the total number of applications for correction of Girdawaris pending Tehsil-wise in the State at present ?

**Shri Sher Singh** : One in Simla Tehsil and none in any of the tehsils of Karnal District.

Information in respect of other tehsils in the State is being collected and will be supplied as soon as it becomes available.

---

## SELECTION OF REVENUE ASSISTANTS

***6609. Sardar Partap Singh Rai** : Will the Minister for Revenue and irrigation be pleased to state —

(a) whether any interviews for the Selection of Revenue Assistants in the State were held during the year 1955-56 ; if so, the date thereof and the place where the candidates were called for interview ;

(b) the details of marks obtained by each candidate referred to in part (a) above together with the final decision of the Selection Board in respect of each candidate?

**Sardar Partap Singh Kairon** :

(a) No.

(b) Does not arise.

---

## CONNECTING ADAMPUR AND BHOGPUR IN DISTRICT HOSHIARPUR BY ROAD

***6590. Sardar Achhar Singh Chhina** : Will the Minister for Public Works and Education be pleased to state—

(a) whether the Government has decided to connect Adampur and Bhogpur in District Hoshiarpur by road; if so, the alignment thereof and the embankment proposed ;

(b) whether the Government received any representation dated 28th February, 1956 from the residents of the area concerned suggesting alternative alignment for the road referred to in part (a) above ; if so, the action, if any, taken in the matter ?

**Sardar Gurbachan Singh Bajwa** : (a) Yes. The alignment of this road is being examined and it has not yet been finally decided.

(b) Yes. The alternative alignment suggested in the representation is also being examined.

---

### CONNECTION OF VILLAGE PABRA, DISTRICT HISSAR WITH PUCCA ROAD

***6593. Pandit Shri Ram Sharma :** Will the Minister for Public Works and Education be pleased to state whether there is any proposal under the consideration of the Government to connect village Pabra, District Hissar, with pucca road under the Community Project Scheme or the Second Five-Year Plan ?

**Sardar Gurbachan Singh Bajwa :** No.

**पंडित श्री राम शर्मा** : क्या वज़ीर साहिब बतायेंगे कि क्या यह सड़क न ही First Five-Year Plan में और न ही Second Five-Year Plan में include की जा सकी है ?

**ਮੰਤ੍ਰੀ** : 'No' ਵਿਚ ਜਵਾਬ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਦਾ ਇਹ ਹੀ ਮਤਲਬ ਹੈ ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : क्या मैं वज़ीर साहिब से पूछ सकता हूं कि गवर्नमेंट जब कई गांवों को connect करने के लिये सड़क निकालने का फैसला करती है तो क्या वह ऐसा करते हुए गांवों की importance का भी ख्याल रखती है ? मैंने पूछा है कि किस ख्याल से गवर्नमेंट सड़कें निकालती है ? क्या गांवों की importance का, आबादी का या वहां की institutions का ख्याल रखा जाता है जब कि किसी सड़क से कई गांवों को connect किया जाता है या किसी और चीज़ को ख्याल में रखा जाता है ?

**ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਮੈਂ ਸਵਾਲ ਦੇ ਜਵਾਬ ਵਿਚ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਵੀ proposal ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ । ਵੈਸੇ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਕੋਈ ਸੜਕ ਕਢਣੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰ ਖਿਆਲ ਵਿਚ ਰਖਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕੀ ਉਹ ਵਡੇ ਪਿੰਡ ਹਨ ਜਾਂ ਛੋਟੇ ਪਿੰਡ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਸ ਸੜਕ ਨਾਲ connect ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਹੈ ।

---

### COMMITTEE FOR VISITING HOSPITALS IN THE STATE

*** 6553. Shri Wadhawa Ram :** Will the Minister for Public Works and Education be pleased to state—

(a) whether it is a fact that a Hospital Visiting Committee was constituted by the Government last year in district Ferozepore; if so, the names of the members of the said Committee and its functions;

(b) the total number of hospitals and dispensaries visited by the Committee referred to in part (a) above during the year 1955;

(c) whether the said Committee can also visit the dispensaries in rural areas; if not, the reasons therefor?

Commissioner बनेगा या तहसीलदार ज़रूर बनेगा या अगर बहुत किया और Engineering College में भेज दिया तो Engineer बन जाएगा । मुझे पता है कि हिन्दुस्तान में कितने लड़कों को हर साल Deputy Commissioner बना सकते हैं और कितने हर साल clerks बनाए जा सकते हैं। योजना बनाने वाले के दिमाग़ में ज़रा भी ख्याल नहीं आया है कि दरअसल में तालीम के तर्ज़ को बदलने की ज़रूरत है। तालीम का ढंग ही गलत है। इस को नए ढंग से जारी करने की ज़रूरत है ताकि कालेज और स्कूल से निकलने के बाद कम से कम इतना तो काम कर सकें जिस से अपना पेट भर सकें। अगर आप को नौकर की या रसोइये की ज़रूरत हो तो आप को नहीं मिलेगा। कुछ दिन इन्तजार करना होगा। जिस को रखोगे तो वह बड़ी मिज़ाज से रहेगा। लेकिन middle पास या Matric पास, या F. A. पास या कोई B. A. पास चाहिये तो एक बार अखबार में निकाल देने से वे लोग आप को महीनों तक सोने नहीं देंगे। यह हालत हमारी तालीम की है। मैं यह खास तौर पर अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारी तालीम इस ढंग की होनी चाहिये कि जिसे हासिल कर के स्कूल या कालेज से निकलने के बाद आदमी कम अज़ कम अपना गुज़ारा तो कर सके। यहां तो अंग्रेजों की बुराई करते हैं, उन को गाली दी जाती है कि वे ऐसे थे, यह कर गये, वह कर गए। लेकिन मैं पूछता हूं कि आया किसी ने इन 10 सालों में यह सोचा है कि इस तालीम के ढंग को बदला जाए। लोग आते हैं और कहते हैं कि हमारे गांव में स्कूल खोलो। तो उन को कहा जाता है कि building बनवाओ। Building का नक्शा District Board का Engineer बना कर दे देता है। लोग बेचारे अपना पेट काटते हैं और चन्दा इकट्ठा करते हैं तब जाकर स्कूल बनाते हैं। उस के बाद वह यह समझते हैं कि जितने भी लड़के स्कूल में पढ़ेंगे वह या तो Deputy Commissioner बनेंगे और नहीं तो Deputy तो ज़रूर ही बनेंगे। उन्हें यह पता नहीं है कि वे लड़के न तो खेती के काम के रहेंगे और न किसी और काम के रहेंगे। जिस वक्त वह B. A. पास कर के आएंगे तो उन को काम ही कुछ नहीं मिलेगा। गाँव में जो अनपढ़ लोग होते हैं वह तो कोई न कोई काम कर ही लेते हैं। खेती कर लेते हैं। बाल वह नहीं रखते। उन्हें तेल की ज़रूरत नहीं होती और न ही साबन की ज़रूरत होती है। लेकिन कालेज में जाकर लड़कों का मियार ही और हो जाता है। साबन और तेल के बगैर उन का गुज़ारा नहीं होता। उन को कपड़े भी बढ़िया चाहियें। सुबह सवेरे bed-tea चाहिये। मैं कहता हूं कि हमारी तालीम का ढंग ही सारा गलत है। यह सोचना कि हम इस तालीम के होते हुए बेकारी को दूर कर लेंगे यह नामुमकिन है। यह कभी हो ही नहीं सकता। आप जो तालीम दे रहे हैं इस में सिवाए बेरोज़गार रहने के और कुछ सिखाया ही नहीं जाता। साहिबे सदर, competition करने के लिए चाहे कितने ही Services Commissions और Boards बनवा लो; उनकी वजह से नौकरियां तो ज्यादा नहीं निकल सकतीं। उन्हें तो जितनी ज़रूरत होगी उतने आदमी ही रखने हैं। मैं अपनी हुकूमत से, अपनी वज़ारत से, जो पंजाब के मालक हैं उन से कहूंगा कि वह Commission वालों को जा कर कहें कि हमें तो middle तक ही पढ़ा

[श्री श्री चन्द]
दो लेकिन ऐसी चीज़ सिखा दो जिस से रोटी कमा सकें। जूते बनाना सिखा दो लकड़ी का काम सिखा दो, खेती का काम या कोई दवाई का काम ही सिखा दो। और नहीं तो चन्दा मांगने का ढंग ही आ जाए तो अच्छा है लेकिन आज वह लोग कुछ नहीं करते। यह तो मैं ने unemployment की बाबत अर्ज़ किया है जिस में उन्होंने कहा है कि हम तो अब ऐसी योजना बना रहे हैं कि जिस से unemployment बिल्कुल दूर हो जाएगी। हर साल 50 लाख आदमी बेकार पैदा होते हैं। आप चाहे कितनी योजना बनाएं उन सब को काम कैसे दिया जा सकता है? आप बेकारी को किस तरह से दूर कर देंगे? फिर इस खिलौने मे? यह खिलौना बना कर कि गांव में cottage industry, small industry पता नहीं क्या क्या नाम रखा है इन्होंने? हैं क्या यह? मैं पिछले चार साल से इस असेम्बली में कह रहा हूं कि सारे पंजाब का चमड़ा ज़मीन में दबाया जाता है उसे बचा लो। लेकिन आज तक वह भी नहीं हो सका। लाखों रुपये का चमड़ा ज़मीन में दबा कर मिट्टी कर दिया जाता है लेकिन उस का इन्तज़ाम भी गवर्नमेंट नहीं कर सकी। योजना बनाते हैं कि गांव में cottage industry चालू करेंगे। Industry होगी handloom की। लोग धागा कातेंगे। एक अम्बर चर्खा होगा और लोगों की बेकारी दूर हो जाएगी। पता है अम्बर चर्खे से एक आदमी क्या कमा सकता है? मैं सच अर्ज़ करूं कि मुझे यह समझ नहीं आई कि यह लोग खद्दर क्यों पहनते हैं। महात्मा गांधी ने इसे ठीक वक्त पर जारी किया था। उस वक्त कपड़ा मुल्क में नहीं बनता था। कपड़ा बाहर से आता था। लोग गरीब थे और महात्मा जी चाहते थे कि लोग स्वदेशी कपड़ा पहनें और देश का धन बाहर न जाए। लेकिन आज तो सब तरह का कपड़ा यहां पर ही बनता है। इन की कपास है, इन के मजदूर हैं और यही लोग बनाते हैं। अगर इन्होंने साधुओं की तरह कोई नई पोशाक पहननी हो तो दूसरी बात है। मगर महात्मा जी ज़िन्दा होते तो वह यह न कहते कि ज़रूर खद्दर ही पहनो (*Interruptions*)। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं इस बात का किसी पर personal attack नहीं करता कि फलां क्यों पहनता है या फलां क्यों नहीं पहनता। लेकिन मुझे इस बात की समझ नहीं आई कि यह लोग चौसी क्यों पहनते हैं? यह कांग्रेस की कैसी पोशाक है? महात्मा जी कह गए; लेकिन अब वह नहीं हैं और यह लोग पुरानी लकीर पीट रहे हैं। आज यह प्रचार किया जाए कि लारी पर बैठना फजूल है। इस में नहीं बैठना चाहिये। गड्डे पर बैठ कर लारी के साथ competition करो। तो भला लारी और बस से competition हो सकता है। जो योजना बनाओ, चाहे गांव में बनाओ चाहे शहर में बनाओ लेकिन चीज ऐसी बने जो बाज़ार में बिक सके। जो बाज़ार में competition में नहीं आ सकती, जिसे लोग नहीं खरीदते और उस से सस्ती चीज़ बाज़ार में बिकती है तो उस के लिये चाहे दुनिया भर का प्रचार कर दो लेकिन वह चीज़ नहीं चलेगी। मैं ने देखा है कि पुराने वज़ीर खद्दर बेचते फिरते हैं। लेकिन मैं यह पूछता हूं कि इस को गांव वालों के गले में क्यों डालना चाहते हो? खड्डी बनाओ और खद्दर बनाओ इस को कौन खरीदेगा? अगर अम्बर चर्खा लेकर बैठ भी गए तो मजदूरी क्या मिलेगी? 2 आने भी कमाई नहीं होगी। उस सूत को कौन खरीदेगा और खरीद

कर कोई क्या करेगा ? अगर कपड़ा बनाया जाए तो बाजार में बिकता नहीं है। मुझे बताइये कि इसमें कौनसी morality है कि आज अम्बर चर्खे और खद्दर से लिपटे बैठे रहो ? दुनिया Atom Bomb बनाती है दूसरे देश इतनी तरक्की कर गए हैं और यह हैं कि अम्बर चर्खे को लिये बैठे हैं—कहते हैं कि इस से देश की तरक्की होगी। मैं कहता हूं कि इस से नहीं होगी (*Interruptions*) । मैं इस एवान के किसी मेम्बर साहिब को criticise नहीं करना चाहता। मैं यह समझना चाहता हूं कि यह खद्दर का प्रचार और यह खड्डी हमारे गांव वालों के जिम्मे क्यों लगाई जाती है ? शहरों में क्यों नहीं रखी जाती ? अगर यह इतनी अच्छी चीज़ है और इस से हिन्दुस्तान का भला हो सकता है तो शहरों में क्यों नहीं जारी की जाती ? शहरों में तो कपड़ा बनाने के कारखाने खोले जाते हैं और गांव में खड्डी लगाने के लिये कहा जाता है। गांव वालों को कहते हैं चर्खे कातो, मुर्गियां पालो। तुम्हारे अण्डे शहरों में बेच देंगे (हंसी)। मैं पूछता हूं कि उन लोगों के साथ मजाक क्यों करते हो ? कोई नाम तो बताओ कि कौन सी cottage industry या village industry आप ने गांव में लगाई है ? कहा जाता है कि तुम्हारे हां छोटी २ factories लगाएंगे। कौन सी हैं वे factories ? ठीक ठीक क्यों नहीं कहते कि गांव में तो सिर्फ कागज़ पर ही सब कुछ लगाना है; असली कारखाने और फेक्टरियां तो शहरों में हैं। यह समझते हैं कि गांव वाले बावले हैं; जिस लाइन पर लगाएंगे उसी तरह करते रहेंगे। यह गलत ख्याल है आप का। आप उनको कितनी देर बन्द कर के रख सकते हैं ? वह समझते हैं कि उनका फायदा किस में है। आप देख लीजिए। जब पहले पहल रेल चली तो वह उसमें नहीं बैठते थे। जब लारियां आईं तो कहते थे कि नहीं हम गड्डे पर ही बैठेंगे। लेकिन अब क्या हाल है ? बावजूद इस बात के कि रेल-गाड़ियों में बहुत भीड़ होती है लेकिन अब वह टिकटघरों में टिकट खरीदते वक्त एक दूसरे को धक्के देते दिखाई देते हैं क्योंकि वह जानते हैं कि रेल का सफर सस्ता और आरामदेह होता है। वह जानते हैं कि दुनिया बदल चुकी है। जब उन्हें सस्ता और आरामदेह कपड़ा मिल सकता है तो दानेदार खद्दर कौन लेगा ? उसको खरीदेगा कौन ? मैं पूछता हूं कि क्या आपने खुद भी सभी कांग्रसियों को खद्दर पहनते देखा है ? मैं जानता हूं कि आम कांग्रसी घर में रेशम के कपड़े पहनते हैं। उनके घरों में रेशम के गदेले पड़े रहते हैं। जैसा अंग्रेज़ों के ज़माने में टाई और टोप होता था उसी तरह से उन्होंने आजकल अपने hand bag में खद्दर का एक सूट रखा होता है और जब किसी मिनिस्टर के पास जाना होता है तो उठाकर पहन लेते हैं। मैं कहता हूं कि क्यों लोगों को धोका देना सिखाते हो ? वक्त बहुत बदल गया है। दुनिया बहुत तरक्की कर चुकी है। अगर कोई कनपाटे कानों में मुद्रा डाले, कोई गेरुए कपड़े पहिने कोई किसी खास किस्म की टोपी पहिने—अगर उनका खास dress हो फिर तो मुझे कोई मतलब नहीं—लेकिन मैं समझता हूं कि इस तरह का आडम्बर इस दुनिया में चलने वाला नहीं है।

[श्री श्री चन्द]

खैर में पूछता हूं कि आप मुझे बताएं कि देहात में कोई industry जारी की भी है? पचास, सौ साल से सिर्फ cottage industry का प्रचार ही हो रहा है। किसी ने जापान में जाकर देख लिया होगा तो वही रट यहां आ कर लगा दी। हर मुल्क के हालात अलग होते हैं, बातें अलग होती हैं। लोग अलग होते हैं। रूस में जाकर कोई co-operative farming देख आया तो यहां आकर कहना शुरू कर दिया है कि co-operatives बनाएंगे, यह करेंगे, वह करेंगे। गांव वाले तो अपने लड़कों को खेतों से बाहर ही नहीं भेजते। इसलिए अगर सचमुच आपने उनकी कोई सेवा करनी है तो पहले उनका mind तो बनाओ ताकि वह उस प्रोग्राम को आगे ले जाने में आप का साथ दे सकें।

Socialistic pattern की बातें की जाती हैं। देहात में तो socialistic pattern लाने की जरूरत ही नहीं। वहां तो पहले ही सब socialistic है। वहां तो सारे के सारे लोग गरीब हैं। आप कहते हैं कि ऊपर वालों को नीचे लाएंगे और जो नीचे हैं उन को ऊपर उठाएंगे। देहात में तो न किसी को नीचे से ऊपर और न ऊपर से नीचे ले जाने की ज़रूरत है। वहां तो सब बराबर हैं। सब गरीब हैं।

**खान अब्दुल गफार खां** : आप की दौलत दूसरों को बांट दी जाएगी।

**श्री श्री चन्द** : मैं अपने मोहतरिम दोस्त खान साहिब से अर्ज़ करूंगा कि आप तो शहर के रहने वाले हैं आप को गांव का क्या मालूम। आप अम्बाला में बैठे हुए हो, गांव को भूल गए हो। अगर आप गांव के होते तो आप भी मेरी तरह कहते कि उन के लिए जो भी स्कीमें बनाई जाती हैं वह सिर्फ कागज़ पर ही हैं। अमल में कोई नहीं लाई जाती। इसलिए जहां तक देहात का सवाल है कोई ऐसी चीज़ कीजिए जिस से उन लोगों का कोई फायदा भी हो, उन की गरीबी दूर हो सके।

जब Ceiling का सवाल उठाया जाता है तो यह दुहाई दी जाती है कि साहिब! हम ceiling लगा कर जो ऊपर की ज़मीन होगी वह फलां लोगों को देंगे, पंचायतों को देंगे, हरिजनों से काश्त करवाएंगे। पर कहां से लाएंगे आप वह ज़मीन? वहां तो कोई जमीन है ही नहीं जो ceiling की limit के ऊपर की हो। छोटी छोटी तो लोगों की holdings हैं जिन पर उनका अपना गुज़ारा भी नहीं होता। मैं कहता हूं कि अगर वह लोग गांव में गए होते, उन्हें गांव का तजरुबा होता तो यह बात कहने की ज़रूरत ही न होती। आपने तो उन जोहड़ों को भी Land Utilization Act के नीचे नहीं छोड़ा जोकि देहातों में मवेशियों को पीनी देने के लिए थे। आपने तो वह भी साफ कर दिए हैं। गांव में टट्टी जाने के लिए लोगों को जगह नहीं। शाम आने तक औरतें इन्तज़ार करती रहती हैं कि कब अन्धेरा हो तो बाहर टट्टी के लिए जाएं। आप को ताज्जुब होगा कि अब चौपालों में कमोड रखे हुए हैं। जब वज़ीर साहिब वहां जाएंगे तो उन के

village level workers उन को वह कमोड दिखाएंगे । जो village level workers हैं वह भी यहां के local नहीं रखे गए । उन को भी जालन्धर से पकड़ कर यहां पर लगा दिया गया है ।

हां, मैं आप को ग्राम सेविकाओं के बारे में भी कुछ अर्ज करता हूं । कहते हैं कि यह ग्राम सेविकाएं गांव का सुधार करेंगी । लेकिन उन का अपना क्या हाल है ? सुबह दस बजे तक उनकी लिपस्टिकें ही नहीं लगतीं । दस बजे तक तो वह कंघी करती रहती हैं । वह ग्राम सेविकाएं आपने हमारे पास भेज रखी हैं । क्या यह गांव की लड़कियों को सिखाएंगी कि कैसे रहते हैं ? मैं कहता हूं कि उन को रोज़गार दो, उन को पैसा दो वह सब कुछ खुद ही सीख जाएंगी । मैंने कोई भी अमीर आदमी कभी मैला नहीं देखा, किसी अमीर आदमी को चोरी करते नहीं देखा, किसी अमीर आदमी को भूखे मरते नहीं देखा । उन्हें पैसा दो तो सफाई भी कर लेंगे, मच्छरी भी खरीद लेंगे । शहरों की लड़कियां दो चोटियां करती हैं तो वह चार चोटियां भी कर लेंगी लेकिन उन्हें अपनी हालत बेहतर बनाने के लिए पैसा तो दो । उन्होंने खेतों में पानी लगाना होता है, गोबर उठाना होता है, चारा लेकर जाना होता है । तो क्या वह दो दो चोटियां करेंगी या अपना काम करेंगी ?

फिर यह जो किताब है--यह Five-Year Plan की किताब --यह भी शहर वालों ने लिखी है जो जानते ही नहीं कि देहात वालों की मुश्किलात क्या है, उनकी जरूरियात क्या है । इतना ही नहीं । इन योजनाओं को चलाने के लिए Civil Supplies के दुकानदारों को Block Development Officers बनाकर वहां भेजा गया है । कितने देहात के लोग रखे हैं आप ने Block Development Officers की category में ? जो जो भी शहर में Civil Supplies Department में काम किया करते थे; उन को वहां बड़े २ अफसर बनाकर भेज दिया है जो जानते ही नहीं कि देहात वालों की क्या problems हैं । वह भला उन का क्या सुधार कर सकेंगे ? वह तो बस जीप में इधर उधर फिरते रहते हैं--उस जीप में जो कि आपने उनको दे रखी है । उनका काम क्या है? वह दोपहर को जाते हैं, एक दो बटेरों का शिकार कर लिया और शाम को फिर जीप ली और सैर को निकल दिए । इसके अलावा जब इन अफसरों को लगाना होता है तो बगैर किसी असूल या selection के । मुझे पता है कि हमारे वज़ीर साहिब के पास एक बूढ़े आदमी गए । कोई 70 या 80 साल की उम्र होगी उनकी । उसने कहा कि साहब मुझे नौकरी दिलवा दो । जवाब मिला कि आप की तो उम्र बहुत ज़्यादा है, सरकारी नौकरी में कैसे आ सकते हैं । उसने कहा कि जनाब मैं एक गलती कर बैठा हूं । बुढापे में बयाह कर लिया है गुज़ारा कैसे करूं, मुझे कोई रोज़गार दो । उस को पकड़ कर वज़ीर साहिब ने हमारे इलाके में लगा दिया । तो यह हालत है । मैं सच कहता हूं कि अगर आप देहात वालों का कुछ करना चाहते हैं तो देहात के लोगों को वहां लगाइए । उन लोगों को लगाइए जो उनकी भलाई समझते हैं, जो उनकी तकलीफों को जानते हैं । लेकिन अजीब क्वायद

[श्री श्री चन्द]

हैं । वह लोग Public Service Commission के जरिए आएं; rules के मुताबिक उनकी selection हो और वह अंग्रेज़ी जानते हों । मुझे आप बताएं कि आपने हमारी भैंसों को अंग्रेज़ी सिखाना है ? क्या करना है अंग्रेज़ी से ? उन को वह आदमी ही कुछ सिखा सकते हैं जो जफाकश हों, देहात की समस्याओं को जानते हों, दिन रात सर पर मट्टी उठा कर चल सकते हों। यह ठीक है कि इस Plan के implement होने से कुछ शहरियों को नौकरियां मिल जाएंगी । एक लाख को नौकर करालें या ज्यादा को यह तो आपकी अपनी हिम्मत है । जितने आदमियों में बांट सकते बांट लो । लेकिन उन गरीब आदमियों का भी कुछ सोचा ? कुछ नहीं । अगर आप यह समझें कि सारे मुल्क की बेरोज़गारी खत्म हो जाएगी या देहातियों का भला हो जाएगा; ऐसी बात बिल्कुल नहीं होगी । यह बिल्कुल नामुमकिन सी बात है । मैंने इस किताब में कोई ऐसा लफज़ नहीं पढ़ा जो देहात की भलाई की बात भी करता हो ।

इस में बार बार लिखा गया है कि land reforms बड़ी ज़रूरी हैं । चार साल तो हो गए हम लोगों को मुसीबतें उठाते हुए और अब तक इन की यह land reforms खत्म नहीं हुईं । इन्होंने खुद काश्त के लिए तो ज़मीन घटा कर 30 standard एकड़ कर दी है और अब भी इन का पेट नहीं भरा और अब भी कहते हैं कि land reforms होनी चाहिए । इन Plans का फल यही किसानों को मिला है कि उन से ज़मीनें छीनी जा रही है । इसका नतीजा एक दिन यह निकलेगा कि इन ज़मीनों पर शहरी लोगों के भाई भतीजे Inspectors और Sub-Inspectors बन जाएंगे । और वहां के लोग उन के हां मज़दूरी करने आया करेंगे और मज़दूरी करते हुए कहा करेंगे कि यह मेरी लड़की है इस को रख लो । लेकिन यह कहेंगे नहीं, मज़दूरी पूरी हो गई है ; जाओ । यह योजनाएं हैं जिन के ज़रिये यह देहाती लोगों की ज़मीनें छीनना चाहते हैं और इन पर काबू डालना चाहते हैं । यह चाहते हैं कि जिस तरह यह चाहें देहाती लोग उसी तरह चलें । इस योजना के दस सफों में यह land reforms ही भरे पड़े हैं । पहले इन्होंने कानून बनाया था कि common lands पंचायतों को दे दो । अब इस में यह लिख दिया है कि जो ज़मींदार अपनी ज़मीन को ठीक तरह से manage नहीं करता उस की ज़मीन गवर्नमेंट ले लिया करेगी और उस पर उस का management होगा । यह rule है इन का कि जब यह समझेंगे कि ज़मीन अच्छी तरह से काश्त नहीं होती तो उसे गवर्नमेंट अपनी management में ले लेगी और शहर के पढ़े लिखे उसे अच्छी तरह manage करवा सकेंगे और उस ज़मींदार से ज़मीन इस तरह से ले ली जाएगी ।

कहा यह जा रहा है कि आमदनी में 18 per cent इज़ाफा हुआ है, 20 per-cent आमदनी बढ़ी है और अगर यह लिख दें कि 50 per cent बढ़ी है तो भी ठीक होगी क्योंकि यह तो लिख देने की बात ही है । न किसी ने हिसाब लगाया है और न ही लगाना है । जो मर्ज़ी में आया वही तो कागज़ पर लिख देना है । फिर वह दिल्ली

में बैठे हैं । जो statistics उन के पास आए उन्होंने वही लिख दिये । वह क्या किसी ने देखने हैं ।

इसके अलावा पंचायतों के बारे में बड़ा कहा गया है कि यह पंचायतें कितनी तरक्की करती हैं । बिल्कुल ठीक है इन्होंने कुछ तरक्की कर दी है और कुछ कर देंगी । मैं कहता हूं कि इन के कायम हो जाने से गावों में पार्टियां बन गई हैं । कोई गांव अब ऐसा नहीं मिलेगा जहां इन पंचायतों की बदौलत दो तीन पार्टियां न बन गई हों । फिर इन पंचायतों से फायदा हुआ है । पहले जो काम नम्बरदार करते थे वह अब पंच भी करने लग गए हैं । यह पंच भी तो अब नंबरदार समझे जाते हैं । इस लिए पुलिस वालों का अब हक है कि उन से कोई काम जो भी उन की मर्ज़ी आए लें । उन से झूठी गवाहियां दिलवाएं और जो चाहें करवाएं । वह बेचारे अब पुलिस वालों के आगे पीछे फिरते रहते हैं । साहिबे सदर, फिर हमारी सरकार ने गांवों की तरक्की भी तो इन पंचायतों पर छोड़ दी है । एक दफा सच्चर साहिब वहां हमारी तरफ चले गए थे और कहने लगे कि राज बांट कर चला हूं और कहा कि मैं ने इन को राज दे दिया है यह राज गांवों की पंचायतों को दे आए थे । उस के दो महीने बाद वहां पुलिस वाले पहुंच गए और उन्होंने जालंधर से P.A.P. भी बुला ली और गांव का घेरा डाल दिया । इस पर पंचायत के पंच वहां उन के पास पहुंचे और कहने लगे कि पंचायत एक्ट की धारा 12 के मातहत पुलिस हमारे मातहत है । पुलिस वाले अपने आदमियों से कहने लगे कि क्योंकि यह बारह धारा का जिक्र करते हैं इस लिए इन को 12,12 जूते मारो । यह पंचायतों की इज़्ज़त है और यह पंचायतों के ज़रिये सब तरक्की कराना चाहते हैं ।

डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं इन्हें कहता हूं कि सब से बेहतर होगा कि यह जितने तरक्की के काम हैं यह तमाम के तमाम District Boards की मार्फत करवाए जाएं । इस से खर्च थोड़ा होगा और काम अच्छा होगा । अगर कोई सड़क बनवानी हो तो वहां मेम्बर होंगे—वह देखेंगे कि कहीं रोड़ी की जगह नीचे रेत तो नहीं डाल दी गई और फिर इन्हें गरोह के गरोह आदमियों के यह काम कराने के लिए नहीं रखने पड़ेंगे । यह जो योजना का बहुत हिस्सा गबन और तनखाहों पर चला जाता है वह इस तरह से सारा रुपया बच सकता है । फिर District Boards के पास अपने engineers भी होते हैं । वह काम अच्छी तरह से करवा सकते हैं और अगर कहीं कोई नुक्स रह भी जाए तो यह उसे Deputy Commissioner की मार्फत दूर करवा सकते हैं । सड़कों का सारा काम District Boards की मार्फत करवाना चाहिए क्योंकि वह पहले ही बनवाते रहते हैं । और अगर इन्होंने इस तरह से unemployment को ही दूर करना हो तो यह इन की मर्ज़ी है । लेकिन इस तरह से योजना का बहुत सारा रुपया गबन और तनखाहों में चला जाएगा ।

**श्री दौलत राम शर्मा** (हमीरपुर) : उपाध्यक्ष महोदय, किसी देश की उस वक्त तक पूरी तरक्की नहीं हो सकती जब तक कि वह industrialise न हो जाए । अगर

[श्री दौलत राम शर्मा]

कोई देश सिर्फ जरायत पर निर्भर रहता है तो वह एक तरक्कीयाफ़ता मुल्क नहीं कहा जा सकता। यह ठीक है कि हमारा देश जो कि बहुत अरसे से जरायती मुल्क चला आ रहा है इस को अब industrialise किया जा रहा है। कोई देश तब तक पूरी तरह से industrialise नहीं हो सकता जब तक वहां इस policy पर न चला जाए कि ज़्यादा से ज़्यादा यानी जितना मुमकिन हो सकता हो वह उसकी industrilalisation पर खर्च किया जाए और उस का बड़ा हिस्सा उस के देहाती इलाकों को industrialise करने पर लगाया जाए। लेकिन जो प्लान हमारे सामने आया है इसमें जितना हिस्सा पंजाब से ताल्लुक रखता है मैं उसी के बारे में कुछ कहूंगा। बाकी के बारे कुछ नहीं कहूंगा। यह जो प्लान बनाया गया है इस के बारे में कहा गया है यह ज्यादातर देहाती इलाकों को ऊपर उठाने के लिए बनाया गया है। लेकिन मैं ने इस प्लान को वजाहत से देखा है और मुझे यह कहीं नज़र नहीं आया जिस से देहात की तरक्की के लिए रखी गई कोई चीज़ ज़ाहिर हो सके। फिर यह जो रुपये इस प्लान पर खर्च किए जा रहे हैं वह ज्यादातर जरायत की तरक्की पर ही खर्च होने हैं। इस के मुताबिक 52 करोड़ रुपये के करीब जरायत के कामों पर खर्च होने हैं और बाकी थोड़ी सी रकम industrialisation पर खर्च होनी है। Heavy indusrty के लिए तो बहुत ही थोड़ा इन्तज़ाम किया गया है। देहात की तरक्की Cottage industries और small-scale industries के बगैर कभी नहीं हो सकती और इस में देहात के लिए इन चीज़ों का इन्तज़ाम बहुत कम किया गया है। इन के बगैर देहात के लोगों का standard of living कभी ऊंचा नहीं हो सकता। यही चीज़ें हैं जिन के ज़रिये वह माली तौर पर तरक्की कर सकते हैं। एक आदमी के पास अगर 10 रुपये की कोई चीज़ हो और अगर उस की कीमत बढ़ कर 11 रुपये हो जाए तो उस से उस की तरक्की हो गई समझी जाती है और यदि वह कीमत दस की बजाए 9 रुपये रह जाए तो उस की तरक्की नहीं होती। इसी तरह मैं अपने तजरुबे की बिना पर कह सकता हूं कि देहात के लोगों की हालत माली तौर पर गिरी है कोई सुधरी नहीं। यह ठीक है कि वह देखा देखी अब अच्छे कपड़े पहनने लग गए हैं लेकिन देहात के लोगों की माली हालत पहले से खराब हुई है। यह चीज़ में ज़िला कांगड़ा और ज़िला होशियारपुर के पहाड़ी इलाकों की बाबत कह सकता हूं। मेरे एक दोस्त जब यह बात यहां बता रहे थे कि 18 per cent income लोगों की बढ़ी है तो मैं तो यह सोच रहा था कि शायद यह स्वर्ग की बात कर रहे होंगे। मुझे तो यह चीज़ कहीं नज़र नहीं आई। मैंने पिछले कई सालों मे कांगड़ा ज़िला के देहात में फिर कर देखा और अब भी फिरा रह हूं मुझे तो कोई ऐसी चीज़ नज़र नहीं आई बल्कि मैं तो समझता हूं कि उन का standard of living पहले की निस्बत गिरा है। यह ठीक है कि गवर्नमेंट करोड़ों रुपये खर्च कर रही है लेकिन पता नहीं वह कहां चला जाता है। मुझे तो ज़िला कांगड़ा और ज़िला होशियारपुर में कहीं यह नजर नहीं आया कि कहीं कोई industry कायम की गई हो।

कहा जाता है कि experts study करने के लिए जापान गए हुए हैं। हम ने तो देखे नहीं। शायद वहीं रह गए। आज Industries का Department उन के हवाले है जिन्हें industry की A, B, C नहीं आती। यह महकमा तो technicians और experts के हवाले होना चाहिए। मैंने तीन साल हुए इसी एवान में कहा था कि आप पंजाब के resources का survey कराएं और tap करें फिर planning उन पर मबनी करो। कांगड़ा में जो mineral wealth है उस का ज़िक्र सय्याहों—Russians वगैरह ने किया है और यह इस कदर है कि अगर इसे utilise किया जाए तो पंजाब का नक्शा बदल जाए। लेकिन कोई ध्यान नहीं दिया गया। Russian Experts ने देखा तो उन्होंने कहा कि ज्वालामुखी के नीचे petrol का दरिया बह रहा है मिट्टी का तेल दरिया के पानी से मिल कर बहता है और लोग कभी २ जला भी लेते हैं। इसी तरह नमक, कोयला, lead और zink भी मिलता है। फिर मैं ने दो साल हुए कहा था कि जिस तरह काश्मीर में दवाइयों का कारखाना चल रहा है यहां भी खोला जाए। कांगड़ा में अच्छी किस्म की और इतनी मिकदार में जड़ी बूटियां पाई जाती हैं कि हिन्दुस्तान में और दुनिया में और कहीं नहीं मिलतीं। Europe के लोग इन्हें मामूली कीमत पर हम से ले जाते हैं और सोने के भाव बोतलों में बन्द कर के हमें ही भेजते हैं। पंजाब सरकार को चाहिए कि इन चीज़ों की research का institution कायम करे, chemicals का कारखाना खोले। इस से लोगों को रोज़गार मिलेगा और सरकार की आमदनी भी बढ़ेगी।

डिप्टी स्पीकर साहिब, industries के लिए दो चीज़ों की सख्त ज़रूरत है। एक तो electricity हो और दूसरी transport—आमदोरफ्त के ज़रिए हों। इस plan का मुद्दा और इस गवर्नमेंट की declared policy यह है कि socialist pattern के मुताबिक कांगड़े जैसे पिछड़े हुए इलाकों को आगे लाना है। मगर जब हम देखते हैं तो दिखाई देता है कि 5 ज़िले ही pet हैं। कोई नौकरी हो तो उसी इलाके को जाती है, secretariat में देखो, किसी कारखाने में देखो तो उसी इलाके के लोग दिखाई देते हैं। कोई कारखाना हो, हस्पताल हो, स्कूल हो, कालेज हो सब इन्हीं ज़िलों में खुलते हैं। शायद इस इलाके को दूसरे मुल्कों से मुकाबला करने के लिए इस तरह बना रहे हैं। कांगड़ा में आज तक कोई तरक्की नहीं हुई। कांगड़ा में एक सड़क है जो अंग्रेज़ों के वक्त की बनी हुई है। इस का कुछ हिस्सा कच्चा भी है। और कोई सड़क नहीं। कांगड़े का $\frac{1}{3}$ हिस्सा सड़क के इस तरफ है। उस इलाके में कोई all weather road नहीं है। साल में चार महीने यह इलाके बाकी दुनिया से cut off हो जाते हैं। उन दिनों न दुनिया को उन का पता होता है और न उन को दुनियां का पता होता है। खैर हमें खुशी है कि इस Plan में तहसील हमीरपुर में तीन

[श्री दौलत राम शर्मा]

चार सड़कों को बनाने का जिक्र है। मगर सड़कों की तामीर की हालत अच्छी नहीं। मैं आप को एक मजेदार बात सुनाता हूं। एक सड़क बनाने के सिलसिले में गवर्नमेंट ने S.D.O., Surveyor वगैरह को भेजा। ऊना से एक सड़क बनानी थी। मगर नई Ministry ने काम बन्द करा दिया। वह S.D.O. घर बैठ गया। बात मेरी समझ में न आई तो मैंने पूछा कि काम बन्द क्यों कर दिया तो मुझे बताया गया कि orders ऐसे हुए हैं कि काम बन्द कर दो, पैसे नहीं हैं। जब हम ने सड़कों के वास्ते 7 करोड़ रुपया मंजूर करवाया है तो क्यों एक ऐसे इलाके के लिए पैसा नहीं जहां कोई पक्की सड़क ही नहीं है। लोगों ने मुझ से पूछा कि क्या हुआ ? क्या कैरों साहिब नाराज़ हो गए हैं या लड़ाई झगड़ा हो गया है। (हंसी)। इस धड़ेबाज़ी ने तो पहले ही पंजाब वालों को मार रखा है। यह लोगों ने मुझ से पूछा। मैंने कहा ऐसी तो कोई बात नहीं है मगर यह पता नहीं यह ऐसा क्यों हुआ। फिर और सुनिए। मिनिस्टर साहिब जाते हैं और वादा करते हैं। मगर यह शायद समझते हैं कि वह वादा ही क्या हुआ....

**उपाध्यक्ष महोदय** : Second Five-Year Plan पर बोलें। ( Please speak on the Second Five-Year Plan.)

**श्री दौलत राम शर्मा** : दो अढ़ाई महीने का जिक्र है, पहली Ministry के वक्त एक Minister साहिब आए। एक training school खोलना था। सारी तहसील के लिखे पढ़े लोगों को बुला लिया। मुझे भी चिट्ठी पहुंची कि Junior Basic School खोलना है; आ जाओ। मैं भी पहुंचा। मैंने पूछा कि इतने आदमियों को तकरीर के लिए क्यों बुलाया है तो बताया कि सलाह करनी थी कि कहां खोलें। मैंने कहा कि सुजानपुर में खोलें। कहने लगे किसी head-quarter पर खोलना है। तो मैंने कहा हमारे से पूछने की फिर क्या ज़रूरत थी ? कहने लगे जगह चाहिए। मैंने कहा जितनी चाहिए ज़मीन लो। काम भी कराएंगे। जगह भी settle हो गई, सब कुछ हो गया। मगर पता चला कि यह स्कूल धर्मसाला खोला गया जो कुल्लू से 200 मील है और बाकी कांगड़े से 150 मील दूर है। मगर ऐसा मालूम होता है कि जो कुछ Deputy Commissioner चाहे वही होता है, Minister बेचारा क्या करे। यही चर्चा लोग करते हैं कि Minister तो कुछ कर ही नहीं सकते, जो कुछ करता है D.C. करता है।

फिर बिजली को देखें। कांगड़े से सारी बिजली आती है पाकिस्तान को भी supply होती है। लाखों करोड़ों रुपया खर्च हो रहा है, सारे पंजाब को फायदा पहुंचा है मगर हमारा ज़िला महरूम रखा गया है। तीन साल से हम देख रहे हैं, बजट में रकम मंजूर होती है, सुजानपुर टीरा के लिए इन्तज़ाम पर बहस वगैरह भी हो ली, मगर हमें फिर मायूसी ही होती है। जब इस प्लैन को देखा तो सारी hopes खत्म हो गई। कांगड़ा के लिए सिर्फ दो करोड़ रुपया रखा गया जिस में से

1¼ करोड़ तो सड़कों के लिए है और बाकी जो 75 लाख रुपया है वह लाहौल और सपीती के लिए है जिस की आबादी कुल 15 हज़ार है, और जिसे scheduled area होने की वजह से Central Government भी मदद दे रही है। तो मैं पूछता हूं कि कांगड़े को क्या दिया है ?

कांगड़ा में cottage industries बेशुमार चलाई जा सकती हैं। मेरा यह सुझाव है कि सरकार यहां पर Japan के तरीके पर industry को रायज करे। हमारे इलाका में खास किस्म का पत्थर मिलता है जिस से cement तैयार किया जा सकता है और cement भी कोई कम नहीं इतना ज़्यादा कि सारे पंजाब की demand को पूरा कर सके। फिर यहां पर चूने का पत्थर है जिस से चूना तैयार कर के सारे पंजाब को supply किया जा सकता है। फिर इस पत्थर से अच्छी से अच्छी चीज़ें तैयार की जा सकती हैं। हमारे इलाका में raw material इस कदर है कि cottage industries बड़ी अच्छी तरह से चलाई जा सकती है।

6 p.m.

हमारे इलाका में एक खास किस्म की घास जिसे बगड़ घास कहते हैं मिलती है। यह खास तहसील ऊना में भी मिलती है परन्तु वह तो Jumnanagar Paper Mills, Jagadhri को सप्लाई हो जाती है और जो बगड़ घास हमीरपुर तहसील में पैदा होती है उसकी supply कहीं नहीं होती। यह घास हज़ारों मन पैदा होती है और ज़ाया जाती है। अगर छोटे basis पर या co-operative basis पर industry शुरू की जाए तो इस घास को बान बटने के काम में लाया जा सकता है.

फिर वहां पर एक राम बान होता है। इस से जहाज़ों के रस्से तैयार होते हैं। यह रस्से इतने मजबूत होते हैं कि टूटते नहीं। इस तरह की और भी चीज़ें मौजूद हैं लेकिन फिर भी इलाका develop नहीं हुआ। इसकी वजह यह है कि हमारे इलाके में industrialisation की कोई स्कीम नहीं। कोई scientific स्कीम तैयार नहीं की गई। आज उन resources को tap नहीं किया जा रहा जो इस इलाके में मिलते हैं। पैट्रोल है, घास है, और minerals और herbs हैं। अगर cottage industry और small-scale industry इस इलाके में शुरू की जाए तो लोगों को बहुत लाभ होगा।

मुझे दुःख है कि जब यह दूसरी पंच-वर्षीय योजना तैयार की गई तो इस बात का ख्याल नहीं रखा गया। कहा यह गया कि हम heavy industry कायम करने जा रहे हैं। मैं heavy industry के कायम किए जाने के खिलाफ नहीं। Heavy industry भी मुल्क की तरक्की के लिए जरूरी है। लेकिन heavy industry से तो केवल पांच हज़ार या दस हज़ार आदमियों को employment मिलेगी—लेकिन जो आबादी देहातों में रहती हैं उसका मैं पूछता हूं, क्या करोगे ? देहात की आबादी दिन-ब-दिन बढ़ रही है और लोग गरीब होते चले जा रहे हैं। Land को तकसीम दर तकसीम किया जा रहा है। देहात के अन्दर लोगों की माली हालत खराब हो

[श्री दौलत राम शर्मा]
रही है। इस लिए यह मुनासिब और ज़रूरी है कि वहां पर cottage industries खोल दी जाए क्योंकि यही एक ज़रिया हो सकता है। देहात के रहने वाले लोगों को माली परेशानी और बेकारी से बचाया जा सकता है।

फिर स्पीकर डिप्टी साहिब, मैं अर्ज़ करूं कि हमारे इलाका को सड़कों की बहुत ज़रूरत है। ज़िला कांगड़ा में means of communications ठीक नहीं और जब तक यातायात के साधन अच्छे न होंगे हम तरक्की नहीं कर सकते।

जहां तक बिजली का सम्बन्ध है इस बात की बहुत ज़रूरत है कि गांव में बिजली पहुंचाई जाए। मैं सोनीपत में देख कर आया हूं कि सब गांव में electricity पहुंच गई है। इधर पठानकोट के आगे गांव में है। पालमपुर और धर्ममसाला के इलाके में पांच सौ गांव है वहां पर बिजली नहीं गई। ज़िला कांगड़ा में, मुझे अफसोस से कहना पड़ता है कि गावों की electrification नहीं हुई। मैं तो यह अर्ज़ करूंगा कि यह जो Plan हमारे सामने तैयार कर के रखी गई है यह ऊपर से तैयार की गई है नीचे से तैयार नहीं की गई। नीचे से पलान को तैयार न करने से लोगों की तकलीफों को दूर करने के लिए प्रबन्ध नहीं किया गया।

जनाब डिप्टी स्पीकर साहिब, तहसील हमीरपुर का $\frac{1}{3}$ हिस्सा ऐसा है जहां पीने का पानी तक नहीं मिलता। एक एक रुपया में एक पीपा पानी का मिलता है। गरीब जो इतनी रकम पानी पर खर्च नहीं कर सकता वह खुद पानी लाता है। सुबह शाम इसी काम में लगा रहता है। इस के बारे में यह कहा गया था कि Amritsar से एक पार्टी survey के लिए आएगी और पानी पहुंचाने की स्कीम पर विचार करेगी इस के लिए 17 लाख रुपया रखा गया। स्कीम बनाई गई परन्तु अभी तक काम नहीं शुरू हुआ। हमारा इलाका, डिप्टी स्पीकर साहिब, बहुत गरीब है वह पीने के पानी पर इतना खर्च नहीं कर सकता। देखिए आप जब कहते हैं कि हम Socialistic Pattern of Society बनाने जा रहे हैं तो क्या यही है वह pattern कि जहां पर पानी तक नहीं मिलता? Socialistic pattern में कपड़ा, रोटी और पानी का प्रबन्ध तो ज़रूर होना चाहिए। हम आप से कपड़ा और रोटी नहीं मांगते लेकिन पीने को पानी तो दो।

फिर डिप्टी स्पीकर साहिब मोमनिथार का इलाका है जो 10 मील लम्बा और 5 मील चौड़ा है। यह इलाका हमीरपुर तहसील में है। वह इलाका इस वक्त आबाद नहीं है। आबादी आहिस्ता २ कम हो गई परन्तु वहां पर ज़मीन बड़ी fertile है। पैदावार के लिहाज़ से बहुत अच्छी ज़मीन है। मैं ने कई दफा सरकार को लिखा कि इस ज़मीन को देखो कि यह ज़मीन क्यों barren पड़ी है। लेकिन इस तरफ़ कोई ध्यान नहीं दिया गया। अगर इस इलाके में पैदावार हो तो हमारे इलाका की खुराक का मसला बहुत हद तक हल हो सकता है।

एक बात जनाब मैं और अर्ज़ करना चाहता हूं कि दूसरी पांच-साला प्लान में कई हस्पतालों को upgrade किया गया है लेकिन हमीरपुर के hospital की यह हालत है कि यह 12 beds का हस्पताल है। बीमार इस हस्पताल के बरामदों में भी पड़े हुए हैं और 70 के करीब बीमार ऐसे हैं जिन्हें हस्पताल के अन्दर जगह न होने की वजह से नहीं रखा गया और वह कड़कती धूप में बाहर पड़े हुए हैं। अगर धर्मसाला और अन्य जगहों के हस्पताल upgrade हो सकते हैं तो हमीरपुर का हस्पताल भी upgrade हो सकता है। इसको upgrade करने से बीमारों को तकलीफों से बचाया जा सकेगा।

**श्री साधू राम** (नारायणगढ़) : डिप्टी स्पीकर साहिब, आज दो दिन से पंजाब की 2nd Five-Year Plan पर discussion हो रही है।

**उपाध्यक्ष महोदय**: कैप्टन रंजीत सिंह आप अपनी सीट पर बैठें। (Captain Ranjit Singh to please occupy his own seat.)

**Shri Ranjit Singh Captain** : On a point of information, Sir. Is it necessary for a Member not making a speech to keep sitting in his own seat and not sit with any other Member at any other place ?

**उपाध्यक्ष महोदय** : आपके बैठने का तरीका ठीक नहीं था। (The hon. Member was not sitting properly.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : कैप्टन साहिब, आप इस तरह खफा न हो जाया करें।

**श्री साधू राम** : आज दो दिन से 2nd Five-Year Plan पर discussion हो रहा है। मैंने हाउस के अन्दर जो स्पीचें की गईं उन्हें गौर से सुना। आज मुझ से पहले दो माननीय मेम्बर साहिबान इस Plan पर बोले। एक थे कामरेड राम किशन और दूसरे चौधरी सिरी चन्द जी। इन की स्पीचों को मैं ने ध्यान से सुना। एक की स्पीच में यह कहा गया था कि यह Plan बहुत अच्छी है और इस में कोई कमी नहीं। दूसरी स्पीच से मालूम यह होता था कि यह Plan कुछ भी नहीं। नफी के बराबर है और नफी से भी कम है। मैं इन दोनो points of view के साथ agree नहीं करता।

जहां तक 1st Five-Year Plan का ताल्लुक है और दूसरी पांच-साला पलान का सम्बन्ध है या इस की कामयाबी का ताल्लुक है इस में शक नहीं कि पिछली पांच-साला प्लान के अन्दर हमारे मुल्क ने मजमूई तौर पर तरक्की की है और उसमें पंजाब ने भी की है। पहली पांच-साला पलान के बाद दूसरी जो पांच-साला प्लान हमारे सामने आई है इन दोनों में बुनियादी तौर पर एक फर्क है। पहली प्लान में हमारे सामने कोई clear objects न थे सिर्फ एक चीज़ थी। वह यह कि देश में पैदावार की कमी थी खुराक की कमी थी। इस कमी को

[श्री साधू राम]

पूरा करने के लिए पहली पांच-साला प्लान में emphasis lay किया गया और पैदावार की कमी को पूरा किया गया। अब दूसरी पांच-साला प्लान में एक खास चीज़ अवाम के सामने आई है। वह यह कि एक खास किस्म के नज़रिए से मुल्क के अवाम को कौमी तरक्की के रास्ते पर आगे ले जाना है। एक खास ढंग से मुल्क को develop करना है। आज जिस पार्टी की हुकूमत है उस ने अवाम के सामने Socialistic Pattern of Society का प्रोग्राम रखा है। 2nd Five-Year Plan के objects के अन्दर भी कुछ चीज़ों का ज़िक्र है। सब से पहली चीज़ जो Planning machinery ने इस प्लान में दी है वह यह है :

"The second five year plan has been formulated with reference to the following principal objectives :—

(a) a sizeable increase in national income so as to raise the level of living in the country,

(b) rapid industrialisation with particular emphasis on the development of basic and heavy industries,

(c) a large expansion of employment opportunities, and

(d) reduction of inequalities in income and wealth and a more even distribution of economic power."

इसके साथ ही इस को clear करते हुए सफा 19 पर एक चीज़ फिर हमारे सामने आती है :—

There is another type of disparities which should be mentioned in this context, namely disparities in levels of development as between different regions in the country. In a comprehensive plan of development the special needs of the less developed areas have to be kept in view, so that the entire pattern of investment is adapted to the securing of balanced regional development in the country.

तो, डिप्टी स्पीकर साहिब, मैंने अर्ज़ किया कि पहले और दूसरे पांच-साला plans के objectives के अन्दर एक clear difference नज़र आता है। पहला plan जो था वह agricultural plan था। जब यह प्लान अवाम के सामने आया तो आप जानते हैं कि अवाम ने इसको कामयाब बनाने के लिए पूरा सहयोग दिया। इस को सारे मुल्क ने, अवाम ने और, खास कर उन लोगों ने जिन की आज तक शुनवाई नहीं थी—चाहे वह backward classes के थे चाहे backward areas के थे; सारे देहातों ने—वैसे तो मुल्क के तमाम दिहात ही backward areas हैं—इसको बहुत पसंद किया है। अब हमारे सामने दूसरा प्लान आया है। जब हम अपने प्लान का All-India Plan के objectives के साथ मुकाबला करते हैं तो यकीनी तौर पर कुछ मायूसी होती है। कुछ ऐसा नज़र आता है कि शायद या तो उन्होंने इस सारी चीज़ को गौर से नहीं देखा है या अभी तक उनके कारिंदों का जिन के हाथ में सारी चीज़ों को करने कराने की बातें हैं दिमाग ठीक तरह develop नहीं हुआ है। तबियत तो चाहती है कि इस सारे प्लान पर तफसील से कहा जाए। मगर मैं समझता

हूं कि शायद आप मुझे इतना time भी नहीं देंगे। इस लिए मजबूरी तौर पर अपने ही इलाके और अपने ही जिले की तरफ आता हूं और facts and figures के साथ मुकाबला करता हूं कि वहां क्या हुआ है और क्या होने जा रहा है। पेशतर इस के कि मैं आदादो शुमार आपके सामने रखूं मैं एक और बात कह देना चाहता हूं। पिछले तीन चार सालों से ही जब भी बजट पर बोलने का मौका मिला है अम्बाला के सब लोगों ने या दूसरे लोगों ने जिन की हमारे जैसी ही हालत है शिकायत करते चले आ रहे हैं कि हमारे साथ इन्साफ नहीं हो रहा है और हमारे ऊपर हमारी development के लिए कुछ खर्च नहीं होता है। लेकिन हमारे साथ यानी अम्बाला ज़िला के साथ एक खास बात होती है। वह यह कि यह सारी चीजें, सारी योजनाएं और यह सारी रचनाएं इस ज़िला के अन्दर बैठ कर, इस के centre में बैठ कर रची जाती हैं। मगर इनकी रौशनी यहां से बहुत दूर जाकर पड़ती है। हमें यह रौशनी नहीं मिलती और हमारे हां अंधेरा ही रहता है। जब हम आदादो-शुमार इकट्ठे कर के यानी पब्लिक की जितनी तकलीफें और शिकायतें हैं लाते हैं तो उन पर गौर करने की भी तकलीफ नहीं की जाती है। जब बार बार कहा जाता है तो बड़ी होशियारी से—और अगर आप इजाज़त दें तो मैं चालाकी का लफ्ज़ कहूं—तो इस होशियारी से चीज़ें हमारे सामने रखी जाती हैं कि हैरानी होती है। हमें तो हैरानी होती है मगर दूसरे ख्याल करते हैं कि बड़े अच्छे facts and figures हैं। मगर मैं बता दूं कि इन में चंडीगढ़ का जो expenditure है वह बड़ी होशियारी के साथ अम्बाला ज़िला में डाल दिया जाता है और इस तरह आदादोशुमार दिखा कर बता दिया जाता है कि यह सारा खर्च ज़िला अम्बाला पर हो रहा है। पिछले दिनों इसी तरह के facts and figures अपने Irrigation Minister साहिब ने बताए थे तो मैंने पूछा था कि क्या इस में चंडीगढ़ का खर्च भी शामिल है तो उन्हों ने कहा कि जब तक चंडीगढ़ अलहदा नहीं है और ज़िला अम्बाला में है तब तक तो वह है ही। चलो यह चीज़ तो साफ हो गई है कि हमारे ऊपर तो कोई खर्च होने वाला नहीं और हमारा जो खर्च है वह इस सफैद हाथी पर ही होना है। मैं कहता हूं कि हमें इस चंडीगढ़ के सफैद हाथी की ज़रूरत नहीं है जिस पर सवारी तो और कर रहे हैं और इसकी लीद इकट्ठी करने का काम हमें सौंपा गया है। हमारी development इस हाथी से नहीं होने वाली है। मैं अपने मंत्रियों से अर्ज़ करनी चाहता हूं कि जब भी किसी सवाल का जवाब दें और इस तरह के आदादो-शुमार बताएं तो चंडीगढ़ का खर्च exclude करके जवाब दिया जाए कि दरअसल हमारे ज़िला पर कितना खर्च हो रहा है ताकि हमें भी पता लगे कि क्या हो रहा है। हमारी development के लिए हमें तसल्ली हो कि हमारे criticism का कुछ असर पड़ा है और हमारी शिकायतों और तकलीफों की तरफ गौर किया गया है। जितने भी facts and figures यहां दिए गए हैं उन को देख कर मैं दावे के साथ कह सकता हूं कि हमारे ज़िला की तरफ कतई तौर पर कोई तवज्जुह नहीं दी गई है। Items तो बहुत ज्यादा हैं मगर वक्त थोड़ा होने की वजह से दो तीन items का ही

[श्री साधू राम]
जिक्र करता हूं। सब से पहली बात industries की है। इस दूसरे साला प्लान में सब से ज़्यादा अहमियत industry को दी गई है इसी लिए इस प्लान को बाज़ लोग industrial पलान भी कहते हैं जहां तक All-India प्लान का ताल्लुक है उस में 19 फी सदी total expenditure का industry पर खर्च करने का इज़हार किया गया है। मगर अपने पंजाब की प्लान को देखें उसमें सिरफ 4.76 के करीब industry पर खर्च किया जा रहा है। इसके मुकाबले में agriculture पर या इस से connected चीज़ों पर जो खर्च है वह 50 फीसदी से ऊपर २ ही बनता है। All-India Plan तो जरूर industrial plan होगा । मगर जहां तक पंजाब का सम्बन्ध है यहां का प्लान बदस्तूर agricultural plan ही है इस को हम industrial नहीं कह सकते हैं। इसके अन्दर एक और बड़ी भारी कमी है। मैं इस की पूरी तफसील में तो नहीं जाता सिर्फ इतना जरूर कहूंगा कि जो थोड़ी बहुत industry है और जो उनकी list सप्लाई की गई है उस में बहुत सारी चीज़ों को ignore किया गया है। उनको कोई अहमियत नहीं दी गई है जिन की कि हमारे पंजाब के अन्दर भारी जरूरत है और उनको चलाने के लिए raw material भारी तादाद के अन्दर यहां मौजूद है मगर उसको develop नहीं किया गया है, exploit नहीं किया गया है । इन में से मैं पहले cement industry को ही लेता हूं। पहले भी मैं बार बार इस बारे में काफी कहता आ रहा हूं। ज़िला कांगड़ा के भाइयों की तरफ से तो यह गिला हुआ है कि उनके हां survey नहीं होता है और वहां के इलाके के resources को explore नहीं किया जाता है कि वहां कितनी गुंजाइश है मगर हमारी position तो और है । हमारे हां तो सब कुछ हो चुका है। Survey हो चुका है। Government के पास मुकम्मल case पड़ा है मगर implementation होने में नहीं आती है। यहां से कुल पंद्रह मील के फासले पर बड़ी भारी मिकदार में lime stone है और Government के अपने technical hands के मुताबिक 50 फीसदी से ज़्यादा उस में purity है और उस में एक और गैस भी तैयार हो सकती है। बावजूद हमारे बार बार कहने के कोई अमल नहीं हुआ है। Government के पास complete case पड़ा है, Cabinet के सामने भी आया मगर बात वहीं है जहां पहले थी। हैरानी इस बात की है कि इस चीज़ का इस सारे प्लान के अन्दर कहीं नामोनिशां नहीं है और कहीं इस को develop करने का जिक्र तक नहीं है। हम यहां पिछले चार साल से चिल्ला रहे हैं लोगों ने आवाज़ें उठाई हैं। लोगों के साथ इन्हों ने वादे भी किए हैं मगर कोई परवाह नहीं की गई है पिछले चार साल में तो हमारी कोई शुणवाई नहीं हुई। इस हाउस में और बाहर काफी शोर मचाया मगर हम अब क्या देखते हैं कि आयंदा पांच सालों के लिए भी हमारे सामने एक कोरी चीज़ रख दी है। और कह दिया है कि आप आराम से बैठ जाएं आपके लिए कोई चीज़ नहीं है।

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : तो क्या इन्हों ने कोई reason नहीं दिया है कि इस की क्या वजह है ?

**श्री साधू राम** : Reason वगैरह कोई नहीं दिया गया है । डिप्टी स्पीकर साहिब हमारे पंजाब के लिए cement के लाखों टन्ज़ की ज़रूरत है । इन्होंने सफा 68 पर बताया है कि हमें आयंदा पांच सालों में cement की कितनी ज़रूरत है जोकि लाखों टन की है । मगर हमारे पंजाब में cement का कोई कारखाना नहीं है । सारी demand बाहर से पूरी की जाती है और बाहर पर ही इनहसार है । इतनी भारी demand के होते हुए और इतने vast resources इस industry के होते हुए इसका इस प्लान के अन्दर कहीं ज़िक्र नहीं है । दूसरी सारी चीज़ों को तो मैं तफसील के साथ नहीं ले सकता हूं । इस थोड़े से समय के अन्दर मोटी मोटी चीज़ें ही बता सकता हूं । मैं भी कहता हूं और चन्द एक दूसरे भाइयों ने भी कहा है कि यह दूसरा प्लान industrial नहीं है बल्कि agricultural है । मैं इस की रू से भी देखना चाहता हूं कि अगर यह agricultural plan भी है तो उसके अन्दर भी कुछ हुआ है । आज agriculture के साथ irrigation का बड़ा भारी सम्बन्ध है । पंजाब के अन्दर आज भी बारानी ज़मीन बहुत है । जो लोग बारानी ज़मीन काश्त करते हैं वह वसूक के साथ पूरी तसल्ली के साथ नहीं कह सकते कि उनकी ज़मीन में कुछ पैदा भी होगा या नहीं । अगर बारिश हो गई तब तो कुछ हो जाता है । नहीं तो भूखे मरने वाली बात होती है । फिर पिछले दिनों बड़ी भारी बारिशें हुई floods आए और पंजाब में भारी तबाही हुई । हमारे हां तो उन दिनों इतने भारी नुक्सान की नौबत नहीं आई मगर उसके फौरन बाद पीछे जो winter rains हुई उन से सारी फसलें तबाह हो गई हैं । (bell) पहले प्लान के मुताबिक तो पंजाब में 55 लाख एकड़ भूमि सैराब होने का दावा है और अब दूसरा पांच साला प्लान के end तक 76 लाख एकड़ भूमि सैराब होगी । इस वक्त सारे पंजाब में culturable रकबा 160 लाख एकड़ है ।

**उपाध्यक्ष महोदय** : अब आप wind up करें । (Please wind up now.)

**श्री साधू राम** : जनाब मैं repetition नहीं कर रहा हूं यह ज़रूरी चीज़ें हैं इस लिए इन का बताना ज़रूरी है ।

**उपाध्यक्ष महोदय** : चलो मैं आपको दो मिनट और देता हूं । आप जल्दी खत्म करें। (Please wind up your speech within two minutes)

**श्री साधू राम** : वैसे तो आपका हुक्म मानना पड़ेगा मगर आप कम से कम पांच मिनट और दें ताकि कुछ points ही बता सकूं। Discuss तो इस time के अन्दर हो नहीं सकता है । मैं जल्दी खत्म कर दूंगा ।

मैं ज्यादा तफसील में न जाते हुए इतनी गुज़ारिश करूंगा कि हमारे जिले में जहां तक irrigation का ताल्लुक है 8 लाख एकड़ के करीब ज़मीन under plough

[श्री साधू राम]

है। इस में से एक लाख एकड़ ज़मीन पहले सैराब होती थी। जहां तक मेरी तहसील का ताल्लुक है, डिप्टी स्पीकर साहिब, आप हैरान होंगे कि 1,34,000 एकड़ रक्बा ज़मीन में से जो under plough है 2,000 एकड़ ज़मीन का रक्बा सैराब होता है। मैं दावे से कह सकता हूं कि इस में एक इंच की भी बढ़ोतरी नहीं हुई। Second Five-Year Plan के अन्दर कूहलों की मुरम्मत की जायेगी। उस में इस के अलावा कोई provision नहीं है। मैं इस के बारे में बार बार लिखता रहा। मेरे पास letters हैं लेकिन time न होने की वजह से आप शायद मुझे इस कदर तफ़सील में जाने की इजाज़त नहीं देंगे कि मैं उन letters को Cabinet के सामने रख सकूं। अभी कुछ दिन हुए चीफ मिनिस्टर साहिब ने इस बात की तसल्ली करने के लिए बुलाया था। चीफ इंजीनियर साहिब ने माना कि पांच साला प्लान में इस अलाके के लिए कोई provision नहीं किया गया। अगर एक एकड़ बारानी ज़मीन के लिए पानी का इंतज़ाम कर दिया जाए तो facts and figures के मुताबिक आम तौर पर 100 रुपया सालाना की आमदन हो सकती है। इसी तरह अगर एक लाख या डेढ़ लाख एकड़ ज़मीन बारानी पड़ी हो तो इस से ज़ाहिर है कि करोड़ों रुपये सालाना का नुकसान होता है। गवर्नमेंट की तरफ से कहा जाता है कि भाखड़ा से हमारे लिए पानी की गुंजाइश नहीं। इस सिलसिले में मेरे पास list है जो मुझे पिछले दिनों supply की गई थी। कुछ expenditure ऐसा है जो committed है और कुछ expenditure uncommitted है। बड़ी बड़ी योजनाओं को छोड़ कर जिन का Centre के साथ सम्बन्ध है बाकी योजनाओं को मिनिस्टरी frame-work के अन्दर तबदील कर सकती है। उन के कहने के मुताबिक समझ लें तो uncommitted expenditure का total 6,48,000 रुपये है। अगर मैं different categories बयान करना चाहूं तो मेरे पास इतना वक्त नहीं। बावजूद इस बात के कि 4/5 महीने से वावेला किया गया है कि Second Five-Year Plan में कुछ नहीं किया गया उस का नतीजा यह हुआ है कि उस में एक पैसे की भी alteration नहीं की गई। मेरी demand यह है कि अगर कुछ हालात की बिना पर इस में तबदीली नहीं की जा सकती तो मेहरबानी कर के दूसरी चीज़ें तो इन लोगों को दे दीजिए जो इन के पास नहीं हैं। बिजली के सिलसिले में First Five-Year Plan में न होने के बराबर काम हुआ है। डिप्टी स्पीकर साहिब, आप हैरान होंगे कि Second Five-Year Plan में 176 projects बनाये जायेंगे और 1,760 गांव को electrify किया जायेगा। इतने villages के surrounding areas में इस के बाद 4,000 गांव और electrify हो जायेंगे लेकिन हमारे ज़िले में सिर्फ 45 गांव electrify होंगे। बजाए इस के कि मैं गवर्नमेंट का ध्यान industry या irrigation की सहूलियात मुहैया करने की तरफ दिलाऊं मैं अर्ज़ करूंगा कि electricity की भी यह हालत है कि हमारे ज़िले में न होने के बराबर है। डिप्टी स्पीकर साहिब, इस में कोई शक नहीं कि जहां तक मुल्क की मजमूई तरक्की का ताल्लुक है वह ज़रूर हुई है और

उस के लिए हम Jealous नहीं हैं। हम चाहते हैं कि सूबा मजमूई तौर पर तरक्की करे। मैं अपने वही अल्फाज जो कि मैं ने Budget Speech के दौरान में कहे थे दोहराता हूं कि सिर्फ नारों को बुलन्द करने का कोई फायदा नहीं। उन पर अमल करने की भी ज़रूरत है। जब तक गवर्नमेंट अपने कहने पर अमल नहीं करती तब तक लोग satisfy नहीं होंगे और जब तक लोगों में discontentment और dissatisfaction मौजूद है तो वह किसी प्लान को कामयाब बनाने में मददगार नहीं हो सकती।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਪੂਰਬ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ ਆਦਮੀ ਨੇ scenery ਬਣਾਉਣ ਵਾਲੇ artist ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਉਸ ਨੇ ਉਸ ਵਿਚ ਰੰਗ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਭਰੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਸ ਨੇ ਜਵਾਬ ਦਿੱਤਾ ਕਿ ਦਿਮਾਗ਼ ਨਾਲ। ਇਥੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ man-power ਬਹੁਤ ਹੈ, raw material ਬਹੁਤ ਹੈ, mineral resources ਵੀ ਬਹੁਤ ਹਨ ਪਰ ਮੁਸੱਵਰ ਦਿਮਾਗ਼ ਵਾਲਾ ਨਹੀਂ ਜਿਹੜਾ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਤਸਵੀਰ ਨੂੰ ਖੂਬਸੂਰਤ ਬਣਾ ਸਕੇ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਪਲਾਨ ਬਣਾਉਣ ਵਾਲਿਆਂ ਕੋਲੋਂ ਇਕ ਮੋਟਾ ਸਵਾਲ ਪੁਛਦਾਂ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਪਲਾਨ ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ 3,60,000 k.W. ਬਿਜਲੀ ਤਿਆਰ ਹੋਵੇਗੀ ਉਸ ਨੂੰ ਕਿਸਤਰ੍ਹਾਂ ਵਰਤਿਆ ਜਾਵੇਗਾ ? ਕੀ ਇਸ ਨੂੰ Delhi, Uttar Pradesh ਤੇ Madhya Pradesh ਵਿਚ supply ਕਰਨਾ ਹੈ ? ਇਸ ਦਾ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕਿਵੇਂ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ? ਇਸ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਕੋਈ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ ਆਇਆ। ਇਹ ਇਤਨਾ ਵਡਾ defect ਹੈ ਕਿ plan ਦੀ condemnation ਲਈ ਹੋਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕਹਿਣ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ। ਮੇਰੇ ਕੋਲ ਇਸ ਵੇਲੇ ਇਤਨਾ time ਨਹੀਂ ਕਿ ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਜ਼ਿਆਦਾ ਵਿਸਥਾਰ ਨਾਲ ਦਸ ਸਕਾਂ। ਮੈਂ ਸਿਰਫ਼ ਦੋ ਤਿੰਨ ਗੱਲਾਂ ਆਪ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਸਾਨੂੰ ਆਪਣੇ ਕੰਮਾਂ ਲਈ ਇਸ ਵੇਲੇ 1,04,553 ਟਨ ਸੀਮਿੰਟ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਜੇ raw material ਵੀ ਹੋਵੇ ਤੇ ਖਾਹਿਸ਼ ਵੀ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਕੀ ਵਜ੍ਹਾ ਹੈ ਕਿ ਸੀਮਿੰਟ ਨਹੀਂ ਬਣਦਾ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, 31,000 electric motors ਦੀ ਸਾਨੂੰ ਲੋੜ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬਣਾਉਣ ਲਈ ਵੀ ਕੋਈ provision ਇਸ ਪੰਜਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ 94,647 meters ਸਾਨੂੰ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਤੇ 52,000 gallons paint ਤੇ varnish ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਉਹ ਵੀ ਨਹੀਂ ਬਣ ਸਕੇ। ਜਦੋਂ ਤਕ industry ਤੇ agriculture ਦੋਵੇਂ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ਅਸੀਂ ਕਿਸੇ ਸਟੇਟ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਨੂੰ balance ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਇਸ ਪਲਾਨ ਨਾਲ inflation ਬਹੁਤ ਪੈਦਾ ਹੋ ਜਾਏਗੀ ਤੇ 1200 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ deficit financing ਹੋਵੇਗੀ। ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਵੀ balanced economy ਲਈ ਕੋਈ ਪਰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। Cloth ਦੀ production ਤੇ ਵੀ ceiling ਲੱਗਾ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਹੈ ਤੇ food supply ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਤੇ control ਕਰਨ ਲਈ ਕੋਈ ਵਿਚਾਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਗਰੀਬ ਲੋਕਾਂ ਲਈ ਕਪੜਾ ਤੇ ਅਨਾਜ ਮਹਿੰਗਾ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ Engineering College ਦੀ expansion ਲਈ ਨਹੀਂ ਸੋਚਿਆ ਗਿਆ। ਭਾਖੜਾ ਡੈਮ ਤੇ ਜਿਹੜਾ 60 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਲਗੇਗਾ ਉਸ ਦੀ ਵਰਤੋਂ secretaries ਦੇ

[ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ]
ਹੱਥ ਵਿਚ ਰਖੀ ਗਈ ਹੈ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਇਹੋ ਜਿਹਾ ਪਲਾਨ ਬਣਾਉਣ ਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ congratulate ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਵਿਚ ਜਿੰਨੀ ਜਲਦੀ ਤਬਦੀਲੀ ਕੀਤੀ ਜਾਏ ਉਨਾਂ ਹੀ ਚੰਗਾ ਹੈ ।

6-30 p. m.

*The Sabha then adjourned till 1 p.m. on Wednesday, the 4th April, 1956.*

1128 P.V.S.—290—12-2-57—C. P. & S., Pb., Chandigarh.

# Punjab Vidhan Sabha
## DEBATES

*4th April, 1956*

---

Vol. I—No. 25

---

## OFFICIAL REPORT

## CONTENTS

Wednesday, 4th April, 1956



---


Printed by Dev Datta Shastri, at the V.V.R.I. Press,
Sadhu Ashram, Hoshiarpur.

Price : Rs. 1·78

# ERRATA

## Punjab Vidhan Sabha Debate Vol. I No. 25, dated 4.4.1956.

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| (25)59 | (52)59 | Title | item 2 |
| 1956-57 | 19 6-57 | (25)3 | 19 |
| 56,600 | 50,600 | (25)5 | 1, under col. 12 |
| 18,000 | 18, 00 | (25)5 | 2, -do- |
| 42,000 | 42, 00 | (25)5 | 5, -do- |
| Sabha | Shbha | (25)8 | headline |
| 36 | 6 | (25)12 | 3, under col. 7 |
| 6,200/- | 6, 20 | (25)16 | 5, -do- |
| 4th April, 1956 | 4th April, 19 | (25)30 | headline |
| 1956 | 19 6 | (25)50 | headline |
| further | futher | (25)50 | 23 |
| further | futher | (25)50 | 25 |
| Speak | Speaker | (25)51 | 11 |
| ਚਾਹੁੰਦਾ | ਕਾਹੁੰਦਾ | (25)69 | 3, para 2. |
| 1200 | 12 0 | (25)70 | 16, para 2 |
| उसे | से | (25)78 | 3 |
| कटाक्ष | स्वराज्य | (25)79 | 3 from below |
| मसलिहत | मसालेहत | (25)84 | 5 |
| Delete "3 P.M. | | (25)88 | 5 |
| Perennial | perenial | (25)90 | 17 |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

*Wednesday, 4th April, 1956.*

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh Capital at 1 p.m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### INDUSTRIAL DISPUTES IN BOHRA MILLS, BALLABGARH.

*6441. **Shri Dharam Vir Vasisht** : Will the Minister for Finance be pleased to state—

(*a*) whether any agreement was recently reached in the Industrial dispute between the management and the workers of the Bohra Mills at Ballabgarh, district Gurgaon ;

(*b*) whether the agreement referred to in part (*a*) above has been implemented by the parties concerned ;

(*c*) whether any report has recently been received by the Government from the Workers Union against the management of the said Mills for violating the provisions of the Factory Act and the Minimum Wages Act ; if so, the details thereof together with the action ; if any, taken thereon ?

**Shri Mohan Lal :**

(*a*) Yes.

(*b*) Yes.

(*c*) Ist Part......Yes.

2nd Part ... The complaint of the Union was that, firstly, the management generally violated the provisions of the Factories Act and the Minimum Wages Act and did not pay the workers monthly wages on account of leave earned by them ; and secondly, the management laid off the workers off and on resulting in loss of wages to the workers.

3rd Part...... Regarding the first complaint, at the time of enquiry by the Labour Inspector the Union could not give any specific instances of the contravention of the Factories Act and the Minimum Wages Act. No action could be taken by Government regarding the demand for monthly payment of Wages on account of earned leave as it was against the provisions of sections 79 and 80 of the Factories Act.

Regarding the second complaint, lay-off is a legal right of an employer and Government cannot intervene. This can be stopped only with co-operative spirit from both sides, necessity of which has been impressed upon both of them.

| | Name of shop | 1948-49 | | 1949-50 | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| S. No. | Country Spirit (Urban) | Licence Fee. Rs. | Sales G. B. | Licence Fee. Rs. | Sales G. B. | Li F |
| 1. | Ferozepur Cantt. | 102500 | 4601 3½ | 166300 | 6822 2 | |
| 2. | Basti Tankawali | 9100 | 53 2 | 1110 | 74 2 | |
| 3. | Ferozepur City | 102500 | 3835 ¼ | 88000 | 5310 0 | |
| 4. | Moga | 111000 | 4943 ¼ | 178500 | 4952 3 | |
| 5. | Fazilka | 34000 | 4362 2 | 70800 | 4419 5½ | |
| 6. | Abohar | 60300 | 3838 2 | 100000 | 4396 2¼ | |
| 7. | Muktsar | 48100 | 3589 1¼ | 80100 | 3773 1 | |
| 8. | Gidder Baha | 19100 | 1276 4½ | 31300 | 1397 5¼ | |
| 9. | Jallalabad | 5500 | 575 3 | 9450 | 769 0 | |
| 10. | Guru Har Sahai | 6100 | 462 1½ | 8000 | 520 4 | |
| 11. | Zira | 13000 | 714 2½ | 19100 | 792 2 | |
| 12. | Dharamkot | 10000 | 653 1½ | 20000 | 1558 4½ | |
| | **Rural Shops** | | | | | |
| 13. | Feroze Shah | 2830 | 322 2 | 4280 | 356 0 | |
| 14. | Mudke | 2420 | 195 0 | 2500 | 193 5¼ | |
| 15. | Talwandi Bhai | ... | ... | ... | ... | |
| 16. | Mamdot | 500 | 38 4 | 1200 | 99 5 | |
| 17. | Koar Singh Wala | 1200 | 94 2½ | 1200 | 100 0 | |
| 18. | Mehraj | 6460 | 548 0 | 6460 | 539 1½ | |
| 19. | Gobind Pura | 2280 | 190 0 | 2280 | 190 0 | |
| 20. | Mathana | 7810 | 690 4 | 9620 | 800 5 | |
| 21. | Kalyan Sukha | 3550 | 266 1 | 3560 | 299 0 | |
| 22. | Tungwali | 5090 | 449 ½ | 5090 | 441 0 | |
| 23. | Burj Kahan Singh | 5470 | 461 5 | 6680 | 556 0 | |
| 24. | Mehra Mohkal | 2400 | 219 0 | 3600 | 299 2 | |
| 25. | Baghapurana | 11510 | 934 ¼ | 12710 | 1146 0 | |
| 26. | Ajit Wal | 8620 | 690 1½ | 9300 | 768 0 | |
| 27. | Mari Mustafa | 6840 | 572 4 | 6840 | 566 3¾ | |
| 28. | Smadh Bhai | 4180 | 348 4 | 4320 | 360 0 | |
| 29. | Dara Pur | 6680 | 515 3 | 6690 | 559 1 | |
| 30. | Saidoke | 5560 | 442 0 | 5640 | 465 1¼ | |
| 31. | Maunk | 5270 | 440 ¾ | 5400 | 443 1 | |
| 32. | Dala | 5920 | 456 1 | 6000 | 510 5¾ | |
| 33. | Nathuwala | 2400 | 173 ¼ | 3000 | 248 5¼ | |
| 34. | Buller | 2400 | 182 4¼ | 3600 | 294 1¼ | |
| 35. | Smalsar | 7323 | 567 2½ | 7320 | 645 2 | |
| 36. | Bhan Bhai | 3000 | 237 4 | 3300 | 263 5¼ | |
| 37. | Nihal Singh Wala | 3600 | 303 5¼ | 3600 | 296 5 | |
| 38. | Badin Kalan | 4620 | 401 3 | 4800 | 427 3 | |
| 39. | Manoke | 4540 | 467 4½ | 5400 | 449 0 | |
| 40. | Dandhar | 5500 | 456 5½ | 5500 | 456 4½ | |
| 41. | Takhtu Pura | 3600 | 317 4½ | 3770 | 325 3 | |
| 42. | Pattohira Singh | 4800 | 398 5 | 6000 | 498 ½ | |
| 43. | Daroli Bhai | 3600 | 273 1 | 4500 | 361 4¾ | |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| )0 | 567 | 1 | 11500 | 527 | ¾ | 12100 | 440 | 0 |
| )0 | 268 | 3 | 14100 | 370 | 0 | 14100 | 339 | 0 |
| )0 | 589 | 0 | 24200 | 600 | 0 | 30000 | 660 | |
| )0 | 294 | 5½ | 10700 | 300 | 0 | 12100 | 278 | 0 |
| )0 | 2349 | 2½ | 101000 | 2700 | 0 | 125000 | 2750 | 0 |
| 00 | 198 | 1 | 11200 | 285 | 0 | 9000 | 302 | 3 |
| 00 | 246 | 3 | 9500 | 300 | 0 | 6000 | 220 | 0 |
| 00 | 100 | 0 | 2700 | 100 | 0 | 2500 | 82 | 1 |
| 00 | 200 | 0 | 6400 | 240 | 0 | 10300 | 278 | 0 |
| 00 | 298 | 2 | 12000 | 360 | 0 | 10600 | 278 | 0 |
| 00 | 700 | 1 | 9100 | 250 | 0 | 12800 | 229 | 1 |
| 00 | 240 | 4 | 7600 | 239 | 0 | 6000 | 165 | 0 |
| 500 | 239 | 3 | 7600 | 240 | 0 | 8600 | 220 | 0 |
| 300 | 120 | 0 | 3100 | 90 | 0 | 2500 | 82 | 1 |
| 700 | 160 | 0 | 4400 | 159 | 5 | 7800 | 165 | 0 |
| 500 | 119 | 5¼ | 4800 | 160 | 0 | 5400 | 110 | 0 |
| 000 | 143 | 4 | 3500 | 120 | 0 | 4200 | 110 | 0 |
| 700 | 120 | ½ | 4800 | 150 | 0 | 5000 | 165 | 0 |
| 000 | 240 | 0 | 6100 | 240 | 0 | 7600 | 220 | 0 |
| 400 | 117 | 4 | 2700 | 100 | 0 | 2700 | 73 | 2 |
| 500 | 199 | 0 | 6500 | 740 | 0 | 4500 | 165 | 0 |
| 300 | 390 | 1 | 16000 | 450 | 0 | 19100 | 412 | 3 |
| 000 | 194 | 4½ | 7100 | 240 | 0 | 5600 | 220 | 0 |
| 000 | 738 | 3¾ | 11100 | 298 | 1 | 17600 | 357 | 3 |
| 300 | 299 | 5½ | 10300 | 328 | 1 | 7300 | 278 | 0 |
| 7700 | 298 | 5½ | 7200 | 240 | 0 | 8100 | 220 | 0 |
| 3000 | 358 | 5¾ | 15000 | 446 | 2½ | 14000 | 412 | 3 |
| 200 | 301 | 2 | 12000 | 339 | 5 | 10900 | 330 | 0 |
| 3700 | 160 | 1 | 4600 | 160 | 3 | 5000 | 165 | 0 |
| 3400 | 289 | 3½ | 9600 | 250 | 0 | 7600 | 229 | 1 |
| 5000 | 172 | 4½ | 6200 | 250 | 0 | 6600 | 192 | 1 |
| 8000 | 238 | 3¾ | 7100 | 239 | 5¼ | 6000 | 220 | 0 |
| 5400 | 300 | ¾ | 6900 | 296 | 0 | 6800 | 220 | 0 |
| 6200 | 359 | 5¾ | 7500 | 358 | 2 | 8700 | 278 | 0 |
| 2000 | 150 | 5 | 2800 | 119 | 4¼ | 2700 | 91 | 4 |
| 3800 | 181 | 5 | 3800 | 180 | 0 | 3100 | 110 | 0 |
| 1300 | 90 | 0 | 2200 | 99 | 5¾ | 2800 | 82 | 1 |
| 1400 | 100 | 1 | 3000 | 94 | 5 | 3500 | 110 | 1 |
| 2600 | 151 | 3 | 2800 | 146 | 5½ | 2600 | 91 | 4 |
| 2100 | 119 | 0 | 3400 | 137 | 1 | 3900 | 137 | 3 |
| 1260 | 67 | 2 | 2500 | 100 | 0 | 3100 | 91 | 4 |
| 3800 | 172 | 1¾ | 5800 | 238 | 5¼ | 6000 | 183 | 4 |
| 1600 | 97 | 5½ | 2800 | 93 | 4 | 3100 | 91 | 4 |

श्री तेगराम : क्या मन्त्री महोदय बताने की कृपा करेंगे कि किस तरह से शराब की खपत 10 फीसदी कम करने की सिफारिश की गई है ? यह जो इतनी शराब की बोतलें लगती हैं क्या उनको कम करने की Government के पास कोई तजवीज़ है ?

मन्त्री : आपको पता होगा कि सारे देश भर में ही मद्यनिषेध करने का विचार चल रहा है। जब सारे देश में यह होगा तो हमारे पंजाब में भी होगा और हम इस पर अमल करेंगे। कोई फीसदी का इस में सवाल नहीं है।

श्री तेगराम : पंजाब भर में मद्यनिषेध की योजना कब तक पूरी हो जाएगी ? क्या कोई योजना पंजाब Government के पास है कि जिस से सब ज़िलों के अन्दर ऐसा हो जाएगा ?

मंत्री : अभी तो यह कहना कठिन है।

पण्डित श्रीराम शर्मा : क्या मैं पूछ सकता हूँ कि जितनी शराबनोशी और इसकी बिक्री में कमी ज़िला रोहतक में prohibition की वजह से हुई है उस कमी से कहीं ज्यादा और ज़िलों के अन्दर तो शराबनोशी नहीं बढ़ गई ?

अध्यक्ष महोदय : रोहतक की बातें तो आप ही जानते हैं (The hon. Member alone knows about the affairs of Rohtak.)

पण्डित श्रीराम शर्मा : स्पीकर साहिब, यह मामला अमृतसर के लिए ज्यादा अहमियत रखता है (हंसी)।

---

MEETING ON THE 9th APRIL, 1956

अध्यक्ष महोदय : इस से पहले कि हम अगला item लें। मैं आप साहिबान से 9 अप्रैल की Assembly की meeting के बारे में मशवरा लेना चाहता हूँ। आप सब मैंबर साहिबान को पता ही होगा कि हमारे भारत के राष्ट्रपति 8 तारीख को लुधियाना आ रहे हैं और 9 तारीख को पटियाला तशरीफ ले जायेंगे। इसलिए यह कुदरती बात है कि आप में से बहुत से साहिबान वहां जाने के लिए बड़ी ख्वाहिश रखते होंगे। अगर हाऊस इस बात को माने तो हम 9 तारीख को meet करने की बजाए 7 तारीख को ही sitting कर लें। (Before we pass on to the next item on the Agenda, I would like to be advised by the House in regard to the meeting of the Assembly on the 9th of April. Hon. Members are perhaps aware that the President of India is visiting Ludhiana on the 8th and Patiala on the 9th instant and it is quite natural that many hon. Members would like to

[अध्यक्ष महोदय]

go there. If the House agrees we may hold the meeting on the 7th instead of the 9th instant.)

एक माननीय सदस्य : जनाब हमने पहले ही 7 तारीख की engagements कर रखी हैं और अब इस वक्त इन सब को cancel करना मुश्किल सी बात है ।

ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਜੇ ਕਰ ਹਾਊਸ ਦੀ ਇਹ ਖਾਹਿਸ਼ ਹੈ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਸਤ ਅਤੇ 9 ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ sitting ਨਾ ਕਰਾਂਗੇ ਅਤੇ 9 ਤਾਰੀਖ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਕੰਮ ਹੋਵੇਗਾ ਉਸ ਨੂੰ ਅਗਲਿਆਂ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਵੰਡ ਲਵਾਂਗੇ । ਜੇਕਰ ਲੋੜ ਪਈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਿਨਾਂ ਦੇ hours of meeting ਨੂੰ extend ਕਰ ਲਵਾਂਗੇ ।

**Mr. Speaker :** I suppose the House agrees to this.

*The House agreed.*

---

## RULING BY SPEAKER RE SHRI BALU'S CONDUCT FOR APPROACHING OUTSIDE AUTHORITIES ON THE SUBJECT OF ALLEGED LEAKAGE OF THE BUDGET.

**Mr. Speaker :** Hon. Members, before we commence the business of the day, I have to discharge my responsibility to you by bringing to your notice a matter in which an hon. Member of this House addressed a communication, part of which was couched in objectionable terms to outsiders, in which this hon. House has already taken a decision.

You may recall that on the 14th of March, 1956, Shri Balu had given notice to raise a question involving a breach of privilege of the House on the alleged leakage of the Budget. You may also remember that I had already held the matter proposed to be discussed as being in order and had put it to the House for leave. You may further remember that only one Member, namely, Shri Balu himself had stood up in favour of leave being granted and, therefore, the Member did not have the leave of the House to raise this question of privilege.

Notwithstanding this decision of the House, this hon. Member addressed communications, as I have said, to

outsiders such as the President of the Indian National Congress, the Speaker of the Lok Sabha and the Home Minister to the Union Government of India in the following objectionable terms :—

> With due respect I beg to draw your attention to the following very serious and important matter for necessary action as well as for future vigilance and check....

Under the Rules of Procedure of the House, the question of admissibility of a privilege motion is a matter entirely within the sole jurisdiction of this House and that when this question has already been decided by the House an approach by a Member to outsiders, however highly placed they may be, is tantamount to a reflection on the decision of this House. Any one who casts a reflection on the decision of this House commits contempt of this House. I, therefore, hold that Shri Balu by his act of addressing communications to outside authorities criticising the decision of this House and inviting outside aid for action, vigilance and check on this House, has committed contempt of this House. The proper course for the Member would have been to move this House itself to rescind its decision if he was dissatisfied with it rather than reflect on it publicly.

This is a serious matter and I should have referred it to the Committee of Privileges for examination but in view of the fact that the Member being recently elected is as yet not experienced enough in the method of Parliamentary democracy and was possibly not aware of the serious consequences of his indiscretion, I am content with issuing him a warning.

पण्डित श्रीराम शर्मा : On a point of order, Sir. क्या मैं यह point of order उठा सकता हूँ कि हाऊस के किसी भी फैसला के मुतअल्लिक किसी मैम्बर की यह राय हो कि यह फैसला ठीक और मुनासिब नहीं हुआ और अगर ऐसी राय को कहीं ज़ाहिर किया जाए तो क्या इस में हाऊस की Contempt हो जाती है ? मिसाल के तौर पर अगर कोई टैक्स लगाने के लिए यह हाऊस बिल पास करे तो क्या इस हाऊस के मैम्बर और दूसरे लोग उस पर अपनी आज़ादाना राय दे सकते हैं कि ऐसा टैक्स लगना मुनासिब है या नहीं ? मैं आप से दरियाफ्त

[पण्डित श्रीराम शर्मा]
करना चाहता हूँ कि आया कोई मैम्बर हाऊस के फैसले को गलत या सही कहने का मजाज़ है या नहीं। अगर कोई मैम्बर हाऊस के फैसले से differ करता है और कहता है कि यह फैसला गलत है तो मैं आप की ruling इस बारे में चाहता हूँ कि आया ऐसा कहने से हाऊस की contempt हो जाती है। अगर ऐसा हो तो freedom of thought or freedom of expression of opinion खत्म हो जाती है।

अध्यक्ष महोदय : आप तो तकरीर करने लग पड़े हैं। [The hon. Member has started making a speech.]

पंडित श्रीराम शर्मा : अगर हाऊस के किसी फैसले से हम differ करते हैं और उस से इत्तफाक नहीं रखते या अगर कोई मैम्बर ईमानदारी से महसूस करता है कि बजट leak out हुआ है तो हाऊस को चाहिए था कि ...

अध्यक्ष महोदय : अगर आप चाहें तो मैं यह मामला Privileges Committee के सुपुर्द कर देता हूँ [If he desires this matter can be referred to the Privileges Committee.]

पंडित श्रीराम शर्मा : मैं तो आप की रूलिंग इस बात पर ......

अध्यक्ष महोदय : अगर आप parliamentary procedure और conventions को पढ़ें तो House of Commons में सैंकड़ों ऐसी मिसालें मिलती हैं। अगर आप हाऊस के अन्दर कोई resolution पास करें और पास करने के बाद यह कहें कि यह resolution बुरा है तो आप हाऊस की bonafides को attack करते हैं। इस में एक subtle सी distinction है अगर हाऊस में किए गए फैसले के खिलाफ हाऊस के अन्दर शिकायत की जाए लोक सभा के स्पीकर के पास या Home Minister के पास या कांग्रेस प्रेज़ीडैंट के पास। इस request के साथ इस पर action लिया जाए तो इस का मतलब यह हुआ कि इस विधान सभा को एक मुजरिम की हैसियत में पेश किया गया। यह एक खास नौइयत की चीज़ है कि हाऊस के फैसले पर इस तरह की शिकायत की जाए। ऐसी सूरत में House को फैसला rescind करने के लिए move किया जा सकता है, genuine criticism हो सकता है या Question of Privilege raise किया जा सकता है। लेकिन अगर इस को शिकायत की शक्ल में ले आइए .. [If you study the Parliamentary Procedure and Conventions, you will find hundreds of such instances in the House of Commons. If you pass a resolution in the House and afterwards dub it as bad then you attack the bonafides of this House. There is a subtle distinction in it. If a complaint is made against the decision of the House to the Speaker of the

Lok Sabha or the Home Minister or the Congress President with a request to take action, then it means that this Vidhan Sabha is depicted as an accused. It is a matter of special significance that a complaint of this nature be lodged against the decision of this House. In such circumstances, the House can be moved to rescind its decision or the decision can be subjected to a genuine criticism or a question of privilege can be raised But to put the matter in the form of a complaint ... ...

पंडित श्रीराम शर्मा : अगर शिकायत masses के पास की जाए तो ?

अध्यक्ष महोदय : आप genuine criticism कर सकते हैं। मुझे Home Minister साहिब की चिट्ठी आई तो मैं ने मैम्बर साहिब श्री बालू को warn कर दिया है। उन को यह अख्तियार नहीं है कि हाऊस के फैसले में दखल दें। [ You can make a genuine criticism. On receipt of a letter from the Home Minister, I have given a warning to the Member, Shri Balu. He had no right to interfere with the decision of the House ].

पंडित श्रीराम शर्मा : आप लिख सकते हैं कि हाऊस के फैसले को अपील lie नहीं करती।

अध्यक्ष महोदय : फिर आनरेबल मैम्बर को क्या सजा मिली ? [ Then what punishment the hon. Member would get ? ]

पंडित श्रीराम शर्मा : खैर आप की ruling तो हो चुकी।

**Mr. Speaker :** This is an attack on the bonafides of this House for the decision which it has taken. That is why I have given this warning.

---

## THE EAST PANJAB UNIVERSITY (AMENDMENT) BILL, 1956

**Minister for Revenue and Irrigation** (Shri Sher Singh):

Sir, I beg to move for leave to introduce the East Panjab University (Amendment) Bill.

**Mr. Speaker.** Motion moved :

That leave be granted to introduce the East Panjab University (Amendment) Bill.

**Mr. Speaker.** Question is :

That leave be granted to introduce the East Panjab University (Amendment) Bill.

*The leave was granted.*

**Minister for Revenue and Irrigation.** Sir, I introduce the East Punjab University (Amendment) Bill.

---

RESUMPTION OF DISCUSSION ON PUNJAB'S SECOND FIVE YEAR PLAN.

**Mr. Speaker** : Now the House will resume discussion on Punjab's Second Five Year Plan.

**श्री तेगराम (खूइयां सरवर)** : प्रधान जी, हमारा देश कृषि प्रधान है। यहां 75 फीसदी आबादी ऐसी है जो जमीन पर गुज़ारा करती है और उस ७५ फीसदी में भी बहुत बड़ी संख्या ऐसे लोगों की है जिन के पास कोई अपनी जमीन नहीं। वे मुज़ारे के तौर पर या खेती मज़दूर के तौर पर जमीन की काश्त करके अपना गुज़ारा करते हैं। इसलिए देश के सामने कोई भी योजना हो—पहली पंचवर्षीय या दूसरी पंचवर्षीय, हमने उसको इस कसौटी पर देखना है कि देश के करोड़ों लोगों के लिए जिन के पास अपनी जमीन नहीं है और जो जमीन से ही अपना गुज़ारा कर सकते हैं कोई योजना बनाई गई है। पंजाब में भी बहुत बड़ी तादाद में—लाखों की तादाद में ऐसे लोग हैं—मुजारे या खेत मज़दूर जिन के निर्वाह का साधन केवल जमीन ही है। यह योजना जो आप के सामने रखी गई है इस में हर item पर लाखों रुपया खर्च करने की बात बताई गई है। पंजाब का मसला मुज़ारों और मज़दूरों के सम्बन्ध में नहीं है। यहां केन्द्रीय सरकार की ओर से जो पंचवर्षीय योजना प्रस्तुत की गई है उस में Land Reforms के Chapter में बहुत सी महत्वपूर्ण बातें खेत मज़दूरों की उन्नति के लिए बताई गई हैं लेकिन मुझे शक है कि जो सिफारिशें केन्द्रीय सरकार ने पंचवर्षीय योजना में बताई हैं वह हमारी पंजाब सरकार अपनाएगी या नहीं क्योंकि हमारी सरकार तो समझ बैठी है कि पिछले साल उन्होंने संशोधित ग्रामीण सुरक्षा बिल पास किया था। उसे पास करते वक्त पंजाब गवर्नमैंट ने यह बता दिया था कि इस बिल द्वारा पंजाब में खेत मज़दूरों की सब समस्याएं हल हो जायेंगी, इस लिए इस से आगे कुछ भी किसानों और खेत मज़दूरों के लिए करने की ज़रूरत नहीं है। अगर ऐसी ही बात है तो अगली पंचवर्षीय योजना में किसानों के लिए कुछ भी होने की उम्मीद नहीं। आज तक पहली पंचवर्षीय योजना में किसानों और बेजमीनों और खेत मज़दूरों के सम्बन्ध में जो कानून पास हुए हैं उनको देखते हुए हम कह सकते

हैं कि पंजाब के किसानों को बहुत ही कम फायदा पहुँचाया गया है। केन्द्रीय सरकार की दूसरी पंचवर्षीय योजना के Land Reforms के chapter में साफ साफ उन्होंने स्वीकार किया है कि अब बहुत बढ़िया काम किसानों और बेज़मीन खेत मज़दूरों के लिए किए गए हैं लेकिन जो काम किये गये हैं उन की रफ्तार धीमी है। इस की तरफ बहुत कुछ करने की गुंजाइश है। आज पंजाब में जो किसानों के लिए कानून मौजूद हैं उन में नुक्स हैं। अगर इस slogan 'land to the tiller of the soil" अर्थात् ज़मीन उसकी हो जो काश्त करे, को सच्चे रूप में अमल में लाना है तो मैं कह सकता हूँ कि पिछले चार पांच सालों में किसानों के जो कानून बने हैं उन पर पांच फीसदी भी अमल नहीं हुआ। मेरे कहने का मतलब यह है कि पंजाब में जितने किसान हैं उन में से पांच फीसदी भी उस जमीन के पूरे तौर पर मालिक नहीं बन सके जो वे काश्त करते हैं। इससे पता चलता है कि पिछले सालों में यह कानून काफी किसानों को फायदा नहीं पहुंचा सके मौजूदा कानूनों में बहुत नुक्स हैं। अगली पांच साला-योजना में यह नुक्स दूर किए गये तो किसानों को सच्चा लाभ पहुंचाया जाएगा अब land holding पर ceiling मुकर्रर की गई है और कोई मालिक 30 एकड़ जमीन से ज़्यादा अपने पास नहीं रख सकता। कहने को तो यह ceiling है लेकिन पिछले साल संशोधित ग्रामीण सुरक्षा बिल पास किया गया तो लोगों को खुली छुट्टी दे दी गई कि वे अपनी ज़मीनों का इंतकाल नाजायज़ तौर पर अपने बेटों, औरतों और रिश्तेदारों के नाम करवा दें इस से साफ जाहिर है कि 30 standard acres की ceiling का मतलब कोई नहीं रहता बल्कि ऐसा हुक्म रद्दी का पुर्जा बन जाता है। क्योंकि लोगों ने अपनी बहुत सी ज़मीनें—तकरीबन सारी ज़मीने बच्चों, औरतों और दूसरे रिश्तेदारों के नाम लगवा दी हैं। इस प्रकार ceiling लगने के बाद भी कानून में यह गुञ्जाइश रह जाती है क्योंकि इन्तकाल का सिलसिला उसी तरह कायम है।

अगली बात है खुद-काश्त की। इस सम्बन्ध में केन्द्रीय सरकार की प्लैनिंग कमीशन की जो रिपोर्ट है, इसमें साफ कहा गया है कि 'खुद काश्त' शब्द की जो परिभाषा है वह सभी राज्यों में अलग-अलग है। कोई किसी को 'खुद काश्त' की परिभाषा में लेता है और कोई किसी को। इस विषय पर गम्भीरता से विचार करते हुए कमीशन ने यह सुझाव रखा है कि भारतवर्ष के सभी राज्यों में इस शब्द की परिभाषा एक समान होनी चाहिए। यहां हमारे पंजाब में क्या होता है? जो व्यक्ति अपनी औरत, बच्चों या दूसरे रिश्तेदारों की मार्फत अपनी ज़मीन पर काश्त करवा लेता है, हम उसको भी 'खुद काश्त' की श्रेणी में स्वीकार कर लेते हैं। उसकी ज़मीन तो पंजाब में है लेकिन वह कलकत्ता में बैठा हुआ 'खुद काश्त' की परिभाषा में आ जाता है। इसलिए जैसा कि इस रिपोर्ट में दिया गया है जब तक हम 'खुद काश्त' की परिभाषा में परिवर्तन नहीं करते तब तक किसानों और खेत मज़दूरों को काश्त के लिए ज़मीन मिलनी असम्भव है।

[श्री तेगराम]

इसके अलावा अध्यक्ष महोदय, supervision की बात का भी कमीशन की रिपोर्ट में उल्लेख किया गया है। इस supervision शब्द के बल पर कोई भी ज़मींदार चाहे वह कहीं, कितनी दूर नौकरी या व्यापार कर रहा हो, अपनी ज़मीन किसी की supervision में रख कर उसे 'खुद काश्त' की कोटि में ला सकता है। ला ही नहीं सकता बल्कि यहां हज़ारों मिसालें हमारे पंजाब में मौजूद हैं। इसलिए मैं समझता हूँ कि जब तक इन कानूनी कमियों को दूर न किया गया, तब तक हम यह आशा नहीं रख सकते कि surplus area में हमारे पास ज़मीन ज़्यादा हो सकती है। इसलिए समय की मांग के अनुसार हमें इस परिभाषा को भी बदलना है।

इसके बाद कमीशन की रिपोर्ट में यह भी बताया गया है कि 'खुद काश्त' की गलत परिभाषा के परिणाम स्वरूप बहुत से किसान ऐसे हैं जो tenants की परिभाषा में नहीं आते बावजूद इस बात के कि वह और उनके पूर्वज कई सालों से जमींदारों की जमीनों पर काश्त करते आए हैं। इस प्रकार वह उन हकूक से वंचित रह गए हैं जो कि आम मुज़ारों को मिलने चाहिएं। बहुत सी संख्या ऐसे किसानों की है जो इधर उधर मारे-मारे फिरते हैं और हर वक्त मालिक के रहम पर आश्रित हैं। जब भी मालिक चाहें उन्हें ज़मीनों से बेदखल कर सकते हैं क्योंकि वह मुज़ारे शब्द की परिभाषा से बाहर है। इसलिए इस परिभाषा को भी बदलना आवश्यक है क्योंकि उन किसानों में बड़ी बेचैनी पाई जाती है, उनका भविष्य सुरक्षित नहीं है। कोई भी व्यक्ति जो किसी की ज़मीन पर खुद हल चलाता है, अनाज पैदा करता है, आधा, तीसरा, पांचवां, या छठा या कोई भी हिस्सा मालिक को देता है उसको मुज़ारे के तौर पर हक मिलने चाहिएं। इस तरह यह बहुत सी कानूनी त्रुटियां हैं। जब तक इन त्रुटियों को दूर न किया जाय, जब तक मुज़ारों और खासकर उन मुज़ारों के जिन्हें मालिक की नाराज़गी के कारण एक मिनट में जमीन से निकाला जा सकता है—हितों की सुरक्षा नहीं हो सकती। यह बहुत ज़रूरी बातें हैं। इन पर सरकार का ध्यान देना बहुत आवश्यक है।

अब, प्रधान जी, मैं अगली बात पर आता हूँ। अगली बात है बटाई या हिस्से की। प्रश्न यह उठता है कि मुज़ारा मालिक को कितना हिस्सा दे? हमारी सरकार ने यह निर्णय किया हुआ है कि यह तीसरा हिस्सा हो। मैं समझता हूँ कि यह बहुत ज़्यादा है। प्लैनिंग कमीशन ने भी इस बात को स्वीकार किया है कि जो हिस्सा आजकल मुज़ारों से उपज का लिया जाता है वह बहुत ज़्यादा है। उन्होंने भी सिफारिश की है कि यह कम से कम पांचवां हिस्सा होना चाहिए। जब तक तीसरा हिस्सा देने की प्रथा कायम है तब तक किसान की हालत नहीं सुधर सकती। इसलिए मैं यह निवेदन करता हूँ कि जब एक समाजवादी समाज को बनाना हमारा लक्ष्य है तो बटाई पांचवें हिस्से से ज़्यादा नहीं ली जानी चाहिए।

इसके बाद मुआवज़ा लेकर किसानों को ज़मीन का मालिक बनाने की बात आती है। पिछले साल जो हमने किसानों के लिए कानून बनाया था उसमें एक क्लाज़ रखी गई थी कि पिछले 6 सालों की कीमत की औसत का तीन चौथाई हिस्सा हर छः माह की किश्त में 10 किश्तों में कीमत देकर मुजारा मालिक बन सकता है। मैं देखता हूँ कि एक साल हो गया है लेकिन अब तक किसी मुजारे ने इतनी बड़ी कीमत देकर जमीन खरीदने का हौसला नहीं किया। एक कहावत है कि 'न नौ मन तेल होगा और न राधा नाचेगी।' यही हालत उन बेचारे किसानों की है। न ज़मीन की कीमत दे सकेंगे और न मालिक बन सकेंगे। इस प्रकार हमारी Land to the tiller वाली पालिसी ऐसे ही रह जाएगी। कमीशन की रिपोर्ट में भी यह दिया गया है कि इस कीमत को घटाया जाना लाज़मी है। उन्होंने यह सुझाव दिया है कि जितना इसका rate है उसमें से Land Revenue हटा कर बाकी का रुपया मुआवजे के रूप में बीस सालों में बीस किश्तों में वसूल किया जाए। इस प्रकार मैं समझता हूँ कि मुजारों पर कोई बोझ भी नहीं होगा और मालिक को मुआवज़ा भी मिल जाएगा। इसलिए मैं सुझाव करता हूँ कि दूसरी पांचसाला प्लान में इस प्रयोजन के लिए भी ऐसी कोई व्यवस्था होनी चाहिए। यदि इस प्रकार का कोई कानून बन जाय तो धीरे-धीरे मुज़ारे उस ज़मीन के मालिक बन जायेंगे।

अब मैं बेदखली के प्रश्न पर आता हूँ। मैं मानता हूँ कि बेदखलियों को रोकने के उद्देश्य से पिछले पांच सालों में हमारे राज्य में कानून बनते रहे हैं। लेकिन फिर भी हर साल बहुत बड़ी २ संख्या में बेदखलियां होती रही हैं। इस बात से इनकार नहीं किया जा सकता। इस का क्या कारण है? उसका कारण मौजूदा कानून की कुछ त्रुटियां हैं। पहले सन् 1953 में यह कानून पास किया गया था कि दस साल तक कोई मुजारा बेदखल नहीं हो सकेगा। लेकिन स्थिति यह रही कि कानून पास होने के बाद भी लाख तक मुज़ारे बेदखल हुए। उस के बाद पिछले साल संशोधित बिल आया लेकिन उसके पास होने के बाद भी बहुत से मुज़ारों को बेदखली के नोटिस मिलते रहे हैं। इस का क्या कारण है? वह है दफा जिस में मालकों के लिए कुछ विशेषाधिकार सुरक्षित किए गए हैं कि यदि कोई लगान न दे, कोई अच्छी काश्त न करे, जमीन खराब करदे या और किसी काम के लिए जमीन का प्रयोग करे तो वह उसे बेदखल कर सकता है। जब तक यह दफा कायम है किसी हालत में पंजाब में मुजारों की बेदखलियाँ बन्द नहीं हो सकतीं। इसलिए मैं यह सुझाव करता हूं कि दफा ९ को उड़ा दिया जाय। हां अगर कोई मुजारा लगान नहीं देता, जमीन खराब करता है या और कोई ऐसा काम करता है जिससे मालिक को नुकसान होने की सम्भावना हो तो मालिक अदालत में उस के खिलाफ़ दावा कर सकता है और अदालत की डिग्री के जरिए

[श्री तेगराम]

जैसे Land Revenue वसूल किया जाता है वैसे रुपया वसूल कर सकता है। अगर वह जमीन खराब करता है तो उस पर जुर्माना किया जाए, लेकिन उस बेचारे गरीब को किसी हालत में धक्के देकर जमीन से बेदखल नहीं किया जाना चाहिए। घण्टी) बस, प्रधान जी, मैं दो तीन मिनटों में खत्म कर देता हूँ।

ऐसा कहा जाता है कि पिछले सालों में कई किसानों ने ज़मीन को voluntary surrender कर दिया अर्थात् स्वेच्छा से, अपनी मर्ज़ी से ज़मीन को छोड़ दिया। मैं समझता हूँ कि कोई भी व्यक्ति यह बात मानने को तैयार नहीं। कोई भी मुजारा अपने हाथों अपने पांव पर कुल्हाड़ा नहीं मार सकता। जब वह खुद भूखा हो, आगे के लिए जमीन का कोई प्रबन्ध न हो तो वह कैसे जमीन को छोड़ सकता है? मैं समझता हूँ कि जैसा कि कमीशन ने कहा है इस बात की पूरी जांच होनी चाहिए कि उन्होंने कैसे जमीनें छोड़ीं? इस चीज की जांच होनी चाहिए। इसमें कोई संदेह नहीं कि अवश्य मालिकों ने किसी धोखे या बहाने से उन से ज़मीनें छुड़वाई होंगी। कमीशन की रिपोर्ट में बताया गया है कि पिछले तीन सालों में ऐसे वाक्यात की जांच करनी चाहिए। मैं समझता हूँ कि यह चीजें तीन सालों से नहीं बल्कि पिछले आठ वर्षों से चलती आ रही है। इसलिए आवश्यक है कि पिछले आठ सालों में जिन लोगों ने स्वेच्छा से अपनी ज़मीन छोड़ी बताई जाती है उन सब की जांच होनी चाहिए और जिन के साथ कोई धोखा हुआ है उन्हें वह ज़मीन वापस दिलाई जाये।

Ceiling के सम्बन्ध में, प्रधान जी, बताया गया है कि कुछ ऐसी items होंगी जिन पर ceiling का कानून हावी नहीं होगा जैसे माडल फार्म, चाय का बाग, डेरी फार्म और फलों के बाग वगैरह हैं। मैं समझता हूँ कि मालिकों के लिए अपनी जमीन को ceiling की हद से बचाने का एक रास्ता छोड़ा गया है। हम देखते है कि पिछले सालों में mechanised farming का चर्चा किया गया। इस का नतीजा क्या हुआ? आप किसी भी सड़क पर जाएं आप को जगह जगह पर model farm, mechanised farm के बोर्ड लगे हुये मिलेंगे। पांच रुपये तो बोर्ड लिखवाने के लगते हैं। उन का क्या हर्ज होता है? इस तरह वह अपनी ज़मीनों को model farm के नाम के नीचे लाकर दो अढ़ाई सौ एकड़ की ज़मीन तक ceiling के कानून से बच जाते हैं। मैं समझता हूँ कि जब हमने समाजवादी ढंग का समाज बनाना है तो इस प्रकार का फ़र्क नहीं रखना चाहिए। यह छूट जो छोड़ी जाती है इनसे बड़े बड़े लोग फायदा उठा लेते हैं। इस लिए इस प्रकार की छूट को हटा देना चाहिए। कोई भी farm या बाग इस ceiling से नहीं बचना चाहिए।

2 P. M

इसके बाद surplus area के बारे में बतलाया गया है कि पांच-पांच standard एकड़ ज़मीन किसानों को मिलेगी। लेकिन इस योजना के अनुसार एक

किसान की सारी family की सालाना आय 1200 रुपए करने का लक्ष्य रखा गया है। इसलिए मेरा निवेदन है कि पांच standard एकड़ भूमि की holding इतनी काफी नहीं है जिस से उसे 1200 रुपए की सालाना आय हो सके जब कि मौजूदा कानून के अनुसार उसे एक तिहाई हिस्सा मालिक को भी देना होता है। इस से उस का गुजारा नहीं हो सकता। फिर जो economic holding निर्धारित की गई है उस से आमदनी एक मुज़ारे की family की आमदनी से तीन गुणा बताई गई है। इस का कारण मेरी तो समझ में नहीं आया कि मुज़ारे की सालाना आय का लक्ष्य वही क्यों नहीं रखा गया जिस के हिसाब से एक economic holding का फैसला किया गया है। इस लिए इस तरफ पंजाब गवर्नमैंट को ध्यान देना चाहिए और कोई ऐसा कानून बनाना चाहिए जिस से किसानों की हालत सुधर सके। अगर ऐसा कानून न बनाया गया जैसा कि आज पञ्जाब गवर्नमैंट यह समझे बैठी है कि मुजारों के लिए सब कुछ कर दिया गया है, तो इस से कोई भला होने वाला नहीं है। किसानों की तादाद बहुत ज्यादा है इस लिए उन के लिए जरूर कुछ करना चाहिए।

**ਸਰਦਾਰ ਮੋਹਨ ਸਿੰਘ** (ਤਰਨ ਤਾਰਨ) ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਜ ਇਥੇ Second Five-Year Plan ਦੇ ਮੁਤੱਅਲਿਕ ਬਹਿਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਸੇਵਾ ਵਿਚ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੇ ਮੈਂਬਰ ਬਣੋਨ ਤੋਂ ਪਹਿਲੇ First Five-Year Plan ਬਣ ਚੁਕਾ ਹੋਇਆ ਸੀ। ਅਸਾਂ ਕਿਸੇ ਸੜਕ ਦੇ ਮੁਤੱਅਲਿਕ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਸਕੂਲ ਦੇ ਮੁਤੱਅਲਿਕ ਜਦੋਂ ਵੀ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਦੇ ਸਾਂ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਤਰਫੋਂ ਇਹ ਉੱਤਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਕਿ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਤਾਂ Five Year-Plan ਵਿਚ include ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਹੋਈ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਸਾਨੂੰ centre ਦੀ ਤਰਫੋਂ ਇਸ ਲਈ ਇਮਦਾਦ ਮਿਲ ਸਕਦੀ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਣਾ। ਮਗਰ ਹੁਣ ਵਕਤ ਸੀ ਸਾਡੀ ਸਲਾਹ ਲਈ ਜਾਂਦੀ ਜਦੋਂ ਕਿ ਇਹ Second Five-Year Plan ਬਣਾਇਆ ਜਾਣਾ ਸੀ। ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ, Central ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨਾਲ discuss ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਫੇਰ ਇਸ ਵਿਚ ਕੁਝ ਤਬਦੀਲੀਆਂ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ। ਫੇਰ Central ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨਾਲ discuss ਕਰ ਕੇ ਇਹ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ। ਇਹ ਪੋਥਾ ਛਪ ਕੇ ਇਸ Assembly ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੇ ਸਾਮਣੇ ਆਇਆ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਵਿਚ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨਾਲ ਕੀਤੀ ਗਈ ਕਿਸੇ ਵੀ ਸਲਾਹ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ ਦੀ ਸੇਵਾ ਵਿਚ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਪਲਾਨ ਹੈ ਜਿਹੜੇ ਅਗੇ ਮੈਂਬਰ ਬਣਨੇ ਹਨ ਇਸ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵੀ ਹਥ ਪੈਰ ਬਨ੍ਹੇ ਜਾਣੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਕਈ ਚੀਜ਼ਾਂ ਇਹੋ ਜਹੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ details ਨਾਲ discussion ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ। ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਪਲਾਨ ਦੀਆਂ 30 ਮਦਾਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਉਤੇ ਵੇਰਵੇ ਵਾਰ discussion

[ਸਰਦਾਰ ਮੋਹਨ ਸਿੰਘ]

ਕੀਤੀ ਜਾਏ ਅਤੇ ਜਿਸ ਦੇ ਨਤੀਜੇ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਬਦਲਣ ਦਾ ਜਤਨ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਨਾਲ ਕੋਈ ਖਰਚ ਵਧੇਗਾ ਨਹੀਂ ਕਿਓਂ ਜੋ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਉੱਤੇ discussion ਕਰਨ ਲਈ ਕੋਈ allowance ਨਹੀਂ ਮਿਲਨਾ ਅਤੇ ਮੈਂਬਰ ਇਸ ਗਲ ਲਈ ਤਿਆਰ ਵੀ ਹਨ ਅਤੇ ਉਹ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸਮੇਂ ਲਈ ਇਸ ਉੱਤੇ ਮਹਿਕਮੇਵਾਰ discussion ਕਰਨ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹਨ । ਮੈਂ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਸੇਵਾ ਵਿਚ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮੇਰੀ ਬੇਨਤੀ ਨੂੰ ਸੁਣਿਆ ਹੈ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਸ ਉੱਤੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣਗੇ ਅਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰ ਕੇ ਇਸ ਬਾਰੇ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨਗੇ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਨੀਲੇ ਰੰਗ ਵਾਲਾ ਪੋਥਾ Planning Commission ਦੀ ਤਰਫੋਂ ਇਸ Second Five-Year Plan ਬਾਰੇ ਸਾਨੂੰ ਮਿਲਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਵਿਚ ਦਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਨਾਲ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਬੜੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋ ਜਾਏਗੀ ਅਤੇ ਦੇਸ਼ ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਹੋ ਜਾਏਗਾ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਦੇਸ਼ ਲਈ ਕਈ ਗੱਲਾਂ ਚੰਗੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਦੇਸ਼ ਚੰਗਾ ਹੋ ਜਾਏਗਾ ਅਤੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਤਰੱਕੀ ਹੋ ਜਾਏਗੀ । ਲੇਕਿਨ ਜਦੋਂ ਮੈਂ Land Reforms ਦੇ chapter ਨੂੰ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤਾਂ ਨਾਲ ਤਾਲੁਕ ਰਖਦਾ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਦੇਖ ਕੇ ਮੈਨੂੰ ਤਸ਼ਵੀਸ਼ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਨੂੰ ਤਸ਼ਵੀਸ਼ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਲੋਕਾਂ ਦੀ income ਜ਼ਮੀਨ ਤੋਂ ਹੋ ਜਾਣੀ ਦਸੀ ਗਈ ਹੈ ਉਹ ਬਹੁਤ ਥੋੜੀ ਹੈ । ਇਸ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੇ ਮੈਂਬਰ ਇਥੇ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਕਈ ਵਾਰ ਕਹਿ ਚੁਕੇ ਹਨ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਛੋਟੇ ਸਰਕਾਰੀ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਨਖਾਹ ਘਟ ਤੋਂ ਘਟ ਇਕ ਸੌ ਰੁਪਏ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਜਾਏ । ਲੇਕਿਨ ਸਾਡੇ ਮੇਹਰਬਾਨ Planning Commission ਨੇ ਇਕ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਦੇ ਸਾਰੇ ਟੱਬਰ ਦੀ ਜਿਸ ਵਿਚ ਉਹ ਆਪ ਹੋਵੇਗਾ, ਉਸਦੀ ਬੀਵੀ ਹੋਵੇਗੀ, ਉਸਦੇ ਬੱਚੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਬੀਵੀਆਂ ਉਸ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਹੋਣਗੀਆਂ ਤੇ ਜੇ ਕਰ ਉਸਦਾ ਕੋਈ ਪੋਤਰਾ ਜਾਂ ਪੋਤਰੀ ਹੋਵੇਗੀ ਉਹ ਵੀ ਉਸ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਹੋਣਗੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰਿਆਂ ਦੀ ਆਮਦਨ 12.0 ਰੁਪਏ ਇਕ ਸਾਲ ਲਈ ਮੁਕੱਰਰ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਇਹ ਇਸ ਗਲ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਅਸਾਂ ਇਸ ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿਚ ਹਮੇਸ਼ਾ ਇਹ ਮੰਗ ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਹਾਂ ਕਿ ਕਲ੍ਹੇ ਇਕ ਸਰਕਾਰੀ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਦੀ ਘਟ ਤੋਂ ਘਟ ਤਨਖਾਹ ਇਕ ਸੌ ਰੁਪਏ ਮਹੀਨਾ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਪਰ ਇਸ ਕਮੀਸ਼ਨ ਨੇ ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਇਸ ਮਸਲੇ ਤੇ ਸੋਚਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਵਿਚ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਦੀ ਸਾਰੀ family ਦੀ 1200 ਰੁਪਏ ਸਾਲ ਦੀ ਆਮਦਨੀ ਹੋਵੇਗੀ ਅਤੇ ਉਹ ਇਸੇ ਵਿਚੋਂ ਆਪਣੇ ਬਲ੍ਹਦਾਂ ਤੇ ਵੀ ਖਰਚ ਕਰੇਗਾ । ਇਸ ਵਿਚ ਲਿਖਿਆ ਹੈ "Including the reservation for family labourers." ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿੰਨੇ ਵੀ ਇਕ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਦੇ ਟੱਬਰ ਦੇ ਮੈਂਬਰ labour ਕਰਦੇ ਹਨ, ਉਹ ਆਪ ਹਲ ਚਲਾਉਂਦਾ ਹੈ, ਉਸਦੀ ਜ਼ਨਾਨੀ ਰੋਟੀਆਂ ਪਕਾਉਂਦੀ ਹੈ ਉਸਦੇ ਬਲ੍ਹਦਾਂ ਲਈ ਪੱਠੇ ਲਿਆਉਂਦੀ ਹੈ ਜਾਂ ਉਸਦੇ ਲੜਕੇ ਡੰਗਰ ਚਰਾਉਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਭ ਦੀ ਮਿਲਾ ਕੇ ਆਮਦਨੀ ਇਕ ਸੌ ਰੁਪਏ ਮਹੀਨਾ ਮੁਕਰਰ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਧੱਕਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ

ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਸਾਡੇ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰਫ ਜ਼ਰੂਰ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਮੁਕੱਰਰ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਗੱਲ ਵਿਚ ਮੇਰੇ ਸਾਥੀ ਮਾਸਟਰ ਤੇਗ ਰਾਮ ਨੂੰ ਕੋਈ ਇਤਰਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਹੋਏਗਾ ਅਤੇ ਉਹ ਇਹ ਗੱਲ ਮੰਨ ਲੈਣਗੇ ਕਿਉਂ ਜੋ ਇਹ ਗਲ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਤੇ ਛੋਟੇ ਮਾਲਕਾਂ ਦੋਹਾਂ ਦੀ ਸਾਂਝੀ ਹੈ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਮੈਂ ਇਕ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਕਈ ਵਾਰ ਸੁਣਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਵਾਰ ਇਕ ਆਦਮੀ ਇਕ ਬਕਰਾ ਲਈ ਜਾਂਦਾ ਸੀ। ਉਸ ਨੂੰ ਦੇਖ ਕੇ ਆਦਮੀਆਂ ਨੇ ਮਿਲ ਕੇ ਸਲਾਹ ਕੀਤੀ ਕਿ ਇਹ ਬਕਰਾ ਇਸ ਕੋਲੋਂ ਕਿਸੇ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਖੋਹ ਲਈਏ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਆਦਮੀ ਉਸ ਨੂੰ ਕੁਝ ਫਾਸਲੇ ਤੇ ਜਾ ਮਿਲਿਆ ਅਤੇ ਕਹਿਣ ਲਗਾ ਕਿ ਇਹ ਬਘਿਆੜ ਕਿੰਨੇ ਦਿਨਾਂ ਤੋਂ ਤੂੰ ਪਾਲਿਆ ਹੈ? ਉਹ ਇਹ ਗਲ ਸੁਣ ਕੇ ਬੜਾ ਹੈਰਾਨ ਹੋਇਆ ਅਤੇ ਅੱਗੇ ਚਲਦਾ ਗਿਆ। ਫੇਰ ਦੂਜਾ ਉਸ ਨੂੰ ਕੁਝ ਕਦਮਾਂ ਤੇ ਅੱਗੇ ਜਾ ਮਿਲਿਆ ਤੇ ਕਹਿਣ ਲਗਾ ਕਿ ਇਹ ਬਘਿਆੜ ਕਿੱਥੋਂ ਲਿਆਂਦਾ ਹੈ? ਇਸ ਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਹੋਰ ਹੈਰਾਨੀ ਹੋਈ। ਫੇਰ ਕੁਝ ਦੂਰ ਜਾ ਕੇ ਉਸਨੂੰ ਤੀਜਾ ਆਦਮੀ ਮਿਲਿਆ ਤੇ ਕਹਿਣ ਲਗਾ ਕਿ ਇਸ ਬਘਿਆੜ ਨੂੰ ਕਿਉਂ ਪਕੜਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ? ਕੀ ਮਰਨ ਦੀ ਸਲਾਹ ਹੈ? ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਇਸ ਨੂੰ ਛੱਡ ਦਿੰਦਾ? ਇਸ ਤੇ ਉਸਨੂੰ ਪੱਕਾ ਵਿਸ਼ਵਾਸ਼ ਹੋ ਗਿਆ ਕਿ ਇਹ ਬਕਰਾ ਨਹੀਂ, ਇਹ ਤਾਂ ਬਘਿਆੜ ਹੀ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਉਸਨੇ ਉਸਨੂੰ ਛੱਡ ਦਿੱਤਾ। ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਉਹ ਚਲਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਉਹ ਤਿੰਨੇ ਆਦਮੀ ਬਕਰੇ ਨੂੰ ਪਕੜ ਆਪਣੇ ਘਰ ਲੈ ਆਏ। ਐਨ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਮੇਰੇ ਕਈ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ ਵੀ ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ। ਕੋਈ ਤਾਂ ਗੁੜਗਾਵਾਂ ਦੇ ਨਾਂ ਤੇ ਰੌਲਾ ਪਾਂਦਾ ਹੈ ਤੇ ਕੋਈ ਕਾਂਗੜੇ ਦੇ ਨਾਂ ਤੇ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋਹਾਂ ਧੜਿਆਂ ਦੀ ਨਜ਼ਰ ਹੈ ਸਾਡੇ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੇ ਜ਼ਿਲੇ ਤੇ ਅਤੇ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਲਗਦੇ ਇਲਾਕਿਆਂ ਤੇ ਅਤੇ ਮੇਰੇ ਮਿਤ੍ਰ ਰਾਓ ਗਜਰਾਜ ਸਿੰਘ ਸਾਹਿਬ ਤਾਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸਭ ਕੁਝ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੇ ਪਾਸੇ ਹੀ ਚਲਾ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਪਾਸੇ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਰਿਹਾ। ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਭਾਖੜੇ ਨੰਗਲ ਤੇ ਜਿੰਨਾ ਖਰਚ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਉਹ ਕਿਸ ਪਾਸੇ ਲਈ ਹੈ? ਉਸ ਦੀਆਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਦੋ ਮੱਦਾਂ ਹਨ Irrigation ਅਤੇ Electricity ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋਹਾਂ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਕੀ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੇ ਇਲਾਕੇ ਨੂੰ ਪੁਜਣਾ ਹੈ? ਉਹ ਸਾਰੇ ਦਾ ਸਾਰਾ ਫਾਇਦਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਇਲਾਕੇ ਨੂੰ ਹੀ ਪੁਜਣਾ ਹੈ। ਫੇਰ ਮੈਂ Community Projects ਨੂੰ ਮੱਦੇਨਜ਼ਰ ਰਖ ਕੇ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਨੂੰ ਦੇਖਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਲਿਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਸਾਲ ਦੀ ਆਖੀਰ ਤਕ (ਜਿਹੜਾ ਸਾਲ ਹੁਣ ਖਤਮ ਹੋਇਆ ਹੈ) Community Projects ਅਤੇ National Extension Service Blocks ਤੋਂ ਸੂਬਾ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਚੌਥੇ ਹਿਸੇ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਪੁਜ ਚੁਕਾ ਹੋਏਗਾ। ਲੇਕਿਨ ਜ਼ਿਲਾ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੇ ਲਗਪਗ 1200 ਪਿੰਡ ਹਨ ਪਰ ਉਥੇ ਇਹ ਸਕੀਮਾਂ ਹਾਲਾਂ ਤਕ ਸਿਰਫ ਸੌ ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਮਿਲੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਇਹ ਵੀ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ border ਦਾ ਇਲਾਕਾ ਹੋਣ ਕਰ ਕੇ ਮਿਲ ਸਕੀਆਂ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਵਿਚ ਕੀ ਇਹ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਬੱਕਰੇ ਦਾ ਬਘਿਆੜ ਬਨਾਉਣ ਵਾਲੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ? ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਤੇ ਬੋਲਣ ਦੀ ਲੋੜ ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਪਈ ਹੈ ਕਿਉਂ ਜੋ ਮੈਨੂੰ ਡਰ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ Planning ਕਮੀਸ਼ਨ ਦੇ Secretary

[ਸਰਦਾਰ ਮੋਹਨ ਸਿੰਘ]

ਦੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਤੋਂ ਕੋਈ ਗਲਤ ਖਿਆਲ ਪੈਦਾ ਨਾ ਹੋ ਜਾਏ। ਦੂਸਰੇ ਪਾਸੇ ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸਾਡੇ ਜੰਗਲਾਤ ਤੋਂ ਬੜੀ ਬੜੀ ਆਮਦਨ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਠੀਕ ਹੈ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਮਗਰ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜਿੰਨਾਂ ਗੁੜ ਪਾਓ ਉਨਾ ਹੀ ਮਿੱਠਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਜਿੰਨੇ ਕੋਈ taxes ਦੇਵੇਗਾ ਉਤਨਾ ਹੀ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਉਣ ਦਾ ਹਕਦਾਰ ਹੋਵੇ ਗਾ। ਕਿਤੇ ਥੋੜੀ ਬਹੁਤ ਰਿਆਇਤ ਵੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਿਹਾ ਜੰਗਲਾਂ ਤੋਂ ਬੜੀ ਆਮਦਨ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸੋਚਿਆ ਸ਼ਾਇਦ ਹੁੰਦੀ ਹੋਵੇਗੀ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬਜਟ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੋਵੇਗਾ। ਲੇਕਿਨ ਜਦ ਮੈਂ ਬਜਟ ਦੇਖਿਆ ਤਾਂ ਜੰਗਲਾਤ ਤੋਂ ਆਮਦਨ 51,84,000/-/- ਰੁ० ਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਖਰਚ 73,20,000/-/- ਰੁ० ਇਸ ਆਮਦਨ ਤੇ ਇਹ ਸਾਡੇ ਖੀਸੇ ਕਟੱਣੇ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ (ਹਾਸਾ) ਫਿਰ ਮੈਂ ਜਦ ਸੜਕਾਂ ਵਾਲੇ ਪਾਸੇ ਆਇਆ ਤਾਂ ਮੇਰੀ ਹੈਰਾਨੀ ਦੀ ਕੋਈ ਹਦ ਨਹੀਂ ਰਹੀ। ਗੁੜਗਾਂਵ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਬੜੇ ਜ਼ੋਰ ਨਾਲ ਗੱਲਾਂ ਕੀਤੀਆਂ। ਜੇਕਰ ਇਹ ਦੇਖੀਏ ਤਾਂ ਗੁੜਗਾਂਵ ਦੀ ਆਬਾਦੀ 7.82 ਹਿੱਸਾ ਹੈ ਪੰਜਾਬ ਦਾ, ਮਗਰ ਸੜਕਾਂ ਲਈ ਕੁਲ ਸੜਕਾਂ ਦੇ ਖਰਚ ਦਾ 8.8 ਹਿੱਸਾ ਹੈ ਯਾਨੀ ਆਬਾਦੀ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ। ਫਿਰ ਰੋਹਤਕ ਵਾਲਿਆਂ ਆਖਿਆ ਸਾਡੇ ਵਲ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਆਬਾਦੀ 9 ਫੀਸਦੀ ਹੈ ਤੇ ਸੜਕਾਂ ਲਈ 7·3 ਹਿੱਸਾ ਹੈ। ਹਿਸਾਰ ਦੀ ਆਬਾਦੀ 8.4 ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਦੀਆਂ ਸੜਕਾਂ ਲਈ 10 ਫੀਸਦੀ ਮਖਸੂਸ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨਾਲ ਦੀ ਆਬਾਦੀ 8.7 ਹੈ ਅਤੇ ਸੜਕਾਂ ਲਈ ਰੁਪਿਆ 11.6 ਫੀਸਦੀ ਮਖਸੂਸ ਹੈ। (ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ : ਫੀਰੋਜ਼ਪੁਰ ਦਾ ਵੀ ਪੜ੍ਹ ਦਿਓ) ਫੀਰੋਜ਼ਪੁਰ ਦੀ ਆਬਾਦੀ 10.5 ਫੀਸਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਹੈ (hear, hear) ਮਗਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਜਦ ਮੈਂ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਪੁੱਜਾ ਤਾਂ ਮੈਂ ਦੇਖਿਆ ਕਿ ਆਬਾਦੀ ਤਾਂ ਹੈ 10.2 ਫੀਸਦੀ ਤੇ ਰੁਪਿਆ ਸਿਰਫ 4.8 ਫੀਸਦੀ ਰਖਿਆ ਹੈ। (ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ : ਜਲੰਧਰ ਦਾ ਕੀ ਹਾਲ ਹੈ ?) ਜਲੰਧਰ ਦਾ ਵੀ ਕੁਝ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਹਾਲ ਹੈ ਆਬਾਦੀ ਹੈ 8.1 ਫੀਸਦੀ ਤੇ ਰੁਪਿਆ ਹੈ 5.7 ਫੀਸਦੀ। ਕਾਂਗੜੇ ਦੀ ਆਬਾਦੀ ਤਾਂ ਹੈ 7.4 ਫੀਸਦੀ ਅਤੇ ਰੁਪਿਆ ਹੈ 9.4 ਫੀਸਦੀ। ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਆਪ ਨੂੰ ਤਾਂ ਅੰਗਰੇਜ਼ ਬਣਾ ਕੇ ਦੇ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਹਿਰਾਂ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਹਨ। ਰਾਓ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਗੁੜਗਾਂਵ ਜ਼ਿਲੇ ਨੂੰ ਤਾਂ ਅੰਗਰੇਜ਼ ਨੇ ਆਪਣੇ ਨਾਲ ਲੜਨ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਦਿਤੀ ਸੀ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹੜੀਆਂ ਨਹਿਰਾਂ ਸਾਡੇ ਪਾਸ ਹਨ ਇਹ ਵੀ ਅੰਗਰੇਜ਼ ਨੇ ਸਿਖਾਂ ਨੂੰ ਸਜ਼ਾ ਵਜੋਂ ਦਿਤੀਆਂ ਸਨ, ਤਾਂ ਜੋ ਇਹ ਵਾਹੀ ਦਾ ਕੰਮ ਕਰਨ ਤੇ ਲੜਨ ਨਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ। (ਹਾਸਾ) ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਗੋਪੀ ਚੰਦ ਜੀ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਪਾਸ ਤਾਂ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਬਹੁਤ ਕੁਝ ਹੈ। ਇਸ ਗੱਲ ਬਾਰੇ ਵੀ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ figures ਰਾਹੀਂ ਜੋ ਸਾਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸੋਂ ਮਿਲੀਆਂ, ਆਪ ਨੂੰ ਅਸਲੀਅਤ ਦਸਦਾ ਹਾਂ। ਪਹਿਲੀ ਪਲੈਨ ਦੇ ਖਾਤਮੇ ਤਕ ਸੜਕਾਂ ਦਾ proportion ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੈ। ਸਭ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹਿਸਾਰ ਵਿਚ ਹੈ ਜੋ .7 per thousand population ਹੈ ਅਤੇ ਸਭ ਤੋਂ ਘਟ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ .2 per thousand population ਇਹ ਸਰਕਾਰੀ figures ਹਨ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ

ਗੱਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ । (ਇਕ ਆਵਾਜ਼ : ਕਾਂਗੜੇ ਦੀ ਇਹ figure ਕੀ ਹੈ?) ਕਾਂਗੜੇ ਵਿਚ .391 per thousand population ਜਦ ਰਾਓ ਸਾਹਿਬ ਅਤੇ ਹੋਰ ਦੋਸਤ ਸਭ ਆਪਣੀ २ ਗਲ ਘਟ ਦਸਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਆਖਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਹਰ ਚੀਜ਼ ਸਭ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸੋਚਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਤੇ ਸਾਡੀ ਝੁਗੀ ਤੇ ਹੀ ਇਕੱਠ ਨਾ ਹੋ ਜਾਏ (ਹਾਸਾ) ਹਾਂ ਕੋਈ ਅਸੂਲ ਬਣਾ ਲਉ । ਆਖਿਰ develop ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਰਨਾ ਹੈ, ਤੇ ਜਿਥੇ ਰਹਿੰਦਾ ਹੀ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਉਥੇ development ਕਾਹਦੀ ਕਰਨੀ ਹੈ? ਰਾਜਾ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਲਾਹੌਲ ਅਤੇ ਸਪੀਟੀ, ਜਿੱਥੇ ਦੀ ਆਬਾਦੀ ਸਿਰਫ 150 0 ਹੈ ਉਥੇ ਲਈ ਇਤਨਾ ਰੁਪਿਆ ਕਿਉਂ ਰਖਿਆ ਹੈ ? ਇਹੀ ਗਲ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਬਾਰੇ ਵੀ ਕਿਉਂ ਨਾ ਲਾਗੂ ਹੋਵੇ । ਚੰਗੀ ਗਲ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਤਿੰਨੇ ਚੀਜ਼ਾਂ—population, revenue ਅਤੇ ਜੇ ਕਰ ਆਖੋ ਤਾਂ ਰਕਬਾ ਵੀ ਸ਼ਾਮਲ ਕਰ ਲਉ ਸਾਨੂੰ ਕੋਈ ਇਤਰਾਜ਼ ਨਹੀਂ—ਦੇ basis ਤੇ ਇਹ ਪਲੈਨ ਬਣਾਈ ਜਾਵੇ । ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸਾਡਾ ਇਲਾਕਾ backward ਹੈ ਤਾਂ ਜਿਵੇਂ ਬਦਲੂ ਰਾਮ ਜੀ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਚੂੰਕਿ backward classes ਨੂੰ ਰਿਆਇਤਾਂ ਮਿਲਦੀਆਂ ਹਨ, ਮੈਨੂੰ ਵੀ backward ਹੀ ਤਸਲੀਮ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਵੇ, ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਰੇ ਇਲਾਕੇ ਵੀ backward ਹੋ ਜਾਣਗੇ। Government ਨੇ backward ਇਲਾਕੇ ਮਖਸੂਸ ਕੀਤੇ ਹੋਏ ਹਨ । ਖੈਰ; ਚੰਗੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਆਪਦਾ ਇਲਾਕਾ ਵੀ ਉਸ ਵਿਚ ਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜੋ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਮਦਦ ਮਿਲੇਗੀ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਇਹ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਵੰਡ ਹੈ ਇਹ ਠੀਕ ਢੰਗ ਨਾਲ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤੇ ਬਹਿਸ ਕਰਨ ਦਾ ਮੌਕਾ ਸਭ ਨੂੰ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜਿੱਥੋਂ ਤਕ ਖਰਚ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਕੋਈ constituency ਵਾਂਝਿਆਂ ਨਹੀਂ ਰਖਣੀ ਚਾਹੀਦੀ, ਤਾਂ ਹੀ ਸਾਰੀ ਗੱਲ ਠੀਕ ਹੋਵੇਗੀ ।

पण्डित श्रीराम शर्मा (सोनीपत) : स्पीकर साहिब, मुझे जत्थेदार मोहनसिंह के साथ, मुख्य मन्त्री और आपसे हमदर्दी है कि सड़क पर खड़े २ सड़क के मामले में ही अमृतसर का जिला मिट गया। मैं चाहता हूँ कि जो सड़कें हमारे हिस्से में आई हैं वह तो आप अमृतसर के लिए ले लें और सड़कों के इलावा जो दूसरी चीज़ें हैं जो उन्हें मिली हैं उन का भी बराबर बटवारा कर दें तो इसमें जत्थेदार साहिब को कोई शिकायत नहीं होगी।

स्पीकर साहिब, पहली योजना तो खत्म हुई और दूसरी शुरू है। पिछले पांच साल में 1 अरब 36 करोड़ रुपए के खर्च का अंदाज़ा पंजाब state में था और इतना ही खर्च हो गया होगा। इस रकम का 84—85 फीसदी भाखड़ा डैम और Capital Project वगैरह २ स्कीमों पर लगा है जिस से कि पंजाब की पैदावार, खास तौर पर खेती बाड़ी की पैदावार बढ़ी है। बाकी 14—15 फीसदी खर्च दूसरी चीज़ों पर हुआ। पहली योजना से यह उम्मीद की जाती थी कि पैदावार की कमी पूरी होगी और यह किसी हद तक हो भी गई। अलबत्ता यह ठीक है कि

[ पण्डित श्रीराम शर्मा ]

गवर्नमैंट इस चीज़ को बढ़ा चढ़ा कर बताती रही और हम इसे कम कर के बताते रहे लेकिन पिछले पांच साल में पञ्जाब की पैदावार बढ़ी है और इस में लोगों का ज्यादा हाथ है ।

यह दूसरी पांच साला स्कीम जो है असल में यह समझा जाता है कि Industry को दस्तकारी को और कला-कौशल को बढ़ाने वाली है और मुल्क को आगे ले जाने वाली है । अब देखने की बात यह है कि जो अंदाज़े इस काम को पूरा करने के लिए हमारी पंजाब गवर्नमैंट ने लगाए थे वह बहुत ज्यादा रुपए खर्च करने के थे और Centre ने भी शुरू-शुरू में पंजाब गवर्नमैंट को उम्मीद दी थी कि रुपया पंजाब को बहुत ज्यादा allocate किया जाएगा परन्तु अब वह रकम कम कर दी गई है । अब इस Second Five-Year Plan की Allocation 1 अरब 24 करोड़ है ।

पहले खर्चों में 25% cut लगादी गई थी और भी इस तरह के कई खर्चों में Centre ने करोड़ों रुपए की कमी कर दी है । अब 1 अरब 24 करोड़ रुपया अगले 5 सालों में खर्च होना है । इस सारे खर्च का main idea है इस सूबे को industrialise करना, अगले पांच वर्षों में दस्तकारी को बढ़ाना, छोटे और बड़े कामों को जारी करना और बेरोज़गारी और बेकारी में कमी करना, लोगों को काम पर लगाना वगैरह वगैरह । तो यह 2nd Five—Year Plan हमारी एक balanced economy है लेकिन अगर हम सब figures को देखें तो पता चलता है कि जिस प्लान पर कुल खर्च 1 अरब 24 करोड़ रु० किया जा रहा है और यह कहा जा रहा है कि हम industrialisation इस दूसरे प्लान के जरिए करने जा रहे हैं, उसका $\frac{1}{21}$ वां हिस्सा देश की industry पर खर्च होना है । हमारी सरकार अन्दाज़न 6 करोड़ रुपया industry पर लगाना चाहती है । इस खर्च से जो industries कायम की जाएंगी उसमें बड़े-बड़े कारखाने और घरेलू दस्तकारियां और कई और छोटे-मोटे काम आ जायेंगे । तो मैं पूछता हूँ कि क्या इस इतनी सी रकम से सूबे की industry तरक्की कर सकेगी ? क्या 6 करोड़ रुपया खर्च करने से पंजाब की हालत अगले 5 सालों में ऐसी हो जायेगी जो इस Plan में मकसूद है ? मैं तो समझता हूँ कि यह शक और शुबह की बात है । इस तरह मुझे डर है कि जिस तरह पिछले पांच साला प्लान में पैदावार की item पर खर्च करने की percentage को रखा गया था इसी तरह वही percentage इस दूसरे पांच साला प्लान में बरकरार रखी जाएगी । पहले पांच साला प्लान के बारे में यह कहा गया कि यह Agriculture को बढ़ाने का प्लान है लेकिन हुआ क्या कि पैदावार बढ़ाने की मद पर उतना खर्च न हुआ जितना कि बाकी के कामों पर और केवल एक खास percentage पैदावार बढ़ाने

के items पर खर्च की गई । इसी तरह इस दूसरी पांच साला प्लान के अन्दर जिसके मुताल्लिक शोर मचाया जा रहा है कि यह industry को बढ़ाने के लिए है इस प्लान का बहुत सा खर्च अन्य कामों पर लगाया जाएगा जो पहली पांच साला योजना में शामिल थे, फिर यह कहा जा रहा है कि इस दूसरी प्लान से बेकार लोगों को काम मिलेगा । बेरोज़गारी दूर होगी परन्तु कोई ऐसा काम इस योजना में नज़र नहीं आया जिससे यह पता चले कि बेकारी और बेरोज़गारी दूर होगी । इस सारे प्लान का $\frac{3}{4}$ हिस्सा तो उन्हीं कामों पर लगेगा जिन पर पहली प्लान में भी खर्च हुआ था । देखना तो अब यह चाहिए था कि जो गलतियां हमने पिछले प्लान में की हैं और जो खामियां उस प्लान में रह गई हैं उनको इस दूसरी पांच साला प्लान में दूर किया जाए और उन गलतियों को दूर करके फ़ायदा उठाया जाय ।

स्पीकर साहिब, इस नए प्लान में 30 के करीब मद्दात हैं, Items हैं । यह Plan क्या है ? एक तरह से देखने में तो लम्बी चौड़ी स्कीमें Community projects की और National Extension Service Blocks की दी गई हैं । क्या इससे लोगों की भलाई होगी ? क्या इस तरह लोगों को तरक्की मिलेगी ? नहीं । इस प्लान के अन्दर वसीह पैमाने और फैलाव पर काम होना चाहिए। यह तो इस प्लान में एक तरह का नुक्स है कि हम देखते हैं कि 30 करोड़ रुपए की रकम Social Service, Welfare, Scheduled Caste, Harijan Welfare, Backward class की तरक्की के लिए रखा गया है और दस्तकारी में जिसका कि इस प्लान के अन्दर और बाहर ज्यादा ढोल पीटा जा रहा है, के ऊपर ज्यादा खर्च नहीं किया जा रहा । यह कहा गया कि हमने पहली प्लान के अन्दर खेती को सामने रखा था और अब इस दूसरी प्लान के अन्दर Industry को निशाना बनाया है और इस दस्तकारी से सारे पंजाब का भला होगा । लेकिन मैं पूछता हूँ कि 6 करोड़ के आस-पास की रकम खर्च करने से पंजाब की हालत क्या बदलेगी ? इस रकम से क्या तरक्की होगी ? इसके साथ ही 8 करोड़ रुपए का और अन्दाज़ा है जो पब्लिक के चन्दों की सूरत में आएगा । इस स्कीम में आगे जो रुपया पंचायतों को दिया जा रहा था वह अब वापिस ले लिया गया है और इनको एक पैसा भी 2nd Five Year Plan में नहीं मिल रहा है । जहां तक तालीम की item का सम्बन्ध है पहले दो करोड़ रुपया था यह भी कम कर दिया गया है । इस तरह की काट-छांट हर तरफ की गई है लेकिन इस प्लान के अन्दर जो सबसे बड़ा खर्च पहली प्लान में भी था वह अब भी Irrigation और Power की items पर है । इस प्लान में अब भी 63$\frac{3}{4}$ करोड़ रुपया का खर्च इस मद पर किया जा रहा । यह ठीक है कि दस्तकारी के लिए बिजली की जरूरत है और अन्य काम भी बिजली से चलाए जा सकते हैं । इसका scope बड़ा है और इससे industrialisation

[ पण्डित श्रीराम शर्मा ]

के काम में मदद ली जा सकती है। मैं चाहता हूँ कि गवर्नमैंट इस बात को ख्याल में रखे कि 2nd Five-Year Plan की गरज़ पूरी हो जाय। वह यह कि बेकारी और नीम बेकारी और बेरोज़गारी जो फैली हुई है वह कम की जाय। इन बड़ी स्कीमों के साथ इस तरफ भी ध्यान देने की जरूरत है।

जहां तक बेरोजगारी का संबन्ध है, गवर्नमैंट ने हाल ही में बताया कि इस सूबा के अन्दर 22 हज़ार तालीम याफ्ता आदमी बेरोज़गार हैं। मेरा ख्याल है कि यह सरकार का मोटा सा अन्दाजा है। पिछले दिनों पता लगा था कि गवर्नमैंट ने इस काम के लिए कोई statistics हासिल करने की कोशिश नहीं की और न ही गवर्नमैंट के पास इस बारे में कोई खास figures हैं। इन्होंने अपने तरीके पर कह दिया कि 22 हज़ार आदमी तालीम याफ्ता बेकार हैं। बेकारी के बारे में कोई नहीं कह सकता कि पंजाब के अन्दर कम हैं। मैं समझता हूँ कि पहली पांच साला प्लान से भी बेकारी और बेरोज़गारी कम नहीं हुई। Planning Commission की Reports को देखिए। उन के facts and figures को देखिए कि क्या बताते हैं। आप गांव में जा कर देखें— आम मज़दूर और किसान की हालत को देखें। देहातों में क्या; कस्बों के अन्दर भी आम तबके की हालत क्या है ? यही मालूम होता है कि जो मामूल हम चाहते थे, पहली पांच साला योजना के बाद जो हालात चाहते थे वह पैदा नहीं हुए। यह उम्मीद की जा रही है कि यह हालात अब दूसरी पांचसाला प्लान से बेहतर हो जाएंगे। लेकिन कैसे ? हमें तो Unemployment को इन पांच सालों में बिल्कुल खत्म करना है और लोगों को काम provide करना है।

फिर इस प्लान के अन्दर इस बात की, मैं समझता हूं, कमी है कि unemployment को दूर करने के लिए कोई ध्यान नहीं दिया गया। पंजाब का जहां तक ताल्लुक है इस में तरह तरह के फिरके बसते हैं। कई जमायतें और जातियां हैं। इस plan में उन सब की तरक्की के लिए ठीक ढंग से planning नहीं की गई। यह ठीक है कि इस Plan के अन्दर कई जगहों पर Scheduled Castes और Backward Classes का ज़िक्र आता है लेकिन केवल ज़िक्र से इन जातियों और लोगों की हालत को बेहतर नहीं बनाया जा सकता। असल बात तो यह देखने में आती है कि जो इलाके वाकई पिछड़े हुए हैं उन्हें इस Plan में बिल्कुल ignore कर दिया गया है। इन बातों के लिहाज़ से इस Plan में रुपया मंज़ूर नहीं किया गया कि कौन इलाके और जातियां पिछड़ी हुई हैं। और जो रुपया मंज़ूर किया गया है वह कर्जे के रूप में है, वसूल किया जाना है। लेकिन यह पता नहीं चलता कि किन खास इलाकों को Backward समझा गया और किन जातियों को Backward समझ कर इनकी हालत को बेहतर बनाने के लिए खर्च किया गया।

Planning Commission की Report से भी यह पता नहीं चलता और न ही इस दूसरी पांचसाला प्लान से। इस में दो चार जगह कांगड़ा और गुड़गांवा का ज़िक्र है लेकिन यह बिल्कुल पता नहीं लगता कि इन इलाकों पर कितना खर्च होगा। अब जो इलाके आगे ही तरक्की कर चुके हैं उन पर कितना खर्च होगा? आज भी ऐसे backward इलाके हैं—हर ज़िला में सिर्फ कांगड़ा और गुड़गांवा में ही नहीं, जिन्हें develop करने के लिए कोई रकम नहीं रखी गई। मेरे ख्याल में planning के वक्त ठीक ढंग से सोचा नहीं गया और backward इलाके और Backward Classes की तरक्की के लिए मुकाबलतन कम ध्यान दिया गया है। बात यह है कि दो आदमी या दो जमातें हों और अगर एक काफी बढ़ी हुई और तरक्की याफता हो और दूसरी पिछड़ी हुई हो तो दोनों पर एक सा खर्च करने से एक ज्यादा आगे बढ़ सकती है और इस तरह proportion नहीं रहती और इस तरह backward इलाके तरक्की नहीं कर सकते। आज हमारी सरकार Socialistic Pattern of Society का नारा लगाती है तो यह pattern क्या है? कि आदमी आदमी के अन्दर, तबके तबके के अन्दर और इलाका इलाका के अन्दर development के कामों में और तरक्की के कामों में जो नाबराबरी है वह दूर हो। लेकिन मुझे अफसोस है कि जो Planning Commission की Report है उस में इस नाबराबरी को दूर करने की कोशिश नहीं की गई। इलाकों और लोगों की पसमान्दगी को सामने नहीं रखा गया। इस Plan में इस बात को ignore कर दिया गया है तो फिर यह नाबराबरी कैसे दूर होगी अगर पसमान्दा इलाकों और जातियों पर ज्यादा खर्च न किया जाय? क्या इस तरह से कभी लुधियाना और कांगड़ा बराबर हो सकते हैं? क्या वहां की रेलें और सड़कें इस इलाके के बराबर हो सकती है? कभी कुल्लू और अमृतसर बराबर नहीं हो सकते। इसमें दलील की जरूरत नहीं आप जा कर देखिए कि वहां पर क्या हालत है। गांव गांव के अन्दर क्या हालत है। यह हमारी planning में नुक्स है कि हम नाबराबरी को दूर न कर सके। मेरा ख्याल है कि इस planning के खर्चों में कमी करके और किसी तरीके से रुपया बचाकर सरकार इस नाबराबरी को दूर करने का यत्न कर सकती है। आज पंजाब गवर्नमैंट को इस बात की तरफ तवज्जुह देनी चाहिए कि जो लोग, तबके, इलाके या जातियां पिछड़ी हुई हैं उनके लिए ज्यादा से ज्यादा रुपया, ज्यादा से ज्यादा वक्त और ज्यादा से ज्यादा तवज्जुह देकर इस Plan के जरिए तरक्की की ओर ले जाया जाए।

जहां तक आमदनी का ताल्लुक है यह कहा गया है कि इस Plan से और पिछली प्लान से औसत आमदनी बढ़ेगी और बढ़ी है। अगर आप लोगों की feelings देखी जाएं तो वह आज भी तंगी महसूस करते हैं। खैर, मैं यह मानता हूँ कि हालत कुछ बेहतर हैं लेकिन उतनी नहीं जितनी के होने की तवक्को थी।

[ पण्डित श्रीराम शर्मा ]
मेरे ख्याल में गवर्नमैंट के सामने इस दूसरी पांच साला प्लान के अन्दर यह शर्त और सूरत रखी जाए कि जो भी कोई गवर्नमैंट के पास आकर कहे कि मुझे काम दीजिए सरकार या तो उसे काम दे और अगर काम न दे सके उसे रोटी कपड़ा देने की अपनी जिम्मेदार समझे। हमारा Socialistic Pattern का नारा और democracy का दम भरना कोई वज़न नहीं रखता अगर पांच साल के बाद भी लोग बेकार हों, बेरोज़गार हों। सरकार को यह असूल मान लेना चाहिए कि हर इनसान जो सरकार के पास आए और काम करने को तैयार हो उसे काम provide किया जाए और काम अगर न दिया जा सके तो उसकी ज़रूरयात ज़िन्दगी तो कमअज़ कम पूरी हों। यह idea हमारे सामने होना चाहिए नहीं तो इन Plans से चाहे दूसरी तीसरी चौथी Plan क्यों न हमारे सामने आ जाए देश और सूबा तरक्की नहीं कर सकेगा। आज तो यह हालत है कि काम मांगो तो काम नहीं और ज़िन्दा रहने का सामान मांगा जाए तो उसे भी provide नहीं किया जाता।

इसी test से देखा जा सकता है कि पिछले प्लान के मुकम्मल करने के बाद कितनी तरक्की हुई है और कितनी नहीं हुई है। अगले प्लान की तो आगे की बातें हैं पिछले का ही नतीजा देख लें। महज़ प्लान बना लेने से ही काम नहीं चलता है। सबसे पहली बात तो यह है इसके लिए public की तरफ से Co-operation हो, लोगों में enthusiasm हो, जोश हो, काम करने की स्पिरिट हो कि यह हमारा अपना काम है जब तक यह चीज़ न होगी आप लाख प्लान बनाएं, तरक्की नहीं होगी। दुनिया जानती है कि आज़ादी हासिल करने के लिए गैर मुल्कियों को मुल्क से बाहर निकालने के लिए गांधी जी की leadership में एक-एक हिन्दुस्तानी के अन्दर लड़ने मरने का जज़बा पैदा हो गया था। लोगों के अन्दर जोश पैदा हो गया था और लोगों ने सब कुछ कर दिखाया। इसी तरह से अगर हमारे सूबे के एक एक आदमी के अन्दर यह अहसास पैदा होता कि हमारी भलाई हो रही है। लोगों के अन्दर जोश पैदा होता, enthusiasm होता, उमंग होती, Government अफसरों और public workers में तमीज़ न होती, सरकारी और गैर सरकारी में भेद-भाव न होता तब मैं समझता कि कुछ तरक्की हुई है और अगर यह spirit होगी तभी यह प्लान कामयाब होंगे। मगर यह चीज़ लोगों के अन्दर पैदा नहीं की गई है। वही अफसराना शान-बान से काम चलते हैं। क्या Community Projects, क्या extension ब्लाक्स क्या planning का काम सब सरकारी ढङ्ग से चलते हैं अफसराना रौब-दाब से चलते हैं। लोगों से Co-operation नहीं ली जाती है बल्कि दबाव डाल कर काम करवाया जाता है। जहां तक मैं जानता हूँ बेगार की spirit से काम लिया जाता है और लोग भी बेगार की spirit से काम करते हैं और करवाया जाता है। लोगों पर ज़ोर डालते हैं कि वहां मिट्टी की टोकरी डालने क्यों नहीं

आए ? उन पर काम करने के लिए दबाव डाला जाता है। क्या इस तरह से planning के काम चलते हैं ? मैं कहता हूँ कि यह planning की spirit नहीं है। मैं तो देखता हूँ कि इस अफसराना और services की rut से बाहर के लोग लाकर भी इन कामों में लगाए गए हैं मगर उनमें भी अफसराना बू आ गई है। मैं चाहता हूँ कि अगर आपने इस प्लान को कामयाब करना है और रुपया को सही इस्तेमाल करना है तो लोगों की co-operation इन कामों के लिए ज़्यादा से ज़्यादा हासिल की जाय। लोगों के अन्दर जोश और काम करने का जज़बा पैदा करें। मगर मैं देखता हूं कि वह atmosphere पंजाब के अन्दर इस वक्त नहीं है और वह इस तरह से हो सकता है कि party politics को इस में न लाया जाय, इन कामों को power politics और party politics से above रखा जाय। इस favouritism, nepotism, अपनी पार्टी को आगे बढ़ाने दूसरों को पीछे धकेलने की जो मुहिम है इसको बन्द करें। इन कामों को अपनी इस मुहिम से बाहर रखें। जब तक आप यह चीज़ दूर नहीं करेंगे यह enthusiasm पैदा नहीं हो सकता है, लोगों में काम करने का जोश नहीं पैदा हो सकता है। फिर जनाब जैसा कि आपको मालूम है और चारों तरफ से शोर मच रहा है कि हमारे हां यह हालत है कि हर जगह corruption रिश्वत, गबन का बोल-बाला है इसकी भरमार है। भाखड़ा डैम पर करोड़ों, अरबों का खर्च था मगर उसके अन्दर करोड़ों के हिसाब से ही corruption हुई है। स्पीकर साहिब, यह मेरे कहने की बात नहीं है। आए दिन आप देख रहे हैं कि यह हमारी सरकार कमेटियां commissions और कभी हाईकोर्ट के जज और दूसरे high powered bodies मुकर्रर करती चली आ रही है कि वह देखें कि कितनी corruption हुई है। सारे सूबे के अन्दर एक भी ऐसा महकमा नहीं है जिसकी तरफ उंगली उठा कर कहा जा सके कि इसमें corruption का दखल नहीं है। अब आप यह 124 करोड़ की बड़ी भारी रकम खर्च करने लगे हैं। मैं पूछता हूँ कि यह खर्च किन के through होगा ? वह कौन-सी agency है जो यह सारा काम करेगी ? क्या यह सारा खर्च वह agency सही तरीके से कर लेगी जिसके बारे में यह P.A C. की report काफी रोशनी डालती है। अगर आप चाहते हैं कि यह इतनी बड़ी रकम सही तौर पर मुल्क की तरक्की के लिए खर्च हो तो आप पहले इस corruption, red-tapism और inefficiency को रोकें। मगर अब तो हालात बिगड़ते जा रहे हैं। अगर opposition वाले कहते तो इनका बड़ा माकूल जवाब था कि इनका काम तो Government पर स्वराज्य करना ही है मगर आप देखें कि यह आपकी Public Accounts Committee क्या कहती है ? यह जो Appropriation Accounts for the year, 1951-52 के बारे में 4th Report P. A. C.

[पण्डित श्रीराम शर्मा]

की है वह हम opposition वालों ने तैयार नहीं की है। इसमें देखें कि Committee का इस बारे में क्या ख्याल है :

We wish to bring to the notice of the Vidhan Sabha that the questionnaires that we issue are not attended to properly and promptly by the Departmental Heads.

आगे लिखा है कि :

We have also to report that even when the replies are received from these Heads of Departments, they are both vague and unsatisfactory.

फिर लिखा है कि :

This can be done by issuing strict instructions to all the Administrative Secretaries and the Heads of Departments to give prompt and proper attention to this.

और फिर देखें क्या लिखते हैं कि कैसी अँधेर गर्दी मची हुई है और कोई पूछने वाला नहीं। लिखते हैं कि :

The Auditor General has pleaded his helplessness for the delay in preparing and presenting his report on the Appropriation Accounts of the State Government. This delay, often of 2 or 3 years, divests these reports as well as their scrutiny by the Committee of a great deal of their usefulness because it, not infrequently, happens that the officers who may have been responsible for irregularities or wasteful expenditure are no longer in the service of the Government and so no action is possible against them.

We have been informed that a certain procedure was agreed upon between the Accountant General and all Secretaries to Government. We regret, however, to hear from the Accountant General that this procedure has not been largely implemented.

मैंने यह इसलिए पढ़ कर सुनाया है कि यह जो 124 करोड़ रुपया पंजाब के अन्दर इस नये प्लान में खर्च होने वाला है उसके लिए यही अफसरान होंगे, यही Departmental Heads होंगे और यही services होंगी जिनकी बाबत मैं ने report में से पढ़ कर सुनाया है। जहां इतना रुपया खर्च हो और Government के यह state of affairs हों तो आप कैसे तरक्की की उम्मीद कर सकते हैं? P. A. C. की report पढ़ें खुद कहते हैं कि Secretaries परवाह नहीं करते। Heads of the Department जवाब नहीं देते और अगर देते हैं तो इधर उधर की बहकाने वाली बातें होती हैं। तीन-तीन, चार-चार साल के और कई तो ज्यादा अरसे के भी मामले पड़े हैं मगर कोई पूछने वाला नहीं। जिन लोगों ने लाखों करोड़ों रुपया गरीब जनता

का बरबाद कर दिया है वह किसी तरह वक्त पूरा करके और retire होकर अपने-अपने घरों को चले जाते हैं मगर होता कुछ नहीं है और वह ऐश करते हैं। इसीलिए मैं कहता हूँ कि ऐसी state of affairs में ऐसे administration को जो यह 124 करोड़ रुपया का खर्च entrust किया जा रहा है उसका क्या हशर होगा ? और इस सारे खर्च का क्या नतीजा हो सकता है यह आप अन्दाजा लगा सकते हैं। इसलिए अब भी इन चीजों से खबरदार होने की जरूरत है और इस सारी machinery को किसी तरह ठीक किया जाय।

इस के इलावा एक खास बात की तरफ आपकी तवज्जुह दिलाना चाहता हूँ और वह industry है। अब करने की चीज यह है कि industries को खास तौर पर बढ़ाया जाए और उसके बढ़ाने का तरीका यही है कि सरकार खुद सरमायेदारों को और रुपए पैसे वालों को अपने साथ मिला कर industries जो बड़ी २ हैं चलाए। जो तरीका Government ने अब पकड़ रखा है उस से इस की तरक्की होने वाली नहीं है। हमारे यहां एक मिल चलानी शुरू कर रखी है उस के लिए चंदा मांगते फिरते हैं। जहां तक मैंने देखा है वुजरा साहिबान ने नाजाइज दौरे किए हैं और अफसरान के जरिए लोगों पर नाजाइज दबाव डाला है। लोगों को तंग करके shares खरीदने के लिए मजबूर किया जाता है। यह तरीका industry की तरक्की का नहीं है। इस से काम इतना नहीं होता है जितना कि atmosphere बिगड़ जाता है। यह कोई छुपी हुई बात नहीं है। आप जिला रोहतक के अन्दर देखें कि वहां क्या २ हुआ है। वहां एक Sugar mill चलाने के लिए चंदा हासिल करने के लिए कहां २ तक नौबत आई। लोगों को पीटने, डराने, धमकाने और बेइज्जती करने तक भी नौबत पहुँची है। इस तरह से काम नहीं चल सकता है। अगर कोई काम करना है co-operation से करें coercion से न करें। गरीब लोगों से जो रुपया लिया जाए वह ऐसे तरीके से खर्च करें जिस से कि उनको फायदा हो। जब लोगों को फायदा नजर आएगा तो वह खुद पैसे देंगे। Industrialisation करने के लिए जरूरत इस बात की है कि co operative basis पर cottage industries और छोटी २ industries सूबे के अंदर फैलाई जाएं। उन को ज्यादा से ज्यादा मदद दी जाए, उनको अच्छी तरह supervise किया जावे। वह अच्छी चीजें और quality goods पैदा करें और फिर आप उन चीजों को बेचने के लिए marketing का इन्तजाम करें। जिस तरह जापान के अन्दर काम हो रहा है वैसे करें। वहां घर घर में अलग अलग दस्तकारियाँ organise की हुई हैं जिस की वजह से कोई आदमी बेकार नहीं रहता है। काम की चीजें भी बनती हैं और लोगों को काम भी मिलता है। मगर यहां का तरीका बिल्कुल अलग और अजीब है। इस co-operative महकमे का दिन रात शोर मचाया जाता है। मगर मैं समझता हूँ कि जितना बेकार और निकम्मा महकमा

[पण्डित श्रीराम शर्मा]

यह है और कोई नहीं है। लोगों के अन्दर कोई co-operative spirit पैदा नहीं की जाती है फिर अफसराना ठाठ हैं और शानोशौकत है। इसी तरह यह Social Services के जितने भी काम चलते हैं उन का भी यही हाल है। यह जो यहां इतना शोर मचाया जाता है जब इन तमाम बातों को जाकर गांव में देखते हैं जहां कि यह planning का काम हो रहा है, Community Projects का हो रहा है, National Extension blocks वगैरह २ का हो रहा है तो कुछ नज़र नहीं आता है कि कहां हुआ है। मैं कहता हूँ कि सड़कों पर जो रंगीन बोर्ड लगे हुए हैं अगर उन को हटा दिया जाए तो यह तमीज़ नहीं हो सकती है कि कहां यह सारा Planning, Community Projects वगैरह २ का काम हुआ है और कहां नहीं हुआ है। जहां हुआ है वह भी वैसा ही है जहां नहीं हुआ है। बहुत सारा रुपया तो यूंही waste हो रहा है। वहां आदमी मुकर्रर करने हैं तो कोई मयार लियाकत का, कुरबानी का, Social service का नहीं है। कोई standard नहीं है सिवाए इसके कि किस किस के साथ कितना २ favouritism हो और किस से कितनी मदद मिल सकती है अपने कामों के लिए। जब तक यह चीजें चलेंगी यह दूसरा प्लान कामयाब नहीं होगा और कामयाबी से नहीं चलेगा। अगर उसी तरह से आंखें मीच कर चले जैसे पहले चलते आए हैं तो यह plan कामयाब नहीं होगी।

श्री मेहर सिंह (हमीरपुर) : स्पीकर साहिब, अगर इस पांच साला प्लान का मतलब लोगों की आमदनी को बढ़ाना है या unemployment दूर करना है या वे लोग जो पिछड़े हुए हैं उन्हें दूसरे लोगों के बराबर करना है तो मैं समझता हूँ कि आमदनी जरूर बढ़ेगी और सब की बढ़ेगी लेकिन इस प्लान के मुताबिक जो आमदनी बढ़ेगी वह मैदानी इलाकों के लोगों की बढ़ेगी क्योंकि बड़ी बड़ी industries, बड़े बड़े कारखाने लगाए जाएंगे सिर्फ मैदानों में। मेरे माननीय मित्र जत्थेदार मोहन सिंह ने कहा है कि कांगड़े की आमदनी इतनी है और खर्च इतना होता है। मैं उन्हें साफ साफ लफ्ज़ों में बता देना चाहता हूँ कि 40 लाख रुपए की आमदनी कुल्लू से और 20 लाख रुपए की आमदनी हमीरपुर से होती है और इसी तरह से बाकी जंगलात के इलाकों से करोड़ों रुपयों की आमदनी होती है। महज़ इस तरह की बातें कर के misunderstanding फैला देना कोई अच्छी बात नहीं हुआ करती। आप जानते हैं, स्पीकर साहिब, कि जंगलात से जो timber आती है उस से किस कदर सरकार को आमदन होती है। वह सारी timber मैदानों में इस्तेमाल होती हैं न कि पहाड़ों की झोंपड़ियों में। बहुत से दरिया जो मैदानों को सैराब करते हैं वह कांगड़े के पहाड़ों से निकलते हैं। भाखड़ा डैम कांगड़ा की सर जमीन से दरिया सतलुज से निकलता है। जो मैंबर साहिबान यहां यह कहते हैं कि हरियाना प्रांत के लिए यह नहीं है, वह नहीं है,

कुछ नहीं है, मैं उन्हें बता दूं कि सतलुज दरिया divert कर के हरियाने को सैराब कर रहा है। हमें यह जवाब दिया जाता है कि भाखड़ा का पानी पहाड़ी अलाकों में कैसे चढ़ सकता है। मैं पूछता हूँ कि क्या मैदानी इलाकों के power houses से बिजली पहाड़ी इलाकों में supply नहीं की जा सकती ? यह सब कुछ हो सकता है अगर गवर्नमैंट मजबूत इरादे से काम करना चाहे। पिछली गवर्नमैंट ने भी कांगड़ा की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया। Hydro-Electric-Scheme से बिजली आ सकती थी लेकिन किसी ने ध्यान नहीं दिया। Tube wells से कांगड़ा में आबपाशी हो सकती है, दस्तकारी चल सकती है लेकिन गवर्नमैंट ने इस की तरफ अपनी आंखें मून्द ली हैं। Geological survey यहां हुआ और Russian experts कह कर गए हैं कि ज्वाला मुखी के करीब तेल के चश्मे हैं। इस ज़िले के लिए जो बजट में provision किया गया है वह बहुत कम है। अगर यहां के potentials exploit कर के industries चलाने का बंदोबस्त किया जाए तो लोगों में unemployment दूर की जा सकती है। लेकिन अफसोस से कहना पड़ता है कि इतने भारी चश्मे होने के बावजूद, इतने minerals होने के बावजूद सुस्त रफ्तारी से काम लिया जा रहा है।

इस के अलावा, स्पीकर साहिब, Co-operative System का ज़िक्र किया गया है कि गवर्नमैंट की सारी machinery socialism की तरफ जा रही है और यह socialism पंजाब में co-operation के जरिए लाया जाएगा। मुझे यह जान कर मायूसी हुई है कि Labour Cooperative Construction Society जो ठेकेदारों को replace करने के लिए कायम हुई है वह बुरी तरह से fail हो रही है क्योंकि P. W. D. के अफसर ठेकेदारों से मिल जुल कर काम करते हैं।

**Mr. Speaker :** Order, Please.

**श्री मेहर सिंह :** क्या इस तरह से Socialistic Pattern of Society कायम हो जायेगा ?

**अध्यक्ष महोदय :** Planning के बारे में आप suggestions दें [ Please give suggestions in regard to planning ].

**श्री मेहर सिंह :** Co-operation के तरीके से ही हम Socialistic pattern of society की तरफ बढ़ेंगे। इन societies की क्या हालत है। P.W.D. के अफसर वक्त पर उन्हें पैसे नहीं देते। जो मजदूर सुबह से शाम तक काम करते हैं उन को शाम को मजदूरी नहीं मिलती। वे बेचारे भूखे पेट आसमान के तम्बू के नीचे सोए रहते हैं। बुरी तरह से societies fail हो रहीं हैं। अगर

[श्री मेहर सिंह]
हम इस की तरफ ध्यान नहीं देंगे तो आयंदा के लिए Cooperative Societies नहीं बन सकेंगी और गवर्नमेंट का Socialistic Pattern of Society कायम करने का मनशा पूरा नहीं हो सकेगा। जनाब वाला मैंने एक बात और देखी है कि इस को कामयाब बनाने के लिए external assistance ली जा रही है जो political मसालेहत की बिना पर न हो तो अच्छी बात है। हम impartial रहना चाहते हैं और यह नहीं चाहते कि किसी से assistance ले कर उस की तरफ झुकाव करते चले जायें। हम ने 178 करोड़ रुपए की रक़म deficit financing से पूरी करनी है। इस सिलसिले में हमें कुछ currency notes publish करने पड़ेंगे जिस की वजह से रुपए की कीमत कम हो जाएगी। इस का खमियाजा गरीब अवाम को भुगतना पड़ेगा। मैं कहना चाहता हूँ कि हिमाचल प्रदेश की आबादी कांगड़ा के बराबर है। वहां का रकबा उतना ही है आमदनी भी उतनी ही है। वहां 32 करोड़ रुपया खर्च किया जाता है और आज हम देखते हैं कि कांगड़ा ज़िला में सिर्फ दो करोड़ रुपये की रक़म खर्च की जा रही है। मैं अपने मित्र जत्थेदार मोहन सिंह से पूछता हूँ कि क्या यह development अमृतसर में नहीं की जा रही? वहां पर हम देखते हैं कि बड़े २ कारखाने खोले जा रहे हैं। फिर भी वह कहते हैं कि वह modern-developed हैं और कांगड़ा के लोग बहुत developed हैं। यह कैसे हो सकता है? (cheers) सदाकत की बिना पर अगर कोई बात कही जाए तो कोई गिला नहीं होता लेकिन यह कहना कि अमृतसर ज़िला बहुत backward है कैसी मज़हकाखेज़ बात है।

इसके अलावा, स्पीकर साहिब, हरिजनों के पास न ज़मीन है न घर है और न कोई जायेदाद है। गैर हरिजनों की आमदनी मुख्तलिफ ज़राए से इतनी होती है कि दो सौ रुपए से ऊपर बढ़ जाती है। यहां कहा जाता है कि हरिजनों की आमदन 150 से ऊपर बढ़ जाए तो टैक्स लगा दो।

**अध्यक्ष महोदय :** आप relevant बात कीजिए। [ Please be relevant. ]

**श्री मेहर सिंह :** स्पीकर साहिब, इस पांच साला प्लान का मकसद लोगों के standard of living को ऊँचा करना है।

**ठाकुर मेहरसिंह (हरिपुर) :** स्पीकर साहिब पिछली पांच साला स्कीम बड़ी खुश असलूबी से कामयाब हुई। उसमें आबपाशी के साधन लगाए गए, ट्यूब वैल बनाए गए, अनाज की पैदावार बढ़ी, और मुल्क में काफी तरक्की हुई। लेकिन स्पीकर साहिब, पंजाब की आमदनी के जो ज़राए हैं वह हर इलाके के मुख्तलिफ है। पहली पांच साला स्कीम में ज़िला कांगड़ा के लिए कोई खास स्कीम

नहीं दी गई थी जिस से वहां की ज़मीन आबपाश हो सके या बिजली मिल सके। लेकिन हमने गिला नहीं किया क्योंकि वह स्कीम ऊपर से लाई गई थी। लेकिन अब की जो दूसरी पांच साला योजना है यह नीचे से लाई गई है। इस पर नीचे के तबके से गौर हो रहा है। यों कहिए कि यह स्कीम पंचायतों क मार्फत बनी हैं। मैंने भी अपना काफी टाइम अपने तहसील headquarters के हर महकमे की स्कीमें तैयार करने के लिए दिया। मैंने वह स्कीमें इस में रखीं जो बहुत ज़रूरी थीं। लोगों ने महसूस किया कि हम तो गुलामी की वजह से दोज़ख में पड़े रहे। अब जब कि हम आज़ाद हैं और जब दूसरा प्लान भी नीचे से बनाया जा रहा है तो क्यों न हमारी अपनी मर्ज़ी की स्कीमें बनें। ठीक है, मैं मानता हूँ कि हज़ारों वर्षों के मसायल को किसी जादू की छड़ी से हल नहीं किया जा सकता लेकिन हमने सिर्फ वही स्कीमें दर्ज कीं जो लोगों की बेहतरी और बहबूदी के जरूरी और अहम मसायल के साथ ताल्लुक रखती थीं।

हमारे हरिपुर के इलाके की आबादी दस हज़ार के लगभग है। वह इलाका इस किस्म का है कि दरियाए बयास और बान गंगा से बीच में कटा हुआ है। उस इलाके को गुलामी की वजह से किसी ने नहीं पूछा। लेकिन अब लोगों ने महसूस किया कि जब मुल्क इतनी तेज़ी से तरक्की की तरफ जा रहा है तो हमारे दुःख भी दूर होने चाहिएं। इसलिए हमने एक स्कीम भेजी कि बान गंगा के ऊपर पुल बनाया जाए। उस पुल के बनने से वह इलाका जो छः महीनों तक दुनिया से कटा रहता है, अपने आप को एक नए माहौल में महसूस कर सकता था। इसके अलावा अगर वह पुल न बनाया जाए तो उस के साथ साथ एक और भी स्कीम थी कि एक बनखडी से हरिपुर की सड़क को पक्का बनाया जाए। यह सारा आठ मील का फासला है। लेकिन जब बारिश के दिनों में वह बन्द हो जाती है तो उस इलाके में अनाज ले जाना भी मुश्किल हो जाता है। इस के अलावा एक सड़क नादौन तक जाती है। उस का भी यह हाल है कि अगर एक बारिश भी हो जाए तो वह रास्ता बन्द हो जाता है। हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब खुद देख आए हैं कि उस सड़क पर हर रोज़ आठ दस लारियां और अठारह बीस अनाज के ट्रक चलते हैं। इसकी वजह यह है कि हमारे ज़िले के लोग तो सिर्फ नाम के किसान हैं। अनाज के मामले में वैसे 95 फी सदी लोगों का इलहाक होशियारपुर की मण्डियों से है। अगर वहां से अनाज आना बन्द हो जाए तो लोगों के लिए जिन्दा रहना दूभर हो जाता है। अनाज सिर्फ कांगड़ा की दो तहसीलों में होता है। डेरा गोपीपुर और नादौन के इलाके में भी थोड़ा बहुत अनाज होता है लेकिन वह भी किसी सूरत में दूसरी जगहों पर नहीं ले जाया जा सकता क्योंकि वहां transport का सिलसिला ठीक नहीं है। इसलिए दूसरे इलाकों को अगर होशियारपुर से अनाज न जाए तो वह ज़िन्दा नहीं रह सकते। जो अनाज पहुंचता भी है वह भी

[ठाकुर मेहर सिंह]

transport ठीक न होने की वजह से पूरी मिकदार में नहीं पहुंचाया जा सकता। कहने का मतलब यह है कि सड़कों और transport का इन्तज़ाम इस इलाके की तकलीफ़ को दूर करने के लिए निहायत ज़रूरी है। जब पिछले दिनों बारिशें हुई तो सड़कें बन्द हो जाने की वजह से उन इलाकों में अनाज भी न पहुँच सका। ठीक है कि स्कीमें तो चलती ही रहती हैं और चलती ही रहेंगी। जो लोग यह कहते हैं कि यह काग़ज़ पर लिख कर रद्दी कर दी गई हैं, असल में कुछ नहीं हुआ, वह गलत कहते हैं। जो स्कीमें चल रही हैं वह हमारे देश की तरक्की के लिए बहुत अच्छी हैं। सिर्फ नुक्स इतना है कि जो स्कीमें पहले बनाने की हैं उन्हें बाद में बनाया जाता है और जो काम बाद में किया जा सकता है उसे पहले किया गया है। अगर हमारे इलाके में वह सड़क पक्की हो जाय तो अनाज की कीमत खरीद में चार पांच रुपया मन फर्क पड़ सकता है। यह ठीक है कि मुबारकपुर हमीरपुर के लिए स्कीम आ चुकी है। लेकिन वह पांच साल के बाद बनेगी। आप के द्वारा मैं चीफ मिनिस्टर साहिब की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूँ कि स्कीम को जल्दी इस पहले साल में ही रखा जाए ताकि वहां के लोगों को सहूलियत मिल सके।

दूसरे पांच साला प्लैन के अन्दर स्कूलों का ज़िक्र आया है। स्पीकर साहिब, हमारी जो तालीम है वह इसलिए कमज़ोर हो रही है कि जो प्राइमरी स्कूल में मास्टर पढ़ाते हैं उन्हें एक काम और दिया जाता है यानी एक स्कूल का और दूसरा डाकखाने का। वह दूसरा काम उनके पास नहीं रहना चाहिए। उन के लिए अलग इन्तज़ाम होना चाहिए ताकि वह अपना सारा वक्त लड़कों को पढ़ाने में लग सके।

इस के अलावा एक और चीज़ है जो तालीम का मियार नीचे को ले जा रही है। वह यह है कि गांव में जो मास्टर रखे जाते हैं वह अपने गांव के ही स्कूलों में लगाये जाते हैं। वह हर वक्त अपने इलाके की स्यासी मसलहतों में फंसे रहते हैं। कभी पंचायतों के काम में दखल देते हैं। इसलिए मैं समझता हूँ कि उन्हें कम से कम अपने गांव से पन्द्रह या बीस मील दूर किसी स्कूल में लगाना चाहिए।

स्पीकर साहिब, जहां तक तालीम का ताल्लुक है हमने अपने ज़िला के अंदर एक टैक्नीकल स्कूल की मांग की थी। जब तक कोई technical कालेज हमारे ज़िला के अन्दर नहीं आता हमारे बच्चे पढ़ लिख कर किसी सूरत में अपने आप को ऊँचा नहीं उठा सकते। यह ठीक है कि एक गवर्नमेंट कालेज हमारे यहां है लेकिन वह सिर्फ धर्मशाला में है लेकिन वह scientific तरीके से नहीं बनाया गया था वह तो अंग्रेज़ों ने अपनी बेहतरी और बहबूदी के लिए बनाया था। लोगों

की बेहतरी और बहबूदी के लिए नहीं बनाया गया था । क्यों ? जहां पर वह बना हुआ है वहां तो हिन्दुस्तान की दुनिया ही खत्म हो जाती है और हिमालय के पार की एक नई दुनिया शुरू हो जाती है । ठीक है कि वह कालेज ज़िला के अफसरों और वुकला साहिबान के बच्चों के लिए मुफीद हो सकता है लेकिन वहां की देहाती जनता को इस से किसी सूरत में फायदा नहीं पहुँच सकता क्योंकि इस पर खर्च बहुत ज्यादा पड़ता है । मेरे कहने का मतलब यह है कि वहां के लोगों की ज़रूरियात को सामने रखते हुए इस पांच साला स्कीम के अन्दर कम से कम एक technical कालेज ज़रूर दिया जाय और उसका मुकाम नादौन या गरली रखा जाए क्योंकि इस के पास पन्द्रह बीस-बीस मील दूर तक के बच्चे भी तालीम हासिल कर सकेंगे ।

इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि बैजनाथ पपरोल में एक Private technical college खुला हुआ है और गवर्नमैंट की तरफ से उसे grant भी दी जाती है लेकिन उस कालेज का खुदा ही हाफज़ है । न मालूम क्या क्या बद-उनवानियां वहां पर होती हैं । वहां लड़कों से कई तरह की फीस और चन्दे लिए जाते हैं । वहां पर यह हाल है कि अगर कोई बेचारा थर्ड डिवीज़न पास लड़का चला जाए.........

अध्यक्ष महोदय : आप को discussion करते दो दिन हो गये हैं लेकिन आप को अभी तक भी पता नहीं लग सका कि administration को criticise करना है या Plan के बारे में तजवीज़ें देनी हैं । मुझे समझ नहीं आ रहा कि आप क्या कर रहे हैं ? ऐसा मालूम होता है कि आप budget पर general discussion कर रहे हैं । (Hon. Members have been discussing the Second Five Year Plan for the last two days but they have not yet been able to make out whether administration is to be criticised or suggestions are to be offered regarding the Plan. I fail to understand what they are doing. It appears as if general discussion of the budget is being held.)

ठाकुर मेहर सिंह : मैंने तो स्कूलों और सड़कों के बारे में अर्ज़ किया है...

अध्यक्ष महोदय : स्कूल सड़कें तो खैर ठीक हैं लेकिन क्या बद-उनवानियां फीसें, चन्दे भी पांच साला प्लान में आ जाती हैं ? आप मेहरबानी करके एक दो मिनट में खत्म करें ।

[There may be some relevancy in referring to schools and roads but how do these irregularities, fees and subscriptions

[अध्यक्ष महोदय]
come under the scope of the Five Year Plan ? Please wind up within one or two minutes.]

**ठाकुर मेहरसिंह** : स्पीकर साहिब, इस से हमारा बहुत नुकसान होता है इसलिए मैं यह कह रहा हूँ।

3. P. M

**अध्यक्ष महोदय** : पर इन चीज़ों के कहने के लिए और काफी मौके होते हैं। इस वक्त तो आप Second Five Year Plan discuss कर रहे हैं। यह चीज़ आप फिर कभी कह लीजिए। (There are so many occasions when these things can be discussed in the House. But now it is the Second Five Year Plan that is being discussed and he may refer to these matters on some other occasion.)

**ठाकुर मेहरसिंह** : हमारे इलाके को एक चीज़ की बड़ी सख्त जरूरत है और वह है आयुर्वैदिक कालिज। हमारे इलाके में जड़ी-बूटियां बहुत पाई जाती हैं अगर वहां एक आयुर्वैदिक कालिज खोल दिया जाय तो उस इलाके को बहुत फायदा पहुँच सकता है। एक तो वहां के लड़के वहां पढ़ सकेंगे और दूसरा वहां की जड़ी बूटियों से पूरा फायदा उठाया जा सकेगा। फिर इस college के लिए कांगड़ा बड़ी मौज़ूँ जगह है क्योंकि वह बड़ी central place है और वहां जड़ी बूटियां भी मिल सकती हैं। इस से वहां के कई लोगों को रोज़गार भी मिल जाएगा और दवाइयों की सहूलियात भी लोगों को मिल जायेंगी।

3. P. M

**श्री धर्मवीर वासिष्ठ (हसनपुर)** : अध्यक्ष महोदय, आज पांच साला योजना पर बहस का तीसरा दिन है। पहले मैं एक-एक मिनट में अपने दो-तीन साथियों से जो उन्होंने कुछ चीज़ें यहां पर कही हैं उनके बारे में कुछ इलफाज़ कहना चाहूँगा। मेरे साथी जत्थेदार मोहनसिंह कुछ हरियाने के इज़ला के मुताल्लिक कर रहे थे। वैसे तो उस सारे इलाके के लोग बड़े हुशियार होते हैं मगर जत्थेदार साहिब कुछ खसूसियत से हुशियार हैं। उन्होंने कुछ अजीब और दिलचस्प बातें इस भवन में कही हैं। स्पीकर साहिब, आपको याद होगा कि उन्होंने एक अजीब तरकीब से काम लिया था। जब वह ज़िक्र सड़कों का करने लगे थे तो उन्होंने जालन्धर डिवीज़न को हरियाना के इलाके के साथ per हज़ार आदमियों के साथ compare करना शुरू किया और जब हलवा खाने का मौका आया तो उन्होंने per square mile या पर एकड़ के हिसाब से इन्हें compare करना शुरू किया ताकि कोई अन्दाजा ही न लगा सके। सड़कों के मुताल्लिक मैंने उस दिन भी सदन में बताया था कि इस साल में Capital Expenditure में से

110 लाख रुपए की कुल रकम में से 90 लाख रुपए सिर्फ जालन्धर डिवीज़न में खर्च किए गए हैं और बाकी के हरियाने के इलाके के लिए खर्च हुए हैं। इसके अलावा मैं अब बिजली को लेता हूँ और जत्थेदार साहिब की वाकफियत के लिए बताता हूँ कि......

अध्यक्ष महोदय : मैं आपसे कहता हूँ कि छोटी-छोटी चीज़ों के लिए ज़िलों और इलाकों के मुकाबले में ही अपना ज़्यादा वक्त न ले लें। अगर आप इन चीज़ों के मुकाबले में ही लगे रहे तो आपको और चीज़ें कहने के लिए वक्त कम रह जाएगा।

( I would ask you not to use your time in comparing different tehsils and districts. If you go on talking about such matters you will not have time left for other important matters.)

श्री धर्मवीर वासिष्ठ : अध्यक्ष महोदय, मैं एक मिनट में उनको इस चीज़ का जवाब देकर और comparison नहीं करूंगा। इसलिए मैं अर्ज़ कर रहा था कि जहां बिजली का ताल्लुक है अकेले ज़िला अमृतसर में इस पर 1955-56 में 31 लाख रुपये खर्च किए गए थे और 1956-57 में वहां के लिए 33.9 लाख रुपए रखे गए हैं यानी 64 लाख रुपए इन दो सालों के लिए केवल ज़िला अमृतसर पर बिजली के लिए खर्च हो रहे हैं जहां कि सारे पंजाब के लिए पांच सालों में कुल पांच करोड़ रुपये खर्च किये जाने हैं।

दूसरी चीज़ मैं कांगड़े वाले भाइयों से कहूंगा जो उन्हों ने शिकायत की है कि भाखड़ा नंगल का पानी ज़िला कांगड़ा की तरफ divert नहीं किया गया। मुझे तो बड़ी खुशी हो अगर किसी तरह से वह पानी ज़िला कांगड़ा के लिये divert हो जाये। मेरे लिये यह बड़ी खुशी की बात है कि वह अब हरियाने के साथ आ गए हैं। जालंधर के साथियों को तो उन्हों ने देख लिया है। वह अब हमारे साथ आने वाले हैं। अब उन्हें पता लगेगा। हम तो उन्हें सिर पर बिठाएंगे और अब पानी सबसे ज़्यादा उन की तरफ चला जाएगा।

स्पीकर साहिब, यह प्लान जो बना है इस में कुछ ऐसी अजीब बातें हैं जिन में basic (बुनियादी) चीज़ों को नहीं लिया गया है। मसलन सारे हिंदुस्तान में 15 करोड़ मवैशी हैं और वह दुनिया के कुल मवैशियों का चौथा हिस्सा हैं लेकिन फिर भी उन के चमड़े और खालों की trade के सिवा दूध का नाम नहीं। इसी तरह यह ज़्यादा चीनी पैदा करने वाले देशों में से एक देश है लेकिन हमारी consumption per capita बहुत थोड़ी है, ऐसे ही नमक का per capita है। इस देश में ज़रायत की पैदावार per capita भी दूसरों के मुकाबले

[श्री धर्मवीर वासिष्ठ]

में बहुत थोड़ी है हालांकि यह बड़ा ज़रायती देश है और फिर यहां नहरों के बड़े शानदार जाल बिछे हुये हैं लेकिन फिर भी यहां बहुत भूमि ऐसी है जो पानी की भूखी है। इसी तरह दस बड़े देशों में हिंदुस्तान का दरजा आता है लेकिन यहां industries में 8 per cent से कम लोग काम करते हैं। ऐसे हालात में यह Second Five Year Plan बनाया गया है। मुझे खुशी होती है यह जान कर कि पहले पांच साला प्लान में हम ने बड़ी शानदार तरक्की की है। Irrigation और electricity में हम ने बड़ी तरक्की की है और कई development के कामों में Community Projects और National Extension Service Blocks के ज़रिये बड़ी तरक्की की गई है। मेरे ज़िला गुड़गांवां में, जिस के लिये मैं हमेशा मांगता रहता हूँ, पहले दो Development Blocks दिये गये थे और अब हमारे मुख्य मंत्री जी ने एक और ब्लाक को Gurgaon Community Project में बदलने का इलान किया है और आगे के लिये आश्वासन दिया है कि उस पिछड़े हुये इलाके को संभाला जायगा। और कुछ सिंचाई की नई स्कीमें भी ख्याल में रखी गई हैं। गुड़गावां Canal Project बनाई जा रही हैं। उसके लिये कल मेरे साथी ने कहा था कि वह non-perennial होगी और perennial नहीं बन सकेगी। इस में तीन चार स्कीमें हैं। यदि तीनों को मिला कर देखें तो यह perenial मालूम देती है। अभी तो Gurgaon Canal Project के मुकम्मल होने में भी कई दिक्कतें हैं। Central Government ने रुपये देना माना हुआ है परन्तु इस के तैयार होने तक कई तकलीफें आयेंगी। लेकिन जब यह complete हो जायेगी तो यह Sirsa Canal Feeder और Minek Link से मिल कर perennial बन जायगी।

तो स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करता हूँ कि कई बातें बड़ी शानदार की गई हैं लेकिन अब मैं मुख्यमंत्री जी की तवज्जुह पशु धन की तरफ दिलाना चाहता हूँ। इस में dairy farming और animal husbandry की तरफ पूरा ध्यान नहीं दिया गया हालांकि यहां हमारे पास साहीवाल नसल की गाएं हैं, मुर्राह नसल की भैंसें हैं और हरियाना नसल के बैल हमारे बड़े मशहूर हैं। यह चीज़ें सारे हिंदुस्तान को supply करने की ज़िम्मेदारी हम पर ही है। हमारी गवर्नमैंट ने हिसार में जो Veterinary College खोला हुआ है वह बहुत ठीक जगह पर है और अब जो उस की extension के लिये रुपये की provision की गई है यह बड़ा अच्छा ही किया है। यह सारा सिलसिला बड़ा माकूल है। लेकिन जहां सब से ज़्यादा बढ़िया भैंसें हों, गाएं हों वहां dairy farming के लिए और खासकर milk produce बढ़ाने के लिये और अच्छे मवैशी पैदा करने के लिये कोई खातरखाह इंतज़ाम

नहीं किया गया। यहां गाएं और भैंसें बहुत थोड़ा दूध देती हैं ज्यादा दूध देने वाले मवैशी पैदा करने के लिये कुछ नहीं किया गया। तो मैं समझता हूँ कि पशु धन के लिये, dairy farming के लिए बहुत थोड़े रुपए इस Plan में रखे गए हैं। मैं अपने मुख्यमंत्री जी से अर्ज़ करूंगा कि वह इस चीज़ के लिए ऐसा इंतज़ाम करें कि हमारा पंजाब सारे हिंदुस्तान का Denmark बन जाये। जैसा कि Denmark आज सारे योरुप को बल्कि दुनिया को milk और milk products supply करता है इसी तरह से हमारा पंजाब करने लग पड़े। अब भी हमारा सूबा सारे हिंदुस्तान में un-adulterated घी के लिए मशहूर है। फिर यहां की per capita milk consumption 16·89 ounces है और यह इस मामले में अव्वल है। राजस्थान इस मामले में दूसरे नम्बर पर है और उड़ीसा में दूध की per capita consumption केवल 2 ounces है। Co-operative basis पर unions बना कर दूध supply करने की दो तीन schemes हमारी गवर्नमैंट के ज़ेर गौर हैं जो दूध इकट्ठा कर के शहरों में मुहैया करेंगी। इन में से एक तो चण्डीगढ़ के लिये है और दूसरी रोहतक या अमृतसर के लिये होगी। मैं सरकार से कहूंगा कि इस काम के लिये रोहतक बड़ी मौज़ूं जगह है। वहां दूध भी बड़ा इकट्ठा हो सकता है और supyly करने के लिए दिल्ली पास ही है।

स्पीकर साहिब, इस योजना में industries के बारे में भी ज़िक्र किया गया है जैसा कि मेरे साथी पण्डित श्रीराम शर्मा ने और श्री डी. डी. पुरी साहिब ने कहा है। मैं भी कहता हूँ कि industries के लिये जो रकम रखी गई है वह बहुत थोड़ी है। छः per cent कुल रुपये का industries के लिए रखा गया है हालांकि सारे हिंदुस्तान के लिये यह 19 per cent हैं। इस से साफ़ ज़ाहिर है कि हमारे प्रांत में industries के लिये बहुत थोड़ी रकम रखी गई है।

इस की planning में भी भारी कमी है। पिछले साल central level पर 7 per cent था। इस साल यह 19 per cent है मगर हमारे यहां बहुत कम रखा गया है यानी less than 5 per cent, फिर national income वाला test भी बाज़ दफा सही नहीं होता। क्या पता कि जो 18 per cent की बढ़ौतरी national income में हो वह किस की बढ़े, किन लोगों की बढ़े। जैसे विनोबा जी ने कहा है कि सब से पिछड़े हुये लोगों की income 200 या 400 per cent तक भी बढ़ जाये और अमीरों की एक या दो per cent ही बढ़े तब कहीं हम मुसावात लाने का स्वप्न ले सकते हैं। जैनरल तौर पर पहली पांच वर्षीय योजना में Agriculture, Community Development, Irrigation और Electricity इन चार चीज़ों पर ज्यादा ध्यान था और उस के मुकाबिले में मौजूदा प्लैन में ज़ोर Transport, Communications, Industry और Mining पर है। Transport के सिलसिले में पंजाब की प्लैन पर काफी कांट

[श्री धर्मवीर वासिष्ठ]

छांट हुई है । पंजाब ने एक लम्बा चौड़ा प्लैन put up किया था लेकिन वह मंज़ूर नहीं हो सका । इस तरह Transport पर major cut लगाया गया है । फिर भी, मैं समझता हूँ कि हमें चाहे दूसरे funds adjust करने पड़ें, इस मामले में और ढील नहीं होनी चाहिये ।

फिर जिस तरह और भी मैंबर साहिबान ने कहा है, कि यह Plan तो खास तौर पर नीचे से बनना था मगर मुख्यमंत्री जी मानेंगे कि जब M. L. As को ही consult न किया जाये तो वह Plan नीचे से बना हुआ नहीं हो सकता । इस लिये मैं तो यह तजवीज़ रखूंगा कि इस Planning Commission के draft को मंज़ूर किया जाये और regional तौर पर बैठ कर internally इस Plan को re-adjust कर सकते हैं ताकि अगर किसी ज़िला की कोई बात सड़क, हस्पताल, स्कूल इत्यादि की रह गई हो तो उसे कमोबेश re-adjust कर सकें । बहर हाल मुद्दा यह है कि इस Plan की जो general outline है वह हमें मंज़ूर करनी चाहिये । यह बड़ी मा'कूल चीज़ है और हम ने दूसरे देशों के plans से अपने हिंदुस्तान की Plan को मुकम्मल और मज़बूत कर लिया है मगर अर्ज़ करूंगा कि कुछ re-adjustment करने की गुन्जायश रखी जाए । जिन इलाकों को मुख्य मन्त्री बैकवर्ड समझें, जहां पीने का पानी भी न मिलता हो, रेत ही रेत उड़ता हो, जैसे कि भवानी और गुड़गावां का इलाका तो इन इलाकों की basic needs को पूरा करने या नूह, फिरोज़पुर झिरका वगैरह जिन इलाकों की development के बारे में उन्होंने आश्वासन भी दिलाया था उन के मुताल्लिक मैं फिर दरखास्त करूंगा कि re-assure कराया जाये और re-adjustment की गुन्जायश रखी जाए।

श्री बालू (फतेहाबाद) : स्पीकर महोदय, में इस Five Year Plan के मुताल्लिक कुछ कहने के लिए खड़ा हुआ हूँ । अगर इस Plan को गौर से देखें तो इसके अन्दर एक अजीब मामला नज़र आता है कि एक कुन्बे के चन्द एक आदमियों ने घर के अन्दर इकट्ठे बैठकर इस Plan को बनाया है, आम जनता के मुफाद का ध्यान नहीं रखा गया । स्पीकर साहिब, जैसे कि कुछ और दोस्तों ने भी ज़िक्र किया है, उन चन्द लोगों ने इकट्ठे बैठ कर अपने ही ज़िले और constituency के बारे में सोच लिया है । स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ कर देना चाहता हूँ कि ताकत हमेशा के लिए इन्हीं के हाथ में नहीं रहनी । एक साल के बाद इनको फिर जनता के सामने जबाबदेह होना है इसलिए इस बात को इन्हें सोच लेना चाहिए । इस Plan में कोई चीज़ ऐसी नहीं जो जनता के मुफाद के लिए हो । पिछले 8, 9 सालों की सत्ता का इन से हिसाब लिया जाए तो साफ मालूम हो जाएगा कि चन्द एक बड़े सरमायादारों, मिल मालिकों के हाथ के अन्दर यह सारा सरमाया गया है । यही

हालत इस Plan के अन्दर रखी गई है। जब भी सवाल आता है कि industry इस तरह से बनाई जाए कि जिस से backward लोगों को मुनाफा हो, तो उस पर ग़ौर नहीं किया जाता। हमारी सरकार कहती है कि industry को बढ़ाया जाए और बेरोज़गारी को घटाया जाए, मगर समझ नहीं कि इन दोनों मसलों को यह कैसे हल करना चाहती है। पैसा तो सब से बड़े कारखानों को दिया जाता है। इन्हों ने 5 साल में जितना ज़िक्र बेरोज़गारी को दूर करने का किया है, उतनी ही बेरोज़गारी बढ़ी है। सरकार ने आगे के लिए यह नहीं सोचा कि छोटे तबके के लोगों, मज़दूरों को कैसे सहूलत दी जाए...।

अध्यक्ष महोदय : देखिए इन्होंने खास तजवीज़ें बताई हैं unemployment को दूर करने के लिए। आप उन में कोई तरमीम बताइए। General बातों से कोई फायदा नहीं। [ He has suggested certain specific proposals to remove unemployment. You may suggest some improvement on them. General statements are of no avail. ]

श्री बालू : स्पीकर साहिब, कहा जाता है कि हम हिसार को भाखड़ा का पानी देंगे। खैर यह तो मैं मानता हूँ कि भाखड़ा का पानी दिया है मगर जहां भाखड़ा का पानी और ज़िला हिसार की ज़मीन होगी तो स्पीकर साहिब, वहां पर नरमा, कपास, गन्दम, तेल निकालने के बीज पैदा होंगे, मगर इन चीज़ों से जो २ industries वहाँ पर बखूबी चल सकती हैं, उन के लिए पैसा नहीं रखा।

जहां तक तालीम का ताल्लुक है वहां पर कोई सहूलत नहीं, कोई स्कूल नहीं खोला जाता, girls' schools के लिए कोई मदद नहीं दी गई। और जो हस्पताल हैं, उनके अन्दर पैसे लेकर दवाई दी जाती है। एक तरफ तो हम इतना ज्यादा पैसा रख रहे हैं दूसरी तरफ बीमारों का इलाज नहीं किया जाता, बच्चे तड़प २ कर मर जाते हैं लेकिन दवाई नहीं मिलती। कहते हैं खरीद कर लाओ। इस किस्म की बातें सरकारी महकमों के अन्दर होती हैं।

इसके इलावा स्पीकर साहिब, मैं कह रहा था कि आज हमारी सरकार ने 2nd Five Year Plan के अन्दर Betterment Tax लगाया है। यह नाजायज़ तौर पर ग़रीब किसानों पर बोझ है और इस लिए लगाया गया है ताकि वह इसके नीचे दबे रहें और उठ न सकें। फिर यह कहा जाता है कि Betterment Tax इस लिये लगाया जा रहा है कि भाखड़ा की नहरों का खर्च पूरा किया जाना है। मैं मानता हूँ स्पीकर साहिब, कि भाखड़ा का खर्च किस तरह से पूरा किया जाना चाहिये लेकिन नाजायज़ तरीके से नहीं। अंग्रेज़ों के ज़माने में सर छोटू राम वज़ीर थे तो भी पंजाब के अन्दर इस तरह का Betterment Tax न था। तो साफ बात है कि लोगों को पानी दिया और पैसे ले लिए। किसी

[ श्री बालू ]

से पानी के बदले पैसे लेना तो लॉनत है। अगर किसी को पानी पिलाया जाए और पैसे लिये जायें तो यह गुनाह है, पाप है। इस तरह का Betterment Tax लगाना नाजायज़ है और ग़रीब किसानों पर ज़ुल्म है।

फिर एक hon. Member ने कहा था कि हिसार के अन्दर भाखड़ा से बिजली निकाल कर दी जायगी। यह ठीक है कि बिजली दी जायगी लेकिन मैं अपने इन माननीय मित्र का जवाब देना चाहता हूँ ... ...

अध्यक्ष महोदय : मैं आप को बन्द करने की सोच रहा हूँ क्योंकि आप का time खत्म हो चुका है लेकिन आप जवाब देने की सोच रहे हैं।

(I am just thinking of asking you to resume your seat because your time is over. But you have started answering him.)

श्री बालू : अगर आप मुझे बन्द करने के लिये तैयार हैं तो मैं बैठने के लिए तैयार हूँ। (हँसी)

अध्यक्ष महोदय : आप relevant बातें करें। आप ने अगर इस तरह हर एक मैंबर का जवाब देना शुरु कर दिया तो आपका time खत्म हो जायगा।

(Please be relevant. If you start giving reply to each and every member you will use up your time in this way.)

श्री बालू : मैं तो इस Plan के बारे में ही बोल रहा था। मैं यह कह रहा था कि भाखड़ा की नहरों का खर्च ग़रीब किसानों पर डाला जाता है यह ठीक नहीं।

फिर बिजली के बारे में भी यही हालत है कि हिसार के ज़िला से इस खर्च को पूरा किया जा रहा है जहां कि पहले ही लोग ग़रीब हैं। पंजाब के दूसरे ज़िलों में भी भाखड़ा की बिजली जाती है। वहां पर बिजली सस्ती है तो मेरा सुझाव है कि वहां पर बिजली के rates ज़्यादा किये जा सकते हैं। इस का बोझ भी उन इलाकों के लोगों पर कम मालूम होगा और भाखड़ा की नहरों का खर्च भी पूरा हो जायगा। मैं तो यह कहूँगा कि भाखड़ा के खर्च इस दूसरी पांच साला प्लान के अन्दर बिल्कुल ही मुआफ होने चाहियें और अगर इस तरह न किया जा सके तो पिछड़े इलाकों और खास कर हिसार के इलाके से जो पहले ही बहुत ग़रीब है यह खर्च पूरे न किये जाएं।

इस के इलावा मैं यह कहना चाहता हूँ कि जो प्लान हमारे सामने आई है वह ऊपर से बनाई गई है। पहले कभी राजाओं के नाम से चीज़ें ऊपर से बना करती थीं और उन के हुक्म के अनुसार होती थीं परन्तु आज democracy का युग है, जनता का राज है, लोगों का राज है इस लिए इस दूसरी पांच साला प्लान

को नीचे से चलाना चाहिए था लेकिन यह ऊपर से चलाई गई है। आज पंजाब की सरकार समाजवाद का नारा लगा रही है तो समाजवादी ढंग के राज्य में ऐसी Plan को चारों तरफ से चलाया जाना चाहिये। न केवल नीचे से या ऊपर से बल्कि दाईं और बाईं ओर से भी ताकि सब किस्म के लोगों को अपने देश की planning करने और देश को तरक्की की राह पर ले जाने के लिये अवसर प्राप्त हो सके। लोग अपने ढंग की बातें सोच सकें और दूसरी पांच वर्षीय योजना में इसे शामिल कर सकें। आप समाजवाद की बातें करते हैं लेकिन इस दूसरी प्लान को तैयार करते समय आप ने लोगों को confidence में नहीं लिया। क्या यह है आपका Socialistic Pattern ?

फिर जहां तक ग़रीबों की भलाई का सम्बन्ध है हरिजनों की भलाई की ओर अधिक ध्यान देना चाहिए। यह ठीक है कि हरिजनों की हालत को बेहतर बनाने के लिये कुछ काम किये गये हैं परन्तु वह बहुत थोड़े हैं। वह ज़मीन देते हैं, पैसे देते हैं फिर भी उन्हें मकान नहीं बनाने देते हैं। दिहातों के अन्दर consolidation होती है तो उन्हें खड़ा रखा जाता है। ज़मीन नहीं दी जाती। उनके बसाने के बारे में प्लान में कोई ज़िक्र नहीं किया गया और न ही सरकार ने कुछ सोचा है। स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करूं कि हरिजनों को बसाने और ज़िंदा रखने के लिए कोशिश करनी चाहिए और उन के कन्धों पर से बोझ उतारना चाहिए। हरिजनों के कन्धों पर देश की आज़ादी निर्भर है। और अगर हरिजनों के कदम डगमगा गए तो सरकार के पांव भी डगमगा जाएंगे। आज हरिजनों के रहने के लिए मकान नहीं आप रोहतक हिसार के अन्दर जा कर देखें। मैं खुद इस इलाके का दौरा करके आया हूँ और वहां पर देख आया हूँ कि किस तरह वह तंगी में रह रहे हैं। एक एक परिवार के दस दस आदमी हैं। उन में से कुछ शादी शुदा हैं अब उन शादी शुदा को अकेले रहने का मौका नहीं मिलता क्योंकि जगह की तंगी है। अगर इस तरफ सरकार ने इस दूसरी पांच साला प्लान में कुछ किया होता तो मुझे दुःख न होता।

रोहतक ज़िला के अन्दर स्पीकर साहिब, एक हरिजन के पांच लड़के थे। पर सब लड़के विवाहित थे जब वह मुझे मिले तो वह रोने लगे। उन के बाप ने कहा कि चौधरी साहिब, यह पांचों बेटे विवाहित हैं परंतु इन सब की wives घर पर नहीं हैं। इसके आगे मैं क्या बताऊं, आप खुद जानते हैं कि जगह की तंगी की वजह से वह अपनी families को अपने पास नहीं रख सकते। इस लिये इन हरिजनों को बसाने के लिये और इन को ऊपर उठाने के लिये सरकार को ख्याल करना चाहिये और ज़्यादा से ज़्यादा रुपया इस काम के लिये रखना चाहिये।

(घण्टी की आवाज़ पर)

लेकिन जनाब के हुक्म की तामील भी ज़रूरी है और इस को मानना भी ज़रूरी है।

को नौकरियां दे देने से unemployment दूर नहीं हो सकती। यह मैं जानता हूँ कि हमारे मुल्क की खुशहाली का दारोमदार ज्यादातर agriculture पर है। लेकिन सिर्फ agriculture लोगों की unemployment को दूर नहीं कर सकती। इसके लिए यह लाज़मी था कि 2nd Five Year Plan में unemployment को दूर करने के लिए खास तौर पर मेरे इलाके की तरफ जो पहले ही पिछड़ा हुआ है ज़ोर दिया जाता।

डिप्टी स्पीकर साहिब, इस सिलसिले में मैं कुछ suggestions देना चाहता हूँ। जहां तक हमारे ज़िले का सम्बन्ध हैं यह दिल्ली के बहुत नज़दीक है इसलिए इस ज़िले की industrial production के लिए काफी अच्छी market मिल सकती है।

सब से पहली बात मैं यह suggest करना चाहता हूँ कि यहां पर milk products के लिए factories और dairies खोली जाएं। इसकी वजह यह है कि हमारे इलाके में गाय और भैंसें अच्छी नसल की मिल सकती हैं और दूध काफी इकट्ठा किया जा सकता है। milk products की industry कामयाब हो सकती है। क्योंकि अच्छी market भी मिल सकती है और आस-पास के इलाके में भी काफी माल की खपत हो सकती है।

दूसरी बात मैं यह अर्ज़ करनी चाहता हूँ कि वहां पर हमारे इलाके में small scale industries और cottage industies काफी कामयाब हो सकती थीं जिस तरह लुधियाना में hosiery वगैरह की factories हैं अगर वह हमारे ज़िला में भी लगाई जातीं तो जो चीज़ें और माल उनमें बनना था उसकी sale का हमारे हां देहली की बड़ी भारी market नज़दीक होने की वजह से काफी scope था और इसके लिए raw material भी काफी मिल सकता था। इसके इलावा वहां cycle parts की industry भी कायम करनी चाहिए थी और वह वहां काफी तरक्की कर सकती थी। जो factory लुधियाना में कामयाबी के साथ चल सकती है तो मैं समझ नहीं सका कि जो ज़िला यानी गुड़गांव देहली के बिल्कुल नज़दीक है। वहां पर वह factory क्यों कामयाब नहीं हो सकती थी। इस लिए मेरी तजवीज़ है कि bicycle parts की factroy ज़िला गुड़गांव में ज़रूर लगाई जानी चाहिए। hosiery और cycle parts की industry हमारे हां बहुत कामयाबी से चल सकती हैं क्योंकि देहली हमारे पड़ोस में है। Industries के सिलसिले में हमारे ज़िला का बिल्कुल ध्यान नहीं रखा गया है मैं ने सारे प्लान को पढ़ा है मगर किसी भी छोटी मोटी industry के लिए हमारे ज़िले के लिए इस में कोई provision नहीं रखा गया है। यह ठीक है कि हमारी सरकार को Centre की तरफ से कोई heavy industries हासिल करने में कोशिश के बावजूद भी कामयाबी नहीं हुई है। मगर जो कुछ भी उन्होंने वहां से लिया है उस में से भी हमें कुछ नहीं दिया गया है। इस लिए मेरी

[श्री अभय सिंह]
suggestion है और अर्ज़ है। कि अब भी इस बात पर ग़ौर किया जावे और Plan को revise किया जावे और हमारे इलाके के लिए भी industries का प्रबंध किया जावे।

अब मैं सड़कों को लेता हूँ। जत्थेदार मोहनसिंह ने कहा था कि जहां तक सड़कों का ताल्लुक है गुड़गांव को काफी मिली हैं। हमारे लिए एक सड़क होडल से नूह और नूह से पटौदा की दी है और जिस की लम्बाई 56 मील बताई गई है। मगर मैं आप को बताना चाहता हूँ कि उस 56 मील में से 30 मील के करीब सड़क पहले ही पक्की बनी हुई है। उस में से सिर्फ 26 मील सड़क ऐसी है जो कच्ची और पक्की बननी है। असल में सिर्फ 26 मील का टोटा बनने वाला है मगर इस में 30 मील का टोटा जो पहले ही बना है सिर्फ लम्बाई बढ़ा कर दिखाने के लिए साथ जोड़ दिया है। यह बात मुनासिब नहीं है। आपने खामखाह अगर ratio बढ़ानी है और इस तरह की सड़कें शामिल करके percentage 5 या 10 फीसदी बढ़ानी है तो आप की मर्ज़ी है मगर यह बात मुनासिब नहीं है। मैं यह कहना चाहता हूँ कि रिवाड़ी तहसील जिस की आबादी तीन लाख के करीब है उसके लिए कोई सड़क इस Plan में provide नहीं की गई है। जिला की आबादी का तीसरा हिस्सा हमारी तहसील की आबादी का है। और उसमें पुराने वक्तों की बादशाही सड़कें हैं जिन को कि अब हालत खराब है मगर वहां की किसी भी सड़क को इस पांच साला योजना में नहीं लिया गया है। वहां पर दो तीन सड़कें बहुत ज़रूरी थीं और उनका लिया जाना ज़रूरी था। एक सड़क हमारे ज़िले के headquarters को ज़िला महेन्द्रगढ़ के headquarters से मिलाती है। यह ठीक है कि इस वक्त वह PEPSU का ज़िला है मगर इस अक्तूबर में वह सारा इलाका हमारे पंजाब में ही merge हो जाएगा। Government की यह स्कीम भी है कि एक ज़िला के headquarters को दूसरे ज़िलों के headquarters से मिलाया जाएगा। मगर हैरानी होती है कि इस स्कीम के होते हुए भी गुड़गांव ज़िला को दूसरे ज़िलों के headquarters से मिलाने के लिए इस Plan में कोई Provision नहीं किया गया है। दूसरी सड़क रिवाड़ी को राजस्थान से मिलाती है और यह रिवाड़ी शाहजहानपुर की सड़क है और तीसरी भी राजस्थान से ही मिलाती है और रिवाडी से कोट तक की सड़क है। इन तीनों सड़कों में से जो कि बहुत ही ज़रूरी थीं कोई भी इस Plan में शामिल नहीं की गई है और provision नहीं रखा गया है। मैंने पहले भी अर्ज़ किया है कि 30 मील की पक्की सड़क का टुकड़ा सिर्फ लम्बाई बढ़ाने की गरज़ से और ratio बढ़ाने के लिए हमारे ज़िला के साथ लगा दिया गया है। मेरी यह तजवीज़ है कि इस तीस मील की सड़क की बजाए रिवाड़ी से महेन्द्रगढ़ जाने वाली सड़क जिस की लम्बाई 15 मील है उस को लिया जावे और दूसरी रिवाड़ी से शाहजहानपुर वाली सड़क जिस की भी 15 मील की ही लम्बाई है उसे लिया जाए। इस से काफी फायदा होगा। हमारी तहसील ज़िला

की सब से बड़ी तहसील है और आबादी भी बहुत ज्यादा है। इन सड़कों के बनाने से हमारी काफी तकलीफ दूर हो सकती है और तरक्की हो सकती है। नहरों के बारे में भी कुछ अर्ज़ करना चाहता हूँ। यह ठीक है कि 60 लाख रुपया इस Plan में हमारी रिवाड़ी वगैरह की नहरों के लिए रखा गया है। लेकिन अगर आप इस Plan को पढ़ें तो आपको पता चलेगा कि हमें सिर्फ flood irrigation ही दी गई है। जब पैप्सू और राजस्थान को भाखड़ा की नहरों से इतना पानी दिया जा रहा है तो मेरी समझ में नहीं आया कि रिवाड़ी तहसील को जोकि इस सूबे का ही हिस्सा है उसको पहले पानी क्यों दिया गया है। मेरी दरखास्त है कि हमें इस flood irrigation की बजाए permanent irrigation दी जाए। हमारी तहसील को दूसरे सूबों की बजाए पहले पानी दिया जाए।

इसके बाद मैं unemployment का मसला लेता हूँ। यह ठीक है कि इस plan में इस को दूर करने के लिए काफी रुपया रखा गया है और काफी लोगों को नौकरियां दी जाएंगी। मगर हमारे इलाके को जब तक industrialise नहीं किया जाएगा, आबपाशी के अच्छे साधन नहीं दिए जाएंगे unemployment वहां से दूर नहीं होगी। जहाँ तक नौकरियों का भी सम्बन्ध है हमारा इलाका इनमें भी पीछे रह जाएगा और अब भी है। इस Plan को देखें, न तो कोई industrial स्कूल है, न कोई industrial या technical कालेज है। इसमें कुछ भी इन चीजों का हमारे इलाके के लिए provision नहीं किया गया है। हमारे ज़िला में कोई Government कालेज नहीं है और न ही इस Plan में कोई इस का provision ही है। तो जब यह हालत है तो आप कैसे उम्मीद कर सकते हैं कि हमारे गुड़गांव के लड़कों को नौकरी मिलेगी? वहां के लड़के कैसे दूसरों को compete कर सकते हैं? लुधियाना, जालन्धर, अमृतसर के मुकाबले में हमारे लोग कैसे service में आ सकते हैं? वहां दूसरे ज़िलों में तो सब किस्म की सहूलतें हैं। इसलिए मेरी Government से दरखास्त है वह सारी तालीमी सहूलतें जो दूसरे इलाकों में दी गई हैं हमारे इलाके को भी दी जाएं ताकि ज़िला गुड़गांव के लड़के इनके साथ compete कर सकें और service में आ सकें। आखरी अर्ज़ यह करना चाहता हूँ कि यह जो मैं ने suggestions दी हैं उनकी तरफ पूरा २ ध्यान दिया जाए। जहां तक National Extension Service Blocks का ताल्लुक है Community Projects का ताल्लुक है मैं अपने चीफ मिनिस्टर साहिब का जो कि उस वक्त विकास मंत्री थे धन्यावाद करता हूँ कि उन्होंने इस बारे में हमारे ज़िला का काफी ध्यान रखा है। उन्होंने दो Blocks की बजाए हमारे ज़िला को तीन Blocks दिए हैं।

श्री मूलचन्द जैन (सम्भालका) : डिप्टी स्पीकर साहब कुछ दिन से पंचवर्षीय योजना पर इस इवान में बहस हो रही है। मैं All India Planning Commission के मैम्बरों को मुबारकबाद देता हूँ कि उन्होंने हिन्दुस्तान की तरक्की

[श्री मूलचन्द जैन]
के लिए एक शानदार document दुनियां की नज़रों के सामने रखा है । स्पीकर साहिब, हमारे Planning Secretary ने पंजाब की पंचवर्षीय योजना जिस मेहनत और काबलियत से तैयार कर के आदादो शुमार हाऊस के सामने रखे हैं उस के लिए वह हमारे मुबारकबाद के मुस्तहिक हैं । इस में एक बात और भी है । खास तौर पर जिस का ज़िक्र एक मैंबर ने इस इवान में ऐसे ढंग से किया कि वैसे All India Plan में 148 करोड़ रुपया हमारा हिस्सा था लेकिन पंजाब के हिस्से में 126 करोड़ आया है । उन्हों ने नुक्ताचीनी की थी कि ratio के हिसाब से कम से कम 200 करोड़ रुपया आना चाहिए था । साथ ही 48 करोड़ हिंद सरकार ने खुद खर्च करना है । जो States ने खर्च करना है वह 2214 करोड़ है और हमारे पंजाब के लिए 148 करोड़ रुपया आया है । अगर per capita मुकाबला किया जाए तो मैम्बर साहिबान खुश होंगे कि हमारे पंजाब के लिए हमारे Planning Secretary ने मेहनत कर के जो हिस्सा लिया है वह तमाम States में सब से ज़्यादा है । मैं इस पर अपने Planning Secretary और सरकार को दाद देता हूँ । दूसरी पंच वर्षीय योजना जिस कसौटी पर हम ने परखनी है, All-India Plan में जो standards हमारे सामने रखे गए हैं उन standards को पूरा करने के लिये अगर Planning Secretary के document के साथ मुकाबला किया जाए तो वहां कुछ इख्तलाफ है । Social objective जो इस प्लान का मुद्दा है वह पंजाब की प्लान में भी आना चाहिए था । All-India Plan में साफ़ तौर पर लिखा कि अगली पंचवर्षीय योजना बनाई जा रही है जिस में Socialistic pattern of Society बनाना होगा । इस में Land reforms, Industrial policy, Labour policy, Educational policy के बारे में discuss किया गया है । इन्हीं चीज़ों को हमारी पंजाब की प्लान में भी आना चाहिए था । इस document के सफा तीन पर लिखा हुआ है कि 5 per cent हमारी आए साल आमदनी बढ़े, पंजाब में heavy industries जारी हों, बेरोज़गारी कम हो, Social Services के लिए ज़्यादा से ज़्यादा खर्च किया जाये । मैं इस मुअज़्ज़िज़ इवान के मैम्बरों को कहना चाहता हूं कि यह काफी नहीं कि हिन्दुस्तान और पंजाब की आमदनी पांच फीसदी आए साल बढ़े । देखना यह है कि पांच फीसदी आमदनी किस तबके की बढ़ती है । अगर ऊंचे तबके के लोगों की आमदनी बढ़ जाये और हमारे पंजाब में जो ग़रीब बसते हैं, landless हैं, छोटे ज़मींदार हैं, शहरों के ग़रीब लोगों की आमदनी और भी कम हो जाए तो पंजाब के प्लान की ऐसी yardstick से काम नहीं चलेगा बल्कि हमारी हालत और भी खराब होती चली जायगी । स्पीकर साहिब, जब मैं planning की बात करता हूं तो मुझे रोहतक के भाई की बात याद आ जाती है जिन्हों ने बड़े तमतराक से यहां कहा कि क्या फायदा है इस पंचवर्षीय प्लान बनाने का ? यह एक फजूल सी बात है । और यह भी कहा कि पहली पंच वर्षीय योजना न बनती तो क्या हो जाता । मैं निहायत अदब से कहना चाहता हूँ

कि क्या वह भूल गये हैं कि 1942—43 में ब्रिटिश गवर्नमैंएट के planning न करने की वजह से West Bengal में 40 लाख आदमी कहत से मर गए थे ? अगर पहली पंचवर्षीय योजना पर हमारी सरकार मुनासिब तरीके से काम न करती तो अब भी यहां कहत की दशा हो सकती थी । इस प्लान की वजह से नतीजा यह हुआ कि हमारे देश में बावजूद इस बात के कि खुराक की कमी थी फिर भी किसी देश के हिस्से में भूख की वजह से कोई आदमी नहीं मरा। क्या मैं उन की सेवा में अर्ज़ कर सकता हूँ कि क्या वह इस किस्म का मकान बनाना चाहते हैं जिस का नक्शा न हो, बुनियादें न हों ? क्या कोई ऐसा मकान भी बन सकता है ? अगर वह ऐसा मकान बनाना चाहते हैं तो बेशक बनाएं । जहां तक इस सरकार का ताल्लुक है, जहां तक इस पार्टी का ताल्लुक है, हमें फ़ख्र है इस बात का कि democratic तरीके पर बड़े शानदार तरीके से यह योजना सफल हुई है। जो दूसरी योजना हमारे देश में बनी है दुनिया के किसी और देश में इतने थोड़े वक्त और अच्छे ढंग से कभी नहीं बनी । अब मैं इन कसौटियों का यके बाद दीगरे मुकाबला करना चाहता हूँ । क्या All-India Plan के standard के मुताबिक पंजाब का प्लान बना है या नहीं ? मैं इस बारे में आप की मार्फत कुछ सुझाव देना चाहता हूँ । पहली बात रोज़गार के मुतअल्लिक है । Socialistic pattern of Society कायम करने के लिए यह ज़रूरी है कि देश में बेरोज़गारी कम हो । ऊंच नीच, गरीबी और अमीरी का फर्क किसी हद तक कम हो । इस प्लान को इन दो कसौटियों पर परखते हुए अस्सी लाख आदमियों के रोज़गार का प्रबंध किया गया है लेकिन अगली पंचवर्षी योजना में एक करोड़ आदमी ज़्यादा बढ़ जाएंगे । बेरोज़गारी को खत्म करने के लिए मुख्तलिफ स्कीमें बनाई हैं, जिन में Heavy Industries है और cottage industries को develop करने का प्रोग्राम भी है । बेरोज़गारी खत्म करने का तरीका तो industry की development है और बेरोज़गारी ज़्यादा तर Cottage Industries से दूर हो सकती है । Small-scale industries के लिये All-India plan में 200 करोड़ रुपए का provision किया गया है । यह निहायत कम रक्म है और इस में इज़ाफा करने की ज़रूरत है । इस के अलावा, स्पीकर साहिब, administrative personnel के रवैया में तबदीली की ज़रूरत है । इस इवान के मैम्बरान ने इस बारे में कई किस्म की नुक्ताचीनी की है । इस नुक्ता चीनी की पड़ताल करें तो पता लगेगा कि इस की तह में यह बात है कि गवर्नमैंएट की स्कीम शानदार है । जहां तक administrative personnel का ताल्लुक है मैं ने पिछले दिनों भी यह बात कही थी और अब फिर दोहराता हूँ कि हमारी administration में जो officers या Secretaries हैं मैं मानता हूँ कि समाज की cream हैं लेकिन उन के रवैये में, रुहजान में, social outlook में कसर है और उस में तबदीली की ज़रूरत है । आज हमारा देश socialistic pattern of Society क्यों चाहता है ? क्या अगर socialistic pattern हमारे देश में कायम न हो सका तो हमारी

[ श्री मूलचन्द जैन ]

आज़ादी को खतरा न होगा ? मैं समझता हूं कि जब तक अपने उस लक्ष्य को पूरा नहीं करते तब तक न हमारा इतहाद मजबूत रह सकता है और न आजादी महफ़ूज़ रह सकती है। मैं समझता हूँ कि जब तक हमारे देश में सामाजिक विषमता और आर्थिक ऊँच-नीच खत्म नहीं होती और जब तक हमारी Administration की—जो बहुत लायक और तजरुबाकार है—ज़हनियत में यह बात नहीं आ जाती कि हमने अपने देश की ग़रीबी और जहालत को जल्दी से जल्दी दूर करना है तब तक अन्दरूनी खतरे की तलवार हर वक्त हमारे देश पर लटकती रहेगी। जैसा कि हम अंग्रेज़ों के ज़माने में यह समझते थे कि गुलामी एक पाप है और इससे पिंड छुड़ा कर आजादी के लिए मर मिटना ही हमारा धर्म है इसी तरह अगर हमारी administration की ज़हनियत में यह तड़प पैदा हो जाए कि जिस तरह गुलामी से पिंड छुड़ाना धर्म था उसी तरह सामाजिक विषमता, सामाजिक ऊँच-नीच को खत्म करना भी धर्म है तो फिर देश का कल्याण और तरक्की निश्चित है और जब वह लगन, तड़प और वलवले के साथ ग़रीबों की सेवा करना अपना धर्म समझेंगे तो जो उनकी जहालत और ग़रीबी की यहां आवाज़ उठती है वह शिकायत नहीं होगी। क्यों ? इसलिए कि उनकी मदद करना हर कर्मचारी अपना कर्त्तव्य समझेगा। इसलिए मैं चाहता हूँ कि socialistic outlook का जो नया नज़रिया और लक्ष्य है इस तरह सभी सरकारी अफसरान का रुहजान हो। मैं मानता हूँ कि जो आपकी nation है, जो मौजूदा generation है उसकी outlook आहिस्ता-आहिस्ता बदलेगी क्योंकि ख्यालात की लड़ाई एक दम नहीं बदल सकती लेकिन जो आने वाली generation है जिन्होंने कल हिन्दुस्तान के निज़ाम को सम्भालना है यानी मौजूदा कालेजों और स्कूलों में पढ़ने वाले students, उनके लिए हम क्या कर रहे हैं ? मुझे बड़े अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि आज हमारे जो कालेजों और स्कूलों में पढ़ने वाले लड़के लड़कियां हैं उनकी social outlook में रत्ती भर तबदीली नहीं आई। उनको यह नहीं पता कि हमारा social objective क्या है ? उन्हें यह नहीं मालूम कि हमारा planning का लक्ष्य क्या है ? मुझे यकीन है कि अगर आप उन से यह पूछें कि हमारे नेताओं ने भारत का जो नया विधान बनाया है उसका Pre-amble क्या है तो शायद ही सौ में से एक बता सके। मेरा तो ख्याल है कि student तो एक तरफ बहुत से प्रोफेसरों और मास्टरों को भी इस बात का इल्म नहीं होगा। इसलिए मैं चाहता हूँ कि जहां हम दूसरी fields में इतना कुछ कर रहे हैं, यह जरूरी है कि students के अन्दर पहली जमात से लेकर M. A. तक आहिस्ता-आहिस्ता अपने social objectives को भी ज़हननिशीं कराना चाहिए। उन्हें पता होना चाहिए कि देश किस दिशा में किस लक्ष्य की ओर जा रहा है ताकि जब वक्त आये तो वह उसमें अपनी contribution कर सकें। हमें उनको बताना है कि हमारा देश आज क्या है, क्यों है और क्या

वहां पर हज़ारों लोग. को काम मिल सकेगा जो कि आज बेरोज़गार हैं। इसलिए मेरा सुझाव है कि मेवात के इलाके को गऊ पाल इलाका करार दे कर वहां पर साहीवाल की गाएं रखी जाएं और बेरोज़गार लोगों को यह गाएं कर्ज़ पर दिलवा दी जाएं।

अगर यहां पर बहुत बड़ी dairy खोली जाए तो इस तरह से वहां बहुत बड़ी तादाद में लोगों को रोज़गार मिल सकता है। मेवात और पटौदी सब तहसील के इलाके को गऊपाल का इलाका करार दिया जाए तो वहां और भी आसानियां हैं। यह इलाका ऐसा है जहां अच्छी अच्छी हरयाना नसल की गायें मिलती हैं। जिस तरह गवर्नमैण्ट ने हिसार के अन्दर 3000 हरयाना नसल की गायें रखी हैं इसी तरह रिवाड़ी के इलाके में खातर खाह बन्दोबस्त करके मेवात को गऊपाल का इलाका करार दिया जाये। चूंकि यह resolution मेवात के इलाके के लिए है इसलिए मैं गवर्नमैण्ट से अर्ज़ करूंगा कि वह बहां large-scale पर एक dairy farm कायम करे जिस से हज़ारों आदमियों को रोज़गार मिल सकता है। सब से बड़ी मुसीबत यह है कि हमारी गवर्नमैण्ट रुपया तो खर्च करती है लेकिन उस में हज़ारों रुपये का गबन हो जाता है। इस तरह ऐसे कामों से बेरोज़गारी का मसला हल करना तो दरकिनार वह काम ही fail हो जाता है। इस की वजह यह है कि ऐसी स्कीमें लोगों की सलाह और मशवरे के बगैर बनाई जाती हैं। जो स्कीमें गवर्नमैण्ट बनाती है वह उन तक ही महदूद रहती है और public को confidence में नहीं लिया जाता। मैं समझता हूं कि ऐसी बड़ी २ स्कीमों के लिए public की co-operation बहुत ज़रूरी है। Public की co-operation के बगैर दर हकीकत बेरोज़गारी दूर नहीं की जा सकती। नई पांच साला प्लान में स्कीम न: 7 में Animal Husbandry का ज़िक्र किया गया है। इस पर केवल 1,66,000 रुपया खर्च किया जायेगा और इसमें 60,000 रुपये का खसरा रहेगा। फिर भी गवर्नमैण्ट 265 आदमियों को रोज़गार मुहय्या कर सकेगी। इस में 200 के करीब क्लर्क और इन्स्पैक्टर होंगे और 50 के करीब unskilled labour होगी। वह बिल्कुल Government agency होगी इसलिए लोगों का इसमें उत्साह कम होगा। जैसा कि मैं ने पहले ज़िक्र किया है अगर साहीवाल की गायें मेवात के इलाके में हर family को दी जायें तो उन लोगों के लिए जिनके घर बार छीने हुए हैं, जिन्हें यह नाअहल गवर्नमैण्ट अभी तक आबाद नहीं कर सकी, रोज़गार मुहय्या किया जा सकेगा। जो लोग पाकिस्तान नहीं गये और जिन्हें सरकार अभी तक कोई ज़मीन नहीं दे सकी उनके लिए यह स्कीम कारआमद साबत होगी अगर इस इलाके को गऊपाल का इलाका करार दे दिया जाये। Dairy industry को develop करने के लिये बड़ी भारी dairy खोली जाये जिस का पांच मील के दायरे में एक centre हो। एक Circle में 500 गायें दी जायें जिनका दूध 50 मन रोज़ाना हो सकता है। यह दूध देहली में बेचा जा सकता है। इस तरह ऐसी industry को दूसरे ग्रामों में भी develop करने की ज़रूरत है। एक माननीय मैम्बर ने बताया था कि हमारे भारत वर्ष में दूसरे मुल्कों के मुकाबले में सब से ज्यादा मवेशी हैं लेकिन यहां लोगों को per capita दो औंस दूध मिलता है। पशु धन हमारे देश की भारी wealth है क्योंकि सारे देशों के मुकाबले में यहां मवेशियों की संख्या आधी है। इस वक्त गवर्नमैण्ट की नाअहलियत की वजह से

[श्री बाबू दयाल]

एक बोर्ड बना हुआ है और अगर गवर्नमैण्ट मेरी तजवीज़ पर गौर करे और मेवात के ईलाके को गऊपाल करार दे कर साहीवाल गायें breed करे तो लोगों को काफी फायदा पहुँच सकता है ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप relevant रहें । [Please be relevant.]

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : वह तो अपनी अहलियत का सबूत इस बात से ही दे रहे हैं ।

**श्री बाबू दयाल** : देहली में तो ऐसी market बन्द कर दी गई है । मेरा ख्याल है कि मैं अब irrelevant बात नहीं कर रहा । मुझे डर है कि कभी खां साहिब फिर गलती न कर दें ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : इन की गुफ्तगू से ग़लत फहमी पैदा हो सकती है । किसी और की बात से नहीं हो सकती ।

**अध्यक्ष महोदय** : हाऊस में इसके मुतअल्लिक आपोजीशन नहीं है । [There is no opposition about this in the House.]

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : मैं ने तो अर्ज़ कर दी है कि इसे बन्द करो ।

**श्री बाबू दयाल** : स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि इस नाअहल गवर्नमैण्ट ने इतनी बेरोज़गारी मेवात के अलाके में पैदा कर दी है । अगर गवर्नमैण्ट इस बात में कामयाब नही हुई तो फिर यह कैसे कामयाब होगी । स्पीकर साहिब, इस की नाअहलियत का सबूत यह है कि 9 साल का अरसा हो गया है गवर्नमैण्ट ने वादों पर वादा और एलान पर एलान किया परन्तु आज तक बेचारी सैंकड़ों families को उन की ज़मीन और मकान नहीं मिल सके । मेरे माननीय मित्र मौलवी अब्दुल ग़नी ने वहां agitation शुरू की । श्री केदार नाथ सहगल की सरकरदगी में तो Union Government ने खुद मदाखलत की और उन्हें ज़मीन दिलाने का वादा किया । इस बिना पर मेरे पास गवर्नमैण्ट की नाअहलियत का सबूत है । इसलिए मैं कहता हूँ कि अगर इन बेचारे ग़रीब लोगों को ज़मीन और मकान वापस नहीं दिलवा सके तो कम से कम पांच साला प्लान में जो ऐसी स्कीम है उसे पायाए तकमील तक पहुँचाया जाय और मेवात के इलाके को गऊपाल का इलाका करार दे कर इस इलाके में dairy farm जारी की जाए । साहीवाल की गौओं की आजकल बहुत जरूरत है । सो इन की breeding का इंतज़ाम इस इलाके में किया जाये । इस तरह करने से यहां के लोगों में बेरोज़गारी दूर हो सकती है । पिछले दिनों, स्पीकर साहिब, आप को मालूम होगा कि कुछ लोगों ने agitation करनी शुरू कर दी कि यह लोग गौओं को कत्ल करते हैं । लेकिन असल में यह लोग गऊओं को कत्ल नहीं करते बल्कि राजस्थान के व्यापारी लोग बूढ़ी गौओं को इधर उधर ले जाते हैं और इन पर खामखाह की तोहमत लगाई जाती है हालांकि ज़रूरत इस बात की है कि इस इलाके में गौओं की बाकायदा तौर पर परवरिश करने का इन्तज़ाम किया जाए क्योंकि यहां के लोग सिवाए इस काम के

और कोई काम नहीं कर सकते । सारे मेवात में एक हाई स्कूल है वहां मुश्किल से 30, 40 लड़के हैं । इस अलाके में तालीम का खातर खाह बन्दोबस्त नहीं, कोई industry नहीं । यहां के लोग सिवाए खेती बाड़ी के और पशुपालन के और कोई काम नहीं करते । या तो वे गाएं पालते हैं या बकरियां या बछड़े पालते हैं ।

स्पीकर साहिब, वे लोग वहां पर भेड़ बकरियां पाल कर अपना गुज़ारा करते थे । लेकिन अब गवर्नमैण्ट ने उन पहाड़ों पर भी अपना कब्ज़ा कर लिया है । आप को मालूम होगा कि गुड़गांव में पहाड़ों पर कोई वृक्ष नहीं हैं । खुश्क पहाड़ हैं । केवल वर्षा से घास ही पैदा होता है । उस घास पर भेड़ बकरी पाल कर वे गरीब अपना पेट पालते थे लेकिन कितने दुःख की बात है कि गवर्नमैंट ने उन पहाड़ों पर भी कब्ज़ा कर लिया है । कहते हैं कि हम afforestation कर रहे हैं वहां की पैदावार बढ़ा रहे हैं । यह नहीं कहते कि वहां पर बेरोजगारी फैला कर उन लोगों को वहां से भगाना चाहते हैं । नतीजा यह है कि लोग बहुत परेशान हैं । मेवात में तौडू का थाना है । उस इलाके में गवर्नमैण्ट ने आबपाशी की कोई व्यवस्था नहीं की । बजट में पैसे दिखा देते हैं लेकिन खर्च नहीं करते । पिछले वर्ष भी इन्हों ने 48 लाख रुपया बजट में दिखा दिया था लेकिन खर्च एक पैसा भी नहीं किया और बचत दिखा दी है । स्पीकर साहिब, इस तरह का अन्याय और अत्याचार हमारी गवर्नमैण्ट कर रही है । इस लिये मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि उस इलाके को गो-पाल करार दे कर वहां पर dairy industry develop की जाए और इस तरह उन की बेरोज़गारी को दूर किया जाए ।

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : (अम्बाला शहर) जनाब सदरे मुहतिम, जिस रैज़ोल्यूशन पर इस वक्त हमारे काबिल दोस्त पंडित जी बोले हैं—पंडित जी से मेरी मुराद पंडित श्री राम नहीं हैं, बल्कि बाबू दयाल है ।

**श्री बाबू दयाल** : On a point of Order Sir, इन्होंने मेरी तौहीन की है । पंडित श्री राम शर्मा के नाम के साथ पण्डित लगाया है लेकिन मेरे नाम के पहले पण्डित नहीं लगाया (एक आवाज: आप के पीछे "पण्डित" लगाया जाएगा) (Laughter)

**खान अब्दुलगफ्फार खां** : जनाब मेरा ख्याल है कि इस रैज़ोल्यूशन से किसी को भी इख्तलाफ नहीं होगा लेकिन जहां तक हमारे दोस्त बाबू दयाल पंडित के ज़रिए इस रैज़ोल्यूशन की ताईद किए जाने का ताल्लुक है मैं अर्ज़ करना चाहता हूं, स्पीकर साहिब, कि आप यहां मौजूद नहीं थे । जब इन्होंने यह फरमाया कि मेयो तो बराए नाम मुसलमान हैं । मैं नहीं समझता कि इस हाऊस में इस किस्म की कोई हरकत की जानी चाहिए जिस से कि आपस में मुनाफरत का जज़बा पैदा हो । चूंकि उन्होंने बड़े तमतराक से फरमाया कि वह तो बराए नाम मुसलमान हैं और यह कि उनको किसी न किसी तरीका से ज़बरदस्ती मुसलमां किया गया मैं इस के खिलाफ सख्त प्रोटैस्ट करता हूँ । स्पीकर साहिब, मुझे ज़्यादा ताज्जुब उस वक्त हुआ जब मैं ने उन से अर्ज़ की तो बजाए इस बात के कि ये पशेमान होते उन्होंने और ज़्यादा तशरीहें करनी शुरु कर दीं । मैं जनाब से निहायत अदब के साथ अर्ज़ करना

[खान अब्दुल गफ्फार खां]

चाहता हूँ कि आप किसी मैंबर को, चाहे वह किसी भी कम्युनिटी से ताल्लुक रखता हो, ऐसी बात करने की इजाज़त न दिया करें जिस से आपस में मुनाफरत फैलने का डर हो। यह अख्तियार आप का है मेरा काम महज़ आप से अपील करना है। मेरी अर्ज़ यह है कि मेओ पक्के मुसलमान हैं, और वह सदियों पुराने मुसलमान चले आ रहे हैं। वह पक्के मुसलमान हैं और पक्के हिन्दुस्तानी हैं। अगर मेरे दोस्त इसी तरह के हैं तो, स्पीकर साहिब, मैं कहूँगा कि God save us from such friend जैसा कि मैं ने पहले ही अर्ज़ किया इस रैज़ोल्यूशन से किसी को इख्तलाफ नहीं हो सकता। लेकिन मेरे काबिल दोस्त ने इस के लिये एक खास जगह मखसूस कर दी है। उन का मतलब है कि सिर्फ वही एक इलाका है जहां पर गो सदन कायम हो सकता है। हालांकि पंजाब में मुख्तलिफ जगहां पर गो सदन बनने चाहियें। और ऐसे इन्तज़ामात करने के लिये काफी रुपये की जरूरत है। मेरे दोस्त बाबू दयाल पंडित ने यह इरशाद नहीं फरमाया कि अगर गुड़गांवां को यह शरफ हासल हो तो रोहतक, करनाल और हिसार को यह शरफ क्यों न हासल हो जहां के मवेशी अपनी आला नसल के लिये मशहूर है? इस दलील की मुझे समझ नहीं आई कि वहां पर ऐसे सदन कायम करने की इजाज़त क्यों न दी जाए। उन्हों ने यह भी इरशाद नहीं फरमाया कि इस के लिये रुपया कितना चाहिये। कहां से वह रुपया आएगा? नये टैक्स लगाए जाने की वजह से बजट पर पहले ही एतराज़ात हुए हैं, हमारे बैंचों से भी और अप्पोज़ीशन की तरफ से भी बहुत वावेला मचा। और अब अगर उनकी तजवीज़ मानी जाती है तो इस के लिये गवर्नमैंट को लाज़मी तौर पर नए टैक्स लगाने पड़ेंगे या सरकार को सैण्टर से मदद लेनी पड़ेगी और उस के लिये सैण्टर भी कोई और नया टैक्स लगाएगा। पहले यह सोचा जाना चाहिये कि वह कौन सी तरकीब है जिस से यह रुपया जमा किया जाना चाहिये। और फिर इस के लिये सिर्फ गुड़गांवां को ही क्यों मखसूस किया जाए? मैं ने पहले ही अर्ज़ की है कि पंजाब में बहुत सी ऐसी जगह हैं जहां पर अच्छी नसल को डिवैल्प करने के लिये गो-सदन कायम होने चाहियें और उस के लिये मवेशी भी अच्छी नसल के मंगवाए जाने चाहियें। मसलन अगर गवर्नमैंट के पास रुपया हो तो आस्ट्रेलिया और न्यूज़ीलैंड और दूसरे मुल्कों से अच्छी नसल के मवेशी जैसे ब्रीड बुल्ज़ और गाए वगैरह मंगवाए जाने चाहियें। फिर उन के लिये चारे वगैरह का बन्दोबस्त भी होना चाहिये। जहां तक मैं समझता हूँ चारा जितना हमारे इन इलाकों में पैदा होता है गुड़गांवां के इलाका में नहीं पैदा होता। उन्हों ने गवर्नमैंट की नाअहलियत का ज़िक्र फरमाया हैं लेकिन मैं अर्ज़ करूं कि वह खुद इतने बड़े अहल हैं कि उन्हों ने यह नहीं सोचा कि जितना चारा पंजाब के इन इज़ला में होता है इतना गुड़गांवां में नहीं होता। चारा सिर्फ चरी और जवार ही नहीं; और किस्म का भी चारा होता है। देखने की बात यह होती है कि कौन सा चारा ऐसा होता है जिस से गाए भैंस दूध भी ज्यादा दे और फिर दूध ही ज्यादा नहीं बल्कि दूध में चिकनाई भी ज्यादा हो और मक्खन वगैरह भी ज्यादा निकले। महज़ यही नहीं कि मवेशी का पेट भरने से ही काम होता है बल्कि देखना यह होता है कि किस चारे में दूध बढ़ाने और फिर दूध में चिकनाई बढाने की खसूसियत है। ऐसी खसूसियत गुड़गांवां के चारे में नहीं है।

**एक माननीय मैंबर :** बड़ा तीर मारा जो जवानी लुटा दी। क्या गायें सिर्फ नूह तहसील में ही होती हैं ? (Interruptions) वहां चारा ······(Interruptions)

**अध्यक्ष महोदय :** मैं आनरेबल मैम्बर साहिबान से अर्ज़ करूंगा कि वह मेहरबानी करके चुप रहें। मैम्बर साहिब को अपनी बात करने दें। यह 'चारा' 'बेचारा' की क्या बात है ? (I would request the hon. Members to kindly keep silent. Let the hon. Member have his say. What is this 'चारा' 'बेचारा' ?)

**खान अब्दुल गफ्फार खां :** यह चारागर नहीं, बेचारे हैं क्या किया जाए ?

**मौलवी अब्दुल गनी डार :** जो चारे वालों का हुआ वह भी सब ने देख लिया। शेर सिंह वहां बैठे हैं और वह यहां।

**सिंचाई मन्त्री :** तो आप हमेशा लड़ाई डलवाते हो।

**खान अब्दुल गफ्फार खां :** तो मैं अर्ज़ कर रहा था। ......

**अध्यक्ष महोदय :** आज non-official day है। मालूम होता है कि आज सभी हँसी खुशी और light mood में बैठे हैं। [Today is a non-official day. It appears as if all the members are in a jovial and light mood].

**खान अब्दुल गफ्फार खां :** जब वह तकरीर फरमा रहे थे तो वह गिला कर रहे थे कि वहां नहर नहीं आई, वहां tube well नहीं बने वगैरह वगैरह। जब जनाब बाबू दयाल जी पंडित यह फरमा रहे थे तो मैं समझा कि शायद यह बजट पर general discussion कर रहे हैं। खैर, स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि हर जिला के अन्दर इस किस्म की चीज़ें होनी चाहिएं। लेकिन उसमें साथ साथ हमें यह भी देखना पड़ेगा कि वहां कितना कितना रुपया इसके लिए ज़रूरी होगा। पहले रुपये का बन्दोबस्त करने का तो कोई ढंग हो। अगर यह ज़रूरत गवर्नमैण्ट नए टैक्स लगाकर पूरा करना चाहती हो या और किसी ऐसे तरीके से—मुझे नहीं मालूम वह तरीका क्या है या क्या होगा—तो लाज़मी तौर पर लोग उस बात को ना पसन्द करेंगे और नाराज़ होंगे। बहर हाल, जनाबे वाला, मैं आप से और आपकी मार्फत हाऊस से इल्तजा करता हूँ कि इस resolution को महज़ गुड़गांव के साथ वाबस्ता न किया जाए बल्कि तमाम पंजाब के लिए ऐसा बन्दोबस्त करना चाहिए। सारे पंजाब में ही cattle की अच्छी breed बनाने की कोशिश की जाए। लेकिन ऐसा करने से पहले यह हुक्म दिया जाए कि जो सांढ और बैल आवारा फिरते रहते हैं उनको castrate किया जाए और उसके बाद अच्छी breed पैदा करने के लिए bulls मंगवाए जाएं। इस किस्म का कोई सुझाव बाबू दयाल जी पंडित ने नहीं फरमाया। मैं जनाब की खिदमत में अर्ज़ करता हूँ और जनाब की वसातत से हाऊस की खिदमत में अर्ज़ करता हूँ कि गो चीज़ तो अच्छी है लेकिन मौके, माहौल और ज़रायों को नज़र अन्दाज़ न किया जाए। हम तो चाहते हैं कि हमारा पंजाब तमाम हिन्दुस्तान का बहिश्त बने और

[खान अब्दुल गफ्फार खां]

वह भी सब से ऊँचे दर्जे का बहिश्त बने। बहर हाल जो मजबूरियां और limitations हैं उन मे कौन शख्स आंखें बन्द कर सकता है? लेकिन अगर उन्होंने इसलिए resolution पेश किया है कि लोग खुश हो जाएं फिर तो अलग मामला है। शायद उनके सामने यह मामला दरपेश हुआ कि आइन्दा साल में कुछ होने वाला है । यह बाबू दयाल पंडित जानते हैं। अगर उन्हें यह resolution पेश करने में कुछ नजर आता हो तो मुझे उसमें कोई एतराज नहीं। बहरहाल यह चीज किसी एक जिले तक महदूद नहीं रखी जानी चाहिए।

**श्री बाबू दयाल :** On a point of personal explanation, Sir, मेरे बारे में आपको गलत फहमी हो गई है। और कुछ गलत फहमी पैदा की जाती है। में चाहता हूँ......

**अध्यक्ष महोदय :** यह आप personal explanation दे रहे हैं? (Is the hon. Member giving a personal explanation ?)

**श्री बाबू दयाल :** इन्होंने फरमाया है कि मैं ने यह कहा कि वहां के मुसलमान बराए नाम मुसलमान हैं। मैं ने ऐसा बिल्कुल नहीं कहा था। मैं ने कहा था कि वह बेचारे भोले-भाले आदमी हैं, उनके नाम भी हिन्दुओं जैसे हैं जैसे जग्गू वगैरह। इन्होंने मुझे गलत समझा है। फिर भी अगर उन्हें मेरी बात से गलत फहमी हो गई है और उनको कोई ठेस पहुँची है तो मैं वह लफ़ज वापस लेता हूं। क्योंकि मैं तो एक secular आदमी हूं (*Laughter*)

**खांन अब्दुल गफ्फार खां** : On a point of order, Sir. जो कुछ उन्होंने फरमाया है मैं उसको challenge करता हूँ। आप proceedings को मंगवा कर देख लें और पढ़वा लें कि आया उन्होंने ऐसा कहा है या नहीं।

**अध्यक्ष महोदय** : लेकिन अब तो उन्होंने अपने लफ़ज ही वापस ले लिए हैं [But now he has withdrawn his words.]

**श्री रणजीत सिंह कैप्टन (हिसार सदर) :** स्पीकर साहिब, इस resolution के mover मौलवी अब्दुल गनी साहिब ने जिस ख्याल से इसको पेश किया है, उसको मैं बहुत appreciate करता हूँ। मैं समझता हूँ कि उन्होंने अपने ख्यालात State के अन्दर एक नई development लाने के नज़रिए से रखे हैं । लेकिन मैं यह नहीं समझ सका, समझने से कासर रहा हूँ कि सिर्फ मेवात के इलाके को ही मौलवी साहिब ने cow breeding के लिए क्यों मखसूस रखा है? मैं समझता हूँ कि भारत देश आज से पहले कई सदियों से गाय की पूजा करने और इसकी नसल को सुधारने के लिए मशहूर रहा है। आगे के लिए भी मौलवी साहिब का यह नसबुलेन होना चाहिए था कि अब जब कि हम पूरे पंजाब के लिए जिम्मेदार हैं, इसकी मजमूई तरक्की के लिए ज़िम्मेदार हैं तो किसी खास इलाके के लिए इस तरह का प्रस्ताव नहीं करना चाहिए था । मैं तो यह समझता हूँ कि सारे पंजाब के अन्दर सब से पहले लोगों को अगर कोई काम करना है चाहे वह गवर्नमैंण्ट की मदद से हो या मदद के बगैर; तो वह गौ रक्षा और गाय की नसल के सुधार का काम

होना चाहिए । मैं बचपन से ही यह सुनता आया हूँ कि जब कभी कोई किसी को आशीर्वाद देता है तो वह कहता है कि दूध से नहाओ और पूतों फलो । लेकिन इस वक्त हमारे मुल्क की क्या हालत है ? अगर आप दुनिया के दूसरे मुल्कों से मुकाबिला करें तो पता लगता है कि हिन्दुस्तान में, कृष्ण की भूमि में बहुत कम दूध पीने को मिलता है । अमरीका जिसको गोश्त खोर मुल्क समझा जाता है, वहां के लोग भी हम से ज्यादा दूध पीते हैं। यह मसला एक बहुत बड़ा मसला है और मैं मौलवी साहिब को मुबारकबाद पेश करता हूँ कि उन्होंने इस तरफ State Government का ध्यान दिलाया है । लेकिन जब मेवात के इलाके को ही उन्होंने इस मकसद के लिए मखसूस किया कि उसे गोपाल area करार दे दिया जाए और गाय की नसल को वहां पर बेहतर बनाने के लिए इन्तजाम किया जाए तो मैं समझता हूँ कि शायद उन्होंने उस तलखी को दूर करने के ख्याल से कहा होगा जो कि हिन्दुस्तान के लोगों के दिलों में मेवात के मुसलमानों के खिलाफ पैदा होती रही है । हम बहुत सी ऐसी खबरें सुनते आए हैं कि वहां के लोगों का ज्यादातर रोहजान गो कुशी की तरफ है । न मालूम दर असल वह लोग गो कुशी करते हैं या नहीं लेकिन ऐसी खबरें जरूर सुनने में आती रही हैं कि मेओ लोग दीदा दानिस्ता दूसरे लोगों को डराने के लिए गोकुशी करते रहे हैं । अगर इस ख्याल की तरदीद करने के लिए मौलवी साहिब ने यह resolution पेश किया है तो मैं समझता हूँ कि इन्हों ने ठीक इरादा ज़ाहिर किया है लेकिन जहां तक गाय की नसल की तरक्की का सवाल है, किसी एक इलाके को इसके लिए मखसूस करना ठीक ख्याल नहीं है ।

जिस जगह पर ज़्यादा से ज़्यादा सहूलतें, गाय की produce को बढ़ाने के लिए, या इसकी तरक्की के लिए, मिल सकती हों वही जगह अच्छी हो सकती है । इस मतलब के लिए ज़िला हिसार सब से अच्छी जगह हो सकती है । हिसार Cattle Farm बड़ी अच्छी नसल के सांड पैदा कर रहा है जो सारे हिन्दुस्तान को supply किये जाते हैं । मुझे ज़िला गुड़गांव में कई दफ़ा जाने का वास्ता पड़ा है और मुझे पता है कि वहां कोई खास मज़बूत नसल के सांड या अच्छी नसल की गायें नहीं होतीं । हम ने देखना यह है कि इस का कारण क्या है कि वहां अच्छी नसल के पशु नहीं होते हालांकि मौलवी साहिब उस इलाके में गोसदन खोलने के लिए मांग कर रहे हैं और वह जायज़ तौर पर मांग कर रहे हैं । आया वहां चारा अच्छा नहीं होता या वहां के लोगों को उनके पालने के तरीके नहीं आते या उन की तरफ़ पूरा ध्यान नहीं दे पाते या वहां की climate ऐसी है जिस की वजह से वहां गायें अच्छी नहीं हो सकती हैं । इस के देखने के लिए तो उन्हें पहले technical advice की मांग करनी चाहिए थी न कि उस इलाके को गोपाल इलाका declare कराने की मांग करनी चाहिए । उस इलाके के लोग जब गाय को अच्छी तरह से पालते नहीं बल्कि गाय के ज़िबह करने की शिकायतें वहां से आये दिन आती ही रहती हैं तो वह यह ऐसी मांग कैसे करते हैं, यह दोनों चीज़ें contradictory मालूम होती हैं । मैं मौलवी साहिब के resolution के साथ उतने तक इतफ़ाक रखता हूं जितने तक कि गाय की नसल में सुधार लाने और उसकी तरक्की का सम्बन्ध है इस के लिए तो मौलवी साहिब मांग कर सकते हैं । वह मांग कर सकते हैं कि वहां

[श्री रणजीत सिंह कैप्टन]
के लिए अच्छी नसल के सांड दिये जाएं या वह वहां Co-operative Societies कायम करने की मांग कर सकते हैं जो वहां से दूध इकट्ठा कर के दिल्ली में supply करें क्योंकि दिल्ली की बहुत बड़ी बस्ती उस area के नज़दीक है और जिस के लिए वह लोग दूध produce करें या दूध के और products यानी मक्खन या cream produce करें और उन की transport और supply के लिए societies बनाएं। अगर वह इन चीज़ों की मांग करते तो मैं समझ सकता था कि यह एक अच्छा कदम है लेकिन इस बात की समझ नहीं आ सकती कि वहां गोसदन तो खोले जाएं लेकिन उन में कोई दिलचस्पी न ले। इस लिए मैं उन्हें कहूँगा कि उनके लिए सब से बेहतर चीज यह है कि वह उन लोगों में प्रचार करें कि गाय की नसल की अच्छाई और मजबूती से ही हिन्दुस्तान की नसल तरक्की कर सकती है। अगर गाय की नसल ही गिरती चली जाए और जो दूध देने वाली गाएं हों वह अगर productive ही न रहें और उन का दूध थोड़ा होता चला जाए, हालांकि man power multiply होती चली जा रही है तो इस से मुल्क की बेहतरी नहीं हो सकती। यह बेहतरी तो गाय की नसल को improve करने से हो सकती है। इस के लिए मौलवी साहिब वहां जाकर कोशिश करें और उस इलाके के लोगों में इस के लिए खाहिश पैदा कर दें और वहां गोओं की पालने की कोशिश करें और उनकी नसल अच्छी बनाएं तो इस में गवर्नमैण्ट को कोई एतराज़ न होगा कि उस इलाके के लिए 25 या 30 बड़ी अच्छी नसल के सांड मुहैया करें या किसी बाहर के मुल्क के किसी बढ़िया नसल के सांड मंगवा दें। लेकिन इस में पहले public के initiative की जरूरत है वह इस काम को पहले चलाए। यह काम sentiments से नहीं हो सकता किसी area को महज़ cow producing area declare कर देने से कुछ नहीं बनेगा। यह एक economic question है। पहले उन लोगों को चाहिए कि वह अपनी गौओं को productive बनाएं। अगर मौलवी साहिब उस इलाके में जा कर प्रचार करने को तैयार हों तो उन के साथ कुछ दूसरे साथी भी इस काम में सहयोग देने को तैयार होंगे।

**श्री लाजपत राय (हांसी) :** स्पीकर साहिब, जो मसला आज हाऊस के सामने है यह कोई कम अहमियत नहीं रखता। आज से पहले तीन रोज़ हम जिस सिलसिले में बहस करते रहे थे यह मसला भी उसी सिलसिले से ताल्लुक रखता है और यह उसी वक्त देश के सामने रखा गया है जब हम उस पर विचार कर चुके हैं। उसी सिलसिले में इस मसले पर विचार करना भी बड़ा जरूरी है। जो प्रस्ताव मौलवी साहिब ने सदन के सामने रखा है यह इस देश के लिए बहुत बड़ी चीज़ है। जब भी इस देश के literature या साहित्य को किसी जगह पर पढ़ा जाता है या आपस में जब पुराने ज़माने की बातें होती हैं तो उन में गाय को बहुत ऊँचा स्थान हर जगह पर दिया जाता है। वैदिक काल को देखें या पुरानी सभ्यता को देखें तो आप को मालूम होगा कि गाय इस देश के अन्दर केवल हिन्दू धर्म के लिए ही नहीं बल्कि इस देश की economy के लिए सब से अहम चीज साबित हुई है। आज हम देखते हैं कि इस देश की 80 फीसदी नहीं तो 75 फीसदी आबादी जो है वह खेती पर निर्भर है और खेती करने का जो सब से बड़ा साधन इस देश में है वह है गाय और गाय का पैदा किया हुआ बैल। दूसरी चीज़ें जो देश में लाई गई हैं यानी tractors आये हैं या कई दूसरे तरीके इस्तेमाल किये गये

हैं, इस देश की आबोहवा के लिहाज़ से या दूसरे हालात की वजह से खेती के लिए जितना मज़बूत बैल साबित हुआ है उतना वह साबित नहीं हो सकीं ।

इस के अलावा आयुर्वेद में या दूसरे साहित्य में मज़बूती के लिए सब से ज़्यादा अच्छा गाय का दूध बतलाया गया है । गाय के दूध, गाये के मक्खन, गाय के घी और गाय का दही और लस्सी से बढ़िया चीज़ स्वास्थ्य के लिए इस देश में कोई दूसरी नहीं पाई जाती और जो इन चीज़ों का इस्तेमाल करते रहे हैं उन का दिमाग़ बहुत ऊँचा रहा है और वह सदा स्वस्थ रहे हैं । आज कल भी यह बात आम कही जाती है कि जिस मनुष्य के घर गाय रहती है और वह गाये के दूध लस्सी, घी आदि को इस्तेमाल करता है उस के घर में बीमारी आने ही नहीं पाती । हरियाने के अन्दर आम तौर पर भैंसें ज़्यादा होती हैं । यह ठीक है कि वह दूध और घी ज़्यादा देती हैं और अगर इन्सान को उन का घी और दूध ज़्यादा शक्ति देता है तो यह उस के दिमाग़ की सोचने और समझने की शक्ति को कमज़ोर कर देता है । इसी लिए हर जगह जितने भी समझदार आदमी होते हैं और जितने भी विचारवान आदमी होते हैं सब गाये का ही दूध इस्तेमाल करने वाले होते हैं । इसी लिए गाये का दूध, और घी इस्तेमाल किया जाना चाहिए । गाय का दूध, गाय का घी, गाय का दही, मक्खन और छाछ स्वास्थ्य के लिए बड़े अच्छे हैं और यह कई बीमारियों को दूर भगाते हैं । जो लोग इन का लगातार इस्तेमाल करते रहे हैं वह सैंकड़ों साल ज़िन्दा रह सके हैं और अखीर तक उन की सेहत काम करने के काबिल रही है । आयुर्वेद इतनी बड़ी चीज़ है कि इस पर भी चलना ज़रूरी होता है क्योंकि बीमार आदमी कुछ नहीं कर सकता । और आयुर्वेद की बुनियाद गऊ की raising पर बहुत ज़्यादा है । इस लिये यह प्रस्ताव बहुत बड़ी चीज़ है । गऊ के बढ़ाने के सिलसिले में एक बड़ी ज़रूरी चीज़ है और वह है कि जो वनस्पती घी या vegetable oil है, उस के कारखाने अगर हमारी सरकार बन्द नहीं कर सकती तो कम से कम पंजाब के अन्दर इस का इस्तेमाल ज़रूर बन्द करवा दे । पंजाब के अन्दर गोशाला, गोसदन और cow-breeding centres से भी ज़रूरी सरकार को इस तरफ ध्यान देना चाहिए कि पंजाब के अन्दर यह घी बाहर से न आए, इस की यहाँ खपत बन्द हो । अगर लोग गाए का दूध और घी खाएंगे तब हर एक को गऊ की ज़रूरत होगी । चूँकि कोई भी आदमी दूध, घी और लस्सी के बग़ैर नहीं रह सकता इस तरीके से इस चीज़ का प्रचार होगा और cow breeding की तरक्की होगी और नसल भी अच्छी हो जाएगी । स्पीकर साहिब, मैं आप के द्वारा यह कहना चाहता हूँ कि गाए पालन के लिए केवल मेवात ही का इलाका मख्सूस नहीं होना चाहिए । तमाम पंजाब में जहां भी गाएं पालने का काम हो सकता है, cow breeding centres खोले जाएं । बल्कि मैं तो चाहता हूँ कि सारे देश में ही (सिंचाई मन्त्री :— सारे संसार में ही कहिए) हां सारा संसार भी कहा जा सकता है क्योंकि भारत भी संसार का ही एक भाग है । बाकी संसार में तो पहले ही गाए की पूजा होती है उसी लिहाज़ से जिस से कि मेवात में गो सदन खोलने की तजवीज़ है वह इसे धार्मिक विचार से नहीं पूजते । स्पीकर साहिब, जहां पर गाए के दूध और मक्खन की कदर है वहां पर गाए की कदर भी है । मगर जहां पर vegetable ghee के कारखाने लगे हों

[श्री लाजपत राय]
और असली घी में इस की मिलावट होती है वहां पर गाए की क्या कदर होगी। तो आज जबकि हमारे देश की सरकार हमारे अपने ही हाथ में है तो अगर देश की या पंजाब की भलाई चाहते हैं तो हमें vegetable ghee के कारखाने और बाहर से इस oil को लाकर इसकी खपत को बन्द कर देना चाहिए। अगर हम यह कर पाए तो यह हमारे सब के लिए बड़ा अच्छा होगा। इस लिहाज से मैं इस प्रस्ताव की ताईद करता हूँ। साथ ही यह भी तजवीज रखता हूँ कि मेवात में ही सिर्फ गोसदन न खोले जाएं बल्कि हरियाने का इलाका मेवात से भी ज़्यादा मौजूं इलाका है। वहां अब भी बहुत दूध देने वाली गाएं होती हैं। अगर मेवात में भी वहां से ही ले जाएं तो कोई हर्ज नहीं। जहां पहले ही अच्छी गाएं पाई जाती हैं वहां सरकार को मदद देनी चाहिए ताकि वह नसल और भी अच्छी बन जाए। तो मैं इस तजवीज के साथ यह कहना चाहता हूँ कि अगर मेवात में गो सदन बनाए जाएं तो हरियाना और बाकी पंजाब को उस से किसी तरह कम न रखा जाए। इस वक्त जो रुकावटें हैं गाए की नसल बढ़ाने के रास्ते में उन्हें दूर किया जाए। इन अलफाज़ के साथ मैं इस प्रस्ताव की ताईद करता हूँ।

**श्री खुशी राम गुप्ता (अम्ब) :** माननीय स्पीकर साहिब, इस में कोई शक नहीं कि हमारा सूबा एक ज़रई सूबा है। इस के अन्दर गऊ पालने का काम अति आवश्यक है।

**अध्यक्ष महोदय :** गऊ पालने की बात House में quorum नहीं रख सकती। (The mention of the fact regarding the breeding of cows cannot keep the House in quorum.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार :** इस का मतलब है कि इन्हें गाए के साथ इतनी ही हमदर्दी है।

**श्री खुशी राम गुप्ता :** इस काम के लिए हमें अच्छे मवैशियों की बड़ी ज़रुरत है। हिन्दू शास्त्रों में गाए को माता कहा गया है। सुबह ही उठकर हिन्दू इस का दर्शन करना बहुत अच्छा समझते हैं। माता इसे धर्म के ख्याल से भी और वैसे भी इस लिए कहा गया है कि यह अपनी ज़िन्दगी में इन्सान को दूध जैसी अमृत वस्तु देती है। इस के दूध पर हमारे बच्चे पलते हैं और यह औषधियों में भी पड़ता है। इस के पेशाब को हकीम लोग दवाइयों में इस्तेमाल करते हैं और गोबर सफाई व ईंधन के काम भी आता है। बछड़े जोतने के काम आते हैं और इस की मृत्यु के बाद इस के चमड़े के जूते, हड्डियों और सींगों के बटन और चाकुओं के दस्ते बनते हैं। इस तरह यह जानवर मरने के बाद भी मुफीद साबित होते हैं। इस लिए इसे माता का दर्जा दिया है और इसे हिन्दू शास्त्रों में पवित्र माना गया है। आज यह जो resolution पेश हुआ है मैं समुच्चय तौर पर इस के हक में हूँ। मगर गऊ की रक्षा के लिए पंजाब सरकार के खज़ाने पर इस कदर बोझ डालने से सही मानों में गऊ की रक्षा हो जाए यह हरगिज़ नहीं हो सकता। हां जैसे कहा गया है 'Something is better than nothing', न करने से कुछ करना ही अच्छा है। मगर जिस तरह सही मानों में गऊ की सेवा हो सकती है वह मैं आप को बताता हूँ। हमारी एक परम्परा है, प्राचीन ज़माने में किसी की अमीरी या गरीबी

नापने का यह ज़रिया होता था कि उस के पास कितनी गाएं हैं । फलां के पास 500 गाएं हैं तो फलां के पास एक हज़ार । उस समय इस तरह अमीरी की पैमायश करते थे । मगर आज हालत क्या है ? चाहते तो सभी हैं कि मैं पवित्र और शुद्ध दूध घी खाऊं । इस लिए हमें, जो ऊना के इलाके के हैं कई सज्जन कहते हैं कि गुप्ता साहिब मेरे लिए दो. चार सेर खालिस घी लाईए । मगर खालिस घी खाने का यह तरीका नहीं कि चन्द गोसदन खोल दिए जाएं। पहले भी गोशालाएं होती थीं और गऊ सूखी तो बूचड़ को न देकर गोशाला में दे आए, यह तरीका था । मगर अगर हम अपनी पहली तवारीख को देखें तो पता चलता है कि दो चीनी सैयाह फाहीन और ह्यूनसांग यहां आए, देश का भ्रमण किया और उन्हों ने अपने मुल्क में वापिस जा कर हमारे मुल्क के समाचार बताए। एक तो उन्हों ने यह कहा कि वह सारे भारत में फिरे और केवल एक जेल खाना देखने में आया वहां भी कोई कैदी न था परन्तु आप इस समय देखते हैं कि हर थाने. तहसील और ज़िला की जेलों में कैदी कुकड़ों की तरह बन्द हैं ।

दूसरी बात उन यात्रियों ने हमारे देश के बारे में यह कही कि जब हमें प्यास लगी तब ह ने सेहन में खड़े होकर पानी मांगा तो उस घर वाली देवी ने आवाज़ सुन कर दूध का कटोरा भरा और ले आई । तो इस कदर दूध और घी उस समय हमारे देश में था कि मोल देना पाप समझते थे । आज वह क्यों इतनी अधिक मात्रा में नहीं हैं ? इस का कारण यह है कि हम आलसी हो गए हैं । अंग्रेजों ने हमारे ऊपर 250 साल राज करके हमें आलसी बना छोड़ा है । हम आज ready made चीजों तथा भोजन को पसन्द करते हैं । खुश्क powder दूध का डिब्बा लिया और उसे खोल कर गर्म पानी में चम्मच से मिला कर पी लिया इस तरह से हम आलसी हो गए हैं । अपने हाथ से गाए की सेवा नहीं करते, गोबर उठाने का काम नौकरों को सौंपा हुआ है । अगर हम स्वयं सेवा नहीं करते तो हम कैसे खालिस दूध और घी की आशा कर सकते हैं ? यह नहीं हो सकता ।

हम इस सदन में 126 मेम्बर हैं क्या कोई माननीय मेंबर छाती पर हाथ रख कर बतला सकता है कि उस ने इतनी गाएं पाल रखी हैं ? कोई नहीं । इस प्रकार हम पवित्र घी तथा दूध प्राप्त नहीं कर सकते ।

आज जो प्रस्ताव सभा के समक्ष रखा गया है इससे तो आप अपने आलस की सज़ा सरकार पर डाल रहे हैं । अगर आप 500 गाएं गोसदन में रख लेंगे तो इस से क्या बनेगा यदि आप खुद सेवा न करेंगे तो ? आप इस प्रस्ताव के द्वारा गवर्नमेन्ट पर बोझ डाल रहे हैं । हमे खुद गाए की मानता व सेवा करनी चाहिए लेकिन हमें आदत पड़ गई है कि हर बात की ज़िम्मेदारी हकूमत पर डाली जाए । इस लिए मैं आप से गुज़ारिश करना चाहता हूँ कि मैं इस चीज़ के खिलाफ नहीं हूँ परन्तु इतना अवश्य कहूंगा कि यह गोसदन केवल मेवात में खोलने की आवश्यकता नहीं । जहां जहां भी सूबे के अन्दर घास के लिए चरागाहें हैं वहां पर ही cow breeding सदन खोले जा सकते हैं । अगर मेवात में यह चीज़ें नहीं तो वहां पर गोसदन न खोलना बेहतर है । मैं तो यह कहूंगा कि गोसदनों के खुल जाने से भी गाए की सेवा नहीं हो सकती । सही मायनों में तो तभी गो-सेवा होगी जब सब भाई गाए की सेवा की भावना को दिल में रखें और हमारे अन्दर गोपालन का भाव हो तभी हम देश के गोधन को बचा सकते हैं और देश की भलाई कर सकते हैं । इतना कह कर मैं इस प्रस्ताव को support करता हूं ।

**श्री समर सिंह (घरौंडा) :** माननीय अध्यक्ष महोदय, मौलवी साहिब की ओर से यह जो प्रस्ताव पेश किया गया है मेरे विचार में इस प्रस्ताव से हमारे सूबे की बेइज्जती की गई है। इस देश में इस प्रस्ताव को लाना, जिस देश का हर एक वासी गोपालन को अपना धर्म समझता है, अपना फर्ज़ समझता है, अच्छा नहीं। यह प्रथा गोपूजन की आज से हमारे देश के अन्दर नहीं चली यह तब से चली आ रही है जब से दुनिया बनी। मनुष्य मात्र ने गो रक्षा करना, इसका पालन करना तथा इसकी नसल को बढ़ाना अपना फर्ज समझा और अब भी भारत में यही प्रथा जारी है। हमारा देश कृषि प्रधान देश है और हमारा सूबा भी इस पक्ष में किसी अन्य सूबे से कम नहीं। और खेती और गोपालन का आपस में सम्बन्ध है इसलिए मुझे इस प्रस्ताव से विरोध है। एक और बात जिस पर मुझे एतराज़ है वह है कि गो-पालन के लिए एक छोटा सा इलाका क्यों सुरक्षित किया जाए? क्या गौ की रक्षा के लिए और कोई इलाका पंजाब में नहीं जहां कुछ सुविधाएँ प्राप्त हो सकें? मेरे ख्याल में यह जो मेवात के इलाके की सिफारिश की गई है यह इलाका खुश्क है। इस इलाके की हालत गो-पालन के लिए मशकूक नज़र आती है। मैं स्वयं इस इलाके में गया हूँ और देखा है कि वहां पर गोरक्षा के लिए पूरी सुविधाएँ तथा आवश्यकताएं नहीं हैं। यह ठीक है कि हिसार के इलाके से मेवात के इलाके को बैल तथा गायें भेजी जाती हैं और नसल अच्छी है परन्तु दूध कम है। मुझे दूर से एक गाय को देख कर भ्रम होने लगा था कि यह बैल है या गाए। जब पूछा तो पता चला कि है तो गाए परन्तु दूध नहीं है, सींग बड़े बड़े हैं परन्तु दूध कम है। मेवात के इलाके के अन्दर सब मवेशी हिसार से लाए जाते हैं नसल को बढ़ाने के लिए लेकिन हालत यह है कि दूध नहीं। फिर इस इलाके में घास और चरागाह की भी कमी है। सारा इलाका खुश्क है। तो मेरा विचार है कि गोसदन कायम करने के लिए अन्य ज़िले और इलाके भी मिल सकते हैं जहां सुविधाएं हों और यह ज़रूरी नहीं कि मेवात के इलाके में गो-सदन बनाए जाएं। इस से अच्छी सुविधाएं करनाल के इलाके में मिल सकती हैं।

अध्यक्ष महोदय, मैं तो समझता हूँ कि हमारा देश कृषि प्रधान देश है और आज इस प्रस्ताव के पेश करने से नहीं प्राचीन काल से गो-रक्षा को अपना धर्म समझा जाता रहा है। आप भारत के प्राचीन ग्रन्थों को देखें, रामायण, महाभारत को पढ़े, उपनिषदों का अध्ययन करें तो पता लगता है कि किसी में भी भैंस का ज़िक्र नहीं आया। हर जगह गाय का वर्णन है। गाय को सर्व श्रेष्ठ स्थान प्राप्त था। यह जो कहा गया है कि हमारे देश की जेलें खाली थीं परन्तु अब भरी पड़ी हैं इस का कारण भी यही है कि हमने गाय माता की पूजा कम कर दी है। और पता नहीं गाय माता की जगह भैंस मौसी को कैसे अफ़रीका के जंगलों से या और किसी स्थान से ला कर खड़ा कर दिया है और हम ने गाय की रक्षा छोड़ कर भैंस की रक्षा करनी शुरू कर दी है। गाय तो क्रियात्मक रूप से हमें लाभ देने वाली थी। हम तो अपने कर्तव्य को भूल चुके हैं इसलिए हम दुःख उठाते हैं। हम गोपाष्टमी मनाते हैं और गो-सदन खोलते हैं परन्तु इसमें कुछ नहीं बनने वाला जब तक हम अमली रूप से गाय की सेवा में नहीं लगते। हम ने गोधन की ओर ध्यान देना बन्द कर दिया है। इस का नतीजा क्या हुआ है कि गो-माता अपने गुणों का कोट बांध कर हमें छोड़ कर जा रही है

और मौसी भैंस अपनी आलसी प्रथा के साथ आ रही। अब ज़रा गाए के बच्चे और भैंस के कट्टे में अन्तर देखिए। कुछ देर बान्धे रखने के बाद ज़रा खोलें तो बच्छा तो छलांगें लगाएगा और अपने दोस्त कट्टे से कहेगा कि चलो कसरत कर लें परन्तु वह ठस पड़ा रहेगा। उसमें आलस बहुत है। वह सिर हिला देता है कि नहीं मैं नहीं जाऊँगा। (हंसी) इस का परिणाम यह हुआ है कि हम भैंस के दूध से आलसी हो गए हैं। मौसी भैंस के दूध ने हमारी अक्ल, धन और बल कम कर दिया है। हमें निर्बल बना दिया है। फिर भैंस का दूध पीने से हमारे भावों में वैर विरोध पैदा हो गया है। एक कहावत बन गई है कि "जाट जाट के पास रह सकता है परन्तु भैंसा भैंसे के पास नहीं रह सकता"। फिर गाय में सफाई ज्यादा है वह कभी कीचड़ में न जाएगी परन्तु भैंस हर समय कीचड़ में फिरेगी। फिर भी हम में जो self-respect यानी स्वाभिमान है वह गाय के दूध की कृपा से है। आप देख लें कि किस तरह गाय में self-respect है। खुशी से उससे अमृत रूपी दूध ले लो परन्तु अगर ज़रा डण्डा मार दिया तो क्या मजाल दूध दे जाए। परन्तु भैंस को दूध लेने के लिए पीटना भी पड़ता है। इस लिए हरेक भारतवासी की duty है कि वह गाय माता की सेवा करे।

(मौलवी अब्दुल ग़नी डार : तो यह ministry भैंसा है या गाए ?)

फिर गाय के सदन बनाने का सुझाव प्रस्ताव में दिया गया है। मैं तो कहता हूँ कि गो-सदन न केवल मेवात में बल्कि हर गांव में होना चाहिए। मैं इस लिहाज से कहता हूँ कि इस resolution को लाने से या पास कर देने से सूबे की और गाय की इज़्ज़त नहीं बढ़ती। गाय की इज़्ज़त बढ़ाने के लिए यह ज़रूरी है कि लोगों में माता की इज़्ज़त की भावना भरी जाए। कालीदास की रचना रघुवंश में ज़िक्र आता है कि महाराज दलीप, गाय की इस प्रकार सेवा करते थे कि गाय खड़ी है तो वह भी खड़े हैं और गाए बैठी है तो वह भी बैठ गए हैं। फिर दर्ज है कि महाराजा दलीप गाय को खिला पिला कर खुद खाते पीते थे और छाया की तरह उसके साथ रहते थे।

मैं यह इस लिए कह रहा हूँ कि आपको बता सकूँ कि प्राचीन वक्तों से गाय की पूजा चली आ रही है। फिर प्राचीन ग्रन्थों में प्रसंग मिलता है कि जब कोई शिष्य किसी गुरु के पास दीक्षा प्राप्ति के लिए जाता है तो उसे कहा जाता है कि तुम्हारी जो पहले परीक्षा ली जाएगी वह यह है कि एक गाए ले जाओ और जब इससे—किसी को 50 और किसी को 200 गौओं के लिए कहा जाता—दो सौ गाएं बन जाएँ तो तुम्हें दीक्षा मिलेगी। वह शिष्य गाए की नसल बढ़ाता था। बछड़ों को पालता और खूब सेवा करता जब शर्त पूरी कर लेता तो फिर गुरु जी के पास आता कि मैं ने गाएं तैयार कर ली हैं अब मुझे दीक्षा दी जाए। इसी लिए उस समय हमारे पास धन का अन्दाजा न था।

**अध्यक्ष महोदय :** Resolution तो यह है कि मेवात के area को cow breeding area करार दे दिया जाए। मगर मैं हैरान हूँ कि यहां पर जितने members

[अध्यक्ष महोदय]

बोल रहे हैं वह गाए के दूध की खसलतों का भैंस के दूध की बुराई के साथ मुकाबिला कर रहे हैं। सवाल यह है कि मेवात के area को cow breeding area करार दिया जाए या नहीं।

( The resolution is that the Mewat area be declared as a cow breeding area. But I am surprised to find that all the hon. Members taking part in the discussion are comparing the good qualities of the cow's milk with the bad qualities of the buffalo's milk. The question is as to whether or not the Mewat area be declared as cow breeding area.)

**श्री समर सिंह :** स्पीकर साहिब, मेरे कहने का मतलब यह है कि cow breeding को सिर्फ मेवात के इलाके तक ही सीमित रखना ठीक बात नहीं है। मैं इस के खिलाफ हूँ! मैं यह कहना चाहता हूँ कि यह हर जगह के लिए ज़रूरी है। सारे देश के अन्दर सारे पंजाब के अन्दर गो सदन खुलने चाहिएं और इस चीज़ को सिर्फ मेवात के छोटे से इलाके तक महदूद रखना दुरुस्त बात नहीं है। गऊ की नसल सारे पंजाब में बल्कि सारे देश भर में अच्छी बनाई जानी चाहिए। Public को educate करना भी ज़रूरी है कि वह गऊ के दूध की qualities को समझें और इस की नसल को अच्छा करे। जहां तक तो resolution के इस अंश का सम्बन्ध है कि नसल अच्छी बनाई जानी चाहिए मैं इस से बिल्कुल सहमत हूँ मगर इस बात को नहीं मानता कि इस चीज़ को उस मेवात के इलाके तक ही महदूद रखा जावे। वह इलाका ऐसा है जहां न तो घास का कोई इन्तज़ाम है और न ही पानी का इन्तज़ाम है। मेवात की बजाए तो हमारा करनाल का इलाका ही हज़ार दरजे बेहतर है। नहरी इलाका है और जंगलात भी मौजूद हैं। घास और पानी की कोई कमी नहीं है। इस लिए अगर किसी एक इलाके में ही गो सदन कायम करने हैं तो हमारे इलाके करनाल में किए जाएं। मगर मैं इस चीज़ के हक में नहीं कि एक ही इलाके तक चाहे कोई हो इस चीज़ को महदूद रखा जावे। जहां तक गाए पालने का सम्बन्ध है वह तो हर इलाके और हर जगह सारे देश में यह काम होना चाहिए। अगर आप चाहते हैं कि केवल एक खास जगह पर ही यह काम करना है तो Government को अच्छी तरह परीक्षण करना चाहिए। पहले experiment किया जाए कि क्या वह जगह मौजूं है। मेवात के बारे में तो मैं कहूंगा कि वह इलाका खुश्क है कोई घास पानी का अच्छा इन्तज़ाम नहीं है। मैं ने पहले भी बताया है कि वहां पर हिसार की बहुत बढ़िया नसल की गाएं मंगवाई गई थीं। मगर वहां उनकी नसल ही बिगड़ गई, बजाए गाए के आज उनकी शकल बैल जैसी बन गई है। दूध भी उतना नहीं रहा। उस इलाका की बजाए तो और बहुत से दूसरे इलाके कहीं अच्छे हैं। आप हिसार के इलाका को ही ले लें।। वहां की गाए देश भर में मशहूर हैं; कौन इस बात को नहीं जानता। नहरें जगह जगह वहां चलेंगी और बहुत अच्छी तरह गो रक्षा हो सकेगी। नसल के लिए वह इलाका बहुत अच्छा है। फिर वहाँ पर Veterinary College भी मौजूद है। उसके बाद अगर और कोई इलाका लेना है तो वह ज़िला करनाल का है। वहाँ जंगलात हैं, नहरी

इलाका है, घास और पानी का पूरा इन्तज़ाम है। वहां पर नसल भी बढ़ाई जा सकती है और दूध भी बढ़ाया जा सकता है। पहले भी Central Government की तरफ से वहां पर इस किस्म का एक Dairy Farm खोला हुआ है। मैं चाहता हूँ उसी को ही और बढ़ा दिया जावे ताकि उसमें आमदनी ज़्यादा होने की वजह से खर्च कम हो, अच्छी नसल भी कायम रहे। सरकार को भी फायदा हो और लोगों को भी हो। वैसे मेरी जो असली राए है वह यह है कि यह काम सारे पंजाब में होना चाहिए। हर जगह गो सदन खुलने चाहिएं। मैं गऊ रक्षा का हामी होता हुआ भी इस resolution का विरोध करता हूँ क्योंकि यह एक थोड़ी सी जगह तक के लिए महदूद है।

**श्री केशो दास (पठानकोट) :** स्पीकर साहिब, गो रक्षा का मसला सिर्फ थोड़े से ही इलाके के लिए नहीं है बल्कि सारे पंजाब के लिए है। गो रक्षा जिस तरीके से अब हो रही है वह बहुत ही निकम्मे ढंग से हो रही है। आजकल ढंग यह है कि निकम्मी गायों को गौशालाओं में इस ढंग से रखा जाता है कि वह Government पर बोझ बनी हुई हैं और इसलिए उनकी तरफ कोई खास गौर नहीं होता है। मैं इस बारे में एक तजवीज़ पेश करना चाहता हूँ। वह यह है कि हर 15 मील के area में दो गौ-शालाएं होनी चाहिए एक निकम्मी गायों के लिए और दूसरी अच्छी बढ़िया नसल की गायों के लिए। एक 50 या 60 एकड़ ज़मीन का रकबा ले कर वहां पर tubewell लगा देना चाहिए। उस रकबा के चारों तरफ खारदार तारें लगानी चाहिएं। उस area को तीन चार हिस्सों में तक्सीम करके tubewell से पानी देकर घास पैदा करनी चाहिए। वहां के 15 मील के area की तमाम निकम्मी गाएं वहां रखी जाएं। वहां जो घास पैदा होगी उस में चरेंगी और तीन चार हिस्से होंगे उस में by rotation चरेंगी ताकि जब एक खत्म हो जाए तो दूसरे में चली जाएं क्योंकि जब तक पहले की बारी आए उसमें फिर घास पैदा हो जाए। उस रकबा में एक shed बना दिया जावे ताकि शाम को वहां रहें। इससे बहुत सारे फायदे होंगे। एक तो फसलों को जो नुकसान stray cows से होता है वह बच जाएगा। Government अपनी जेब से खर्च करने से बच जाएगी क्योंकि घास पानी मुफ्त का होगा। जो थोड़ा बहुत maintenance पर खर्च होगा वह भी गोबर से पूरा हो जावेगा। गोबर खाद के लिए बहुत बिकेगा। इसी तरह से अच्छी गायों के लिए किया जा सकता है। इससे नसल भी अच्छी रहेगी, निकम्मी गायों से मिलकर खराब नहीं होगी। दूध की पैदावार भी बढ़ेगी। दूसरी अर्ज़ यह है कि दूसरे मुल्कों से अच्छी नसल की गाएं मंगवाई जावें और वह लोगों को कर्ज़ पर दी जावें जिन से गरीब लोग जो बेकार हैं उन को काम मिल सके। अच्छी नसल के सांड दूसरे मुल्कों से मंगवाए जाएं और breeding अच्छी होनी चाहिए।

**श्री कन्हैया लाल बुटैल (पालमपुर) :** स्पीकर साहिब, मौलवी जी ने यह प्रस्ताव पेश करके और आप ने इसकी मंजूरी दे कर हम पर बड़ा भारी उपकार किया है। मैं इस प्रस्ताव का बड़े ज़ोर से समर्थन करता हूँ। स्पीकर साहिब, भारत वर्ष में आदि काल से ले कर

[श्री कन्हैया लाल बुटल]

गऊ को माता के समान दर्जा दिया जाता है और इसको माता के समान समझा जाता रहा है और वास्तव में यह बात बिल्कुल ठीक है। लक्ष्मी को यानी माया को भी माता का रूप समझा जाता है क्योंकि इस से हमारे काम धंधे चलते हैं और पृथ्वी को भी जिस से अन्न उत्पन्न होता है और हमारे जीवन का पालन पोषण होता है उसको भी माता का ही रूप दिया जाता है। इसी तरह गऊ पर भी पुरुष मात्र का जन्म से लेकर मरण तक आधार रहता है। जिस वक्त बच्चा पैदा होता है और अगर माता का दूध दोषी होता है तो उस वक्त गऊ का ही दूध बच्चे को दिया जाता है या अगर माता का दूध कम हो तो फिर गऊ का ही दूध बच्चे का पालन करता है। जब आदमी बड़ा होता है तो फिर गऊ सेवा करती है, खेती बाड़ी के लिए उसे बैल देती है और पीने के लिए दूध घी देती है। जब मरने का समय आता है यानी जब प्राणी मरने लगता है तो फिर कहते हैं कि गऊ को लाओ और प्राणी के हाथ में गऊ की पूँछ दी जाती है फिर गऊ दान करवाया जाता है। तब वह सद्गति को प्राप्त होता है। हमारे शास्त्रों में लिखा है कि अगर मरण समय गऊ दान न करवाया जाए तो बैतरणी पार नहीं हो सकती है इसी लिए आदि काल से भारत वर्ष में गऊ को माता कहा जाता है और पूजा होती है। मैं चाहता हूँ कि सारे भारत वर्ष में ही गऊ की इज़्ज़त होनी चाहिए। और इस की ठीक ढंग से पालना होनी चाहिये। हम देखते हैं कि जो मुल्क इस का मान भी नहीं करते हैं वहां तो एक २ गऊ 100 पौंड तक दूध देती है मगर हमारे भारत वर्ष में बहुत कम देती है। खास तौर पर हमारे ज़िला कांगड़ा में तो जैसे लोग पिछड़े हुए हैं, वैसे ही गऊ भी बहुत पिछड़ी हुई है। वहां पर एक गाए दूध एक दो छटांक ही देती है।

जो गऊएं बचें, उन का माता के रूप में पालन करें। ऐसी गऊएं एक रुपया खा जाती हैं और उन की return -/2/- भी नहीं होती। ऐसी गऊओं का पालन अच्छी तरह से नहीं हो सकता और न ही कोई आदमी ऐसी गऊओं की सेवा करना मुनासिब समझता है जिन पर खर्च एक रुपया रोज़ाना हो और return केवल दो आने हो। इन हालात में मैं समझता हूँ कि हमारी गवर्नमैंण्ट पर भी यह ज़िम्मेदारी आयद हो जाती है कि वह ऐसी गऊओं का पालन करे। कोई भी सभ्य गवर्नमैण्ट यह बरदाश्त नहीं कर सकती कि पब्लिक पर इतना बोझ लादा जाए और इस मामले में उनकी मदद न की जाए। हमारी गवर्नमैण्ट लोगों को नहीं बताती कि उनका क्या फर्ज़ है और किस तरह गाए की नसल अच्छी बनाई जा सकती है और Denmark और Norway के बराबर बनाई जा सकती है। हर देश में पशुओं की अपनी संख्या है और हमारे पशुधन को नज़र अंदाज़ करना मैं समझता हूँ कि गवर्नमैंण्ट के लिए शोभा का कारण नहीं है। न तो गवर्नमैण्ट पब्लिक को यह बताती है कि उन का क्या फर्ज़ है और न ही अपना कर्त्तव्य पालन करती है। मिसाल के तौर पर मैं आप की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाता हूँ कि 1937 में जब चौधरी सर छोटू राम मिनिस्टर थे तो उन्हों ने पालमपुर Veterinary Department के लिए ज़मीन खरीद की, लेकिन वह अभी तक वैसी की वैसी पड़ी हुई है। उस पर कोई काम नहीं हुआ। पिछले साल Palampur Animal Husbandry Scheme के लिए काफी रकम मखसूस की गई थी लेकिन वह सारी खत्म हो गई है और एक भी गाये की संतान पैदा नहीं हुई। अगर कुछ रकम बजट में मखसूस की जाये और वह ज़ाया हो जाये

तो यह गवर्नमैण्ट के लिए शोभा वाली बात नहीं। जिन मकासद के लिए रुपये का बजट में provision किया जाता है वे रकूमात उन्हीं कामों के लिए खर्च की जानी चाहियें और गवर्नमैण्ट को इस की तरफ पूरा २ ध्यान देना चाहिये। गवर्नमैण्ट को पशुओं की नसल अच्छी बनाने की तरफ काफी ध्यान देना चाहिये जिस तरह पालमपुर के साथ सलूक हुआ है वह सरकार के लिए कोई शोभा की बात नहीं। जैसे कि मेरे माननीय मित्र ने मेवात के इलाके के लिए गोसदन की मांग की है मैं समझता हूँ कि पंजाब के कोने कोने में गोसदन बनने चाहियें। गोसदन बना कर अगर वहां कशीदगी न बढ़े तो बेशक उन्हें priority दी जाये। अलबत्ता मैं महसूस करता हूँ कि गोसदन पंजाब के कोने कोने में बनने चाहियें और गवर्नमैण्ट को इस तरफ सब से पहले कदम उठाना चाहिये ताकि गाय की नसल अच्छी पैदा हो और यहां पुराने ज़माने की तरह दूध की नदियां बहती नज़र आयें। इस लिए मैं आप के द्वारा गवर्नमैण्ट से प्रार्थना करूंगा कि वह इस समस्या की तरफ ज़्यादा ध्यान दे और गऊ पालन और गाय की नसल के सुधार को अपना फर्ज़ अवलीन समझते हुए इसे priority दे।

**श्री धर्म वीर वासिष्ठ (हसनपुर) :** अध्यक्ष महोदय, इस resolution पर जो बहस हो रही है उसे कुछ वक्त से बैठा मैं सुन रहा हूँ और ऐसा महसूस करता हूँ कि गाय और भैंस के फायदे discuss किये जा रहे हैं। मैं मौलवी साहिब को और मेवात के इलाके को इस बात पर बधाई देता हूँ कि उन्हों ने अपने आप को पेश किया इस बात के लिये कि उस इलाके को गऊ रक्षा के लिए अपनाया जाये। स्पीकर साहिब, मैं महसूस करता हूँ कि मौलवी साहिब ने जहां यह कदम उठाया है वहीं कुछ तंग नज़रिये और थोड़ी खुदगर्ज़ी से काम लिया है। उस के मुतअल्लिक अब कुछ कहा चाहता हूँ। उन्हें मालूम नहीं कि मेवात के सारे इलाके में भगवान कृष्ण की बंसी बजा करती थी। वह ठंडी हवाएं, वह लहरें जमुना की—गऊपाल उन का खुद नाम था। इस रकबा को delimit करने की ज़रूरत नहीं। भगवान कृष्ण खुद गोवर्धन, गोपाल और ग्वाले बन कर गऊ का पालन करते थे। उन के ऐन दरवाज़े के सामने बराबर में ऐसा इलाका हो और उसे वह नजरंदाज कर दें तो यह उन का तंग नज़रिया है। मैं एक बात और अर्ज़ करना चाहता हूँ कि इस resolution के अलफाज़ बहुत significant हैं—

> This Assembly recommends to the Government that with a view to improving the breed of the cows....

यह चाहते हैं कि इस इलाके को इस view से मुंतखिब किया जाये कि cow की breed बेहतर हो सके। अब मैं इसे examine करने के लिये आप के सामने दो तीन बातें पेश करता हूँ। भारत के विशेषज्ञों का कहना है कि जहां बारिश बहुत ज्यादा होती है जैसे बंगाल, बम्बई का कुछ इलाका और आसाम वहां के मवेशी कमज़ोर और नाकारा होते हैं। जहां बारिश कम होती है यानी पंजाब, सौराष्ट्र, मद्रास का थोड़ा सा इलाका वहां अच्छी quality के मवेशी होते हैं। अगर मौलवी साहिब का यह कहना है कि मेवात का इलाका पंजाब में ज़्यादा बढ़िया है और वहां अच्छे किस्म के मवेशी होते हैं तो मैं इस से इत्तफाक़ नहीं रखता। इस से ज़्यादा बेहतर मवेशी किसे पता नहीं कि हिसार, रोहतक, करनाल बल्कि और भी इलाके शायद हों वहाँ होते हैं। स्पीकर साहिब हिसार की गायें गुड़गांव और मेवात के

[श्री धर्म वीर वासिष्ठ]

इलाके की गऊओं की निस्बत ज्यादा दूध देती हैं और इन के दूध की मिकदार 18 सेर रोज़ाना होती है। यह गऊएं देहली और गुड़गांव के इलाके में आकर दूध कम देना शुरू कर देती हैं। हरयाना के मवेशियों के Bengal और Bihar chief importers हैं। लेकिन वहां के लोग ऐसे मवेशियों से पहली दफा तो काफी दूध ले लेते हैं मगर आहिस्ता २ उन का दूध कम होता चला जाता है। इस लिए यह सवाल कि breeding की जगह कौनसी हो और export की जगह कौन सी हो विशेषज्ञों पर छोड़ देना चाहिये। हिसार में Asia की सब से बड़ी Institutes, Veterinary College और मवेशियों की Dairy Farm हैं। वहां के लम्बे चौड़े मैदान और खुश्क आबोहवा मवेशियों के लिए बहुत मुफीद है। मैं आप के द्वारा कहना चाहता हूँ कि इस लिहाज से मेवात का रकबा हिसार के मुकाबले में कहीं पीछे है। एक और भी तरीका है नसल बढ़ाने का और वह है artificial insemination। इस से नसल improve हो सकती है। इसलिए उस इलाके को गऊ पाल का इलाका declare करना मुफीद होगा जहां breed बहुत अच्छी हो।

जहाँ की breed पहले ही बहुत अच्छी हो वहां पर artificial insemination की और आगे व्यवस्था की जानी चाहिये। जहां कुदरती तौर पर इस काम के लिये suitability हो अगर वहां पर यह सहूलतें मुहैया की जाएं तो बहुत मुफीद रहेगा। हिसार में पशुओं की breed भी अच्छी है। और वहां पर सरकार ने इस काम के लिये facilities भी मुहैया कर रखी हैं। मैं अपने साथी श्री समर सिंह जी से मुत्तफिक हूं कि करनाल में सरकार ने एक Institute भी खोल रखा है जहां पर ऐसी तालीम दी जाती है और वहां की breed भी अच्छी है। लेकिन मैं करनाल को हिसार से दूसरे नम्बर पर समझता हूं। यह ठीक है कि वृन्दाबन और गोकुल में किसी वक्त पशुओं की breed अच्छी होती होगी और वहां के ग्वाले भी अच्छे होते होंगे। गौएं भी वहां की बढ़िया होंगी उस समय, लेकिन आज वहां की पशुओं की breed हिसार से अच्छी नहीं है। जब हमने जनता का रुपया इस काम पर खर्च करना है तो हमें अपने इलाके के जज़्बे के तौर पर नहीं सोचना चाहिये। पैसा खर्च करने से पहले हमें यह सोचना चाहिये कि आया उस पैसे की return अच्छी हो सकती है या कि नहीं? मेरे एक साथी ने कहा है कि कांगड़ा में तो एक गाए दो दो छटांक दूध देती है। सवाल इस वक्त हमारे सामने यह है कि आया आला दर्जे की breed बनाने के लिये मेवात के इलाके की तजवीज़ को माना जाए या न माना जाए। मैं अर्ज़ करता हूं कि मुझे मौलवी साहिब से हमदर्दी है कि उन्हों ने मेवात के इलाके के लिये यह प्रस्ताव पेश किया है। कुछ साथियों ने यह भी कहा है कि उस area में गौ के साथ बेइन्साफी होती रही है और वह मुहब्बत नहीं रही उस के साथ। यह तो ज़ाहिर है इस से कि पहले मुख्य मन्त्री श्री सच्चर साहिब वहाँ गए थे और गाए के सम्बन्ध में आन्दोलन को समाप्त करने लिये उन्हों ने दोनों communities को इकट्ठा बैठा कर यह निर्णय किया कि वहां पर cow slaughter बिल्कुल बन्द किया जाए। उस समय उन के नुमाइंदे मौलवी साहिब भी वहीं पर मौजूद थे। मुझे खुशी है कि उन को इस काम में माकूल कामयाबी हुई है। लेकिन किसी जगह पर केवल cow slaughter बन्द कर देने से ही इस बात के लिये आला दर्जे की ground नहीं बन जाती कि वहां पर cow की breed भी आला हो गई है। इसलिये मैं समझता हूं कि यह सदन मौलवी साहिब की यह दरखास्त नहीं मान सकता और मैं भी नहीं मानता हूं। मेरा विचार तो यह है कि हरियाना प्रान्त में जहां पर गाए की आला दर्जे की breed पहले ही मौजूद है और उस के लिए facilities भी पहले से ही मौजूद हैं वहीं पर ही गाए की breed को और आला बनाने के

लिये सरकार को इकदाम करने चाहियें। चाहे वह इलाका छोटा है या बड़ा है, चाहे वह एक ज़िला है या डेढ़ ज़िला हैं उस सारे इलाके को cow की breed आला बनाने के लिये रख दिया जाए तो मुझे कोई एतराज़ नहीं है। लेकिन मेवात के इलाके को इस काम के लिये मखसूस करना मेरे ख्याल में मुनासिब नहीं है। मैं यह कहने के बाद मौलवी साहिब के Resolution की ताईद करने से मजबूर हूं। मैं यह कहना चाहता हूं कि इस की बजाए वह इलाका लिया जाए जहां आला दर्जे की breed पहले ही से मौजूद है। चाहे वह बेशक मेवात का इलाका ही हो। और अगर मौलवी साहिब यही चाहते हैं तो मैं अर्ज़ करूँगा कि मिनिस्टर साहिब उस इलाके में मवेशियों की आम हालत को देखने का इन्तज़ाम करवाएं। इस की research करवाएँ। इस में शक नहीं है कि वहां पर गाए की आम हालत गुड़गावां के कुछ हिस्सों मे कुछ कमज़ोर है और हमारे इलाके की गाए की हालत रोहतक और हिसार के कुछ इलाकों से कमज़ोर है। इस लिये हम ने इस में अपनी constituency का ख्याल नहीं रखना है हमें इस बात को State basis पर examine करना है। गाए, बैल और मवेशियों की breed को develop करने के लिये यह Resolution बहुत जरूरी है और मेरी पुरज़ोर दरखास्त है कि सरकार मौलवी साहिब के Resolution से फायदा उठाए और न केवल इस के तजवीज़ करदा इलाकों को ही इस काम के लिये मखसूस करे बल्कि सारे इलाकों का, जहां की breed उमदा है, बाकायदा तौर पर scientific survey करवाए और जहां पर गाए की नसल उमदा हो वहां पर इस की नसल को और आगे develop करने के लिये जरूरी और मुनासिब कदम उठाए।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ ਪੂਰਬੀ)** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਬਹਿਸ ਵਿਚ ਹਿੱਸਾ ਲੈਣ ਦਾ ਮੇਰਾ ਕੋਈ ਇਰਾਦਾ ਨਹੀਂ ਸੀ ਪਰ ਚੰਦ ਭਾਈਆਂ ਦੀਆਂ ਤਕਰੀਰਾਂ ਸੁਣ ਕੇ ਮੈਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਇਖਤਲਾਫ਼ ਪੈਦਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਕੁਝ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਹਿੰਦੂ ਸਮਾਜ ਵਿਚ ਗਊ ਨੂੰ ਬੜਾ ਉੱਚਾ ਰੁਤਬਾ ਹਾਸਲ ਹੈ। ਪਰ ਮੇਰਾ ਖ਼ਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦਾ ਕਾਰਨ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ religion ਦੀ conception ਇਹ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਚੀਜ਼ ਅਸੀਂ ਮੁਫ਼ੀਦ ਵੇਖੀ ਉਸ ਨੂੰ ਧਾਰਮਕ ਤੌਰ ਤੇ ਅਪਣਾਇਆ ਅਤੇ ਮਾਤਾ ਅਤੇ ਦੇਵਤਾ ਦਾ ਦਰਜਾ ਦੇ ਦਿੱਤਾ। ਪਰ ਸਹੀ ਤੌਰ ਤੇ ਉਸ ਦੀ ਬੁਨਿਆਦ ਉਸ ਵਸਤੂ ਦਾ ਮੁਫ਼ੀਦ ਹੋਣਾ ਸੀ। ਗਊ ਦੁੱਧ ਦਿੰਦੀ ਹੈ। ਉਸ ਦੇ ਦੁਧ ਵਿਚ ਬੜੀਆਂ ਖ਼ੂਬੀਆਂ ਹਨ। ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਉਸ ਦੇ ਵੱਛੇ ਬਲਦ ਬਣ ਕੇ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਕੰਮ ਆਉਂਦੇ ਹਨ। ਸਾਡਾ agricultural ਦੇਸ਼ ਹੈ, ਗਊ ਦੇ ਵੱਛੇ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਕੰਮ ਆਉਂਦੇ ਹਨ, ਗਊ ਦੁਧ ਦਿੰਦੀ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਬੜਾ ਮੁਫ਼ੀਦ ਸਾਬਤ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੋ ਗਿਆ ਕਿ ਗਊ ਨੂੰ ਮਾਤਾ ਬਣਾ ਕੇ ਉਸ ਦੀ ਪੂਜਾ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ। ਜਿਹੜੀ ਹਾਲਤ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਗਊਆਂ ਦੀ ਹੈ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਮੁਲਕਾਂ ਨਾਲੋਂ ਕਈ ਦਰਜੇ ਬਦਤਰ ਹੈ ਜਿਥੇ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਮਾਤਾ ਨਹੀਂ ਸਮਝਿਆ ਜਾਂਦਾ। ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਬੇਹਤਰ ਬਨਾਉਣਾ ਸਾਡੇ ਹਰ ਦੇਸ਼ ਵਾਸੀ ਦਾ ਫ਼ਰਜ਼ ਹੈ। ਇਹ ਫ਼ਰਜ਼ ਸਾਡੀ ਆਪਣੀ State ਤਕ ਹੀ ਮਹਿਦੂਦ ਨਹੀਂ ਰਹਿੰਦਾ ਬਲਕਿ ਇਹ All India ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੈ। ਕਿਉਂਜੋ ਫ਼ਰਜ਼ ਕਰੋ ਕਿ ਜੇਕਰ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਗਊ ਕਸ਼ੀ ਬੰਦ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਯੂ. ਪੀ. ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਬੰਦ ਹੁੰਦੀ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਸ ਦਾ ਕੋਈ ਫ਼ਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ। ਅਜਕਲ ਵੀ ਸਾਡੀਆਂ ਮੰਡੀਆਂ ਵਿਚੋਂ ਚੰਗੀ ਤੋਂ ਚੰਗੀ ਗਊ ਖ਼ਰੀਦ ਕੇ ਬਿਹਾਰ, ਬੰਬਈ ਅਤੇ ਬੰਗਾਲ ਵਿਚ ਲਿਜਾਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਕ ਸੂਆ ਪੀ ਕੇ ਉਸ ਨੂੰ ਜ਼ਿਬਹ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਸਮੁਚੇ ਤੌਰ ਤੇ All India basis ਤੇ settle ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਇਸ ਮਸਲੇ ਨਾਲ ਦੇਸ਼ ਦੀ economy ਦਾ ਵੀ ਬੜਾ ਡੂੰਘਾ ਸਬੰਧ ਹੈ ਮੈਂ ਮੌਲਵੀ ਸਾਹਿਬ ਦੇ Resolution ਦੀ ਪ੍ਰੋੜ੍ਹਤਾ ਕਰਨ ਲਈ ਖੜਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ।

(d) if the answers to parts (a), (b) and (c) above are in the affirmative, the reasons therefor ?

**Sardar Gurbachan Singh Bajwa :** (a) Yes.

(b) This is not totally correct. Initially she was headquartered at Simla to enable her to consult the Chief Justice and the Judges regarding designing of the High Court Building. After the move of the High Court to Chandigarh in January, 1955, her headquarters were continued at Simla as her husband was serving there. Mr. Chowdhury's office could not be shifted to Chandigarh for want of accommodation and, therefore, on the request of Mrs. Chowdhury Government agreed to allow her to serve at Simla.

(c) No. It was only in some cases that the tours of Mrs. Chowdhury to Chandigarh synchronised with those of her husband. All the journeys performed by Mrs. Chowdhury were in public interest.

(d) As explained against (b) above.

**पंडित श्री राम शर्मा** : क्या मिनिस्टर साहिब बतायेंगे कि Mrs. Chowdhury का husband भी इसी महकमे में है ?

**ਮੰਤ੍ਰੀ** : Mrs. Chowdhury, Capital ਦੀ Architect ਹੈ ਤੇ Mr. Chowdhury, B. and R. ਵਿਚ Architect ਹੈ ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : क्या यह दरुसत है कि Mrs. Chowdhury को यहां मकान मिलने की मुश्किल है कि उसे शिमले में रखा जा रहा है या कोई और वजह है ?

**ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੀ ਪਾਲਿਸੀ ਹੈ ਕਿ ਆਮ ਤੌਰ ਤੇ wife ਤੇ husband ਨੂੰ ਇਕੱਠਾ ਰਖਿਆ ਜਾਏ ।

---

**Mr. Speaker :** Now the Secretary will make some announcement

## ANNOUNCEMENT BY SECRETARY REGARDING CERTAIN BILLS.

**Secretary :** Under Rule 2 of the Punjab State Legislature (Communications) Rules, 1952, I have to inform the House that the Punjab Excise (Amendment) Bill of 1956 and the Punjab Village Common Lands (Regulation) (Amendment) Bill of 1956, passed by the Punjab Legislative Council on the 5th April, 1956, have been received.

I also lay a copy each of the above Bills on the Table of the Assembly.

---

## SITTING OF THE ASSEMBLY ON TUESDAY THE 10TH APRIL, 1956

10 a. m.

**Chief Minister** (Sardar Partap Singh Kairon) : Sir, I beg to move —

> That the Assembly at its rising this day shall stand adjourned till 11-0 a.m. on Tuesday, the 10th April, 1956, and adjourn on that day at 7-30 p.m., without question put.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

> That the Assembly at its rising this day shall stand adjourned till 11-0 a.m. on Tuesday, the 10th April, 1956, and adjourn on that day at 7-30 p.m., without question put.

**पंडित श्री राम शर्मा** : क्या मैं दरियाफ्त कर सकता हूं कि जब आम तौर पर असेम्बली का इजलास दो बजे शुरू होता है तो इस time को बदल कर उस रोज़ 11 बजे शुरू करने का विचार क्यों किया गया है ?

**अध्यक्ष महोदय** : जो काम पहले 9 तारीख के लिये रखा गया था उसे और 10 तारीख का काम भी उसी रोज़ खत्म करने का विचार है । ( It is intended to finish the business of the 10th as well as the business which was originally fixed for the 9th April, 1956 on that day.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं तजवीज़ पेश करता हूं कि अगर गवर्नमेण्ट को 11 बजे का time खास suit करता है तो इस में हमें दिक्कत पेश आयेगी क्योंकि बस यहां एक बजे पहुंचती है । अगर दो बजे असेम्बली का इजलास शुरू किया जाये तो मेम्बर साहिबान को convenience रहेगी ।

स्पीकर साहिब, मेम्बर साहिबान ने बाहर से आना होता है इसलिये 11 बजे का वक्त बहुत early रहेगा और वे नहीं पहुंच सकेंगे । अगर मुनासिब हो तो हाऊस का समय 2 बजे बाद दोपहर से रात के 10 बजे तक कर दिया जाए ।

**मुख्य मंत्री** : मुझे कोई एतराज नहीं है । लेकिन अगर आप Staff के लिये charitable view लेना चाहते हैं तो 11 से 7½ शाम ठीक है ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : मेम्बरों के लिये भी तो charitable view लेना चाहिये ।

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Assembly at its rising this day shall stand adjourned till 11.0 a.m. on Tuesday, the 10th April, 1956 and adjourn on that day at 7.30 p.m. without question put.

(*After ascertaining the votes of the House by voices, Mr. Speaker said "I think the Ayes have it". This opinion was challenged and division was claimed. The bells were then rung.*)

**Chief Minister** : I suggested these timings keeping in view the convenience of the Staff.

**Mr. Speaker**: If these timings are not convenient to the Members, as has been stated by Pandit Shri Ram Sharma, I would suggest that the House may meet at 2 p.m. as usual and continue till 10 p.m.

**Chief Minister** : I have no objection, if the House so wishes.

**Mr. Speaker** : The Chief Minister has agreed to my suggestion that the Assembly should meet at 2 p.m. and adjourn at 10-00 p.m. on Tuesday, the 10th April, 1956. I have amended the motion accordingly and will put the same to the vote of the House.

Question is—

That the Assembly at its rising this day shall stand adjourned till 2-00 p.m. on Tuesday, the 10th April, 1956 and adjourn on that day at 10-00 p.m. without question put.

*The motion was carried unanimously.*

## BILLS (INTRODUCED)

### THE PUNJAB GRAM PANCHAYAT (AMENDMENT) BILL, 1956.

**Chief Minister** (Sardar Partap Singh Kairon) : Sir, I beg to move for leave to introduce the Punjab Gram Panchayat (Amendment) Bill.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That leave be granted to introduce the Punjab Gram Panchayat (Amendment) Bill.

**Mr. Speaker :** Question is—

That leave be granted to introduce the Punjab Gram Panchayat (Amendment) Bill.

*The motion was carried.*

**Chief Minister** : Sir, I introduce the Punjab Gram Panchayat (Amendment) Bill.

### THE PUNJAB PROFESSIONS, TRADES, CALLINGS AND EMPLOYMENTS TAXATION BILL, 1956.

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move for leave to introduce the Punjab Professions, Trades, Callings and Employments Taxation Bill.

**Shri Ram Kishan :** Sir , it is not on the Agenda.

**Pandit Shri Ram Sharma :** Yes, it is not on the Agenda.

**Minister for Finance :** Please see the addendum to the List of Business. It is included therein.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That leave be granted to introduce the Punjab Professions, Trades, Callings and Employments Taxation Bill.

**Mr. Speaker :** Question is—

That leave be granted to introduce the Punjab Professions, Trades, Callings and Employments Taxation Bill.

*The motion was carried.*

**Minister for Finance :** Sir, I introduce the Punjab Professions, Trades, Callings and Employments Taxation Bill.

## BILL(s)

## THE PUNJAB PROHIBITION OF COW SLAUGHTER BILL, 1955.

**Chief Minister** (Sardar Partap Singh Kairon) : Sir, I beg to introduce the Punjab Prohibition of Cow Slaughter Bill.

**Chief Minister :** Sir, I beg to move—

That the Punjab Prohibition of Cow Slaughter Bill be taken into consideration at once.

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਐਸਾ ਬਿਲ ਹੈ ਜਿਸ ਉਪਰ ਮੈਂ ਘਟ ਤੋਂ ਘਟ ਬੋਲਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਅਸੀਂ unanimously ਪਾਸ ਕਰੀਏ । ਅਸੀਂ ਸਾਰੇ ਇਸ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਆਰਥਿਕ ਨੁਕਤਾ ਨਿਗਾਹ ਤੋਂ ਸਮਝਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਖੁਸ਼ਹਾਲੀ ਅਤੇ ਤਰੱਕੀ ਇਸ ਉਪਰ depend ਕਰਦੀ ਹੈ । ਕੇਵਲ ਐਨਾ ਹੀ ਕਹਿ ਕੇ ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਹਾਊਸ ਦੀ consideration ਵਾਸਤੇ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That the Punjab Prohibition of Cow Slaughter Bill be taken into consideration at once.

**श्री राम किशन** (जालन्धर शहर, उत्तर-पश्चिम) : स्पीकर महोदय, यह बिल जो सरदार प्रताप सिंह जी हमारे मुख्य मंत्री साहिब ने पेश किया है मैं इस पर उन को मुबारिकबाद पेश करता हूं। हमारे देश के Constitution की धारा 48 के मुताबिक जिस Principle को माना गया था उसी के अनुसार यह बिल हमारे हाऊस के सामने आया है। इस से पहले हमारे देश में, मध्य-प्रदेश, यू. पी., मध्य भारत, मैसूर, राजस्थान, भोपाल, पैप्सू, त्रिपुरा और मनीपुर, 10 स्टेटों में यह कानून पास हो चुका है। अब ग्यारहवीं स्टेट हमारी है जिस में यह कानून की शकल इख्तियार कर रहा है। जहां तक हमारे देश की cattle wealth का ताल्लुक है यह सारे संसार के अन्दर नौवें दर्जे पर है। हमारे देश में कुल 48 million गाएं हैं। उन में से 28 million गाएं ऐसी हैं जिन को dry कहा जाता है। बाकी 2 करोड़ गऊओं के करीब ऐसी हैं जिन को दूध देने वाली कहा जाता है। 2.80 लाख के करीब dry कहलाती हैं। अगर हम अपने देश को तीन भागों में विभक्त करें तो जहां तक South और Central India का सम्बन्ध है वहां अगर 100 गाएं दूध देने वाली हैं तो 200 ऐसी हैं जो दूध नहीं देतीं। काठियावाड़ से लेकर काश्मीर तक का जो रिजन है जिस में पंजाब का राज्य भी आता है और राजस्थान भी शामिल है इस इलाका में 100 गऊओं के पीछे तकरीबन 70 गाएं dry और useless हैं। इसी प्रकार U.P. में हर 100 गऊओं के पीछे 150 गाएं dry हैं। सोचने की बात यह है कि हम किस प्रकार अपने देश और विशेष कर अपने पंजाब राज्य की गऊओं का दूध बढ़ा सकते हैं।

स्पीकर महोदय, जहां तक हमारे देश का ताल्लुक है अगर हम तादाद के लिहाज़ से देखें तो हिन्दुस्तान में दुनिया के बड़े २ देशों के मुकाबला में cattle की तादाद सब से ज्यादा है। लेकिन जहां तक yield और quality का ताल्लुक है हम उन से

बहुत पीछे रह जाते हैं। हमारे देश के अन्दर cattle wealth और agriculture की investigation करने के लिये बड़े २ कमीशन बैठे, जैसे Royal Commission of India for Agriculture, Expert Cattle Committee वग़ैरह, वग़ैरह। 1951 के census से पता चलता है कि जहां तक value of milk production का ताल्लुक है वहां हिन्दुस्तान U.S.A. से दूसरे नम्बर पर है। Great Britain इस से चार गुना ज्यादा दूध पैदा करता है, डैनमार्क पांच गुना, आस्ट्रेलिया ६ गुना और न्यूज़ीलैंड सात गुना। लेकिन जहां तक population की needs को पूरा करने का ताल्लुक है वहां हालत यह है कि सभी देशों के मुकाबले में हिन्दुस्तान सब से पीछे है। बैलजियम, डैनमार्क, नीदरलैंड, स्विटज़रलैंड बगैरह बड़े २ मुल्कों में हिन्दुस्तान के मुकाबले में बहुत ज़्यादा दूध होता है। अगर आप आदादोशुमार को देखें तो पता चलता है कि दूध की per annum average yield बैलजियम में 362 गैलन, डैनमार्क में 387 गैलन, नीदरलैंड में 373 गैलन, स्वीडन में 326 गैलन, स्विटज़रलैंड में 380 गैलन और फिनलैंड में 344 गैलन है। लेकिन हिन्दुस्तान की yield क्या है ? सिर्फ़ 30 गैलन । हमें इस yield को बढ़ाना है।

जहां तक पंजाब राज्य का ताल्लुक है, स्पीकर महोदय, जो Royal Commission और Expert Cattle Committee बैठी थी, उन्होंने अपनी रिपोर्ट में बताया था कि पंजाब में सब से ज़्यादा गोपाल इलाका हरियाना कहा जा सकता है। लेकिन उस के मुतअल्लिक भी उन्होंने लिखा कि war से पहले इस इलाके की सारी गऊओं में से ⅓ का दूध सिर्फ़ एक पौंड average था। बाकी की 58 प्रतिशत का एक से दो पौंड और बाकी का चार पौंड से कम था।

**अध्यक्ष महोदय** : इस पर आगे ही काफ़ी बहस हो चुकी है। मौलवी साहिब के resolution पर इस बात का काफी चर्चा किया गया था। इस लिये अब आप हाऊस का ज़्यादा टाइम न लें। [This matter has already been discussed at great length. Much had been said on it when Maulvi Sahib's resolution was discussed. I would, therefore, request the hon. Member not to take much time of the House on this matter.]

**श्री राम किशन** : हमारे पंजाब राज्य में यह जो बिल बनने जा रहा है यह एक निहायत ही मुबारिक कदम है। ज़रूरत इस बात की है कि जहां दूध की yield ज़्यादा हो वहां इस की nutritive value भी अच्छी रहे। हम चाहते हैं कि देश के अन्दर दूध की नहरें चलें। स्पीकर महोदय, जहां हम दूध की yield को ज़्यादा करना चाहते हैं वहां इस सम्बन्ध में village schemes आ रही हैं और गोसदन बनने जा रहे हैं। वहां आप की विसातत से मैं चीफ़ मिनिस्टर साहिब की खिदमत में अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो Cattle Commission और Royal Commission की रिपोर्टें हैं उन के मुताबिक हमें जहां milk consumption को पूरा करना है वहां हमें गाय, बैल और oxen को protect भी करना है। हमारा देश कृषि-

[श्री राम किशन]

प्रधान देश है। लेकिन जहां तक यहां के बैल का ताल्लुक है, जहां डैनमार्क में जो काम एक बैल से लिया जाता है उस को करने के लिये हिन्दुस्तान के २२ बैल चाहिएं। इसी तरह मिस्र के एक बैल के लिये हिन्दुस्तान के २० बैल चाहिएं। इस लिये cattle wealth की protection की निहायत ज़रूरत है। मुझे पूर्ण विश्वास है हमारी पंजाब गवर्नमेंण्ट ज़रूर इस तरफ़ ध्यान देगी। इस तरह हम अपने पंजाब के cattle को दूसरे मुल्कों के मुकाबले में काफ़ी आगे ले जा सकते हैं।

**पंडित श्री राम शर्मा** (सोनीपत) : स्पीकर साहिब, यह बहुत ही अच्छा और मुबारिक बिल है। मगर यह इतनी देर से लाया गया है कि जिस से गवर्नमेंट को जो credit मिलना था वह नहीं मिल सकता और वह grace भी इस के लाने में नहीं रही। हमारे मुल्क को आज़ाद हुए आठ नौ साल हो चुके हैं। हमारा नया Constitution भी 1950 के आखिर में मुकम्मल हो गया था। जैसा कि इस बिल की Statement of Objects and Reasons में लिखा हुआ है हमारे Constitution में दर्ज है कि :—

> "Constitution of India enjoins on the State Government to organise agriculture and animal husbandry on modern and scientific lines and in particular to take steps for preserving and improving the breeds and prohibiting the slaughter of cow and its progeny."

बावजूद इस बात के कि हमारे विधान में इस बात का प्रबन्ध किया हुआ है कि गाय की नसल को अच्छा बनाया जाए और गोहत्या बन्द की जाए इतने सालों का वकफ़ा यूं ही गुज़ार दिया गया। लेकिन फिर भी शुक्र है कि हमारी स्टेट की सरकार को इस बात का ध्यान आया कि Constitution की हिदायात पर अमल होना चाहिए। यह एक खुशी की बात है। मैं समझता हूं कि आइन्दा के लिये अगर अच्छे कामों को करने में गवर्नमेंण्ट जल्दी से कदम उठाए और बग़ैर चूं चड़ाक के काम करे तो कितना अच्छा हो। इधर या उधर आने से कोई फ़र्क नहीं पड़ता। यह तो तब होता है जब मिनिस्टरों के दिल और दिमाग में तबदीली आए। तब तो बहुत कुछ हो सकता है।

**मुख्य मंत्री** : आप के आने से हो जाएगा।

**पंडित श्री राम शर्मा** : फिर भी मैं इस बात पर खुश हूं और गो मेरी आदत नहीं है लेकिन फिर भी मैं इस कदम के उठाने पर गवर्नमेंण्ट को मुबारिकबाद देता हूं (*Hear, hear*) कि यह एक बहुत अच्छा बिल पेश किया गया है। लेकिन मैं यह ज़रूर कहना चाहता हूं कि जब आईन में provided बातों को implement करने में इतने साल लग गये हैं तो उस हिसाब से हमारे और opposition के सुझावों को अमल में लाने के लिये तो सदियां लग जाएंगी। (हंसी)। यह खुशी की बात है कि हमारी State भी आज वह काम कर रही है जो दूसरी स्टेट्स में बहुत पहले से किया गया है। मगर मैं समझता हूं कि इस का मकसद तभी पूरा हो सकता है जब गवर्नमेंण्ट अपने तौर पर गाय और उस की नसल की export बन्द करे। यह न हो कि यहां तो कानून पास हो जाए और उधर गाय और बछड़े बाहर ले जाकर दूसरे सूबों में मारे जाएं क्योंकि हमारी बद-किस्मती से आज़ाद हिन्दुस्तान के अन्दर ऐसी बहुत सी जगहें हैं जहां गो-हत्या बहुत बड़ी

तादाद में होती है। इस लिये मैं समझता हूं कि इस बिल का मनशा और मकसद पूरा तब होगा जब इस के साथ ही गवर्नमेंट उन को protect करे और कोई ऐक्ट बनाए जिस से यहां से cattle का बाहर ले जाना ममनूह करार दिया जाए। पिछले चार पांच सालों से यह मामला हमेशा हमारे सामने रहा है। कई बार इस बारे में सवालात किये गये लेकिन गवर्नमेण्ट की तरफ से टालमटोल होता रहा। यह मामला एक से ज़्यादा मर्तबा हाऊस में उठाया गया लेकिन हर दफ़े उसे टाल दिया गया—कुछ इरादे से टाला जाता रहा और कुछ controversy के कारण ।

मेवात में इस बात की शिकायत थी और फिरोज़पुर से भी इस बात की शिकायत आई थी। उस की तहकीकात भी कराई गई थी। जिस का नतीजा यह हुआ कि कुछ बदमज़गी बढ़ी। अब वह बदमज़गी इस बिल के पास हो जाने से दूर हो जाएगी और हो भी जानी चाहिए। पंजाब में वैसे तो यह मामला इतने वसीह पैमाने पर था ही नहीं जितना कि कुछ दूसरे सूबों में है क्योंकि सूबे की तक्सीम के बाद आबादी के आने जाने से कुछ ऐसी position हो गई हुई है कि गोहत्या का यहां कोई बड़ा खतरा नहीं हो सकता। लेकिन इस बारे में जो कुछ शिकायतें थीं उन के बारे में पिछली मिनिस्टरी ने डिप्टी कमिश्नरों को हिदायतें जारी की थीं कि पिछले सम्बन्धित laws की मदद से उन की रोक थाम की जाए लेकिन इसी असना में all India गौ-रक्षा की जो जमात बनी हुई है उस ने गवर्नमेंट पर इलज़ाम लगाए और लोगों को इसके खिलाफ़ उकसाना शुरू किया कि यहां गोहत्या हो रही है और तुम्हारी गवर्नमेंट इतनी callous है। उस के नतीजे के तौर पर यह बिल लाया जा रहा है। मुझे अब खुशी है कि यह बिल अब हमारे सामने आ गया है। यह जो गौ-हत्या को बन्द करने का सवाल है इस के दो पहलू हैं। एक तो यह है कि हमारा देश और हमारा सूबा दोनों बड़े कृषि प्रधान हैं और हमारे सूबे के लोगों का विशेष कर गुज़ारा भी कृषि से होता है। गाय बैल पैदा करती है और बैल खेती के लिये सब से मज़बूत जानवर है। इस के साथ ही साथ यह बात भी है कि आखिर इस मुल्क की एक बड़ी भारी आबादी की proportion ऐसी है जिस के गोवध के खिलाफ अपने धार्मिक जज़बात भी हैं और वह भी practical दुनिया और अमली सूरत में नज़र-अन्दाज़ नहीं किये जा सकते। खैर यह एक Secular State है। लेकिन ख्याल ऐसा होना चाहिए जिस से मुल्क का भला हो और साथ ही लोगों के जज़बात की कदर हो जाए। यह कोई नुकसान वाली बात नहीं है बल्कि फायदे की बात है। इस बिल में जितनी भी provisions की गई हैं इन से बिल का मकसद पूरा हो जाएगा और पंजाब के लोगों की जो बड़ी भारी ख्वाहिश थी वह भी इस से पूरी हो रही है। इस चीज़ पर वाक़ई ही, जैसा कि चीफ़ मिनिस्टर साहिब ने कहा है, ज़्यादा बहस मुबाहसा करने की जरूरत नहीं है और यह बड़ा अच्छा बिल है और मैं उम्मीद करता हूं कि हाऊस इसे सिर्फ इतफ़ाक राए से ही नहीं बल्कि बड़ी खुशी और जोश के साथ पास कर देगा।

**श्री देव राज सेठी** (रोहतक शहर) : अध्यक्ष महोदय, पंजाब के पहले Acts के तहत गौहत्या को रोकने की जो कोशिश की जा रही थी वह वास्तव में मुख्तलिफ पहलुओं से

[श्री देव राज सेठी]

नाकाफ़ी थी और इसी लिए हमें इस बात की ज़रूरत महसूस हुई। जैसा कि देश के अन्य प्रान्तों और प्रदेशों में इस किस्म के बिल आए यहां भी यह आज introduce हुआ है। इस के लिये पंजाब के कोने कोने से और इस ऐवान के हर मेम्बर की तरफ से 'मुबारिक कदम है' का लफ्ज़ और जुमला निकल रहा है। हाऊस के मुअज़िज़ मैम्बरान अच्छी प्रकार जानते हैं कि इस किस्म का बिल पहले न लाये जाने की वजह से कई political parties ने नाजायज़ फायदा उठाया था। लेकिन हकीकत यह है जैसा कि भारतवर्ष के Home Minister ने कहा था 'Cow knows no politics' गौ माता के लिए, जिसे सारा हिन्दुस्तान माता कह कर पुकारता है राजनीति कोई चीज़ नहीं है। लेकिन कुछ छोकरा पलटन ने या कई नौजवानों ने मुल्क के लोगों के जज़बात गौहत्या के नाम पर उभारने की कोशिश की थी तो उन की ऐसा करने की गर्ज़ political थी। उन्होंने लोगों से वोट बटोरने की खातिर उन के ख्यालात को और जज़बात को उकसाने की कोशिश की थी। यह गलत बात है कि हकूमत को ऐसा legislation पहले लाना चाहिए था क्योंकि यहां वाक्ययात और हालात जो पहले रहे थे उन्हें देख कर यही कहा जा सकता है कि यह none too late है। हकूमत अब जो यह बिल लाई है, इस की अहमियत के बारे में जैसा कि पहले कहा जा चुका है, हिंदुस्तान की संस्कृति के साथ इस का गहरा सम्बन्ध है। हमारे राष्ट्रपिता ने जहां और कई शानदार काम हिन्दुस्तान की संस्कृति के प्रति किये वहां उन्होंने गौ को गौमाता कह कर sacred माना। वह इस की अहमियत इक्तसादी तौर पर और सांस्कृतिक तौर पर बहुत ज्यादा समझते थे और वह इसे मनुष्य के और प्राणीमात्र के लिये connecting link के तौर पर मानते थे। लेकिन उन लोगों की भावना की हकीकत कुछ और थी जो लोगों को गौ-रक्षा के लिए जहां कहते थे, हमारे पंजाब की कांग्रेस पार्टी को बल्कि हमारे देश के नेता पण्डित जवाहर लाल जी को गालियां, कानूनी तौर पर गौ की रक्षा न करने के लिये, देते थे। उन का जो अपना अमल इस बारे में था वह यह था कि वह खुद calf leather के जूते पहनते थे, गाय का दूध नहीं पीते थे बल्कि भैंस का दूध पीना पसन्द करते थे। जो कुछ वह कहते थे अमल उस के उलट करते थे। इस तरह से वह गौ की रक्षा नहीं कर सकते थे। अब इस कानून के बन जाने से गौ की रक्षा होगी, इस की संतति की उन्नति होगी। लेकिन इस के साथ ही इस बिल के पास करने वालों पर और जितनी जनता है उस की ज़िम्मेदारी बढ़ जाती है कि वह यह अपना कर्त्तव्य समझें कि उन्होंने सिर्फ गाय का दूध ही पीना है, उस के दूध को बढ़ाना है और गाय की संतति को बढ़ाना है। यह हम ने official और unofficial तौर पर करना है। आप ज़रा देखें U.S.A. में गाय को sacred नहीं माना जाता लेकिन उन की सदा यह कोशिश है कि गाय के दूध को बढ़ाया जाए। अमेरिका में कम से कम एक सेर गाय का खालिस दूध फी कस रोज़ इस्तेमाल करता है। भैंस सिर्फ हिन्दुस्तान में है और यूरोप में कहीं नहीं पाई जाती और मैं तो कहूंगा कि हमारे पंजाब वालों की तो गौ माता की बजाय भैंस माता होती है। यूरोप में खालिस गाय का दूध पीते हैं, वहां गायें बहुत मिकदार में दूध देती हैं और वह उन्हें ऐसा अनाज डालते हैं

जिस से उन का दूध बढ़ता भी है और बढ़िया भी हो जाता है। इस लिये यहां भी यह बिल ला कर हमारा काम खत्म नहीं हो जाता। यह अभी पहली stage है। यह इख्तताम नहीं है, यह आग़ाज़ है।

मैं इस बिल के लाने के लिये अपने मंत्रिमंडल को हार्दिक बधाई देता हूं।

**श्री रला राम** (मुकेरियां) : अध्यक्ष महोदय, गौहत्या बन्द करने के लिये आज हमारे मंत्रिमंडल ने यह बिल इस सदन के सामने पेश किया है, इस पर मैं अपने मंत्रिमंडल को हार्दिक बधाई देता हूं। यह विधेयक हमारे विधान के अनुकूल है। विधान के अन्दर जहां उस में उद्देश्य लिखें हैं वहां यह भी लिखा है कि यह हरेक सरकार का परम कर्त्तव्य है कि वह गौहत्या को बन्द कराए ताकि गाय जो हमारे आर्थिक ढांचे की नींव है उस की वृद्धि हो। इस के लिये यह जो अब कदम उठाया गया है यह विधान की एक बड़ी आवश्यकता को पूरा करता है और इस के लिये मैं अपने मंत्रिमण्डल को हार्दिक बधाई देता हूं। यहां यह कहा गया है कि यह बिल देर से लाया गया है। यह ठीक है कि हमारे विधान को पास हुए लगभग चार साल से अधिक हुए जाते हैं लेकिन फिर भी विचार करने के बाद इस समय इसे ला कर मैं समझता हूं कि हमारे मंत्रिमण्डल ने इस की रक्षा में विशेष सेवा की है। इस का उद्देश्य यह तो है ही कि क्योंकि गऊ के लिये आदर भाव है, पूजा भाव है तो इस भाव का भी आदर किया जाए। मगर इस भाव से भी बढ़ कर जो भाव है वह हमारे देश की economy का है कि वह वृद्धि करे। इस भाव के साथ गऊ का विशेष सम्बन्ध है। हमारे बैलों पर ग्रामीण जीवन चलता है। इसलिये इस ओर विशेष ध्यान दिया जाए। यह ठीक है कि कानूनी लिहाज़ से गोवध बन्द होना चाहिए मगर गोवध को बिल्कुल रोकने के लिये यह आवश्यक है कि गऊओं की quality, breed को बेहतर बनाया जाए। यह इस बिल के उद्देश्यों में दर्ज है। तो जो हमारा मनशा है वह यही है कि State को उन्नति की ओर ले जाएं, गऊओं की नसल में वृद्धि हो, उन के दूध की मात्रा बढ़े ताकि सही मानों में गऊ की रक्षा हो सके। इन शब्दों के साथ, अध्यक्ष महोदय, मैं मंत्रिमण्डल को हार्दिक बधाई देता हूं।

**श्री श्री चन्द** (बहादुरगढ़) : साहिबे सदर, आज का ही दिन ऐसा है कि House के तमाम मेम्बरान ने गवर्नमेण्ट को मुबारिकबाद पेश की है कि उन्होंने बड़ी समझदारी का कानून पेश किया है। इस बिल को पढ़ने के बाद कोई शुबह नहीं रह जाता कि पंजाब में गोवध बन्द हो जाएगा। मगर इस के साथ २ मैं यह भी कहूंगा कि जो गऊओं की तादाद बढ़ेगी तो उन के लिये चारे का भी इन्तज़ाम करना है। अगर हम ने गऊओं के चारे का इन्तज़ाम न किया तो उन्हें भूखा मारना उन पर ज़ुल्म होगा। लोगों को गऊ रखने का शौक तो है मगर जितनी गऊओं की हत्या उन्हें चारा न देने से होती है उतनी शायद ही और किसी तरह होती हो। मैं ने गायें काग़ज़ खाती देखी हैं, यहां तक कि गोबर खाती देखी हैं। इसलिये उन के लिये चारे का इन्तज़ाम करना ज़रूरी है। इस के साथ २ गऊओं की नसल को भी बेहतर बनाया जाए। लोग गऊ को महज़ इसलिये न रखें कि वह माता है बल्कि इसलिये कि उन को उस से फायदा भी हो। आज यहां की गायें बकरी जितनी तो बड़ी हैं और बकरी

**[श्री श्री चन्द]**

जितना ही दूध भी देती हैं। इस तरह गऊओं की तादाद तो बहुत बढ़ जाएगी मगर economically कोई फायदा न होगा और उन की देखभाल भी न हो सकेगी। इसलिये मैं गवर्नमेंट से खास तौर पर दरखास्त करता हूं कि जहां यह काम किया है वहां वह यह भी इन्तज़ाम करे कि नसल बढ़िया बने और चरागाहें बनाई जाएं जहां काफी घास हो।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब, मैं ने जो ख्याल दिया था वह काफी हद तक दुरुस्त दिखाई देता है। मैं ने कहा था कि नई बोतलों में पुरानी शराब नहीं है और मुझे खुशी है कि चीफ मिनिस्टर साहिब ने एक दलेराना कदम उठाया है और एक मामला जो कई साल से चला आ रहा था उस में उन्हों ने फैसलाकुन बात की है। मैं कैबिनेट को बधाई देता हूं लेकिन मेरे दिल में एक बात आती है जिसे शायद यह कहें कि मैं ने एक नई ही बात कही है। मैं चीफ मिनिस्टर साहिब को उन मुट्ठी भर आदमियों में से समझता हूं जिन पर मज़हबी ख्यालात का कोई असर नहीं होता। मैं यह भी समझता हूं कि वह फराखदिली से इकौनिमी को सम्भालना भी जानते हैं और वह इतने सैकुलर हैं कि खुद सैकुलरिज़म को शर्म आ जाए। मगर मैं कैबिनेट को तो बधाई देता हूं मगर उन को नहीं। वह चाहे खफा हों या हसें मगर रीज़न यह, जिस तरह कि मैं ने कल भी कहा था, कि अब तो पंजाब में गऊकशी का सवाल ही पैदा नहीं होता। मुट्ठी भर तो लोग हैं जिन को आप ने रखा। मैं चाहता था कि उन थोड़े से लोगों को जो मज़हबन गाय को माता नहीं मानते उन को हम समझाते कि भारत का हित, इत्तहाद का हित इस बात में है कि वह कोई गलत कदम न उठाएं जिस से आपस में रंजिश हो, तफरका बढ़े मगर अफसोस है कि मेरा प्रस्ताव फेल हो गया। मैं ने श्री राम किशन जी की तकरीर सुनी, सेठी जी की तकरीर सुनी। उन्होंने बड़ी २ मिसालें दीं, कहीं डैनमार्क का ज़िक्र और कहीं किसी और मुल्क का हवाला दिया कि इन मुल्कों में गायें इतना दूध देती हैं। मुझे इस बिल में तो दूध नज़र नहीं आता, कोई ऐसी चीज़ नज़र नहीं आती कि गाय की हिफाज़त की जाए। मैं सरदार प्रताप सिंह जी को इस बात की तो मुबारिकबाद देता हूं कि उन्होंने एक दलेराना कदम उठाया। मैं इसे नामुनासिब कदम नहीं कहता और न ही यह कहता हूं कि यह अब क्यों कदम उठाया गया है। स्टेट में एक ऐसी फिज़ा रही है और आज भी है कि जिस में हम ने पागलपन का सबूत दिया। उस वक्त जब यूनाइटिड पंजाब था तो कुछ लोगों ने गलत, झूठा और बेवकूफाना नारा लगाया जो मुल्क को तबाही की तरफ ले जाने वाला था मगर हम भी पागल हो गए और यह इलाका उजड़ गया। मुझे यकीन है कि चैम्बरलेन के चले जाने पर और चरचिल के आने पर इस बिल के गलत माने नहीं लिए जाएंगे। इस शानदार मिनिस्टरी के शानदार वज़ीर प्रोफैसर शेर सिंह ने कहा कि यह इसे समझे ही नहीं। खैर यह तो ठीक है कि आप ने हिंदू जनता को खुश कर दिया है मगर मसला का हल इस से होने वाला नहीं। मैं अपने अच्छे दोस्त से कहूंगा कि बेहतर यह होता अगर वह इस मसले का हल इकौनोमिकली करने की कोशिश करते। मगर यह शायद मेरे दोस्त को पसन्द नहीं कि मेवात के मेव गाय की अच्छी परवरिश करें। खैर सज़ा के मुतअल्लिक मैं कहूंगा कि आप चाहे दो साल की बजाय दस साल कर दें, जुर्माना भी बढ़ा दें मगर एक गलत असूल को न लाएं। हमें इस से इस लिये डर है कि उन के खिलाफ़

पहले ही जज़बात उभार रखे हैं। (पंडित श्री राम शर्मा : किन के खिलाफ ?) । गुड़गांव के मेव के खिलाफ जिन को आप ने बसा के रखा। यह आप की मेहरबानी है मगर उन के खिलाफ जज़बात उभारे जाते हैं। इस बात का ज़्यादा ध्यान नहीं रखा गया। फिर भी मैं इस की मुखालिफत नहीं करूंगा। कहीं यह न कहा जाए कि चूंकि इसका नाम अब्दुल गनी है इसलिये मुखालिफत करता है। मगर मैं सरदार प्रताप सिंह जी से इतना ज़रूर कहूंगा कि जहां उन के खिलाफ गलत अफवाहें फैलाई जाती हैं, गलत किस्म का प्रचार और प्रापेगण्डा होता है वहां उन के खिलाफ इस कानून का गलत इस्तेमाल न किया जाए और उम्मीद है कि उजड़े हुओं को खाह मखाह फिर से बेघर नहीं किया जाएगा। अब जब कि इन लोगों ने वालन्टैरिली, रज़ाकारना तौर पर बड़ी २ पंचायतें करके इसके मुतअल्लिक अपने ब्रादराने वतन को यकीन दिलाया है तो उस के बाद भी अगर आप इस कानून की ज़रूरत समझें तो ज़रूर लाएं, हमें इस पर कोई एतराज़ न होगा। मगर एक डर ज़रूर है। जहां हम चाहते हैं कि गाय, जिसे कि मैं माता कहता हूं, की पूरी २ हिफाज़ित की जाए, कोई इस का अपमान न करे, कोई वध न करे वहां मैं यह भी चाहूंगा कि इस बिल की आड़ में मुसलमानों का वध न हो। बहरहाल मैं फिर इस बिल को पेश करने पर पंजाब सरकार को बधाई देता हूं।

**ਸ਼੍ਰੀਮਤੀ ਡਾਕਟਰ ਪਰਕਾਸ਼ ਕੌਰ** (ਰਮਦਾਸ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਾਰੇ ਹਾਊਸ ਨੇ ਇਸ ਬਿਲ ਤੇ ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਪੇਸ਼ ਕੀਤੀ ਏ ਅਤੇ ਗ਼ਨੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਡਰ ਦੇ ਮਾਰਿਆਂ ਇਹ ਕਿਹਾ ਕਿ ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਅਪੋਜ਼ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ। ਪਰ ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸਾਰੇ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਜ਼ਿਮੀਦਾਰ ਬੰਦੇ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਹਾਂ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਵਾਗ ਡੋਰ ਅਸਾਡੇ ਹਥਾਂ ਵਿਚ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਕਿਸੇ ਵੀ ਬਿਲ ਤੇ ਆਪਣੇ ਵਿਚਾਰ ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਵੇਲੇ ਝਿਜਕਣ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਝਿਜਕਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਅਸਾਨੂੰ ਆਪਣੇ ਫੀਲਿੰਗਜ਼ ਕਿਸੇ ਵੀ ਬਿਲ ਤੇ ਸਰਕਾਰ ਸਾਵ੍ਹੇਂ ਰਖਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਇਕ ਜਟ ਲੜਕੀ ਹੁੰਦੀ ਹੋਈ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਪਸ਼ੂ ਧਨ ਨਾਲ ਪਿਆਰ ਕਰਦੀ ਹਾਂ ਅਤੇ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਨਾਲ ਵੀ ਉਨਾ ਹੀ ਪਿਆਰ ਕਰਦੀ ਹਾਂ ਜਿੰਨਾ ਕਿ ਪਸ਼ੂ ਧਨ ਨਾਲ। ਅਤੇ ਮੈਂ ਇਹ ਵੀ ਸਮਝਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਸਿਹਤ ਦੇ ਪੱਖ ਵਜੋਂ ਵੀ ਅਸਾਡਾ ਨਿਰਭਰ ਗਊ ਤੇ ਹੈ ਅਤੇ ਧਨ ਦੇ ਪੱਖ ਤੋਂ ਵੀ ਇਸ ਦਾ ਦਾਰੋਮਦਾਰ ਪਸ਼ੂ ਧਨ ਤੇ ਹੈ। ਮਝਾਂ ਗਾਂਵਾਂ ਹੀ ਪਿੰਡਾਂ ਦਾ ਧਨ ਹਨ ਪਰ ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਇਸ ਬਿਲ ਦਾ ਸਬੰਧ ਹੈ ਅਸਾਡੇ ਕਈ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਆਪਣੇ ਵਿਚਾਰ ਪ੍ਰਗਟ ਕਰਦਿਆਂ ਕਿਹਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਜਜ਼ਬਾਤ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਵਹਿ ਗਏ। ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਬਿਲ ਗਊ ਦੇ ਆਦਰ ਜਾਂ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਨਾਲ ਸਬੰਧ ਨਹੀਂ ਰਖਦਾ। ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਇਸ ਪਖ ਵਿਚ ਇਕ ਦੋ ਗੱਲਾਂ ਰਖਣੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਮੇਰੇ ਇਕ ਵੀਰ ਨੇ, ਮੇਰਾ ਭਾਵ ਪੰਡਤ ਸ਼੍ਰੀ ਰਾਮ ਜੀ ਤੋਂ ਹੈ, ਇਕ ਚੀਜ਼ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਇਹ ਰਖੀ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਅਜ ਤੋਂ ਕਿੰਨਾ ਚਿਰ ਪਹਿਲਾਂ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਇਹ ਵੀ ਕਿਹਾ ਕਿ ਅਗਰ ਵੇਖਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਇਹ ਬਿਲ ਅੰਗਰੇਜ਼ਾਂ ਦੀ ਹਕੂਮਤ ਵੇਲੇ ਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ। ਇਹ ਤਾਂ ਮੈਂ ਮੰਨਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਲੋੜ ਅਜਿਹੇ ਸਮੇਂ ਸੀ ਜਦ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਕੋਈ ਇਸ ਪ੍ਰਕਾਰ ਦੀ

[ਸ਼੍ਰੀਮਤੀ ਡਾਕਟਰ ਪਰਕਾਸ਼ ਕੌਰ]

ਸਮਸਿਆ ਸੀ । ਪਰ ਮੈਂ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪ ਰਾਹੀਂ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ ਨੂੰ ਇਸ ਤੋਂ ਵੀ ਜ਼ਰਾ ਪਿਛਾਂਹ ਲਿਜਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਜਦ ਕਿ ਯੁਨਾਈਟਿਡ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਅੰਗਰੇਜ਼ਾਂ ਦੀ ਹਕੂਮਤ ਸੀ ਤਾਂ ਰੋਹਤਕ ਵਿਚ ਕੀ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਹਰ ਪਿੰਡ ਅਤੇ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਗਊਬਧ ਹੁੰਦਾ ਸੀ ਅਤੇ ਸਲਾਟਰ ਹਾਊਸ ਬਣੇ ਹੋਏ ਸਨ ਤਾਂ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ ਨੇ ਕਿਉਂ ਆਵਾਜ਼ ਨਾ ਉਠਾਈ। ਉਸ ਵੇਲੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਇਹ ਇਕ ਵੱਡੀ ਸਮਸਿਆ ਸੀ । ਹਰ ਰੋਜ਼ ਕਿੰਨੇ ਹੀ ਨੰਬਰ ਵਿਚ ਗਊਬਧ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਸੀ । ਉਸ ਵੇਲੇ ਤਾਂ ਅਜਿਹੇ ਲੈਜਿਸਲੇਸ਼ਨ ਲਿਆਣ ਦੀ ਜਲਦੀ ਲੋੜ ਵੀ ਸੀ ਪਰ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕੋਈ ਇਤਰਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਸੀ ਕੀਤਾ । ਇਸ ਲਈ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਲਿਆਣ ਲਈ ਇਸ ਸਮੇਂ ਕੋਈ ਜਲਦੀ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ । ਗਊਬਧ ਦੀ ਸਮਸਿਆ ਅਜ ਦੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਕੋਈ ਭਾਰੀ ਸਮਸਿਆ ਨਹੀਂ । ਫਿਰ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਲਿਆਣ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਹੋਰ ਵੀ ਕਈ ਗੱਲਾਂ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕਈ ਗੱਲਾਂ ਨੂੰ ਧਿਆਨ ਵਿਚ ਰਖਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪਿਛੇ ਜਿਹੇ ਦਿੱਲੀ ਵਿਚ ਇਕ ਫਾਰਮਰਜ਼ ਫੋਰਮ ਹੋਇਆ ਅਤੇ ਉਸ ਵਿਚ ਪੰਡਤ ਜਵਾਹਰ ਲਾਲ ਜੀ ਨੇ ਆਪਣੀ ਤਕਰੀਰ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਮੈਕਾਨਾਈਜ਼ਡ ਫਾਰਮਿੰਗ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਇਸ ਦੀ ਨੀਂਹ ਅਸੀਂ ਅਗਲੀ ਪੰਜ-ਸਾਲਾ ਯੋਜਨਾ ਵਿਚ ਰਖ ਰਹੇ ਹਾਂ । ਅਤੇ ਇਸ ਨਾਲ ਤਾਂ ਪਸ਼ੂ ਧਨ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਨੂੰ ਵਧਾਣ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਪਏਗੀ ਸਗੋਂ ਚੰਗੀ ਨਸਲ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਪਏਗੀ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਬਿਲ ਵਿਚ ਤਵੱਕੋ ਤਾਂ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਸੀ ਕਿ ਚੰਗੀ ਬ੍ਰੀਡ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਤੇ ਜ਼ੋਰ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਅਸੀਂ ਤਾਂ ਅਜੇ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਨਿਰਨਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇ ਕਿ ਬੁਢੇ ਬਲਦਾਂ ਅਤੇ ਸੁਕ ਗਈਆਂ ਗਾਂਵਾਂ ਨੂੰ ਕਿਵੇਂ ਨਿਪਟਾਣਾ ਹੈ । ਅਜ ਅਸੀਂ ਸਾਰੇ ਗਊਆਂ ਦੀ ਹਮਦਰਦੀ ਤਾਂ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਪਰ ਜਦੋਂ ਬਲਦ ਬੁਢਾ ਹੋ ਜਾਵੇ ਜਾਂ ਗਊ ਸੁਕ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਉਸ ਵੇਲੇ ਉਸ ਨੂੰ ਕਿਲਿਓਂ ਲਾਹ ਦਿੰਦੇ ਹਾਂ । ਇਸ ਦਾ ਕਾਰਨ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਸ਼ੂਆਂ ਨੂੰ ਦਾਣਾ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੇ ਅਤੇ ਹੋਰ ਸਹੂਲਤਾਂ ਆਪਣੀ ਆਰਥਕ ਹਾਲਤ ਕਾਰਨ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੇ । ਇਸ ਲਈ ਅਜੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਵੀ ਫੈਸਲਾ ਅਤੇ ਹਲ ਨਹੀਂ ਲਭ ਸਕੇ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਸ਼ੂਆਂ ਦਾ ਜੋ ਬੁਢੇ ਹੋ ਜਾਣ ਕੀ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਹੈ ਅਤੇ ਚੰਗੀ ਬ੍ਰੀਡ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਲਈ ਕੀ ਉਪਰਾਲੇ ਕੀਤੇ ਜਾਣੇ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਲਿਆਣ ਦੀ ਕਾਹਲੀ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ। ਨਾਲੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਇਸ ਪਖ ਵਿਚ ਕੋਈ ਔਕੜ ਆ ਬਣੀ ਹੋਵੇ ਜਾਂ ਇਹ ਗਊਬਧ ਦੀ ਸਮਸਿਆ ਆਣ ਪਈ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਤੇ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰਨ ਵਿਚ ਕਾਹਲੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ ਪਰ ਹੁਣ ਜਦ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਸਗੋਂ ਬ੍ਰੀਡ ਚੰਗੀ ਕਰਨ ਅਤੇ ਬੁਢੇ ਬਲਦਾਂ ਅਤੇ ਸੁਕੀਆਂ ਗਊਆਂ ਦੇ ਪ੍ਰਬੰਧ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਇਹ ਬਿਲ ਬੇਲੋੜਾ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਇਸ ਬਿਲ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸੁਕੀਆਂ ਗਊਆਂ ਅਤੇ ਬੁਢੇ ਬਲਦਾਂ ਲਈ ਕਿਸੇ ਪ੍ਰਬੰਧ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਹੁੰਦਾ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦੀ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਮੈਕਾਨਾਈਜ਼ਡ ਫਾਰਮਿੰਗ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਅਸੀਂ ਕੈਸਟਰਾਇਜ਼ੇਸ਼ਨ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਇਹ ਬਿਲ ਕਾਹਲੀ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਹੋਰ ਕੀ ਹੈ ? ਮੈਕਾਨਾਈਜ਼ਡ ਫਾਰਮਿੰਗ ਵਿਚ ਪਸ਼ੂ ਧਨ ਕੀ ਕਰਨਾ ਹੈ ? ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ

ਨੂੰ ਸਾਵ੍ਹੇਂ ਰਖਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਾਂਗੀ ਕਿ ਇਹ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਜਜ਼ਬਾਤ ਨਾਲ ਖੇਡਣਾ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਹੋਰ ਕੀ ਹੈ ? ਇਹ ਤਾਂ ਪਬਲਿਕ ਦੇ ਇਕ ਖਾਸ ਪਖ ਨੂੰ ਜਿੱਤਣ ਦੇ ਯਤਨ ਕੀਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ । ਅਸਾਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਲਦੀ ਵਿਚ ਕੋਈ ਪਾਲਸੀ ਤੇ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਾਹਲ ਕਰਨ ਨਾਲ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ । ਕੋਈ ਯੂਜ਼ਫੁਲ ਪਰਪਜ਼ ਸਰਵ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਇਸ ਸਮੇਂ ਲੋੜ ਨਹੀਂ । ਗਊਬਧ ਤਾਂ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ । ਅਸਾਡੇ ਮੁਸਲਮਾਨ ਭਰਾ ਰਹਿ ਹੀ ਕਿੰਨੇ ਗਏ ਹਨ ਅਤੇ ਜੋ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਰਹਿ ਗਏ ਹਨ ਉਹ ਮੌਲਵੀ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਕਹਿਣ ਅਨੁਸਾਰ ਮੀਟ ਨਹੀਂ ਖਾਂਦੇ ਤੇ ਫਿਰ ਕੀ ਡਰ ਆ ਪਿਆ ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਅਤੇ ਇਹ ਬਿਲ ਲਿਆਣ ਦਾ ?

**ਮੌਲਵੀ ਅਬਦੁਲ ਗਨੀ ਡਾਰ:** ਕੀ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰ ਰਹੇ ਹੋ ?

**ਸ਼੍ਰੀਮਤੀ ਡਾਕਟਰ ਪਰਕਾਸ਼ ਕੌਰ:** ਇਹ ਬਿਲ ਕਲੀਅਰ ਨਹੀਂ । ਇਕ ਪਾਸੇ ਮੈਕਾਨਾਈਜ਼ਡ ਫਾਰਮਿੰਗ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਕੈਸਟਰਾਇਜ਼ੇਸ਼ਨ ਕਿ ਪਸ਼ੂ ਧਨ ਘਟ ਹੋਵੇ, ਤਾਂ ਅਜਿਹੀਆਂ ਕੰਟਰੋਵਰਸ਼ਲ ਗੱਲਾਂ ਸਾਵ੍ਹੇਂ ਇਹ ਬਿਲ ਨਹੀਂ ਲਿਆਣਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਮੌਲਵੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਵਿਸ਼ਵਾਸ਼ ਦਿਵਾਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਕ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਵੀ ਕਲ ਲਿਆਏ ਸਨ ਕਿ ਮਿਵਾਤ ਦੇ ਮੁਸਲਮਾਨਾਂ ਨੇ ਇਹ ਪ੍ਰਣ ਕਰ ਲਿਆ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਗਊਪਾਲਨ ਕਰਨਗੇ ਇਸ ਲਈ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਕੋਈ ਇਸ ਪ੍ਰਕਾਰ ਦਾ ਡਰ ਨਹੀਂ । ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਇਹ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਇਕ ਵਰਤਮਾਨ ਪ੍ਰਾਬਲਮ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਹਾਡੇ ਰਾਹੀਂ ਮੇਰੀ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਅਗੇ ਬੇਨਤੀ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਲਿਆਣ ਵਿਚ ਕਾਹਲ ਨਾ ਕਰਨ ਅਤੇ ਜਦੋਂ ਤਕ ਅਸੀਂ ਬਾਕੀ ਸਮਸਿਆਵਾਂ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮੈਂ ਉਪਰ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ, ਹਲ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਲਿਆਣਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਵਿਰੋਧਤਾ ਕਰਦੀ ਹਾਂ ।

**श्री बलवंत राए तायल** (हिसार शहर) : स्पीकर साहिब, आज जो बिल इस सदन के सामने आया है इस बिल को पेश करने के लिए हमारी सरकार मुबारिकबाद की मुस्तहक है । यह बिल आज से बहुत पहले आ जाना चाहिए था । मैं नहीं समझता कि किस तरह मेरे से पहले बोलने वाली मेरी बहन बोलीं । उन्हों ने इस बिल की मुखालफित की और पता नहीं किन वजूहात की बिना पर mechanized farming को quote किया और यह समझा है कि mechanized farming ही India में चल सकता है ।

**अध्यक्ष महोदय** : उन्हों ने तो एक argument दिया है कि mechanized farming हो रही है । वह इस बात के merits पर नहीं गई कि यह farming होनी चाहिए या नहीं । (The lady Member has just advanced an argument that mechanized farming was being introduced, but she did not go into the merits of the case whether farming should or should not be mechanized.)

**श्री बलवन्त राए तायल** : स्पीकर साहिब, इस बिल की सूबा को निहायत ज़रूरत थी । बहुत से भाई कहते हैं कि पंजाब के अन्दर इस की ज़रूरत न थी । ज़िला गुड़गांव के अन्दर

[श्री बलवन्त राए तयाल]
जहां पर गऊकशी होती थी वहां पर इस के खिलाफ कितनी देर से agitation चल रहा है। फिर यह भी कहा गया कि आज पंजाब के अन्दर गऊकशी नहीं। इसके बारे में मैं यह कहना चाहता हूं कि जब हम लोगों की नुमाइन्दगी करते हैं तो उनकी मुश्किलों और कठिनाइयों का भी ध्यान रखना पड़ता है। मैं sentiments में न जाते हुए यह कह रहा हूं।

स्पीकर साहिब, जहां तक इस बिल का सम्बन्ध है मैं यह कहना चाहता हूं कि इस बिल को पास करने से ही हम गाय के मसले को पूरी तरह हल नहीं कर सकेंगे। इस मसले का हल तब होगा जब हम इस की नसल को अच्छी बनाने का प्रबन्ध करेंगे। स्पीकर साहिब, आपको पता है कि हरियाना की गाय मशहूर थी। हरियाना के अन्दर बहुत जंगल थे। आस पास के इलाके में घास बहुत थी। हरियाना की गाय जब तक दो तीन मील रोज़ चक्कर न काट लेती थी और जंगल में जाकर घास नहीं खा लेती थी और उसके मुंह से झाग नहीं आती थी वह दूध नहीं देती थी। परन्तु मुझे अफसोस से कहना पड़ता है, स्पीकर साहिब, कि consolidation के अन्दर इस इलाके में चरागाहें न छोड़ने की वजह से लोगों ने गाय छोड़ भैंसों को पालना शुरू कर दिया है, क्योंकि भैंस को जंगल की ज़रूरत नहीं पड़ती। उसे चारा खेत से काट कर घर पर ही डाला जा सकता है और काम चलाया जा सकता है। इसलिए इस तरह से गाय की नसल अच्छी नहीं बन सकती। मैं इस सम्बन्ध में चीफ मिनिस्टर साहिब से कहूंगा कि हरियाना के अन्दर इन इलाकों में इश्तमाल-अराज़ी के साथ-साथ थोड़ी ज़मीन चरागाह के लिए भी छोड़ी जाए। इस तरह से ही हरियाना की नसल तरक्की कर सकती है। इस इलाके की गाय बड़ी बड़ी चरागाहों में घूमने से ही तरक्की कर सकती है।

फिर, स्पीकर साहिब, हिसार में Government Live-stock Farm है। हिसार की Farm के साथ 45 हज़ार एकड़ ज़मीन थी।

**अध्यक्ष महोदय** : यह बात under discussion नहीं है। (This matter is not under discussion.)

**श्री बलवन्त राए तयाल** : स्पीकर साहिब, जब तक हम नसल नहीं सुधारेंगे और हरियाना में घास के लिए चरागाह नहीं बनाएंगे, हरियाना की breed कायम नहीं रह सकेगी।

हिसार फारम में हरियाना नसल की गायें पाली जाती हैं इसलिए मैं ज़िक्र कर रहा हूं कि वहां पर इस नसल को तरक्की नहीं दी जा रही है। आखिर में मैं सरकार को मुबारिकबाद देता हूं कि इस ने यह बिल इस हाऊस में लाकर लोगों की सही नुमाइंदगी की है।

(*At this stage a number of members rose to speak*)

**Chief Minister** : Sir, I beg to move—

That the question be now put.

**कुछ माननीय सदस्य :** अभी हम बोलना चाहते हैं ।

**अध्यक्ष महोदय :** मेरा ख्याल है कि इस पर कल सारा दिन ही discussion होती रही है । मौलवी जी का resolution भी इसी बारे में ही था । आज भी काफी वक्त मिल चुका है । (This subject was under discussion for the whole day yesterday. The subject matter of the resolution moved by Maulvi Sahib was also similar to that of this Bill. Today also it has been discussed sufficiently.)

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ :** ਇਸ ਦੀ discussion ਅਗਲੀਆਂ stages ਤੇ ਵੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ, ਅਤੇ third reading ਆਉਣੀ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਲੋੜ ਹੋਈ ਤਾਂ ਉਸ ਵੇਲੇ ਬੋਲ ਲੈਣ ਜਿਹੜੇ ਰਹਿ ਗਏ ਹਨ ।

**Shri Chandi Ram Verma :** Sir, I move—

That the question be now put.

**Mr. Speaker.** Question is—

That the question be now put.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker.** Now the Chief Minister will reply to the debate.

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ** ( ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ) : ਪੰਡਤ ਜੀ ਦਾ ਸ਼ੁਕਰੀਆ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕਦੇ ਵੀ ਸਿਧੇ ਮੂੰਹ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਕਿਹਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕੋਈ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਅਗਰ ਮਗਰ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਲਾਣੀ ਹੈ । ਇਹ ਅਗਰ ਮਗਰ ਲਾਣ ਦੀ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਆਦਤ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਉਸ ਤੋਂ ਮਜਬੂਰ ਹਨ । ਸਰਕਾਰ ਭਾਵੇਂ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਵੀ ਕਰੇ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਿਧੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਸ ਦੇ ਹਕ ਦੀ ਗਲ ਕਰਨੀ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਤਾਂ ਉਲਟ ਜ਼ਰੂਰ ਹੀ ਕਹਿਣਾ ਹੈ ।

**पंडित श्री राम शर्मा :** श्रीमती प्रकाश कौर के बारे में क्या ख्याल है आपका ?

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ :** ਮੈਂ ਬੀਬੀ ਜੀ ਨੇ ਜੋ ਕੁਝ ਕਿਹਾ ਹੈ ਉਸਦੀ ਪੂਰੀ ਕਦਰ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਜਿਹੜੀ ਗਲ ਸੀ ਸਾਫ ਕਹਿ ਦਿਤੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਭੈਣ ਜੀ ਨੂੰ ਦੋ ਗੱਲਾਂ ਦਸਣੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਕੰਮ all India basis ਤੇ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਅਤੇ Central Government ਨੂੰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ । ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮਰਕਜ਼ੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਹਿ ਦਿਤਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸਾਡਾ ਮਸਲਾ ਨਹੀਂ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ States ਦਾ ਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੀ ਇਸ ਨੂੰ ਹਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਬਾਕੀ ਰਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਹ ਗਲ ਕਿ ਸਾਡੇ ਹੁਣ mechanised farming ਹੋ ਜਾਏਗੀ ਇਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸ ਦਿਆਂ ਕਿ ਇਸ ਲਈ ਵੀ ਅਜੇ ਕੁਝ ਚਿਰ ਲਗੇਗਾ, ਸ਼ਾਇਦ ਸੌ ਪੰਜਾਹ ਸਾਲ ਹੀ ਲਗ ਜਾਣ । Mechanisation ਇੰਨੀ ਜਲਦੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਸਾਡੀ ਜ਼ਮੀਨ ਛੋਟੇ ਛੋਟੇ ਟੁਕੜਿਆਂ ਵਿਚ ਬਿਖਰੀ ਹੋਈ ਹੈ ।

[ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ]
ਜਦੋਂ ਤਕ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੱਠੇ ਨਾ ਕਰ ਦਿਆਂਗੇ mechanised farming ਹੋਣੀ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਹੈ । ਫ਼ੇਰ ਵੀ ਸਾਡੇ ਇਹ ਇਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਕਿ ਦੂਜੇ ਮੁਲਕਾਂ ਰੂਸ ਅਤੇ ਅਮਰੀਕਾ ਵਿਚ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਉਥੇ ਖਾਸ ਗਲ ਹੈ । ਉਥੇ ਜ਼ਮੀਨ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਵਸਣ ਵਾਲੇ ਬਹੁਤ ਘਟ ਹਨ । ਲੋਕ ਜ਼ਮੀਨ ਦੀ ਕਾਸ਼ਤ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਘਟ ਲਗੇ ਹੋਏ ਹਨ ਅਤੇ ਜ਼ਮੀਨ ਟੁਕੜਿਆਂ ਵਿਚ ਵੰਡੀ ਹੋਈ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਬੜੇ ਬੜੇ ਫ਼ਾਰਮ ਹਨ, means of production ਜ਼ਿਆਦਾ ਹਨ । ਸਾਡੇ ਆਬਾਦੀ ਬਹੁਤ ਹੈ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀ ਆਬਾਦੀ ਜ਼ਮੀਨ ਵਲ ਹੀ ਲਗੀ ਹੋਈ ਹੈ ਪਰ ਜ਼ਮੀਨ ਬਹੁਤ ਥੋੜੀ ਹੈ, ਹੋਰ means of production ਘਟ ਹਨ ।

ਇਸ ਲਈ ਸਾਡੇ mechanised farming co-operative ਦੇ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਹੋ ਸਕੇਗੀ । ਵੈਸੇ ਬੀਬੀ ਜੀ ਨੇ ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਆਈ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਫ਼ ਸਾਫ਼ ਕਹਿ ਦਿਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਅਗਰ ਮਗਰ ਨਹੀਂ ਲਾਈ । ਜਿਹੜੇ ਖਿਆਲਾਤ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਸੇ ਹਨ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਦਾਦ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ । ਪੰਡਤ ਜੀ ਦਾ ਤਾਂ ਮੈਂ ਬਹੁਤ ਹੀ ਸ਼ੁਕਰੀਆ ਅਦਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਭਾਵੇਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਅਗਰ ਮਗਰ ਹੀ ਨਾਲ ਲਾਈ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਇਸ ਸਵਾਲ ਉਤੇ ਸਾਡੀ support ਤਾਂ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਚਲੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਕ ਦਫ਼ਾ ਤਾਂ ਕਸਮ ਟੁੱਟੀ । ਹੁਣ ਰਹੀ ਮੇਰੇ ਵੀਰ ਗ਼ਨੀ ਜੀ ਦੀ ਗਲ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਨੂੰ ਕੁਝ ਮੁਬਾਰਿਕਬਾਦ ਵੀ ਦਿਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕੁਝ ਫ਼ਿਕਰ ਵੀ ਜ਼ਾਹਿਰ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਫ਼ਿਕਰ ਬਿਲਕੁਲ ਬੇ-ਬੁਨਿਆਦ ਹੈ । ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਗ਼ਨੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਹ ਲਿਖ ਕੇ ਵੀ ਦਿਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ Cow Slaughter ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰੋ । ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਕ ਹੋਰ ਗਲ ਵੀ ਇਸ ਬਾਰੇ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । U. P. ਦੇ ਵਿਚ ਵੀ ਇਹ ਬੰਦ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰਾਉਣ ਲਈ ਨਵਾਬ ਛਤਾਰੀ, ਮੌਲਾਨਾ ਅਖਤਰ, ਐਮ. ਪੀ., ਅਲੀਗੜ੍ਹ University ਦੇ ਪ੍ਰੋਫੈਸਰ ਨਜ਼ੀਰ ਅਹਿਮਦ ਨੇ ਕਾਫ਼ੀ support ਦਿਤੀ ਸੀ ।

**ਮੌਲਵੀ ਅਬਦੁਲ ਗ਼ਨੀ ਡਾਰ** : ਪਰ ਕਿਤੇ ਗਲਤ ਹੀ ਇਸਤੇਮਾਲ ਨਾ ਹੋਵੇ ।

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਤੁਸੀਂ ਇਥੇ ਕਿਸ ਲਈ ਬੈਠੇ ਹੋ । ਤੁਸੀਂ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਗਲਤੀ ਹੋਣ ਦਿਉਗੇ । ਤੁਸੀਂ ਸਾਹਮਣੇ ਬੈਠੇ ਹੋ ਇਸ ਲਈ ਸਾਨੂੰ ਵੀ ਕਿਸ ਗਲ ਦਾ ਡਰ ਹੈ । ਮੈਂ ਬੀਬੀ ਜੀ ਦਾ ਇਕ ਸ਼ਕ ਹੋਰ ਦੂਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹਿਆ ਤਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਹੋਵੇਗਾ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਨੂੰ ਕੁਝ ਫੇਰ ਪਹਿਲਾਂ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੋਵੇਗਾ ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੁਝ ignorance ਜ਼ਾਹਰ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ section ਛੇ ਵਿਚ ਲਿਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਬੁਢੇ ਬੈਲਾਂ ਗਾਈਆਂ ਵਗੈਰਾ ਦੀ maintenance ਲਈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ reception ਲਈ Local Authorities ਨੂੰ ਹਿਦਾਇਤ ਕਰਾਂਗੇ । ਇਸ ਲਈ ਤੁਹਾਨੂੰ ਵੀ ਸ਼ਾਇਦ ਕੁਝ ਪੈਸੇ ਦੇਣੇ ਪੈਣਗੇ । ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਉਹ section ਤੁਹਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਆ ਜਾਵੇਗੀ ਤੁਹਾਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗ ਜਾਵੇਗਾ ।

**Mr. Speaker :** Question is—

That the Punjab Prohibition of Cow Slaughter Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker :** Now the House will proceed to consider the Bill clause by clause.

SUB-CLAUSES (2) AND (3) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker :** Question is—

That Sub-Clauses (2) and (3) of Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 2

**Mr. Speaker :** Question is—

That Clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 3

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** (आदमपुर) : स्पीकर साहिब, मैं उन बातों को दोहराने की ज़रूरत नहीं समझता जिन का कि बहुत से मेम्बर साहिबान ने पहले ही discussion के अन्दर इज़हार किया हुआ है । पहली बात तो यह है कि cow slaughter के मुतअल्लिक ज़िक्र करते हुए कौन इन्सान है जो कि इस सदियों के मसले के, जो कि हिन्दुस्तान के तकद्दस का cause था, खिलाफ कहता । यह मसला आज या कल का नहीं है बल्कि इस की तो एक history बन चुकी है । इस को रोकने के लिये बड़ी बड़ी कुरबानियां हुईं, लोगों ने जानें दीं, बड़ी २ movements चलीं मगर फिर भी कामयाबी नहीं हुई । इस cow slaughter के बन्द कराने के पीछे तो एक history छुपी पड़ी है । श्रीमती प्रकाश कौर ने अपने जज़बात का इज़हार करते हुए दूसरों के जज़बात की परवाह नहीं की है और उन के खिलाफ़ कहा है । उन्हों ने कहा कि यह leadership और Government किसी खास gain की वजह से नहीं बल्कि दूसरे लोगों के जज़बात की कदर करने के लिये ही यह बिल लाई है । मगर मैं कहता हूं कि अगर यह बात भी है तो भी यह बड़ा भारी gain है । लोगों के जज़बात की कदर करना और मानना बड़ी अच्छी बात है । मैं समझता हूं कि economic side के साथ साथ Government का लोगों के जज़बात की कदर करना भी फर्ज़ है । अगर उन्होंने लोगों के जज़बात को और लोगों की religious susceptibilities को महफ़ूज़ करने के लिए भी इस बिल को पेश किया है तो भी मैं उन को मुबारिकबाद देता हूं । उन्होंने इस बिल को पेश करके एक काबिलेदाद काम किया है । इस बात से इन्कार कौन कर सकता है.......

**अध्यक्ष महोदय** : अब आप इस बिल पर general discussion न करें। इस क्लाज़ पर ही बोलें। (Now please do not raise a general discussion on this Bill but speak on this clause only.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : स्पीकर साहिब, इस सारी क्लाज़ की ही discussion बड़ी wide है और यह क्लाज़ तो इस की जान है। मैं समझता हूं कि सरदार प्रताप सिंह जी ने इस बिल को पेश करके इस history को नए सिरे से शुरू कर दिया है। मैं इस क्लाज़ के ऊपर ही बोलते हुए कहूंगा कि इन्होंने हमारी प्राचीन history की revival की है, सतयुग को फिर से ज़िन्दा कर दिया है।

**अध्यक्ष महोदय** : इस में यह सब कैसे आता है? आप इस clause की लिमिट में ही रहें। (How is all this covered by this clause? Please confine yourself to this clause.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : यह सब कुछ इस clause में ही आ जाता है। इसलिए मैं कहूंगा और within limit ही कहूंगा। इस में एक negative side है और एक positive side है। इस negative को positive शकल देनी है। Cow protection अगर न होती तो हिन्दुस्तान की फिलासफी ही खत्म हो जाती, आज हिन्दुस्तान की फिलासफी दुनिया के अन्दर न होती। इस हिन्दुस्तान की ही फिलासफी ने दुनिया के रूसो और कैन्ट जैसे फिलासफर पैदा किए। अगर गाय न होती तो नामधारी तहरीक न चलती। नामधारी तहरीक आई और उन्होंने देखा कि हिंदुस्तान में गाय और ब्राह्मण का बचाना जरूरी है। ब्राह्मण से मेरा मतलब, स्पीकर साहिब, पंडित श्री राम, पंडित मोहन लाल जी ही नहीं बल्कि, स्पीकर साहिब, आप भी हैं। मैं हर एक Scholar को ब्राह्मण कहता हूं। हिन्दुस्तान में Philosophers को पैदा करने वाला गाय का दूध है। इस में vitamins B-4 और B-6 मौजूद होते हैं।

11.00 a.m.

**अध्यक्ष महोदय** : इस में vitamins का क्या ताल्लुक है? (How are vitamins relevant to this?)

**पंडित श्री राम शर्मा** : On a point of order, Sir. अगर cow slaughter बन्द न होती तो vitamins कहां जाते। ( *Laughter* )

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : स्पीकर साहिब, आप थोड़ा सा वक्त दें वरना मुझे आखिर में बोलना पड़ेगा। इस cow slaughter को रोकने के लिये हमारे पंजाब के अन्दर नामधारी तहरीक चली।

**अध्यक्ष महोदय** : क्या आप इस क्लाज़ को oppose कर रहे हैं? (Is the hon. Member opposing this clause?)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : अगर इस क्लाज को support न करना होता तो मैं खड़ा ही न होता। आज ऐसा बिल लाने का फख्र हमारी गवर्नमेण्ट को है जिस के लीडर सरदार प्रताप सिंह हैं।

**अध्यक्ष महोदय** : क्या आप इस क्लाज़ को रखने के लिये कह रहे हैं? (Is he pleading for the retention of this clause ? )

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : क्लाज़ पर ही सारी बातें कह रहा हूं। यह तो बिल की जान है ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप के पीछे मौलवी साहिब हैं और आगे पंडित जी हैं। (Maulvi Sahib is behind the hon. Member and Pandit ji in front of him.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : अगर आज मौलवी अब्दुल गनी हमारे दरमियान न बैठे होते तो बिल की कदर न होती जो कि आज हम सब को है। Cow protection की एक लहर चली। वे लोग कभी इतना दावा नहीं करते जो आज अपनी जिन्दगी की livelihood के लिये सारी इसलामी शरीयत को बदलना चाहते हैं।

**अध्यक्ष महोदय** : आप relevant नहीं हैं। (He is not relevant.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : Cow slaughter का गुनाह उतना है जितना एक Philosopher या Speaker के slaughter का है । (*Cheers*). Cow slaughter Bill में बड़ी २ इसलाह होनी चाहियें। यह खुशी की बात है कि इस offence को non-bailable करार दिया है।

**अध्यक्ष महोदय** : वह क्लाज़ आगे है। (That Clause comes after this.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : लेकिन यह यहां भी कहा जा सकता है।

**Pandit Shri Ram Sharma** : Sir, cow slaughter is equal to Speaker's slaughter. (*Laughter*)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : मैं इस पर अपने ख्यालात फिर ज़ाहिर करूंगा जब मुझे बोलने का मौका मिलेगा ।

**Mr. Speaker** : Question is—

That Clause 3 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 4

**Mr. Speaker** : Question is—

That Clause 4 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 5

**Mr. Speaker** : Question is—

That Clause 5 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 6

**Mr. Speaker :** Question is—

That Clause 6 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 7

**Mr. Speaker :** Question is—

That Clause 7 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 8

**Sardar Sarup Singh** (Amritsar City, East) : Sir, I beg to move—

(i) In Sub-clause (1), line 5, *for* "years" *substitute* "months".

(ii) In Sub-clause (1), line 6, *for* "thousand" *substitute* "hundred".

ਕਲਾਜ਼ 8,3 ਤੇ 5 ਵਿਚ ਜਿੱਥੇ offences ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਮਖਸੂਸ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Original Bill ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਸਜ਼ਾ ਹੈ ਉਹ ਬੜੀ drastic ਹੈ । ਉਸ ਵਿਚ ਦੋ ਸਾਲ ਦੀ ਬਜਾਏ ਦੋ ਮਹੀਨੇ ਤੇ 1000 ਰੁਪਏ ਜੁਰਮਾਨੇ ਦੀ ਥਾਂ 100 ਰੁਪਿਆ ਜੁਰਮਾਨਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜਾ ਕਾਨੂੰਨ ਅਸੀਂ ਬਣਾ ਰਹੇ ਹਾਂ ਉਸ ਵਿਚ ਇਹੋ ਜਿਹੇ offences ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਰਖਣੀ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਜਾਇਜ਼ ਨਹੀਂ । ਕਲਾਜ਼ 3 ਵਿਚ ਲਿਖਿਆ ਹੈ ਕਿ—

> No person shall slaughter or cause to be slaughtered or offer or cause to be offered for slaughter any cow in any place in Punjab.

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜੇ ਕੋਈ ਆਦਮੀ *bona fide* ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਗਊ ਨੂੰ ਵੇਚਦਾ ਹੈ ਤੇ ਖਰੀਦਣ ਵਾਲਾ ਉਸ ਨੂੰ ਜ਼ਿਬਾਹ ਕਰ ਦੇਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਤੇ ਇਲਜ਼ਾਮ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਨੇ slaughter ਕਰਾਣ ਦੀ ਗਰਜ਼ ਨਾਲ ਵੇਚੀ ਹੈ ਤੇ ਉਹ ਇਹ offence ਕਰਨ ਦਾ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰ ਹੈ । ਇਸ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਉਸ ਨੂੰ ਦੋ ਸਾਲ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਤੇ 1000 ਰੁਪਿਆ ਜੁਰਮਾਨਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਕਲਾਜ਼ 5 ਵਿਚ ਇਹ ਪਰਬੰਧ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ—

> No person shall sell or offer for sale or cause to be sold beef or beef products in any form except for such medicinal purposes as may be prescribed.

ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਜ਼ਾ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਨੂੰ ਘਟ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ।

**Mr. Speaker.** Motion moved—

In sub-clause (1), line 5, *for* "years" *substitute* "months".
In Sub-clause (1), line 6, *for* "thousand" *substitute* "hundred".

**Mr. Speaker :** Question is—

In sub-clause (1), line 5, for "years" *substitue* "months".

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker :** Question is—

In sub-clause (1), line 6, for "thousand" *substitue* "hundred".

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker :** Question is—

That clause 8 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 9

**Mr. Speaker :** Question is—

That Clause 9 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 10

**Mr. Speaker :** Question is —

That Clause 10 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

SUB-CLAUSE (1) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker :** Question is—

That sub-clause (1) of clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

TITLE

**Mr. Speaker :** Question is—

That Title be the Title of the Bill.

*The motion was carried.*

**Chief Minister** (Sardar Partap Singh Kairon) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Prohibition of Cow Slaughter Bill be passed.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That the Punjab Prohibition of Cow Slaughter Bill be passed.

**श्री बबलू राम** (कलानौर) : स्पीकर साहिब, गवर्नमेण्ट ने जो यह बिल पेश करने की कृपा की है उस की मैं पूरे तौर से ताईद करता हूं। एक दो बातें जो रह गई हैं उन्हें कहने के लिये खड़ा हुआ हूं। इस बिल में यह भी ज़रूरी है कि गाय की आमदोरफ्त पर पाबन्दी लगा दी जाये ताकि दूध देने वाले जानवर बाहर न जा सकें। जो गायें पंजाब से देहली या यू. पी. चली जाती हैं वह वापस नहीं आतीं। यह ज़रूरी है कि दूध देने वाली गऊओं के बाहर जाने पर पाबन्दी लगा दी जाए। रोहतक में बैलों का मेला लगता था। पहले गायें नहीं बिका करती थीं अब गायें बिकनी शुरू हो गई हैं। गायें नहीं बिकनी चाहियें। यह भी इतना ज़रूरी है जितना कि इस बिल को पास करने की ज़रूरत है।

मेरे ख्याल में असेम्बली के मेम्बरों में से केवल मैं ही एक ऐसा मेम्बर हूं जिस की गाय इनाम ले कर आई है। नागपुर में मेला हुआ था जिस में हिन्दुस्तान भर के लोग इकट्ठे हुए थे। मेरी गाय वहां से पौने तीन सौ रुपये इनाम ले कर आई है। मुझे मालूम है कि गाय में क्या खूबियां होती हैं और गाय कैसे पाली जाती है। भैंस के मुकाबले में गाय कई गुना ज्यादा दूध दे सकती है। हमारे सयाने आदमी कहते आए हैं कि गाय की कोख में से 100 मन सोना निकलता है। गाय के बछड़े बैल बन कर दो दो हज़ार रुपये कीमत पाते हैं लेकिन भैंस का कटड़ा 100 रुपये से ज्यादा मोल नहीं पाता। जहां गाय का बछड़ा गर्मी बरदाश्त कर सकता है वहां भैंस का कटड़ा गर्मी नहीं बरदाश्त कर सकता। गाय का दूध और घी जो पुरुष इस्तेमाल करता है उस के शरीर के अन्दर बहुत चुस्ती रहती है। एक और बात यह है कि जितना चारा एक भैंस खाती है उतने चारे में दो गायें पल सकती हैं। आज गवर्नमेण्ट cow slaughter बन्द करना चाहती है। लेकिन यह तब तक नहीं हो सकता जब तक कि लोगों के मन में गाय के प्रति प्रेम नहीं उपजता। लोग कानून से डर कर चोरी यह काम करेंगे। इसलिये आज ज़रूरत इस बात की है कि लोगों के मन में गाय के लिये मुहब्बत पैदा की जाए। इतना कह कर मैं इस बिल को support करता हूं।

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ ਗਿਆਨੀ** (ਰੋਪੜ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ support ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿਉਂਕਿ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰਨ ਨਾਲ ਅਸੀਂ ਸਭ ਲੋਕਾਂ ਦੇ sentiments ਅਤੇ sanctity ਦੀ ਕਦਰ ਕਰਾਂਗੇ। ਇਸ ਮਸਲੇ ਦੀ economic side ਉਪਰ ਬਹੁਤ ਕੁਝ ਕਿਹਾ ਜਾ ਚੁਕਿਆ ਹੈ ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਹੋਰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ। ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕ ਇਸ measure ਦੀ ਬਹੁਤ ਦੇਰ ਤੋਂ ਇੰਤਜ਼ਾਰ ਕਰ ਰਹੇ ਸਨ। ਗਾਂ ਅਤੇ ਉਸ ਦੇ ਬਛੜੇ ਬਛੜੀਆਂ ਦੀ protection ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸੀ। ਇਹ ਕਾਨੂੰਨ ਲਿਆ ਕੇ ਪੰਜਾਬ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ ਬੜਾ ਸ਼ਲਾਘਾ ਯੋਗ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਹਰਿਆਨੇ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਤਾਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਵਾਕਫ਼ੀਅਤ ਨਹੀਂ ਹੈ ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਕਹਿ ਨਹੀਂ ਸਕਦਾ ਕਿ ਉਥੇ ਗਊ ਦੀ ਕਿੰਨੀ ਕਦਰ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਗਊ ਵੀ ਉਥੇ ਕਿੰਨੀਆਂ ਕਿਸਮਾਂ ਦੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀਆਂ ਗਾਈਆਂ ਲੋਕ ਰਖਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸੇਵਾ ਅਛੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ। ਕਿੰਨੀਆਂ ਗਊਆਂ ਐਸੀਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਕਿ

[Master Partap Singh]

(d) whether there is any proposal under the consideration of Government to construct a building for the said school on a piece of land opposite to the Civil Hospital, Rupar; if so, the time by which the building is expected to be constructed.

**Sardar Gurbachan Singh Bajwa :** The information is being collected and will be supplied to the Member.

ENQUIRY AGAINST THE SUPERINTENDENT JAIL, AMBALA

**837. Master Partap Singh :** Will the Minister for Finance be pleased to state—

(a) whether it is a fact that about two years back the Medical Officer, Ambala Jail, apprehended a Warder at the Jail Gate taking gram to the house of the Superintendent of the said Jail and whether this matter was reported to the Inspector-General of Prisons, Punjab ;

(b) if reply to part (a) above be in the affirmative, whether any enquiry into the matter referred to in part (a) above was made ; if so, by whom together with the result thereof ?

**Shri Mohan Lal** : (a) No.

(b) The question does not arise.

## SHORT NOTICE QUESTION AND ANSWER

EVALUATION OF LAND HELD BY DISPLACED LANDHOLDERS

***6664. Sardar Chanan Singh Dhut :** Will the Minister for Finance be pleased to state—

(a) whether Government gave any assurances to the displaced landholders that during consolidation operations, the evaluation of their lands would be based on the value assessed for these lands at the time of their allotment by the Rehabilitation Department ;

(b) whether it is a fact that Government has now passed orders that no distinction be made in respect of evaluation of lands held by displaced landholders and others during consolidation operations ; if so, the reasons therefor ?

**Shri Mohan Lal :** (a) Yes.

(b)(i) Yes.

(ii) As permanent rights are being conferred on the allottees of evacuee lands, there remains no distinction between the local landholders and the allottees of evacuee land.

**Mr. Speaker :** The questions entered in the list for to-day have been exhausted. Now the House will proceed with the next item on the Agenda.

## THE PUNJAB BETTERMENT CHARGES AND ACREAGE RATES (AMENDMENT) BILL, 1956—CONSIDERATION POSTPONED

**Minister for Public Works and Education** (Sardar Gurbachan Singh Bajwa) : Sir, I request that item No. 1 relating to the Punjab Betterment Charges and Acreage Rates (Amendment) Bill, 1956, be omitted from today's List of Business. This would be taken on some other day.

**Mr. Speaker :** No objection.

THE LAND ACQUISITION (PUNJAB AMENDMENT) BILL, 1956

**Minister for Finance** (Shri Mohal Lal) : Sir, I beg to move—

That the Land Acquisition (Punjab Amendment) Bill be taken into consideration at once.

स्पीकर साहिब, जो Land Acquisition Act पहले मौजूद है उस के मुताबिक जब कि award न हुआ हो खास खास हालात में और खास मामलों में मसलन किसी लाइब्रेरी के लिये या educational purpose के लिये या और किसी खास काम के लिये Collector को land acquire करनी मतलूब हो तो उस का possession वह फौरी तौर पर ले सकता है। उस का हक Collector को original Act में दिया गया है। इस बिल के ज़रिये यह ज़रूरी समझा गया है कि जहां और मामलात में कौलैक्टर को अख्तियारात दिये गये हैं जो कि public interest के हैं वहां पर Collector को यह अख्तियारात भी दिये जाएं कि " for any other class of people" के लिये भी वह मकान या ज़मीन पर ऐसी हालत में फौरी कब्ज़ा कर सके। क्योंकि बाज़ हालात में ऐसे Houses के लिये फौरी तौर पर ज़मीन को acquire करना और उस पर कब्ज़ा करना public interest के लिये बहुत ज़रूरी होता है। इस लिये यह जो amendment इस बिल के ज़रिये लाई जा रही है यह public के मुफ़ाद और interest के लिये है। इस लिये मैं तवक्को करता हूं कि इस बिल को हाउस के मैम्बर साहिबान बगैर किसी खास discussion के मन्ज़ूर कर देंगे।

**Mr. Speaker** : Motion moved.

That the Land Acquisition (Punjab Amendment) Bill be taken into consideration at once.

**पंडित श्री राम शर्मा** (सोनीपत) : स्पीकर साहिब, यह Land Acquisition Act इस गर्ज़ के लिये पास किया गया था कि गवर्नमैण्ट को अपने किसी सरकारी काम के लिये या public interest के लिये कोई सरकारी स्कीम चलानी हो तो उस के लिये ज़मीन acquire की जा सकती थी। लेकिन अब जो Amending Bill आया है इस के मुताबिक तो सरकारी या ग़ैर सरकारी और ज़रूरी या ग़ैर ज़रूरी काम की कोई तमीज़ ही नहीं रहती। इस का मतलब यह है कि Collector या Deputy Commissioner को यह अख्तियार मिल जाये कि किसी की ज़मीन किसी काम के लिये ही चाहे तो उसे ले ले। और पहले तो देखना होता था और ज़ाहर करना होता था कि कौनसा सरकारी काम है और उस में क्या public interest है public को क्या फायदा पहुंचेगा। मुझे याद है कि फिर भी लोगों पर काफी अरसे से मुसीबत तारी रही। जब मकानों की कमी थी तो किसी का मकान चाहा तो सरकारी काम के लिये ले लिया गया और किसी को खेंचातानी भी करनी हुई तो भी वह काम सरकारी ही ज़ाहिर किया गया। और अब अगर यह Amending Bill पास हो गया तो Collector को बहुत ही वसीह powers मिल जाती हैं और अगर वह चाहे तो किसी का भी मकान और किसी की भी ज़मीन ले ले। और houses for any other class of people....यह class वही लफज़ है जिस के बारे में एक दफा मुख्य मंत्री जी ने बताया था कि class का मतलब बरादरी है। यह किसी बरादरी, schedule,

[पंडित श्री राम शर्मा]

tribe या caste के लिये इस्तेमाल कर लेंगे । इस का मतलब यह होगा कि कोई भी लोग हों तो उन के लिये मकान बनाने के लिये गवर्नमेंट ज़मीन ले सके। मेरा ख्याल है कि आजकल के ज़माने में जब कि यह विचार किया जाता है कि गवर्नमेंट के अख्तियार महदूद होने चाहियें जिस से कि लोगों की आम आज़ादी और fundamental rights जो कि हम को Constitution के द्वारा मिले हैं में कोई मदाखलत न हो जिस से कि लोगों को बार गुज़रे इस लिये यह amending बिल नहीं पास होना चाहिये । हमें fundamental rights के मातहत बड़े वसीह अख्तियारात हासिल हैं लेकिन इस Amending Act और मुखतलिफ Acts के ज़रिये उन rights पर legal तरीके से encroachment की जा रही है । इस लिये मैं इस बिल के असूलन खिलाफ हूं । इस के मातहत Collector को किसी की ज़मीन या किसी का मकान acquire करने के लिये unlimited और wide powers मिल जाती हैं । और हम कदम कदम पर देखते चले आ रहे हैं कि गवर्नमेण्ट की machinery पहले की निसबत बहुत loose और ढीली हो गई है और vague तरीके से चलती है । इन हालात में अगर हम आए दिन amending Acts के ज़रिये और भी wide powers गवर्नमैण्ट को और सरकारी अफसरों को देते चले जायें तो बजाए फायदे के लोगों पर मुसीबत पड़ जाएगी । पिछले दिनों जब मकानों की कमी थी तो मुझे याद है कि किस तरह frivolous तरीकों से और बिना किसी वजह के लोगों के मकान acquire कर लिये जाते थे और लोगों को कितनी मुश्किल होती थी और उन के representations और deputations की Home Secretary के पास बाढ़ लगी रहती थी । अब अगर हम कदम कदम पर गवर्नमैण्ट को इतनी wide powers देते चले गए तो इतनी vague बात हो जाएगी कि सरकार चाहे तो कोई भी ज़मीन या मकान acquire कर लेगी । इस में यह जो लिखा है कि "or houses for any class of people" यह बहुत vague चीज़ है । यह बड़ी अजीब चीज़ है । इस की definition होनी चाहिये कि वह "class" कौनसी क्लास है । इस का मतलब यह होता है कि Deputy Commissioner या Collector जिस किसी के लिये चाहे ज़मीन सरकारी तौर पर acquire कर लेगा । मैं समझता हूं कि यह कानून लोगों के fundamental rights पर encroachment है कि जिस किसी के लिये भी चाहे तो Collector या Deputy Commissioner सरकारी तौर पर ज़मीन या मकान acquire कर ले । यह बड़ी गलत बात है । मैं इस amending बिल की असूली तौर पर मुखालिफत करता हूं और अमली तौर पर मुझे पता है, थोड़ा बहुत तजरुबा है कि किस तरह से लोगों की जायदादें और मकान acquire किये जा रहे हैं । पहले तो कुछ limited scope था लेकिन अब तो बिल्कुल ही unlimited powers उन को मिल जायेंगी और कोई रोक टोक उन के रास्ते में नहीं होगी । पता नहीं उस वक्त लोगों के साथ क्या बीतेगी । यह बहुत vague term है, general और all comprehensive है । एक democratic और आज़ाद देश में ऐसा कानून पास करना बिल्कुल गलत बात है। हिटलरपन और डिक्टेटरपन को revive करने वाली बात है कि उस के जो जी में आए वह करे ।

**श्री देव राज सेठी** (रोहतक शहर) : अध्यक्ष महोदय ! सोनीपत के बहुत लायक और गरीबों के हमदर्द.........

**मुख्य मंत्री** : 'So called'.

**श्री देव राज सेठी** : हां गरीबों के " so-called " हमदर्द की तकरीर मैंने बड़ी ग़ौर के साथ सुनी है । मैं हैरान हो रहा था कि आया वह Opposition के benches पर बैठे हुए महज़ मुखालिफत की खातर मुखालिफत कर रहे थे, वह अपने हलके से बोल रहे थे या दिल की गहराइयों से बोल रहे थे । लेकिन जैसा कि उन की अपनी तकरीर के आखर में कहा तो मालूम हुआ कि वह वाकई मुखालिफत की खातिर मुखालिफत कर रहे थे । क्या हमारे सोनीपत के मैम्बर साहिब भूल गये हैं कि देहातों और शहरों में मकानों की बहुत ज्यादा किल्लत है ? क्या वह नहीं जानते कि इस कमी को दूर करने के लिये सरकार ने Low-Income Housing Scheme के मुताबिक लोगों को loans दिए हैं और देना चाहती है ? लेकिन उन के रास्ते में एक सब से बड़ी मुश्किल जो है वह यह है कि गरीब हरिजनों और गैर-बिस्वेदारों को मकान बनाने के लिये ज़मीन नहीं मिलती । खास कर गांव में तो हरिजन और दूसरे गरीब लोगों को ज़मीन दस्तयाब होती ही नहीं । जो गैर-बिस्वेदार हैं उन्हें पांच मरले ज़मीन भी नहीं मिलती । क्या उन्हें बगैर मकानों के रखा जाए ? शहरों में भी हालत यह है कि जिन के पास ज़मीन है वह गो बेचना भी चाहते हैं लेकिन देते नहीं । वह अपनी मनमानी कीमतों पर बेचते हैं । जिस ज़मीन की कीमत एक रुपया गज़ है उस के लिये 10 रुपया मांगते हैं । तो इन हालात में क्या हमारे माननीय मैम्बर पंडित जी यह चाहते हैं कि जिन लोगों के पास मकान बनाने के लिये ज़मीन नहीं उन्हें वैसे ही रहने दिया जाये ? उन्हें मैं बता देना चाहता हूं कि 'सरकार' और 'प्रजा' दोनों अब पर्य्यायवाची शब्द हो चुके हैं । प्रजा सरकार है और सरकार प्रजा है । तो फिर फर्क कैसा ? Land Acquisition Act का एक specified object है और वह है मकान बनाने के लिये ज़मीन लेकर देना । Original Act में definition की कुछ कमी रह गई थी । All classes of people के लिये अब इस में वाज़ेह तौर पर provision कर दिया गया है । यह अमीरों के लिये नहीं, किसी खास तबके के लिये नहीं अब यह सब के लिये है । "Any other class of people" के लफ़ज़ बड़े स्पष्ट लफ़ज़ हैं । इस में किसी आशंका की कोई गुंजाइश नहीं । इस में कोई घुंडी नहीं । साफ है कि अगर कोई मकान बनाना चाहे और उस के पास ज़मीन न हो तो वह D.C. के पास जा कर कह सकता है या कह सकते हैं कि हमने फलां housing की स्कीम या प्रोग्राम बनाया है, फलां ज़मीन है । उस ज़मीन को सरकार लेकर दे सकती है । इस में मनमानी करने का कोई खतरा नहीं है । देहातों में जो प्रजा बसती है बड़े बड़े लोगों के पास उन्हें exploit करने का केवल यही handle है कि वह उन को ज़मीन नहीं देते । मैं तो समझता हूं कि यह एक ऐसी चीज़ थी जो कि सरकार को आज से छ: महीने पहले अक्तूबर के session में लानी चाहिये थी । जब Low-Income Housing Scheme बनी थी तो उसी वक्त गवर्नमेंट को यह anticipate करना चाहिये था कि मकान ज़मीन के बिना नहीं बन सकते, ज़मीन सहज स्वभाव मिलने वाले नहीं, और अगर मिलती है

[श्री देव राज सेठी]

तो बड़ी heavy कीमत पर मिलती है इस लिये उस के लिये कानूनी तौर पर लोगों को सहूलियात दी जावें । लेकिन पंडित जी ने जिन खदशात का इजहार किया है कि अफसरान इस में मनमानी करेंगे, यह बिल्कुल बे बुनियाद है । आज पटवारी से ले कर D.C. तक कोई भी आदमी मनमानी नहीं कर सकता । अगर कोई इस तरह की शिकायत हो तो लोग मिनिस्टरों को और चीफ मिनिस्टर साहिब को मिलते हैं और वह उन की शिकायत को सुनते हैं । इस लिये उन को यह शिकायत नहीं होनी चाहिये । अगर कोई और एतराज हो तो हो लेकिन आप को यह मानना पड़ेगा कि यह बिल उन की हकीकी जरूरत को पूरा करता है । इस लिये मैं आप के द्वारा हाऊस से प्रार्थना करूंगा कि यह बिल बगैर किसी बहस के पास करना चाहिये ।

**श्री श्री चन्द** (बहादुरगढ़) : साहिबे सदर, जैसा कि आम तौर पर Act पास किये जाते हैं यह कोई ordinary legislation नहीं है । यह एक ऐसा special Bill है जो Constitution में दिये गये हर एक शहरी के fundamental rights को curtail करने के लिये लाया गया है । मुझ से पहले जो दूसरी तरफ के लायक दोस्त बोले हैं उन्होंने गरीब देहातियों के लिये बड़ा दर्द जाहिर किया है । उन्हें हमेशा ही देहात वालों का ख्याल रहता है । उन का ख्याल यह है कि देहातों में लोगों को मकान बनाने के लिये ज़मीन नहीं मिलती । उन को पता होना चाहिये कि consolidation के दौरान हर एक हरिजन को हर एक उस आदमी को, जिस को जरूरत भी नहीं थी पांच पांच बिस्वे ज़मीन दी गई है ।

**Sardar Gurcharan Singh**: Not everywhere.

**श्री श्री चन्द** : और वह बगैर कानून के दी गई है । चाहिये तो यह था कि उन की तारीफ की जाती कि बगैर झगड़े के और बगैर किसी कानून के उन को लोगों ने ज़मीनें दे दीं । उन को खुश होना चाहिये कि सिर्फ चीफ मिनिस्टर साहिब के कहने पर ही लोगों ने अपनी मर्जी से उन को ज़मीनें दे दीं । लेकिन रोहतक के जो आनरेबल मैम्बर अभी अभी बोले हैं और जिन्हें देहातों का बहुत काफ़ी तजरुबा मालूम होता है उन्होंने यह खदशा ज़ाहिर किया है कि सन् 1956 में जो हरिजन गांवों में मकान बनाना चाहेंगे उन्हें उन के लिये ज़मीन ही नहीं मिलेगी, इसी लिये यह कानून पास किया है ऐसा उन्होंने फरमाया । मैं उन्हें challenge करता हूं कि वह सारे पंजाब में एक भी ऐसी मिसाल बता दें कि देहात में किसी हरिजन ने मकान बनाना चाहा हो और उस को उस के लिये ज़मीन न मिली हो । बाकी जो शहरों की बाबत बताया है अगर कोई आदमी अपनी जायदाद नहीं बेचना चाहता, अगर वह अपनी मर्जी की कीमत पर आम हालात में जायदाद बेचता है तो उस पर किसी किस्म की पाबन्दी क्यों लगाई जाये ? आप उस को रोक नहीं सकते । Constitution के fundamental rights के मुताबिक गवर्नमैण्ट किसी की ज़मीन इस तरह नहीं छीन सकती । हर एक आदमी को अख्तियार है कि जितनी चाहे उतनी property own कर सकता है, खरीद सकता है, बेच सकता है । मेरे लायक दोस्त को शायद यह ख्याल है कि परली तरफ से जो लोग आए हैं वह अच्छी ज़मीन पर मकान बनाना चाहते हैं ।

**श्री देव राज सेठी** : सब को यही ख्याल है ।

**श्री श्री चन्द** : और साथ ही साथ इन का यह ख्याल है कि जो local आदमियों के मकानात हैं वह मुफत में मिल जावें ।

**श्री देव राज सेठी** : यह आप का ही तंग नजरिया है ।

**श्री श्री चन्द** : इस के अलावा, इस बिल का कोई और मतलब नहीं । कहीं भी जमीन की कोई कमी नहीं । कोई ऐसी मुसीबत नहीं । मैं पूछता हूं कि क्या कोई emergency है, क्या खास बात, लड़ाई या झगड़ा आ पड़ा है कि इस बिल को लाने की इतनी जल्दी पड़ी है ? Peace time में भी D. C. को इस तरह के हिटलरशाही इख्तियारात क्यों दिये जाएं ? फिर लफज़ भी बहुत गोलमोल से लाकर रख दिये हैं । आप बताएं कि किस खास class of people के लिये आप यह बिल लाये हैं ? मैं जानता हूं कि सिवाए सेठी साहिब और उधर के आदमियों के यह और कोई class नहीं ।

**श्री देव राज सेठी** : सभी हरिजन भी हैं ।

**श्री श्री चन्द** : हरिजन ! मैंने अभी अभी बताया, आप उस वक्त शायद डरते डरते बाहर चले गये थे—कि हरिजनों को जमीन की जरूरत नहीं । उन्हें काफी जमीन consolidation में मिल चुकी है । अगर उन्हें जरूरत हो, जितनी जरूरत हो तो उन्हें हम मुफ्त जमीनें देने के लिये तैयार हैं । आप के D.C. को बीच में आने की जरूरत नहीं । फिर आप के सारे के सारे D.C. भी जालन्धर division के हैं और यह लोग यहां के local लोगों की जमीनों को हज़म करना चाहते हैं । मैं जानता हूं कि उन का सिर्फ यही मतलब है—और कोई मतलब नहीं । वरना सेठी साहिब इतने भोले नहीं कि इस की हिमायत करने के लिये यूं ही खड़े हो जाते । मैं जानता हूं कि उन का असली मतलब क्या है । हम अम्बाला division को जालन्धर वालों की colony नहीं बनने देना चाहते । हम जानते हैं कि जो नहरें और सड़कें बनाई जाती हैं उन की जमीनों का कोई compensation अभी तक नहीं दिया गया । पंजाब में जितनी नहरें खोदी गई हैं वहां जमींदारों को एक पैसा तक नहीं दिया गया । वह बेचारे रोते फिरते हैं । चार-चार पांच-पांच साल हो गए हैं । उन को ज़मीन का कोई पैसा नहीं दिया । कई दरखास्तें दी गई हैं लेकिन कोई पूछने वाला नहीं । इसे acquisition नहीं कहा जा सकता । यह तो लोगों से जबरदस्ती जमीन छीनने का तरीका है । पंजाब में कितनी ऐसी जमीन है जिस का कोई मुआविज़ा नहीं दिया गया अब आप D.C. को यह अख्तियार देने जा रहे हैं कि अगर मेरे यह लायक दोस्त और उन के भाई मकान बनाना चाहें तो उस की मार्फत किसी भी जमीन को acquire कर सकते हैं । इस लिये मैं समझता हूं कि इस बिल का सिर्फ यह मतलब है । इस के अलावा और कोई emergency या जरूरत नहीं ! आपने कागज़ उठा कर लिख दिया—any class of people । Class के मायने क्या हैं ? कौन लोग हैं जो ऐसी ज़मीन लेना चाहते हैं ? किस ने आप को दरखास्त दी है इस Act को पास करने की ? कौन सी emergency आ पड़ी है ? मैं समझता हूं कि यह बिल Constitution के खिलाफ है लोगों के हकूक पर भारी छापा मारने वाला है । अगर D.C. को इतने अख्तियारात दिये गये तो बहुत खतरनाक हालत पैदा हो जावेगी । इस लिये मैं इस की सख्त मुखालिफत करता हूं । ऐसे बिल को लाने की कोई ज़रूरत नहीं ।

**श्री माम राज** (भिवानी) : प्रधान जी ! यह जो ज़मीन का मसला चौधरी साहिब ने पेश किया है मैं दावे से कह सकता हूं कि कहीं भी किसी देहात के अन्दर बिना पैसे के ज़मीन नहीं दी जाती है। यह उन्हों ने बिल्कुल गलत कहा है कि बगैर पैसे के ज़मीनें ले ली गई हैं। इस चीज़ का सबूत मैं देने को तैयार हूं। हमारी तहसील हांसी के अन्दर मुरब्बा बन्दी हुई है। वहां आज तक एक इंच भी भूमि किसी गांव में हरिजनों को नहीं दी गई। बहुत से हरिजनों को गांव में ज़मीन न मिलने की वजह से शहर को जाना पड़ा है। वहां उन को ज़मीन की बड़ी तंगी है—जहां तक कि उन्हें पैसे दे कर भी ज़मीनें नहीं मिलतीं हैं। प्रधान जी ! आप बेशक तहकीकात करायें। यह जो नहरों का मसला बताया है और कहा गया है कि उन को पैसे नहीं दिये गये यह बिल्कुल गलत कहा गया है। यह तो सब जानते हैं कि सारे प्रांत के अन्दर एक इंच भूमि भी बिना पैसे के नहीं दी गई है और जहां जहां नहरें खोदी गई हैं वह सब की सब ज़मीदारों के फायदे के लिए खोदी गई है और हरिजन उन के खोदने वाले हैं। और उन जमीनों का पैसा लेने वाले ज़मीदार हैं। प्रधान जी ! एक मकान का मसला नहीं है। आप अगर तहकीकात करायेंगे तो आप को मालूम हो जायगा कि देहातों के अन्दर हरिजनों के साथ ज़मींदारों ने क्या सलूक किया है और क्या कर रहे हैं। जैसा कि मैं ने पहले भी बताया था कि रुपये में से 12 आने हरिजन इन के बुरे सलूक से तंग आ कर गांव छोड़ कर शहरों में और मंडियों में चले गए हैं। गांव में ज़मींदार उन्हें हर तरह से तंग किया करते थे। आप बताएं देहात के अन्दर उन लोगों के पास ........

*(At this stage Mr. Speaker rang the bell.)*

**अध्यक्ष महोदय** : Order please. आप बात सुनियें। (*Shri Mam Raj continued speaking.*) Order please.

**श्री माम राज** : अगर आप बोलने नहीं देते तो मैं बैठ जाता हूं।

**अध्यक्ष महोदय** : आप बतायें आप किस बिल पर बोल रहे हैं। अगर आप को बिल का ही पता नहीं तो बराए मेहरबानी आप बैठ जाएं। (Please let me know the Bill the hon. Member is now discussing. He should resume his seat, if he has nothing to say on this Bill.)

**श्री राम किशन** (जालन्धर शहर उत्तर पश्चिम) : स्पीकर महोदय, मैं इस बिल की बड़े ज़ोर से ताईद करता हूं और यह इस लिये करता हूं क्योंकि पिछले दो तीन सालों में वक्तन फवक्तन गवर्नमेंट को ज़मीन acquire करने में बड़ी मुश्किलात पेश आती रही हैं। जब भी गवर्नमेंट ने किसी शहर में कोई housing colony बनाने की कोशिश की और उस के लिये land acquire करनी चाहिये तो उस में ही उसे दो तीन साल का समय लग जाता रहा है। Planning Commission ने सारे देश में housing problem को solve करने के लिये इस सम्बन्ध में तमाम States की गवर्नमेंटस का ध्यान इस तरफ दिलाया और कहा था कि इस मतलब के लिये land acquire करने के मुतअल्लिक laws amend किये जाएं और इन को सहूलतें दी जाएं ताकि अच्छे से अच्छे तरीके से और

सस्ती से सस्ती और जल्दी से जल्दी जमीनें इन को मिल सकें लेकिन इस पर बहुत कम अमल हो पाया। अभी चार महीने हुए लखनऊ के अन्दर तमाम States के Town Planners इकट्ठे हुए थे और इस मामले पर कि हम ने देश में आइंदा के लिये towns का planning करना है और village का planning करना है विचार किया गया था और उन्होंने जो recommendations की थीं उन में से एक recommendation यह भी थी। उस Conference में सभी State Governments के representatives थे और उन्हों ने इस बात को स्वीकार किया था कि housing purposes के लिये जमीन acquire करने में एक बड़ी मुश्किल पेश आती है। मेरे दोस्त चौधरी श्री चन्द साहिब ने evacuee lands की तरफ तवज्जुह दिलाई है, मैं इस सिलसिले में अर्ज़ करना चाहता हूं कि पिछले दो साल के अरसे से बड़ी दिक्कत पेश आ रही है। जब से evacuee lands Government of India की हो गई हैं इस वजह से land acquire करने में बड़ी मुश्किलात पेश आ रही हैं। गवर्नमेंट को अपनी Industrial Housing Schemes या और किसी Housing Scheme के लिये जमीन की जरूरत हो तो उसे वह acquire करने में बड़ी मुश्किलात पेश आती हैं और उसे acquire करने में बड़ी देर लग जाती है। मुझे अपने शहर का इल्म है। वहां गवर्नमेंट कई तरह की colonies बनाना चाहती है लेकिन land न acquire हो सकने की वजह से वह सब स्कीमें अटक जाती हैं। इस लिये यह जरूरी है कि इस amendment को जल्द से जल्द मन्जूर किया जाये ताकि हमारे प्रान्त की housing problem को हल किया जा सके। मुझे उम्मीद है कि इस amending Bill के पास हो जाने से यह problem जल्दी solve हो जायेगी।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ, ਪੂਰਬ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਆਈਨ ਵਿਚ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ fundamental rights ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ property ਬਾਰੇ ਵਿਧਾਨ ਦੇ Article 31 ਦੇ sub-section 2 ਵਿਚ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਿਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ:-

"No property shall be compulsorily acquired or requisitioned save for a public purpose".

ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੇਰਾ ਇਸ ਦੇ ਪੜ੍ਹਨ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੀ acquisition public purposes ਲਈ ਨਾ ਹੋਵੇ ਉਸ acquisition ਨੂੰ ਸਾਡੀ Constitution authorise ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ। ਲੇਕਿਨ ਇਸ amending Bill ਦੇ objects and reasons ਤੋਂ ਇਹ ਸਪਸ਼ਟ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਕਿ acquisition ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਇਖਤਿਆਰ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਹਾਸਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕੀ ਉਹ public purposes ਲਈ ਹੈ ਜਾਂ ਹੋਰ ਕਿਸੇ purpose ਲਈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ housing schemes ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਅਲਾਵਾ ਹੋਰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਦਸਿਆ ਗਿਆ। ਇਹ ਨਹੀਂ specify ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਕਿ ਕੀ ਇਹ Low-Income Housing Scheme ਲਈ land acquire ਕੀਤੀ ਜਾਣੀ ਹੈ

[ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ]
ਜਾਂ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਸਕੀਮ ਲਈ ਕੀਤੀ ਜਾਣੀ ਹੈ। Low-Income Housing Scheme ਥਲੇ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਕਰਜ਼ੇ sanction ਕੀਤੇ ਗਏ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕਿਤੇ ਵੀ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਕਿ ਫਲਾਣੀ ਮਖਸੂਸ ਜਗ੍ਹਾ ਤੇ ਮਕਾਨ ਬਨਾਣਾ ਹੈ। ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

ਦੂਜੀ ਵਜਹ ਜਿਸ ਕਰ ਕੇ ਮੈਂ ਇਸ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ legislation ਬੜੀ indefinite, vague ਅਤੇ wide ਹੈ। ਇਸ ਦੀ ਰਾਹੀਂ State Officials ਨੂੰ ਇਨੀਆਂ wide powers ਦਿਤੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆ ਕਿ ਦਿਤੀਆਂ ਨਹੀਂ ਜਾਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ। ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ sponsors ਨੇ ਕਿਧਰੇ ਵੀ ਨਹੀਂ ਦਸਿਆ ਕਿ ਇਹ ਕਿਹੜੀ housing schemes ਲਈ ਜ਼ਮੀਨ acquire ਕਰਨ ਦੇ rights ਉਹ ਲੈਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ।

ਤੀਜੀ ਵਜਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹੜੀਆਂ buildings ਇਨ੍ਹਾਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਤੇ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾਣੀਆਂ ਹਨ ਇਹ productive ਨਹੀਂ ਹਨ। ਇਹ ਇਸ ਬਾਰੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ view ਸੀ। ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਬਾਕੀ ਜਿਹੜੀਆਂ ਇਨੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਇਹ ਹਾਊਸ ਅਗੇ ਲਿਆਉਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਇਹੀ view ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ? ਇਹ ਜੋ ਇਨੇ ਕਰਜ਼ੇ ਲੈ ਲੈ ਕੇ ਇਨੀਆਂ ਹੋਰ ਸਕੀਮਾਂ ਚਲਾ ਰਹੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਇਹੀ view ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ?

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ! ਇਨ੍ਹਾਂ ਤਿੰਨਾ ਵਜੂਹਾਤ ਕਰ ਕੇ ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**राम्रो गजराज सिंह** (गुड़गांव) : स्पीकर साहिब, इस बिल के जो objectives हैं वह दुरुस्त हैं। जहां मकान बनाने के लिये या दूसरी अच्छी चीजों के लिये जमीन न मिलती हो, वहां गवर्नमैण्ट को ज़मीन का प्रबन्ध करना चाहिये। मगर इस चीज़ का जो यहां प्रबन्ध किया गया है उस की वज़ाहत की ज़रूरत है। यहां पर यह लफज हैं:—

"Houses for any other class of people".

और फिर सरकार ने अपना controlling hand न रखते हुए Deputy Commissioners को तमाम powers दे दी हैं। मैं यह नहीं कहता कि वह आप की बात नहीं मानेंगे, आखिर वह सरकारी मशीनरी तो है ही मगर ताकत का abuse भी हो सकता है। वह कह सकता है कि यह चार आदमी हैं जिन को फलां की जमीन की ज़रूरत थी इस लिये मैंने ले कर दे दी है। तो इस तरह वह अपनी मन मानी कर सकेगा। इस लिये मेरी मुअदबाना अर्ज़ है, suggestion है कि यह अच्छा हो अगर इस के साथ यह लफज़ जोड़ दिये जायें:—

"Houses for any other class of people as notified by the Government in the prescribed manner."

यानी अगर किसी शख्स को किसी तरह दुःख पहुंच रहा हो या उसे किसी और काम के लिये वह जगह चाहिये तो उसे notification पर एतराज करने का मौका हो और वह D.C. के हुक्म पर एतराज कर सके। और गवर्नमेंट notify करे कि फलां तबके के इस किस्म के आदमियों के लिये जगह नहीं है इस लिये यह जगह उन के लिये चाहिये तो यह Act के objects and reasons के मुताबिक ही होगा। फिर गवर्नमेंट House को assure कराये कि इन ताकतों का abuse नहीं होने दिया जायेगा। जहां गवर्नमेंट

का मनशा दुरुस्त है वहां इन powers के abuse होने की गुन्जायश भी है और जैसा कि चौधरी श्री चन्द ने कहा कि अगर कुछ लोग D.C. के दोस्त हैं तो वह नाजायज फायदा उठायेंगे। यह नई बात नहीं होगी। Controls के दिनों में ऐसे scandals होते रहे हैं। गवर्नमैण्ट एक responsible body है इस लिये इसे इस पर अपना controlling hand रखना चाहिये। इस लिये इस बात पर गौर कर के यह लफज जोड़ दिये जाएं:—

"as notified by the Government in the prescribed manner."

तो किसी को शुबा नहीं रहेगा। मैं इस बिल मे सहमत तो हूं मगर वजाहत के लिये, शकूक रफा करने के लिये, यह जरूरी suggestion दी है।

**श्री बालू** (फतेहआबाद) : स्पीकर साहिब ! यह जो बिल पेश हुआ है, इस पर बोलते हुए मेरे मोहतरिम दोस्त सेठी जी ने कहा कि इस से हरिजनों या दूसरे छोटे तबके के लोगों को मुनाफा हो सकता है अगर यह ताकत Deputy Commissioners को दे दी जाए कि चाहे जिस किसी की ज़मीन ले कर किसी आदमी को दे दें। (श्री सेठी : यह Socialist Pattern के लिये है)। अगर यह ताकत D.C.s को दे दी गई तो वह चाहे जिस किसी की भी ज़मीन लेकर पैसे वाले आदमियों को देंगे और इस तरह से रिश्वत बढ़ेगी। अगर गवर्नमेंट चाहती है कि आम जनता या छोटे तबके वाले लोगों को फायदा हो तो गवर्नमैण्ट क्यों खुद कोई ऐसा कानून नहीं बना देती जिस से कि इन लोगों को फायदा हो। मैं इस की पुर जोर मुखालिफत करता हूं। D.C. को इस किस्म की ताकत दे कर रिश्वत बढ़ाई जाती है और आम लोगों से बेइनसाफी की जाती है। इस लिये मैं इतना ही कहना चाहता हूं कि अगर गवर्नमेंट लोगों की सहूलत के लिये कुछ करना चाहती है तो गवर्नमेंट अपनी तरफ से एक ऐसा कानून बना दे जिस से आम लोगों का फायदा हो।

**श्री डी. डी. पुरी** (जगाधरी) : स्पीकर साहिब, मैं दो ही शब्द कहना चाहता हूं। जो मौजूदा कानून है उस में factories के कर्मचारियों के निवास स्थान के लिये तो ज़मीन acquire हो सकती है परन्तु खुद factories बनाने के लिये ज़मीन acquire नहीं हो सकती। मैं बहुत देर से इस बात की तरफ गवर्नमेंट का ध्यान दिलाता रहा हूं। पहले तो गवर्नमेंट कहती रही है कि factories लगाने के लिये ज़मीन acquire करने में कुछ दिक्कत है। मगर अब मैंने पता लिया है कि ऐसी बात नहीं है। Director General of Information ने जो circular जारी किया है, वह मेरे पास भी है, उस की तरफ मैं गवर्नमैण्ट की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। Industrialisation तभी हो सकती है अगर, जहां गवर्नमैण्ट उचित समझे, factories लगाने के लिये जिस—में public का फायदा हो—ज़मीन की acquisition की power ले ले।

**श्री रंजीत सिंह कैप्टन** (हिसार सदर) : स्पीकर साहिब ! इस बिल में जो objects and reasons बताए हैं, उन पर किसी hon. member को objection नहीं है और Opposition के कुछ साथियों ने 'for any class of people' पर जो objection किया और खदशात ज़ाहिर किए उस में शायद उन दोस्तों ने इस बात को ध्यान में नहीं रखा कि यह बिल उस delay को दूर करने के लिये पेश किया गया है जो Government-sponsored schemes में आजकल हो जाती है। सोनीपत

[श्री रंजीत सिंह कैप्टन]

और बहादुरगढ़ के मेरे लायक दोस्तों ने फरमाया कि D.Cs. के दोस्त उन्हें approach करेंगे और इस तरह D.Cs. patronage करेंगे। मगर इस बिल में तो clearly लिखा है कि पहले सिर्फ labour colonies के मुतअल्लिक ही यह बिल था मगर अब जिस स्कीम को गवर्नमैण्ट मुनासिब ख्याल फरमाए उस के लिये जमीन acquire कर सकेगी और जो ढील construction के काम में होती थी वह न होगी। मकान बनाने का जहां तक ताल्लुक है यह problem हर शहर और हर गांव में है। अभी मेरे भिवानी के एक दोस्त ने बताया कि हरिजनों के साथ यह हो गया वह हो गया, उन्हें ज़मीन नहीं दी गई। तो मैं दावे से कहता हूं कि 99 फीसदी जो स्कीमें हैं वह शहरों के मुताल्लिक हैं। और मैं मानता हूं कि मुरब्बाबन्दी के वक्त जब तक कोई instructions नहीं तब तक कुछ देहातों में ज़मीन कम दी गई, मगर बाकी तो सब जगह दी जा चुकी है। और अगर किसी जगह हरिजनों को ज़मीन चाहिये तो वह भी इस ऐक्ट के तहत ली जा सकेगी। और अगर ली जाए तो इसमें कोई नुक्स न होगा। मैं इस Bill को support करता हूं।

**वित्त मंत्री** (श्री मोहन लाल) : स्पीकर साहिब, मैं यह तो कहने की जुरअत नहीं कर सकता कि Opposition के जिन बजुर्गों ने बड़े जोरदार लफ्ज़ों में इस बिल की मुखालिफत की है, उन्होंने असली बिल को जिस में amendment करना इस बिल के ज़रिये मतलूब है, गौर से पढ़ा ही नहीं। उन्होंने उसे पढ़ा और बहुत गौर से पढ़ा होगा। मैं यह भी कहने की जुरअत नहीं कर सकता कि उन्होंने जान बूझ कर इस के गलत मतलब निकालने की कोशिश की है चूंकि वह हमेशा सही मतलब निकालने की कोशिश करते हैं। (पंडित श्री राम शर्मा : आप असली मतलब बता दें।) अभी अर्ज़ करता हूं घबराईए नहीं।

3 p.m.

लेकिन यह मैं अर्ज़ करूंगा कि जो मतलब उन्होंने निकाला है वह दुरुस्त नहीं है। अगर वह दुरुस्त मतलब निकालते तो उन्हें इस बिल में कोई हऊआ न नज़र आता और उन्हें कोई इस बिल में हिटलरपन नज़र न आता। Stalin पन नज़र न आता। इस बिल के मुतअल्लिक मैं मुख्तसिर तौर पर अर्ज़ करूं कि जिस section 17 की sub-clause B की amendment की जानी मतलूब है उस का मतलब यह है:—

**पंडित श्री राम शर्मा** : आप ज़रा पढ़ दें।

**वित्त मंत्री** : मैं इसे पढ़ने भी लगा हूं और मतलब भी निकालूंगा। इस के head note में अर्ज़ किया गया है:—

"Special powers in cases of emergency".

तो यह special powers हैं और emergency के हालात में दफा 17 की sub-section इस तरह से है:—

"*Special powers in cases of emergency*. In cases of emergency, whenever the Local Government so directs, the Collector, though no such award has been made, may, on the expiration of fifteen days from the publication of the notice mentioned in section 9, sub-section (1), take possession of any waste or arable land neded for public purposes or for a company. Such land shall thereupon vest absolutely in the Government, free from all encumbrances."

इस की clause B जिस में कि यह amendment की जानी मतलूब है वह इस तरह से है :—

"whenever in the opinion of the Collector it becomes necessary to acquire the immediate possession of any land for the purpose of any library or educational institution or for the construction, extension or improvement of any building or other structure in any village for the common use of the inhabitants of such village, or any godown for any society registered under the Co-operative Societies Act, 1912, or any dwelling house for the poor, or the construction of labour colonies.........."

यहां मैं ने इस बिल के द्वारा insert करने के लिये आप से यह अलफाज मांगे हैं:—

"or houses for any other class of people".

मैं अर्ज करूंगा कि हमें इस amendment को उस context में पढ़ना है जो context कि इस सारे section का है और खास तौर पर इस sub-clause का है। आपने गौर फरमाया होगा कि यह जो सारे objects हैं जिन के लिये यह emergency powers ली गई हैं यह public good और public purposes के लिये हैं। इन में से एक आध काम भी आप नहीं देखेंगे जिस के लिये यह कहा जा सके कि किसी persons के जाती गर्ज के लिये है, किसी दोस्त या दुशमन का काम है जिस के लिये अख्तियार हों। अख्तियार तो पहले ही मौजूद हैं। कोई नए अख्तियार नहीं दिये जा रहे बल्कि जो अख्तियारात पहले हैं उन में addition करना मतलूब है और वह addition यह है कि जहां public purpose के लिये पहले अख्तियारात हैं वहां यह भी अख्तियार Collector को हों कि—

"under a Government sponsored Housing Scheme or any irrigation tank, irrigation or drainage channel, or any well, or any public road......"

ज़मीन acquire की जा सके।

तो मैं ने अर्ज किया कि आगे ही अख्तियारात मौजूद हैं लेकिन जहां public के मुफाद और पब्लिक की गर्ज के लिये मकान बनाने की ज़रूरत हो वहां दिक्कत पेश आती है और उस pace से houses को built नहीं किया जा सकता जिस pace से कि ज़रूरत होती है इस लिये यह अख्तियारात और लिये जा रहे हैं। मेरे मित्रों श्री राम किशन और सेठी साहिब ने ठीक फरमाया है कि इन अख्तियारात से यह मतलब नहीं निकाला जा सकता कि यह किसी particular class of persons के लिये काम में लाये जा सकते हैं। और मेरा भी ख्याल है कि इस से यह जान लेना कि यह अख्तियारात किसी खास दोस्त के लिये या किसी खास आदमी के लिये इस्तेमाल होंगे, इस बिल के साथ बेइनसाफी करना है।

फिर जो मेरे दोस्त सरदार स्वरूप सिंह ने फरमाया कि यह बिल Constitution of India की मुखालिफत करता है और इस के खिलाफ है यह दुरुस्त नहीं। उन्होंने देखा होगा कि original Act और sub-clause B में कोई ऐसा provision नहीं है जो Constitution के खिलाफ हो। यह तो फैसला है और मुसल्लमा अमर है कि किसी public purpose के लिये acquisition का अख्तियार हर स्टेट गवर्नमैण्ट को है बशरते कि

**(वित्त मंत्री)**

उस acquisition के इवज़ में compensation का provision किया गया हो। तो इस में ऐसा provision मौजूद है। इस तरह किसी किस्म की मुखालिफत Constitution के किसी provision की नहीं होती, और मुझे इस बारे में कोई शंका नहीं।

इस लिये मैं तवक्को करता हूं कि अपोज़ीशन की तरफ़ से मेरे दोस्त इस की खुले दिल से हिमायत करेंगे। न मालूम इधर से जो बिल पेश किये जाते हैं उन में अपोज़ीशन वाले कैसे कोई हऊआ देख लेते हैं हालांकि इस में कोई ऐसी बात नहीं होती। मुझे उम्मीद है कि Opposition इस बिल को तो support करेगी। इस के साथ ही मैं अर्ज़ करूंगा कि इस बिल को जैसे कि पेश किया गया है पास कर दिया जाए। यह तो एक harmless amendment है। और इस से गरीबों का भला होगा।

**Shri Sri Chand** : On a point of explanation, Sir. What is the definition of "any other class of people "?

**Minister for Finance** : This is not a point of Order.

**An hon. Member** : Then why did you give way ?

**Minister** : I gave way because a point of Order had been raised.

**Shri Sri Chand** : You heard me wrongly......

**Minister** : I am bound to give way when a point of Order is raised. Therefore, I gave way. But that is not a point of Order.

**Shri Sri Chand** : I did not utter the words "On a point of Order". I said "On a point of explanation, Sir."

**Pandit Shri Ram Sharma** : It is for the Speaker and not for the Minister to say whether a particular point is a point of Order or not.

**Minister** : This is what I am submitting to the Speaker. You are also to hear what I say to the Speaker.

**Pandit Shri Ram Sharma** : He is very touchy.

**Minister for Public Works** : He seems to be a Pandit also. (*Laughter*).

**Mr. Speaker** : Question is—

> That the Land Acquisition (Punjab Amendment) Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker** : Now the House will proceed to consider the Bill clause by clause.

SUB-CLAUSE (2) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker :** Question is—

That Sub-Clause (2) of Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 2

**Mr. Speaker :** Now Clause 2 is before the House for consideration.

**Shri D. D. Puri** (Jagadhari) : Sir, I beg to move—

In line 5, *between* 'people' and ' ,, ' *insert* "or any works likely to prove useful to the public."

यह एक सीधी सी amendment है कि जहां industrial housing या दूसरे इस किसम के housing के लिये ज़मीन acquire करनी हो वहां पर भी यह अख्तियार इस्तेमाल हो सकें। आगे ही इस गर्ज़ के लिये जो provision इस बिल में है उस के scope को widen करने की गर्ज़ से यह amendment पेश की गई है ताकि किसी भी पब्लिक purpose के लिये गवर्नमैण्ट को land acquire करने की ज़रूरत पड़े तो दफा 17 के provisions इस्तेमाल हो सकें। मेरा पहले भी यह मनशा था और में ने इस bill की first reading में भी अर्ज़ किया था कि गवर्नमैण्ट को industrialisation की स्कीमों को मद्देनज़र रखते हुए और factories बनाने के लिये भी अगर दफा 17 के short course को available किया जा सके तो बेहतर रहेगा। इस stage पर भी में अपने फाईनैन्स मिनिस्टर साहिब से दरखास्त करूंगा कि वह industrial purposes के लिय ज़मीन acquire करने के बारे में गवर्नमेंट की पालिसी को बताने की कृपा करें तो बेहतर हो।

**Mr. Speaker :** Motion moved—

In line 5, *between* "people" and ' " ' *insert* " or any works likely to prove useful to the public."

**पंडित श्री राम शर्मा** (सोनीपत) : स्पीकर साहिब ! हमारे वित्त मंत्री साहिब बड़ी वज़ाहत से, बड़े ज़ोर से और बड़े मज़े में आ कर कहने लगे कि Opposition के जो दो बुज़र्ग हैं वह ऐसी गलती कर बैठे हैं कि अगर उन को कोई दुरुस्त करे तो शायद कोई Government का बच्चा ही करे। वज़ीर साहिब ने फरमाया कि यह तो emergency के लिये Government ने पहले ही अख्तियार लिये हुए हैं और उन में पांच सात बातें पहले ही शामिल थीं। उन अपने अख्तियारात को Government अपने Collector के ज़रिये इस्तेमाल करा सकती है। यह कर सकती है वह कर सकती है मगर बाद में बड़ी मासूमियत से फरमाते हैं कि हम ने क्या किया है—पहले ही जो provision मौजूद है उस में पांच सात बातें मौजूद हैं। अब तो हम ने सिर्फ एक और बात जोड़ी है और वह भी कोई खास नहीं, मामूली सा provision है। Government ने जो पहले emergency के लिये अख्तियार लिये हुए हैं उस के मुताबिक भी Collector educational institutions, libraries, labour colonies वगैरा वगैरा के लिये ज़मीन

[पंडित श्री राम शर्मा]

acquire कर सकता है मगर अब हम इस clause के ज़रिये इस में एक और बात जोड़ रहे हैं कि वह any other class of people के लिये भी ले सके। यह मामूली सा provision है Government पहले भी emergency के लिये अख्तियार ले चुकी है और यह भी एक मामूली सा provision किया है। आप ठीक फरमाते हैं। मगर मैं कहता हूं कि यह clause तो सारे Act की जान है और आप कहते हैं कि हमने कुछ नहीं किया है। हमारे वित्त मंत्री साहिब तो यह फरमाते हैं मगर अब सुनिए हमारे डी. डी. पुरी साहिब क्या कहते हैं। वह और भी चार कदम आगे बढ़ गये हैं। आप चाहते हैं कि अगर बड़ी बड़ी factories और कारखाने लगाने हों तो वह भी emergency के अन्दर ही दाखिल कर दें। वह समझते हैं कि यह चीज़ भी एक emergency की है। हमारे वित्त मंत्री जी तो any other class of people के लिये मकान और घर बनाने के लिये ज़मीन ले रहे हैं मगर वह बड़ी बड़ी factories और कारखाने भी लोगों की ज़मीन और जायदाद ले कर लगा लेंगे। वह कहते हैं कि public purposes के लिये लो, और वह चाहते हैं कि any other class of people के लिये लो। यह बिल्कुल vague सी चीज़ है इतनी बड़ी amendment की ज़रूरत ही नहीं थी। सिर्फ houses, factories, mills के लफज़ लिख देते तो चीज़ साफ हो जाती और बात भी ठीक बन जाती। Emergency की चीज़ कम से कम हुआ करती है और वह कम से कम अख्तियारात और बिल्कुल ऐसे वक्तों में ली जाती है और वह अख्तियारात ऐसे कामों के लिये मांगे जाते हैं जिन के लिये कि आम कानून और कायदा फेल हो जाए और नाकाफी साबित हो। मगर यहां सब कानून होते हुए, अदालतें चलतें हुए भी अगर Government रोज़ाना इस बात पर कमर बांध ले कि emergency का गीत गाते गाते और emergency को बढ़ाते बढ़ाते इतना लम्बा कर दे और उस के नाम पर इतनी ताकत हाथ में ले ले जो कि emergency और normalcy से आगे बढ़ जाए तो क्या यह socialistic pattern of society हुई? क्या यह लोगों की मर्जी के मुताबिक काम करने का तरीका हुआ? क्या इसी को आप socialistic pattern कहते हैं? क्या यही जनता राज और democracy है? हमारे वित्त मंत्री जी ने शुरु 2 में बड़ी लच्छेदार तकरीर शुरु की, बड़ी शानदार तमहीद बांधी और मैं समझा था कि पता नहीं क्या क्या बता देंगे। नामालूम क्या कर दें और नई चीज़ बता देंगे। मगर आखिर में कहने लगे कि हम ने तो emergency के वक्त के लिये यह अख्तियार लिये हैं और Collector के ज़रिये ही ज़मीन लेनी है। फिर यह भी कहते हैं कि पांच सात बातें तो पहले ही Act में मौजूद थीं, अब तो सिर्फ houses for any other class of people ही साथ जोड़ा है कोई खास चीज़ नहीं। मगर मैं कहता हूं कि रोना तो इसी बात का है कि यह any other class of people की कहीं हद भी होगी। आज तो any other class of people हुई कल को इस any other of बढ़ाते बढ़ाते किसी particular class of people तक पहुंच जायेंगे। आखिर इस की कहीं हद भी है? सिवाए इस के कि अपनी sweet will से जो मर्जी दिल में आए पास कर दें, कौन पूछने वाला है। यह तो पता चले कि

यह any other class of people की definition क्या है, इस की आखरी हद कहां है ? मैं समझता हूं कि इस क्लाज़ के पास करने से जो fundamental rights लोगों के मुल्क के अन्दर हैं वह खत्म हो जायेंगे। जिस socialistic society का गीत गाते आप नहीं थकते वह भी बन चुकी। मैं यह नहीं कहता कि आप न लें आप सब कुछ लोगों का ले लें मुझे तकलीफ नहीं है। मगर आखिर Constitution भी तो कोई चीज़ है। जो Constitution का तरीका है और जो law है यह चीज़ उस के और उस की spirit के खिलाफ है। Government यह मज़ाक समझती है कि जब कोई बात हुई तो चुपके से कह दिया कि emergency के लिये जो अख्तियार लिये हुए हैं उन में एक चीज़ और add कर देते हैं। जब मर्ज़ी हुई, कोई बात करने का शौक आया तो इस emergency का नाम ले कर मन मानी की। यह लफ़्ज़ 'house for any other class of people' बिल्कुल बेमानी है, बिल्कुल vague है, undefined है। कोई इनकी हद नहीं है ? और इसी वजह से मैं इस के खिलाफ हूं। यह जो चार पांच मिनिस्टर बैठे हुए हैं क्या यह any other class of people नहीं हैं जो बड़े बड़े सरमायादार रुपए पैसे वाले और कारखानादार हैं और श्री डी. डी. पुरी जैसे लोग हैं क्या वह any other class of people से बाहर हैं ? इस में कहां लिखा है कि वह इस में नहीं आते ? फिर यहां एक हैरानी वाली बात हुई है। हमारे हरिजन भाई थे उन्होंने ज़रा सा हरिजन का नाम सुना और देहात का नाम आया, चौधरी श्री चन्द जी की शक्ल देखी फिर आओ देखा न ताओ देखा लैक्चर शुरू कर दिया कि हरिजनों के साथ यह होता है हरिजनों के साथ वह होता है। उन्होंने यह नहीं देखा कि हरिजनों के लिये यह चीज़ नहीं हो रही। यह तो Collector और Deputy Commissioner को बिल्कुल हिटलर शाही अख्तियार, emergency का नाम ले कर देना चाहते हैं। अगर D. C. और Collector चाहें तो किसी की ज़मीन और किसी की जायदाद बिला रोक टोक any other class of people के मकान बनाने के लिये ले सकते हैं। इन्होंने गलती कर दी कि एक और क्लाज़ नहीं साथ जोड़ दी कि कोई किसी court के दरवाजे नहीं खटखटा सकता।

**श्री श्री चन्द** : Original Act में मौजूद है।

**पंडित श्री राम शर्मा** : ठीक है original Act में होगी और ज़रूर जोड़ी होगी। ऐसी बातों से कहां चूकते हैं। इसके बाद कोई कार्रवाई High Court, Supreme Court में नहीं होगी और यह original Act में ज़रूर होगी। यह अख्तियारात Collector को emergency के नाम पर दे रहे हैं कि किसी की ज़मीन, किसी का मकान, किसी की जायदाद, किसी class of people के लिये हासिल कर लें। मगर यहां पर जो lecture हो रहे हैं वह हरिजनों के हकूक पर हो रहे हैं। मेठी जी को भी बड़ा दर्द उठा और फरमाने लगे कि गांव के अन्दर ज़मीन नहीं मिलती है। उन्होंने सिर्फ यह पढ़ लिया कि or houses for poor people in rural areas.

[पंडित श्री राम शर्मा]

यह interpretation है इन लोगों की। ठीक है कि 70 या 80 फीसदी इन के Collector अक्ल और होशोहवास से काम लें। मगर में तो Government की दाद देता हूं कि जो emergency का नाम लेकर Collector को कह रही है कि किसी class of people के लिये मकान बनाने के लिये ज़मीन जायदाद सरकारी तौर पर acquire कर लो। आखिर यह Legislature किस लिये बैठी है कि जो मिनिस्टर साहिब लिख कर बिल ले कर आए उस की ताईद कर दें और अगर ताईद करने की भी हिम्मत न हो तो जब राये देने का वक्त आए तो हाथ उठा दें। मैं तो कहूंगा कि इस तरह की चीजें पास करना हाऊस के अख्तियारात का जायज़ इस्तेमाल नहीं बल्कि उस के अन्दर मदाखलत करना है।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ ਪੂਰਬ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ! ਸਾਡੇ ਵਿਤ ਮੰਤਰੀ ਜੀ ਨੇ ਕਾਫੀ ਲੰਬੀ ਚੌੜੀ ਤਕਰੀਰ ਕੀਤੀ। ਪਰ ਜਿਸ ਚੀਜ਼ ਉਤੇ ਨਹੀਂ ਬੋਲੇ ਉਹ ਇਹ amending clause ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਖੁਲ੍ਹ ਕੇ ਕੋਈ ਗਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ। ਇਸ clause ਦੇ ਵਿਚ ਜੋ houses for any class of people ਹੈ ਉਸਦੇ ਬਾਰੇ ਉਹ ਦਸਦੇ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ requirements ਹਨ ਅਤੇ ਉਹ ਕਿਹੜੀਆਂ classes ਹੋਣਗੀਆਂ ? Acquisition public purposes ਲਈ ਹੋਵੇਗੀ ਅਤੇ ਉਸਦੀ ਕੀ definition ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਗਲਾਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਉਹ ਬਿਲਕੁਲ ਚੁਪ ਰਹੇ ਹਨ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ! ਮੈਂ compensation ਦਾ ਬਿਲਕੁਲ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਂ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਾਣਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ compensation ਜ਼ਰੂਰ ਦਿਓਗੇ। ਤੁਸੀਂ compensation ਨੂੰ constitutionally ਹੀ ਨਹੀਂ ਰੋਕ ਸਕਦੇ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੀ acquisition ਹੋਵੇ ਉਹ public purposes ਲਈ ਹੋਣੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। ਪਰ ਤੁਸੀਂ ਇਥੇ mention ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ houses for any other class of people ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ ਬਿਲਕੁਲ vague ਹੈ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਅਜਿਹੀ class of people ਵੀ ਆ ਸਕਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਲਈ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨ acquire ਕਰਨਾ public purpose ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇੰਨੀ wide powers ਲੈ ਕੇ Constitution ਨੂੰ over ride ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਹ define ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸ class ਲਈ ਇਹ powers ਲੈਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ। ਇਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਸਾਨੂੰ ਦੱਸੋ ਕਿ ਕੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ।

**श्री श्री चन्द** (बहादुरगढ़) : साहिबे सदर ! मेरे लायक दोस्त ने हमें समझाने की तो कोशिश की। उन्होंने फरमाया कि हमने बिल को ठीक तरह से नहीं पढ़ा अगर ठीक पढ़ते तो एतराज़ न करते। लेकिन जब समझाने का वक्त आया तो खुद ही अड़चन में पड़ गये और समझाने के वक्त एक लफ़ज़ भी न कहा। एतराज़ इस बात पर है कि houses for any class of persons। 'Class' से उन का क्या मतलब है? मेरे लायक दोस्त मैम्बर जो रोहतक से आये हैं वह अपनी बीवी और लड़के के मुतअल्लिक Deputy Commissioner से कहें कि हम भी class of persons हैं हमें मकान चाहिये, acquire कर दो तो

अगर Deputy Commissioner कह दे कि उसे अख्तियारात तो हैं लेकिन acquire नहीं कर सकता तो इस से ज्यादा बेहूदा कानून कोई नहीं बन सकता । जब तक ऊपर से पार्लियामेंट से या President साहिब से इन को लिखा हुआ न आ जाये कि यह कानून Constitution के खिलाफ है, Fundamental Rights के खिलाफ है तब तक यह बातें इन के ख्याल में नहीं आतीं । मुझे याद है कि जब houses acquire करने के लिये गवर्नमेंट को powers दी गईं तो डिप्टी कमिश्नरों ने कांग्रेस के दफतरों के लिये और मैम्बरों के लिये मकान acquire कर के दिये । यह emergency powers दर हकीकत सरकारी अफसरों के लिये मकान या दफतर acquire करने के लिये दी गई थीं या लड़ाई के दौरान में किसी building को acquire करने के लिये दी गई थीं । लेकिन इन powers का नाजायज़ फायदा उठाया गया और बारसूख आदमियों ने चन्द रुपये माहवार किराये पर अच्छे अच्छे मकान acquire कर लिये । इस कानून द्वारा भी गवर्नमेंट अगर चाहे तो किसी का मकान acquire कर ले । मुझे ताज्जुब होता है कि गवर्नमेंट यह कैसा कदम उठाने लगी है । कल कोई मैम्बर साहिब Deputy Commissioner के पास जायें और कहें कि हम class of persons हैं हमें ज़मीन दो तो क्या वह ज़मीन देंगे ? मिनिस्टर साहिब को हिम्मत नहीं पड़ेगी कि मैम्बर साहिबान को कह सकें कि क्या करवा लिया । हमारी गवर्नमेंट को Fundamental Rights की परवाह नहीं । मैं यकीन के साथ कह सकता हूं कि यह गरीबों के लिये नहीं है, हरिजनों के लिये नहीं है यह M.L.A.s के लिये है। यह कानून Deputy Commissioners के दोस्तों को फायदा पहुंचाने के लिये बनाया जा रहा है । इन को वहम पड़ रहा है कि शायद कुछ हरिजनों के लिये किया जा रहा है । फिर मिनिस्टर साहिब कहते हैं कि class of persons है उन्हें मकान देने के लिये बनाया जा रहा है । यह गलत तरीका है । गवर्नमेण्ट के पास power है तो एक लफ़्ज़ इस में और add कर दो ताकि कम से कम अमीर न ले सकें । Any class of persons के अलफाज़ vague और indefinite हैं । मैं समझता हूं कि हमारी मिनिस्टरी ज़िद कर रही है । Legal Remembrancer को कहते हैं कि हमें ऐसा बिल बना कर दो कि कोई comma भी न बदल सके ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप personal बातें न करें ।

(Please do not make personal references.)

**श्री श्री चन्द** : स्पीकर साहिब ! यह कसम खाकर आते हैं कि बिल को बदलना नहीं । परमात्मा ताकत और अकल दोनों नहीं देता । वह अकल देता है या ताकत । मगर यह अपनी हरकत नहीं बदलेंगे । हम कहते हैं कि यह Constitution के खिलाफ है और अगर यह बिल पास किया गया तो ऊपर से वापस आ जायेगा । यह महज़ हाऊस का time waste किया जा रहा है ।

**अध्यक्ष महोदय** : ऐसी बातें नहीं करनी चाहियें ।

(The hon. Member should not say such things.)

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ** (ਟਾਂਡਾ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ! ਇਹ ਜਿਹੜਾ amending Bill ਇਸ ਵੇਲੇ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਪੇਸ਼ ਹੈ ਤੇ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ ਜਿਹੜਾ ਇਤਰਾਜ਼ ਕੀਤਾਂ ਹੈ 'any other class of people' ਦੇ ਸ਼ਬਦਾਂ ਤੇ ਇਸ ਨਾਲ ਕਿਸੇ ਵੀ ਕਾਨੂੰਨਦਾਨ ਜਾਂ ਵਕੀਲ ਨੂੰ ਇਸ ਤੋਂ ਫਾਇਦਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਭੂਲ ਭਲੱਈਆਂ ਵਿਚ ਪਾ ਸਕੇ। ਇਹ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਇਹ ਕਲਾਸ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦੀ ਹੈ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਥਾਂ। ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨਾਂ ਨਹੀਂ ਲੈਂਦੀ ਕਿ ਇਹ ਜ਼ਮੀਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਲਈ acquire ਕਰਨੀ ਹੈ। ਜੇ ਇਹ ਗਲ ਹੈ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਰੋੜ੍ਹਤਾ ਕਰਾਂਗੇ। ਜੇ ਕੋਈ ਜ਼ਮੀਨ acquire ਕਰਨੀ ਹੈ ਤੇ ਉਸ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟ ਪੈਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨਾਲ ਵੋਟ ਦਿਆਂਗੇ। ਲੇਕਿਨ ਜਿਹੜੇ ਢੰਗ ਨਾਲ ਇਹ ਬਿਲ ਲਿਆਂਦਾ ਗਿਆ ਹੈ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਡਰਦੀ ਕਿਉਂ ਹੈ। ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਕਲਾਸ ਕਿਹੜੀ ਹੈ ? ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਆਪਣੇ ਵਲੋਂ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਸਾਫ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਪਰ ਓਹ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇ। ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਅਸੀਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਦੇ ਹਵਾਲੇ ਕਰ ਦਿਓ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ Constitution ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ ਇਸ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟ ਹੈ। ਜੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਜਾਏ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਬਿਨਾਂ ਮੁਆਵਜ਼ੇ ਦੇ ਦਿਓ ਤਾਂ ਵੀ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ Constitution ਰੁਕਾਵਟ ਪਾਉਂਦੀ ਹੈ। ਸਾਨੂੰ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ ਕਿ 'any class' ਕਿਹੜੀ ਕਲਾਸ ਹੈ ਜਿਸ ਲਈ ਪੰਜਾਬ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ houses acquire ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਪਈ ਹੈ। ਹਰੀਜਨਾਂ ਦਾ ਨਾਂ ਲੈ ਕੇ ਇਹ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੰਜਾਬੀ ਵਿਚ ਕਹਾਵਤ ਹੈ "ਨਾਂ ਲੈਂਦੀ ਭਰਾਵਾਂ ਦਾ"

अध्यक्ष महोदय : आप यह न कहें [Please don't say these things ]

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ! ਮੇਰਾ ਮਤਲਬ ਹੈ ਕਿ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦਾ ਨਾਂ ਲੈ ਕੇ 'class of persons' ਦੇ ਸ਼ਬਦ ਰਖੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਪਰ class ਦਾ ਨਾਂ ਦਸਣ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਦੱਸੇ ਕਿ ਇਹ ਲੋੜ ਹੈ ਜਿਸ ਲਈ ਜ਼ਮੀਨ acquire ਕਰਨੀ ਹੈ। ਜਿਹੜੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਪਿਛਲੀ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਵੇਲੇ ਸੜਕਾਂ ਬਨਾਉਣ ਲਈ acquire ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮੁਆਵਜ਼ਾ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਹਾਲੇ ਤਕ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ। ਮੁਕੇਰੀਆਂ ਦੇ ਅਲਾਕੇ ਵਿਚ ਬੜੀ ਦੇਰ ਤੋਂ ਨਹਿਰ ਨਿਕਲੀ ਹੋਈ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਇਸ purpose ਲਈ acquire ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮੁਆਵਜ਼ਾ ਹਾਲੇ ਤਕ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਚਾਰ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਗਿਆ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਇਖਤਿਆਰ ਹਾਸਲ ਕਰਦੀ ਹੈ ਤੇ ਇਸ ਅਸੈਂਬਲੀ ਕੋਲੋਂ ਵੀ ਜਿਹੜੀ ਅਸੈਂਬਲੀ ਕਾਨੂੰਨ ਬਣਾਉਂਦੀ ਹੈ ਗਲਾਂ ਛਪਾ ਕੇ ਰਖਦੀ ਹੈ ਤੇ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ any class of persons ਲਈ houses acquire ਕੀਤੇ ਜਾਣਗੇ। ਮੇਰੇ ਮਾਨ ਯੋਗ ਮਿਤ੍ਰ ਸ਼੍ਰੀ ਸ੍ਰੀ ਚੰਦ ਨੇ ਠੀਕ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਪਿਛੇ ਸਰਕਾਰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਢੰਗ ਨਾਲ ਮਕਾਨਾਂ ਦੀ acquisition ਵਿਚ favouritism ਕਰਦੀ ਰਹੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਜਾਣਦਾ ਕਿ ਉਹ ਕਿਹੜੀ ਕਲਾਸ ਹੈ ਜਿਸ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਢੰਗ ਇਸਤੇਮਾਲ

ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ। Classes ਦੇ ਤਿੰਨ ਹੀ ਹਨ ਕੋਈ ਐਨੀਆਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨਹੀਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਗਿਣੀਆਂ ਨਾ ਜਾਣ। ਜੇ ਮਿਨਿਸਟਰਾਂ ਨੇ ਮਹਿਜ਼ ਆਪਣੀ ਯਾਰੀ ਦੋਸਤੀ ਪੂਰੀ ਕਰਨੀ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਅਗੇ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਉਹ ਵਾਪਸ ਲਏ ਤੇ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਢੰਗ ਵਿਚ ਇਸ ਨੂੰ ਪੇਸ਼ ਕਰੇ।

**श्री सोम दत्त बाहरी** (शिमला) : स्पीकर साहिब ! इस क्लाज़ में बड़े innocent अलफाज़ इस्तेमाल किये गये हैं। Clause 2 में जो मकान acquisition करने हैं वह labour colonies हैं or houses of any other class of people. मैं हैरान हूं कि मेरे लायक दोस्त चौधरी श्री चन्द जी ने कैसे कह दिया कि किसी के लड़के या बीवी भी एक class of persons बन सकते हैं। यहां group of persons के अलफ़ाज़ use नहीं किये गये, class of people के इस्तेमाल किये गये हैं। मैं समझता हूं कि हरिजन बिला शुबह class of people में आ सकते हैं। ज़मीनें किसी class of people के वास्ते acquire की जा सकती हैं। अगर M.L.A.s के वास्ते कोई houses बनाने की जरूरत हो तो जमीन acquire की जा सकती है। Poor people, beggars' homes, orphans' homes, widows' homes के लिये land acquire हो सकती है। मैंने instances दी हैं कि class of people किन को कहा जा सकता है।

इस का मतलब हरिजन होम्ज़, हरिजन कालोनी, लेबर कालोनीज़, विड्डो होम्ज़ और orphan होम्ज़ भी हो सकता है। यह सीधी सी चीज़ है और यह words बहुत clear हैं। इस लिये उन को इस में कोई आपत्ति नहीं होनी चाहिये।

**वित्त मंत्री** (श्री मोहन लाल) : स्पीकर साहिब, जहां तक श्री डी. डी. पुरी द्वारा पेश की गई amendment का ताल्लुक है मैं इसे ग़ैर जरूरी समझता हूं और हम इस वक्त इसे मन्जूर नहीं कर सकते। जैसे कि मैंने पहले भी अर्ज़ किया है और बाहरी साहिब ने भी explain किया है इस amending Bill का मकसद किसी class of people or class के मुतअल्लिक है। Any work likely to prove useful to the public..... work किसी शख्स–individual का भी हो सकता है यहां जो emphasis है वह work पर है ownership पर नहीं है। इस लिये मैं यह अर्ज़ करूं कि इस बिल का मकसद यह नहीं है कि किसी खास आदमी की मलकीयत बना कर उसे public purpose के लिये कह दिया जाए जहां तक इस बिल का ताल्लुक है वह बिल्कुल साफ है। मेरे एक दोस्त ने दो चार कड़वे अलफ़ाज़ सुनाए। नादरशाही, बेहूदा कानून और न जाने क्या क्या उन्होंने ने कहा। लेकिन यह अलफाज़ ऐसे हैं जिन को काफी देर से सुनते आ रहे हैं और इन्हीं के मुंह से सुनते आ रहे हैं। हर रोज सुनते रहे हैं और इस लिये इन शब्दों का हर रोज़ सुनते रहने से तबीयत पर कोई असर नहीं होता कि इन का क्या मकसद समझा जाए सिवाए इस के कि कोई बिल चाहे कितना भी अच्छा हो उस को हिटलर शाही भी कह दें नादर शाही भी कह दें, ग़ज़बनाक और खौफनाक ग़र्ज़ेकि जो जी में आए कह दें। आज वह गज़बनाक कहना भूल गये ? न मालूम क्यों ? स्पीकर

[वित्त मंत्री]
साहिब, मैं किसी से मुकाबला नहीं करना चाहता कि किसी की अक्ल में monopoly है, इस तरफ या उस तरफ। उन को चाहे शोभा देता हो ऐसे अलफाज़ कहना। लेकिन मैं इतनी ऊंची level पर बात नहीं करना चाहता कि किसी की अक्ल से मुकाबला करूं......

**पंडित श्री राम शर्मा** : On a point of Order, Sir. क्या कोई unparliamentary बात यहां हुई है जिस पर वजीर साहिब इतना तिलमिला रहे हैं ?

**अध्यक्ष महोदय** : अगर Unparliamentary बात कोई नहीं हुई, तो parliamentary बातें भी बहुत नहीं हुई हैं। [If nothing unparliamentry has been said, very little of what is parliamentary has been said].

**वित्त मंत्री** : मैं अक्ल का मुकाबला नहीं करना चाहता और इतनी ऊंची level पर नहीं जाना चाहता। मैं नहीं समझता कि किसी की अक्ल की monopoly है। मैं अर्ज़ करूं कि class of people ऐसे शब्द हैं जिन के मुतअल्लिक शक्को शुबह की गुंजाइश ही नहीं है। इन्होंने ironical argument दिया है कि सेठी साहिब अपने साथ अपने भाई को ले जायेंगे और लड़के को ले जायेंगे और कहेंगे कि हम class of people हैं। अगर ironically कहा जाए तो यह बात कही जा सकती है। लेकिन यह तवक्को नहीं की जा सकती कि कोई common sense रखता हुआ आदमी ऐसी बात claim करेगा। यह नहीं हो सकता कि मैं और मेरा रिश्तेदार अपने आप को class of persons तसव्वर करें और यह बात मनवाने की तवक्को करे या कोशिश करे। बाहरी साहिब ने ठीक फरमाया है और मैं दोबारा इस की वजाहत की ज़रूरत महसूस नहीं करता। Class of persons ऐसे वाज़िह अलफ़ाज़ हैं जिन के बारे में शक की गुंजाइश नहीं हो सकती। Class of persons कोई भी हो सकते हैं लेकिन इस amending Bill में वज़न इस बात पर नहीं है, class of persons पर नहीं है, बल्कि वज़न public purpose पर है। ज़्यादा emphasis public purpose यानी लोगों के good के लिये है। अगर public good के लिये acquire करने की ज़रूरत है तो ज़रूर करना ही चाहिये और करना ही होगा। इस लिये मैं अर्ज़ करता हूं कि तनजन यह कह देना कि कोई खास आदमी class of persons बन जायेगा या कि M.L.A.s के मुफाद के लिये इन अलफ़ाज़ को बरता जायेगा, मुनासिब नहीं मालूम होता। "Class of persons" ordinary लफ़्ज़ हैं जिन का मतलब बखूबी जाहिर है। Moreover emphasis public purpose पर दिया गया है, class of persons पर नहीं है। अगर किसी class of persons के लिये acquire करने की ज़रूरत होगी तो public मुफाद के लिए उस ज़मीन को या हाऊस को acquire किया जायेगा। इस लिये इस बात पर ज़ोर इस तरह से देना उन को शोभा नहीं देता। स्पीकर साहिब, इस के अलावा मुझे कोई ऐसी खास बात मालूम नहीं होती। जिसका जवाब देना बाकी रह गया हो। इस लिये प्रार्थना करता हूं कि इस बिल को जल्दी पास करना चाहिए।

**Shri. D. D. Puri** : Sir, I withdraw my amendment.

**Mr. Speaker** : Is it the pleasure of the House that the amendment be withdrawn ?

*The House agreed.*

*The amendment was by leave withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That Clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

SUB-CLAUSE (1) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker** : Question is—

That Sub-Clause (1) of Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

TITLE

**Mr. Speaker** : Question is—

That Title be the Title of the Bill.

*The motion was carried.*

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That the Land Acquisition (Punjab Amendment) Bill be passed.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Land Acquisition (Punjab Amendment) Bill be passed.

बिल की तीन स्टेजिज़ होती हैं। दो खत्म हो चुकी हैं और तीसरी अब आई है। बातें वही होनी हैं जो पहले कही जा चुकी हैं। इसलिये मैं कहूंगा कि अब आप मुख्तसिर तौर पर तकरीर करें और बिल को खत्म करें।

(There are three stages of a Bill. This Bill is now at its third stage. No new argument is likely to be advanced. Therefore, I would request the Members to be brief and dispose of the Bill).

**श्री डी. डी. पुरी** (जगाधरी) : स्पीकर साहिब, बहस के दौरान में ऐसा पता लगा है कि मैम्बर साहिबान का यह विचार है कि कोई property जिस को आज Government acquire नहीं कर सकती इस amending Bill के पास होने के बाद उस property को भी गवर्नमेंट acquire कर सकेगी। Opposition के कुछ मैम्बरों की स्पीचिज से मुझे ऐसा मालूम हुआ है कि public purpose के लिये कोई property acquire हो रही है या नहीं हो रही इस का फैसला भी इस बिल से गवर्नमेंट के हाथ में दे दिया गया है। स्पीकर साहिब ! उन की सूचना के लिये मुझे यह अर्ज़ करना है कि विधान के दफा 31 (2) के अनुसार कोई property acquire नहीं हो सकती, चाहे गवर्नमैण्ट यह बिल छोड़ 10 बिल और ऐसे पास कर दे जब तक कि वह public purpose के लिये न हो। अगर ऐसा कानून भी गवर्नमैण्ट पास कर दे कि इस बात का फैसला भी गवर्नमेंट ही करेगी कि उस में public purpose है या नहीं है तो भी ऐसी बात बनने वाली नहीं है। इसी Act के बारे में Attorney General of India की यह opinion थी कि Government shall be the sole judge whether the purpose will be of public or not. तब भी इस बात का निश्चय करने के लिये कि यह public purpose है या नहीं Court का jurisdiction होगा। Court को अख्तियार होगा इस बात को देखने का। हाई कोर्ट और Supreme कोर्ट को इस बात का अख्तियार होगा कि यह जो compulsory acquisition

[श्री डी० डी० पुरी]

हो रही है under the Land Acquisition Act इसमें public purpose है या नहीं है ।

सिर्फ़ इस में एक ही exception है । जब हमारा विधान बना था तो उस वक्त Land Acquisition Act को विशेष तौर पर save किया गया था । उस के लिये अगर कोई provision है तो यह कि वह तभी acquire की जा सकती है अगर उस में कोई 'public purpose' हो । विधान लागू होने के बाद आप बीसियों Act पास करें लेकिन 'public purpose' के बिना आप land को acquire नहीं कर सकते । इस लिये मेरा ख्याल था कि 'public purpose' explain किया जाता । इस बिल को लाने का मनशा एक 'short cut' का है । अब दफ़ा 17 के अन्दर यह short cut और बढ़ा दिया गया है कि न सिर्फ industrial housing के लिये बल्कि दूसरे housing के लिये भी यह short cut apply किया जायेगा । मैं ज़्यादा नहीं कहना चाहता । इस में यह भी आ सकता है कि अगर कहीं आग लग जाये तो लोगों के लिये इन्तज़ाम करने के लिये और कहीं ज़मीन acquire की जाए ताकि situation को save किया जाये । इस में यूं लिखा है ।

'Any other works likely to prove useful to the public.'

लेकिन वित्त मंत्री जी ने 'private purpose' का जो मतलब निकाला है यह मेरी समझ में नहीं आया ।

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** (आदमपुर) : स्पीकर साहिब ! इस बिल के मुतअल्लिक बहुत कुछ कहा जा चुका है लेकिन फिर भी गुंजाइश है कि जो कमियां रह गई हैं उन पर कुछ साथी और कहना चाहें तो कह सकते हैं । इस में शक नहीं कि किसी चीज़ की hair splitting नहीं हो सकती और ज़्यादा से ज़्यादा की भी गई है । लेकिन फिर भी मेरे एक साथी ने एक point सही कहा है कि Attorney General ने एक चीज़ बड़ी वज़ाहत के साथ कही है कि public interest के लिये, public purpose के लिये भी अगर Government कोई Act पास करती है तो हर एक आदमी को हक है कि उसकी वज़ाहत के लिये Court of Judicature को move कर सके । मैं कहता हूं कि न सिर्फ Attorney General ही के पास बल्कि यह मामला High Court में भी जा चुका है और High Court ने इसको *ultra vires* of the Constitution करार देकर Act को invalid करार दिया है क्योंकि उसमें public interest की कोई बात नहीं थी । उन के बाद फिर दूसरा कानून आया । उस पर गवर्नमेंट आफ इंडिया ने एक पूरी clause लगा कर public interest के लिये वजाहत कर दी । उस से यह कानून valid हो गया । हम अपनी State के अन्दर भी उस को उसी शक्ल में लाना चाहते हैं । अब झगड़ा जो है वह है class of people पर, कि आया इस शब्द का diction में क्या भाव है ।

Class means public according to the Government. But I doubt this interpretation because class is not the public. In no diction you would find the class being interpreted as or signified in the meaning of public. I would

submit that the interpretation put by the Government is too fantastic, too vague and too wide. I would request the hon. Minister without casting any aspersions on him or imputing motives to the Members occupying Treasury Benches to revise this decision. He seriously felt the remarks made by certain Members. I think we should not say anything which is repugnant to decency and may be called unparliamentary. I would again ask the hon. Minister for Finance to think very seriously because the matter is of vital importance. If it goes to a court of judicature, it will fail there and he will not be there to bring anything of significant nature to explain the viewpoint of the Government. The case will fail because the words 'class of people' will not represent public in any way.

Again, when we are talking in terms of socialistic pattern of society, we should be clear in our minds about the meaning of the expression, 'class of people' otherwise it can be stretched by other classes also. For instance there is the capitalist class. It can also stretch the meaning of this expression to its own interest and advantage.

**Mr. Speaker :** This class of people should be classless.

**Professor Mota Singh Anandpuri :** Not only classless but casteless also. I was submitting that the expression "class of people" does not represent the public. I am, of the opinion that we should not introduce such expressions in our legislation at this stage when we are trying to take the society to the highest altitude of social progress. I would, therefore, respectfully ask the hon. Minister for Finance to give a serious thought to this matter because to my mind, legally or constitutionally, he cannot split up the meaning of the word 'class' as he desires. I am firmly of the view that the 'class' does not represent the public.

**Mr. Speaker :** This has been a bilingual speech. (*Laughter*).

**श्री देव राज सेठी** (रोहतक) : अध्यक्ष महोदय ! यह एक निहायत ही innocent और एक खास जरूरत को पूरा करने वाला बिल था । लेकिन उस पर भी इतनी लम्बी चौड़ी बहस की गई । जब कोई दलील न मिली तो ज़ातयात पर उतर आये । ऐसी चीज़ें इस बहस में लाई गई जिन पर जहां हैरानगी होती है वहां वह बड़ी अजीब सी बातें लगती हैं । पूछा जाता है कि इस बिल की ज़रूरत ही क्या है ? सब जानते हैं और गुड़गांव के मैम्बर साहिब भी कि इस बिल को लाने की एक वाहद जरूरत है । वह जरूरत यह है कि जहां हम मुल्क में socialistic pattern लाना चाहते हैं वहां जरूरी है कि लोगों को रहने के लिये मकान दिये जायें । इस चीज़ की वजाहत बिल में करना जरूरी था इस लिये यह कहा गया है कि public purpose के लिये housing की कोई scheme हो तो जमीन acquire की जा सकती है । जैसा बाहरी साहिब ने फरमाया है कि जिन को ज़रूरत हो, उन में बेवा औरतें भी हो सकती हैं, यतीम भी हो सकते हैं, अपाहज भी हो सकते हैं । (एक आवाज़ : M.L.A.s भी हो सकते हैं) तो ऐसा होने के बावजूद भी एक माननीय मैम्बर पूछते हैं कि class of people के माइने क्या हैं । जब एक बार वाज़ेह कर दिया है तो बार बार उसी argument को दोहराने की क्या जरूरत है, यह मेरी समझ में नहीं आया । बार बार वाज़ेह कर दिया गया है कि इस acquisition से किसी को कोई नुक्सान नहीं पहुंचाया जायेगा । सोनीपत के मैम्बर ने कांग्रेस भवन ख्वाह जैसे भी लिया हो, जिन हालात में हासल किया हो और जिस तरह भी इस्तेमाल किया जा रहा हो, वह तसल्ली रखें कि वह acquire नहीं किया जाएगा ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, यह निहायत बेहूदगी की तकरीर हो रही है । क्या यह House का decorum है ? He should talk sense.

**श्री देव राज सेठी** : तिलमिलाने की जरूरत नहीं। You should be in your senses while making such remarks.

**अध्यक्ष महोदय** : आर्डर, आर्डर । (Order, order).

**पंडित श्री राम शर्मा** : इसे शर्म नहीं आती । इस ने खुद गवर्नमैण्ट का बीसियों हज़ार रुपया खा लिया है । He should be arrested.

(आवाज़ें......आर्डर आर्डर)

**श्री देव राज सेठी** : आप को तो दूसरों पर हमले करने की आदत ही पड़ गई है । आपने तो अपनी बात शुरु करते ही ज़ात-पात पर हमले शुरु कर दिये ।

**अध्यक्ष महोदय** : आर्डर, आर्डर । आप किसी को भी चुभने वाली बातें नहीं करनी चाहिएं । यह बहुत बुरी बात है कि आप हाऊस के अन्दर इस तरह की तलखी लाएं । ऐसा करना आप को शोभा नहीं देता । मेहरबानी करके आप दोनों अपने अपने लफ़्ज़ वापस लें । (Order, order. No one should say anything to hurt. It is improper to import passion into one's utterances in the House. This does not behove the hon. Members. I would request both the hon. Members to withdraw their respective remarks).

**श्री देव राज सेठी** : मैं क्या विदड्रा करूं ?

**अध्यक्ष महोदय** : अपने लफ़्ज़ । शर्मा जी! आप भी अपने लफ़्ज़ वापस लें । (His remarks. The hon. Member Pandit Sharma may also withdraw his words).

**Pandit Shri Ram Sharma** : I withdraw my words, Sir.

**Shri Dev Raj Sethi** : I also withdraw my remarks.

**अध्यक्ष महोदय** : लेकिन आप ने यह शुरु ही क्यों किया था ।

(It should not have been necessary to start all this).

**पंडित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, यह अपनी स्पीच शुरु तो यहां से करते हैं कि किसी पर ज़ाती हमला नहीं होना चाहिये ।

**श्री देव राज सेठी** : शुरु तो..........

**अध्यक्ष महोदय** : Order please आप lobbies में चले जायें और ठंडा पानी पियें और फिर तकरीर करें (Order please. The hon. Member may go to the lobbies and take some cool water and when cooled in his temper, he may resume his speech).

**श्री देव राज सेठी** : जब कोई ज़ाती बात..........

**अध्यक्ष महोदय** : आप इस चीज़ को छोड़ें और relevant बोलें। (Please leave this topic and be relevant) [*At this Shri Dev Raj Sethi and Pandit Shri Ram Sharma began to smile* ] आप हंसते भी हैं और लड़ते भी हैं। (The hon. Members exchange hot words and then smile at each other.)

**श्री देव राज सेठी** : तो अध्यक्ष महोदय मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि यह एक ऐसी innocent चीज़ है। इस को इसी शक्ल में मन्ज़ूर कर लेना चाहिये जिस शक्ल में पेश की गई है।

**मौलवी अब्दुल गनी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब ! मैं अपने मुअज़िज़ Finance Minister साहिब के इस तरमीमी बिल से इत्तफाक नहीं करता क्योंकि मैं इस spirit के ही खिलाफ हूं। एक वक्त था जब कि इस चीज़ की ज़रूरत हो सकती थी। जंग के दौरान में बाज़ ऐसी जरूरियात थीं और वह भी मुल्क के interests के खिलाफ होती थीं क्योंकि यहां उस वक्त विदेशी हकूमत थी। अगर उस वक्त भी इस चीज़ की ज़रूरत उस सरकार को पड़ती तो हो सकता था कि हमारे देश वाले इस की मुखालिफत करते। वह इस लिये मुखालिफत करते क्योंकि वह यह बरदाश्त नहीं कर सकते थे कि नादरशाही हो, ज़ोर हो, किसी का मकान या किसी की ज़मीन ले ली जाये। लेकिन स्पीकर साहिब, आज तो बिल्कुल ही मुखतलिफ समय है। अब अपने देश की सरकार है। इन को देश वालों के खादम कहिये या सेवक कहिये इन से यह चीज आनी अच्छी नहीं लगती। अब जब कि विनोबा भावे जी एक अजीब spirit हमें दे रहे हैं, आज वह भू-दान यज्ञ की तहरीक चला रहे हैं और ऐसे दौर में जब कि लाखों एकड़ ज़मीन लोग खुद अपनी खुशी से दे रहे हैं इन के लिये ऐसी spirit दिखानी अच्छी नहीं जैसा कि इस बिल में दिखाई जा रही है। जब यहां विदेशी सरकार थी और जब वह ऐसी चीजें करती थी तो उस की इस spirit के खिलाफ यह तड़पते थे लेकिन अब यह खुद वही चीजें कर रहे हैं। मुझे यह देख कर बड़ी हैरानी हो रही है।

इस सिलसिले में श्री देव राज सेठी ने जो बात की है वह कोई खूबसूरत बात नहीं थी। असल में हकीकत यह है कि देश के पुजारियों ने एक जगह बनाई। वह जगह बनी और उस की बाकायदा तौर पर registration हुई और trust बना और यह मुनासिब बात है कि पंडित श्री राम शर्मा जी को इस का फ़ख्र हो लेकिन मेरे भाई श्री देव राज सेठी कहते हैं कि यह फ़ख्र की बात नहीं। मैं उन्हें बताना चाहता हूं कि एक भवन तो क्या ऐसे हज़ार भवन भी देश के लिये पंडित श्री राम शर्मा को देने पड़ें तो उस के लिये वह खुशी से तैयार होंगे।

**अध्यक्ष महोदय** : आप इस चीज़ को रोहतक तक ही महदूद रहने दीजिये।

(Let this matter be confined to Rohtak alone).

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : स्पीकर साहिब, मैं इस बात को ज़रा clear करना चाहता हूं। मैं झगड़ा बढ़ाने वाली बात नहीं करता।

**अध्यक्ष महोदय** : आप और कोई बात करें इस चीज़ का जिक्र न करें। (The hon. Member should say something else and not harp on this).

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : मैं तो इस को ठंडा करने के लिये यह बात कर रहा हूं।

**अध्यक्ष महोदय** : आप रहने दीजिये। आप इस चीज़ पर न बोलिये। (Please leave this matter. Do not say anything more about it.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : स्पीकर साहिब, मुझे डर है कि यह चीज़ गलत spirit से सोची जा रही है। इस का नतीजा क्या होगा? क्या इस तरह के बहुत अख्तियारात लेने से इन की वह spirit जिन्दा होगी जो यह अंग्रेजी हकूमत के वक्त रखते थे? मैं कहता हूं इस से वह spirit खत्म हो जाएगी और एक ऐसी spirit पैदा हो जायगी जिस को आप Hitlerism कह लीजिये या dictatorship कह लीजिये। मैं गवर्नमेंट से कहूंगा कि इसे यह चीज़ ज़ोर से या कानून के जरिये नहीं करनी चाहिए। जनता में अहसास क्यों पैदा नहीं किया जाता? इसे जनता में अहसास पैदा करना चाहिये और यह spirit पैदा करनी चाहिये जो इस दोहे में बताई गई है —

इक तजे कुल के लिये
कुल तजे पुर हेत।
पुर तजे हित देश के
देश तजे अपने हेत।

इस के मुताबिक एक आदमी खानदान के लिये अपने आप को कुरबान कर दे लेकिन जब कस्बे का सवाल हो तो उस के लिये अपने खान्दान को भी कुरबान कर दे। इसी तरह अगर उसे देश की खातिर कस्बे की कुरबानी देनी पड़े तो उसे खुशी से दे दे। लेकिन आप यह spirit पैदा नहीं कर रहे बल्कि इस कानून से उलटी चीज़ हो रही है। यह इतने शानदार अख्तियारात डिप्टी कमिशनर को दे रहे हैं ताकि वह मौज करे और जो मर्जी आए करे। मैं श्री मोहन लाल फाईनेंस मिनिस्टर से कहूंगा कि वह इस मसले पर सोचें। हमें इस चीज़ का पिछला तजरुबा बहुत बुरा है इस लिये इस में हमें ज्यादा मोहतात रहना चाहिये। क्योंकि मिसल मशहूर है—

'दूध का जला छांछ को भी फूंक फूंक कर पीता है'

मैं कहता हूं कि इस तरह की spirit मुल्क को आगे नहीं ले जायगी। इस तरह किसी को State की तरक्की का एहसास न होगा। इस लिये मैं पूछता हूं कि क्यों नहीं इस spirit को बदलने की कोशिश करते? आप ज़रा सोचें कि एक गरीब आदमी का मकान जब दस गरीब आदमियों के लिये ले लिया जायेगा तो उस बिचारे की कौन फ़िक्र करेगा? मेरी राये में उस की तकलीफ का कोई ख्याल ही नहीं करेगा। आप ज़रा देखें, एक आदमी के दिमाग में यह चीज़ आ गई कि चंडीगढ़ को पंजाब की नई राजधानी बनाया जाये। उस पर हम ने हज़ार साल से बसे हुए 80 गांवों को उजाड़ दिया और इन को इस लिये उजाड़ दिया ताकि सूबे की चंडीगढ़ के बसने से अज़मत बढे।

**अध्यक्ष महोदय** : आप इस छोटी सी चीज़ पर इतनी लम्बी तकरीर कर रहे हैं। (The hon. Member is making a long speech on such a trifling matter.)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : स्पीकर साहिब, मैंने इस बारे में दो एतराज़ उठाये हैं। एक यह कि यह spirit गलत है और दूसरा यह कि हमें जो इस चीज़ का पहले तजरुबा हासिल हुआ है वह साबत करता है कि यह गलत चीज़ है। मैं प्रोफैसर मोता सिंह साहिब या कई दूसरे मुअज़्ज़िज़ दोस्तों की तरह इस के कानूनी झंझट में नहीं पड़ रहा। मैं तो यही कहना चाहता हूं कि यह इस तरह जनता के साथ ज़बरदस्ती की बातें न करें।

**पंडित श्री राम शर्मा** (सोनीपत) : स्पीकर साहिब, यह Land Acquisition का तरमीमी बिल अब आखरी reading stage पर है। इस की जो Statement of Objects and Reasons दी हुई है इस से यह चीज़ जाहिर है कि यह Land Aquisition Act बहुत पुराना है और यह 1894 से चला आ रहा है और इस में तरमीमें होती रही हैं और आज जो तरमीमी बिल हाऊस के सामने लाया गया है इस की मनशा इस के Objects and Reasons से जाहिर है कि गवर्नमेंट की मकानात बनाने के सिलसिले में जो स्कीमें चल रही हैं उन में दिक्कतें आती हैं और देर लग जाती है और इस तरमीमी बिल के पास हो जाने से वह दूर हो जाएंगी। मगर बात यह है कि यह जो इस बिल का मनशा है वह इस कानून के साथ नहीं जायेगा। यह बिल जब किसी Collector के पास कानून बन कर जायेगा तो वह इस के Objects and Reasons को तो पढ़ेगा नहीं, और न ही यह चीज़ कोर्ट के नोटिस में आ सकेगी। यहां पर तो मिनिस्टर साहिब ने यह मनशा पढ़ कर सुना दिया लेकिन वहां पर तो emergency मौके के लिये जिन अख्तियारात को गवर्नमैण्ट ने लिया हुआ है, Land Acquisition Collector के ज़रिये करने का और उन पर जो Collector की मारफत अमल कराया जाता है उन में अब इस बिल के जरिये एक चीज़ और add हो जाएगी और अब Collector किसी emergency मौके पर किसी जायदाद, ज़मीन या मकान को सरकारी तौर पर for any other class of people ले सकेगा। इतनी बात तो इस कानून में जायज़ है। लेकिन जैसा के मेरे Opposition के काबिल दोस्तों ने बतलाया है कि Constitution की तरफ से दिये गये अख्तियारात में यह चीज़ है कि public purposes के अलावा किसी काम के लिये ज़मीन सरकारी तौर पर हासल नहीं की जा सकती। और public purpose क्या है? Dictionary के मायनों से काम नहीं चलेगा। इस का आम मतलब सरकारी काम का है। और अगर जनता की भलाई मकसूद है तो उस के लिये public good किया जाता। मगर वज़ीर साहिब तो कहते हैं कि लफज़ों पर न जाईए। कहने का इनका मतलब है कि लिखा चाहे कुछ भी हो मगर वह देखिये जो इन के दिल में है जो गवर्नमेंट का मनशा है कि लोगों का भला हो। क्या यह तरीका है कानून बनाने का। जो लफज़ लिखे हैं, जिन की courts ने interpretation करनी है, जिन पर बहस होनी है। वज़ीर साहिब फरमाते हैं छोड़िए हमारी बात सुनिये मगर जब किसी court में case चलेगा तो इन की तकरीर या इस की

4-00 p.m.

[पंडित श्री राम शर्मा]

report वहां पर कैसे पेश होगी और वहां कौन कहेगा कि इन लफजों को छोड़ कर वजीर साहिब के दिल की बात देखिये। यह क्या तरीका है? फिर लिखते हैं 'or any other class of people' ऐसा मालूम होता है कि कुछ classes इन्होंने किसी और Act के नीचे cover की हैं मगर कुछ रह गईं तो उन को इस के जरिये cover कर रहे हैं। वजीर साहिब ने जो तकरीर की तो 5 मिनट इतने जोर की तमहीद बांधी कि हम देखते रह गए कि अब 'class of people' की definition देंगे, अब इस का मतलब समझाएंगे मगर आखिर में इतना कह दिया कि class of people के मायने बस यही class of people के ही हैं : एक मैम्बर साहिब treasury benches से बोले तो उन्होंने अज राहे मेहरबानी बताया कि जैसे widows हैं, यतीम हैं M. L. A.s हैं (हंसी) या practising lawyers हैं (हंसी)। खैर उन्होंने कुछ definition तो दी मगर वजीर साहिब ने तो class of people के मायने class of people ही बताए। इस बिल के objects में लिखा है कि housing schemes के लिये कर रहे हैं। तो पहले यह काम Harijan classes के लिये और poor classes के लिये होता रहा है तो अब इन के इलावा दूसरी classes के लिये करना चाहते हैं जिन में rich classes भी हो सकती हैं। खैर, हमें इस पर एतराज नहीं, एतराज acquisition के अख्तियारात पर है। और यह अख्तियारात किसी emergency के लिये नहीं बल्कि any other class of people के लिये houses बनाने के लिये, जमीन acquire करने के लिये दिये जा रहे हैं। फिर इस को interpret कौन करेगा? यह class of people के लफज बड़े vague हैं। स्पीकर साहिब, आप को याद होगा कि यहां एक resolution आया कि कुछ पिछड़े इलाके हैं, services में उन का proportion मुकर्रर कर दिया जाए ताकि वह भी कुछ बराबर हो जाएं। Chief Minister साहिब ने कहा कि class of people का मतलब तो Scheduled Castes और scheduled tribes से है। खैर यह एक controversial बात है, मैं इस में नहीं पड़ना चाहता मगर यह जरूर है कि आप को मायनों के लिये Advocate-General और Legal Remembrancer के पास जाना पड़ा। खैर, वह तो एक मामूली सा resolution था मगर अब तो आप बाकायदा एक कानून बना रहे हैं। इस में अख्तियार दिये जा रहे हैं कि any other class of people के लिये मकान बनाने के लिये किसी की भी जमीन सरकारी तौर पर acquire करने के अख्तियार दे रहे हैं। और फिर आप कहते हैं कि यह public purpose लोगों की भलाई के लिये हैं मगर मैं समझता हूं कि कानून में इस का मतलब सरकारी purpose का है, यानी सरकारी काम के लिये। किसी को खैरात देनी हुई, इनाम देना हुआ तो खड़े हो कर कह दिया कि यह public purpose है। मैं कहता हूं यह public purpose नहीं है। मैं तो कहता हूं कि किसी भी class के लिये मकान बनाने के लिये जगह acquire करना public purpose नहीं है, सरकारी काम ही नहीं है। और अगर यह भी सरकारी काम है तो दुनिया का काम नहीं चल सकता। फिर public purpose और

private purpose में फर्क ही नहीं रह जाता जिस के मायने यह होते हैं कि गवर्नमेंट जो चाहे करे ।

इस लिये अगर यह बिल पास हुआ तो constitutionally यह गलत होगा और अगर पास हो भी गया तो भी जैसे पहले भी पंजाब के कई Act दिल्ली से या High Court से लौट कर आते हैं, अगर इस का भी वही हाल हुआ तो ताज्जुब न होगा। अफसोस से यह कहना पड़ता है कि public purpose का मतलब गलत लिया जा रहा है । किसी के लिये मकान बनवाना या कहीं झील खुदवाना यह public purpose नहीं है। और any class of people के मायने बड़े vague से हैं। शायद गवर्नमेंट ने सोचा हो कि कुछ भी मायने निकाल लिया करेंगे। इस तरह यह legally और constitutionally बिल्कुल गलत बात है। और अगर कोई यह कह दे कि यह ऐक्ट बेहूदा है और सरकार Hitler शाही कर रही है तो वज़ीर साहिब इसे जाती चीज़ बना कर इसे महसूस करते हैं। मैं कहता हूं कि यह कहना कि गवर्नमेंट गलती कर रही है, बेहूदगी कर रही है, या गवर्नमैन्ट Hitlerism कर रही है, हमारा हक है। यह कहना कि यह कायदे की बात नहीं ठीक नहीं। अगर Parliament की debates उठा कर देखें तो यह कहना Parliamentary है ।

**अध्यक्ष महोदय** : वह कब कहते हैं कि यह unparliamentary है।
(When has he said that it is unparliamentary ?)

**पंडित श्रीराम शर्मा** : अगर यह बिल पास हो गया तो यह ठीक न होगा। उम्मीद है कि वज़ीर साहिब जवाब में बतायेंगे कि यह कौन सी classes of people हैं और यह किस तरह public purpose है। पहले तो सिवाए ज़ाती पहलू लेकर बज़ुर्गों के पीछे हाथ धो कर पड़ने के और कुछ नहीं बताया (हंसी)।

**वित्त मंत्री** (श्री मोहन लाल) : स्पीकर साहिब, मैं महसूस करने लगा हूं कि गवर्नमेंट ने यह गलती की है कि इस amending Bill के साथ original Bill की वह clause circulate नहीं की जिस की amendment की जानी है। दरहकीकत यह तवक्को की जाती है कि जब कोई amending bill आए तो original Act को गौर से पढ़ा जाए और उस के साथ वह लफज़ जोड़े जाएं जो जोड़ने मतलूब होते हैं। अगर ऐसा किया जाता तो इस बिल के सम्बन्ध में कोई गलतफहमी पैदा नहीं होती। मैंने तो पहले भी कोशिश की थी और यह अलफाज़ जोड़ कर ज़ाहिर किये थे मगर या तो मैं समझा नहीं सका या इन्होंने तवज्जुह नहीं की। दरअसल अगर यह लफज़ वहां लगाए जाएं तो vagueness की कोई बात नहीं रह जाती और बहस की ज़रूरत नहीं रहती क्योंकि सारी चीज़ साफ हो जाती है। मैं सिर्फ relevant portion ही पढ़ूंगा। वहां पर अब यह अलफाज़ हैं "Or any dwelling houses for the poor or the construction of Labour Colonies" तो यह लफज़ जोड़ने के बाद इस तरह से होगा ।

'Or any dwelling houses for the poor or the construction of Labour Colonies or houses for any other class of people under a Government sponsored housing scheme'.

[वित्त मंत्री]

इन लफजों को सुन लीजीए दोबारा अर्ज करता हूं :—

"Or any dwelling houses for the poor or the construction of Labour Colonies or houses for any other class of people under Government sponsored housing scheme".

इस लिये अभी तक भी अगर मेरे वह दोस्त नहीं समझे तो मैं क्या करूं ? बात यह है कि "under a Government Sponsored Housing Scheme" यह पहले अलफाज मौजूद हैं अब " or any other class of people" add करने हैं तो they should be under a Government Sponsored Housing Scheme। अब इस बात पर जो भाई जोर देते हैं उन्होंने original Act को पढ़ा नहीं। यह तो amending Bill है और इस stage पर इस बात की जरूरत नहीं होती कि original Act भी साथ supply किया जाए। इस amendment में "Government Sponsored Housing Schemes" शब्दों की जरूरत नहीं यह तो पहले ही मौजूद हैं। और जो original Act में अलफ़ाज दर्ज हों वह वहीं रहते हैं और amending Bill में जो अलफ़ाज दर्ज हों वह add किये जाते हैं, insert कर दिये जाते हैं। इस लिये स्पीकर साहिब, मैं अर्ज कर दूं कि वह कौन सी स्कीम होगी। वह जरूरत जिस के लिये जमीन acquire की जायगी वह under "Government Sponsored Housing Scheme" होगी।

अगर ऐसी बात न होती तो गवर्नमेंट ने पहले से ही कोई स्कीम सोच समझ कर बनाई होती और चालू की होती ऐसी किसी persons or class of persons के लिये जारी की होती। तो आप कह सकते थे लेकिन यह argument देना और जोर जोर से कहना कि इस से किसी एक आध person को फायदा हो सकता है, इस का इस बिल से दूर का भी वास्ता नहीं और मैं समझता हूं कि यह जोर देने वाली बात नहीं। जब हम class of persons के अलफाज लेते हैं तो इस का comparison individual के साथ नहीं किया जा सकता। Comparison individual का individual के साथ और class का class के साथ हो सकता है। Class का individual से comparison नहीं हो सकता। इस लिये इस में किसी किस्म का शकोशुबा नहीं रह जाता। किसी class of person से individual के मायने लेने मैं समझता हूं दूर के मायने हैं।

फिर प्रोफैसर मोता सिंह जी ने भी एक एतराज उठाया है। मैं हमेशा उन की दलीलों की कदर करता रहा हूं क्योंकि वह हमेशा बड़ी बारीकी से हर बात की तह में जाने की कोशिश करते हैं। लेकिन मैं समझता हूं कि यहां अगर उन्होंने पहले Act को पढ़ा होता और गौर किया होता तो वह ऐसा एतराज न करते। और इस में कोई शक न रह जाता। दरहकीकत इस में कोई खास गजब की बात नहीं। Government Sponsored Housing स्कीमें

उन के लिये जमीनें acquire करने की जरूरत है । आज housing problem इतनी बड़ी है कि न केवल पंजाब बल्कि हिंदुस्तान भर में housing की कमी महसूस की जा रही है और इस कमी को पूरा करने के लिये ज़रूरत इस बात की है कि housing schemes बनाई जाएं । इन housing schemes को पाया-ए-तकमील तक पहुंचाने के लिए यह अख्तियार मांगे जा रहे हैं ताकि जल्दी से land acquire की जा सके । इस में कोई गज़ब की बात नहीं और मैं समझता हूं कि यह criticism जो यहां पर की गई है किसी गलत फहमी की वजह से की गई है । इस से दरअसल कोई ऐसे अख्तियारात नहीं मांगे जा रहे जो नाजायज़ हों । इस लिये मैं दरखास्त करता हूं कि इस बिल को पास कर दिया जाए ।

**Mr. Speaker : Question is—**

That the Land Acquisition (Punjab Amendment) Bill be passed

*The motion was carried.*

---

## THE PUNJAB COURT OF WARDS (REPEAL) BILL, 1956.

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) **:** Sir I beg to move—

That the Punjab Court of Wards (Repeal) Bill be taken into consideration at once.

स्पीकर साहिब ! इस बिल के मुतअल्लिक बहुत कुछ कहने की ज़रूरत नहीं है । जो Statement of Objects and Reasons हैं वह बिल्कुल साफ हैं । उन में अर्ज़ कर दिया गया है कि पहले एक Act है Punjab Court of Wards Act, 1903, जो खास feudal families के लिये पुराने हालात में जब कि विदेशी सरकार थी, और feudal lords की जायदाद के इंतजाम के लिये रखा गया था। उन की जायदाद की देख भाल होती और जायज़ इख्तियारात के लिये इस्तेमाल होता रहता था । अब चूंकि हालात बदल चुके हैं और देश आज़ाद हो चुका है और हम administration के sphere में socialistic structure की ideology मान चुके हैं इस एक्ट को जारी रखना मुनासिब नहीं । यह 1903 का एक्ट social and political importance की families को protect करने के लिये था । लेकिन आज हमारे यहां feudalism और big families की मलकीयत को कम किया जा रहा है और इन के आपसी फर्क मिट रहे हैं । हम इन जायदादों को आज़ाद करना चाहते हैं । इस लिये यह कानून out of date हो गया है । इस को repeal करने की इजाजत मांगी जा रही है । इस लिये मेरा ख्याल है कि पंडित श्री राम शर्मा और दूसरे साथियों को इस के मन्जूर करने में कोई झिजक महसूस न होगी ।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Punjab Court of Wards (Repeal) Bill be taken into consideration at once.

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ ਪੂਰਬੀ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ! ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ ਸਹੀ ਮਕਾਸਦ ਦੀ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਈ । ਅਸਲ ਵਿਚ ਕੋਰਟ ਆਫ ਵਾਰਡਜ਼ ਐਕਟ ਇਸ ਲਈ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਸੀ ਕਿ ਕਈ ਖਾਸ ਪਰਵਾਰਾਂ ਦੀ ਜਾਇਦਾਦ ਜ਼ਾਇਆ ਨਾ ਹੋ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜਾਇਦਾਦ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜ਼ਾਇਆ ਕਰਨ ਤੋਂ ਰੋਕਿਆ ਜਾ ਸਕੇ।**

[ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ]

ਕਿਉਂਜੋ ਕਈ ਵੇਰ ਇਸ ਜਾਇਦਾਦ ਦਾ ਵਾਰਸ ਇਕ ਮਾਈ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਜਾਂ ਇਕ ਫੀਮੇਲ ਅਤੇ ਕਈ ਹਾਲਤਾਂ ਵਿਚ ਇਕ unsound mind ਦਾ ਆਦਮੀ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜਾਇਦਾਦ ਜ਼ਾਇਆ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਸੀ । ਮੈਂ ਸਿਰਫ ਐਨੀ ਗਲ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਹ ਨਹੀਂ ਦਸਿਆ ਕਿ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜਾਇਦਾਦ ਨੂੰ ਲੈਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ । ਜੇਕਰ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜਾਇਦਾਦ ਨੂੰ ਲੈਣਾ ਚਾਹੰਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵੀ ਲਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਇਸ ਐਕਟ ਨੂੰ ਰੀਪੀਲ ਕਰਵਾਣ ਦੀ ਕੀ ਲੋੜ ਹੈ ਜਦੋਂ ਕਿ ਇਹ ਐਕਟ ਉਸ ਜਾਇਦਾਦ ਨੂੰ ਜ਼ਾਇਆ ਹੋਣ ਤੋਂ ਬਚਾਉਣ ਲਈ ਹੈ ।

**Mr. Speaker :** Question is—

That the Punjab Court of Wards (Repeal) Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker** : Now the House will proceed to consider the Bill clause by clause.

SUB-CLAUSES (2) AND (3) OF CLAUSE 1.

**Mr. Speaker :** Question is—

That Sub-Clauses (2) and (3) of Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 2.

**Mr. Speaker :** Question is—

That Clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 3.

**Mr. Speaker :** Question is—

That clause 3 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

SUB-CLAUSE (1) OF CLAUSE 1.

**Mr. Speaker :** Question is—

That Sub-clause (1) of clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

TITLE

**Mr. Speaker :** Question is—

That Title be the Title of the Bill.

*The motion was carried.*

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Court of Wards (Repeal) Bill be passed.

**Mr. Speaker :** Motion moved——

That the Punjab Court of Wards (Repeal) Bill be passed.

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ** (ਫਾਜ਼ਲਕਾ) : ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਅਮੈਂਡਿੰਗ ਬਿਲ ਲਿਆਂਦਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਹ ਅੰਗ੍ਰੇਜ਼ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਥੰਮਾ ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਰਖਣ ਲਈ ਸੀ ਅਤੇ ਅਸਲ ਕਾਨੂੰਨ ਇਸ ਲਈ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਸੀ ਕਿ ਵਡੇ ਵਡੇ ਰਾਜੇ ਮਹਾਰਾਜੇ ਅਤੇ ਜਾਗੀਰਦਾਰ ਹਾਥੀ ਪਾਲ ਕੇ ਅਤੇ ਕੁਤੇ ਰਖ ਕੇ ਅਤੇ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਸ਼ਿਕਰੇ ਅਤੇ ਬਾਜ਼ ਲੈ ਕੇ ਸ਼ਿਕਾਰ ਨੂੰ ਜਾਂਦੇ ਸਨ ਅਤੇ ਆਪਣੀ ਜਾਇਦਾਦ ਨੂੰ ਜ਼ਾਇਆ ਕਰ ਦਿੰਦੇ ਸਨ ਅਤੇ ਅੰਤ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਰੁਧ ਕਰਜ਼ੇ ਦੀਆਂ ਪੰਡਾਂ ਚੜ੍ਹ ਜਾਂਦੀਆਂ ਸਨ । ਜਦੋਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਲਾਂ ਦਾ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਅਜਿਹੀ ਜਾਇਦਾਦ ਦੇ ਮੈਨੇਜਮੈਂਟ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਹੱਥਾਂ ਵਿਚ ਲੈ ਲੈਂਦੀ ਸੀ ਅਤੇ ਉਸ ਜਾਇਦਾਦ ਦੇ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਗੁਜ਼ਾਰੇ ਲਈ ਕੁਝ ਅਲਾਊਂਸ ਦੇ ਦਿੰਦੀ ਸੀ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਫਜ਼ੂਲ ਖਰਚੀਆਂ ਵਿਚ ਜਾਇਦਾਦ ਬਰਬਾਦ ਕਰਨ ਅਤੇ ਉਜਾੜਨ ਨਹੀਂ ਸੀ ਦਿੰਦੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਚਾਈ ਹੋਈ ਜਾਇਦਾਦ ਜਾਗੀਰਦਾਰਾਂ ਦੇ ਜੋ ਪਰਵਰਦਾ ਰਹਿ ਜਾਂਦੇ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੰਮ ਆਉਂਦੀ ਸੀ ਅਤੇ ਜ਼ਾਇਆ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੁੰਦੀ । ਪਰ ਹੁਣ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਸ ਐਕਟ ਨੂੰ ਰੀਪੀਲ ਕਰਨ ਨਾਲ ਅਸਾਨੂੰ ਡਰ ਹੈ ਕਿ ਅਜਿਹੀ ਜਾਇਦਾਦ ਕਿਤੇ ਮੁੜ ਅਜਾਈਂ ਨਾ ਚਲੀ ਜਾਵੇ । ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਵਿਰੋਧਤਾ ਤਾਂ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ ਪਰ ਇਹ ਤੌਖਲਾ ਜ਼ਰੂਰ ਪਰਗਟ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਜਿਹਾ ਬਿਲ ਪਾਸ ਕਰਕੇ ਕਿਤੇ ਪਿਆ ਹੀ ਨਾ ਰਹਿ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਕੋਰਟ ਆਫ ਵਾਰਡਜ਼ ਪਾਸ, ਜੋ ਹੁਣ ਜ਼ਾਇਦਾਦ ਹੈ ਆਜ਼ਾਦ ਹੋਣ ਤੇ ਜ਼ਾਇਆ ਨਾ ਹੋ ਜਾਵੇ ।

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Punjab Court of Wards (Repeal) Bill be passed

*The motion was carried.*

---

## THE PUNJAB REVENUE APPEALS AND PROCEEDINGS (DISPOSAL AND RESTORATION) BILL, 1956

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Revenue Appeals and Proceedings (Disposal and Restoration) Bill be taken into consideration at once.

स्पीकर साहिब, तकसीम पंजाब से पहले बहुत सी revenue की अपीलें और revisions जो मुख्तलिफ Land Acts के under की गई थीं खास कर Gurdaspur और Amritsar के जिलों की वह Commissioner, Lahore Division और Financial Commissioner, undivided Punjab के पास pending थीं।

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह तो आप का जिला है ।

**वित्त मंत्री** : पंजाब की तकसीम के बाद यह सब cases Commissioner, Jullundur Division और Financial Commissioner, Punjab, (India) के पास transfer कर दिये गये और लाज़मी तौर पर यह अपीलें सुनवाई के लिये जालन्धर डिवीज़न के कमिश्नर के पास आनी थीं। अब कुछ कानूनी एतराज़ पैदा हो गये हैं कि यह अपीलें Commissioner, Jullundur Division, की jurisdiction में नहीं आतीं और वह इन अपीलों को नहीं सुन सकता ।

[वित्त मंत्री]

फिर कुछ फैसले ऐसे हुए जिस के कि Commissioner को इस के सुनने के इख्तियारात नहीं हैं। इस तरह बाज अपीलें खारिज कर दी गईं और कुछ pending भी रखी गईं। अब इस बिल के जरिये सुझाव दिया गया है कि यह बिल्कुल मुनासिब है कि जो अपीलें पाकिस्तान से आई हैं उन के जो फैसले हों वह वाकयात के मुताबिक ही हों मगर इस में कुछ कानूनी नुक्स मालूम हुए। इस लिये इस Act के ज़रिये ऐसे अख्तियारात दिये जा रहे हैं कि जो अपीलें उधर से आई हैं, pending हैं उन के फैसले उन के merits पर अफसरान करें और पहले जो कुछ फैसले हो भी गये हैं उन को भी validate करने की मांग की गई है। मैं समझता हूं कि यह बिल्कुल मुनासिब मांग है।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Punjab Revenue Appeals and Proceedings (Disposal and Restoration) Bill be taken into consideration at once.

**पंडित श्री राम शर्मा** : (सोनीपत) : स्पीकर साहिब, मैं तो अपनी Government को महज मुबारिकबाद देने के लिये ही उठा हूं कि इस ने बड़ी खूबी, काबलीयत और फर्ज़ शनासी से काम लिया और आखिर इसे नौ साल के अरसे के बाद पता लग गया कि पारटीशन के पहले जो अपीलें लाहौर के Commissioner की थीं वह जालन्धर के Commissioner के पास आ गईं और उस के बाद कुछ के तो फैसले हो भी गये और कुछ होने बाकी भी हैं। तो अब हमारी Government को पता लगा है कि यह तो बड़ी भारी ग़ैर कानूनी बात थी कि Commissioner, लाहौर, ने जो अपीलें सुननी थीं उन को partition के बाद Commissioner, जालन्धर, कैसे सुन सकता था। यह तो ग़ैर कानूनी बात थी। यह बात जाहिर करती है कि हमारी Government का काम काज किस अंदाज से चलता है यूं तो इस में लिखा है कि—

It is proposed by this legislation to confer necessary jurisdiction on them and to validate the decisions that they might have already given in any case disposed of by them......

अब से पहले कुछ कर लिये या अब करेंगे या कर रहे हैं तो उन्हें validate करने का ख्याल आज नौ साल के बाद आ गया है। मगर यह भी खैर गुज़री कि ख्याल आ तो आखिर गया। मुमकिन है कि आता ही न। इसी लिये मैंने मुबारकबाद दी है कि चलो फिर भी बड़ी जल्दी ख्याल आ गया। जब Opposition की तरफ से इन मामलात पर नुक्ताचीनी की जाए कि Government बड़ी सुस्ती से और लापरवाही से चलती है और यह तरीके हकूमत चलाने के नहीं हैं तो हमारे वुज़रा साहिबान को खाहमखाह गुस्सा भी आने लगता है।

**वित्त मंत्री** (पंडित मोहन लाल) : स्पीकर साहिब, मुझे बड़ा अफसोस है कि 1956 के जो कुछ महीने गुजरे हैं इन में बड़ी सख्त कोताही हुई है। मगर मुझे इस बात का भी अफसोस है कि हम ने 1952 में इस के बारे में कुछ नहीं सोचा और 1953 में भी कुछ नहीं सोचा जब कि मेरे दोस्त गवर्नमेंट में थे। वाकई हम ने कोताही की है और यह बात interesting भी है।

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Punjab Revenue Appeals and Proceedings (Disposal and Restoration) Bill, be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker** : Now the House will proceed to consider the Bill clause by clause.

SUB-CLAUSES (2) AND (3) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker** : Question is—

That sub-clauses (2) and (3) of clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 2

**Mr. Speaker** : Question is—

That clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried*

**Mr. Speaker** : No amendments have been proposed to the remaining clauses. If there be no objection, then all of them will be put to the vote of the House together.

(*Voices : No objection*)

CLAUSES 3, 4 AND SUB-CLAUSE (1) OF CLAUSE 1.

**Mr. Speaker** : Question is—

That clauses 3, 4 and sub-clause (1) of clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried*

TITLE

**Mr. Speaker** : Question is—

That Title be the Title of the Bill.

*The motion was carried*

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Revenue Appeals and Proceedings (Disposal and Restoration) Bill be passed.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Punjab Revenue Appeals and Proceedings (Disposal and Restoration) Bill, be passed.

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** ( ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ, ਪੂਰਬੀ ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਵੀ ਪੰਡਿਤ ਸ਼੍ਰੀ ਰਾਮ ਦੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵਧਾਈ ਦੇਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ, ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ 9 ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਬਾਅਦਾ ਚੇਤ ਆ ਗਈ ਹੈ। ਦੂਸਰੀ ਗਲ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ limitation 9 ਸਾਲ ਦੀ ਰਖੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕਈ cases resurrect ਵੀ ਹੋਣੇ ਹੀ ਹਨ। ਪਰ ਅਜ ਤੋਂ 9 ਸਾਲ ਪਹਿਲਾਂ ਤਾਂ ਅਜ ਦੇ ਹਾਲਾਤ ਵਿਚ ਬੜੀ disparity ਹੈ ਇਸ ਲਈ resurrection of cases ਦੇ ਨਾਲ hardship ਵੀ ਪੈਦਾ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਉਮੀਦ ਹੈ ਕਿ Government ਇਸ factor ਵਲ ਵੀ ਧਿਆਨ ਦੇਵੇਗੀ।

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Punjab Revenue Appeals and Proceedings (Disposal and Restoration) Bill be passed.

*The motion was carried.*

---

## THE PUNJAB INDUSTRIAL HOUSING BILL, 1956.

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Industrial Housing Bill be taken into consideration at once.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Punjab Industrial Housing Bill be taken into consideration at once.

**ਸਰਦਾਰ ਚਨੰਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ (ਟਾਂਡਾ)** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਬਿਲ ਆਇਆ ਹੈ ਜ਼ਾਹਿਰਾ ਤੌਰ ਤੇ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਵੇਖ ਕੇ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਤਾਂ ਨਹੀ ਪਰ Centre ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਖਿਆਲ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਵੀ ਸੋਚਣ ਲਈ ਮਜਬੂਰ ਹੋ ਗਈ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਵੀ ਮਕਾਨ ਬਗੈਰਾ ਬਨਾਉਣ ਦਾ ਬੰਦੋਬਸਤ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਪਰ ਜਿਥੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਹ ਮਕਾਨ ਬਨਾਉਣੇ ਹਣ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ, ਸਾਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਕਰਨੀਆਂ ਹਨ ਉਥੇ ਉਸਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਮਜਦੂਰਾਂ ਤੇ ਪਾਬੰਦੀਆਂ ਵੀ ਲਾਈਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ। ਇਸ ਵਜ੍ਹਾ ਨਾਲ ਮਜਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਅਸਲ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਣ ਦੇ ਰਸਤੇ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟਾਂ ਵੀ ਪੈਣਗੀਆਂ। ਪਹਿਲੀ ਗਲ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਵਿਚ ਮਿਲ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਹਕੂਕ ਦੇ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਮਕਾਨਾਂ ਦਾ ਕਿਰਾਇਆ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਨਖਾਹ ਵਿਚੋਂ ਕਟ ਕੇ ਦੇ ਦਿਆ ਕਰਨ। ਅਜ ਸਭ ਜਾਣਦੇ ਹਨ ਕਿ ਮਿੱਲ ਮਾਲਕਾਂ ਅਤੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਨਿਤ ਝਗੜੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਮਜਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਤੰਗ ਕੀਤਾ ਜ਼ਾਂਦਾ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਜਾਇਜ਼ ਮੰਗਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮੰਨਿਆ ਜਾਂਦਾ। ਪਰ ਹੁਣ ਜਿਹੜੀ power ਤੁਸੀ ਮਿੱਲ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਮਕਾਨਾਂ ਬਾਰੇ ਦੇ ਰਹੇ ਹੋ ਉਸਦੇ ਨਾਲ ਉਹ ਮਜਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਅਪਣੇ ਕਾਬੂ ਵਿਚ ਰਖਣਗੇ।

ਦੂਸਰੀ ਚੀਜ਼ ਰੂਲਜ਼ ਦੇ ਬਾਰੇ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਸਾਫ਼ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਵੀ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਜਿਹੜੇ agreements ਹੋਣੇ ਹਨ ਉਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੋਣੇ ਹਨ। ਰੂਲਜ਼ ਅਤੇ agreements ਸਾਰੇ Labour Commissioner ਅਤੇ ਦੂਜੇ labour ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਨੇ ਤਿਆਰ ਕਰਨੇ ਹਨ। allotment ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਰਨੀ ਹੈ। ਉਸ ਲਈ ਸ਼ਰਤਾਂ ਵੀ ਹੋਣ ਗੀਆਂ ਕਿ ਫਲਾਂ ਕਲਾਸ ਨੂੰ ਅਤੇ ਫਲਾਂ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਮਜਦੂਰ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਇਹ ਰੂਲਜ਼ ਵਗੈਰਾ ਬਣ ਕੇ ਆਉਣੇ ਹਨ ਉਸ ਵੇਲੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਹੱਕ ਤੋਂ ਵੰਚਿਤ ਰਖਿਆ ਜਾਣਾ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਅਜਕਲ ਵੀ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਮਜ਼ਦੂਰ ਔਰਤਾਂ ਲਈ ਕਾਨੂਨ ਹੈ ਕਿ ਬੱਚਾ ਪੈਦਾ ਹੋਣ ਤੋਂ 40 ਦਿਨ ਬਾਅਦ ਤਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਛੁੱਟੀ ਮਿਲੇ। ਪਰ ਉਹ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਹੇਰਾ ਫੇਰੀ ਕਰ ਲਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਜਿਹੜਾ ਮਜ਼ਦੂਰ ਛੇ ਮਹੀਨੇ ਤਕ ਨਾਂ ਰਹੇ ਉਸਨੂੰ ਇਹ ਹਕ ਨਹੀ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਾਨੂੰਨ ਇਥੇ ਮਕਾਨਾਂ ਦੀ allotment ਬਾਰੇ ਲਾਗੂ ਹੋਣੇ ਹਨ। ਮਿਲ ਮਾਲਕ, Labour Commissioner ਅਤੇ ਹੋਰ ਦੂਜੇ ਅਫ਼ਸਰ ਜਿੰਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰਾਹੀਂ agreements ਹੋਣੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਖੁਸ਼ਾਮਦ ਤੋਂ ਬਗੈਰ ਮਕਾਨ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕਨਗੇ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ arrears ਦਾ ਮਾਮਲਾ ਹੈ ਇਹ arrears ਤਨਖਾਹ ਵਿਚੋਂ deduct ਕੀਤੇ ਜਾਣੇ ਹਨ। ਕਈ ਮਜ਼ਦੂਰ ਬੇਕਾਰ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਕਿਸੇ ਵੇਲੇ ਵੀ ਬੇਕਾਰ ਹੋ ਸਕਦੇ ਹਨ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ arrears ਤਨਖਾਹ ਵਿਚੋਂ ਕੱਟੇ ਜਾਇਆ ਕਰਨਗੇ ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਹੈ ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰ

[ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ]

ਦੇ ਬੇਕਾਰ ਹੋਣ ਨਾਲ ਉਸਨੂੰ ਨਾਂ ਸਿਰਫ਼ ਕੰਮ ਤੋਂ ਬੇਕਾਰ ਹੀ ਕਰਨਾ ਹੈ ਬਲਿਕ ਘਰ ਤੋਂ ਵੀ ਬੇਘਾਰ ਕਰ ਦੇਣਾ ਹੈ । ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਹਕੂਕ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਖੋਹ ਲਏ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਆਮ ਤੌਰ ਤੇ ਪੰਜ਼ਾਬ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਮਿਲ ਮਾਲਿਕ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ treat ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਹਰ ਕਿਸਮ ਦਾ ਸਲੂਕ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ, ਇਹ ਗਲ ਛੁਪੀ ਹੋਈ ਨਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਸਭ ਜਾਣਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਗਾਹੇ ਬਗਾਹੇ ਬੇਕਾਰ ਹੋਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ। ਮਿਲ ਮਾਲਿਕਾਂ ਅਤੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਝਗੜੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਹੜਤਾਲਾਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਮੌਕਿਆਂ ਤੇ ਆ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਹੜਤਾਲਾਂ ਤੋੜਨ ਲਈ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਮਕਾਨਾਂ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਕਢਿਆ ਜਾਇਆ ਕਰੇਗਾ।

ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਹਕ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਮਜ਼ਦੂਰ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚਦਾ। ਬੇਕਾਰੀ ਦੇ ਦੌਰਾਨ ਵਿਚ ਘਟ ਤੋਂ ਘਟ ਤਿੰਨ ਮਹੀਨੇ ਉਸ ਨੂੰ ਮਕਾਨ ਵਿਚ ਰਹਿਨ ਦਾ ਹਕ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਿਰਾਏ ਦੀ ਰਕਮ arrear of land revenue ਦੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਵਸੂਲ ਕੀਤੀ ਜਾਏਗੀ। ਸਰਕਾਰ ਜਿਹੜਾ ਵੀ ਕਾਨੂੰਨ ਪਾਸ ਕਰਦੀ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ ਬਕਾਇਆ ਰਕਮ ਦੀ ਵਸੂਲੀ ਲਈ ਇਹ ਹੀ ਪਰਬੰਧ ਕਰਦੀ ਹੈ। ਜਿਹੜੇ ਮਜ਼ਦੂਰ ਬੇਕਾਰ ਹੋ ਜਾਣ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਕੋਈ ਸਾਮਾਨ ਨਹੀਂ, ਕੋਈ ਜਾਇਦਾਦ ਨਹੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਇਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਵਸੂਲੀ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ। ਇਕ ਪਾਸੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦਾ mill ਮਾਲਕਾਂ ਨਾਲ ਝਗੜਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਕਾਨੂੰਨ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਖੜਾ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਦਾ ਮਾਲ ਕੁਰਕ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਏ। ਘਰ ਦੇਣ ਦੀ ਬਜਾਏ ਕੁਰਕੀਆਂ ਦਾ ਰੋਹਬ ਵਖਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ, ਮਿਲ ਮਾਲਕਾਂ ਦਾ ਰੋਹਬ ਵਖਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ, Labour Officers ਤੇ Inspectors ਦਾ ਰੋਹਬ ਵਖਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਕ ਪਾਸੇ ਤੇ Central Government ਸਹੂਲਤਾਂ ਦੇਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਲਈ ਘਰ ਬਣਾਏ ਜਾਣ ਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਸਾਡੀ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਕਾਨੂੰਨਾਂ ਵਿਚ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਪਰਬੰਧ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਕਟੀਆਂ ਜਾਣ ਤੇ ਬੇਕਾਰੀ ਦੇ ਅਰਸੇ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਕਾਨ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਦਾ ਹਕ ਵੀ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ। ਜਿਹੜਿਆਂ ਮੁਲਕਾਂ ਦੀ ਨਕਲ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਉਥੇ Trade Unions ਦਾ ਹਕ ਤਸਲੀਮ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਥੇ Labour Officer ਫੈਸਲਾ ਕਰੇਗਾ । ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ Trade Union ਨੂੰ ਹਕ ਦੇਂਦੇ ? ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਤਸਲੀਮ ਕਰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਜਥੇਬੰਦੀ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰਾਹੀ ਫੈਸਲਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । Allotment ਦੇ ਝਗੜਿਆਂ ਦਾ Trade Union ਨਾਲ ਮਿਲ ਕੇ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਫਾਇਦਾ ਅਮਲੀ ਤੌਰ ਤੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਨ ਮਿਲੇਗਾ ਤਾਂ ਇਹ ਫਾਇਦਾ intermediaries ਉਠਾ ਜਾਣਗੇ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਤੇ ਐਨਾ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰ ਕੇ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਇਹ ਪਾਬੰਦੀਆਂ ਲਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ rights ਨੂੰ ਖੋਹ ਰਹੀ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਵਿਚ ਇਹ ਤਰਮੀਮ ਕਰ ਦੇਵੇ ਕਿ ਬੇਕਾਰੀ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਤੇ ਹੜਤਾਲ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਮਕਾਨਾਂ ਤੋਂ ਬੇਦਖਲ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਏ। ਜੇ ਕਿਰਾਏ ਦੇ ਮੁਤਲੱਕ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਇਹ ਫਿਕਰ ਹੈ ਕਿ ਕਿਰਾਇਆ ਕੌਣ ਦੇਵੇਗਾ ਤਾਂ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ

[ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ]

**ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਰਿਆਇਤ ਦਿਤੀ ਜਾਏ ਕਿ ਆਪਣਾ ਬਕਾਇਆ ਕਿਰਾਇਆ ਤਿੱਨ ਜਾਂ ਚਾਰ ਕਿਸਤਾਂ ਵਿਚ ਅਦਾ ਕਰ ਦੇਣ। ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਇਹੋ ਜੀਹਾ ਬਿਲ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਲਿਆਈ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਤਰਮੀਮ ਇਸ ਵਿਚ ਕਰ ਲਏ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਸਹੀ ਮਹਿਣਿਆਂ ਵਿਚ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋਣ ਲਗਾ।**

**श्री राम किशन** (जालन्धर शहर, उत्तर पश्चिम) : स्पीकर महोदय ! जहां तक इस Industrial Housing Bill का ताल्लुक है इसे मैं खुश आमदेद कहता हूं क्योंकि ज्यों ज्यों हमारे देश में industry की तरक्की होगी उस के साथ 2 हमें labour को भी तरक्की देनी है और उन के लिये मकानात मुहैया करने हैं। इस सम्बन्ध में, स्पीकर साहिब, दो चार बातों की तरफ आप की विसातत से मिनिस्टरों की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। पहली बात यह है कि इस में ज़िक्र आया है कि Ludhiana और Amritsar में कुछ मकान industrial workers के लिये बने हुए हैं। आज जो Bill आ रहा है उस के मुताबिक rules and regulations बनेंगे। कोई 28 साल हुए अमृतसर में Industrial Housing Scheme बनी और 400 के करीब मकानात बनाए गये। बिल में यह clear नहीं है कि आया 400 मकान जो अमृतसर में बने उन की allotment कैसे की गई। आया वह workers को दिये गये हैं या वैसे ही पड़े हैं। क्या उन को mill मालकान के हवाले कर दिया गया है और उन के रहम पर छोड़ दिया गया है, कि वे जिन को चाहें दें ? चार पांच महीने हुए अमृतसर में Industrial Housing Scheme बनाई गई और कमेटी के साथ झगड़ा पैदा हो गया कि पानी के पैसे कौन देगा। पानी का connection काट दिया गया और बाद में मुश्किल से फैसला हुआ। इन चीजों की तरफ तवज्जुह दिलाने की ज़रूरत है। इस में सिर्फ Ludhiana और Amritsar का ज़िक्र आया है। अब हम जहां पंजाब को industrialise करने चले हैं और पंजाब के शहरों यानी जालन्धर, बटाला, जगाधरी, नंगल में छोटी छोटी और बड़ी बड़ी industries कायम की जा रही हैं वहां हमें housing को भी तरक्की देनी होगी। जिस तरह Planning Commission की एक कमेटी ने सारे हिंदुस्तान के अंदर industrial labour का जायज़ा लिया तो पता चला कि कम से कम 454,900 labourers के लिये industrial houses provide करने की ज़रूरत है। उस रिपोर्ट के मुताबिक सारे हिंदुस्तान में इस वक्त 1,800 के करीब labourers slums में पड़े हुए हैं। हमें labourers की रिहायश की तकलीफों को दूर करना है। पंजाब गवर्नमेंट को चाहिये कि तमाम शहरों और कसबों में जहां जहां industries कायम की गई हैं survey कराए ताकि पता चले कि पंजाब के शहरों के अंदर कहां कहां मकानों की ज़रूरत है।

दूसरी बात यह है कि Second Five Year Plan के मुताबिक पंजाब में Industrial Housing Scheme को shape दी जा रही है। उस के मुताबिक 3,000 के करीब मकान बनाये जायेंगे और एक जिले में 600 मकान होंगे। जिस तरह से हम पंजाब में industry को develop करना चाहते हैं उस के पेशे नज़र हमें हज़ारों की तादाद में मकान बनाने

होंगे। यह ऐसी जरूरी बात है जिस की तरफ भारत सरकार को अपनी तवज्जुह देनी चाहिये। पिछले दो तीन सालों में भारत सरकार ने subsidies दीं और वह तवज्जुह न देने की वजह से lapse हो गईं। इस बात की तरफ भी हमें तवज्जुह देनी चाहिये। इस के अलावा मैं, स्पीकर साहिब, आपकी तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि Planning Commission ने State Governments को जो हिदायतें जारी की हैं उन में से एक हिदायत यह भी है कि Government of India की subsidy के ऊपर ही न रहा जाये। State Governments को कोशिश करनी चाहिये कि तमाम States में employers और मज़दूरों को Industrial Co-operative Scheme बनानी चाहिये। $37\frac{1}{2}$ per cent subsidy Government of India देगी और 50 per cent employers देंगे और बाकी मज़दूरों को देना पड़ेगा। इस के साथ साथ Government of India ने इस बात की भी हिदायत की कि अगर जरूरत पड़ेगी तो interest-free loans भी दिये जायेंगे या subsidy दी जायेगी। इस लिये मैं गवर्नमेंट से अपील करूंगा कि वह इस तरफ भी कदम उठाये और पंजाब के तमाम शहरों के लिये जल्द से जल्द कोई स्कीम बनाए। जहां तक शहरों की आबादी का ताल्लुक है 33 फीसदी के हिसाब से पंजाब में शहरों की आबादी बढ़ रही है। इस लिये हमें Housing की स्कीम की तरफ पूरी 2 तवज्जुह देनी चाहिये और slums को clear करने के मामले को भी top-priority देनी चाहिये। National Policy के सवाल पर, स्पीकर महोदय, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि सारे बिल को पढ़ने पर ऐसा मालूम होता है कि Labour Commissioner को खुदाई अख्तियारात दिये गये हैं।

लेबर कमिश्नर को यह अख्तियार दिये हुए हैं लेकिन लेबर कमिश्नर अम्बाला में बैठा हुआ है। अमृतसर और जालन्धर का जब कोई केस होता है तो वहां के लोग applications देते रहते हैं लेकिन उन को जवाब यह मिलता है कि Labour Commissioner वहां जाएगा, जा कर investigate करेगा तो फिर अपना फैसला बताएगा। मैं कहता हूं कि इस procedure से लोगों को बहुत तकलीफ होती है इस लिये इस को simplify करने की ज़रूरत है। जिला में Deputy Commissioner होता है, District Industrial Officer होता है और लेबर अफसर भी होते हैं। इन अफसरों की अगर Allotment Committee बना दी जाए तो उन केसों का मौके पर ही फैसला हो सकता है। जहां तक उन मकानों के rent का ताल्लुक है कमेटी ने सिफारिश की थी कि चूंकि मकानों के बनाने में रुपया खर्च होता है इस लिये उन का rent लिया जाए लेकिन जो wages मजदूरों की हैं उन पर 10 प्रतिशत से ज़्यादा rent न वसूल किया जाए। मेरी अर्ज यह है कि जब गवर्नमैण्ट मज़दूरों को मकान देती है तो उन से 10 प्रतिशत से भी कम rent लेना चाहिये। The Bill is silent about the rent. लेकिन मुझे आशा है कि इन सब बातों की तरफ गवर्नमैण्ट अपनी तवज्जुह जल्दी ही देगी। स्पीकर साहिब, भारत सरकार ने एक Environment and Hygiene Committee बिठाई थी ताकि मजदूरों के सम्बन्ध में अपनी रिपोर्ट दे और हिदायत जारी करे। चुनांचि उन्होंने अपनी हिदायत जारी की थी कि किस तरह के मकानात मजदूरों के लिये बनाने चाहियें और क्या क्या amenities

[श्री राम किशन]

उन को मिलनी चाहियें। लेकिन मुझे बहुत अफसोस से कहना पड़ता है कि लुधियाना और अमृतसर में जो industrial houses बने हैं वह आज तक खस्ता हालत में पड़े हुए हैं। आज जब कि हम अपने राज्य में Socialistic Pattern of Society बनाने जा रहे हैं, तो हम ने लेबरर्ज़ को labourers ही के तौर पर नहीं treat करना बल्कि उन को industry में shareholders भी बनाना है। इस लिये स्पीकर महोदय, मैं आप के द्वारा अपनी सरकार की तवज्जुह इस ओर दिलाना चाहता हूं कि वह Environment and Hygiene Committee की सिफारशात की ओर जल्दी से जल्दी ध्यान दे। Co-operative basis पर जो Industrial Housing Scheme चल रही है उस की ओर जल्दी से जल्दी तवज्जुह दें। मुझे विश्वास है कि सरकार बहुत ही जल्दी इस तरफ ध्यान देगी। जो मकान लुधियाना और अमृतसर में बने हुए हैं उन को necessary requirements से equip किया जाना चाहिये।

स्पीकर साहिब, बिल के अन्दर rules frame करने का ज़िक्र किया गया है। इस बारे में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि बिल तो इस हाऊस से पास करवा लिये जाते हैं लेकिन rules साल साल और डेढ डेढ़ साल तक नहीं frame किये जाते। नतीजा यह होता है कि बिल की नौईयत ही बदल जाती है। इस लिये मेरी suggestion है कि बिल पास होने के बाद फौरन ही notification होना चाहिये और जिस officer के ज़िम्मे rules वगैरा बनाने का काम लगाना हो फौरन ही सब कुछ हो जाना चाहिये।

अन्त में मैं यह फिर कहना चाहता हूं कि अमृतसर और लुधियाना में बने मकानों की allotment सही तरीके से और जल्दी की जाए। उन मकानों को बने हुए ढाई 2 तीन 2 साल गुज़र गये हैं। उन मकानात की हालत बहुत खराब हो चुकी है। उन की मुरम्मत की ओर फौरी ध्यान देने की आवश्यकता है। बिजली और पानी की प्रोवीज़न की जानी चाहिये। दूसरी amenities भी provide की जानी चाहियें। Municipal Committee के साथ जो झगड़े हैं उन को भी जल्दी निपटाया जाए। सूबे की progress के लिये बहुत ज़रूरी है कि यह इकदाम किये जायें। मेरा विश्वास है कि पंजाब सरकार शीघ्र से शीघ्र ही इस ओर ध्यान देगी। जब हम पंजाब स्टेट का एक नया ढांचा बनाने जा रहे हैं तो उस में labourers को एक खास स्थान देना है। उन को मकानात वगैरा की कोई दिक्कत नहीं रहनी चाहिये। मैं आप के द्वारा अपने Finance Minister साहिब की तवज्जुह इस ओर दिला कर अपनी जगह पर बैठता हूं।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** ( ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ, ਪੂਰਬ ): ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Industrial Housing Committee ਨੂੰ ਹਰ ਕੋਈ welcome ਕਰੇਗਾ ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਬਿਲ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਲਿਆਏ ਹਨ ਇਸ ਤੋਂ ਇਹ ਜ਼ਾਹਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਮਕਾਨ workers ਲਈ ਬਣਾਉਣੇ ਹਨ ਉਹ ਬਜਾਏ ਸਹੂਲਤ ਦੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਮੁਸੀਬਤ ਦਾ ਪਹਾੜ ਬਣ ਜਾਣਗੇ। ਇਸ ਵਿਚ competent authority ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਅਖਤਿਆਰ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਨਹੀਂ ਦਸਿਆ ਗਿਆ ਕਿ ਉਹ competent authority ਕਿਸ status ਦੀ ਹੋਵੇਗੀ ਜਿਹੜੀ ਕਿ damages ਲਾਵੇਗੀ ਅਤੇ damages ਵੀ land

का तो सवाल ही नहीं है उन्होंने तो किसी को छोड़ा ही नहीं है। इन तीन ज़फजों से तो कोई बचता ही नहीं है। मैं जानता हूं कि यह लोग ग्रामदनी का ग्रन्दाज़ा किस तरह से लगाएंगे ग्रौर इन्होंने टैक्स किस तरह से वसूल करना है। ज्यों २ उन के इमतेहान का वक्त नज़दीक ग्रा रहा है वह एक से एक बढिया काम कर रहे हैं। उन के ग्रफ़सर लोगों के ग्राराम के लिये बहुत काम कर रहे हैं। जब वक्त ग्राएगा तो लोगों को पता लगेगा कि इनहोंने ने क्या क्या नेक काम किये हैं। लोगों को बताया जायेगा कि यही लोग हैं जिन्होंने ग्रब की बार 73 लाख रुपया टैक्स के जरिये इकट्ठा किया है ग्रौर पहले भी वह रुपये इकट्ठे करते ग्रा रहे हैं। इस तरह से करोड़ों रुपए इकट्ठे करेंगे ग्रौर दिल्ली के खज़ाने से भी बेशुमार कर्ज़ा ले कर देहात की तरक्की के लिये रुपया खर्च करेंगे। हम ने देखा है कि क्या काम यह देहात की development के लिये कर रहे हैं। इस लिये मैं कहता हूं कि इस बिल की डट कर मुखालिफत होनी चाहिये। मैं Treasury Benches वालों से कहता हूं कि courage दिखाग्रो ग्रौर कमेटी बनाग्रो। यह तो हम जानते हैं कि तीन दिन के बाद कमेटी ने क्या रिपोर्ट करनी है। ग्राखिर में तो यही होना है कि लोगों पर टैक्स लगना है। लेकिन Opposition तो एक कदम भी पीछे हटने वाली नहीं है। उन का यह कहना कि लोगों की ग्रावाज़ ग्रौर जज़बे के मुताबिक यह टैक्स लगा रहे हैं, दुरुस्त नहीं है। पंजाब में यह सूरत नहीं है कि इन तरीकों से पंजाब के लोगों पर बोझ डाला जाए। मैं वज़ीर साहिब ग्रौर उन के साथियों से यह कहना चाहता हूं कि यह Taxation मुनासिब नहीं है। इस से लोगों की victimization होगी ग्रौर उन पर ग़ैर ज़रूरी बोझ्रा पड़ेगा। लोग गालियां देंगे वकीलों के नाम पर। इस लिये मैं कहता हूं कि ग्रपनी राए पूरी जिम्मेदारी से दो। ग्रौर जब राए पूछी जाए तो बताग्रो कि हम इस के खिलाफ हैं।

**श्री श्री चन्द** (बहादुरगढ़) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मेरे ख्याल में यह हमारे नये वित्त मंत्री महोदय का ही सुझाव होगा कि ग्राज पहली दफा ग्रास इनकम पर टैक्स लगाया जा रहा है। टैक्स हम ने भी सुने थे ग्रौर लगते भी देखे थे लेकिन ग्रास इनकम पर टैक्स लगाने के लिये ग्राज यह पहली बार बिल इस हाऊस में लगाया गया है। प्रधान जी, ग्रास इनकम के माइने यह हैं कि जो लैजर हैं उन के ग्रामदनी के खानों में कितना रुपया दर्ज है, वह रुपया किस तरीके से ग्राया है यह उन्होंने नहीं देखना। एक ग्रादमी पच्चास हजार रुपये की कोई चीज़ खरीदता है ग्रौर उसे चालीस हजार रुपये की बेचता है। ग्रगर्चि उस में उसे दस हजार रुपये का टोटा रहता है तो भी उस से उसे ग्रास इनकम चालीस हजार रुपये की होती है। मुझे यह बताया जाए कि इस से ज्यादा वाहियाती ग्रौर नाग्रहलियतपन किसी मिनिस्टरी की क्या हो सकती है कि वह यह सोचे कि वह रक्म इनकम है या कि टोटा है? यह मिनिस्टरी टोटे पर टैक्स लगा रही है। मेरे लायक दोस्त ने कहा है कि यह लोग वकील हैं, एतराज़ करेंगे। मैं कहता हूं कि वकील लोग तो कुछ खरीदते नहीं हैं, उन को तो इनकम करने के लिये कुछ भी रुपया खर्च नहीं करना पड़ता। लेकिन जो लोग ट्रेड में हैं जो लोग दुकानदारी करते हैं वह लोग रुपया खर्च करके चीज़ें खरीद कर लाते हैं ग्रौर बेचते हैं उन की ग्रास इनकम पर टैक्स लगाने के लिये बिल लाया जा रहा है। इस से ज़्यादा बेहूदा बिल ग्रौर क्या हो सकता है। मेरे लायक दोस्त नाराज़ होते हैं कि हम लोग ऐसे लफज़ इस्तेमाल करते हैं। मैं पूछता हूं कि ग्रगर इस

[श्री श्री चन्द]

बिल को कोई पढ़ेगा तो क्या कहेगा कि पंजाब की मिनिस्टरी की क्या अक्लमन्दी है कि वह ग्रास इनकम पर टैक्स लगा रही है। कभी किसी गवर्नमैण्ट ने किसी की ग्रास इनकम पर टैक्स नहीं लगाया। यह कहेंगे कि बताइये साहब आप को क्या आमदनी हुई है? दरअसल टैक्स उस रक्म पर लगना चाहिये जो कि बचत हुई हो लेकिन जिस सौदे में बचत नहीं हुई नुकसान हुआ है उसे यह लोग आमदनी कहते हैं और उस पर टैक्स लगाते हैं। किसी गरीब आदमी का सारे का सारा कुनबा सुबह से शाम तक काम में लगा हुआ है, दुकान पर झाड़ू देता है और इस तरह पन्द्रह आदमी मिल कर दिन रात काम करते हैं। इस प्रकार अगर उनकी आमदनी छः हज़ार से ज़्यादा हो जाती हो तो गवर्नमैण्ट कहती है कि साहब टैक्स दो। फिर वज़ीर साहिब कहते हैं कि यह बहुत हाई लैवल की बहस हो जाती है। मैं उन से पूछता हूं कि यह जो टैक्स लगाया जा रहा है इस से ज़्यादा बेहूदा टैक्स और क्या हो सकता है? इस के अलावा टैक्सेशन इनक्वाइरी कमेटी की रिपोर्ट है कि एक ही चीज़ पर टैक्स न लगाया जाए। यह गलत तरीका है और गलत पालिसी है कि उसी चीज़ पर म्युनिसिपल कमेटी भी टैक्स लगाती है, डिस्ट्रिक्ट बोर्ड भी टैक्स लगाता है और इनकम टैक्स वाले भी उस चीज़ पर टैक्स लगाते हैं और आखिर में हमारी गवर्नमैण्ट भी पहुंच जाती है कि टैक्स दो। जिस चीज़ की जितनी कीमत नहीं होती उतना उस पर टैक्स लगाया जाता है। जो लोग शहरों में रहते हैं उन को पता है कि एक तरफ तो प्रापर्टी टैक्स वाले आते हैं कि साहिब आप की जायदाद डेढ़ लाख रुपये की है और दूसरी तरफ हाऊस टैक्स वाले आते हैं कि साहिब आप के मकान की तो दो लाख रुपया कीमत है आप इतना टैक्स दें। हैरानी की बात है कि एक ही मकान है, वही गवर्नमैण्ट है और वही उस के आफिसर हैं लेकिन एक ही मकान की कीमत एक तो डेढ़ लाख बताता है और दूसरा उसी की कीमत दो लाख बताता है। मतलब यह है कि टैक्स लगाने वाले की मर्जी होती है कि जितना चाहे टैक्स ठोक दे। कहते हैं कि साहिब हम कितबों को देखेंगे। अगर कोई आदमी डेढ़ पैसे के चने खरीदता है और एक पैसे के चने बेचता है तो यह कहेंगे कि साहिब एक पैसे पर टैक्स दो। इस तरह से ये लोग उन का हिसाब देखेंगे। लेकिन यह कहते हैं कि तुम खाओ या न खाओ हम तो gross income पर tax लगायेंगे। मैं पूछता हूं कि यह जो तरह तरह के tax लगाते हो यह किस चीज़ के लिये लेते हो? साहिबे सदर! यह वह जमात है जो कि अंग्रेज़ी राज में साधु के वेश में लोगों के सामने गई और उन्हें यह कहा कि हम रेलवे के टिकट मुफ़त कर देंगे क्योंकि तुम्हारी ज़मीन पर से गाड़ी जाती है। आज वही साहिबान हैं जिन्होंने पंजाब में 7 करोड़ से उठा कर 30 करोड़ तक के tax लगाए हुए हैं। सन् 1947 में East Punjab के लोगों पर 7 करोड़ का टैक्स था लेकिन आज वह देवता चलते २ 33 करोड़ तक पहुंच गये। अब 73 लाख का और टैक्स लगाने जा रहे हैं। यू. पी. का बजट deficit है, और सूबों का भी deficit है लेकिन वह इस तरह लोगों की जेबें नहीं टटोलते फिरते जिस तरह कि हमारे सूबे में गवर्नमैण्ट करती है। पंजाब के साथ जल्दी ही पैप्सू को भी मिलना है। इस लिये आप को क्या जल्दी पड़ी हुई है? पहले उन लोगों को भी तो आ लेने दो, उन से सलाह मशवरा कर लेना और फिर इस बिल की अगर ज़रूरत हुई तो असैम्बली में ले आना। मेरी

समझ में नहीं आता कि पंजाब गवर्नमैण्ट को क्या फिक्र पड़ी हुई है जो पेप्सू के मिलने से पहले ही यह टैक्स ठोंसने जा रही हैं ।

**वित्त मंत्री** : आप को पता होना चाहिये कि वहां भी लग चुका है ।

**श्री श्री चन्द** : मैं आप की knowledge को अच्छी तरह से जानता हूं । मैं जानता हूं कि आप बहुत होशियार हैं । पैप्सू का बजट अभी पेश भी नहीं हुआ था कि यहां पर उन का बजट आप बताने लग पड़े थे । मैं आप की लयाकत और बातों को बखूबी जानता हूं । मैं जानता हूं कि पैपसू में लग चुका है या नहीं । क्यों नहीं आप उन लोगों को आ लेने देते ? आप क्यों उन लोगों पर टैक्स लगाना चाहते हैं जो यहां पर मौजूद नहीं है । मुझे बताएं कि कौन सी मुसीबत आ पड़ी है ? क्या emergency आ गई है कि normal time बढ़ा कर आज बजाए 6-30 बजे के आप 10 बजे तक ले जाना चाहते हैं और इन बिलों को पास करवाना चाहते हैं ? आप कम से कम हमें वक्त दो कि हम लोग आराम से बैठ कर इन bills पर सोच सकें, amendments दे सकें ।

(At this stage Mr. Speaker occupied the Chair.)

आज हिन्दुस्तान में कहीं भी ऐसा नहीं होता जैसे इस असैम्बली में किया जा रहा है । आप खुद ही बताएं, साहिबे सदर, कि इतने थोड़े से time में क्या इतने बिल study किये जा सकते हैं ? क्या amendment की जा सकती है ? लेकिन इस बात का इन्हें कोई ख्याल नहीं, दबादब बिल introduce किये जा रहे हैं और पास करवाए जा रहे हैं । दस बजे तक तो एक मजदूर मज़दूरी भी नहीं करता । लेकिन आप इन बिलों को धड़ाधड़ 10 बजे तक लाते जायेंगे.........

**Minister for Finance** : On a point of Order, Sir. Is that motion, which was passed by the House at its earlier sitting, now before it ?

**अध्यक्ष महोदय** : आप हाऊस के पहले फैसले को criticise नहीं कर सकते (The hon. Member cannot criticise the previous decision of the House.)

**श्री श्री चन्द** : मैं नहीं कहता कि मैं उठ कर चला जाऊंगा । मैं तो कहता हूं कि मैम्बरों को इन पर सोचने के लिए ज्यादा time दिया जाना चाहिये । ताकि वह इन पर amendments ला सकें । यह नहीं होना चाहिये कि दबा दबा कर बिल introduce किये जायें और पास करवाये जायें । मैं जानता हूं कि यह एक ऐसा टैक्स है जो हर कोई महसूस करता है कि नाजाइज़ है लेकिन वह पार्टी discipline की वजह से बोलते नहीं । और जब वोटरों के सामने जायेंगे तो कहेंगे कि मैं तो इस के खिलाफ था लेकिन वज़ीर माने नहीं । या यह कहेंगे कि जब बिल आया तो मैं हाज़िर ही नहीं था या अपनी २ स्पीचें लोगों को दिखाते फिरेंगे कि देखो मैं तो इस बिल के खिलाफ बोला था लेकिन वह न माने तो मेरा क्या कसूर ।

**Mr. Speaker** : Is the hon. Member relevant?

**श्री श्री चन्द** : मैं इस बिल पर बोल रहा हूं । यह introduce हो चुका है । सो मैं यह अर्ज़ करना चाहता था कि यह टैक्स लगा कर आप आने वाली election में अपनी popularity को खोने जा रहे हैं । आप के मैम्बर झूठ बोलते फिरेंगे कि हम ने तो यह नहीं लगाया, फलां ने लगाया है, मैं इस के खिलाफ था, मैं गैरहाज़िर था, ऐसा

[श्री श्री चन्द]

propaganda किया जायेगा। मैं जानता हूं कि कोई भी मैम्बर चाहे वह Treasury Benches पर भी क्यों न हो यह नहीं समझता कि यह tax मुनासिब है। वज़ीर साहिबान भी जानते हैं कि यह गैर-वाजिब है लेकिन पता नहीं शायद वह इस को पास करवाना अपनी duty समझते हैं कि इस पर बज़िद हैं। उन का हर मैम्बर इस के ख़िलाफ़ है लेकिन बदकिसमती यह है कि चूंकि टिकटें लेने का वक्त अब नज़दीक आ गया है इस लिये खुल कर नहीं कह सकते। राए का जब सवाल आएगा तो सभी इस के हक में देंगे क्योंकि टिकटें जो लेनी हैं। इस लिये मैं कहता हूं कि आप को यह टैक्स लगाना बहुत महंगा पड़ेगा। वक्त आएगा कि आप समझेंगे कि वाकई गलती की। आप महसूस करेंगे कि एक बड़ी बेवकूफी की। उस वक्त आप कान पकड़ेंगे लेकिन वक्त निकल चुका होगा और कान पकड़ने से भी कुछ फायदा नहीं होगा। इस लिये मैं इस की सख्त मुख़ालिफत में हूं।

**अध्यक्ष महोदय** : अब तो discussion general और Select Committee को refer करने के बारे में है। आप क्या बातें कर रहे हैं ?

[Now there is general discussion on the Bill and about its reference to a Select Committee. The hon. Member is not revelant.]

**श्री श्री चन्द** : उसी पर बोल रहा हूं। मैं मुखालिफत कर रहा हूं कि इस का कोई फायदा नहीं जो amendment इन्होंने दी है वह ऐसी ही है।

[At this stage the Chair called Shri Ram Kishan to speak.]

**श्री श्री चन्द** : अगर आप इजाज़त दें तो आप के ज़रिये चीफ मिनिस्टर साहिब को अर्ज़ करूंगा कि.....

**अध्यक्ष महोदय** : मैंने दूसरे मेंबर को call भी कर लिया है। आप फिर क्यों खड़े हो गये ?

[I have called another member to speak. Why has the hon. Member stood up again?]

**श्री श्री चन्द** : यह बिल अच्छा नहीं यह बिल्कुल rubbish ला रहे हैं। इस का कोई फायदा नहीं।

**श्री राम किशन** (जालन्धर शहर, उत्तर पश्चिम) : स्पीकर साहिब ! इस सम्बन्ध में श्री सेठी जी ने जो तजवीज़ पेश की है मैं उस की ताईद करने के लिये खड़ा हुआ हूं। फाइनेंस मिनिस्टर साहिब ने इस टैक्स के सम्बन्ध में बताते हुए कहा था कि यह tax Taxation Enquiry Commission की रिपोट के मुताबिक है। हम जानते हैं कि हम आज Socialistic Pattern of Society की ओर जा रहे हैं। उस के लिये ठीक है कि taxes का लगाना ज़रूरी है। लेकिन मेरा ख्याल है कि यह tax Taxation Enquiry Commission की रिपोट के मुताबिक नहीं है। मैं इस सम्बन्ध में अर्ज़ करना चाहता हूं, स्पीकर साहिब, कि इसमें जो categories रखी गई हैं वह यह हैं कि 6,000 तक तो कोई टैक्स नहीं होगा। उस के बाद (*interruptions*)

यह कहा गया है कि इसे Select Committee के सुपुर्द किया जाए। तो मैं यह कह रहा था कि चार categories बनाई गई हैं। जिस की आमदनी 6,000 होगी उस पर 2 प्रतिशत टैक्स लगेगा। जिस की आमदनी 8,500 होगी उस पर

1-3/4 प्रतिशत 20,000 की आमदनी पर 1 प्रतिशत और 50,000 हजार पर सिर्फ 1/2 प्रतिशत तक बनता है । Socialistic Pattern of society के मुताबिक तो ऊपर की आमदनी पर ज्यादा और नीचे की आमदनी पर कम टैक्स लगना चाहिये। Taxation Enquiry Commission की रिपोर्ट भी यह suggest करती है । लेकिन यहां पर उलटा असूल अपनाया गया है । इस लिये इस चीज़ पर सोचने के लिये जरूरी है कि यह बिल एक select कमेटी के सुपुर्द किया जाए जो सारी चीज़ की जांच करे ।

स्पीकर साहिब, जहां तक हमारे income tax का ताल्लुक है उस के अन्दर हम देखते हैं कि एक individual से super tax 45 हज़ार रुपये सालाना की आमदनी से शुरु होता है तो वहां एक Joint family के लिये 84 हज़ार रुपये की आमदनी से शुरु होता है । लेकिन इस बिल में हम देखते हैं कि यह उस असूल के विरुद्ध जाता है ।

फिर जैसा कि पंडित श्री राम शर्मा ने हाऊस की तवज्जुह Property Tax की तरफ दिलाई है मैं भी यह कहना चाहता हूं कि जो income property से derive होती है वह इस tax से exempt की जाए ।

फिर स्पीकर साहिब, यह बिल इस बात को ज़ाहिर नहीं करता कि यह टैक्स किसी firms पर लग रहा है याकि उस के partner पर लग रहा है । इस में कई तरह के defects मौजूद हैं । इस लिये इन तमाम बुनियादी असूलों को देखने के लिये और तमाम चीज़ों को देखने के लिये इसे ज़रूर Select Committee के सुपुर्द किया जाए जो गवर्नमेंट की कुछ taxation की ज़रूरत को ध्यान में रखते हुए इस को ऐसी शक्ल में लाए जिस से पंजाब की middle classes पर यह tax न लगने पाये । क्योंकि, स्पीकर साहिब, हम पंजाब की lower classes को ऊंचा उठाना चाहते हैं और जो बहुत ऊपर की classes हैं उन को कुछ नीचे लाना चाहते हैं । इस लिये मैं आशा करता हूं कि Finance Minister साहिब इस बात की तरफ तवज्जुह कर के इस amendment को मन्ज़ूर करेंगे ।

**दीवान जगदीश चन्द्र** (लुधियाना शहर, उत्तर) : स्पीकर साहिब, यह बिल जो इस वक्त हाऊस के सामने पेश है इस के काफ़ी नतायज होने वाले हैं । इस बिल की रू से वैसा ही tax लगाया जा रहा है जैसा कि केंद्र की तरफ से Income Tax Profession पर, trade पर और employment पर लगा हुआ है अब यह दूसरा Income Tax State की तरफ से लगाया जा रहा है । इस का जो कानूनी पहलू है मैं ज़्यादा उस के बारे में नहीं कहना चाहता लेकिन इतना जरूर कह देना चाहता हूं कि यह हो सकता है कि यह कानूनी लिहाज़ से professional tax न हो जैसा के देहात में पहले लागू होता है क्योंकि यह आमदनी के लिहाज़ से लगाया जा रहा है और इस में classes बनाई गई हैं कि इतनी आमदनी वाले पर इतना tax होगा और इतनी आमदनी पर इस हिसाब से tax लिया जायेगा । इस लिये हो सकता है कि इस को कानूनी तौर पर challenge किया जाए और यह कहा जाए कि यह tax State गवर्नमेंट नहीं लगा सकती क्योंकि Income Tax पहले ही मर्कज़ी हकूमत ले रही है और Income Tax के pool में से State

[दीवान जगदीश चन्द्र]

गवर्नमेंट को इस का पहले ही हिस्सा मिलता है। इस लिहाज से तो उसी Income Tax जैसा एक दूसरा tax लगाया जा रहा है। इस पर कानूनी एतराज़ हो सकता है।

इस के अलावा इस tax में दो हज़ार रुपये की income वाले को exemption दी गई है लेकिन इस में एक individual और एक undivided family की income में कोई फर्क नहीं रखा गया। हालांकि Central Government ने एक undivided family को 13 1/2 हज़ार सालाना तक की income को exempt किया हुआ है। यह ठीक है कि हमारी गवर्नमैण्ट को पैसे की ज़रूरत है लेकिन जब हम Socialist Pattern कायम करने का दावा करते हैं तो हमें tax लगाते वक्त यह सोचना चाहिये कि हम ऐसी आमदनी पर tax लगायें जो passive income हो यानी जो income इकट्ठी कर के रखी हुई दौलत से हो चाहे वह जायदाद की शक्ल में हो या और किसी तरह इकट्ठी किये हुए पैसे से हो। लेकिन जैसा कि यह proposal चल रही थी कि यह excess profit हो या किसी ज़्यादा income पर tax हो इस बिल में वह चीज़ नहीं है। मैं समझता हूं कि हम जो socialist pattern of society कायम करना चाहते हैं और उस से लोगों की earned income को बढ़ाना चाहते हैं तो यह tax उस के खिलाफ जाता है। यह tax earned income पर नहीं लगाना चाहिये। अगर एक आदमी की earned income पांच सौ रुपये माहवार है जो वह बतौर एक डाक्टर के कमाता है या बतौर एक वकील के कमाता है तो उस पर यह tax नहीं लगना चाहिये क्योंकि वह उस income पर पहले ही income tax मर्कज़ी हकूमत को देता है और फिर यह चीज़ socialist pattern of society के मुताबिक नहीं है।

फिर, स्पीकर साहिब, इस tax के लगाने का जो तरीका है वह बिल्कुल नामुकम्मल है हालांकि इस के मुकाबले में income tax लगाने का जो तरीका है वह काफी मुकम्मल है। उस में यह वाज़ेह तौर पर दे दिया हुआ है कि किस तरह आमदनी work out करनी होगी और किस तरह से tax लगाया जायेगा। लेकिन इस में ऐसी कोई चीज़ नहीं दी गई। इस में तो यह दिया गया है कि यह total gross income पर लगेगा। इस bill की clause 2 की sub-clause (बी) में दिया हुआ है—

"Total gross income" means aggregate of income derived from various professions, trades, callings and employments."

इस में यह बिल्कुल नहीं दिया गया कि यह किस तरह से work out की जायेगी। आया यह tax gross income में से जो किसी trade में अखराजात होते हैं वह काट कर net incme पर लगाया जायेगा जैसा कि income tax में किया जाता है।

**अध्यक्ष महोदय** : आप तो Taxation के principles पर चले गये।

[The hon. Member has begun to discuss the principles of taxation.]

**दीवान जगदीश चन्द्र** : इस वक्त बिल पर general discussion ही तो चल रही है।

स्पीकर साहिब ! मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि इस में taxation की काफी details नहीं दी हुई है इस लिये इसे Select Committee के सुपुर्द करना चाहिए। अगर इन चीज़ों के लिये यह बिल Select Committee के सुपुर्द न किया गया और इस की details इस बिल में न लाई गई तो हो सकता है कि यह काम गवर्नमेंट के Excise and Taxation Department के सुपुर्द हो और उस department के आदमी लोगों की income assess करें। अगर यह हुआ तो यह भी उसी ढंग से चलेगा जिस तरह Sales Tax का सिलसिला चल रहा है। इस से मुमकिन हो सकता है कि इस की working में खराबियां हों और इस की वजह से लोगों के दिलों में गवर्नमेंट के खिलाफ रंजश फैले। और भी कई ऐसे नतायज इस के निकल सकते हैं।

फिर, स्पीकर साहिब, आप ग़ौर करें कि इस में appeal और revision सुनने के अख्तियारात भी executive authorities को दिये गये हैं हालांकि Income Tax के case में एक aggrieved person High Court तक appeal कर सकता है और वहां से इनसाफ हासल कर सकता है लेकिन इस में तो provide कर दिया गया है कि Civil Court इस में दखल भी नहीं दे सकेंगी। इस में यह होगा कि executive authorities ही इस tax का फैसला करेंगी और वही इस की appeal सुनेंगी और उस की revisions भी executive authorities के पास ही जाएंगी जिस को गवर्नमेंट इस काम के लिये मुकर्रर करेगी। और फिर Revenue Department का मकसद खास तौर पर यह होता है कि गवर्नमेंट के resources ज़्यादा हों तो इस से यह मुमकिन हो सकता है कि executive authority जिस के पास appeal जाए एक दूसरी executive authority की बात को न बदले और फिर person concerned को किसी judicial authority के पास जाने का मौका ही नहीं दिया जाए। तो इस में इस बात की काफ़ी गुंजायश है कि लोगों के साथ ज़्यादती हो सके। इस तरह से इस ज़्यादती से बचने के ख्याल से वे लोग अफसरों को पैसा देने के लिये भी तैयार हो जायेंगे। इस तरह लोगों की जेब से भी पैसा निकल जायेगा और वह गवर्नमेंण्ट के खज़ाने में भी नहीं जायेगा। इस लिये असलीयत को देखना चाहिये। इस सिलसिले में इन चीज़ों के देखने की ज़रूरत है (1) यह tax किन किन लोगों पर लगे ? (2) इस की working किस तरह की हो ? (3) इस की execution के लिये गवर्नमेंट किस तरह की authorities मुकर्रर करे ? (4) गवर्नमैण्ट को कौन सी appeal सुनने की authorities बनानी चाहिये।

कई मैम्बर साहिबान ने ठीक कहा है कि इस tax का increasing scale नहीं है बल्कि decreasing scale है। इस में उस तरह से नहीं किया गया जिस तरह से Income Tax में किया जाता है। ज्यों ज्यों आमदनी बढ़ती जाती है वैसे वैसे ही tax का rate ज़्यादा होता जाता है लेकिन इस में उलट किया गया है। स्पीकर साहिब इन बातों के सोचने की ज़रूरत है। अगर यह बिल इसी शक्ल में पास हो गया तो इस से कई तरह की complications पैदा हो जायेंगी। इस के rules भी गवर्नमेंट

[दीवान जगदीश चन्द्र]

बनायेगी और हो सकता है कि इस तरह के rules बनें जो Act के खिलाफ हों क्योंकि इस बिल का ढांचा पहले ही अधूरा है। Rules बनाने वाले अफसरान के सामने इस की मुकम्मल तसवीर भी नहीं जाएगी, तो हो सकता है कि वे ऐसे rules बनायें जो इस legislation का मकसद भी carry out न कर पायें।

फिर इस बिल में firms के बारे में कुछ clear नहीं किया गया। तो ऐसे हालात में मैं उम्मीद करता हूं कि मिनिस्टर साहिब यह मन्जूर कर लेंगे कि इस बिल को Select Committee के सुपुर्द किया जाए। वैसे तो मैं समझता हूं कि Select Committee को इस बिल पर consideration करने के लिये तीन दिन बहुत थोड़े हैं। वह तीन दिन में कितनी consideration इस पर कर लेंगे। लेकिन फिर भी यह ज़रूर Select कमेटी के पास जाना चाहिये ताकि वह इस पर ग़ौर कर के इन खामियों को दूर करे और ऐसा बिल लाये जिस से गवर्नमैंट का मकसद भी पूरा हो जाए और जो इस बिल से लोगों के साथ बेइनसाफी होने का अन्देशा है वह भी दूर हो जाये।

**Mr Speaker** : Motion before the House is that this Bill be taken into consideration at once to which an amendment has been moved, namely that instead of being considered at once it be referred to a Select Committee. Both these motions are being discussed together.

**Master Daulat Ram (Kaithal):** Sir, the question now before the House is whether the Bill should be referred to a Select Committee or not. We are talking about it. I have risen to speak on this question.

स्पीकर साहिब, जो tax तजवीज़ किये गये हैं मैं इन्हें असूलन सही करार देता हूं। जो एतराज़ किये गये उन में एक यह था कि यह जो tax है वह Property Tax या House Tax के इलावा है। तो मैं कहूंगा कि जिस शख्स के पास Property है उस पर Property Tax लगना ही चाहिये और जिस के पास मकान है उस पर House Tax भी लगना चाहिये। जिस की income ज्यादा है उस पर Income Tax लगना ही चाहिये वरना हम जो socialist pattern का ढांचा लाना चाहते हैं वह कैसे आएगा। अगर यह tax लगते हैं तो उन आदमियों पर लगते हैं जिन की आमदनी आम लोगों से ज्यादा होती है। इस में कोई एतराज की बात नहीं है।

दूसरा एतराज किया गया कि वकीलों और डाक्टरों पर जिन की आमदनी इतने रुपये से ज्यादा हो उन पर जो टैक्स लगाया गया है, इस से आमदनी तो बहुत कम होगी और उन को खामखाह नाराज़ करना है। मैं नहीं समझता कि यह बात ठीक है। आखिर यही कहा है कि अगर किसी की आमदनी इतनी है तो उस पर tax लगना चाहिये। आज गवर्नमैण्ट को देश की development के लिये रुपये की जरूरत है इस लिये यह tax भी ठीक है।

फिर यह कहा जा रहा है कि जिन की आमदनी कम है उन पर ज्यादा percentage में tax लगाया जा रहा है और जिन की आमदनी ज्यादा है उन की percentage कम है। यानी जिस की आमदनी 10,000 रुपये है उस पर percentage $1\frac{1}{2}$ है और जिस की आमदनी 50,000 रुपये है उन पर एक per cent है। मगर उन्होंने यह देखने की कोशिश नहीं कि कौन ज्यादा tax कौन देगा, 10,000 रु. की आमदनी वाला या 50,000 रुपये की आमदनी वाला।

फिर कहा गया है कि यह Select Committee के सुपुर्द किया जाये । मैं समझता हूं कि इस की कोई जरूरत नहीं, बिल अभी पास होना चाहिये । यह development का वक्त है और हमें उस के लिये पाई २ की जरूरत है । अगर यह बिल पास हो गया तो अमीर तबका यकीनन गरीबों की तरफ रजूह करेगा जिस से society में परिवर्तन आयेगा ।

**श्री बाबू दयाल शर्मा** (सोहना) : स्पीकर साहिब, यह जो बिल पेश किया गया है इसके बारे में पंजाब गवर्नमैंट पर वही मिसाल सादक आती है कि अक्ल बड़ी या भैंस । पंजाब गवर्नमैण्ट की निगाह में भैंस बड़ी है । इन्होंने जो tax लगाया तो इस का नाम, जैसे मेरे मुअज़िज दोस्त चौधरी श्री चन्द ने कहा, Profession tax की बजाये "टोटा टैक्स" होना चाहिये । अब कहते हैं कि Select Committee बना दी जाए क्योंकि गवर्नमैण्ट नहीं चाहती कि इस पर 126 मैम्बर सोचें और फैसला करें । बल्कि वह चाहती है कि 7 या 8 आदमी बैठ जाएं कोई एक आध Opposition का मैम्बर नहीं मानेगा तो न सही बाकी को डरा धमका कर मना लेंगे । मेरे ख्याल में यह किसी कमेटी में नहीं जाना चाहिये बल्कि यहां ही 126 heads इसे thrash out करें । दूसरा मनशा गवर्नमैण्ट का यह मालूम देता है कि चूंकि अब elections होने वाले हैं इस लिये यह चाहते हैं कि बहस न करनी पड़े और बाहर जा कर लोगों को कह सकें कि हम तो इस हक में थे कि यह न लगे मगर क्या करें बोलने का मौका ही नहीं मिला । अगर ऐसी बात नहीं तो Select Committee के सुपुर्द करने का क्या मतलब है ।

फिर स्पीकर साहिब, यह सब से निकम्मी बात दी हुई है कि 50,000 रुपए की आमदनी वाले पर तो टैक्स सिर्फ 250 रु. होगा और 6,000 रु. वाले पर 120 रु. । सुभान अल्ला ! इन की अक्कल भी कमाल है । वैसे तो अच्छे खासे पढ़े लिखे हैं मगर शायद हिसाब में कमज़ोर हैं । स्पीकर साहिब, 50,000 रुपये की आमदनी पर तो 250 रु. टैक्स हो और 6000 रु. पर 120 रु. हो यह कहां के हिसाब का मन्तक है, किस अलजबरे में आता है ? हां majority party जो कह दे ठीक है वरना मेरा ख्याल है कि यह बिल Select Committee को नहीं जाना चाहिये । यहीं thrash out हो चाहे रात के 10½, 11 बज जायें ।

फिर एक बात बड़ी अजीब कही गई है कि यह वकीलों पर नहीं लगना चाहिये । मगर क्यों ? वह तो कुछ न कुछ कमाई ही करते हैं, खसारा तो उन्हें नहीं पड़ता मगर एक आदमी 50,000 रुपया कारोबार पर लगाये और gross income का चिट्ठा बनाये । पहले तो 10,000 अपना उसे खसारा हो, वह सहे और फिर ऊपर से 250 रु. गवर्नमैण्ट को दे । इस तरह यह टोटा tax है ।

**अध्यक्ष महोदय** : यह टोटा tax नहीं मैं समझ सका । (I have not been able to follow this 'tota tax'.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : जनाब घाटे का tax, टोटा यानी नुक्सान । पंजाब गवर्नमैण्ट की अक्ल को पता नहीं क्या हुआ है । इस बिल को यहीं thrash out किया जाए ।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ, ਪੂਰਬੀ). ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਨੂੰ ਬੜਾ ਸ਼ਕ ਹੈ ਕਿ ਇਹ House ਇਸ bill ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਮੇਰੇ

[ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ]

ਖਿਆਲ ਵਿਚ ਇਹ ਇਸ House ਲਈ *ultra vires* ਹੈ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ Constitution ਦੇ Schedule 7 item 82 ਵਿਚ union list ਦੇ taxes on income other than agricultural income ਆਉਂਦੇ ਹਨ। ਸ਼ਾਇਦ Minister ਸਾਹਿਬ ਇਹ ਕਹਿਣਗੇ ਕਿ State List ਦੇ item 60 ਵਿਚ taxes on Professions, Trades, Callings and Employment ਆਉਂਦੇ ਹਨ, ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਫਲਾਂ ਆਦਮੀ ਨੇ ਫਲਾਂ profession adopt ਕੀਤਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਉਸ ਤੇ ਇਹ tax ਲਗਾਇਆ ਹੈ ਤਾਂ ਠੀਕ ਸੀ ਮਗਰ ਇਸ tax ਦਾ basis ਤਾਂ income ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ 6,000 ਰੁਪਏ income ਹੈ ਤਾਂ tax 120 ਰੁ० ਅਤੇ ਜ਼ਿਆਦਾ income ਹੈ ਤਾਂ tax ਵੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ ਯਾਨੀ income ਨਾਲ tax ਵੀ ਵਧਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਨੂੰ income tax ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੋ ਕਿ Union List ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਿਲ ਹੈ, State List ਵਿਚ ਨਹੀਂ। ਫਿਰ ਜੋ residuary powers ਹਨ ਉਹ ਵੀ Union ਦੇ ਪਾਸ ਹਨ।

ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਸ view ਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਬਿਲ ਹਾਊਸ ਪਾਸ ਨਾ ਕਰੇ ਤੇ ਜੇਕਰ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਆਪਣੀ ਬੇਸਮਝੀ ਨਾਲ ਜਾਂ ਆਪਣੀ ਤਾਕਤ ਦੇ ਡੰਡੇ ਨਾਲ ਅਤੇ ਆਪਣੀਆਂ ਵੋਟਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਤੇ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰ ਦੇਵੇਗੀ ਤਾਂ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰ ਵਾਪਸ ਆ ਜਾਵੇਗਾ। ਮੈਂ ਇਥੇ ਇਹ ਵੀ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਇਨੀ ਬਰੀਕ ਬੀਨੀ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਜਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਅਤੇ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੁਸ਼ਕਲ ਨਾਲ ਹੀ ਸਮਝ ਪੈਣੀ ਹੈ ਕਿ ਕੀ ਇਹ ਬਿਲ *ultra vires* ਤਾਂ ਕਿਤੇ ਨਹੀਂ ਹੋ ਜਾਣ ਲਗਾ। ਜੇਕਰ ਇਹ ਬਿਲ ਪਾਸ ਵੀ ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਇਸ ਦੀ fate ਉਹ ਹੋਣੀ ਹੈ ਜੋ ਮੈਂ ਉਪਰ ਦਸੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਵਾਪਸ ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇਗਾ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਬਿਲ ਵਿਚ person ਨੂੰ define ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ ਹਿੰਦੂ undivided family ਨੂੰ include ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਅਸਾਡੇ ਫਿਨਾਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਆਪ practise ਕਰਦੇ ਆਏ ਹਨ ਅਤੇ ਮੇਰਾ ਤਾਂ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੋਣਾ ਹੈ ਕਿ ਹਿੰਦੂ undivided family ਕੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ; ਜੇ ਕਰ ਨਹੀਂ ਜਾਣਦੇ ਤਾਂ ਮੈਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾ ਆਏ ਤੇ ਅਫ਼ਸੋਸ ਹੈ। ਇਕ ਅਜਿਹੀ ਫੈਮਲੀ ਵਿਚ 20 ਆਦਮੀ ਵੀ ਹੋ ਸਕਦੇ ਹਨ ਅਤੇ share-holder ਹੋ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾ ਦੀ gross income 500 ਰੁਪਿਆ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਤੇ ਉਨਾ ਹੀ ਟੈਕਸ ਹੈ ਜਿਨਾ ਕਿ ਇਕ professional ਤੇ ਜਿਸ ਦੀ ਆਮਦਨੀ 500 ਰੁਪਿਆ ਮਹੀਨਾ ਹੋਵੇ। ਇਸ ਤਰਾਂ 20 ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਅਤੇ ਇਕ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਇਕੋ ਹੀ boat ਤੇ ਚੜ੍ਹਾ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਤਰਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਅੰਤਰ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਗਿਆ। ਇਸ ਨਾਲ ਹਿੰਦੂ undivided family ਨੂੰ destroy ਅਤੇ ਤਬਾਹ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ।

ਫਿਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਬਿਲ ਤੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਤਕਰੀਰਾਂ ਹੋ ਚੁਕੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਕਈ ਤਰਾਂ ਦੇ ਟੈਕਸ ਵੀ ਲਗਾਏ ਜਾਂਦੇ ਰਹੇ ਹਨ ਪਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਗ੍ਰਾਸ ਇਨਕੰਮ ਤੇ

ਟੈਕਸ ਲਗਾਣ ਦਾ ਸ਼ਰਫ਼ ਕੇਵਲ ਇਸ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਨੂੰ ਹੀ ਹਾਸਿਲ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਨੂੰ ਹੀ ਇਹ ਫਖਰ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਨੂੰ ਵਿਸ਼ਵਾਸ ਹੈ ਕਿ ਅਸਾਡੀਆਂ ਆਉਣ ਵਾਲੀਆਂ ਨਸਲਾਂ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਦਾਦ ਦੇਣਗੀਆਂ ਕਿ ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਵਿਚ ਅਜ ਕਲ ਜੋ ਆਦਮੀ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਉਹ ਕਿੰਨੀ ਕੁ ਅਕਲ ਦੇ ਮਾਲਿਕ ਸਨ ਕਿ ਅਜਿਹਾ ਟਾਕਸ ਬਿਲ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਅਤੇ ਪਾਸ ਕਰਵਾ ਲਿਆ ਗਿਆ।

**ਸ਼੍ਰੀ ਚੰਦਨ ਲਾਲ ਜੌੜਾ** (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ, ਉਤਰ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਂ ਇਸ ਪ੍ਰਸਤਾਵ ਦੀ ਪ੍ਰੋੜਤਾ ਕਰਨ ਲਈ ਖੜਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਦੇ ਸਪੁਰਦ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਕਿਉਂ ਜੋ ਇਸ ਵਿਚ ਕਈ ਗਲਾਂ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਵੀ ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ ਵਾਂਗ ਸ਼ਕ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਤੇ ਇਸ ਤਰਾਂ ਦਾ ਟੈਕਸ ਇਨਕਮਟੈਕਸ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਇਖਤਿਆਰ ਨਾ ਕਰ ਲਵੇ ਅਤੇ ਇਹ *ultra vires* ਨਾ ਬਣ ਜਾਵੇ। ਇਸ ਵਿਚ gross profit ਦੀ ਵਜ਼ਾਹਿਤ ਵੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਇਕ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਗ੍ਰਾਸ ਆਮਦਨੀ 50 ਹਜ਼ਾਰ ਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ net income loss ਵਿਚ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਖਰਚ ਅਤੇ ਘਾਟੇ ਆਦਿ ਨੂੰ ਕਢ ਕੇ ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਦੀ ਵਜ਼ਾਹਿਤ ਕਰਨੀ ਵੀ ਲੋੜੀਂਦੀ ਹੈ। ਫਿਰ ਹਿੰਦੂ undivided family ਦੇ ਬਾਰੇ ਵੀ ਸੋਚਣ ਵਾਲੀ ਗਲ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੇ ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ ਹੋਰਾਂ ਫਰਮਾਇਆ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਪੰਜ ਸਤ ਦਿਨ ਅਗਾਂਹ ਪਾ ਦੇਣ ਨਾਲ ਕੋਈ ਫਰਕ ਨਹੀਂ ਪੈਣ ਲਗਾ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਇਹ ਚੰਗਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਇਕ ਸੀਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਦੇ ਸਪੁਰਦ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜੋ ਇਹ ਸਾਰੀਆਂ ਗਲਾਂ ਉਥੇ thrash out (ਥ੍ਰੈਸ਼ ਅਉਟ) ਕੀਤੀਆਂ ਜਾ ਸਕਣ। ਜੇਕਰ ਪੰਜ ਸਤ ਦਿਨ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨ ਤੇ ਲਗ ਜਾਣ ਤਾਂ ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਜ਼ਮੀਨ ਨਹੀਂ ਫਟ ਜਾਣ ਲਗੀ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ ਅਸਮਾਨ ਟੁਟ ਪੈਣਾ ਹੈ। ਇਹ ਬਿਲ ਜ਼ਰਾ ਸੋਚਣ ਅਤੇ ਵਿਚਾਰਨ ਵਾਲਾ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਫਿਨਾਂਸ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਪਾਸ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰਾਨ ਲਈ ਐਨੀ ਜਲਦੀ ਨਾ ਕਰਨ ਅਤੇ ਇਸ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨ ਦਾ ਮੌਕਾ ਦੇਣ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਦੂਜੀ ਗਲ ਇਹ ਵੀ ਹੈ ਕਿ No taxation without representation ਦਾ ਸਿਧਾਂਤ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਸਾਰਾ ਹਾਉਸ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸੋਂ ਮੰਗ ਕਰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਲਦੀ ਨਾਲ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਪਾਸ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਨੂੰ ਸੌਂਪਿਆ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਸਾਰੀਆਂ ਗਲਾਂ thrash out ਕਰਨ ਤੋਂ ਬਾਦ ਇਸ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਵੇ। ਐਨੀ ਜਲਦੀ ਕਰਨ ਨਾਲ ਇਸ ਤੋਂ ਕੋਈ ਲਾਭ ਪ੍ਰਾਪਤ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਤੇ ਆਰਾਮ ਨਾਲ ਬੈਠ ਕੇ ਸੋਚਣ ਅਤੇ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵਿਚਾਰ ਇਕ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਹੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ।

**ਸਰਦਾਰ ਵਜ਼ੀਰ ਸਿੰਘ (ਢੋਲੋਂ)** : ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਵੀ ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਕੋਈ ਟੈਕਸ ਦਾ ਬਿਲ ਇਸ ਹਾਉਸ ਵਿਚ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ objects ਵਿਚ ਇਹ ਲਿਖਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਡੀਵੈਲਪਮੈਂਟ ਲਈ ਪੈਸੇ ਦੀ

[ਸਰਦਾਰ ਵਜ਼ੀਰ ਸਿੰਘ]

ਲੋੜ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਲੋੜ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਇਹ ਟੈਕਸ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਪਿਛਲੇ ਚਾਰ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ, ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸੇ ਹੀ ਪਜ ਕਈ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਦਿਤੇ ਹਨ ਪਰ ਜੋ ਡੀਵੈਲਪਮੈਂਟ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਉਹ ਸਾਥੀਆਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੀ ਹੈ। ਡੀਵੈਲਪਮੈਂਟ ਦਾ ਨਾਮ ਤਾਂ ਚੰਗਾ ਹੈ ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ ਕਿ ਇਹ ਡੀਵੈਲਪਮੈਂਟ ਕਿਸ ਦੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਜਦ ਕਿ ਹਰ ਇਕ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਗਰੀਬ ਦੀਆਂ ਜੇਬਾਂ ਵਿਚੋਂ ਪੈਸੇ ਖਿਚਣ ਦੇ ਆਹਰ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਲਗੀ ਰਹਿੰਦੀ ਹੈ। ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਨਵਾਂ profession tax ਤਜਵੀਜ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕੇਵਲ ਇਸ ਰੂਪ ਵਿਚ ਵਧਾਈ ਤਾਂ ਦੇ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਫਿਨਾਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਨੂੰ ਬੜੇ ਤਰੀਕੇ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਜੇਬਾਂ ਖਾਲੀ ਕਰਨ ਦੇ।

ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੈਸੰਜਰ ਟੈਕਸ ਲਾਇਆ ਸੀ ਤੇ ਹੁਣ ਉਸ ਨੂੰ ਡੇਢ ਗੁਣਾ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ ਫਿਰ ਸੇਲਜ਼ ਟੈਕਸ Betterment tax ਫਿਰ (surcharge) ਸਰਚਾਰਜ ਆਦਿ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਟੈਕਸ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਲਗਾਏ ਗਏ ਹਨ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਲਗਾ ਕੇ ਬਜਟ ਨੂੰ 7 ਕਰੋੜ ਤੋਂ ਵਧਾ 33 ਕਰੋੜ ਤਕ ਲੈ ਆਂਦਾ ਹੈ। ਫਿਰ ਜਦੋਂ ਵੀ ਕੋਈ ਨਵਾਂ ਟੈਕਸ ਲਗਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਕਹਿ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਤਾਂ ਵਡੇ ਵਡੇ ਆਦਮੀਆਂ ਤੇ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਗਰੀਬ ਜਨਤਾ ਦਾ ਪੂਰਾ ਪੂਰਾ ਖਿਆਲ ਰਖਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਪਰ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਆਪ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੀ ਹੈ ਕਿ ਪੈਸੰਜਰ ਟੈਕਸ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਲਗਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਜੋ ਲਾਰੀਆਂ ਵਿਚ ਸਫਰ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਨੂੰ ਪਹਿਲੀ ਅਪ੍ਰੈਲ 1956 ਤੋਂ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਤਾਂ ਕੀ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਪਹਿਲਾਂ ਤਾਂ ਸਵਾਰੀਆਂ ਨੇ ਕੰਡਕਟਰਾਂ ਨਾਲ ਵਧ ਪੈਸੇ ਮੰਗਣ ਲਈ ਝਗੜੇ ਕੀਤੇ ਅਤੇ ਫਿਰ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਗਾਲਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿ ਇਹ ਟੈਕਸ ਲਗਾਇਆ ਹੈ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ party in power ਦੇ ਹਥ ਸਰਕਾਰ ਹੈ ਜੋ ਚਾਹੇ ਪਾਸ ਕਰਵਾ ਲਏ ਅਤੇ ਆਪਣੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀ ਬਹੁਗਿਣਤੀ ਨਾਲ ਇਹ ਹਰ ਇਕ ਟੈਕਸ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰਵਾ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਲਾਹ ਦੇਣ ਵਾਲਾ ਕੌਣ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸੂਬੇ ਦੀ ਡੀਵੈਲਪਮੈਂਟ ਲਈ ਇਸ ਟੈਕਸ ਨਾਲ 10 ਜਾਂ 20 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਇਕਠਾ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ ਪਰ ਮੈਂ ਇਸ ਗਲ ਨਾਲ ਇਖਤਲਾਫ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਤਾਂ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਤਰਾਂ ਵੀ ਇਕੱਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਗਰੀਬਾਂ ਦੀਆਂ ਜੇਬਾਂ ਤੇ ਭਾਰ ਨਾ ਪਏ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਸ ਟੈਕਸ ਨਾਲ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਆਪਣੀ ਪਾਰਟੀ ਬਦਨਾਮ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਟੈਕਸਾਂ ਵਿਰੁਧ ਜੋ ਅਗੇ ਲਾਏ ਗਏ ਨੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕਿਨਾ ਪ੍ਰਾਪੇਗੰਡਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਅਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਾਲੇ ਤਾਂ ਜਾਣਦੇ ਨੇ ਕਿ ਕਿਸਤਰਾਂ ਅਗਲੀਆਂ ਈਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਟੈਕਸਾਂ ਦੇ ਨਾਮ ਤੋਂ ਹੀ ਉਹ ਆਪਣਾ ਵਕਾਰ ਕਾਇਮ ਕਰਨਗੇ। ਮੈਨੂੰ ਤਾਂ ਹੈਰਾਨੀ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰਾਂ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਪਾਰਟੀ ਵਾਲੇ ਅਤੇ ਮਿਨਿਸਟਰੀਆਂ ਸਾਂਭਣ ਵਾਲੇ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਗਲੀਆਂ ਈਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਵਿਚ ਪਬਲਿਕ ਨੂੰ ਮੂੰਹ ਵਿਖਾਣਗੇ ਕਿ ਅਸੀਂ ਪਿਛਲੇ ਚਾਰ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਐਨੀ ਕਿਸਮ ਦੇ ਟੈਕਸ ਤੁਹਾਡੇ ਤੇ ਲਾਏ ਅਤੇ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਗਰੀਬਾਂ ਨੂੰ ਟੈਕਸ ਦੇ ਭਾਰ ਹੇਠ ਦਬਾਈ ਰਖਿਆ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਕਿਸੇ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਚੰਗੇ ਦਿਨ ਨਾ ਰਹਿਣ ਅਤੇ ਮਾੜੇ ਦਿਨ ਆ ਜਾਣ ਤਾਂ ਉਹ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਦਿੰਦੀ ਹੈ।

**ਸ਼੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ :** ਇਥੇ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਮਸਲਿਆਂ ਤੇ ਬਹਿਸ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ। (Party affairs are not under discussion here)

**ਸਰਦਾਰ ਵਜ਼ੀਰ ਸਿੰਘ :** ਹੁਣ ਉਹ ਮੈਂਬਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਹਾਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਅਤੇ ਇਹ ਟੈਕਸ ਦੀ ਪ੍ਰੋੜਤਾ ਕੀਤੀ ਹੈ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸੋਂ ਪੁਛ ਕਰਦਾ ਕਿ ਉਹ ਕਿਸ ਖਿਆਲ ਨਾਲ ਇਸ ਟੈਕਸ ਦੇ ਲਗਾਏ ਜਾਣ ਲਈ ਪ੍ਰੋੜਤਾ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਕਲ ਉਹ ਕਿਸ ਮੂੰਹ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਸਾਵੇਂ ਜਾਕੇ ਵੋਟਾਂ ਦੀ ਮੰਗ ਕਰਨਗੇ ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਦਸੋਗੇ ਕਿ ਅਜ ਅਸੀਂ ਇਹ ਟੈਕਸ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ?

ਫਿਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਪ੍ਰੋਫੈਸ਼ਨਲ ਟੈਕਸ ਇਕ ਵਕੀਲ ਤੇ ਲਗਦਾ ਹੈ। ਜੋ ਆਪਣੀ ਪ੍ਰੈਕਟਿਸ ਕਰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਡਾਕਟਰ ਤੇ ਵੀ ਲਗਦਾ ਹੈ ਹੁਣ ਤੁਸੀਂ ਇਕ ਵਕੀਲ ਦੀ ਮਿਸਾਲ ਲਵੋ ਉਸ ਵਕੀਲ ਨੇ ਆਪਣੀ ਰਿਹਾਇਸ਼ ਲਈ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਇਕ ਮਕਾਨ ਬਣਾਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਉਸ ਨੂੰ ਇਸ ਮਕਾਨ ਤੇ ਇਸ ਟੈਕਸ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਦੋ ਟੈਕਸ ਦੇਣੇ ਪੈਂਦੇ ਨੇ। ਇਕ ਹਾਊਸ ਟੈਕਸ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਅਤੇ ਦੂਜਾ ਪ੍ਰਾਪਰਟੀ ਟੈਕਸ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ। ਹੁਣ ਕਿਨ੍ਹੀ ਹੈਰਾਨੀ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਨੇ ਇਹ ਮਕਾਨ ਕਿਰਾਏ ਤੇ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਹੋਇਆ ਆਪ ਇਸ ਵਿਚ ਰਹਿ ਰਿਹਾ ਹੈ ਪਰ ਫਿਰ ਵੀ ਟੈਕਸ ਉਸ ਪਾਸੋਂ ਲਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਮਕਾਨ ਉਸ ਨੇ ਆਪਣੇ ਵਸਣ ਲਈ ਬਣਾਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋ ਟੈਕਸਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਜੇਕਰ ਉਸ ਦੀ ਆਮਦਨੀ ਚੰਗੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਨਕੰਮਟੈਕਸ ਵੀ ਦੇਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਹੁਣ ਜੇਕਰ ਉਸ ਦੀ ਗ੍ਰਾਸ ਇਨਕੰਮ 500 ਰੁਪਿਆ ਹੋਵੇਗੀ ਤਾਂ ਉਸ ਤੇ ਇਹ ਨਵਾਂ ਟੈਕਸ ਵੀ ਲਗਾਇਆ ਜਾਵੇਗਾ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਇਨਾਂ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਵਧੀਕੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ।

ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਜਦੋਂ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਦਾ ਬਿਲ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਅਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਲੋਂ ਕਿਨਾ ਹੀ ਕਿਹਾ ਕਿ Party in Power ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਪੇਸ਼ ਕਰੇ ਅਤੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਦੇ ਹੁਕਮ ਅਨੁਸਾਰ ਕਿ ਕਿਸੇ ਦੀ ਤਨਖਾਹ ਪੰਜ ਸੌ ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਵਧ ਨਾ ਹੋਵੇ। ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਦੀਆਂ ਘਟ ਕਰ ਦੇਣ ਪਰ ਇਹ ਨਾ ਮੰਨੇ। ਫਿਰ ਕਾਂਗਰਸ ਦਾ ਆਪਣਾ election manifesto ਵੀ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਸਾਖੀ ਭਰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸਾਡੀ ਪਾਰਟੀ ਜਦੋਂ in power ਆਵੇਗੀ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਘਟ ਲਿਆ ਕਰਾਂਗੇ ਪਰ ਹੁਣ ਪੰਦਰਾਂ ਪੰਦਰਾਂ ਸੋ ਰੁਪਿਆ ਮਹੀਨਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਤਨਖਾਹਾਂ ਰਖੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप वज़ीरों की गलत तनखाहें न बताएं। आप को तो पता होगा। उन की actual तनखाह बताएं।

(The hon. Member should not misstate the salaries of the Ministers. He must be in the know of it. He should mention correct figures.)

**Pandit Shri Ram Sharma :** Sir, It was only a passing reference.

**ਸਰਦਾਰ ਵਜ਼ੀਰ ਸਿੰਘ** : ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਕਹਿ ਰਿਹਾ ਸਾਂ ਕਿ 500 ਰੁਪਏ ਦੀ ਗਰਾਸ ਇਨਕੰਮ ਤੇ ਇਕ ਨਹੀਂ ਦੋ ਨਹੀਂ ਚਾਰ ਟੈਕਸ ਲਗਾਏ ਜਾ ਰਹੇ ਨੇ। ਇਹ ਹਨ ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਐਮਾਲ।

ਫਿਰ ਇਕ ਹੋਰ ਗਲ ਵੇਖੋ ਕਿ ਹਿੰਦੂ undivided family ਤੇ ਇਹ ਟੈਕਸ ਲਾਗੂ ਨਹੀਂ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਿ ਇਹ ਟੈਕਸ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵੀ ਜਾਇਜ਼ ਨਹੀਂ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ। ਜੇਕਰ ਇਕ ਪਰਵਾਰ ਵਿਚ ਪੰਜ ਜਾਂ ਸਤ ਮੈਂਬਰ ਹੋਣ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਗ੍ਰਾਸ ਇਨਕਮ 500 ਰੁਪਏ ਹੋਵੇ ਤੇ ਉਹ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਕਈ ਤਰਾਂ ਦੇ ਟੈਕਸ ਦੇਣ ਅਤੇ ਫਿਰ ਇਹ ਨਵਾਂ ਟੈਕਸ ਵੀ ਦੇਣ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਬਹੁਤ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਅਜਿਹਾ ਕੋਈ ਟੈਕਸ ਨਾ ਲਾਵੇ ਜਿਸ ਨਾਲ ਲੋ ਇਨਕੰਮ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ ਅਤੇ ਮਿਡਲ ਮੈਨ ਤੇ ਅਸਰ ਪਏ। ਇਨਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਫਿਰ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਟੈਕਸ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵੀ ਜਾਇਜ਼ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਇਸ ਦਾ ਅਸਰ ਗਰੀਬ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਵਾਪਸ ਲੈ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार (नूह)** : स्पीकर साहिब मैं अपनी सरकार को इस बिल के लाने पर मुबारिक बाद नहीं दे सकता........

**वित्त मंत्री** : कभी दी भी है या यूं ही बातें हैं ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : जो काम अच्छा होता है और जो काम आप अच्छा करते हैं उस पर देता भी हूं मगर ऐसी चीज़ों पर नहीं दे सकता हूं । स्पीकर साहिब, एक ज़माना था जब कि चरचल ने इंगलैंड में इतने टैक्स लगाये कि हद ही कर दी मगर सारी अंग्रेज़ कौम ने उन को खुशी २ तसलीम किया मगर वह वक्त कौन से थे । वह वक्त वह थे जब कि हिटलर वहां पर बम गिरा रहा था और इंगलैंड तबाह हो रहा था । चरचल ने टैक्स तो लगाये मगर कौम का morale कायम रखा । उस ने कौम को सिखाया कि कैसे मरा जाता है अगर मुल्क में विपता आ जावे तो कैसे कुरबान होना होता है । आज अगर हमारे ऊपर भी ऐसी कोई विपत आ गई है तब तो टैक्स लगाने ही चाहिएं कोई हर्ज की बात नहीं है । आप की जो अपनी तनखाह है चाहे आप उस को अलाऊंस का नाम दें या कुछ और कहते फिरें मगर उस पर कुछ नहीं है । उस पर न इनकम टैक्स है और न कोई और टैक्स है यानी वह tax free होगी यहां ही बात खत्म नहीं होती बल्कि माली भी और चाहियें और डाक्टर भी free होने चाहियें । हमें इस में कोई एतराज़ नहीं है क्योंकि मिनिस्टरों को जितना आराम मिले उतना ही अच्छा है और इस में क्या नुकसान की बात है आखिर बड़ी मेहनित का काम करते हैं । लेकिन मैं तो यह कहता हूं कि आखिर कौनसी मुसीबत आ गई है जिस की वजह से हमारे Finance Minister पंडित मोहन लाल जी मजबूर हो गये हैं कि इस तरह के टैक्स लगाएं । इस से एक बात तो होगी कि उन के जो मुलाज़िम हैं—अफसर हों या Semi अफसर हों या और कोई हों वे अब बच नहीं सकते हैं । कहीं ब्लैक और ब्लैक मेलिंग नहीं होगी और न ही बेइमानी होगी मगर मैं एक बात पूछता हूं कि हिंदुओं में joint-family system यानी मुशतरका फैमलीज़ हैं उन की आमदनी इतनी होती है कि आप की हद को पहुंच जाती

है मगर अगर एक २ का हिस्सा देखा जावे तो आपके टैक्स जितने पैसे भी हिस्से में नहीं आते हैं। यहां इस बिल में आमदनी से मुराद नफा नहीं है बल्कि सारी की सारी जो आमदनी है और उस में सब अखराजात शामिल हैं और उस पर टैक्स 120 रुपये से शुरु होता है और 250 रुपये तक पहुंच जाता है। मैं पूछता हूं कि इस की क्या जरूरत है। क्यों आप इस तरह के टैक्स अभी से लगा रहे हैं। कल को अगर कोई ऐसी वैसी बात हो जावे और कोई खतरा पेश आ जावे तो अगर कहेंगे तो इस से भी ज्यादा टैक्स लोग देने के लिये तैयार हो जायेंगे आप को सब कुछ दे देंगे जानी माल तक सब कुछ कुरबान कर देंगे और एक दूसरे से बढ़ चढ़ कर कुरबानियां देंगे। अब्दुल ग़नी के पास न ज़मीन है न पैसा है न मकान है और न मकान की कोई ईंट है मगर मेरे पास सिर्फ जान है और मैं उसे दे दूंगा। अगर उस हालत में टैक्स लगायेंगे तो मुबारिकबाद भी दूंगा। इस वक्त जो टैक्स लगा रहे हैं वह आप development का नाम आगे रख कर लगा रहे हैं। नाम तो आपने जरूर development का रखा है। मगर दर असल बिलकुल गलत बात है। मैं तो समझता हूं कि आप की development के मायनी तो सिर्फ चंडीगढ़ की रौशनाइयां हैं और मैं भी कहता हूं कि काफी रौशनाई हुई है और काफी चर्चा भी हुई है। स्पीकर साहिब development के मायने यह हैं कि एक ज़माना था कि अफसरों के लिये वज़ीरों के लिये भत्ते ही भत्ते आते थे और यहां मन्ज़ूरी के लिये पेश होते थे मगर अब तो टैक्स ही टैक्स लग रहे हैं। अगर इन का ख्याल यह है कि पहले भी पैसिंजर टैक्स लगा चुके हैं और यहां भी पास करवा चुके हैं तो मैं कहूंगा कि न सिर्फ अपोज़ीशन वालों की तरफ से बल्कि आफीशल पार्टी में भी एक मैम्बर ऐसा नहीं था जिस ने कि इस की हिमायत की हो मगर फिर भी पास कर दिया गया है। मगर कैसे? मैं इन को बताना चाहता हूं कि आपका दिमाग भी कोटले वाला की तरह चलता है और चल रहा है। पाकिस्तान के वज़ीरे आज़िम की तरह चल रहा है और जब राए का वक्त आया तो मशरकी पाकिस्तान में ज़ीरो नम्बर था.........

**Mr. Speaker**: No such remarks please.

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : अगर लंका के इन्तखाबात से और मशरकी पाकिस्तान के इन्तखाबात से भी यह सबक नहीं लेते तो........

**Mr. Speaker**: No reference to other States. Please avoid it.

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : स्पीकर साहिब मैं other states की बातें नहीं कहता मैं तो कहता हूं कि जब कोई किसी की बात नहीं सुनता और अपनी हेकड़ी करता है तो उसका मतलब यह होता है कि

"विनाश काले विपरीत बुद्धि"

जब किसी के बुरे दिन आते हैं, उस की बुद्धि नष्ट हो जाती है। मैं हैरान हूं कि इस मिनिस्टरी को पांच दिन बने नहीं हुए हैं मगर बनते ही यहां कितनी बड़ी विपत आ गई है कि जिस की वजह से टैक्स पर टैक्स लगाने की ज़रूरत पड़ गई है। मुझे गिला नहीं है बेशक लगाएं। कल को यह कह देंगे कि ग़नी तो मिनिस्टरों की तरफ देखता है। ठीक है मैं देखता हूं मगर मैं इस लिये देखता हूं कि आप मेरे हैं। अगर आप अपने लिये चाहते हैं तो मौज उड़ाएं मगर अवाम के लिये भी कुछ करें। यह न हो कि लोग कहने लग पड़ें कि मनिस्रों की तो यह बात है कि मीठा मीठा हड़प और कौड़ा कौड़ा थू। आप यह हमारी बात मान लें और इस बिल को

[ मौलवी अब्दुल गनी डार ]
वापस लें लें । अगर आप वापस नहीं लेते और आप को इतनी सूझ बूझ नहीं आई कि कोई समझ की बात करें तो फिर सेठी साहिब की पनाह लें और उन के बताए हुए रास्ते पर चलें । अगर वह रास्ता भी इख्तियार नहीं करते तो मैं मैम्बर साहिबान से अर्ज़ करूंगा कि वे इस बिल को पास न करें ।

**Shri Dev Raj** Sethi : Sir, I beg to move—
That the question be now put.

**Mr. Speaker** : Question is—
That the question be now put.

*The motion was carried*

**वित्त मंत्री** (पंडित मोहन लाल ) : स्पीकर साहिब ! जो amendment सेठी साहिब ने original motion पर दी है कि इस बिल को Select Committee को refer कर दिया जावे उस के बारे में कोई ऐसी वजूहात नहीं दी गईं जिन की बिना पर कि मैं इस motion को मान सकूं । जहां पर चंद एक सवालात उठाए गए हैं । मगर पेशतर इस के कि मैं उन का जवाब दूं, यहां जो एक सवाल यह उठाया गया है कि यह tax Constitution की खिलाफ वरज़ी करता है और यह कि इस की जांच पड़ताल करने के लिये भी खिलाफ वरज़ी करता है या नहीं इस को Select Committee के सुपुर्द करना जरूरी है । मैं इस के बारे में थोड़ी सी अर्ज़ करना चाहता हूं । मेरा ख्याल है कि एतराज़ करने वाले साहिबान ने Constitution को शायद ध्यान और तवज्जुह से देखने की तकलीफ नहीं की है । मैं उन की वाकफियत के लिये बताना चाहता हूं कि यह वह tax है जिस का पहले ही Constitution के Schedule No. 7 के item No. 60 के अन्दर ज़िक्र आता है । यह ऐसा tax है जो कि State List के अन्दर आता है । उस में लिखा है कि "Taxes on professions, trades, callings and employments" तो यही item है जिसे हम ने इस बिल के अन्दर रखा है । इस लिये यह बात कहना कि यह ऐसा tax है जो कि State List के अन्दर नहीं आता बिल्कुल गलत है और दूर की लाई हुई बात है । इस के इलावा मैं यह भी अर्ज़ कर दूं कि Constitution का जो Article 276 है वह भी साफ है मैं आप की information के लिये एक आध पैरा पढ़ देता हूं —

> Notwithstanding anything in article 246, no law of the Legislature of a State relating to taxes for the benefit of the State or of a Municipality, District Board, Local Board or other local authority therein in respect of professions, trades, callings or employments shall be invalid on the ground that it relates to a tax on income.

और इसी Article को जो sub-clause 2 है उस में लिखा है कि maximum limit कितनी हो यानी यह tax ज्यादा से ज्यादा कितना लग सकता है । चूंकि यहां इस के बारे में भी reference की गई है और इस के बारे में मुझे बाद में अर्ज़ करना होगा । इस लिये मैं इस क्लाज़ को यहां अभी पढ़ देता हूं: इस में यह है कि —

> The total amount payable in respect of any one person to the State or to any one Municipality, District Board, Local Board or other local authority in the State by way of taxes on professions, trades, callings and employments shall not exceed two hundred and fifty rupees per annum.

तो मैं ने पहले भी अर्ज़ किया है कि Taxation Enquiry Commission ने

भी इस चीज को examine किया है और बड़ी सोच विचार के बाद यह tax recommend किया है। अगर आप चाहें तो आप की information के लिये कुछ relevant part उस report का पढ़ देता हूं—

"The levy of the tax on the basis of income is quite legal in view of the provisions o article 276 and we suggest its adoption by all States. The assessees may be divided into a few classes on the basis of income and the maximum tax payable by each class may be fixed on a progressive scale by the State Governments. Income from professions, trades, employments, pensions and income from investments may be assessed to the tax. We notice........"

The rest is not very material.

इस लिए मैंने अर्ज़ किया कि Constitution का provision भी साफ है, Taxation Enquiry Commission की रिपोर्ट भी साफ है लेकिन इस के बावजूद कुछ ऐसे बशर हैं जोकि अपनी सोच को कमिशन की सोच से भी ज़्यादा समझते हैं तो मैं समझता हूं कि शायद वे गलती करते हैं। जहां तक इन की basis का सवाल है मैं नहीं समझता कि इस में कोई एतराज़ होना चाहिये था। हम ने काफी सोच विचार के उपरान्त figures को examine कर के basis मुकर्रर किया है जो reasonable मालूम होता है। मैं हाऊस के मैम्बरान की वाकफीयत के लिए अर्ज़ कर दूं कि जो figures हम ने इकट्ठी की हैं उस से पता चलता है कि different level of incomes हैं उस में लोगों की कितनी २ तादाद है जिन पर यह टैक्स आयद होगा। Income tax की basis पर figures यूं हैं।

4,000 से ले कर 6,000 रुपये की सालाना आमदन वाले लोगों की तादाद 510 है 6,001 से ले कर 8,500 रुपये की सालाना आमदन वाले लोगों की तादाद 3,740 है। 8,501 से ले कर 13,500 रुपये की सालाना आमदन वाले लोगों की तादाद 3,318 है 13,501 से ले कर 25,000 रुपये की सालाना आमदन वाले लोगों की तादाद 2,443 है। 25,001 से ले कर 50,000 रुपये की सालाना आमदन वाले लोगों की तादाद 924 है। 50,000 से ले कर 1,00,000 रुपये की सालाना आमदन वाले लोगों की तादाद 216 है 1,00,001 से ले कर 200,000 रुपये की सालाना आमदन वाले लोगों की तादाद 50 है। 2,00,000 से ऊपर की सालाना आमदन वाले लोगों की तादाद 17 है। हम ने छोटी level of income यानी 4,001 रुपये से ले कर 6,000 तक जो 510 persons affect होते थे उन को छोड़ दिया है। उस के ऊपर जो मैं ने figures दी हैं इन का total बनता है। 10,708 जिन पर यह टैक्स लगेगा। हम ने टैक्स उन पर लगाने की कोशिश की है जिन के मुतअल्लिक हम समझते हैं कि वे टैक्स का बोझ बरदाश्त कर सकते हैं। अगर 10,000 के करीब लोगों पर टैक्स लगा कर एक करोड़ 26 लाख रुपए development के लिए वसूल किये जायें तो कोई जुल्म की बात नहीं। हम ने समाजवादी ढंग का समाज कायम करना है और मैं समझता हूं कि इस मंजल पर इस tax की पूरी justification है।

दूसरी बात जो कही गई और जिस पर बहुत ज़ोर दिया गया वह यह है कि ऐसा टैक्स लगाने से Government अगली अलैक्शन में बहुत unpopular हो जायेगी। मैं opposition को challenge करता हूं और उन्हें बताना चाहता हूं कि masses, जिनके हाथ में हकीकी ताकत है हमें support करते हैं। अगर 10 हज़ार आदमियों पर उन के फायदे के लिये

[ वित्त मंत्री ]
टैक्स लगाया जाता है तो इस में कोई हर्ज वाली बात नहीं । दूसरी पार्टियां शायद समझती है कि democracy उन्हीं के सहारे पर जिन्दा है । वे समझते है कि इन बातों की वजह से उन्हें काफी credit लोगों में मिलेगा मैं उन्हें अर्ज कर दूं कि वे बिल्कुल भुलेखे में हैं । आयंदा अलैक्शन में भी masses की support कांग्रेस को मिलेगी । इस वक्त जो दो तीन पार्टियां नजर आती हैं वे भी नजर नहीं आयेंगी । इस लिए मेरे दोस्त ग़लतफहमी में न रहें कि जो speeches वे यहां करते हैं उन की वजह से वे आयंदा अलैक्शन में अपने आप को मजबूत कर लेंगे । हम ने तो जो development के काम इतने सालों में किये है उन के बलबोते पर masses को face करना है । इस बात को अगर कोई challenge करता है तो वह अपने आप को और पब्लिक को धोके में रखता है । कई मेरे दोस्तों ने एतराज किया है कि development नहीं हुई । लेकिन गवर्नमेंट ने State को develop करने के लिए जो जो काम किये हैं वे बिल्कुल जाहिर हैं और उन्हें यहां दोहराने की ज़रूरत नहीं क्योंकि यह बातें हर रोज इस एवान में दोहराई जाती हैं । अगर opposition वाले ऐसी बातें कहें तो उन में कोई खास वज़न मालूम नहीं होता ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : माननीय मन्त्री masses की राये ले कर आये हैं याकि Upper House से।

**वित्त मंत्री** : Gross income पर भी कड़ी नुकताचीनी की गई और सख्त अलफाज कहे गए कि यह बिल्कुल नई बात है जो आज तक देखने में नहीं आई । अजीब मामला है,पता नहीं कि क्या उलझन डाल दी गई है या शायद बहुत कम वाकफीयत का इज़हार किया जा रहा है । मैं उन से अर्ज कर दूं कि गवर्नमेंट पंजाब कोई ऐसी मांग नहीं कर रही जो unprecedented हो । इस किस्म का ऐक्ट Assam Government ने भी पास किया है । अगर legislature इस principle को accept करती है तो उस के खिलाफ अगर कोई आदमी मज़ाक उड़ाए तो वह मुनासिब नहीं ।

इस के अलावा कुछ reference दिये गये कि 6,000 की income level और ऊपर की level पर जो टैक्स लगता है उस में percentage का बहुत फर्क है । इस टैक्स की एक maximum limit मुकर्रर है और वह है 250 रुपये । इस से ज्यादा हम टैक्स लगा नहीं सकते । इस लिए percentage में फर्क पड़ा है लेकिन maximum हमें 250 ही रखना पड़ता है । सो percentage इस कदर नहीं जिस में बहुत ज्यादा फ़र्क पड़ता हो । इस के अलावा मेरे माननीय मित्र श्री बाबू दयाल ने Algebra की बातें की । Algebra तब ही सीखा जा सकता है जहां Algebra सीखने का मस हो ।

**अध्यक्ष महोदय** : वह ऐसी बातें कहा ही करते हैं ।
(He is in the habit of saying such things.)

**वित्त मंत्री** : मेरा ख्याल है कि अगर श्री बाबू दयाल जी ने इस बात की ओर ध्यान दिया होता कि हम ने जो lower limit of income tax लगाने के लिये रखी है वह 6 हजार रुपये की है तो शायद वह इस बिल की हिमायत करते । लेकिन उन्होंने तो यह समझा कि यह तो टैक्स का मामला है tax

पर जोर दे रहे हैं इस लिए हम तो मुखालिफत ही करेंगे । मैंने पहले भी अर्ज़ किया है और दुहराना नहीं चाहता कि 6,000 की बड़ी fair basis है । मैंने तादाद भी अर्ज़ कर दी है कि 10,000 के करीब आदमियों पर टैक्स लगेगा । मैंने Middle class के बारे में Tribune के extract पढ़ कर सुनाए थे कि अवाम क्या समझते हैं । जो अवाम की राए थी वह 400 रुपये मासिक maximum आमदनी वालों की निसबत थी लेकिन हम तो 500 रुपये की आमदनी पर लगा रहे हैं । इस में कोई खास एतराज़ वाली बात नहीं है और अगर उन्होंने कोई एतराज़ उठाया भी है तो उस में खास वज़न दिखाई नहीं देता (एक आवाज़: खास नहीं तो आम तो है) अगर मैं खास और आम सब मिला दूं तो आप मेरे गले पड़ जाएंगे । इस लिए मैं एहतियात से बात करता हूं और बहुत मोहतात हूं । अन्त में मैं Select Committee के मुतअल्लिक motion करने वाले साथी से अपील करता हूं कि इस motion को वापस ले लें ।

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Punjab Professions, Trades, Callings and Employments Taxation Bill be referred to a Select Committee consisting of—
(1) Shri Ram Kishen,
(2) Shri D. D. Puri,
(3) Shri Chand Ram,
(4) Sardar Gopal Singh Khalsa,
(5) Pandit Shri Ram Sharma,
(6) Captain Ranjit Singh,
(7) Sardar Mohan Singh Jathedar,
(8) Shri Dev Raj Sethi,
with a direction to report to the House within three days.

*The amendment was by leave withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Punjab Professions, Trades, Callings and Employments Taxation Bill be taken into consideration at once.

*After ascertaining the votes of the House by voices, Mr. Speaker said "I think the Ayes have it". This opinion was challenged and division was claimed. Mr. Speaker, after calling upon those Members who challenged the decision and supported the claim for a division to rise in their places declared that the division was unnecessarily claimed.*

*The motion was declared carried.*

**Mr. Speaker** : Now the House will proceed to consider the Bill clause by clause.

SUB-CLAUSES (ii) AND (iii) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker** : Question is—

That sub-clauses (ii) and (iii) of clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 2.

**Mr. Speaker** : Now the House will consider clause 2.

**Sardar Sarup Singh** (Amritsar City, East) : Sir, I beg to move—

In sub-clause (d), lines 1-2, *delete* "a Hindu undivided family or"

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਂ ਪਹਿਲੇ ਵੀ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਚੁਕਾ ਹਾਂ ਕਿ clause 2 ਦੀ sub-clause (b) ਦੀ ਪਹਿਲੀ ਲਾਈਨ ਵਿਚ "Hindu undivided family or" ਜਿਹੜੇ ਲਫਜ਼ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ delete ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਇਸ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੀ 6,000 ਰੁਪਏ

[ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ]

ਦੀ limit professional tax ਲਗਾਉਣ ਦੀ ਰਖੀ ਗਈ ਹੈ ਜੇਕਰ ਕਿਸੇ Hindu undivided family ਦੇ 10 share-holders ਹੋਣ ਤਾਂ 6,000 ਰੁਪਿਆ ਵੰਡ ਕੇ 600 ਰੁਪਿਆ ਰਹਿ ਜਾਏਗਾ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ 600 ਰੁਪਏ ਆਮਦਨੀ ਵਾਲੇ ਉਪਰ ਵੀ ਟੈਕਸ ਲਗ ਜਾਏਗਾ ਤਾਂ ਇਹ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਹੋਵੇਗੀ ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਇਸ ਨੂੰ delete ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

In sub-clause (d), lines 1—2.

*delete* "a Hindu undivided family or".

**Shri Som Datt Bahri** (Simla) : Sir, I beg to move—

For sub-clause (d), substitute—

"(d) "person" includes Hindu undivided family or an incorporated company ;".

स्पीकर साहिब, clause 2 की sub-clause (d) में लिखा है—"person" includes a Hindu undivided family or a company, firm or other association of persons । मैं समझता हूं कि यह जो firm or other association of persons है यह दुरुस्त नहीं है । clause 3 के मुताबिक every person who carries on trade either by himself or by an agent or representative or who follows a profession etc. उसकी liability है । अगर उस firm के चार मालिक हैं तो individual liability पर tax लगना चाहिये । अगर सारी firm पर tax लगाया जाता है तो income की तादाद ज्यादा हो जाती है और उस firm को ज्यादा tax देना पड़ेगा । firms का लफज यहां पर ठीक नहीं है । क्योंकि every proprietor of the firm is liable to tax और इसी तरह से other association of persons है इस को भी delete किया जाए ।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

For sub-clause (d), substitute—"(d) "person" includes Hindu undivided family or an incorporated company;"

**वित्त मंत्री** (श्री मोहन लाल) : स्पीकर साहिब ! जहां तक सरदार सरूप सिंह जी की amendment का ताल्लुक है वह निहायत गैर-ज़रूरी है क्योंकि शायद उन्होंने schedule में जो proviso दिया हुआ है उस को पढ़ा ही नहीं । इस में साफ लिखा है :

Provided that the tax will not be levied on a Hindu undivided family not liable to income tax under the income tax law as in force from time to time तो इस के होते हुए उन की amendment पर विचार करने की ज़रूरत नहीं रहती ।

दूसरे जो amendment बाहरी साहिब ने पेश की, मैं उन का मशकूर हूं कि इस में काफ़ी वजन है और यह position को काफ़ी हद तक साफ करती है । जो arguments

था, उन को इस बिल में स्थान नहीं मिला। जैसे कि आम Universities के अन्दर जो Vice-Chancellor यानी Chief Executive होता है, उस का चुनाव Senate करती है या उन की जो Courts बनी होती हैं वह करती हैं ताकि उस का चुनाव प्रजा-तन्त्र और लोकतन्त्र की रीति से हो। मगर हमारे पुराने एक्ट में Chancellor को Vice-Chancellor को appoint करने का हक है। उसी चीज को इस बिल के अन्दर कायम रखा गया है। मैं यह भी समझता हूं कि चुनाव के तरीके में कुछ खराबियां भी आ सकती हैं। इन बातों को ध्यान में रखते हुए Senate के अन्दर दो, तीन sittings में इस पर विचार भी हुआ और तकरीबन सर्व सम्मति के साथ यह formula बनाया गया कि Senate 5 आदमियों का एक panel तजवीज करे Chancellor उन में से किसी को भी Vice-Chancellor बना दे मैं इसे निहायत अच्छा formula समझता हूं। जहां यह प्रजातन्त्र की रीति से भी ठीक है, वहां यह कि party बाजी से ऊपर रह कर Vice-Chancellor बनना चाहिए वह safeguard भी इस में मौजूद है। इस लिए मैं समझता हूं इस चीज़ को अपनाना ज़रूरी है और इसे इस बिल में दाखिल किया जाए। इस में दोनों systems—election और nomination की खूबियां मिलती हैं और जो खराबियां हैं वे दूर होती हैं। इस लिए आज democratic set up के अन्दर, प्रजातन्त्रीय प्रणाली के अन्दर यह तरीका, इस बिल में दिए तरीके से बहुत बेहतर साबत होगा।

जहां तक Senate की बनावट का प्रश्न है, fellows की संख्या आगे की निसबत बढ़ा दी गई है–यह 85 से अधिक नहीं होगी यानी 85 तक हो सकेगी। परन्तु अब जो नई State बनेगी तो उसे देखते हुए यह संख्या यानी 85 भी थोड़ी है। इस में कई interests यानी हितों को इस में प्रतिनिधित्व नहीं मिलता, representation नहीं मिलती। इस लिए Senate में 100 fellows की तजवीज थी परन्तु मैं समझता हूं कि इस संख्या को कम से कम 90 तक बढ़ा देना चाहिए ताकि जिन ज़रूरी interests को Senate में representation नहीं मिली उन्हें यह मिल सके। जैसे अभी कहा गया colleges के अन्दर teachers की संख्या काफी है परन्तु उन्हें केवल 8 seats दी गई हैं, यह काफी नहीं। फिर Principals जो Education और Administration दोनों से सम्बन्धित होते हैं उन को भी काफी representation नहीं मिला। मैं समझता हूं कि Principals को कम से कम 10 seats दी जाएं और colleges teachers को 12 seats दी जाएं ताकि वे अपने अनुभव से सारे तालीमी ढांचे को अच्छी तरह से चलाने में सहायक हों।

जैसे अभी कहा गया यह अच्छा नहीं लगता कि nominations आगे की अपेक्षा बढ़ जाएं। प्रजातन्त्र में यह बात फबने वाली बात नहीं। फिर स्कूलों के headmasters को 4 seats दी गई हैं। अगर इन के साथ ही senior teachers को भी 4 seats

[श्री रला राम]

दी जाएं तो मैं समझता हूं कि यह बिल्कुल उचित बात होगी। इस से उन के अन्दर उत्तरदायित्व की भावना बढ़ेगी और वे अपने हितों की रक्षा कर सकेंगे। इस लिए nominations को कम कर के स्कूलों के teachers और खास कर colleges के teachers की seats बढ़ा देनी चाहिए।

माननीय मन्त्री ने जो कहा कि university के अन्दर politics नहीं आनी चाहिए यह 100 फी सदी ठीक सिद्धान्त है। University जैसी संस्था politics से ऊपर रहनी चाहिए ताकि यह शिक्षा का काम सही रीति से कर सके। University के जो लड़के हैं उन्हें study ही करनी चाहिए, politics भी पढ़ें मगर active party politics में हिस्सा नहीं लेना चाहिए। यह स्वास्थ्यप्रद है, healthy है और इस बात पर जोर देना चाहिए। मैं मन्त्री महोदय से इस बात में सहमत नहीं कि उन की संख्या 20 से घटा कर 15 कर दी जाए। मैं यह बात सदन को बता देना चाहता हूं कि उन्होंने Senate पर elect हो कर उस में कभी party politics लाने का प्रयत्न नहीं किया। यह दोषारोपण (charge) उन पर नहीं लगाया जा सकता। इस लिए मैं समझता हूं कि जहां तक इस element-registered graduates का ताल्लुक है इन की संख्या जो चुन कर आती है उसे बढ़ा दिया जाए। प्रजातन्त्रीय युग में उन की संख्या घटाना ठीक बात नजर नहीं आती, इस लिए अगर 20 से बढ़ाना नहीं तो कम से कम 20 से घटाना भी नहीं चाहिए। फिर अध्यक्ष महोदय, registered graduates की संख्या प्रतिवर्ष बढ़ रही है। तो अगर उन का elected element घटता चला जाए तो यह प्रजातन्त्र को शोभा देने वाली बात नहीं होगी। हां, जहां तक graduates की registration का ताल्लुक है, यह ठीक है कि प्रत्येक को वह हक होना चाहिए, परन्तु जो graduate इतनी भी care नहीं करता कि अपने आप को register करवाए, मेरे विचार में उसे यह हक नहीं होना चाहिए कि वह अपनी राए दे सके। इसी तरह Council की graduates की constituency के लिए भी उन्हें register करवाना पड़ता है। अगर कोई विशेष प्रयत्न करता है और अपने आप को register करवाता है तो यह अच्छी चीज है, परन्तु जो अपना नाम register करवाने की परवाह नहीं करता, जो इतना भी चौकन्ना नहीं, उसे मतदान का अधिकार नहीं होना चाहिए।

एक बात जिस की तरफ, अध्यक्ष महोदय, मैं मन्त्री महोदय का ध्यान आकर्षित कराना चाहता हूं वह यह है कि इस बिल में एक उपबन्ध 15 है जिस में यह प्रबन्ध किया गया है कि जहां तक उन कालिजों की administration और management का सम्बन्ध है जो affiliated हैं परन्तु Government Colleges नहीं है उन की administration को चलाने के लिए University को यह अधिकार है कि वह जो नियम मुनासिब समझे बनाए। तो मैं यह समझता हूं कि यह अच्छी बात है कि managements गलतियां कर सकती हैं और उन्हें ठीक रास्ते पर लाना और उन्हें सही रास्ता बताना गवर्नमेंट का काम है। यूनिवर्सटी को सोचना चाहिए कि ऐसे कालिज का प्रबन्ध कैसे चलाया जाए, ताकि कालिज में निश्चित स्थिति पैदा हो जाए। परन्तु मेरा यह सुझाव है कि सरकार जब

यूनिवर्सटी को यह पावर दे रही है तो साथ ही इस बात को ध्यान में रख कर इस clause के साथ एक यह शर्त लगा दी जाए कि

"without in any way crippling private initiative in the field of higher education"

इस शर्त के लग जाने से यह आवश्यक हो जाएगा कि जब इस सम्बन्ध में सरकार कोई नियम बनाएगी तो वह इस ढंग के होंगे कि जिस से private bodies की तरफ से जो इन कालिजों को चला रही हैं, जो उद्यम और प्रयत्न किए जा रहे हैं वह cripple न हो जाएं और वह निरुत्साहित न हो जाए। अगर कोई private body किसी कालिज की administration में गलती कर सकती है तो Government की interference के द्वारा भी वही गलती हो सकती है जिस से उनका उत्साह समाप्त हो सकता है इस लिए मेरा यह सुझाव है कि उपबन्ध 15 में जो ताकत और power सरकार अपने हाथ में ले रही है इस पर check लगाना चाहिए। इस इख्तियार को सीमित कर देने की ज़रूरत है। यह सत्ता जो सरकार की ओर से दी जा रही है इस के अधीन नियम बनाते हुए सरकार ऐसे प्रबंधों को लाए जिस से private enterprise in education को cripple न किया जा सके। अध्यक्ष महोदय, आप जानते हैं कि आज शिक्षा के क्षेत्र में private enterprise ही 75 per cent educational institutions को प्रांत में चला रहा है। यदि उन के उत्साह को cripple किया गया या इस काम में ढील होने दी गई तो education के काम को हानि होगी। यह जो अधिकार दिए जा रहे हैं इन को सीमित और check करना चाहिए। जहां हमारा कर्त्तव्य है कि टीचरों के हितों की रक्षा करें वहां स्थित managements की कठिनाईयों को समझना भी हमारा फर्ज है। और उन कठिनाईयों को दूर करना भी हमारा कर्त्तव्य है। इस लिए हमें प्रयत्न करना चाहिए कि वे bodies किसी तरह से निरुत्साहित न हों। उन के initiative और उन के हितों की पूरी पूरी रक्षा की जानी जरूरी है। अध्यक्ष महोदय, आम तौर पर देखा गया है कि गवर्नमेंट की सत्ता प्राप्त करने की प्रवृति होती है और यह रुची होती है कि उस के पास अधिक से अधिक शक्ति हो, अधिक से अधिक अधिकार हो, परन्तु democratic Government को उन लोगों के हितों का भी safeguard करना पड़ता है जिन के विरुद्ध अधिकार लिए जा रहे हैं। यह आवश्यक है कि managements की कठिनाइयों को समझा जाए और उन्हें सुविधा से कालिज के इन्तज़ाम को चलाने का काम करने दिया जाए। यह जो हम ने limitation clause लगा दी है इस से यूनिवर्स्टी को अधिकार दिए जा रहे हैं कि जहां अच्छे प्रबन्ध न हो वहां वह इस प्रकार से उस काम को अच्छा बनाने के प्रयत्न कर सकें। परन्तु प्राईवेट bodies भी कुछ कठिनाइयां अनुभव करती हैं उन्हें भी देखना चाहिए ताकि वे निरुत्साह न हों।

तो यह चन्द जरूरी चीज़ें थीं जिन की ओर, अध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा अपने मन्त्री महोदय का ध्यान आकर्षित करना चाहता था। अन्त में मैं फिर यह कहूंगा कि यह बिल आवश्यक था। हमारी सरकार ने और हमारे शासन ने यूनिवर्सिटी की education तथा प्रबन्ध में जो कमी थी उस को यह बिल ला कर पूरा किया है। जैसा कि सब अनुभव कर रहे थे कि University Commission के मैम्बरान ने जिन बातों पर ज़ोर दिया

[श्री रला राम]

था उन को पंजाब सरकार ने नहीं माना परन्तु आज यह बिल ला कर उन सिफारिशों में से बहुत सी बातें इस बिल में लाने का प्रयत्न किया है ।

**प्रोफेसर मोता सिंह आनन्दपुरी** (आदमपुर) : स्पीकर साहिब ! यूनिवर्सिटी कमिशन और Central Advisory Board of Education ने education के सम्बन्ध में जो सिफारिशात की हैं वह सब आज कल के democratic ideals के मुताबिक हैं और बहुत जरूरी हैं । और मैं यह समझता हूं कि उन्होंने जो lacuna हमारे education system के अन्दर था और university system के अन्दर था उसे दूर करने के लिए काफी अच्छा कदम उठाया है लेकिन एक चीज जब वे यह कहते हैं कि हमारा education system democratic ideals के मुताबिक होना चाहिए तो मैं हैरान होता हूं कि यह जो बिल आज इस हाऊस के सामने पेश है इस में जो बुनियाद रखी गई है वह democratic ideals के मुताबिक नहीं । यह बुनियाद बिल्कुल गलत है । इस बिल में दर्ज है कि Vice-Chancellor को nominate करने के इख्तियार Chancellor को हैं परन्तु Chancellor elected नहीं । अब जब Chancellor elected न हो और वह Vice-Chancellor को nominate करे और फिर आगे Vice-Chancellor यूनिवर्सिटी के official तबका को appoint करे, इसका इन्तजाम करे और management के लिए अफसरान और कर्मचारी मुकर्रर करे तो यह democratic set up के मुताबिक नहीं । Democratic set up के अन्दर तो Chancellor कोई elected होना चाहिए । यह तो British Regime वाला पुराना तरीका चला आ रहा है कि Chancellor हमेशा Governor ही रहेगा । मैं इस से इत्तफाक नहीं करता । Education सिस्टम के अन्दर जो नकायस हैं हमें उन्हें दूर करना है और जरूरत इस बात की है कि हम यूनिवर्सिटी को इन नकायस से साफ करें । आज जब हम यह कहते हैं कि प्रांत की administration को चलाने के लिए जरूरत इस बात की है कि good government हो । अगर good government न हो और democratic set up में जब गवर्नमेंट नाअहल हो और administration को ठीक से न चलाया जा सके तो गवर्नमेंट को चलाने वालों को बदला जा सकता है । और अगर democratic set up न हो तो Government जिस तरह चाहे करती है । इस तरह administration को अच्छा नहीं किया जा सकता । Government अगर कमजोर हो तो Democracy में अवाम इसे बदल कर अच्छे आदमी ले आते हैं । इस तरह democratic set up के अन्दर अवाम को अपनी opinion को exercise करने का हक हासिल होता है । अगर हम इसी असूल को university में applicable न करेंगे तो यह एक बुनियादी गलती होगी । इस लिए मैं यह कहना चाहता हूं कि यह जरूरी नहीं होना चाहिए कि हमेशा Governor ही university का Chancellor रहे । अगर मुल्क चाहता हो तो वह रहे, हमें कोई एतराज नहीं लेकिन रहे democratic opinion से और

सूबे के लोगों की वोट से वह Chancellor रहे। हमें इस बात में लकीर के फकीर नहीं बने रहना चाहिए कि अंग्रेज़ों के वक्त से Governor ही Chancellor चला आता है इस लिए अब भी इस rule में कोई amendment न की जाए। बल्कि democracy के ज़माने में यह ज़रूरी हो गया है कि Chancellor elected हो। आज अगर Chancellor के खिलाफ आवाज़ उठाई जाए तो इस का हल यही है कि वह elected हो। इस से यूनिवर्सिटी के अन्दर जो नुक्स है वह दूर हो सकेंगे। फिर अगर Chancellor elected होगा तो वह Vice-Chancellor को चुनेगा और फिर यूनिवर्सिटी के fellows भी उसी ढंग से चुने जाएंगे। इस तरह सारा ढांचा ही democratic lines पर बदला जा सकेगा। इस लिए इस नुक्स को दूर किया जाए।

दूसरी चीज़ यह है कि इस बिल में यूनिवर्सिटी की working को और set up को ठीक करने की कोशिश की गई है। इस के लिए भी मैं इस बिल को पेश करने वालों और तैयार करने वालों को मुबारकबाद देता हूं। उन्होंने जिस तरह उन private colleges का जो यूनिवर्सिटी से affiliated हैं और उन में बड़े बड़े नुकस पाए जाते हैं उन की हालत को बेहतर बनाने के लिए इस बिल में provision की गई हैं यह काबले दाद हैं। हम ने हाल ही में D.C. Jain College, Ferozepore के हालात को पढ़ा है कि वहां के हालात किस तरह unsatisfactory थे और उन को दूर करने के लिए गवर्नमेंट ने कदम उठाए और यूनिवर्सिटी को दिक्कतें आईं उनका हल भी इस बिल में आ गया है। जिन टीचरों को निकाला जाता था और उन की कोई दादो-फरियाद न सुनता था अब वे इस बिल के पास हो जाने के बाद अपीलें कर सकेंगे। इसलिए मैं समझता हूं कि इस बिल को लाने वालों की यह कोशिश काबलेदाद है।

इस के साथ ही दूसरी चीज़ मैं system of education के बारे में कहना चाहता हूं। मैंने इस सारे बिल को पढ़ा है और देखा है कि इस बिल के अन्दर system of education को बिल्कुल ignore किया गया है। मैं चाहता हूं कि इस पुराने system of education को बदलना चाहिए। इस पुराने system से हमारे young men की कोई बेहतरी नहीं हो सकती। University के अन्दर अब जब कि नए elected मैम्बर जाएंगे तो उन के सामने कोई नई चीज़ होनी चाहिए जिस को कि वह work out कर सकें उसके लिए इस बिल के अन्दर कोई provision होना चाहिए था। मगर इस में ऐसा कोई ज़िक्र नहीं है कि इस पुराने system of education के सिलसिले में भी कुछ होगा। इस के अलावा मैं कुछ Senate की constitution के बारे में कुछ अर्ज़ कर देना चाहता हूं। Graduates के बारे में कहा गया है कि उन को 15 मैम्बर भेजने का हक दिया गया है। मैं समझता हूं कि यह नम्बर बिल्कुल थोड़ा है। चाहे आप 85 की बजाए 95 total number of members कर दें मगर graduates को ज़्यादा representation मिलनी चाहिए और कम से कम पांच की और representation मिलनी चाहिये। फिर असैम्बली को तीन और Council को दो नुमाइंदे दिए हैं। मैं समझता हूं कि इस की बजाए Senate

[प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी]
में Assembly के कम से कम पांच आदमी जाने चाहिएं जो कि university के system of education को समझने वाले हों और उस के improve करने में कुछ contribution करने वाले हों और Council की तरफ से भी दो की बजाए कम से कम तीन मैम्बर जाने चाहिएं। इस के अलावा यहां एक और कमी है जोकि मैं समझता हूं कि बहुत ज़रूरी चीज़ है और इस कमी का दूर किया जाना लाज़मी है। यह है representation to the heads of the Schools। मैं देखता हूं कि हैड मास्टरों को सैनिट में बहुत थोड़ी नुमाइंदगी दी गई है। हमारे हां हाई स्कूलों की इतनी तादाद है कि उस के मुकाबले में जो उन को representation दी गई है वह बहुत poor है उन को बहुत थोड़ी .............

**अध्यक्ष महोदय :** अब आप Head Masters की बात न करें बल्कि Principals की बातें किया करें (हंसी)

(Now instead of talking about the Head Masters, the hon. Member should talk about the Principals). (*Laughter*).

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी :** मैं सब के बारे में कहूंगा। मैं कह रहा था कि उन की नुमायंदगी सारे पंजाब के अन्दर सिर्फ चार है जोकि बहुत थोड़ी है। मैं चाहता हूं कि यह कम से कम आठ होनी ज़रूरी है। अगर उन की तादाद कुछ ज़्यादा होगी तो वह इस education code के बदलने में बहुत अच्छा part play कर सकेंगे क्योंकि उन की इस field के अन्दर बहुत वाकफीयत है और वह इस problem को समझते हैं। उसकी final approval तो बेशक Education Department ने ही देनी है मगर हाई स्कूलों के जो head masters हैं वे इस बारे में काफी contribution दे सकते हैं और अपने suggestions दे सकते हैं। इन हाई स्कूलों के अन्दर एक और नुक्स वाली चीज़ है। उनकी जो managing committees हैं उन के अन्दर वही पुरानी अंग्रेजों के वक्त वाली बातें चलती हैं यानी committees के मैम्बर जो हों वह loyal to the Government हों। यह एक बहुत बुरी चीज़ है। मैं समझता हूं कि यह democratic principles के बिल्कुल खिलाफ है। इस का मतलब तो यह हुआ कि progressive ideology इस के अन्दर नहीं आ सकती। कोई भी आदमी difference of ideology की वजह से निकाला जा सकता है। अंग्रेजों के वक्त में कोई Communist किसी मैनेजमेंट का मैम्बर नहीं बन सकता था, इसी तरह Socialist भी मैम्बर नहीं बन सकता था यानी जो Government से difference of opinion रखता हो वह इस का मैम्बर नहीं बन सकता था। उस पुराने कोड के तहत कई presidents managements से निकाले गए और कई managers और members भी निकाले गए। मैंने यह सारी बात सरदार प्रताप सिंह जी की खिदमत में कही थी कि यह चीज़ खत्म होनी चाहिए और इस तालीम को progressive बनाना चाहिए। उन्होंने भी तसलीम किया कि वाकई इस में तरमीम की ज़रूरत है और यह पुराना rotten system खत्म होना चाहिए। इस लिए

मैं चाहता हूं कि हमारा Senate ऐसा हो जिस में कि democratic ideal आएं, जो पुरानी चीज़ है वह बिल्कुल नज़र न आए और अगर इस में liberty की spirit आए, अच्छे असूल आएं, equality आए और progressive ideal आएं तो हम समझ सकते हैं कि students जो university से निकलेंगे graduates जो grinding machine से पिस कर निकलेंगे वे निहायत बुलन्द ख्यालात लेकर निकलेंगे जैसे कि दूसरे मुल्कों में होता है। हमारा जो नसाब है और education का तरीका है वह पुराना मैकाले के वक्त का चला आ रहा है। इसे बदलने की ज़रूरत है। एक बात प्रिंसीपल रला राम जी ने कही है वह उन के ख्याल में तो अच्छी है, मगर मैं उस से इख्तलाफ रखता हूं। उन्होंने कहा है कि politics जो है उस में students को हिस्सा नहीं लेना चाहिए। उन्होंने अपने इस ख्याल की ताईद में एक तरमीम भी दी हुई है। मैं इस चीज को तो मानता हूं कि students को party politics में हिस्सा नहीं लेना चाहिए मगर politics का course तो university के syllabus के अन्दर है और वह तो उन्हों ने पढ़ना है। जब यह चीज़ है तो political consciousness तो उन के अन्दर आएगी ही। जब वह politics का course पढ़ेंगे तो उन के अन्दर political enlightenment आएगी जैसा कि economics के पढ़ने से होता है। बहुत सारे economics पढ़ने वाले ऐसे हैं जो Socialism की theory expound करते हैं। इस लिए politics पढ़ने वालों के अन्दर भी ऐसे ख्यालात का आ जाना कुदरती बात है। मैं यह चाहता हूं कि students के लिए scope होना चाहिए कि वे freely think कर सकें और सोच सकें। यह बात तो मैं भी मानता हूं कि active politics के अन्दर उन को हिस्सा नहीं लेना चाहिए ताकि वे party politics के ज़हरीले असर से बचे रहें। इसी सिलसिले में मैं एक बात और कहना चाहता हूं। Students जो हैं उन को colleges के अन्दर और university system के अन्दर इतनी आज़ादी हो कि वे अपनी एक miniature government बना सकें, यानी वे अपनी एक council बना सकें जिस में कि वे अपनी education के बारे में और अपनी भलाई के बारे में सोच सकें। Teachers को पूरी आज़ादी हो कि वे अपने system of education को ठीक करने के लिए एक board बना सकें। Professors, teachers और students की councils होनी चाहिए जिन में कि वह अपने हालात को खुद देखें जिस में कि वह.........

**अध्यक्ष महोदय** : यह सारी चीज़ें इस University Bill के अन्दर कैसे आ गई हैं। (How do all these things come within the scope of the University Bill ?)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : स्पीकर साहिब, मैं बता रहा हूं कि इस Act के अन्दर यह lacunae है और इन को दूर किया जाना चाहिए। आजकल फीस बहुत ज्यादा है और prohibitive है। गरीब लड़का चाहे कितना genious हो, अच्छी education हासिल नहीं कर सकता। मैं चाहता हूं कि तालीम को free किया जाना चाहिए।

[प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी)

अफगानिस्तान जैसा मुल्क जो बहुत पीछे रहा हुआ है, वह education को free कर रहा है मगर यहां पर...............

**अध्यक्ष महोदय** : इस चीज़ का इस बिल से ताल्लुक नहीं है ।

(This thing has no connection with this Bill.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : स्पीकर साहिब, मैं चाहता हूं कि यह चीज़ इस में लाई जाए ताकि यह बिल मुकम्मल हो जाए ।

**ਪ੍ਰਿੰਸਿਪਲ ਇਕਬਾਲ ਸਿੰਘ** (ਜਗਰਾਉਂ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਬੜੀ ਦੇਰ ਤੋਂ ਉਡੀਕ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਸੀ ਅਜ ਉਹ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਆ ਗਈ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਇਸ university ਬਿਲ ਨੂੰ ਮੁਨਾਸਿਬ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਬਣਾਇਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਸਾਰੇ system ਨੂੰ ਹੀ revolutionise ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ । Education ਜੇਕਰ ਸਹੀ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਮਿਲੇ ਤਾਂ society ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ revolution ਆ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਰਾਹੀਂ Senate ਵਿਚ 85 members ਦਾ provision ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ 85 ਵਿਚੋਂ 56 elected ਹੋਣਗੇ ਅਤੇ 29 nominated members ਹੋਣੇ ਹਨ । ਇਸ nomination ਦਾ ਮਤਲਬ ਤਾਂ ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Government ਇਸ ਨੂੰ ਆਪਣੇ control ਵਿਚ ਰਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਇਨੀ ਜ਼ਿਆਦਾ nomination ਕਰਨ ਦਾ ਮਤਲਬ ਹੋਰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । University ਇਕ ਐਸੀ institution ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਕਿ autonomous body ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ govern ਕਰਦੀ ਹੈ । ਜੇਕਰ university education ਦੇ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਦਾ upper hand ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਬਾਹਰ ਦੀ ਮੁਦਾਖਲਤ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਇਸ ਨਾਲੋਂ ਹੋਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕੋਈ ਚੀਜ਼ education ਨੂੰ ਪਿਛੇ ਖਿਚਣ ਵਾਲੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਵਿਚ elected element ਦਾ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਹੋਣਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਅਤੇ nomination ਇੰਨੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕਰਨਾ ਚੰਗੀ ਗਲ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਮੈਂ ਪ੍ਰੋਫੈਸਰ ਮੋਤਾ ਸਿੰਘ ਜੀ ਨਾਲ ਇਸ ਗਲ ਤੇ agree ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ ਕਿ ਚਾਨਸਲਰ elected ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨ ਨਾਲ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਵੀ ਉਹੀ ਬੀਮਾਰੀ ਆ ਜਾਵੇਗੀ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਆਮ elected institutions ਦੇ ਵਿਚ party politics ਵੀ ਆ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਸੇ ਮੁਲਕ ਦੀ Government ਦਾ ਜਿਹੜਾ head ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਹ party politics ਤੋਂ above ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਮੇਰਾ ਇਹ conviction ਹੈ ਕਿ ਚਾਨਸਲਰ ਗਵਰਨਰ ਹੀ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਵਾਈਸ ਚਾਨਸਲਰ ਦੇ ਬਾਰੇ ਪੂਰੀ ਆਜ਼ਾਦੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਕ executive head ਹੋਵੇਗਾ ਅਤੇ ਦੂਜਾ academic head ਹੋਵੇਗਾ । Senate ਦੇ elected members ਦਾ ਇਕ 5 ਆਦਮੀਆਂ ਦਾ panel ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਵਿਚੋਂ ਹੀ ਵਾਈਸ ਚਾਨਸਲਰ ਦੀ selection ਹੋਣੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ । Elected element ਨੂੰ forefront ਵਿਚ ਲਿਆਣ ਲਈ ਸਾਰੀ powers ਵਾਈਸ ਚਾਨਸਲਰ ਨੂੰ ਦੇਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਚਲੇਗੀ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ success ਹੋ ਸਕੇਗੀ । ਇਹ ਜਿਹੜੇ 56 members ਵੀ elected ਹੋਣੇ

ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ Government colleges ਅਤੇ Engineering colleges ਵਿਚੋਂ ਆਉਣੇ ਹਨ ਅਤੇ ਦਰਅਸਲ ਇਹ ਇਕ Government body ਹੀ ਬਣ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ public element ਘਟ ਜਾਂਦਾ ਹੈ।

ਇਸ ਲਈ nomination ਬੜੀ ਘਟਾ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਸਕੂਲਾਂ ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ 4 ਹੈਡ ਮਾਸਟਰਾਂ ਦੀ representation ਬਹੁਤ ਘਟ ਹੈ ਜਿਸ ਕਰ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਅਵਾਜ਼ ਕਮਜ਼ੋਰ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਕਾਲਜਾਂ ਦੇ ਆਦਮੀ ਸਕੂਲਾਂ ਦੀਆਂ difficulties ਨੂੰ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਹਿਸੂਸ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ। ਸਕੂਲਾਂ ਦੀ voice ਨੂੰ ਕਾਫੀ strong ਕਰਨ ਲਈ ਸਕੂਲਾਂ ਦਿਆਂ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਤੇ ਹੈਡਮਾਸਟਰਾਂ ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਵਧ ਮੁਕਰਰ ਕੀਤੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਕਾਲਜ ਦਿਆਂ principals ਦੀ representation ਦੇ ਸਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਸਕੂਲਾਂ ਦੀ representation ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ voice Senate ਵਿਚ effective ਹੋ ਸਕੇ ਤੇ ਉਹ university ਦੇ syallabus ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ control ਕਰ ਸਕਨ। ਇਹ ਬਹੁਤ ਚੰਗੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ ਇਹ ਬਿਲ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਤੇ university ਨੂੰ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਸੀ। University run ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਤੇ ਇਸ ਲਈ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ private colleges ਬਹੁਤੀ ਤਾਦਾਦ ਵਿਚ develop ਹੋਣ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕਈ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਖਰਾਬੀਆਂ ਆ ਚੁਕੀਆਂ ਸਨ ਤੇ ਕਈ ਪਾਰਟੀਆਂ strike ਕਰ ਕੇ colleges ਨੂੰ ਤਬਾਹ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਦੀਆਂ ਸਨ। ਕਈਆਂ students ਨੂੰ grievances ਸਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾ ਸਕਦੀਆਂ ਸਨ। ਮਸਲਨ ਜੇ ਕਿਸੇ ਲਾਇਕ ਪਰੋਫੈਸਰ ਨੂੰ ਕੱਢ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਤਾਂ ਉਹ ਆਪਣੀ ਆਵਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਉਠਾ ਸਕਦੇ ਸਨ। University ਦਾ institutions ਤੇ control ਨਹੀਂ ਸੀ। ਇਸ ਲਈ private colleges ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਤਕਲੀਫਾਂ ਸਨ ਲੇਕਿਨ professors ਲੜਕਿਆਂ ਨੂੰ mislead ਕਰ ਕੇ ਆਪਣੀ shelter ਲੈ ਲੈਂਦੇ ਸਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਤਾਂ ਵਿਚ managing committee helpless ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਸੀ। Managing Committee ਨੂੰ eliminate ਕਰਨਾ ਦੁਰੁਸਤ ਨਹੀਂ ਹੋਣ ਲਗਾ। Private institutions ਨੂੰ ਵੀ ਪੈਸੇ ਦੇ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ ਜਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ services ਦੇ ਲਿਹਾਜ ਨਾਲ recognise ਕਰਨਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। ਮੇਰੇ ਮਾਨਯੋਗ ਮਿਤ੍ਰ ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਹਰਭਜਨ ਸਿੰਘ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਜੇ ਕੋਈ constitution ਬਨਾਣੀ ਹੈ, ਕਾਲਜਾਂ ਨੂੰ control ਕਰਨਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕਾਲਜਾਂ ਵਾਸਤੇ constitution ਬਣਾ ਕੇ ਦੇਣੀ ਹੈ ਤਾਂ professors ਦੀ ਸੁਨਵਾਈ ਹੋਵੇਗੀ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ students ਦੀ representation ਵੀ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। ਜਿਥੇ students ਦੀ representation ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਉਥੇ managing committee ਦੀ representation ਵੀ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। ਉਸ ਦੀ voice ਨੂੰ neglect ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਮੇਰਾ ਜਾਤੀ ਤਜਰੁਬਾ ਹੈ ਕਿ ਮੇਰੇ ਸਾਥੀ ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਹਰਭਜਨ ਸਿੰਘ agree ਕਰਦੇ ਸਨ ਕਿ ਕਈ professors ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੇ ਮੈਦਾਨ ਵਿਚ ਆ ਗਏ ਹਨ ਜਿਹੜੇ dishonest part play ਕਰਦੇ ਹਨ ਤੇ private ਤੌਰ ਤੇ ਰੁਪਿਆ

[ ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਇਕਬਾਲ ਸਿੰਘ ]

ਬਮਾਣ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਬਨਾਉਂਦੇ ਹਨ । Managing committee ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕੰਮ ਲੈਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਉਹ students ਵਾਸਤੇ useful ਸਾਬਤ ਹੋ ਸਕਨ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ professors students ਦੀ strike ਕਰਾ ਦੇਂਦੇ ਹਨ ਤੇ managing committee ਦੇ ਰਸਤੇ ਵਿਚ ਮੁਸ਼ਕਲਾਂ ਹਾਇਲ ਕਰ ਦੇਂਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਵੇਲੇ professors ਨੂੰ ਆਪਣੀ stability ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ heartlessly ਕੱਢ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਇਹੋ ਜਿਹੇ professors ਵੀ ਹਨ ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਸਾਡੇ ਕਾਲਜ ਵਿਚ strike ਪਰੋਫੈਸਰਾਂ ਨੇ ਕਰਾਈ ਸੀ । ਇਹ ਪਹਿਲੀ ਮਿਸਾਲ ਹੈ ਕਿ ਪਰੋਫੈਸਰਾਂ ਨੇ strike ਕਰਾਈ । University ਦਾ Registrar ਉਥੇ ਪਹੁੰਚਿਆ ਪਰ ਇਸ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਉਸ ਨੇ students ਦੀ ਆਵਾਜ਼ ਤੋਂ ਡਰਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਰੋਫੈਸਰਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਕੋਈ action ਨ ਲਿਆ ਜਿਹੜੇ ਪਰੋਫੈਸਰ party lines ਤੇ ਕਾਲਜ ਨੂੰ ਤਬਾਹ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਸਨ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਪਰੋਫੈਸਰਾਂ ਦੀ ਆਵਾਜ਼ ਨੂੰ ਸੁਣਿਆਂ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਪਰ ਉਹ ਪਰੋਫੈਸਰ ਜਿਹੜੇ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ਤੇ ਬਗੈਰ ਕੰਮ ਕੀਤਿਆਂ ਪੈਸੇ ਬਟੋਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਜ਼ਾ ਦਿਤੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । University Act ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਨਖਾਹ ਮਿਲਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤੇ managing committee ਵਿਚ ਪਰੋਫੈਸਰਾਂ ਦੀ representation ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ best students ਹੋਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ managing committee ਵਿਚ representation ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਹ students ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਹੋਣ ਨਾਲ ਆਪਣੀ voice ਪੈਦਾ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ education ਦਿਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ । University ਦੇ professors ਦੀ ਵੀ representation managing committee ਵਿਚ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਇਸ ਵੇਲੇ rules and regulations ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਕੋਲ approval ਲਈ ਭੇਜਦੇ ਹਾਂ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਭੇਜਣ ਦੀ ਬਜਾਏ ਬੇਸ਼ਕ ਆਪਣੇ ਤੌਰ ਤੇ ਬਨਾਈਏ ਤੇ managing committee ਦੀ ਰਾਏ ਲੈ ਲਈਏ ਤਾਂ ਕੰਮ ਦਰੁਸਤ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਨਿਕਲ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਵੇਲੇ university ਵਿਚ ਜ਼ਿਹੜਾ clique ਬਣਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਹ ਆਪਣੀਆਂ ਆਦਮੀਆਂ ਦੀਆਂ ਕਿਤਾਬਾਂ ਲਗਵਾਉਣਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸਮਝਦਾ ਹੈ । Best books ਮਾਰਕਿਟ ਵਿਚ ਰੁਲ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਤੇ university ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਲਗਦੀਆਂ । ਜਿਹੜੇ ਆਦਮੀ ਇਸੀ clique ਨਾਲ ਨ ਰਲੇ ਹੋਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਕਿਤਾਬਾਂ ਨਹੀਂ ਲਗਦੀਆਂ । ਇਸ ਲਈ university ਦੀਆਂ ਸਾਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਤਾਂ ਹੀ ਠੀਕ ਹੋਣਗੀਆਂ ਜੇ ਇਸ ਦੇ ਸਾਰੇ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨੂੰ ਠੀਕ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । university ਨੂੰ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ ਰੁਪਿਆ ਦੇਣਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਜੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੀ voice ਨ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਠੀਕ ਨਹੀਂ । University ਦਾ Chancellor ਗਵਰਨਰ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤੇ Vice-Chancellor executive ਵਿਚੋਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਦੀ selection ਦਾ ਗਵਰਨਰ ਨੂੰ ਇਖਤਿਆਰ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤੇ ਇਹ ਉਸ panel ਵਿਚੋਂ ਲਿਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ Senate ਤਿਆਰ ਕਰੇ ।

ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਅਸੰਬਲੀ ਤੇ ਕੌਂਸਿਲ ਦੇ ਚਾਰ ਮੈਂਬਰ ਲਏ ਜਾਂਦੇ ਸੀ ਹੁਣ ਤਿੰਨ

ਕਰ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ। ਜੇ Council ਦਿਆਂ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀ ਤਾਦਾਦ 40 ਹੈ ਤੇ ਅਸੰਬਲੀ ਦੀ 126 ਹੈ ਤੇ ਇਸ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਅਸੰਬਲੀ ਦੇ 6 ਮੈਂਬਰ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਜੇ Council ਦੇ ਦੋ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ representation ਦੇਣੀ ਹੈ। ਇਸ ਵੇਲੇ Council ਨੂੰ ਪ੍ਰਧਾਨਤਾ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ ਤੇ ਅਸੰਬਲੀ ਨੂੰ ਪਿਛੇ ਛਡ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। [ਆਵਾਜ਼ ਬੜੇ ਜੋਸ਼ ਨਾਲ ਬੋਲ ਰਹੇ ਹੋ] Education ਵਲ ਜੇ ਜੋਸ਼ ਨਾਲ ਧਿਆਨ ਨ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਪਿਛੇ ਹਟ ਜਾਵਾਂਗੇ। ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਵਿਚ ਜੋਸ਼ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ। (ਆਵਾਜ਼ : ਹੋਸ਼ ਵੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ) ਜੋਸ਼ ਤੇ ਹੋਸ਼ ਇਕਠੇ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। Graduates ਵੀ 15 ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਥੋੜੀ ਹੈ। Graduates ਦਿਨੋ ਦਿਨ ਵਧ ਰਹੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ percentage ਮੁਕੱਰਰ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਵੇਲੇ registration ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ। Graduate registration fee ਦੇ ਕੇ ਆਪਣੇ ਆਪ register ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਦੂਜੀ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਇਹ ਅਧੀਕਾਰ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਉਹ ਕਿਸੇ graduate ਦੀ ਫੀਸ ਦੇ ਕੇ ਉਸ ਨੂੰ register ਕਰਾ ਲਏ।

ਤੀਜੀ ਗਲ Vice-Chancellor ਨੂੰ ਤਿਨਾਂ ਸਾਲਾਂ ਬਾਦ ਨਏ ਸਿਰੇ ਤੋਂ ਚੁਣੇ ਜਾਣ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਹੈ। ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਤਿਨਾਂ ਸਾਲਾਂ ਦਾ ਅਰਸਾ ਬਹੁਤ ਘਟ ਹੈ ਪੰਜਾਂ ਸਾਲਾਂ ਦਾ ਅਰਸਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਹ Act ਬਹੁਤ ਪੁਰਾਣਾ ਤਿਆਰ ਮਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ schedule ਵੇਖਿਆ ਹੈ Education faculty ਦੀ B.Ed. class ਜਾਰੀ ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਉਹ ਇਸ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ। ਲੁਧਿਆਣੇ ਦੇ Engineering College ਦਾ ਨਾਂ ਵੀ ਨਹੀਂ ਆਇਆ ਹਾਲਾਂਕਿ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਉਸ ਨੂੰ ਸਾਢੇ ਪੰਜ ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਬਤੌਰ ਮਦਦ ਦੇ ਚੁਕੀ ਹੈ। ਰਾਸ਼ਟਰ ਪਤੀ ਖੁਦ ਉਥੇ ਜਾ ਕੇ ਆਏ ਹਨ ਅਤੇ ਆਪਣੇ ਹਥ ਨਾਲ ਉਸਦਾ foundation stone ਰਖਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Guru Nanak Engineering College ਦਾ ਨਾਂ ਵੀ ਇਸ ਵਿਚ include ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਮੁਸਵਦਾ ਪੁਰਾਣਾ ਤਿਆਰ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ। It is not up-to-date.

श्री देव राज सेठी (रोहतक शहर) : अध्यक्ष महोदय ! इस बिल के Schedule में 97 institutions का नाम आया है और दो-तीन Institutions का नाम जैसे कि principal साहिब ने फरमाया है नहीं आया। अगर इन को भी शामिल कर लिया जाए तो कुल 100 Institutions बनते हैं जोकि पंजाब यूनिवर्सिटी से affiliated हैं और जिन के बारे में तरमीमी बिल हमारे हाऊस में आज पेश है। इन में से 27 ऐसे हैं जो कि सरकारी हैं और बाकी के 70, 72 के करीब ऐसे हैं जो कि लोगों की अनथक कोशिशों से, मेहनत से और उन के private enterprize से चल रहे हैं। अध्यक्ष महोदय, आज का बिल लोगों के दिल की तरजमानी करता है। यह सब से ज़्यादा अहम बिल है, रसमी तौर पर ही नहीं बल्कि इस पर सूबे की असल बनावट और तामीर का दारोमदार है। कोई चाहे politics को importance दे या किसी और चीज़ को दे लेकिन असली मेमार और मालिक सूबे के तालीम, University और उस के अध्यापक हैं। अगर अध्यापक

[श्री देव राज सेठी]

बालकों को सही राह पर चलाएं उन को सही तालीम दी जाए तो सूबे की बेहतरी हो सकती है । लेकिन चूंकि आजकल तालीम ग़लत तरीके पर दी जा रही है तालीमी अदारों की ग़लत बनावट है उन की management भी ग़लत है इस लिए यह university की बदनामी का बाइस बने हुए हैं । जहां कहीं भी पंजाब University का जिक्र आता है तो इसको घटिया का नाम दिया जाता है । इस का standard lower कहा जाता है और यहां तक कि इस को ठेकेदारों का अड्डा कहा जाता है । जब हम ऐसी बातें सुनते हैं तो हमारा सिर शर्म के मारे नीचे झुक जाता है । University की यह working 30,35 वर्षों से जारी है । ठेकेदारों का अड्डा इस sense में है कि वहां पर ग्रुप बने हुए हैं वह एक दूसरे की लिखी हुई text-books लगवाते हैं । अगर Examiner मुकर्रर करने हों तो इस University के उस में और उस university के इस university में examiner लगाए जाते हैं इस तरह यह सब मुनाफा खोरी के अदारे बनाए हुए हैं । यह सब इस लिए है कि यह सिलसिला पुरानी लीहों पर ही चला आ रहा है । 1947 में यह Act पास हुआ उस के बाद नवम्बर 1948 में Radhakrishnan Commission बना जिस में देश के काबिल-तरीन असहाब रखे गए थे । आजकल के Vice-President Dr. Radhakrishnan जोकि दुनिया के बेहतरीन Educationist और सब से बड़े philosopher हैं उस Commission के Chairman थे । उस के दूसरे मैम्बर भी देश के भारी विद्वान और शिक्षाविशारद थे । उन सब विद्वानों ने साल भर लगा कर अपनी रिपोर्ट लिखी । लेकिन मुझे अफसोस है कि Commission की सिफारिशों में से एक भी हम ने नहीं अपनाई है । Vice-Chancellor का जिक्र अभी आया है । कोई कहता है कि उस की term of office तीन साल के लिये हो और कोई चार साल के लिए कहता है । Commission ने सिफारिश की थी कि कोई उम्मीदवार Vice-Chancellor की असामी के लिये canvassing करे तो यह उस की सब से बड़ी disqualification होगी । Vice-Chancellor बग़ैर दरखास्त के बनाना चाहिये और जो काबिल आदमी हो वही बने ।

> "The whole idea of 'standing as a candidate' for the Vice-Chancellorship must be suppressed. The Executive must in no way be limited to considering the names of would be candidates. On the contrary they should regard a man's declared intention of seeking the Vice-Chancellorship as a *prima facie* evidence of his unfitness for the post."

यह वह आदर्श था जिस को Commission ने पंजाब के सामने और दूसरी स्टेटों के सामने University Act को बदलने के लिये और Vice-Chancellor को appoint करने के लिये रखा । और उन्होंने बजा तौर पर यह कहा कि जो Vice-Chancellor है वह paid है और उस ने university की सारी व्यवस्था को चलाना है । इस लिए उन्होंने साफ कहा कि—

> "We realize that this means a revolutionary change from the procedure now current in many of our universities. But it is a necessary revolution if India is to place this highly important matter on a base comparable with that in other countries whose universities command the greatest respect."

और कितने अरसे के लिए रखा जाए । Draft Bill में इसको नहीं कबूल किया गया । क्यों कबूल नहीं किया गया, इस की वजूहात तो शिक्षा मन्त्री जी ही बता सकते हैं ।

"We, therefore, unanimously recommend that all Vice-Chancellors should be appointed for six years and should not be eligible for re-election".

ये सब बातें University Commission ने वाजिह अलफाज़ में इस देश की universities के अधिकारियों के सामने रखीं। लेकिन इन सिफारिशात को हमने बिल्कुल नज़र अन्दाज़ कर दिया है। स्पीकर साहिब, जैसा कि मैंने शुरू में कहा हमारे सूबे में 100 संस्थाएं ऐसी हैं जो कि कई प्रकार की शिक्षाओं मसलन Engineering, Medical, Arts वगैरा से ताल्लुक रखती हैं। उन संस्थाओं की कोशिश के बिना पंजाब, पैप्सू और हिमाचल की तालीमी तरक्की नहीं हो सकती थी। हो सकता है कि उन संस्थाओं में से कुछ संस्थाएं ऐसी हों कि जिन का प्रयोग teaching shops के तौर पर किया जा रहा हो ; फीसें वसूल की जाती हों और तन्खाहें देते वक्त 200 रुपया देकर 300 की रसीद ली जाती हो। ऐसा अक्सर सुना जाता है। D.A.V., खालसा और Mission institutions को छोड़ कर बहुत सारे Institution ऐसे हैं जिन का इन्तज़ाम बहुत नाकिस है। उन का स्टाफ सही मानों में लायक और काबिल नहीं है। उन की तन्खाहें इतनी थोड़ी होती हैं कि बेहतरीन talent के प्रोफैसर और लैकचरर वहां पर खिचे नहीं आते।

शायद इस लिए कि आजकल के युग में हर कोई मनी इकानोमी को देखता है और आमतौर पर बैंक बैलेंस की रैफरेंस दी जाती है कि हर आदमी इन को पूरा करने की कोशिश करता है। फिर भी आज पंजाब के टीचर्ज़ की हालत नुमायां तौर पर दूसरे लोगों के मुकाबले में बहुत खराब है ; उन का स्टेंडर्ड बहुत नीचा है। लेकिन यह भी ठीक है कि जितनी प्राईवेट इंस्टीच्यूशंज़ हैं वे बावजूद इस बात के कि अच्छे लायक लड़के नहीं ले पातीं क्योंकि जो फर्स्ट-डिवीज़न के होते हैं आम तौर पर सरकारी कालेजों में चले जाते हैं। सैकेंड और थर्ड क्लास के लड़के उन के कालिजों में आते हैं, फिर भी देखा गया है कि उन के रिज़ल्ट्स बहुत अच्छे आते रहे हैं। उन को सख्त हैंडीकैप्स की हालत में काम करना पड़ता है। सीक्योरिटी आफ़ सर्विस बिल्कुल नहीं, प्रावीडेंट फंड का कोई इन्तज़ाम नहीं, कालेजों की इन्तज़ामिया कमेटियों में उन की कोई आवाज़ नहीं। यह ठीक है कि कई एक कालेजों में स्टाफ का कुछ ऐसा अनसर है जोकि बच्चों को सट्राईक करने पर उकसाता है, उन की गलत तरीके से रहनुमाई करता है लेकिन फिर भी यह अन्दाज़ा लगाया गया है कि जो अच्छी प्राईवेट इंस्टीच्यूशंज़ हैं जिन्हें हम हर साल चार लाख रुपया की ग्रांट देते हैं, उन्हें अगर चार या छः लाख की बजाए दस लाख की ग्रांट दी जाए तो उन का काम अच्छी तरह से चल सकता है और वे सूबे में शिक्षा की तरक्की में काफी हिस्सा डाल सकती हैं। इस के अलावा ज़रूरी है कि उन की दशा को सुधारने के लिए और उन में आत्मविश्वास और काम करने की लगन का मादा पैदा करने के लिए उन की सर्विस की शरायत को अच्छा बनाया जाए, मैनेजिंग कमेटियों में उन को नुमाइंदगी दी जाए। अगर उन्हें नौकरी से हटाना लाज़मी भी हो तो उन्हें एकदम बिना किसी वजह के नहीं निकालना चाहिए। जिस तरह सरकारी कालेजों में होता है कि ऐसी हालत में उन के खिलाफ चार्जशीट दी जाती है, वैसे ही चार्जशीट देकर उसे अपनी पोज़ीशन वाज़ेह करने का मौका दिया जाए ताकि किसी को किसी तरह की कोई शिकायत न रह जाए। आज हम क्या देखते हैं ? फिरोज़पुर में यह सुनने में आता है कि अठारह अठारह और बीस बीस प्रोफैसरों

[श्री देव राज सेठी]

को बग़ैर नोटिस दिए मोअत्तिल कर दिया जाता है। आए दिन हम ऐसे मज़हकाखेज़ नज़ारे सुनते और देखते रहते हैं। इस का नतीजा यह होता है कि जितने भी नौजवान प्रोफैसर और मास्टर होते हैं उन्हें यह भी पता नहीं होता कि उन का भविष्य कैसा है। वे यह नहीं जानते कि उन का फ्यूचर कैरियर कैसा बनने वाला है। उन की किस्मत हमेशा मैनेजिंग-कमेटी के मैम्बरों के हाथों में होती है। वे रात को जब सोते हैं तो पर्मानेंट कैपेसिटी में होते हैं लेकिन जब सुबह जागते हैं तो बावजूद इस बात के कि उन्होंने कालेज में बीस साल की सेवा की होती है उन्हें अलग कर दिया जाता है। इसलिए जब उन के दिल में सीक्योरिटी का भाव न हो, ऐसी सीक्योरिटी जैसे कि गवर्नमेंट कालेज के प्रोफैसरों को होती है, तो वह दिल लगा कर कभी भी काम नहीं कर सकते।

इस तसवीर का एक दूसरा पहलू भी है। कई प्राईवेट कालेज ऐसे हैं जिन का काम सिर्फ चन्दों पर चलता है। उन की मैनिजिंग कमेटियां भी बहुत अच्छी हैं। वह अपने प्रोफैसरों को सहूलियात भी देना चाहती हैं। लेकिन पैसा न होने की वजह से मजबूर होती है। इस लिए आवश्यक है कि गवर्नमेंट उन की आर्थिक सहायता करे। यह ठीक है कि छ: लाख से दस लाख तक बढ़ाने के लिए सरकार को चार लाख रुपया ढूंढना पड़ेगा लेकिन उन चार लाख को प्रोवाईड करने से इन इंस्टीच्यूशंस की एफीशैंसी कई गुना बढ़ जाएगी और उन की कई तकलीफें दूर हो जाएंगी। इस लिए अध्यक्ष महोदय, आप के द्वारा मैं कालेजों की तकलीफें गवर्नमेंट के नोटिस में लाना चाहता हूं। मैं आशा करता हूं कि जो कालेज 15 में प्रोवियन किए गए हैं, उन के मुताबिक इस प्रकार के कवायद बनाए जाएं जोकि कम्परीहैंसिव हों।

गो मेरी नुक्ताचीनी करने की खाहिश नहीं लेकिन मैं बड़ी एगोनी (agony) के साथ यह कहता हूं कि हमारी मौजूदा पंजाब यूनिवर्सिटी का जो रिकार्ड है, उस में इतनी कमियां हैं कि मुझे निहायत शर्म आती है। इस का बहुत सा अनसर un-Indian like है। उस में सुधार लाने की निहायत ज़रूरत है।

इस के अलावा मैं यह भी अर्ज़ करना चाहता हूं कि सभी ग्रेजुएट्स की नुमाइन्दगी इसमें होनी चाहिए। संस्कृत के शास्त्री, हिन्दी प्रभाकर, ज्ञानी और मौलवी फाज़ल, मुंशी फाज़िल वगैरा को भी नुमाइन्दगी मिलनी चाहिए ताकि तालीम के सही नुमाईंदे मैदान में आगे आ सकें। यह बिल बहुत जायज़ और दूररस है। पंजाब में तालीम का मयार तभी ऊंचा हो सकता है जब कि हम इन 70 प्राईवेट संस्थाओं के स्टाफ की पूरी तरह से तसल्ली करें और उन की सर्विस की सीक्योरिटी का पूरा इंतज़ाम करें।

**पण्डित श्री राम शर्मा** (सोनीपत) : स्पीकर साहिब, यूनिवर्सिटी की तालीम और जो ऊपर की पढ़ाई है इस के मुतअल्लिक हमारे मुल्क में बहुत कहा सुनी चल रही है। हमारे राष्ट्रपति, यूनिवर्सिटी के चांसलर्ज़, वाईस चांसलर्ज़ और बड़े बड़े ऐजूकेशनिस्टों ने भी आए दिन अपने अपने ख्यालात का इज़हार किया है और कर रहे हैं कि तरीकाए-तालीम में बहुत सी खामियां हैं। मैं समझता हूं कि यह मामला बहुत दिनों से पढ़े-लिखे लोगों की तवज्जुह का मुस्तहिक रहा है। इस सिलसिले में हमारी गवर्नमेंट ने जो यूनिवर्सिटी बिल पेश किया है उस के उद्देश्य और मकासद में लिखा है कि जो मौजूदा पंजाब यूनिवर्सिटी ऐक्ट है वह जो

यूनाइटिड पंजाब के अन्दर यूनिवर्सिटी थी एक तरह से उसी की लाईनज़ पर बनाया गया था। यही नहीं, फिर यह भी बतलाया गया है कि तालीम के विषय पर बहुत कुछ कहा और सुना गया है। बड़े बड़े नुक्स और कमियां बताई गई हैं। एक कमिशन भी बैठा जिस के चेयरमैन न सिर्फ इस मुल्क के बल्कि सारी दुनिया के माने हुए ऐजुकेशनिस्ट हैं। उस कमिशन ने अपनी सिफारिशात कीं। इस के अलावा ऐजुकेशन का सैंट्रल ऐडवाइज़री बोर्ड बैठा उस ने भी कुछ रीकमैंडेशन्ज़ कीं। मैं उम्मीद करता था कि जब यह यूनिवर्सिटी एमेंडमेंट बिल पेश होगा तो हमारे वज़ीर साहिब यह बतलायेंगे और कुछ तफसील और वज़ाहत के साथ बताएंगे कि पुराने ऐक्ट में कौन कौन सी कमियां थीं, क्या कुछ बढ़ाया जा रहा है और ऐजुकेशन के पैटर्न पर वह क्या और कितना असर करेगा। कोई हर्ज़ नहीं था अगर मिनिस्टर साहिब बतलाते कि हमारे पिछले ऐक्ट में यह यह कमियां थीं, राधाकृष्णन कमिशन ने यह सिफारिशें की हैं, हम ने यह सिफारिशें मंज़ूर की हैं। ऐसी कोई बात मैंने उन के मुंह से नहीं सुनी।

मुझ से पहिले और भी प्रिंसिपल साहिबान और गुरुकुल के प्रोफैसर और आचार्य बोले जिन की तकरीरों को मैंने सुना है। यह ठीक है कि उन्होंने बहुत से नुक्स सुने और बताए हैं और एक मैम्बर साहिब को तो यूनिवर्सिटी की हालत देख कर बहुत शर्म महसूस हुई। लेकिन किसी ने नहीं बताया कि जो सैंट्रल कमेटियों और कमिशन की सिफारिशात थीं वे क्या थीं और उन में से किन पर अमल किया गया है। मैं तो न एक प्रोफैसर हूं और न आचार्य। मैं तो बतौर एक लेमैन ( layman ) यूनिवर्सिटी और तालीम के बारे में अर्ज़ करूंगा।

एक बात तो साफ नज़र आती है और वह यह है कि जितने भी कालिजिज़ हैं इन में जो गवर्नमेंट के कालेजिज़ हैं उन के मुकाबले में प्राईवेट कालेजिज़ की गिनती चार या पांच गुना ज्यादा है। चन्द रोज़ हुए मैंने सवाल भी दरयाफत किया था कि प्राईवेट कालेजिज़ और स्कूलों के प्रोफैसर और टीचर्ज़ की बाबत गवर्नमेंट क्या कर रही है, तो उस का जवाब सिर्फ यही दिया गया था कि हम एक अमेंडमेंट ला रहे हैं। इस वक्त के हालात से एक चीज़ बिल्कुल साफ है कि जितने भी इस वक्त पंजाब में कालेज हैं उन में प्राईवेट कालेजों की तादाद बहुत ज्यादा है और उन में इन्तज़ामिया कमेटियों में सब में तो नहीं लेकिन काफी ऐसी मैनेजमेंट्स हैं जिन में काफी हद तक गड़बड़ है और बहुत सी खराबियां हैं। पहिले ऐक्ट के मुताबिक गवर्नमेंट काफी हद तक बेबस और मजबूर थी। इस बिल की कलाज़ 14 में affiliated colleges के बारे में प्रोविज़न किया गया है।

फिर इस बिल की पन्द्रहवीं clause की sub-clause (2) में यह बात लिखी हुई है कि University के साथ affiliated colleges के teachers को security of service दिलाई जाएगी और उन कालेजों की administration पर किसी हद तक University का control होगा। जहां तक इन चीज़ों का ताल्लुक है यह बहुत ठीक बात है और मुनासिब बात है। यह अब उम्मीद की जाती है कि उन private colleges के teachers को security of service मिलेगी जिस की बड़ी आवश्यकता थी और उन private

[पंडित श्री राम शर्मा]
colleges के इन्तज़ाम और देखभाल में University की तरफ से scrutiny होने से उन्हें काफी फायदा मिलेगा।

इस के अलावा कुछ और बातें हैं। जहां यह teachers के लिए किया गया है वहां Commission और Board की कुछ और सिफारिशात थी जिन का यह मतलब निकलता है कि democratic ideals पर University के काम को चलाया जाये और उन ideals को सामने लाया जाए। लेकिन मुझे पता नहीं कि कौनसे democratic ideals जोकि पहले Act में नहीं थे अब हमारे मिनिस्टर साहिब इस बिल की रू से कायम कर रहे हैं। क्या यही democratic ideals लाये गये हैं कि सैनेट में पहले जितनी nominated members की elected members के मुकाबले में proportion मुकर्रर थी वह इस बिल में कहीं ज़्यादा बढ़ा दी गई है। इस से ज़ाहिर है कि इस बिल को democratic ideals के मुताबिक नहीं बनाया गया। यह तो ठीक है कि University के Chancellor गवर्नर साहिब हों या कोई और हो लेकिन यह मैं नहीं समझ सका कि Vice-Chancellor क्यों elect न किया जाये। इस में क्या खराबी हो जायेगी। मुझे समझ नहीं आ सका कि क्या इन तमाम बातों में एक democratic और socialist state का सिद्धांत based है। मैं समझता हूं कि हिन्दुस्तान के अन्दर आज कुछ ऐसी universities हैं जहां देश के बड़े २ काबिल educationist और तजरुबाकार आदमी elect हो कर Chancellor और Vice-Chancellor बने हुए हैं लेकिन इस बिल के अन्दर इन दोनों की nomination का provision किया जा रहा है। मुझे इस में कोई एतराज़ नहीं कि Chancellor साहिब nominated हों क्योंकि उन की हैसियत ऐसी है जोकि ornamental सी होगी। लेकिन एक Vice-Chancellor nominated हो और उस की term इतनी लम्बी न हो जितनी कि Commission की रिपोर्ट में recommend की गई है और सैनेट में elected मैम्बरज़ की बजाए nominated मैम्बरज़ की पहले से proportion बढ़ा दी गई हो और अगर एक Principal बदल जाए तो भी उस को सैनेट का मैम्बर रहने दिया जाए तो इस तरह से University autonomous नहीं रहती जैसा कि होना चाहिये। University की working में political influence नहीं होना चाहिए और उस को power politics से अलग रखा जाना चाहिये। लेकिन इस बिल को गौर से पढ़ कर मैं तो यही समझता हूं कि इस पर गवर्नमेंट का पूरी तरह से control हो जाता है और जिस पार्टी की गवर्नमेंट होगी उसी पार्टी के मैम्बर इस में nominate हो जायेंगे और कुछ उन के अपने मुलाज़म और नौकर services में आ जायेंगे। इस तरह से University में वही पार्टी in power आ जायेगी जो अब गवर्नमेंट को चला रही है। वह कहां तक independent रहेगी इस बात का इस बिल में कतई तौर पर ख्याल नहीं रखा गया, हालांकि इस बिल के Statement of Objects and Reasons में तो लिख दिया गया है—

'and bring them in line with democratic ideals.'

मैं इस बिल को शुरू से आखिर तक देख चुका हूं मुझे तो इस में इन democratic ideals की कोई चीज़ नज़र नहीं आई। मैं इन से पूछता हूं कि इस बिल की कौन सी clause या कौन सी sub-clause इन democratic ideals के मुताबिक बनाई गई है। अगर आप इसे शुरू से देखना शुरू करें तो जो इस का title है वह तो ठीक ही है। उस के बाद Chancellor और Vice-Chancellor, fellows और ordinary fellows Senate को constitute करेंगे। फिर Headmasters होंगे इस में यह सब दिया है कि इतने ये होंगे और इतने वे होंगे और इस में बाकी यह भी कह दिया गया है कि nomination बढ़ेगी और nominated मैम्बरज़ की proportion बढ़ा दी गई है। इन तमाम चीज़ों में कोई democratic ideals नज़र नहीं आते सिवाये इस बात के कि जो private colleges जो University के साथ affiliated है उन के teachers की जो पहले शिकायतें थीं और उन के पास कोई हल नहीं था और वे बिचारे उन को दूर कराने के लिये कहीं भी जा नहीं सकते थे वे अब इस बिल के पास हो जाने से कुछ दूर हो जायेंगी और उन कालिजों की जो managements है वे भी अब कुछ control में लाई जा सकेंगी। इस से बड़ा भारी काम पूरा किया जा रहा है। लेकिन अगर हम इस amending bill को ग़ौर से देखें तो इस में democratic ideals की कोई चीज़ नज़र नहीं आती है।

वैसे तो स्पीकर साहिब, अब जब कि पंजाब के दो administrative zones बनाये जा रहे हैं एक पंजाबी speaking area का और दूसरा हिन्दी speaking area का और अब Regional Committees के ज़रिये काम चलाया जाना है तो अब सारे पंजाब की एक इकट्ठी University का रहना कुछ ठीक मालूम नहीं देता। शायद यह बात मेरे कई दोस्तों को नागवार भी लगे। मैं कहूंगा कि अब इन दोनों regions की अलग अलग Universities होनी चाहियें ताकि हरेक region में ऊपर की तालीम और नीचे की तालीम regions में language के base पर एक ही तरीके से चल सके। क्योंकि मैं हरियाना या अंबाला division का हूं और इस असैम्बली का मैम्बर होने की वजह से मुझे इस बात का अहसास है कि गवर्नमेंट में ही नहीं बल्कि जहां तक University का ताल्लुक भी है इस में भी उस तमाम के तमाम इलाके को जोकि कुल पंजाब के 40 प्रतिशत से भी ज्यादा हैं। University की management के अन्दर जो representation मिली हुई है वह सिफर के बराबर है।

स्पीकर साहिब, मैं इस वक्त आप की ruling का शिकार नहीं होना चाहता, मगर यह ज़रूर कहना चाहता हूं कि education के काम में पंजाब की 126 लाख की आबादी के 40 या 45 फीसदी हरियाने की आबादी को अगर देखा जाए तो उस की नुमायंदगी अगर University के इन्तज़ाम के अन्दर बराये नाम भी मौजूद न हो तो उस से education के cause में जो कि तमाम लोगों को socially, economically और educationally एक साथ आगे ले जा सकता है, कितना interest

[पंडित श्री राम शर्मा]

लिये जाने की उमीद की जा सकती है । मैं यह नहीं कहता कि आगे क्या तरीका इख्तियार किया जायेगा ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप कह भी रहे हैं और नहीं भी कहते (The hon. Member says a thing and yet maintains that he does not mean it.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : वह तो आप की तबीयत के मुताबिक करना ही पड़ता है । आज नहीं तो कल यह बात आयेगी तो देखा जायेगा । लेकिन मैं चाहता था कि इस amending bill में कोई ऐसी बात लाई जाती जिस से उन तमाम ज़िलों बल्कि division की division और लोगों के तबकों के तबकों के लिए कोई रास्ता भी निकल आता जिस से वे अपने आप को पसमान्दा महसूस न करते ।

एक बात स्पीकर साहिब मैं और अर्ज़ करना चाहता हूं और वह यह कि जब मैं इस के Schedule में दी गई private कालिजों की list को पढ़ता हूं तो हैरान होता हूं कि उन में एक भी college ऐसा नहीं जो हिन्दू कालिज या खालसा कालिज न हो या जैन कालिज न हो या सनातन धर्म कालिज न हो या अहीर कालिज न हो यानी इस तरह हर कालिज के नाम के साथ किसी न किसी community या caste का नाम ज़रूर लगा हुआ है । लेकिन अब वक्त इन चीज़ों का नहीं रहा । अब कहते तो हम यह हैं कि यूनिटी पैदा कर दो, मगर यूनिवर्सिटी ऐक्ट में तरमीम करते वक्त गवर्नमेंट के दिमाग में यह बात आनी चाहिए थी कि मास्टर आफ आर्टस की डिगरी लेते वक्त तक जिस के दिमाग पर 24 घंटे और 365 दिन यह चीज़ रहे कि मैं खालसा कालिज में बैठा हूं वह सनातन धर्म कालिज में बैठा है तो उस पर क्या असर हो सकता है, और क्या यह चीज़ हमें अपने आबजैक्टिव की तरफ ले जाएगी ? इस तरफ इन का दिमाग क्यों नहीं चला ? एकदम न सही मगर आहिस्ता २ लाने के लिए तो कुछ करना चाहिए । इंडियनपने का भाव पैदा करना बड़ा जरूरी है । यह मैं मानता हूं कि यह ह्यूमन नेचर है कि लोग छोटे जज़बे पर धर्म या ज़ात और बरादरी के नाम पर चंदा दे देंगे परन्तु दुनिया के नाम पर नहीं देते । और यह भी बात है कि इन institutions से कुछ न कुछ भला भी हुआ है । मैं इस से इनकार नहीं करता और मैं इन को ईविल नहीं समझता । यह बात भी नहीं कि इन की गुड साईड नहीं है । लेकिन बीसवीं सदी में जबकि हिन्दुस्तान आज़ाद हो चुका है तो यूनिटी की सख्त ज़रूरत है, इस बात से कि पंडित जवाहर लाल से लेकर नीचे तक सभी रट लगाते हैं । अभी पंडित जवाहर लाल नेहरू ने कुछ ही दिन हुए कहा अखबारों में यह खबर छपी थी कि कास्टिज़म और कम्यूनलिज़म से मुल्क खराब होता है । जब इन कालिजों के अन्दर से पढ़ कर लाख लाख लड़के निकलेंगे तो क्या उन में मजहब, फिरके और बरादरी का जज़बा नहीं होगा । तो क्यों नहीं गवर्नमेंट सोचती , क्यों गवर्नमेंट को अक्ल नहीं आती । अगर एकदम नहीं हो सकता तो रास्ता तो दुरुस्त इख्तियार किया जाए, जिस से इस बुराई में कमी हो । कुछ ऐसे रूलज़ बनाए जाएं कि किसी मैनेजिंग कमेटी पर वह ऐक्सक्लूसिवली एक ही कम्यूनिटी के लोगों को न रख सकें बल्कि किसी खास परोपोरशन में उन को दूसरी कम्यूनिटी के मैम्बरों को भी रखना पड़े। इस से नैशनलिज़म और यूनिटी में कुछ न कुछ इज़ाफा होगा । सरकार इस पर गौर कर के

देखे कि इस चीज़ की गुंजायश है या नहीं। जो आदमी बड़े हो गए उम्र में उन पर इन चीज़ों का असर कम होता है मगर जो बच्चा पहली जमात से ले कर एम. ए. तक एक डिनोमिनेशनल institution में पढ़ता है उस पर बहुत ज्यादा असर हो सकता है। मैं चाहता हूं कि इस टैंडेंसी पर कन्ट्रोल करने के लिए कोई न कोई रास्ता निकलना चाहिए।

अब बुक्स वगैरा का मामला ऐसा है कि जिस के मुताल्लिक हम अपनी गवर्नमेंट से सवालों के ज़रिए और तकरीरों के ज़रिए शिकायत करते रहे हैं। यूनिवर्सिटी के अन्दर आम तौर पर यह समझा जाता है कि बड़े काबिल और बेलाग आदमी होते हैं और होने भी चाहिएं कि जिस से लोगों को विश्वास हो जाए कि वहां कोई फ़ेवरटिज़म और लिहाज़ नहीं होगा। देखने में यह आया है कि किताबों के लिए जो कमेटी बनी होती है जो किताबों को पास करती और लगवाती है उस के बारे में काफी शिकायतें आई हैं। और एक इतनी ऊंची जगह जोकि ऐजुकेशन का मम्बा हो, कल्चर का सोर्स हो अगर उस के मुताल्लिक ऐसी शिकायतें आएं तो नीचे का क्या हाल होगा। अब जब सरकार ने यह अमैंडिंग ऐक्ट हाथ में लिया है तो इन चीज़ों को दुरुस्त करना चाहिए था और जो इलाके इगनोर किए गए हैं उन में कनफीडैंस पैदा करने का रास्ता निकालते। फिर जो राधा कृष्णन रिपोर्ट ने सिफारिशात कीं जिनका कि इस बिल के आबजैक्टस ऐंड रीज़न्ज़ में हवाला दिया गया है वह भी मुझे इस में नज़र नहीं आई। और फिर जो डैमोक्रैटिक आइडियलज़ हैं नौमीनेशन जो की जा रही हैं या जिस तरह वाईस चांसलर की भी नौमीनेशन की जानी है............

**अध्यक्ष महोदय :** वाईंड अप करने की कोशिश करें।

(The hon. Member should try to wind up.)

**पंडित श्री राम शर्मा :** मैं बोलने के लिए नहीं बोल रहा। आप ने देखा होगा कि मैं ऐसे सुझाव दे रहा हूं जिन पर अमल करने की गवर्नमेंट में हिम्मत नज़र नहीं आती। यह जो अमेंडिंग ऐक्ट है इस की बड़ी देर से इन्तज़ार हो रही थी। सवालात के जवाब में इस के मुताल्लिक यहां पर कई बार यकीन दिलाया जाता रहा है कि एजूकेशन में जो कमी है वह दूर कर दी जाएगी। मगर आज 9 साल मुल्क को आज़ाद हुए हो गए हैं और ऊपर से ले कर नीचे तक हरेक ने खड़े हो कर कहा है कि हमारे तरीकाए तालीम में बड़ी कमी है। यह वह तरीका तालीम है जो अंग्रेज़ों के वक्त से ले कर चला आ रहा है जबकि उन्हें क्लर्क चाहिएं थे। इस तरह की बातें हमारे बड़े २ नेताओं ने कौनवोकेशनज़ में कई बार कही हैं और वज़ीरों ने भी यही कहा है कि यह तरीका तालीम आज़ादी डैमोक्रेसी और सोशलिस्ट पैटर्न के मुताबिक नहीं है। हम यह उम्मीद करते थे कि यह बिल........घंटी......इन खराबियों को दूर करेगा। मैंने इस बिल को शुरू से आखिर तक देखा है मगर इस में कहीं भी यह कोशिश नहीं की गई कि पिछले यूनिवर्सिटी ऐक्ट में जो नुक्स....घंटी.....थे और जो राधा कृष्णन कमिशन ने जो बातें सजैस्ट की थीं..........

**अध्यक्ष महोदय :** यह तो आप ने कई दफा कहा है ।

(This the hon. Member has said a number of times)

**पंडित श्री राम शर्मा :** जिस तरह सेठी जी ने बताया है कि उस कमिशन की रिकमैंडेशन यह थी कि वाईस चांसलर की टर्म ज़्यादा से ज़्यादा हो, वह भी इन्होंने.......

**Mr. Speaker :** Order please. Now the House stands adjourned.

*The Sabha then adjourned till 2 p.m. on Wednesday, the 11th March, 1956.*

---

1117 PVS—290—29-9-56—CP and S., Pb, Chandigarh

# PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES

**11th April, 1956**

Vol. I—No. 29

## OFFICIAL REPORT

CONTENTS

**Wednesday 11th April, 1956.**



Published by the Controller Printing & Stationery, Punjab, **CHANDIGARH**.

*Printed at:*-**Raj Printing Press-Bazar Kharadian, LUDHIANA.**

**Price Re. 1-30 N.P.**

# PUNJAB VIDHAN SABHA

Wednesday, 11th April, 1956.

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh Capital at 2 P.M. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### EXPENDITURE INCURRED UNDER THE FIRST FIVE YEAR PLAN

*6365. **Shri Teg Ram** : Will the Chief Minister be pleased to state:-

(a) the total amount of expenditure so far incurred by the Government under the First Five Year Plan;

(b) the share of expenditure referred to in part (a) above of State Government and the Central Government separately;

(c) the details of expenditure incurred district-wise in the State under various heads under the Five Year Plan ?

**Sardar Partap Singh Kairon** :

(a) Rs. 3241. 69 lakhs as against a plan of Rs. 3309. 80 lakhs. This figure includes actuals upto 1954-55 & budget for 1955-56 as actuals cannot be available till reconciliation of accounts is done.

(b) (i) State's share 2969.81 lakhs.

(ii) Central Government's share 97.02 lakhs.

The figures about the Central Government's share which represents grants, are tentative because final accounting has to be done. These figures do not include grants received in the Medical & Health Departments.

[Chief Minister]

(c) The First Five Year Plan of this State was not conceived on a district basis and has not been split up into district plans. It is, therefore, not possible to give total expenditure so far incurred in each district in the State on development schemes under the Ist Five Year Plan.

**श्री तेग राम** : यह जो चीफ मिनिस्टर साहिब ने बताया है कि पंजाब गवर्नमैण्ट ने इतना खर्च किया है और सैंट्रल गवर्नमैण्ट की तरफ से इतना रुपया खर्च किया गया है क्या मन्त्री महोदय कृपा कर के बताएंगे कि किन शर्तों पर यह रुपया पंजाब गवर्नमैंट को मिला है?

**Mr. Speaker** : This question does not arise.

**श्री तेग राम** : मैं यह दरियाफ्त करना चाहता हूं कि आया यह रुपया सैंटर ने मदद के तौर पर दिया है या कर्ज़े के तौर पर ?

**ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ** : ਇਸ ਵੇਲੇ ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਕਿ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਮਿਲਿਆ ਹੈ ਜਾਂ ਮਦਦ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ।

## CONSTRUCTION OF BHAKRA DAM

*6366. **Shri Teg Ram** : Will the Minister for Revenue and Irrigation be pleased to state:-

(a) the date when the work connected with the construction of Bhakra Dam Project was taken in hand together with the amount of expenditure so far incurred thereon;

(b) details of work still to be executed in connection with the said Project together with the date by which it is expected to be completed and the estimated expenditure in this respect ?

**Shri Sher Singh** :

(a) (i) The work of construction of Bhakra Dam Project was first taken in hand in 1946.

(ii) Expenditure incurred up to January, 1956 on Unit No. I is Rs. 30, 88, 18, 936.

(b) (i) The remaining works to be done are:-

**पंडित श्री राम शर्मा** : Amending Bill लाने का तो आप का रिवाज है ।

**ਲੋਕ ਕਾਰਜ ਅਤੇ ਸਿਕਸ਼ਾ ਮੰਤ੍ਰੀ :** ਇਹ ਰਿਵਾਜ ਤਾਂ ਹਰ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦਾ ਹੀ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : पंजाब में तो कोई कानून मुकम्मल नहीं होता जब तक उस के बारे में दो तीन amendments न आ जायें ।

**ਲੋਕ ਕਾਰਜ ਅਤੇ ਸਿਕਸ਼ਾ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਉਹ ਸਾਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਹੋ ਜਿਹੀ ਕੋਈ ਗਲ ਨਹੀਂ ਕਿ ਜਿਸ ਮਕਸਦ ਲਈ ਇਹ ਬਿਲ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਹੀ ਭੁਲਾ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ । ਉਸ ਦਾ ਜ਼ਰੂਰ ਖਿਆਲ ਰਖਿਆ ਜਾਏਗਾ । ( *Cheers* )

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Kuruksetra University Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be passed.

*The motion was carried*

---

## THE PUNJAB REGISTRATION VALIDATING BILL, 1956

**Minister for Revenue and Irrigation** (Shri Sher Singh) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Registration Validating Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be taken into consideration.

अध्यक्ष महोदय, यह बिल कांगड़ा ज़िला से ताल्लुक रखता है । वहां कुछ registrations की गई थीं जो कि regular नहीं थीं । उन को regularise करने के लिये यह बिल लाया गया है । इस पर विशेष कुछ कहने की आवश्यकता मालूम नहीं होती । आशा है सदन इस को बहस किये बगैर स्वीकार कर लेगा ।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Punjab Registration Validating Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be taken into consideration.

**पंडित श्री राम शर्मा** (सोनीपत) : स्पीकर साहिब, मामला यह है कि हमारी गवर्नमैण्ट के अफसरान कायदा और कानून का ख्याल न रख कर उन के इख्तियार में भी जो चीज़ नहीं होती वह भी करते रहते हैं । होना तो यह चाहिये कि जहां कहीं भी कानून की बेकदरी की गई हो और अफसरान ने बे परवाही से काम लिया हो तो वहां ही सज़ा मिले और ऐसी इबरतनाक सज़ा मिले जिस से दूसरे अफसरान को भी डर हो जाये और वह बड़ी ज़िम्मेदारी महसूस करने लग जायें । लेकिन हमारी गवर्नमेंट के लिये तो यह आम बात हो गई है कि यह पहले कानूनी तौर पर गलत बात करे और गलत notification कराये और अफसरान जिन्होंने यह गलती की हो उन को फिर इख्तियारात देने के लिये यह और बिल ले आती है और इस का यह मतलब होता है कि हमारे अफसरों ने जो गलती की है वह गलती न समझी जाये और जिन को पहले कुछ इख्तियारात नहीं दिये हुए थे उन्हें यह इख्तियारात दिये गये समझ लिये जायें और जो बे कानूनी चीजें उन्होंने की हों उन्हें यह हाऊस कानूनी करार दे दे । अगर इसी तरह का कोई काम किसी private मैम्बर ने किया हुआ हो या कोई गांव की पंचायत खराब कारगुज़ारी करे तो उस का यह नतीजा होगा कि उसे सारा नुक्सान आप बरदाश्त करना पड़ेगा बल्कि उसे इस के लिये सज़ा भी भुगतनी पड़ेगी ।

1 P. M.

या तो कोई ऐक्सैप्शनल केस हो, कभी 5 या 10 साल के बाद किसी अथारिटी ने कहीं कोई खर्च कर लिया

[पंडित श्री राम शर्मा]

कि जिस में किसी किस्म का पब्लिक गुड हो या गवर्नमेंट पर कोई मुसीबत आ पड़ी हो तब तो यह ऐक्सेप्शन हो सकती है और तब गवर्नमेण्ट कहे कि साहिब इसे दरगुज़र कर दिया जाये तो ठीक है मगर इस मामले में मुझे पता है कि उस अफ़सर को रजिस्ट्रेशन करने के इख्तियार तो थे नहीं मगर उसने इस बात की परवाह नहीं की और अन आथोराईज़ड काम करता रहा। यह तो बिल्कुल इस तरह की कार्यवाही है कि कोई राह चलता आदमी एक जगह बैठकर रजिस्ट्रेशन शुरू कर दे। बजाए इस के कि इस अफसर को उस चीज़ का अफसोस हो या फिक्र हो या गवर्नमेंट और इस के अफसर शरमिंदा हों कि उन को पता ही नहीं कि उन के इख्तियार क्या हैं हम से यह कहा जाता है, हाऊस से यह कहा जाता है कि इस चीज़ को नज़र अंदाज़ कर दिया जाये। एक जगह बैठ कर हुक्म जारी कर दिये यह नहीं देखा कि इस में लोगों का फायदा है या नुकसान, गवर्नमेंट का इस में बुरा या भला है, उस का नाम हुआ या बदनामी हुई। इस तरह की गलतियों को सही करने के लिये रोज़ बिल लाने से गवर्नमेंट इन अफ़सरों की हौसला अफ़जाई करती है, इनडायरेक्टली गवर्नमेंट उन्हें छुट्टी देती है कि अफसर जो मरज़ी हो करते रहें और यहां मिनिस्टर साहिब खड़े हो कर कहें कि फलां जिला के फलां अफसर ने ऐसी कार्यवाही की है कि जिस कार्यवाही के करने के वह कानूनन मजाज़ नहीं इसलिये उसे यही नहीं कि दरगुज़र करें बल्कि साल या छे महीने जो वह खिलाफे कानून कार्यवाही करता रहा है उस को यह हाऊस, जैसे यह यहां इसी लिये बैठा है, पास कर दे कि उस ने जो कुछ किया वह इस तरह समझा जाए कि उस को ऐसा करने का इख्तियार था। मैं समझता हूं, अगर यह कोई सख्त लफज़ न हो, तो यह इस हाऊस की एक खासी तौहीन है। हम से उम्मीद की जाती है कि हम इन अफसरों की गलतियों को ठीक करें। क्यों न गवर्नमेंट भुगते। और अगर किसी तरह इन के अफसरों की वजह से किसी जनता के आदमी का नुकसान हो तो मैं कहता हूं कि वह सू करे गवर्नमेण्ट को। उस के लिये सुप्रीम कोर्ट खुली है और सरकार अपनी और अपने अफसरों की गैर ज़िम्मेदारी का हरजाना अदा करे।

**अध्यक्ष महोदय** : इस Bill के Statement of Objects and Reasons में यह लिखा हुआ है :

(It is laid down in the Statement of Objects and Reasons)——

This legislation is being undertaken with a view to validate the deeds attested in good faith by an unauthorised officer (General Assistant Kangra) within the meaning of sections 6 and 7 (2) of the Indian Registration Act.

**पंडित श्री राम शर्मा** : गवर्नमैण्ट के लिये यह कहना तो बड़ी आसान बात है कि जो काम गवर्नमेंट करती है, good faith में करती है और जो उस के अफसर भी करते हैं in good faith ही करते हैं और अगर कोई bad faith में काम करता है तो वह Opposition ही है। स्पीकर साहिब, यह मामूली बात नहीं है पहले भी ऐसे बिल आते रहे हैं और आयंदा भी इसी proportion में आते रहेंगे। हालत तो यह है कि लोगों पर tax लगाने वाले मामलों तक में तो यह परवाह नहीं करते। अगर यह बिल पास किया गया तो यह सरकार और अफसरों को कुछ भी नाजायज़ काम करने की encouragement करनी होगी। अगर ऐसी बात बिल्कुल extraordinary हालत में या emergency

में हो जाए तब तो यह ऐसा amending bill लाएं मगर यहां तो यह आम रिवाज बन गया है कि जो भी यह गलतियां करें उन को सही कराने के लिये असैम्बली बैठी हुई है। इस तरह की बातें House से कराना असूलन गलत बात है। क्या वजह है कि उस अफसर के खिलाफ जिस ने यह गलती की है यह action नहीं लेते ?

**अध्यक्ष महोदय** : आप कुछ इस बिल पर भी कहें। (The hon. Member should say something about this Bill also.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, अगर आप को पसन्द हो कि गवर्नमेंट यह तरीका इख्तियार कर ले कि इस के अफसर गलती करते रहें और इधर House तैयार बैठा रहे कि आप कुछ भी कर लो बिल पेश हो जायेगा कि आज से जो 5 साल पहले खराबी की गई वह खराबी नहीं थी बल्कि एक जायज़ चीज़ थी........

**अध्यक्ष महोदय** : आखिरी दिन सब कुछ माफ है। (Everything is excusable on the last day.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं तो गवर्नमेंट की tendency की इस लिये मुखालिफत करता हूं कि बजाए इस बात पर शरमिन्दा होने के कि इस के अफसरों ने गलती की है और कि यह गवर्नमेंट को दूर करनी चाहिये गवर्नमैण्ट यह समझती है कि कुछ भी किये जाओ सब ठीक है और फिर यहां आए और कह दिया कि यह पास कर दो। मुझे तो डर है कि गवर्नमैण्ट इन चीजों से बाज़ नहीं आयेगी।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब, जहां तक मैं ने पार्लियामैन्ट्री हिस्ट्री देखी है मुझे यह ख्याल नहीं था कि कभी ऐसा मुमकिन हो सकता है कि कुरुक्षेत्र यूनीवर्सिटी जैसा बिल इस अफरातफरी में पास किया गया हो..........

**अध्यक्ष महोदय** : वह तो पास हो चुका है। (That has already been passed.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : मैं अर्ज़ कर रहा था कि मैं समझा नहीं कि कुरुक्षेत्र यूनीवर्सिटी जैसा important बिल आने वाला है जिस को कि यह इतनी जल्दी पास कर देना चाहते हैं। मैम्बरों में से कोई बोला हो या न मिनिस्टर साहिब खड़े हो कर मजबूर कर देते हैं कि स्पीकर साहिब इन की इज्ज़त करें और लिहाज़ रखें। अगर ऐसा निकम्मा बिल आना था तो बहुत बेहतर था कि मैम्बरान को मौका देते कि वह ऐसी बातों को याद करने पर जिनको यह हज़ारों बर्सों से भूले हुए थे कुछ कह लेते। मैं समझता हूं कि किसी शानदार मिनिस्ट्री के लिये, किसी शानदार हाऊस के लिये यह बिल सजता नहीं, ठीक नहीं, इस के शाने शायां नहीं कि यह अफसरों की निकम्मी गल्तियों पर पर्दा डाले और इतने important बिल के बाद एक ऐसा निकम्मा बिल लाए जो इस की शान पर बट्टा लगाने वाला हो। यह मिनिस्ट्री जिन्होंने नौ नुकाती प्रोग्राम जैसी बड़ी बड़ी चीजें जो शान पैदा करने वाली हैं की हैं, यह क्यों उन गल्तियों पर पर्दा डालने की कोशिश करती है जो उन्होंने पहले ही की हैं। यह क्यों कहते हैं कि यह इन गुड फेथ किया गया। जो कोई कत्ल भी करता है तो यही कहता है कि इन गुड फेथ किया है। हिटलर ने अगर लड़ाई लड़ी तो उस ने भी यही कहा। अब अगर अमरीका और रूस हाईड्रोजन बम इस्तेमाल करेंगे तो इन गुड फेथ ही होगा।

**अध्यक्ष महोदय** : यह छोटा सा बिल है और आप हाईड्रोजन बम्ब में उलझ गए। (This is a small Bill but the hon. Member has brought the Hydrogen Bomb in the discussion.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : जनाब मोटे लफ्जों में यह अर्ज़ कर रहा हूं कि एक ऐसे बिल के बाद जो दुनिया को तालीम देने वाला हो, बेहतरी के लिये हो, उस के बाद ही एक ऐसा बिल आये जो इन की रवायात के खिलाफ हो यह ठीक नज़र नहीं। आता कि यह एक खास गैर जिम्मेदार अफसर पर मेहरबानी करें जबकि यह कहते हैं कि चाहे किसी ने पहली मिनिस्ट्री के वक्त में कोई बददियानती की हो इस का यहां कोई check होना चाहिये, यहां बेइन्साफी हुई वहां इन्साफ होना चाहिये। तो एक ऐसे अफसर को क्यों मुआफ किया जाये जिस ने गरीबों से ज़्यादती की हो। अगर यह अपनी अक्सरीयत के बल बोते उन के गुनाहों पर पर्दा डालें तो यह ज़्यादती है। और सच्ची बात यह है कि अगर मुझे अन्दाज़ा होता कि आप डेढ़ बजे तक बैठने वाले हैं तो मैं आप से रिक्वैस्ट करता कि आप पहले बिल पर ज़्यादा मौका दें। मैं गिला नहीं करता कि आप आपोज़ीशन से बुरा सलूक करते हैं। इन का जो पहला बिल था एक शानदार बिल था मगर यह एक निकम्मा बिल है और इन्हें इस को वापिस लेना चाहिये ।

**माल तथा सिंचाई मंत्री (श्री शेर सिंह)** : अध्यक्ष महोदय, अगर इस बिल द्वारा गरीब आदमियों को लाभ न होता और महिज़ अफसरों को बचाने की बात होती तो इसे पेश न किया जाता और मेरे माननीय मित्रों का आलोचना करना उचित होता। इस बिल को केवल इस लिये पेश किया जा रहा है कि जो रजिस्ट्रियां कांगड़ा के General Assistant ने सब रजिस्ट्रार धर्मसाला के रूप में की हैं उन को validate किया जाए। अगर ऐसी रजिस्ट्रियों को validate नहीं किया जाता तो इस का असर उन इलाके के गरीब लोगों पर पड़ता है जो रजिस्ट्रियां करवा चुके हैं। इस में किसी अफसर को बचाने का यत्न नही किया गया। मैं तो यह समझता था कि जब भी यह बिल पेश होगा तो माननीय मेंबर इस का स्वागत करेंगे और यह भी विचार था कि अभी संस्कृत यूनीवर्सिटी का बिल पास होने से मौलवी अब्दुल ग़नी तथा अन्य मैम्बरों में सदभावना का विचार कायम रहा होगा और इस का असर बहुत देर तक रहेगा और इसी उदारता से जिस द्वारा कि यूनिवर्सिटी का बिल पास किया गया है इसे भी पास कर दिया जायगा। यह बिल तो प्रान्त के गरीब आदमियों की भलाई तथा बेहतरी का बिल है और सरकार ने उन के प्रति उदारता दिखाई है और माननीय मैम्बर भी इसी उदारता से इसे स्वीकार करेंगे ।

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ** : ਉਦਾਰਤਾ ਸਾਰੀ ਸਾਡੇ ਵਾਸਤੇ ਹੀ ਰਹਿ ਗਈ ਹੈ ?

**माल तथा सिंचाई मंत्री** : हमें ऐसे बिल लानें में खुशी अनुभव नहीं होती। यह तो केवल मजबूरी है कि किसी अफसर ने अगर in good faith कोई कार्रवाई की है तो उसे validate करना बुरी बात नहीं। फिर कुछ मेरे माननीय मित्रों ने 'good faith' पर एतराज किया है। इस के बारे में मैं यह कह सकता हूं कि अगर कहीं in good faith कार्रवाई नहीं की गई तो सरकार action भी ले सकती है परन्तु अगर यह बिल पास न किया गया तो गरीब लोगों को नुकसान पहुंचेगा फिर अगर इस के बारे में कोई यह कहे कि सदन और इस हाऊस की ऐसे बिल पास करने से तोहीन होती है तो मैं नहीं

समझता कि गरीबों की भलाई के लिये बिल पास करने से तोहीन होती हो। इस बिल की मनज़ूरी देने से तो माननीय मेंबरों की उदारता का पता लगता है। मैं समझता हूं कि गरीब आदमियों की भलाई के लिये किसी good faith में की गई गलती को क्षमा करना हमारा कर्तव्य है। इस लिये मैं आशा करता हूं कि मौलवी साहिब उदारता तथा क्षमा का सबूत देंगे और चाहेंगे कि ऐसा legislation पास कर दिया जाये जिस से गरीब का भला हो, और उसे नुकसान न पहुंचे। इस ख्याल से यह बिल पेश किया गया है और इस की मनज़ूरी दी जाए।

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Punjab Registration Validating Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be taken into consideration.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker** : Now the House will proceed to consider the Bill clause by clause.

SUB-CLAUSE (2) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker** : Question is—

That sub-clause (2) of clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 2, SUB-CLAUSE (1) OF CLAUSE 1 AND TITLE

**Mr. Speaker** : I have not received any notice of amendment to either Clause 2 or Sub-Clause (1) of Clause 1 or Title of the Bill. If there be no objection, I will put them together to the vote of the House.

(The House agreed).

**Mr. Speaker** : Question is—

That Clause 2, sub-clause (1) of Clause 1 and the Title stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

**Minister for Revenue and Irrigation** (Shri Sher Singh) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Registration Validating Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be passed.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Punjab Registration Validating Bill, as passed by the Punjab Legislativ. Council, be passed.

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** ( ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ, ਪੂਰਬੀ ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, retrospective legislation ਇਕ ਅਜਿਹੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ ਜੋ ਬਹੁਤ ਘਟ ਵਰਤੋਂ ਵਿਚ ਲਿਆਂਦੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਪਰ ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਲਈ ਇਹ ਰਵਾਜ ਜਿਹਾ ਹੀ ਬਣ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਹਰ ਸੈਸ਼ਨ ਤੇ ਦੋ ਜਾ ਤਿੰਨ Validating Bill ਲਿਆਂਦੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਘਟ ਤੋਂ ਘਟ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਇਹ ਹਥਿਆਰ ਹੈ ਬਹੁਤ ਲੋੜ ਪੈਣ ਤੇ ਵਰਤਣ ਲਈ ਪਰ ਹਰ ਗਲ ਤੇ ਇਸਦੀ ਵਰਤੋਂ ਚੰਗੀ ਨਹੀਂ। ਇਹ ਹਥਿਆਰ ਹੈ in good faith ਕੀਤੀ ਗਈ ਕਾਰਵਾਈ ਨੂੰ

[ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ]

validate ਕਰਨ ਲਈ ਪਰ ਵੇਖਣਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜੋ ਕਾਰਵਾਈ ਕਿਸੇ ਅਫਸਰ ਨੇ in good faith ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਵਾਕਈ in good faith ਹੋਈ ਹੈ। ਜੋ registrations ਇਸ ਬਿਲ ਰਾਹੀਂ validate ਕੀਤੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਤਸੱਲੀ ਕਰ ਲਈ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਉਹ in good fa... ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ? ਇਸ ਗਲ ਦੀ searching enquiry ਕੀਤੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਕਿਵੇਂ ਇਹ registrations ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਨਾਂ ਤਾਂ ਇਸ ਕੇਸ ਵਿਚ searching enquiry ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਤੇ ਨਾ ਹੀ good faith ਨੂੰ establish ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। Administration ਦੇ general set up ਵਿਚ ਜੋ General Assistant ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਉਹ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰਾਂ ਦੇ ਹੁਕਮ ਅਨੁਸਾਰ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਹੁਣ ਇਹ ਵੇਖਣਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਗਲਤੀ ਆਪਣੇ ਆਪ ਕੀਤੀ ਹੈ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਦੇ ਹੁਕਮ ਅਧੀਨ, ਅਤੇ ਕਸੂਰ ਕਿਸਦਾ ਹੈ ? ਜਦੋਂ ਤਕ ਇਹ establish ਨਹੀਂ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਕਿ ਕਾਰਵਾਈ in good faith ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ, ਅਸਾਡੀ ਤਸਲੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ। ਇਾ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ validating ਬਿਲ ਇਹ ਦਸਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸਾਡੀ administration ਵਿਚ laxity ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਢਿੱਲੀ ਹੈ। ਅਸਾਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਹੈ ਕਿ administration ਵਿਚ ਅਜਿਹਾ ਢਿਲਾਪਨ ਹੈ ਅਤੇ ਫਿਰ administration ਦੀਆਂ ਗਲਤੀਆਂ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ Validating legislation ਰਾਹੀਂ ਠੀਕ ਕਰਵਾਨਾ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਮੰਤ੍ਰੀ ਜੀ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਜਿਹੀ legislation ਲਿਆਣ ਦਾ ਸ਼ੌਕ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਅਜਿਹੇ ਬਿਲ ਲਿਆਣ ਦੀ ਸਰਕਾਰ nature ਹੀ ਨਾ ਬਣਾ ਲਵੇ ਕਿਉਂ ਜੋ ਅਜਿਹੀ legislation ਨਾਲ ਅਸਾਡੀ ਅਤੇ ਇਸ ਸਭਾ ਦੀ ਇਜ਼ਤ ਨਹੀਂ ਬਣਦੀ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** (नूह) : जनाब स्पीकर साहिब, अगर श्री शेर सिंह जी मंत्री इन्चार्ज तहकीकात कर चुके हैं और इन्हें यकीन हो गया है कि अफसरों ने जो गलती की है वह in good faith की है और उन से भूल हो गई है तो मैं मान लेता हूं। मगर मुझे यह भी कहना है कि वह इस बात पर अच्छी तरह तसल्ली कर लें क्योंकि इस तरह का रास्ता इख्तियार करना किसी वक्त भी खतरे का बायस बन सकता है और अ..सर गलती कर सकते हैं और हकूमत इस तरह उन्हें मुआफी दिला सकती है लेकिन मैं अर्ज़ करूंगा कि सरकार इस बात की पूरी तहकीकात करवाए और देखे कि किस अफसर ने गलती की है और ऐसे अफसर को ज़रूर सज़ा मिलनी चाहिये। स्पीकर साहिब, आप जानते हैं कि म्युनिसिपल कमेटियों में अगर कोई गलती करता है तो उस का बोझ मेंबरों पर पड़ता है और अफसरों को उस नुकसान को पूरा करना पड़ता है।

जनाब जायदाद बनाने और रिश्वत लेने का ढंग अब बदल चुका है। आप अलाटमेंट का सिलसिला देखें 10-10 आदमियों को इस तरह से अच्छी अलाटमेंट कर दी गई है कि अपने खानदान और आदमियों को अच्छी जगह मिल सके फिर एक खानदान के अगर दस आदमी हैं तो सब को ज़मीन अलाट कर दी है तो इस तरह रिश्वत का technique ही बदल गया है। मैं तो बता सकता हूं कि एक ही शख्स को कई जगहों पर ज़मीन अलाट हुई है। मुझे तो यह चीज़ें बताते वक्त डर लगता है कि कहीं वज़ीर साहिब खफा न हो जायें और